आज भी उसका प्राप्तव्य है। इस यात्रा में कला की भूमिका को भर्तृहरि के शब्दों में समझने की चेष्टा की जा सकती है–**'साहित्यसंगीतकलाविहीनः, साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः'**। भर्तृहरि ने प्रस्तुत पंक्ति में साहित्य, संगीत और कला को पशुता के व्यावर्तक लक्षण के रूप में निरूपित किया है साथ ही कला को साहित्य और संगीत से भिन्न श्रेणी में रखा है। इस भेद के पीछे मुझे माध्यम का भेद अधिक समझ में आता है और साथ ही स्थूल से सूक्ष्मता की ओर अभिगमन भी। साहित्य में शब्द और अर्थ की सापेक्षता निरन्तर बनी रहती है। यही कारण है कि जिस भाषा को हम नहीं समझते उसके साहित्य का केवल शब्द (नाद) सुनकर आनन्द नहीं ले पाते। इसे संगीत के समकोटि लाने के लिये भले ही हमने इसे गति–यति से युक्त छन्दों में बाँधना चाहा परन्तु इन सबका सौन्दर्य अर्थ के बिना सम्पूर्णता में अभिव्यक्ति नहीं प्राप्त कर पाता। संगीत– राग, ताल, लय– जिसे नियमित करने के लिये अन्य वा। यन्त्रों का भी सहारा लिया जाता है– शब्द निरपेक्ष भी हो सकता है अर्थात् बिना शब्दार्थ समझे भी राग का लय सहृदय सामाजिक को आबद्ध कर लेता है। अनेक बार आकारों के आलाप में इस तथ्य को अनुभव किया जा सकता है। अभिज्ञानशाकुन्तल में नटी के–

**ईषदीषच्चुम्बितानि भ्रमरैः सुकुमारकेशरशिखानि।**
**अवतंसयन्ति दयमानाः प्रमदाः शिरीषकुसुमानि।।**

इस गायन के बाद सूत्रधार ने 'अहो रागबद्धचित्तवृत्तिरालिखित इव सर्वतो रागः कहा है। यहाँ शब्द यद्यपि नाटक की भावी कथा को उपक्षिप्त कर रहे हैं किन्तु यदि अर्थनिरपेक्ष भी हो जायें तो यहाँ सभामण्डल 'राग' से आकृष्ट हो चित्रलिखित सा हुआ है। **'तवास्मि गीतरागेण हरिणा प्रसभं हृतः'** के द्वारा अपनी मनोवृत्ति को तो सूत्रधार ने स्पष्ट किया ही है **'आलिखितता'** के द्वारा अन्यों की भी मनोवृत्ति को स्पष्ट गोचर कर दिया है। किन्तु सहृदय की दृष्टि से इससे भी अधिक सूक्ष्मता आ जाती है स्थापत्य, मूर्तिकला, चित्रकला आदि में जहाँ माध्यम जड़ अर्थात् स्थिति में होते हुये भी गति का स्वरूप प्रस्तुत करता है; किन्तु जब यही चित्र, मूर्ति आदि साहित्य में अभिव्यक्ति पाते हैं तो इनका स्वरूप भिन्न हो जाता है। माध्यम वहाँ चित्र न होकर, शब्द ही होता है। काव्य के कुछ ऐसे ही चित्रों को प्रस्तुत करना चाहूँगी, यहाँ मेरा प्रयास चित्रकला की बारीकियों को बताना कदापि नहीं है, इन चित्रों के मात्र चित्र होने और काव्य में चित्र के रूप में चित्रित होने में क्या भेद हो रहा है इसे स्पष्ट करने की चेष्टा की गयी है। यहाँ तक कि चित्र नाटकों में और महाकाव्यों में भिन्न–भिन्न भूमिकाओं का निर्वहन करते हैं। इस शोधपत्र मं चित्र के माध्यम से काव्य में जिन प्रयोजनों को गतार्थ किया गया है, उन्हें ही आख्यायित करने का प्रयास किया गया है। 'प्रयोजन' शब्द का प्रयोग विशेष सन्दर्भ में अभीसिप्त है, वस्तुतः प्रयोजन सीमा का ख्यापक होता है; चित्र के सन्दर्भों के माध्यम से शब्द की सीमा को अभिहित करते हुये प्रकृत शोधपत्र में चित्रकला की उपयोगिता निर्दिष्ट की गयी है।

## 7. भारतीय एवं पाश्चात्त्य काव्यशास्त्र में सौन्दर्यत्व

**प्रो० हरिदत्त शर्मा**
संस्कृत विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

भारतीय काव्यशास्त्र में आदिकाल से ही काव्य के आत्मतत्त्व पर विचार होता रहा है। आचार्यों ने रस, ध्वनि, अलंकार, वक्रोक्ति आदि जिन काव्य–समीक्षा के मानदण्डों की विवेचना की, उनके मूल में निहित तत्त्व है सौन्दर्यतत्त्व। इस तत्त्व को सौन्दर्य, चमत्कार, चारुता, रमणीयता आदि शब्दों से बोधित किया गया है। संस्कृत–काव्यशास्त्र में 'सौन्दर्य' शब्द को लेकर वैसा व्याख्यान नहीं हुआ जैसा पाश्चात्त्य काव्यशास्त्र में 'ब्यूटी' शब्द को लेकर हुआ है। वहाँ तो सौन्दार्य का विश्लेषण करने वाले शास्त्र को 'ऐस्थेटिक्स' नाम दिया गया। सुन्दर शब्द का व्युत्पत्तिमूलक अर्थ होता है चित्त को द्रवित करने वाला। इस द्रवीकरण के कारण यह रस तत्त्व के साथ जुड़ जाता है। वामन जहाँ सौन्दर्य को ही अलंकार के लक्षण रूप में मानते हैं, वहीं ध्वनिवादियों ने बार–बार चारुता एवं लावण्य पर बल दिया है। वक्रोक्ति सिद्धान्त तो सौन्दर्य के भव्य भवन पर अवस्थित है। सौन्दर्य काव्य की आनन्दवादी अवधारणा का मूल है। पाश्चात्त्य काव्यशास्त्र में भी सौन्दर्यत्त्व का व्याख्यान आरम्भ से ही होता आया है। सर्वप्रथम प्लेटो ने विस्तार से सौन्दर्य की आत्मवादी व्याख्या की। इस मत का अनुकरण प्लोटिनस, आगस्टीन से लेकर काण्ट एवं हीगल ने किया। आत्मवादी व्याख्या के अतिरिक्त कला सौन्दर्य की वस्तुवादी व्याख्या भी हुई। इस मत के अनुयायी हरबर्ट, एक्विनस आदि मानते हैं कि सौन्दर्य पदार्थ है, चेतना नहीं। सौन्दर्य–चिन्तकों का एक तीसरा वर्ग है जो सौन्दर्य को एक प्रीतिकर एवं सुखात्मक अनुभूति मानता है। इस वर्ग के समीक्षकों में फैक्नर, ग्राण्ट एलेन, रिचर्ड्स, विकासवादी डार्विन एवं मनोविश्लेषणशास्त्री फ्रायड हैं। सौन्दर्य पर रागात्मक प्रभाव का यह सिद्धान्त कहीं न कहीं भोज के शृंगार सिद्धान्त से मेल खाता है। प्रीति या आह्लाद सौन्दर्य का अनिवार्य लक्षण है और इसे भी संस्कृत–काव्यशास्त्र में चारू या रमणीय अर्थ कहा गया है। यह रमणीयता अथवा सौन्दर्य तत्त्व संस्कृत–काव्यशास्त्र के मूल सिद्धान्त रस सिद्धान्त में मिलता है। ध्वनि, अलंकार एवं वक्रोक्ति के समग्र विवेचन में भी यह विद्यमान रहता है। अतः सौन्दर्य तत्त्व किसी न किसी रूप में भारतीय एवं पाश्चात्य काव्यशास्त्र का मिलनबिन्दु है।

## 8. नैषध महाकाव्य का सौन्दर्यविधायक तत्त्व 'प्रतीक'

प्रो. मीरा शर्मा
संस्कृतविभाग, कलासंकाय, दयालबाग शिक्षण संस्थान (मानित विश्वविद्यायलय), दयालबाग, आगरा
meerabbsharma@yahoo.co.in 91 9837239414

कला मन से मन का संवाद है और सौन्दर्य इस संवाद का आधार। कला चेतना की अभिव्यक्ति और चिन्मय जीवन की एक पूर्ण और श्रेष्ट विधि है। इसमें जीवन और जगत के समस्त पार्थिव उपादान एक अद्भुत सौन्दर्य के प्रकाश से प्रकाशित होकर आनन्द के अक्षय स्वरूप की निर्मिति करते हैं। कला का वास्तविक लक्ष्य ही है सौन्दर्य और आनन्द के इस स्वर्ग को जीवन जगत में स्थायी बनाये रखना। इसके लिये कलाकार शब्द, ध्वनि–रंग–रेखा आदि का आश्रय लेता है किन्तु कवि का भाव संसार अद्भुत कल्पना मोहक बिम्ब एवं सार्थक प्रतीक योजना आदि तत्वों से साकार होता है। काव्य क्षेत्र में सूक्ष्म सौन्दर्य की अभिव्यज्जना प्रायः प्रतीकों के माध्यम से की जाती रही है। जब एक ही शब्द किसी सम्पूर्ण अर्थ सन्दर्भ को व्यज्जित करने की शक्ति अर्जित कर लेता है, तब वह प्रतीक बन जाता है। कलाकार नित नये प्रतीकों के माध्यम से अपनी अनुभूति को मूर्तरूप प्रदान करता है और ये प्रतीक भाव–संश्लिष्ट होकर सह्रदय सामाजिक के भावों को उदीप्त कर देते हैं। इस प्रकार सौन्दर्य की अभिव्यिक्ति एवं सौन्दर्य के आस्वादन दोनों स्थितियों में प्रतीक विधान महत्वपूर्ण है। नैषध काव्य में प्रतीक योजना सौन्दर्य बोध की आधार शिला है। श्रीहर्ष ने परम्परागत नबागत, मनोभावव्यंज्जक आदि प्रतीकों का सुष्ठु प्रयोग किया है। प्रतीक प्रतिरूप नहीं निरूपण है वह कलाकार के ह्रदयगत भावों का प्रेषण का माध्यम है एक फूला हुआ कदम्ब पुष्प प्रतीक है हर्ष एवं रोमांच का। प्रतीक चिन्ह रूप भी हो सकता है परन्तु यहाँ गूढ़ार्थ का विशेष महत्व होता है जैसे कि 'कुश' एक घास है परंन्तु यह प्रतीक है मंगल, सुख–समृद्ध एवं पवित्रता का (नैषध 21/12) भगवान् विष्णु के आयुध रूप में 'चक्रसुदर्शन' सत्य की रक्षा एवं असत्य का संहार करने का द्योतक है। कच्छप की पीठ पर पड़े चक्रतुल्य चिह्नों के रूप में देख सकते हैं। इसी प्रकार रुद्राक्ष, त्रिलक, मुकुट, श्री, स्वस्तिक, शंख आदि अनेक परम्परागत प्रतीकों के प्रयोग ने नैषध काव्य में सौन्दर्य बोध के नये मानकों की सृष्टि की है। काव्य के विविध प्रतीक कल्पना एवं अनुभूति से ही व्युत्पन्न होते है ये प्रतीक मूलवस्तु और स्थानापन्न प्रतीकात्मक वस्तु से हटकर कुछ नवीन विशिष्टताओं को व्यज्जित करते हैं। श्री हर्ष ने भी कुछ मूल प्रतीकों से हटकर नवीन प्रतीकों का प्रयोग किया है। श्येनपक्षी को तेजस्विता अंधकार को कौए, तारों को कबूतर एवं चन्द्रमा के कलंक को शिशु का प्रतीक प्रयोग कर सौन्दर्य की अद्भुत सृष्टि नैषध काव्य का वैशिष्ट्य है। सौन्दर्याभिव्यक्ति हेतु श्रीहर्ष ने रंग का प्रयोग भी प्रतीक रूप में किया है अपयश सा धूर्तता के लिये काले रंग का, यश तथा सात्विकता के लिये शुभ्र रंग क्रोध के लिये लाल का तो ऐश्वर्य एवं वैभव के लिये स्वर्णिम रंग का प्रतीक रूप में प्रयोग कर रंगों के मनोवैज्ञानिक प्रभाव ही नहीं अपितु सौन्दर्य की भी अनुभूति होती है इस प्रकार नैषधकाव्य में प्रतीकों के प्रयोग ने किस प्रकार सौन्दर्य की उद्भावना की है यही इस शोधपत्र में प्रस्तुत करने का प्रयास किया जायेगा।

## 9. वैदिक वाङ्मय में भारतीय कला एवं व्यक्तित्व विकास

डॉ.(श्रीमती) निशा श्रीवास्तव
विभागाध्यक्ष (शिक्षासंकाय), घनश्याम सिंह आर्य कन्या महाविद्यालय दुर्ग (छत्तीसगढ़)

जहाँ वेद की ज्योति है, वहाँ उन्नति और प्रकाश है। सुख शान्ति समृद्धि एवं सतत् विकास है। वेदाः मे परमचक्षुः, वेदाः मे परमबलम्। वेदाः मे परमधाम, वेदाः मे ब्रह्मश्चोत्तमम् ।।

भारत की प्राचीनतम संस्कृति के उदात्त चिन्तन के मूलाधार वैदिक संहिताए है,जो सार्वभौमिक,सार्वकालिक,सार्वग्राही,अनन्त ज्ञान राशि के स्त्रोत और स्वतः सिध्द है। वेद सम्पूर्ण जीवन दर्शन है ज्ञान की विविध विधाओं से युक्त,विश्व की अनेक जटिल व गंभीर समस्याओं हेतु, आज भी प्रासंगिक है। वैदिक वाङ्मय में भारतीय कला का विशेष स्थान है। कलाएँ समाज की जिजीविषा, संकल्पना, भावना, संवेदना तथा ऐतिहासिकता को अभिव्यक्त करती हैं। कला आत्मा की अभिव्यक्ति है, मनुष्य ने युगों से अपनी आत्मा की क्रियाशीलता को कला के माध्यम से अभिव्यक्त करने का प्रयास किया है, काव्य, चित्रकला और अन्य दृश्य कलाओं का विकास पत्थर, पत्तों तथा कागज पर हुआ है। भारत में प्राचीनकाल से प्रचलित संगीत शास्त्र का इतिहास वेदों की ओर जाता है। भारतीय संगीतशास्त्र से संगीत अभिव्यक्ति की नई शैलियों की खोज से पता चलता है कि मनुष्य की प्रतिभा कितनी ऊँचाई तक पँहुच सकती है। मनोरंजन के अलावा संगीत का प्रयोग मानव के व्यक्तित्व के विकास हेतु किया जाता था ताकि आन्तरिक सुख प्राप्त कर सके। हमारे शास्त्रीय संगीत ने स्वरमाधुर्य के गुण को बनाए रखा है।

कला का प्रोद्भास कलाकार के अन्तःकरण से होता है उनमें चित्रकला, मूर्तिकला, संगीत, नृत्य और नाटक आदि को रचनात्मक अनुभूतियों का समावेश होता रहा है। जीवन के सघन अनुभवों से जो सहज लय

उत्पन्न होती है, वही अन्ततः लोकनाटक बन जाती है। उसमें दुःख, सुख, हताशा, घृणा, प्रेम आदि मानवीय प्रसंग आते हैं। सभी पारंपरिक भारतीय नाट्यशैलियों में गायन की प्रमुखता है। यह जातीय संवेदना का प्रकटीकरण है। आज के आधुनिक समय में सारे विश्व के शिक्षाविदों ने शैक्षणिक संकल्पनाओं के संप्रेषण रूप में भारतीय कला के महत्व को अनुभव किया है।

## 10. वेदों में प्राकृतिक सौंदर्य

डॉ महेन्द्र पाण्डेय
एसोसियेट प्रोफेसर, वेदविभाग, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी

यह सर्म्पूण मण्डल ही प्राकृतिक तत्त्वों से सौंदर्यमय है। मानव जीवन का रहस्य प्रकृति में ही निहित है' वेद के सूक्तों में देवताओं की छंदमय स्तुतियां है और प्राकृतिकतत्त्वों का माहात्म्य और महिमागान है। ऋग्वेद वं उषाविषयक मन्त्रों में रूप सौंदर्य की प्रभावी व्यंजना है, उसमें प्राकृति की रूपात्मकता, सौंदर्य एवं शक्ति की सजीव साकारता का आकर्षक वर्णन है। पृथ्वी को भूः, अन्तरिक्ष को भुवः और सूर्यमण्डल को स्वः कहते हैं। पृथ्वी की चार पूर्वादिशाएँ हैं। यह सुन्दर, विशाल एवं ममतामयी भूः समुद्र, नदियां एवं अनेक जीवों को आश्रय देती है। यह विश्वम्भरा, हिरण्यवक्षा, सौंदर्यमयी पृथ्वी संर्पूण विश्व को सुशोभित करती हुई मानव जीवन के मन को भी सौंदर्यशाली बना देती है– "नानावीर्या ओषधीर्या विमर्ति"।

मानव जीवन व्यतीत करने के लिए पांच तत्त्व मुख्य हैं। इन तत्त्वों का लगाव सूर्य, चन्द्रमा, इन्द्र, मित्रावरुण, सविता, उषा आदि देवों से संज्ञापित है। ऋषियों ने इन पांच मूलभूत तत्त्वों के संतुलन के लिये स्वध्याय एवं निरंतर स्वसंप्रदायों से विभक्त करते हुए अनेक शाखा, प्रशाखाओं के मंत्रों में स्मरण करने का विधा स्थापित किया है। मंत्रों में जलविज्ञान, वायुविज्ञान, वनस्पतिविज्ञान आदि सौंदर्य के आयाम स्थित हैं। सूर्य ही सूर्यमण्डल में सुनहरे मणि के समान अपनी सुनहरी किरणों से आकाश, पृथ्वी एवं सूर्यमण्डल को अन्धकार से मुक्त कर इनकी सुंदरता को कई गुना बढ़ा देती है– "दविध्वतो रश्मयः सूर्यस्य"। एवं सूर्य में अग्नि मानों अपनी प्रभा से आकाश को छू रहा हो–"घृतप्रतीको बृहता दिवि स्पृशा"।

इसी प्रकार सूर्य से सम्बन्धित उषा देवता कि स्तुति बहुत ही मणिकांचन रूप में की गयी है। उषा देवी एक सुन्दर स्त्री के समान सुसज्जित रूप में हम सभी के समक्ष प्रस्तुत होती हैं। वह अनेक रंगो के प्रकाशमय वस्त्रों एवं आभूषणों में एक सुंदर नर्तकी के समान प्रकाशित होती हैं। वह नवीन प्रतीत होती हुई भी पुरानी हैं। उनके आगमन मात्र से ही सम्पूर्ण सृष्टि के जीव गतिशील हो जाते हैं। इस तरह ऋग्वेद के 20 सूक्तों एवं लगभग 300 बार उषा देवी का उल्लेख किया गया है। यथा उषा स्तुति
नूनं दिवो दुहितरो विभातीर्गातुं कृणवन्नुषसो जनाय"; उषा सूक्त 4 ।51द्ध
इस प्रकार प्राकृतिक सौंदर्यो में बहुत से सूक्त प्रकृति के सौंदर्यता को दर्शाते हैं।

## 11. महाकाव्य महाभारत में वर्णित अद्भुत वास्तुकला सौन्दर्य

डा0 ममता गंगवार
एसोसिएट प्रोफेसर एवं विभागाध्यक्ष, इतिहास विभाग, महिला महाविद्यालय, किदवई नगर, कानपुर

महाभारत को कतिपय विद्वान् पंचम वेद मानते हैं। 18 पर्वों से मुक्त महाभारत केवल कौरवों–पाण्डवों के संधर्ष की कथा ही नहीं, अपितु भारतीय संस्कृति और हिन्दू धर्म के सर्वांगीण विकास की गाथा भी है । महाभारत से प्राप्त होने वाले कलात्मक संदर्भो से ज्ञात होता है कि उस समय तक वास्तुकला, मूर्तिकला और चित्रकला का पर्याप्त विकास हो चुका था ।

महाभारतकालीन वास्तुकला के उत्कृष्ट नमूने उस समय की कला विशिष्टताओं का बोध कराते हैं । वनपर्व में यत्र–तत्र नगरों का वर्णन प्राप्त होता है । कौरवों की हस्तिनापुर पाण्डवों की इन्द्रप्रस्थ, श्रीकृष्ण की द्वारकानगरी राजधानियाँ थीं । पौलोम एवं कालकेयों के नगर हिरण्यपुर का वर्णन भी महाभारत में प्राप्त होता है। इन बड़े–बड़े नगरों का निर्माण निश्चित व्यवस्था के आधार पर कुशल वास्तुकारों/इंजीनियरों द्वारा किया गया प्रतीत होता है। योजनाबद्ध नगर में कई मुहल्ले कच्ची चौड़ी सड़कें, बड़े–बड़े चौराहे, नदियों पर यातायात हेतु पुल होते थे युद्धकाल में ये पुल नष्ट कर दिये जाते थे। नगर के बाहर चारों ओर द्वार ऊँची मीनारें सुरक्षा हेतु उन पर रक्षक नियुक्त होते थे। नगर में अन्न के भण्डार ग्रह तथा शस्त्रागार भी होते थे (महा0वनपर्व 173–3,5)।

अरण्यपर्व में मिथिला को हर्म्य, प्राकार विमानों से युक्त तथा अट्टालिकावती कहा गया है (अरण्यपर्व (171–6–7) ऐसे विभिन्न प्रकार के निर्मित भवन होते थे राजभवन सप्तभौम, अष्टभौम तथा सहस्रस्तम्भ आदि से युक्त विशिष्ट प्रकार के भवन होते थे। (अरण्यपर्व (171–6–7) 'मयतम्' में सात प्रकार के नगरों का उल्लेख है । (1) राजधानी (2) नगर (3) खेट (सर्वट (5) पत्तन (6) शिविर (7)सेवामुख ।

हस्तिनापुर विश्वकर्मा द्वारा तथा इन्द्रप्रस्थ श्री कृष्ण के आदेश पर मयासुर द्वारा निर्मित किए गए थे मय द्वारा निर्मित सभाभवन की कोई बराबरी नहीं थी, यहीं दुर्योधन उपहास का पात्र बना था। उपहास का प्रतिशोध तथा युधिष्ठर के वैभव को देखकर ही दुर्योधन ने लाक्षागृह गुप्त साजिश के तहत निर्मित करवाया था। साजिश की जानकारी होने पर सुरंग द्वारा पाण्डव लाक्षाग्रह से बाहर निकलने का वर्णन कला की उत्कृष्टता को दिग्दर्शित करता है। वनपर्व के निवास कवच युद्ध पर्व में कालकेयो के हिरण्यपुर नगर की भव्यता, योजनाबद्धता, प्रकाश के साधनों तथा सुरक्षा व्यवस्था का वर्णन अर्जुन और इन्द्र के वार्तालाप से विदित होता है।

श्रीकृष्ण की द्वारकापुरी में चारों दिशाओं में ऊँचे –ऊँचे गोपुरों, सुरक्षा हेतु बुर्ज तथा यंत्र, सुरंग द्वारा नये मार्गों का निर्माण अट्टालिकाएं, गोपुर में अन्नागार, मार्ग में बने पुल जिन्हें युद्धकाल में तोड़ दिया जाता था नगर के चारों ओर फाटक, राजमार्ग के दोनों ओर बने घर तथा राक्षसों के चलायमान घरों का उल्लेख है। अरण्यपर्व में वेदों के अध्ययन–अध्यापन करने वाले ऋषियों के वन में बने आश्रमों का वर्णन है, जिनमें वानप्रस्थ प्राप्त लोग भी पत्नी के साथ ग्रहस्थों की भांति रहते थे। उपर्युक्त विवरण महाभारतकालीन संस्कृति के महत्त्वपूर्ण आधार वास्तुकला के सौन्दर्य को दर्शाते हैं।

## 12. संस्कृत नाटकों में कला और सौन्दर्य 'चित्रकर्म के सन्दर्भ में'

डा0 मीना गुप्ता
एसोसिएट प्रो0 संस्कृत विभाग, पी0पी0एन0 कालेज, कानपुर

संस्कृत नाटकों की कथावस्तु का एक प्रधान उपादान चित्रकर्म था। जिसके विषय में विष्णुधर्मोत्तरपुराण के चित्रसूक्त में इसे समस्त कलाओं से श्रेष्ठ कहा गया है। यह वह विधा है, जो पुरुषार्थ–चतुष्ट्य की प्राप्ति कराने वाली है, इसमें त्रैलोक्य की अनुकृति रहती है। सोमेश्वर की अभिलाषितार्थ चिन्तामणि नामक पुस्तक में चार प्रकार के चित्रों का उल्लेख प्राप्त होता है– **(1) बिद्ध चित्र, (2) अबिद्ध चित्र, (3) रस चित्र, (4) धूलि चित्र।** महाकविकालिदासकृत अभिज्ञानशाकुन्तलम् में दुष्यन्त शकुन्तला के विरह से पीड़ित होकर एक चित्र की रचना करना चाहते हैं जिसमें वह हंसमिथुन का जोड़ा अंकित करना चाहता है जो मालिनी के सिकतामय तट पर विराजमान है ऐसी मालिनी की धारा निर्मित करना चाहता है जिसके दोनों ओर हिमालय की पवित्र पहाड़ियाँ विद्यमान हैं जिन पर हरिण बैठें हो ऐसे वृक्षों की शाखाएँ बनाना चाहता है जिस पर वल्कल वस्त्र लटके हुए हैं तथा वृक्ष के नीचे कृष्णसारमृग की सींग से अपना वाम नयन खुजलाती हुई हरिणी को भी चित्रांकित करना चाहता है। परस्पर प्रेम और विश्वास की यह चरम परिणति है कि वह मृग के सींग की नोक अपने नेत्रों पर मात्र रखती ही नहीं वरन् खुजलाती है, घर्षित करती है। यह भारतीय कला का उच्चतम आदर्श है जो भाव प्रधान कोमल तथा सत्यं शिवं सुन्दरम् की भावना से अनुस्यूत है।

अतः टालस्टाय ने कला के सम्बन्ध में उचित ही कहा है कि कला की प्रक्रिया अपने हृदय में उठी भावनाओं की अनुभूति को क्रिया, रेखा, वर्ण, ध्वनि, शब्द आदि के सहारे दूसरे के हृदय तक पहुँचा देना ही है। सौन्दर्य की अभिव्यक्ति द्वारा सुख प्रदान करने वाली वस्तु का नाम कला है– **"कं लाति ददातिति कला"**

क्षेमराज ने शिवसूत्रविमर्षिणी में कला को वस्तु का रूप संवारने वाली प्रतिभा या अभिव्यक्ति कहा है। वात्स्यायन ने कामसूत्र में आलेख्यम्, ललितविस्तर में रूपकर्म, शुक्रनीतिसार में चित्राद्यालेखनम् नाम से चित्रकर्म को कला के भेद के रूप में परिगणित किया है।

## 13. वैदिकवाङ्मय में वर्णित वास्तुकला की वर्तमान में प्रासंगिकता

डॉ0 नीलम त्रिवेदी
संस्कृत विभागाध्यक्ष, दयानन्द गर्ल्स कालेज, कानपुरउ0प्र0 (भारत)
neelamtrivedi@rediffmail.com

अभिव्यक्ति अथवा अभिव्यंजना के विविध प्रकार ही कला कहलाते हैं। प्रत्येक अभिव्यंजना कला नहीं है। बौद्धिक विषयों का भी व्यक्ति चिंतन करता हैं पर बौद्धिक विषयों पर विवेचन की अभिव्यक्ति को कला नहीं कहते है। कला वह अभिव्यक्ति है जिसमें मन की ज्ञान, भावना, इच्छा और प्रयत्न इन वृत्तियों का सामंजस्य रहता है। व्यवहारिक दृष्टि से इनके दो भेद किये गये है (1) उपयोगी कलाएं (2) ललित कलाएं। वैसे तो ललित कलाएं भी उपयोगी होती हैं, पर इनमें अनुभूति की तीव्रता प्रबल होती हैं। वैदिक वाङ्मय के अनुसार प्राकृतिक नियमानुसार भवन निर्माण का ज्ञान 'स्थापत्य वेद' कहलाता है, और स्थापत्य वेद के नियमों को मूर्त रूप प्रदान करने वाला शास्त्र ही वास्तुकला है।

वैदिक वाङ्मय में प्राप्त कलाओं में प्रथम स्थान वास्तुकला का हैं ऋग्वेद में भवन निर्माण के अनेक सुन्दर उदाहरण विद्यमान है। 'सहस्र स्थूणं बिमृथः सह द्वौ (ऋग्वेद 5.62.6) शब्दों द्वारा सहस्त्र स्थूणों वाले तथा दो तल्लों वाले भवनों का वर्णन है। कुछ ऋचाओं में लोहे और पत्थर की नगरियों अथवा मकानों का उल्लेख

है– शतं पूभिरयिसीभिर्तिपाहिः (ऋग्वेद 7.2.7) ऋग्वेद में वेदी (10, 114, 3), चिति (शतपथ ब्रा0 8, 1), शमशान (शतपथ ब्रा0 13, 8, 1, 1), यूप (ऋग्वेद 10.11.15) आदि के निर्माण का भी वर्णन किया गया है।

ऋग्वेद में शतमुखी, अश्वमयी, आयसी आदि शब्दों का प्रयोग होता है। जिससे प्रतीत होता है कि वास्तुकला का विकसित वर्णन वेदों में है। श्रीपाद सातवलेकर ने 'वैदिक व्याख्यानमाला में वैदिक नगरों में गृहों का सुन्दर विवेचन किया है। समाधि के लिए मृण्मय (शतपथ ब्रा0, 13, 8, 1–4) शब्द आया है। जिसमें शव को जलाने के बाद मिट्टी के ढेर को लगाने का अनुमान होता है। अस्तु वास्तुकला की विषद सामग्री वैदिक वाङ्मय में विद्यमान है। जिससे उसके अध्ययन के नये आधार प्राप्त होते है। आज जब प्राचीन वास्तुशास्त्र विश्व में चर्चा का विषय बना हुआ है तब वैदिक वास्तु के अध्ययन और चिंतन की और अधिक आवश्यकता हैं। यही इस शोध का विषय है।

## 14. महाकवि कालिदास के नाट्य–साहित्य में चित्रकला

**डॉ0 प्रदीप कुमार दीक्षित**

एसो0 प्रो0 एवं विभागाध्यक्ष संस्कृत अकबरपुर महाविद्यालय, अकबरपुर, कानपुरदेहात

**drpradeep_san@yahoo.com Mob.: 08090274439**

महाकवि कालिदास की दीर्घ सांसारिक अनुभूतियों तथा लोक व्यवहार घर की गाढ़ प्रवीणता का परिचय उनके नाट्य साहित्य की कलात्मक वीथियों में पदे–पदे द्रष्टव्य है। कवि स्रष्टा होता है, जो गति अथवा क्रिया से, अपनी कला से अरूप को रूप देता है, अर्थात् जहाँ कहीं निर्माण है, गठन है, विन्यास है, वहीं अभाव में भाव का संचार होता है। वहीं कृतित्व है, सर्जन है और है कला। पं0 हरिद्वारी लाल शर्मा कहते हैं– **"सौन्दर्य की कुशतलतापूर्वक अभिव्यक्ति ही कला है।"**

कालिदास ने अपनी रचनाओं में ललित कलाओं के विविध अंगों का, जिसमें चित्रकला प्रमुख है, विस्तार से वर्णन किया है। मालविकाग्निमित्रं में उल्लिखित चित्रशाला संगीतशाला का एक अंग थी। संगीतशाला में चित्रवीथी भी होती थी। जहाँ चित्र लटकते रहते और भाँति–भाँति के रंग बनाए जाते और प्रयुक्त होते थे। ऐसी ही एक चित्रशाला में राजमहिषी धारिणी जाती हैं। जहाँ वह एक चित्र की प्रशंसा करती है, जिसके रंग अभी सूखे नहीं है। अभिज्ञानशाकुन्तलं में शकुन्तला खड़ी है, उसके केशपाश ढ़ीले पड़ गए हैं और बालों में गुंथे पुष्प गिर पड़े हैं, श्रमकण उसके मुख की सुन्दरता बढ़ा रहे हैं। चित्र में मालिनी नदी बह रही है। उसके बालुकामय किनारों पर हंसों के जोड़े बैठे हों, उसके दोनों पार्श्वों पर हिमालय की पवित्र पहाड़ियाँ चित्रित हों। शिलाखण्ड पर बैठे हों मृगशावक, और एक वृक्ष के नीचे उसकी शाखाओं पर वल्कल टंगे हों। मैं एक कृष्णसार की सींग पर एक हिरणी को अपनी बायीं आँख खुजलाती चित्रित करना चाहता हूँ। यहाँ यह एक विशिष्ट आलेख है, जिससे एक पूर्ण भौमिक दृश्य चित्रित किया जा सकता है।

चित्रकला का इतना अधिक प्रचार था कि इसका अनुशीलन अरण्यों में भी पहुँच गया था, जहाँ मुनि कन्याएँ तपोवनों में इसका अभ्यास करती थीं। शकुन्तला पतिगृह जाने के लिए कण्व का आश्रम छोड़ने की तैयारी कर रही है। ऋषि कन्याएँ, जिन्होंने कभी सुवर्णाभरण पहने किसी को नहीं देखा था, चित्रकला की अपनी जानकारी से आभूषणों के पहने जाने का उचित प्रकार जान सकीं और उसी क्रम से शकुन्तला के अंगों में यथास्थान उनको पहना सकीं– **सख्यौ–अये, अनुपयुक्तभूषऽणोयं जनः। चित्रकर्मपरिचियेनांगेषु त आमरणविनियोगं कुर्वः।** इस प्रकार महाकवि कालिदास ने अपनी तूलिका से जिस किसी भाव का संस्पर्श किया, उसे अविस्मरणीय बना दिया।

## 15. स्वप्नवासवदत्तम् में कला एवं सौन्दर्य

**डॉ. प्रीति श्रीवास्तव**

सहायक प्राध्यापक, संस्कृत विभाग, एस.एन.डी.टी. कला महाविद्यालय, चर्चगेट, मुंबई 400020

संस्कृतसाहित्य परम्परा में महाकवि भास आद्य नाटककार के रूप में जाने जाते हैं। उनके द्वारा विरचित 'स्वप्नवासवदत्तम्' नाट्यकला की दृष्टि से सर्वोत्कृष्ट नाटक के रूप में प्रख्यात है, जो उदयन कथा पर आधारित छः अंकों में निबद्ध है।

स्वप्नवासवदत्तम् में कला एवं सौन्दर्य का निरूपण अनेक रूपों में हुआ है। वस्तुतः कला एवं सौन्दर्य सौन्दर्यशास्त्र के दो भिन्न अंग हैं। इनमें कला शब्द 'कल्' धातु से निष्पन्न है, जिसका अर्थ प्रकट करना, गिनना एवं संकलन करना है तथा सौन्दर्य शब्द सुन्दर+ष्यञ् से बना है, जिसका अर्थ मनोहरता है। सौन्दर्यशास्त्रियों ने सुन्दर की व्युत्पत्ति कई प्रकार से मानी है, जिसकी एक व्युत्पत्ति– सु+उन्द+अरन् है, अर्थात् जो चित्र को आर्द्र बना दे अथवा आनन्द दे, वह सुन्दर है।

कला के दो भेद हैं– ललितकला एवं उपयोगीकला। इनमें सौन्दर्य से सम्बन्धित कला को ही ललितकला की श्रेणी में रखा गया है। सौन्दर्यशास्त्र में ललितकला के पाँच भेद बताये गये हैं– काव्यकला,

संगीतकला, चित्रकला, मूर्तिकला एवं वास्तुकला। परन्तु प्रो. कान्तिचन्द्र पाण्डेय जी ने स्वतन्त्रकलाओं की संख्या तीन ही स्वीकार की है। काव्यकला (नाट्यकला), संगीतकला एवं स्थापत्यकला।

काव्यकला की दृष्टि से स्वप्नवासनदत्तम् एक प्रशंसनीय नाटक है, क्योंकि इसमें भावों का समुचित स्थापन, नीरसता का अभाव, स्वाभाविक अलंकृति, रस का प्रचुर प्रयोग, वर्ण्यविषयानुकूल छन्द प्रयोग एवं सर्वोपरि वैशिष्ट्य भाषा का व्यजंनात्मक प्रयोग हुआ है। इसकी सूक्ष्म पदावली, सारगर्भित अर्थ, मौलिकता एवं कल्पनावैचित्र्य विशेष रूप से काव्यकला और सौन्दर्य को स्पष्टतः सिद्ध करती है।

स्वप्नवासवदत्तम् में संगीतकला का विधान पाँचवे अंक में दोहराये गये वाक्यद्वय के लयात्मक प्रयोग द्वारा प्रस्तुत किया गया है। संगीत नाट्य का आधार है, उसकी लय नाट्यालय में अन्तःसलिल होती है। अतः भरतमुनि ने संगीत को नाट्य की शय्या कहा है।

वास्तुकला की दृष्टि से स्वप्नवासवदत्तम् में कला एवं सौन्दर्य का निरूपण आसन्न रंगमंच, चित्रयवनिका और मत्तवारिणियों के प्रयोग के आधार पर विकृष्ट–मध्य प्रकार के नाट्यमण्डप के रूप में हुआ है। नाट्यशास्त्रकार भरत ने स्थायी नाट्यमण्डप अथवा पारम्परिक रंगमंच को नाट्य रूपकों की सफल प्रस्तुति में अन्तर्भूत माना है।

इस प्रकार स्वप्नवासवदत्तम् में महाकवि भास ने अपनी नवनवोन्मेषालिनी प्रतिभा सर्जनात्मक कल्पना, संवेदना तथा सौन्दर्य चेतना के द्वारा नाट्यकला को रसगत सौन्दर्य, आलंकारिक सौन्दर्य, कल्पनागत सौन्दर्य, शैलीगत सौन्दर्य, विधागत सौन्दर्य, भाषागत सौन्दर्य, लयात्मक सौन्दर्य तथा रंगमंचगत सौन्दर्य आदि अनेक रूपों में सशक्त प्रस्तुत किया है। जो परवर्ती महाकवियों के लिए एक सफल नाटक के रूप में लभ्य एवं प्रेरणादायी रहा है। यही इसकी श्रेष्ठता का प्रमाण है।

## 16. जैनन्याय का कलात्मक पक्ष

**डॉ. प्रमोद कुमार सिंह**
सहायक प्राध्यापक, संस्कृत विभाग, मैत्रेयी महाविद्यालय, (दिल्ली विश्वविद्यालय)
**श्रीमती सीमा सिंह**
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग दिल्ली विश्वविद्यालय

न्यायदर्शन के विकास के तीन चरण हैं– प्राच्यन्याय, मध्यन्याय एवं नव्यन्याय। प्राच्यन्याय का स्वरूप विशुद्ध वैदिक था किन्तु मध्यन्याय में वैदिकेतर दो अन्य न्यायों का भी प्रभाव प्रकाश में आया, जिन्हें क्रमशः बौद्धन्याय एवं जैनन्याय से अभिहित किया जाता है। अपनी प्रारम्भिक अवस्था में प्रमेयतत्त्व की प्रधानता होने से बौद्धदर्शन एवं जैनदर्शन पूर्णतः धर्मदर्शन के रूप में ही प्रतिष्ठित थे किन्तु कालान्तर में प्रमाणों के द्वारा प्रमेयों (ज्ञेय अर्थों) की परीक्षा पर विशेष बल देने से इन दर्शनों का परिगणन भी न्यायदर्शन के रूप में किया जाने लगा– **प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः**। मध्यन्याय में विकसित उक्त न्यायों में से जैन न्याय को समुद्भूत करने का श्रेय सिद्धसेन दिवाकर को है। इन्होंने पांचवी शताब्दी में 'न्यायावतार' नामक महनीय ग्रन्थ की रचनाकर जैनन्याय का बीजारोपण किया था। सिद्धसेन दिवाकर द्वारा स्थापित जैनन्यायपरम्परा में अनेक उत्कृष्ट नैयायिकों का आविर्भाव हुआ, जिन्होंने अपने दार्शनिक विचारों को ग्रन्थबद्ध कर प्रस्तुत न्याय को परिमार्जित, परिष्कृत एवं व्यस्वस्थित किया। इनमें मल्लवादी क्षमाश्रमण (५वीं शताब्दी ईस्वी) कृत द्वादशारनयचक्र, समन्तभद्र (छठी शताब्दी ईस्वी) प्रणीत आप्तमीमांसा व स्वयंभूस्तोत्र, जिनभद्रगणी (छठी शताब्दी ईस्वी) कृत विशेषावश्यक भाष्य, सिंहसूरि (७वीं शताब्दी ईस्वी पूर्वार्द्ध) द्वारा रचित न्यायागमानुसारिणी, पात्रस्वामी (७वीं शताब्दी ईस्वी उत्तरार्द्ध) कृत त्रिलक्षणकदर्शन, श्रीदत्त (७वीं शताब्दी ईस्वी) कृत जल्पनिर्णय, कुमारनन्दि (८वीं शताब्दी ईस्वी) कृत वादन्याय, हरिभद्र (७७० ई.) कृत षड्दर्शनसमुच्चय, अकलङ्कदेव (८वीं शताब्दी ईस्वी) कृत लघीयस्त्रय, न्यायविनिश्चय व प्रमाणसंग्रह, विद्यानन्द (ईस्वी सन् नवम शताब्दी–पूर्वार्द्ध) विरचित प्रमाणपरीक्षा व अष्टसहस्री और अनन्तवीर्य (दशम शताब्दी ईस्वी) विरचित सिद्धिविनिश्चय टीका व प्रमाणसंग्रहभाष्य इत्यादि विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं।

इन जैननैयायिकों ने अपने ग्रन्थों में दार्शनिक प्रतिपाद्यों को इतनी कलात्मकता के साथ प्रस्तुत किया है कि ये अपने आपको नैयायिकों की परम्परा में न केवल सम्मिलित करा पाये अपितु स्वयं को गोतमीय और बौद्धन्याय से पृथक् रखने में भी सफल रहे। ध्यातव्य यह है कि प्रमाणों के द्वारा अर्थ का परीक्षण ही न्याय है– **प्रमाणैरर्थपरीक्षणं न्यायः**। इस अर्थ में आगमिक परम्परा के पश्चात् आविर्भूत जैनदार्शनिकों ने अपने आप को भी न्याय की परम्परा में शामिल करा लिया क्योंकि इन्होंने भी अपने ग्रन्थों में प्रमाणों द्वारा ही तत्त्व की परीक्षा को प्रधानता दी है। दर्शन के प्रमुख प्रतिपाद्य प्रमाण, प्रमेय इत्यादि का प्रतिपादन सर्वथा जैनसिद्धान्तों के अनुरूप करते हुए अपने आप को न्याय की परिपाटी में सम्मिलित कराना निःसन्देह इनके कलात्मक पक्ष के उदात्त होने का प्रमाण है। उदाहरणार्थ जैन दर्शन का आगमिक परम्परा दो प्रमाणों की सत्ता को स्वीकार करता है। ऐसे में परवर्ती जैन नैयायिकों के सम्मुख सर्वप्रमुख समस्या यह थी कि ये अपने पूर्ववर्ती आचार्यों के विचारों का न केवल बचाव करें अपितु अन्यान्य दर्शनों में मान्य अन्य प्रमाणों का खण्डन अथवा विलयन इन्हीं दो प्रमाणों में करें। और ऐसा करने में जैन नैयायिक पूरी तरह सफल हुए हैं, इसमें लेशमात्र सन्देह नहीं है। इन्होंने प्रत्यक्ष और परोक्ष के

नाम से सर्वप्रथम केवल दो प्रमाणों को मान्यता दी तत्पश्चात् अन्य दर्शनों में मान्य अनुमान, शब्द, उपमान इत्यादि का अन्तर्भाव इन्हीं दो प्रमाणों में कर लिया है। साथ ही अर्थापत्ति, अनुपलब्धि, संभव और ऐतिह्य जैसे अन्य प्रमाणों के औचित्य पर न केवल प्रश्नचिह्न खडा किया अपितु उनका सकारण विविध तर्कों के माध्यम से यथोचित निवारण भी कर दिया है। निःसन्देह कलात्मकता का ऐसा अद्भुत उपस्थापन अन्यत्र असंभव है। साथ ही आत्मा, मन, इत्यादि में वर्त्तमान कलाओं का उपस्थापन भी इनके ग्रन्थों में सुन्दरता के साथ उपस्थापित किया गया है, जिसका सविस्तर विवेचन शोधपत्र में यथोचित उद्धरणों के द्वारा किया जायेगा।

## 17. भारतीय दर्शन में विद्यमान कलात्मक सौन्दर्य

**डॉ0 पुष्पा**
व्याख्याता संस्कृत, गौरी देवी राज0 महिला महाविद्यालय, अलवर (राज0)

संस्कृत वाङ्मय में सौन्दर्य और कलाओं से सम्बन्धित विविध पहलुओं का विवेचन उपलब्ध होता है। जो सबको भली–भाँति प्रसन्न करें अथवा आनन्दित करे वही सौन्दर्य है। संस्कृत शब्दकोष में 'कला' शब्द की उत्पत्ति कल् धातु से स्वीकार की है जिसका अभिप्राय है– to impel, to incite, to urge on to betake one's self to, to do, to make, to accomplish (मोनियर विलियम्स, पृष्ठ 260) इत्यादि अर्थों में किया जाता है जिसका सामान्य सा अभिप्राय है हुनर, निपुणता, कारीगरी, कार्यकुशलता आदि। संसार में किसी भी कार्य में निपुणता द्वारा सौन्दर्य का ही दिग्दर्शन होता है उसी प्रकार विद्वानों के एक जैसे चिन्तन वाले एक सम्प्रदाय विशेष से सम्बन्धित होते हैं। अलग–अलग दर्शन आस्तिक और नास्तिक सम्प्रदायों के विद्वानों द्वारा सृष्टि, जीव, प्रलय, जन्म–मृत्यु, कर्मफल, स्वर्ग–नर्क, पुनर्जन्म, आत्मा, ईश्वर आदि आध्यात्मिक विषयों को अत्यन्त ही कलात्मक रूप में प्रस्तुत किया है। प्रस्तुतशोधपत्र इस विषय को आधारित कर प्रस्तुत किया जायेगा।

## 18. उपनयन संस्कार की आनुष्ठानिक विधि में कला

**डॉ0 पुष्पा त्रिपाठी**
असिस्टेंट प्रोफेसर, सस्कृतविभाग, आर्य महिला पी0जी0 कॉलेज, वाराणसी

कला एक बहुआयामी शब्द है; मानविकी विविध विषय साहित्य, संगीत, चित्र, स्थापत्य विधाओं के विविध प्रकार धर्मशास्त्र, कर्मकाण्ड आदि विषय अन्तर्भुक्त हो जाते हैं। इस दृष्टि से विचार किया जाये तो स्वस्वरूप प्राप्ति में प्रवृत्त कराने की विलक्षण संस्कारविधि उपनयन संस्कार के अनेक सोपानों में कला के विविध पक्ष अन्तर्निहित है। 'मनुष्य' उस पूर्णपरात्पर परब्रह्म का अंश है। शास्त्रों में कहा गया है–

एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्।
इन्द्रारिव्याकुलं लोके मृडयन्ति युगे युगे।। (भा0पु0अ0 3.1.28)

वह ब्रह्म, जो परमात्मा और भगवान् इन पदों से अभिहित होता है। षोडशकल अर्थात् सोलहकलाओं वाला कहा जाता है। उसकी प्राप्ति या बोध ही मनुष्य का सर्वोत्तम पुरुषार्थ और जीवनोद्देश्य है। उसमें परम उपकारक होने के कारण स्पष्टतः उपनयन संस्कार की महत्ता सुस्पष्ट हो जाती है। इनसे परिचित कराने की जो धार्मिक अनुष्ठान की महत्त्वपूर्ण प्रक्रिया है, उसे उपनयन संस्कार के नाम से अभिहित किया गया है।

हमारे शास्त्रकारों ने जीवन को संस्कारित बनाने हेतु सोलह संस्कारों का विधान किया है। इनमें उपनयन संस्कार विशिष्ट संस्कार है।

"उपनयन" शब्द का मूल अर्थ शिष्य का गुरु के समीप जाना है। गुरुकुल में आचार्य से विद्याध्ययन करना और वहाँ नियत आचार से समन्वित होकर नियत कालावधितक निवास करना ही 'ब्रह्मचर्य' पद से अभिहित किया गया है। यह एक प्रमुख अनुष्ठानिक संस्कार है; जो 'जीव' के आत्मशोधन में महत्त्वपूर्ण भूमिका का निर्वहन करता है।

इस संस्कार की प्रक्रिया गृह्यसूत्रों एवं स्मृतियों में प्रमुखता से वर्णित है। प्रस्तुत शोधपत्र का प्रयोजन उन कतिचित् अनुशासनों के उद्धरण सहित इसका आनुष्ठानिक विधि के कलात्मक पक्ष प्रस्तुत करने का है।

वस्तुतः उपनयन संस्कार जिसका अपर पर्याय यज्ञोपवीत है इसके अनुष्ठान ने समाज में पर्व का रूप ले लिया है। इसके आयोजन में सर्वप्रथम मुहूर्त, इष्टमित्र, परिजनों में आमंत्रण पत्र विवरण से लेकर इनके समग्र उपक्रम में गृहस्थजन सोत्साह तत्पर होते हैं। स्त्रियाँ पारम्परिक सांगीतिक मधुर प्रस्तुति के साथ मासभर पूर्व से इस आयोजन की मांगलिक अवतारणा करती हैं। उपनयन से सम्बन्धित गीत बड़े मधुर होते हैं। सौभाग्यवती महिलाएँ तकली पर कातकर, सूत निकालकर यज्ञोपवीत की तैयार करती हैं। पहले से ही कोहबर आदि मांगलिक भितिचित्र पूजनार्थ उकेरे जाते हैं। चौक पूरा जाता है और इस प्रकार अनुष्ठानिक पूजाविधि सम्बन्धी उपकरण पूर्ण होते हैं। तदनन्तर गणेशाम्बिकापूजन, स्वस्तिवाचन, नान्दीश्राद्ध, षोडशमातृकापूजन,

सप्तघृतमातृकापूजन आदि की विधि के साथ मंगलादि की अवतारणा की जाती है। अनन्तर क्रियमाण कार्य का संकल्प लेकर आचार्य और ऋत्विकादि का वरण होता है और इस प्रकार उपनयन की यह प्रक्रिया पद्धति और परम्परा के अनुसार अग्रसर होती है। इस संस्कार में हमें कला के विविध रूपों का दर्शन होता है।

**1. देवपूजादि विधि में कला – वेदिका निर्माण, नान्दीमुखश्राद्ध, नवग्रहपूजन, मातृकापूजन, 2. यज्ञोपवीत सूत्र बनाने की कला, 3. कोहबर लिखने की कला, 4. आनुष्ठानिक विधियों में कला, 5. संगीत में लोक कला, 6. वस्त्रविन्यास में कला, 7. उपदेशविधि में कला, 8. भिक्षाटन में कला, 9. प्रीतिगोष्ठी में कला**

## 19. नैषधमहाकाव्य में सौन्दर्यतत्त्व

**डॉ0 पुष्पा यादव**

एसो0 प्रो0 एवं अध्यक्षा, संस्कृत विभाग, महिला महाविद्यालय (पी0जी0) किदवई, नगर, कानपुर

सौन्दर्य शब्द संस्कृत के 'सुन्दर' शब्द की भाववाचक संज्ञा है जो सुन्दर में 'ष्यञ्' प्रत्यय जोड़ने से बना है। 'वाचस्पत्यम्' कोश के अनुसार सुन्दर शब्द की व्युत्पत्ति 'उदं' धातु से सु उपसर्ग तथा अरन् प्रत्यय जोड़कर मानी गयी है–'सु+उदं+अरन्' इस रूप में सु अर्थात् सम्यक् रूपेण, उंद् अर्थात् आर्द्र करना और अरन् कर्तृवाचक प्रत्यय अरन् के आधार पर जो सम्यक् रूपेण आर्द्र अथवा द्रवीभूत करे, वही सुन्दर कहलाता है। (वाचस्पत्यम्–पृ0 53) नाट्य शास्त्रकार भरत ने लीला, विलास, विच्छित्ति आदि शब्दों द्वारा सौन्दर्य को अभिव्यक्त किया हैं नाट्य काव्य के वैशिष्ट्य के सम्बन्ध में उनकी निम्न कारिका में–

मृदुललितप्रदाढ्यं गूढशब्दार्थहीनं,
जनपदसुखबोध्यं युक्तिमन्नृत्ययोज्यम्।
बहुकृतरसमार्गं सन्धिसंधानयुक्तं
स भवति शुभकाव्यं नाट्य प्रेक्षकाणाम्।। (भरतनाट्यशास्त्रम्–24/12–13)

'ललित' शब्द को सौन्दर्य के पर्याय के रूप में ही समीक्षकों ने स्वीकार किया है। आचार्य वामन के काव्य की परिभाषा करते हुये स्पष्टतः सौन्दर्य का प्रयोग किया है। उनके अनुसार **"काव्यं ग्राह्यमलंकारात्", सौन्दर्यमलंकारः** (वामनः काव्यालंकारसूत्रवृत्ति–1.1.1) अर्थात् अलंकार काव्य का सार है और अलंकार सौन्दर्य का दूसरा नाम है। इस प्रकार वामन की दृष्टि में काव्य का प्राणतत्त्व सौन्दर्य है।

भामह, दण्डी, मम्मट, विश्वनाथ आदि आचार्यों के ग्रन्थों में भी सौन्दर्य शब्द का शास्त्रीय अर्थों में प्रयोग मिलता है। भामह के अनुसार–

किंचिदाश्रयसौन्दर्याद् धत्ते शोभामसांध्वपि।
कान्ताविलोचनन्यस्तं मलीमसमिवान्जनम्।। (भामहः काव्यालंकार–1/55)

अर्थात् नारी के नेत्रों में लगे काजल के सदृश कहीं कहीं आश्रय की सुन्दरता के कारण भी दोष (अपना दोषत्व त्यागकर) रमणीयता धारण कर लेता है। भामह की यह उक्ति काव्यार्थ की रमणीयता के विषय में है।

वक्रोक्ति जीवितकार आचार्य कुन्तक ने सुन्दर शब्द का प्रयोग उन्मुक्त भाव से विभिन्न प्रसंगो में किया है। कभी वे सहृदय हृदयाह्लादकत्व के अपूर्व वस्तुधर्मता के अर्थ के सम्बन्ध में **"स्वपरिस्पन्द सुन्दरः"** (वक्रो0–1/23) का प्रयोग करते है जो वास्तव में काव्य का सहज अधिकारी है; कभी **"रसनिष्यद सुन्दरम्"** (वक्रो01/9) कहकर रमणीय काव्य के अर्थ में प्रयोग करते है और कभी वर्णविन्यास भी शोभा से युक्त स्वल्पपद सम्पत्ति से उत्पन्न काव्यबन्ध के सन्दर्भ में **"बन्धसौन्दर्यम्"** (वक्रो0–पंचमकारिका) का अन्तरश्लोक प्रयोग किया करते है।

महाकवि श्रीहर्ष ने सौन्दर्य के विषय में अभिनव धारणा प्रस्तुत की है। हर्ष का मत है कि सौन्दर्य सदा एक रस तथा स्थायी रहने वाला तत्त्व है। सौन्दर्य या स्थायित्व प्रदर्शित करने के लिये वे चन्द्र और कमल को दमयन्ती के सौन्दर्य के उपमान के रूप में रखते है किन्तु दमयन्ती की सुन्दरता के व्यतिरेक के कारण चन्द्र और कमल उसकी बराबरी नहीं कर पाते। चन्द्र दिन में श्रीहीन हो जाता है और कमल राम में संकुचित। किन्तु दमयन्ती का मुख सदा सुशोभित रहता है–

दिवारजन्यौ रविसोमभीते चन्द्राम्बुजे निक्षिपतः स्वलक्ष्मीम्।
आस्ये सदास्या न तदा तयोः श्रीरेकश्रियेदं तु कदा न कान्तम्।।(नैषध0 –7/55)

यहाँ दिन में सूर्य के भय से चन्द्रमा ने तथा चन्द्रमा के भय से कमल ने दमयन्ती के मुख पर अपनी–अपनी कान्ति स्थापित कर दी, इस प्रकार अतिशयोक्ति अलंकारों की संसृष्टि के द्वारा 'चन्द्र और कमल में तो कभी–कभी ही शोभा रहती है, किन्तु दमयन्ती का मुख सदा सुशोभित रहता है' इस प्रकार का व्यतिरेक अलंकार व्यंजित होता है। श्री हर्ष ने अलंकारों का प्रयोग अर्थ पुष्टि के लिये किया है, साथ ही नैषध में स्थान–स्थान पर अलंकार के विषय में अपना निश्चित मन भी दिया है।

## 20. सौन्दरनन्द का आध्यात्मिक सौन्दर्य

डॉ. रामहेत गौतम
सहायक प्राध्यापक संस्कृत, डॉ.हरीसिंह गौर विश्वविद्यालय सागर म.प्र.
drrhgautam@gmail.com 8827745548 ए 9755494128

कला संस्कृति और प्रकृति के संवेदनात्मक–भावनात्मक गुण–धर्मों और मूल्यों का अध्ययन ही सौन्दर्यशास्त्र (Aesthetics) है। इसमें कलात्मक कृतियों रचनाओं आदि में निहित सौन्दर्य का तात्त्विक, दार्शनिक और मार्मिक विवेचन के साथ–साथ विवेचन की विविध विधियों के माध्यम से कृतियों के तात्पर्य और उनकी रचना प्रक्रिया के सामाजिक और ऐतिहासिक पहलुओं से संवाद स्थापित किया जाता है। किसी सुन्दर वस्तु को देखकर हमारे मन में जो आनन्ददायिनी अनुभूति होती है उसके स्वभाव और स्वरूप का विवेचन तथा जीवन की अन्यान्य अनुभूतियों के साथ उसका समन्वय स्थापित करना इसका मुख्य उद्देश्य होता है। प्रथम शताब्दी ई.पू. में महाकवि अश्वघोषकृत सौन्दरानन्द महाकाव्य एक ऐसी ही अनुपम कृति है जिसमें सुन्दरी के नाशवान भौतिक दैहिक सौन्दर्य मात्र में बिंधे नन्द के समक्ष बुद्ध के द्वारा मिथ्या सौन्दर्य का तात्त्विक रहस्योद्घाटन करते हुए आध्यात्मिक सौन्दर्य का मार्मिक एवं दार्शनिक विवेचन प्रस्तुत किया जाता है। जलतरंगों पर उत्तोलित राजहंस की भांति पत्निप्रेम और मुक्तिमार्ग के मध्य उद्वेलित चित्त वाला नन्द सयमपूर्वक ज्ञानराग के प्रति स्वयं को उन्नत कर इन्द्रियविषय भौतिक सौन्दर्य से मुक्त होकर आध्यात्मिक सौन्दर्य को अनुभूत कर कहता है कि–

न मे प्रियं किञ्चन नाप्रियं मे न मेऽनुरोधेऽस्ति कुतोविरोधः।
तयोरभावात् सुखितोऽस्मि सद्यो हिमातपाभ्यामिव विप्रमुक्तः।। सौन्दरनन्द 17–67

इस प्रकार हम देखते हैं कि सौन्दरानन्द में सौन्दर्य के त्याज्य व ग्राह्य दोनों रूप प्राप्त होते हैं। वैषम्यजनित क्षणिक सौन्दर्य त्याज्य है जबकि बुद्धिसाम्यभाव जनित आनन्द ही मानव जीवन का शाश्वत सौन्दर्य है। सौन्दरनन्द का सम्पूर्ण घटनाक्रम नन्द को क्षणिक सौन्दर्य से बाहर निकालकर शाश्वत सौन्दर्य में प्रतिष्ठित करने के लिए ही है। सदासचेत, सच्चे काव्यकलाकार महाकवि अश्वघोष की चेतना आध्यात्मिक सौन्दर्य के संस्कार से सुसंस्कृत होकर अभिव्यक्त हुई। उनके रचनात्मक विवेक से सम्पूर्ण महाकाव्य में आध्यात्मिक सौन्दर्य की सुन्दरता सर्वत्र दृष्टिगोचर होती है जो मानवमात्र के अनुभव का विषय बनती है। सौन्दरानन्द महाकाव्य में आध्यात्मिक सौन्दर्य की इसी सुन्दरता का विवेचन इस शोधपत्र में किया गया है।

## 21. महाभारत में गान्धर्व कला के तत्त्व

डॉ0 रश्मि यादव
असि0 प्रोफेसर, संस्कृत काशी नरेश राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय ज्ञानपुर, भदोही

महाभारत में 'गान्धर्व' शब्द संगीत विद्या के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। गायन, वादन तथा नृत्य इन तीन प्रकार के तत्त्वों का सम्मिलित रूप गान्धर्व है। महाभारत में गान्धर्व कला की ये तीनों श्रेणियाँ पर्याप्त लोकप्रिय तथा उन्नतावस्था में थी। राजाओं की सभा में, यज्ञानुष्ठान के अवसर पर युद्धभूमि तथा विवाहादि अन्य अनेक मांगलिक कार्यों में इन कलाओं का प्रदर्शन किया जाता था। आदिपर्व (219.4), अश्वपर्व (10.18) तथा विराट्पर्व (68.27) में विवाहोत्सव में नृत्य–संगीत के आयोजन की व्यापक सूचनाएँ उपलब्ध हैं। युद्ध में विजयी होने पर शंख और भेरी के निनाद से विजय की घोषणाएँ की जाती थीं। यज्ञ आदि में भी संगीत का विशेष आदर होता था। युधिष्ठिर के अश्वमेध यज्ञ में नारद, तुम्बरु, विश्वावसु, चित्रसेन आदि गान्धर्व विशारदों की मण्डली उपस्थित थी।

महाभारत के प्रधानपात्र श्री कृष्ण को गान्धर्वकला का अधिष्ठाता माना जाता है। वे स्वयं छालिक्य नृत्य तथा वेणुवादन में पारंगत थे। अर्जुन के विषय में प्रसिद्ध है कि उन्होंने एक वर्ष के अज्ञातवास के समय छद्मवेश में राजा विराट् के महल में निवास करते हुए उनकी कन्या उत्तरा को नृत्य एवं संगीत की शिक्षा प्रदान की थी (विराट्पर्व, 11वाँ अध्याय)। इस आधार पर अर्जुन की कला प्रवीणता प्रमाणित होती है। वनपर्व (44.6–10) के अनुसार अर्जुन ने गीत, वाद्य एवं नृत्य की शिक्षा गन्धर्व चित्रसेन से प्राप्त की थी। हरिवंश पर्व में चित्रलेखा, उर्वशी, हेमा, रम्भा, मेनका, मिश्रकेशी और तिलोत्तमा जैसी अप्सराओं द्वारा नृत्य एवं वाद्य यंत्रों के प्रयोग की सूचनाएँ मिलती हैं। तात्कालिक रानियाँ और राजकन्याएँ नृत्य, गायन तथा वादन तीनों कलाओं में अभिरुचि रखती थीं। शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी को "बहुगन्धर्वदर्शना" (उद्योगपर्व 116.2) कहा गया है।

महाभारत में शंख, मृदंग, भेरी, पणव, आनद, गोमुख, बाँसुरी, वीणा, झल्लीषक आदि वाद्ययंत्रों का उल्लेख मिलता है। नख, अंगुलि, दण्ड, धनु, ज्या, मुख आदि के द्वारा कई तरह से बजाये जाने वाले तूर्य को शतांग तूर्य कहा जाता था। मांगलिक कृत्यों तथा युद्धभूमि में शंखध्वनि का विशेष स्थान होता था। इस शोध पत्र का उद्देश्य महाभारत में ग्रन्थित नृत्य, गीत तथा वादन, इन गान्धर्व कला के तत्त्वों की गवेषणा करना है। इस शोध

पत्र में कला के इन तीनों आयामों का अनुशीलन करते हुए महाभारत युगीन समाज की कलात्मक अभिरुचि की दशा एवं दिशा को रेखांकित करने का प्रयत्न किया गया है।

## 22. संस्कृत में ललित कला एवं सौन्दर्य तत्व

डॉ० रीता तिवारी
असिटेन्ट प्रोफेसर, संस्कृतविभाग, ए०पी०एन०पी०जी० कालेज, बस्ती (उ०प्र०)

कला को एक योग साधना माना गया है जो मानवीय चिन्तन का दृश्य रूप है। यह दृश्य रूप उसकी कल्पना शक्ति, आदर्शवादिता तथा सृजन शक्ति से प्रभावित होता है। क्रियाओं–प्रतिक्रियाओं के कारण नई–नई सम्भावनायें जन्म लेती हैं। इसी से सभ्यता तथा संस्कृति का भी विकास होता है और कला के नवीन रूपों की भी उद्भावना होती है। कलाओं का एक विभाजन रस तथा भाव–प्रधानता के आधार पर किया गया जिसे ललित कला के नाम से जाना गया। **ललितस्य भावः इति लालित्यम्।** अर्थात् जिसमें अपेक्षाकृत अधिक सौन्दर्य तथा आकर्षण का भाव उसे ललित कहा जाता है। 'ललित' शब्द से 'ष्यञ्' प्रत्यय लग कर लालित्य शब्द की रचना होती है। प्राचीन भारत में 64 कलाओं की गणना मुख्य रूप से वात्स्यायन द्वारा की गई थी, किन्तु आगे चलकर संभवत गुप्त काल में इन सभी कलाओं में से कुछ ऐसी कलाओं की गणना पृथक रूप से की जाने लगी जिनमें लालित्य था और इसी आधार पर उन्हे ललित कला के नाम से सम्बोधित किया जाने लगा। वैसे तो प्रत्येक कार्य को करने की प्रक्रिया को कला कहा जा सकता है, परन्तु कुछ कलाएं ऐसी होती है जो मनुष्य में उदात्त भावों का संचार करती है, क्योंकि ये कलाएं रस तथा भाव–प्रधान होती है। अतः मानव ह्रदय को आनन्द की अनुभुति कराने के कारण ये कलाएं ललित अर्थात सुन्दर अथवा आनन्ददायिनी कलाएं कहलाती हैं। ललित कलाओं के पाँच रूप हमारे सामने आते हैं जिसमें काव्य अथवा नाट्यकला, संगीतकला, वास्तुकला अथवा स्थापत्यकला, मूर्तिकला तथा चित्रकला है। काव्य अर्थप्रधान तथा भावरूप है। इसी के साथ संगीत भी ध्वनि प्रधान होने के साथ–साथ भाव प्रधान भी है। संगीत के साथ नृत्य तथा नाट्य कला भी कला के भावरूप का विकास ही है। चित्रकला, मूर्तिकला तथा स्थापत्यकला दृश्य रूप हैं। चित्रकला तथा मूर्तिकला में व्यक्ति नवीन आकृतियों तथा रंगरूपों की सृष्टि करता हुआ अपने भावों को प्रकट करता है।

प्रोफेसर के० डी० बाजपेई के मतानुसार भारत में ललित कलाओं को सौन्दर्य और आनन्द के अनुभव तथा शक्ति संवर्धन का माध्यम माना गया था, ना कि कुत्सित भावों और अन्य विश्वासों का साधन। इन विविध कलाओं का उल्लेख वैदिक काल से ही मिलता है।

## 23. नाट्यसौन्दर्य की तात्विक मीमांसा

डा० रेखा कुमारी
सहायक आचार्य (तदर्थ), मैत्रेयी महाविद्यालय, दिल्ली विश्वविद्यालय

नाट्यकला की संरचना में सौन्दर्य तत्त्व पर विशेष बल दिया है। नाट्यशास्त्रीय ग्रन्थों में भिन्न–भिन्न स्थलों पर सौन्दर्य को अभिव्यक्त करने वाले समर्थ शब्दों के प्रयोग से यह मान्यता और अधिक प्रबल हो जाती है कि नाट्यशास्त्र भारतीय सौन्दर्यशास्त्र की आधारशिला का प्रतिस्ठापक ग्रन्थ रहा है। कलावस्तु की संरचना प्रक्रिया के द्वारा प्रदत्त वस्तुनिष्ठ आवयविक परिपूर्णता या एकात्मकता को ही नाट्याचार्यों ने अलंकार या सौन्दर्य की सार्थक संज्ञा प्रदान की है। नाट्य मानवनिर्मित कला है अतः नाट्यसौन्दर्य का प्राथमिक घटक तत्त्व मानवसौन्दर्य ही है जो मूर्त वागंगसत्त्वोपेतरूप होता है। मानवस्वभाव का समन्वय सौन्दर्य के अन्य अनेक गुणधर्मो से होने पर नाट्यसौन्दर्य की तात्विक निष्पत्ति होती है। नाट्यकला मुख्यतः दृश्य–श्रव्य तत्त्वों के मूर्तिकरण की कला है, जिसका प्राणंतत्त्व अभिनय एवं साध्य सौन्दर्य की निष्पत्ति है। नाटक में मानव की अपरिमेय तथा अनन्त संवेदनाएँ अमूर्त से मूर्त की ओर सूक्ष्म से स्थूलता की ओर तथा परोक्ष से प्रत्यक्ष की ओर अग्रसर होती हुई सुन्दर दृश्यकलात्मकता का स्वरूप धारण कर लेती हैं। नाट्यकला का साध्य जीवन निरपेक्ष नहीं हो सकता अतः नाट्याचार्यों ने सौन्दर्य की निष्पत्ति को अपनी कला का साध्य मानतें हुए भी इसके द्वारा सम्भाव्य जीवनगत उपयोगिताओं की नाट्यप्रयोजन के सन्दर्भ में विस्तृत मीमांसा की है। जब कभी कलागत सौन्दर्य शब्द का प्रयोग किया जाता है तब उसका सामान्य अभिप्राय कला में रूपान्तरित वस्तुओं की आकर्षक रूपरचना से होता है। नाट्यशास्त्र के रचनाकारों का दृष्टिकोण नाटक के अधिकांश उपकरणों रस भाव अभिनयादि में सौन्दर्य तत्त्व के समावेश पर केन्द्रित रहा है। वस्तुगत सौन्दर्य निर्माण की जितनी प्रखर दृष्टि नाट्याचार्यों की रही है उतनी अन्यत्र दुर्लभ है। उन्होंने नाट्य के प्रत्येक अवयव में सौन्दर्य की खोज करके उसकी तात्विक मीमांसा बड़े मनोयोग से की है। इनके द्वारा सौन्दर्य–सर्जक मूर्त उपादानों तथा उनकी सर्जन प्रक्रिया का इतना अधिक सटीक और व्यवहारिक विश्लेषण किया गया है कि कोई भी कला समीक्षक इनके द्वारा प्रतिष्ठित सौन्दर्य के मानक या प्रतिमानों को मूर्त कलात्मक दृष्टिकोण अपनाकर सहज ही अवगत कर सकता है। नाट्याचार्यों सौन्दर्य

दृष्टि लैकिक रही है। नाट्याचार्यों के सौन्दर्य को सर्वथा आत्मनिष्ठ मानकर उसके आनन्दानुमतिमय स्वरूप को प्रतिष्ठापित किया। सौन्दर्य का आत्मवादी दृष्टि का जहाँ अपना स्वतन्त्र मूल्य है वहाँ वस्तुवादी दृष्टि भी अपना विशेष महत्त्व रखती है।इस शोध संक्षिप्तिका को ही विस्तृत एवं गूढरूप मे उक्त शोध संगोष्ठी में प्रस्तुत करूंगी।

## 24. महाकवि भास के नाटकों में वर्णित विविध कलाएं

डा. रेखा शुक्ला
एसो.प्रो. एवं अध्यक्ष, संस्कृतविभाग, जुहारी देवी गर्ल्स पी.जी. कालेज, केनाल रोड, कानपुर

मानवीय भावों की सुन्दरतम अभिव्यक्ति का साकार रूप है कला तथा कलाओं का मूल स्रोत है कल्पना। कला सामान्य स्तर पर धर्म, अर्थ तथा काम की सिद्धि कराती है तो उच्चतम स्तर पर वह आत्मिक अमृतत्त्व अर्थात् मोक्ष की प्राप्ति भी करा सकती है। भारतीय चिन्तन परम्परा कला की विविध विधाओं में प्रमुख रूप से संगीतकला, चित्रकला, मूर्तिकला स्थापत्य अथवा वास्तुकला, काव्यकला को कला के रूप में स्वीकार करती है। वात्स्यायन अपने कामसूत्र के प्रथम अध्याय के विद्यासमुद्देशीय अधिकरण में चौंसठ कलाओं का उल्लेख करते हैं, जिनमें नाट्य एवं कविताकला का भी उल्लेख है। नाट्य काव्यकला का उत्कृष्टतम रूप है जिसमें भावाभिव्यंजना के साथ–2 संगीतकला के तीनों अंगों गीत, वाद्य एवं नृत्य का अद्भुत समन्वय प्राप्त होता है, इसी कारण **'काव्येषु नाटकं रम्यम्'** कहा गया है। भरतमुनि के अनुसार इन तीनों के संतुलित प्रयोग से रसानुभूति की सहजता में वृद्धि होती है तथा **'न हि रसादृते कश्चिदर्थः प्रवर्तते'** अतः कलाएं भी रसाभिव्यक्ति का साधन है। उनका लक्ष्य अन्ततः सत्य अर्थात् परब्रह्म की प्राप्ति ही है।

महाकवि भरत के नाटक कला की दृष्टि से अत्यन्त समृद्ध प्रतीत होते हैं। उनके नाटकों में संगीत, चित्र, मूर्ति, वास्तु एवं नाट्य कला सदृश ललित कलाओं के वर्णन प्राप्त होते हैं। इसके साथ–साथ युद्धकला, चौर्यकला, सैन्यकला, अस्त्रकला, प्रसाधनकला आदि भी उनके नाटकों में प्राप्त होती है। वस्तुतः महाकवि भास कला के अद्भुत ज्ञाता हैं।

## 25. संस्कृतग्रन्थों पर आधारित कलाकृतियों में धर्म और सौन्दर्य

डॉ. रेनू शाही
विभागाध्यक्ष (ललित कला), जीवनदीप महाविद्यालय, बड़ालालपुर, लमहीं, वाराणसी
drrenushahi@yahoo.co.in

इस ब्रह्माण्ड में असंख्य एवं बहुरूपी आकृतियाँ विद्यमान है इनमें सबसे सुन्दर एवं बुद्धिमान् जीव मानव माना जाता है। अन्य जीवों की तुलना में मानव ही अपने उत्थान और पतन को अपने कर्मो से पाता है। जीव जिस वातावरण में विचरण करता है उसमें सभी प्रकार के तत्त्व विद्यमान हैं, इनमें प्रमुख रूप से ठोस, द्रव एवं गैस का स्थान है। इसी प्रकार सभी जीवों का शरीर पंचतत्त्वों से निर्मित है जिन्हें अग्नि, जल, पृथ्वी, गगन व वायु कहा गया है, इसको विज्ञान और अध्यात्म दोनों ही मानते हैं। ईश्वर द्वारा इन तत्त्वों के संयोग से मानव रूपी जीव की उत्पत्ति मानी जाती हैं। मानव आज संस्कृति एवं सभ्यता का पर्याय बन चुका है, और अब उसमें स्वयं के निर्माण करने का गुण मौजूद है। कहनें का तात्पर्य यह है कि जिस मानव को ईश्वर ने रचा वह मानव आज समय का निर्धारण करता है तथा अपनी कलात्मकता को प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप में प्रस्तुत करता है। मानव जब से पृथ्वी पर उत्पन्न हुआ है, तभी से वह कलाओं से भी जुड़ा है, परन्तु कलाओं का स्वरूप समय समाज और परिस्थिति के अनुसार परिवर्तित होता रहा, अतः कलाओं को विस्तृत आधार पर समझने के लिये समय और समाज का ज्ञान भी आवश्यक है। सर्वप्रथम 'समय' की बात करें तो समय वह है जो मानव द्वारा निर्धारित किया गया है तथा 'समाज' वह है जिसमें मानव रहता है और 'ललित कलाएं' वो है जिन्हें भावनाओं और मानव संवेदनाओं से प्रेरित होकर प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष दोनों रूपों में प्रस्तुत किया जाता है। ललित कलाओं की परिभाषा बहुत से विचारकों ने अपने–अपने अनुसार की है। यदि एक पंक्ति में कहा जाये तो "रसानुभूति प्रदान करने वाली कला को ललित कला कहा जाता है। जब बात धर्म, सौन्दर्य और ललित कला की हो तो यह विचार सामने आता है कि समय–समय पर समाज में परिवर्तन आते रहे हैं और कला का रूप एवं अस्तित्व भी बदलता रहा है। वैसे तो आधुनिक विचारक हिगेल ने ललित कलाओं का वर्गीकरण करते हुए उन्हें पाँच भागों में बाँटा है तथा और सर्वश्रेष्ठ 'काव्य' क्रमशः संगीत/नाटक, चित्रकला, मूर्तिकला एवं वास्तुकला को स्थान प्रदान किया है, परन्तु यह वर्गीकरण रसों की प्रधानता के आधार पर किया गया है यदि सामाजिक उपयोगिता के आधार पर कलाओं को देखा जाये तो उपयोगी कलाओं को सर्वश्रेष्ठ स्थान मिलता है। कालाओं में रसों की श्रेष्ठता के अनुसार चित्रकला तीसरे स्थान पर है तथा आज उच्चस्थान प्राप्ति की ओर अग्रसर है तथा वर्तमान समय में विभिन्न माध्यमों द्वारा मनुष्य समाज पर पूर्णतया प्रभावशाली है और धर्म से सदैव जुड़ा रहा है।

## 26. वाल्मीकिरामायण में सौन्दर्य निरूपण

डॉ0 ऋचा
असि0 प्रोफेसर, (संस्कृत) काशी नरेश राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय, ज्ञानपुर, भदोही

काव्य मानव जीवन की सार्थकता का सर्वोत्तम सोपान माना जाता है। काव्य का मूलभूत तत्त्व रमणीयता का सिद्धान्त सौन्दर्य तत्त्व है। काव्य संसार में कवि प्रजापति की शासन पद्धति की संज्ञा सौन्दर्य तत्त्व ही जनता का लोकतन्त्र कविता का सौन्दर्य तत्त्व है। इस इन्द्रिय सन्निकर्ष द्वारा विषयी के साथ विषय के समन्वयन से जो संश्लिष्ट अनुभूति होती है, वही सौन्दर्य है। वाल्मीकि ने सृष्टि का मूलभूत तत्त्व राम–जाबालि संवाद में सत्य को स्वीकार किया है। ऋग्वेद का यह 'एकं सत्' विश्व या प्रकृति के सार्वभौम नियम ऋत में व्यक्त होता है। यह आदिकवि का परमसत्य है। ऋत में चित्–चेतन क्रियाशीलता अन्तर्भूत है–

ऋतञ्च सत्यपञ्चाभिद्धात् तपसोऽध्यजायत।
ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः।। ऋ0वे0 1.190.1

ऋत का अनुसरण करती तीन चित्–शक्तियाँ आयी। इसकी तृतीय शक्ति का व्यक्त रूप धर्म वाल्मीकि के आदर्श पात्रों विशेषतया राम में चरित्र के माध्यम से प्रकाशित होता है। चारित्र्य की शुभ दृष्टि नैतिकता में निहित है। अतः नैतिकता या चारित्रिकता के सौन्दर्य का विस्तार रामायण के विशाल क्षेत्र में दिखाई पड़ता है। श्री जानकी के दिव्य रूप दर्शन से ही हनुमान् भाव–विभोर हो गेयात्मक हो जाते हैं–

का नु पद्मपलाशाक्षिलष्टकौशेयवासिनि।
द्रुमस्य शाखामालम्ब्य तिष्ठसि त्वम् निन्दिते। वा0रा0 5.33.3

क्रौंच प्रसंग के "मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वती समाः" श्लोक में आचार्य आनन्दवर्धन ने ध्वनि का दर्शन किया है। वाल्मीकि के इस उक्ति का बारंबार अनुभावन कर अन्तरतः पुलकित होते हैं। इस श्लोक का प्रतीयमान अर्थ ध्वनि उनके आनन्द का हेतु है। इस श्लोक का प्रतीरमान अर्थ ध्वनि उनके आनन्द का हेतु है। इस आधार पर कहा जा सकता है कि अभिव्यक्तिगत चमत्कृति की भावना ही सौन्दर्य है।

## 27. किरातार्जुनीयम् में अर्थान्तरन्यास अलङ्कार का सौन्दर्य

डा0 ऋचा मुक्ता,
प्रवक्ता (संस्कृत)] ए पी सेन मेमोरियल गर्ल्स कॉलेज,चारबाग, लखनऊ.

अनूठी उपमाओं एवं सुललित पद-विन्यास द्वारा काव्य सरिता को प्रवाहित करने वाले महाकवि भारवि संस्कृतसाहित्य में एक श्रेष्ठ महाकाव्यकार के रूप में प्रतिष्ठित हुये हैं। अपनी एकमात्र रचना किरातार्जुनीयम् के कारण यह संस्कृत साहित्याकाश में उज्जवल नक्षत्र की भांति विद्यमान हैं। महाकाव्य के संपूर्ण लक्षण इनके काव्य में चरितार्थ होते हैं। इनकी यही विशेषता जिज्ञासुओं को अपनी ओर आकृष्ट करती है। किरातार्जुनीयम् में सर्वशास्त्रों का परिनिष्ठित ज्ञान निहित है। अपने महाकाव्य में तो इन्होंने अपने इस अगाध ज्ञान भण्डार को मानो उड़ेल कर रख दिया है।इनका महाकाव्य वास्तव में एक महाकवि द्वारा चित्रित लोकजीवन का सर्वांगीण चित्र उपस्थित करता है। यदि काव्य जीवन की समीक्षा है, तो यह महाकाव्य मनुष्य जीवन का समग्र चित्र प्रस्तुत करने के कारण महान् है।

साहित्य के अन्तर्गत अलङ्कारों का महत्वपूर्ण स्थान है। काव्यगंत सौन्दर्य अलंकारों पर ही निर्भर है, उसके अभाव में काव्य सुशोभित नहीं हो सकता। महाकवि भारवि संस्कृत साहित्य में अलंकृत काव्य-शैली के प्रवर्तक हैं। अप्रस्तुत विधान करते हुये उन्होंने अलङ्कारों की सुंदर योजना की है। उनके काव्य में शब्दालङ्कार और अर्थालङ्कार दोनों का ही प्रयोग हुआ है। इस लघु शोध-पत्र का विषय किरातार्जुनीयम् में अर्थान्तरन्यास अलंकार का सौंदर्य है। भारवि के स्वभाव और विश्वानुभूति की अभिव्यक्ति की दृष्टि से उनके अर्थान्तरन्यास सर्वाधिक महत्वपूर्ण हैं। कालिदास के अतिरिक्त संस्कृत-साहित्य का कोई भी कवि अर्थान्तरन्यास में इनकी तुलना में नहीं आ सकता। भारवि के महाकाव्य में विविध अलंकार स्वाभाविक रूप से उपस्थित प्रतीत होते हैं। वस्तुतः यही अलंकारों का अलंकारत्व भी है कि उनके विषय का स्पष्टीकरण, रस का परिपोष और काव्य में चारूत्व की प्रतीति होती रहे। भारवि द्वारा प्रयुक्त एकाक्षर, द्वयक्षरादि शब्दाचित्रों तथा गोमूत्रिका बंध, सर्वतोभद्रादि बंधों को भी हम काव्य की दृष्टि से दोष नहीं मान सकते हैं। अपितु यह उनकी महान् सफलता है।

अर्थान्तरन्यास अलंड्कार दो प्रकार का होता है। (1)- सामान्य विशेष भाव-मूलक (2)- कार्यकारण भाव-मूलक। समर्थन की भावना इन दोनों ही प्रकारों के मूल में समानरूप से विद्यमान रहती है, यह साधर्म्य और बैधर्म्य, दो प्रकार से हो सकता है। भारवि के काव्य में इन सभी प्रकार के अर्थान्तरन्यास के उदाहरण मिलते हैं।
भारवि के काव्य में ना तो वेदादि प्रभुसम्मित वाक्यों की भांति आदेश है और न शास्त्रादि सुहृत्सम्मित वचनों की भांति मन्त्रणा या सम्मति ही है क्योंकि वह तो कामिनी के सदृश सहृदय पाठक के हृदय को सरसता से मोहकता से आकर्षित करके उसको तन्मय बनाकर मधुर शब्दावली में उपदेश करता है और इस कार्य संपादन में भारवि के अर्थान्तरन्यास पूर्णरूपेण सहायक सिद्ध हुये हैं। यदि यह कहा जाय कि भारवि ने इस काव्य की सिद्धि के लिये अर्थान्तरन्यास अलंड्कार को ही अपना प्रमुख साधन बनाया तो अतिशयोक्ति न होगी।

## 28. संस्कृतवाङ्मय में निहित सौन्दर्यतत्त्व

डॉ0 सुनीता जायसवाल
विभागाध्यक्षा, संस्कृत राजकीय महिला स्नातकोत्तर महाविद्यालय रामपुर (उ0प्र0),drsuneetaj@gmail.com

सौन्दर्य एक ईश्वरीय गुण है। सौन्दर्य भावना मनुष्य के अन्तःकरण की परम निधि है। यह मनुष्य को ईश्वर द्वारा प्रदत्त विशिष्ट वरदान है। सौन्दर्य चेतना मनुष्य का नैसर्गिक गुण है। सौन्दर्य प्रेम मनुष्य की मानवता का प्रतीक है।

भारतीय सौन्दर्यदर्शन प्रधानतः आध्यात्मिक है। उत्तम जीवन का व्यवहार, सत्यं शिवं, सुन्दरम् की साधना और इनकी सिद्धि जीवन का सर्वोच्च लक्ष्य स्वीकार किया गया है। सत्यं शिवं, सुन्दरम् सच्चिदानन्द के गुण हैं। इसमें सुन्दरम् का स्थान अग्रणी है। सुन्दरम् के अन्तर्गत ही सत्य और शिव का समागम है, क्योंकि जो सुन्दर है उसका अस्तित्व है यही सत्य है। सुन्दरम् में आनन्दप्रदायिनी क्षमता होती है जो आन्ददायी है वह स्वतः कल्याणकारी है यही शिव है। सुन्दरम् की अनुभूमि ही आनन्द की अनुभूति है। सर्वोत्कृष्ट सौन्दर्यानुभूति ही परमानन्द की स्थिति है। जो कला परमानन्द की ओर जितना अधिक अग्रसर करेगी वह उतनी ही श्रेष्ठतर होती जायेगी।

सौन्दर्य का अर्थ है– आनन्द प्रदान करने वाला। सौन्दर्य भाववाचक संज्ञा है। सुन्दरम् के अर्थ में ललित, सौम्यता, भद्रकम्, बन्धुरम्, वामम्, रामम्, अभिरामम्, पेशलम्, नंदितम्, सुमनम्, स्वरूपम्, दिव्यम् आदि शब्द कोशग्रन्थों में प्रयुक्त होते हैं। वेदों में सौन्दर्य के लिए श्री, श्रिय, श्रेष्ठ, चारु, शुभ्रा, सम्भलः, सुमति, जुष्टा, सुमनेषु, वल्गु, सुषदा आदि शब्दों का प्रयोग प्राप्त होता है। सम्यक् संप्रयोजनीय, समलंकृत, सुसंस्कृत, सौष्ठव, सममात्रा, व्यवस्थितक्रम, एकता, संयुक्तता, स्पष्टता, सन्तुलन, समन्वय, समानुपात, निश्चितता, सुसंगठन, सुडौलता, विविधता, शुद्धता, स्थिरता, गतिशीलता, समरूपता, असीमता आदि शब्द सौन्दर्य के समान्य सिद्धान्तों के द्योतक प्रतीत होते हैं। रूप, चारु, शोभनः कान्त, पेशस्, चित्र, द्युति, भव्य, स्निग्ध, रमणीय, उज्जवल, वैभव, दीप्ति, अलंकृत, लावण्य आदि शब्द सौन्दर्य के लक्षणों को व्यक्त करते हैं। रुचिर, साधु, मनोरम, मनोज्ञ, मंजु, अभीष्ट, हृदय, प्रिय, जुष्टा, प्रीतिकर, वल्गु, भद्र, मधुर, श्रिय, श्रेष्ठ, सुकुमार, कोमल, स्नेही, सौम्य, आह्लादजनक, ओजपूर्ण, उदात्त आदि सौन्दर्य के गुण हैं।

भारतीय सौन्दर्यदर्शन पाश्चात्य सौन्दर्यदर्शन की अपेक्षा अधिक अन्तर्मुखी व आध्यात्मिकता की ओंर उन्मुख हैं। यहाँ सुन्दर वस्तु के सौन्दर्य में ईश्वरीय प्रेरणा व तेज के निहत होने का भाव ही स्वीकार्य है। वैदिक ऋषि जहाँ सौन्दर्य के लौकिक और दिव्य ऐन्द्रिय और आत्मिक दोनों रूपों का रसिक था वहाँ उपनिषद् के कवि की दृष्टि केवल आत्म के सौन्दर्य के प्रति ही उन्मुख थी।

संस्कृतवाङ्मय से उद्धृत लगभग 50 सन्दर्भों का गहनानुशीलन व विश्लेषण करने के पश्चात् यह ज्ञात होता है कि वैदिक संस्कृत व लौकिक संस्कृतवाङ्मय में सौन्दर्य के मौलिक वस्तुगत, ऐन्द्रिय, बौद्धिक, भावात्मक, कलात्मक और आध्यात्मिक पक्षों पर पर्याप्त विचार किया गया है तथा इसमें सौन्दर्य के सिद्धान्त, लक्षण, गुण व तत्त्वों का अक्षय आगार विद्यमान है।

## 29. अभिज्ञानशाकुन्तल में कालिदास का काव्यसौन्दर्य

डा0 संध्या ठाकुर
प्रवक्ता, केशवानन्द महाविद्यालय, बिन्दकी 275, 'सी' स्वराजनगर, पनकी, कानपुर

**काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला**

संस्कृत काव्य परम्परा में नाटक को सर्वाधिक रमणीय ओर श्रेष्ठ माना गया है। 'नाट्यशास्त्र' के प्रणेता आचार्य भरतमुनि तथा आचार्यो ने इसकी महत्ता का सम्यक् प्रतिपादन किया है। महाकवि कालिदास का उत्कृष्टतम स्वरूप अभिज्ञानशाकुन्तलम् में मिलता है। महाभारत के कथानक को अपनी उत्तम कल्पना शक्ति से

मौलिकता का समावेश करके महाकवि कालिदास ने इस नाटक को विश्व के समस्त नाटकों में उत्कृष्ट बना दिया है।

कालिदास सौन्दर्य के कवि है। अतः उन्होंने अपनी तूलिका से 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' की नायिका शकुन्तला के जिस सौन्दर्य का वर्णन किया है। वह केवल ह्रदयग्राही नहीं, अपितु मन को सर्वात्मना राजाप्लावित कर उसमें निमग्न कर देने वाला है।

अंग प्रत्यंगकानांयः सन्निवेषो यथो चित्तम्।
सुश्लिष्ट सन्धिबन्धो यस्त सौन्दर्यमितीर्यते।।

नाट्य कला की दृष्टि से कालिदास का अभिज्ञानशाकुन्तलम् सरस्वती का सर्वोत्कृष्ट प्रसाद है–

**कालिदासस्य सर्वस्वमभिज्ञान शाकुन्तलम्।**

कालिदास का सौन्दर्य इस सम्पूर्णता को संजोये हुए पूर्णतः भारतीय है। श्रम संस्क्ित सौन्दर्य के पक्षपाती कालिदास के नायक दुष्यन्त ने इसका इतना अधिक समादर एवं सम्मान किया है। कि राज प्रसाद की सारी विलास मुद्राओं से सम्भरित सौन्दर्य सिद्ध हो जाता है। यह प्रणयानुराग ऐसा दिव्य और अलौकिक है जहाँ श्रम एवं तप संस्कृत माधुर्य ही महनीय है, विलास मुद्राएं हेय है। श्रम एवं तप की महत्ता को ही जयशील बताते हुए कवि कहते हैं–

शुद्धान्त दुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो यदि जनस्य।
दूरीकृता खलुगुणैरूद्यानलता वनलताभिः।।
सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं
मलिनमपि हिमांशोलक्ष्मलक्ष्मीं तनोति।
इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी।
किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।।

अर्थात् चन्द्रमा मनोरम होता है। उसका कलंक भी दिव्य हो जाता है, कमल के साथ ग्रथित शैवाल मनोरम हो जाता है। इस माधुर्य का आविर्भाव तप और ताप से ही संभव है, दूसरा कोई स्रोत माधुर्य का है ही नहीं। जो तप नहीं करता उसे ताप से गुजरना पड़ता है। जो तपकर लेता है उसको अबन्ध्य रूपता प्राप्त हो जाती है और वह ऐसे सौभाग्य की अधिदेवता हो जाती है। कि चन्द्रमा की अमृत कला को धारण करने वाले महायोगी उसके चरणों में प्रणिपात करने लगते हैं और चन्द्रमा की कला चरणों के गीले महावर से रंग उठती है। कालिदास का सौन्दर्य बाह्य न होकर आन्तरिक है। वह आर्यमान् के आत्म विश्लेषण से उपजा हुआ निष्कर्ष है। मन का प्रमाणित करके निकाला हुआ नवनीत हैं।

## 30. भारतीय संस्कृति, कला एवं सौदर्न्य का संगम वाराणसी : राजनीतिक परिप्रेक्ष्य

डॉ० सीमा वर्मा
एसो. प्रो. एवं विभागाध्यक्ष, राजनीतिशास्त्रविभाग, महिला महाविद्यालय, किदवई नगर, कानपुर

'सत्यं, शिवं, सुन्दरं,' अर्थात् सत्य ही शिव है एवं शिव ही सुन्दर है। शिव की नगरी (नवीन नाम वाराणसी) प्राचीन नाम है, जिस का एक अर्थ है फूलों की नगरी, दूसरा मुट्ठी एवं तीसरा प्रकाश। वैदिक युग के पंडित एवं गुरुभाई से तथागत बुद्ध के विषय में संवाद भी काशी में हुआ। भारत की सांस्कृतिक राजधानी 'वाराणसी' (बनारस) वैदिक युग में 'काशी' नाम से प्रचलित थी। वैदिक काल से लेकर आज तक नगर के वर्णन सर्वत्र साहित्य में मिलते हैं। इसकी राजनीतिक इतिहास से पता चलता है कि मनु के पोते ने पहले राज्य किया। पुराणों में वर्णन है कि मानव वंशपरंपरा के सातवें प्रतापी राजा 'काश' ने राज्य किया। उन्हीं के नाम पर 'काशी' नाम पड़ा। इसी वंशज में धन्वन्तरि ने राज्य किया और 12–15 वर्षों तक 'महाभारत' के युद्धकाल तक उन का राज्य रहा।

काशी का वास्तविक राजनीतिक इतिहास गौतम बुद्ध के समय से पता चलता है कि राजा 'काश' ने अपनी सीमाओं को बढ़ाने के लिये पड़ोसी 'कोशाला' से संघर्ष किया। जिस कारण प्राचीन साहित्य में काशी+कौशाला का वर्णन मिलता है। बौद्ध सूत्रों में बिम्बसार, शिशुनाम एवं मागधन आदि अंतिम राजा होने का वर्णन मिलता है। 75 बी0सी0 से 30 बी0सी0 तक शुंग राजाओं के पश्चात् सारनाथ में अशोक स्तंभ पर राजा अश्वघोष के शासन का वर्णन खुदा है।

इसके पश्चात् गुप्त कालीन शासको का वर्णन बनारस के 'भारत कला भवन' में टूटे पत्थर के खंभे पर लिखा मिलता है। पुराणों में वर्णित है कि काशी शहर की सीमा का विस्तार उत्तर में 'वरुणा' एवं दक्षिण में 'अस्सी' तक हुआ, जिससे इसका नवीन नामकरन 'वाराणसी' हो गया। काशी प्राचीन समय से ही एक महान ऐतिहासिक शहर माना गया है, जहाँ बौद्ध साहित्य से यहाँ की कला, संस्कृति एवं सौन्दर्य के वर्णन का उल्लेख मिलता है।

'सुबहे बनारस' जहाँ प्रातःकाल में सूर्योदय की मनोरम छटा गंगा नदी से अपूर्व प्राकृतिक सौंदर्य दर्शाता है। मंदिरों की घंटियों की गूँज एवं 'हर–हर महादेव' के नारों का सौंदर्य अद्भुत है। शाम को गंगा जी की 'आरती का दृश्य, नावों एवं बजड़ों पर सैर करते हुये अद्भुत सौंदर्य को दर्शातें हैं।

भारतीय कला की प्रसिद्ध विदुषी स्टेला क्रामीश ने अपनी पुस्तक 'दी प्रेसेंज ऑफ़ शिव' (शिव की उपस्थिति) में रुद्र शिव द्वारा ब्रह्मा के वध का वर्णन बतलाता है– वाराणसी में भैरव शिव को मुक्ति मिली। यहाँ कला, संस्कृति एवं सौंदर्य का संगम है। गली–गली में 'गायन' है, विधि–विधि में 'वादन' है। पग–पग पर 'नर्तन' है, तिल–तिल में 'तबला' है। नटराज की नगरी में नर्तकों की कहाँ कमी। भृगु यहाँ, धर्म, कर्मकांड के प्रकांड पंडित यहाँ। अच्छे से अच्छे, पक्के और सच्चे नायक–नायिकाएँ, 'शहनाई' और 'सितार' के जादूगर, 'सारंगी' और 'बेला' के सिद्धहस्त कलाकार हैं। बनारस का संगीत समाज ने शहर को रस, समर बनाये रखा है। देश–विदेश में यहाँ के कलाकारों, आचार्यों, शास्त्रज्ञों, शोधकर्ताओं की कीर्ति फैली हुई है। शास्त्रीय संगीत के उत्थान, पठन–पाठन प्रस्तुतीकरण एवं संशोधन की दिशाओं में बनारस सक्रिय है– रहेगा। प्राचीन संस्कृत साहित्य, वेदों, जातकों में बनारस की धातुकला के व्यापार का वर्णन मिलता है। वैदिक एवं बौद्ध स्त्रोतों में हाथीदाँत की कला, मोती, काँच की चूड़ियाँ, लकड़ी के खिलौने, पत्थर की मूर्तिकला, पीतल के बर्तन बनाने की कला का उल्लेख ऋग्वेद युग से महाभारत एवं रामायण में पाये जाते है।

मुगल काल के पश्चात् ब्रिटिश काल में यहाँ की कला व उद्योग चरम सीमा पर पहुँच गई। मंदिरों की घंटियाँ, पंचपात्र, दीपदान, सिंहासन, कंचनथाल, फूलों की टोकरी, अगरबत्ती, दुर्गा, लक्ष्मी, शिव, हनुमान की मूर्तियाँ, विश्व–विख्यात हो गई। 'महाजनक जातक' में कौटिल्य के 'अर्थशास्त्र में बाल्मीकि 'रामायण' में 'कपास रसिका', 'क्षोमवस्त्र' भैषज गुरुसूत्र' में 'काशिक वस्त्र', 'ललित विस्तार' में मलमल, बाणभट्ट सुविरचित "हर्षचरित" में 'स्तवरक', 'ऋग्वेद में 'किमरबाब', मुगलकाल में जागदानी वस्त्रकला, हिमरू, आजकल जरी ब्रोकेड आदि वस्त्रकला भी विख्यात है। यहाँ की वस्त्रकला का वर्णन प्रसिद्ध कवि स्वर्गीय जगन्नाथ दास रत्नाकर जी ने अपनी कविता "कल काशी" में लिखा है–

काशी में बहुमूल्य बसन बहुविध बहुरंगी।।  
अतलस चिनियापोत, वासकट तास ताफग।  
अमरु मसरु धूरछौंह कमख्वाब बाफ्ता।"

शिक्षारूपी कला में क्षेत्र में पंडित महामना मदनमोहनमालवीय जी द्वारा स्थापित काशी हिन्दू विश्ववि॥लय, महात्मा गाँधी काशी विद्यापीठ, संपूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, तिब्बती विश्वविद्यालय, अरबी विश्वविद्यालय आदि भी इन कलाओं को जीवंत रखने में योगदान दे रहें हैं।

आज के प्रधानमंत्री श्री नरेन्द्र मोदी जी भी वाराणसी की संगीतकला, पावनगंगा की अविरल जलधारा को कायम रखने के प्रयास में हैं जिससे कि यहाँ की कला एवं संस्कृति लुप्त न हो पाये।

## 31. अभिज्ञानशाकुन्तलम् में नाट्यकला

**डॉ0 शैला भारती**

प्रवक्ता, डॉ0 ए0 एच0 रिजवी डिग्री कॉलेज, करारी, कौशाम्बी

काव्य में नाटक को अत्यन्त रमणीय माना जाता है। इस नाटकीय महत्ता के मूल में कला ही है। संस्कृत साहित्य में नाटकों की उत्पत्ति दैवी परम्पराओं से बताई जाती है। भरतमुनिकृत 'नाट्यशास्त्र' के अनुसार– सत्ययुग एवं त्रेतायुग में विशेष आनन्द की आवश्यकता का अनुभव करके सभी देवगणों ने ब्रह्माजी के पास जाकरं उनसे एक ऐसी वस्तु की रचना करने की प्रार्थना की जो आँख एवं कान दोनों को आनन्द प्रदान करे एवं सभी वर्ग को आनन्द दे सके। ब्रह्माजी ने देवताओं पर अनुग्रह करके ऋग्वेद से पाठ्य, सामवेद से गीत, यजुर्वेद से अभिनय एवं अथर्ववेद से रस लेकर नाट्य वेद नामक पंचम् वेद की रचना की। यथा–

जग्राह पाठ्यमृग्वेदात् साम्म्यो गीतमेव च।  
यजुर्वेदादभिनयान्   रसानाथर्वणादपि।।

इसके उपरान्त ब्रह्माजी ने विश्वकर्मा को प्रेक्षागृह बनाने की आज्ञा दी। ब्रह्मा जी ने भरतमुनि को अभिनय का संकेत दिया। इस दृष्टि से विष्णु ने अभिनय के चार प्रकार बताये– आंगिक, वाचिक एवं सात्विक एवं आहार्य।

यद्यपि अभिनय के लिए अप्सराओं की उत्पत्ति हुई, किन्तु अभिनय (नाट्य–कला) कला देवों के लिए पाँचवे वेद के रूप में महाकाव्यों में है। यद्यपि ई0 पूर्व तृतीय शताब्दी में भारतीय नाट्य–कला अपनी उन्नत अवस्था पर थी, किन्तु, बौद्ध जैन ग्रन्थों एवं वात्स्यायन के कामसूत्र में भी नाटकों का उल्लेख प्राप्त होता है।

संस्कृत कवि कुल चूड़ामणि, रस सिद्ध, कवीश्वर संस्कृत भारती के अमर कलाकार 'महाकवि कालिदास' का नाम संस्कृतसाहित्य में मूर्धन्य माना जाता है। कालिदास संस्कृत साहित्य के ही नहीं वरन् पूरे विश्व साहित्य के सर्वश्रेष्ठ नाटककार माने जाते हैं। संस्कृतकाव्यसाहित्य में उनकी तुलना शेक्सपियर से की जाती है। उनके वैदुष्य की प्रशंसा करते हुए संस्कृत के पण्डितों ने कहा है–

काव्येषु माघः कवि कालिदासः।।

महाकवि कालिदास रचित मालविकाग्नि–मित्तम्, विक्रमोर्वशीयम् और अभिज्ञानशाकुन्तलम् इन तीनों नाटकों में अभिज्ञान शाकुन्तल में ही नाटकीय प्रतिभा का सर्वोत्तम निरूपण है। जैसा कि वर्णित है–

कालिदासस्य सर्वस्वमभिज्ञानशाकुन्तलम्।

## 32. श्रीमद्भागवत पुराणांतर्गत रासपंचाध्यायी में कला और सौंदर्य का दर्शन

डॉ. शैलजा मधुकर रानाडे

सेवानिवृत्त सह. प्रा. (संस्कृत विभाग),बाबाजी दाते कला आणि वाणिज्य महाविद्यालय, यवतमाल

**भागवत पुराण का परिचय :** महर्षि व्यासद्वारा लिखित 18 पुराणों में श्रीमद्भागवत पुराण भगवान श्रीकृष्ण की लीलाओंका वर्णन करता है। यह पुराण केवल भक्तिमार्ग ही नही, अपितु ज्ञानमार्ग और वैराग्यमार्ग का भी बोध कराता है। इसीलिये कहा जाता है, 'विद्यावतां भगवते परीक्षा।'

**रासपंचाध्यायी :** श्रीमद्भागवत के दशम् स्कंध के पूर्वार्ध अंतर्गत रासक्रीडा के पाँच अध्याय आते हैं।

**रासक्रीडा का समय :** शरद्कालीन पूर्णिमा को भगवान गोपियों के साथ रास रचाते हैं।

**गोपियोंकी अधीरता :** भगवान् श्रीकृष्ण की मुरलि के स्वर को सुनते ही गोपियाँ अधीर हो जाती है–

निशम्य गीतं तदनंगवर्धनम्। व्रजास्त्रियः कृष्णगृहीतमानसाः।

दुहन्त्योऽभि ययुः काश्चित् दोहं हित्वा समुत्सुकाः।

गोपियाँ अपना काम–धंधा छोडकर वृंदावन की ओर भागती चली जाती है।

**भगवान कृष्ण का गोपियों को समझाना :** श्रीकृष्ण गोपियों को रात के समय घर से उसके पास आने के लिये समझाते हैं। अपने घर लौट जाने को कहते हैं, मगर गोपियाँ नहीं मानती। वह और भी व्याकुल होती है और कृ ष्ण के साथ संवाद करती हैं और कहती है– **पादौ पदं न चलतस्तव पादमूलीत्।** (भा. 10.29.34)

**कृष्ण की गोपियों के साथ रासलीला :** गोपियों का आतुर भाव देखकर भगवान ने रासलीला रचायी।

**रासलीला में कलाओं का दर्शन :** प्रत्येक गोपी के साथ भगवान नाच रहे थे। गोपियाँ नाच रही थी। पद के तालपर उनकी चूडियाँ, कमरधनी, पैंजन बज़ रहे थे। भगवान बासूरी बजा रहे थे। नर्तन, वादन, गायन, आभूषण धारण आदि कलाओं का दर्शन होता है।

**रासलीला में अंतर्हित प्रमुख कला :** रासलीला केवल नृत्य, गायन, वादन तक सीमित नही बल्कि रासलीला के माध्यम से भगवान कृष्ण की संघटन कला का भी दर्शन होता है।

**रासलीला में सौंदर्यतत्त्व :** रासलीला यह सामान्य भाषा में नही बल्कि समाधी भाषा में लिखी गयी है। गोपी यह 'जीव' का प्रतीक और भगवान् 'परमात्मा' का प्रतीक है। 'रास' का मतलब है जीव और शिव का मीलन। जीव जब परमात्मा का अखंड चिंतन करता है तब वह परमात्मा में तदाकार हो जाता है। गोपियाँ भी खुद को भूल जाती हैं और मै कृष्ण ही हूँ, ऐसा समझने लगती है– **कृष्णोऽहं पश्यति इति।**

**गोपीगीत का भावसौन्दर्य :** गोपीगीत में गोपियों ने भगवान कृष्ण की स्तुती की है। गोपीगीत में नवविधा भक्तीका दर्षन होता है–

जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजः श्रयत इंदिरा शश्वदत्र हि।

दयित दृश्यतां दिक्षु तावकाः त्वपि धृतासवस्त्वां विचिन्वते।।

गोपीगीत में 'जयति' पद से प्रभू का गुण संकीर्तन किया है। 'दयित' पद से दास्य भाव दर्शाया है। 'दिक्षु तावकाः' पद से दर्शन की अभिलाषा व्यक्त की है। 'त्वयि धृतासवः' पद से सिर्फ प्रभू के लिये प्राण धारण किये हैं इस भाव से आत्मनिवेदन भक्ति दर्शायी है।

**रासलीला का फल :** रासलीला के श्रवण से 'आत्मशान्ति' मिलती है। मन प्रभू के चरणोंमें स्थिर होता है और कामविकार नष्ट होता है।

**समारोप :** रासक्रीडा कामक्रीडा नही बल्कि कामविजय लीला है। रासक्रीडा कामविजय के लिये है। जीव अगर ईश्वर से एकरूप हुआ तो वह ईश्वर के रसात्मक स्वरूप का अनुभव कर सकता है; क्योंकि, **'रसो वै सः।'** इसीलिये रासक्रीडा रसेश्वर कृष्ण की लीला है।

## 33. कालिदास के नाटकों में कला एवं सौंदर्यतत्त्व

डॉ. सुषमा तिवारी

सहायक प्राध्यापक, संस्कृत, शासकीय कमला देवी राठी महिला महाविद्यालय, राजनांदगाव (छ.ग.)

मनुष्य में सौंदर्योपासना की प्रवृत्ति अनादि है। सौंदर्य जिज्ञासा की इस प्रवृत्ति ने ही संस्कृति और सभ्यता को ज़न्म दिया। मानव संस्कृति और सभ्यता के विकास में कला का सर्वाधिक योगदान रहा है।

शुध्दान्तदुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो यदि जनस्य।

दूरीकृताः खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभिः।।

(यदि तपोवन में रहने वाले लोगों का ऐसा, अन्तःपुर में भी दुष्प्राप्य ऐसा मनोहर शरीर है, तो मानों वन की लताओं ने अपने गुणों से उद्यान की लताओं को तिरस्कृत कर दिया है।) यहाँ प्रकृति वर्णन के साथ आश्रम कन्याओं के सौंदर्य वर्णन एवं तुलना में जो सौंदर्य है, वह अप्रतिम है। तुलना में भी कला है। हिन्दी के प्रसिद्ध कवि, नाटककार जयशंकर प्रसाद ने लिखा है कि काव्य की गणना विद्या में थी और कलाओं की गणना उपविद्या में। कला से जो अर्थ पाश्चात्य विचारों से लिया जाता है, वैसा भारतीय दृष्टिकोण में नहीं। फ्रेंच समालोचक फागुये के अनुसार– "कला भाव की वह अभिव्यक्ति है, जो तीव्र गति से मानव हृदय को स्पर्श कर दें। तीव्रतम अभिव्यक्ति से भावविभोर होकर ही कला का सृजन होता है

कालिदास के ग्रंथों में प्रकृति चित्रण की कला में जो सौंदर्य दिखाई देता है, वह अद्भुत है। सौंदर्य ऐन्द्रिय संवेदना का विषय है और सौंदर्य के दो आधार है– प्रकृति और कला। दण्डी ने कला को नृत्य, गीत आदि से युक्त कामोद्दीपन का सहायक माना है। उन्होनें लिखा है– नृत्य, गीत प्रभृतयः कला कामार्थ संश्रयाः।

कल्पना की सौंदर्यात्मक अभिव्यक्ति को ही कला की संज्ञा से अभिहित किया जाता है। कवीन्द्र रवीन्द्रनाथ टैगोर के मतानुसार जो सत् है, जो सुंदर है, वही कला है। जैसे कालिदास के निम्नलिखित श्लोक से भी स्पष्ट हो जाता है –

यात्येकतोऽस्तशिखरं पतिरोषधीनामाविष्कृतोऽरुणपुरःसर एकतोऽर्कः।
तेजोद्वयस्य युगपद् व्यसनोदयाम्यां लोको नियम्यत इवात्मदशान्तरेषु।।"

काव्य में सौंदर्य बाह्य एवं आंतरिक दोनों में होता है – बाह्य सौंदर्य, स्थिर निष्प्राण और परिवर्तनशील होता है, परन्तु कालिदास के काव्य चित्रण निष्प्राण नही, वरन् जीवन्त होता है। प्रकृति भी रोती है, शकुन्तला के बिदाई का दृश्य है –

उद्गलितदर्भकवला मृग्यः परित्यक्तनर्तना मयूराः।
अपसृतपाण्डुपत्रा मुंचन्त्यश्रूणीव लताः।।

इस तरह कालिदास के श्लोकों में सूक्ष्म रूप से प्रकृति चित्रण, उपमा और मानवीकरण के स्वरूपों में कला और प्रकृतिगत सौंदर्य के सभी तत्व वि।मान है। कला और सौंदर्य दोनों का सुंदर सम्मिश्रण देखने को मिलता है।

## 34. भारतीय तत्त्वचिन्तन में कला : उभयभारती एवम् आदिशंकराचार्य के शास्त्रार्थ के सन्दर्भ में

डॉ0 शान्ता चटर्जी
एसोसिएट प्रोफेसर–संस्कृत–विभाग, वसन्तकन्या महाविद्यालय, कमच्छा, वाराणसी

भारतीय तत्त्व चिन्तन में सृष्टि को सौन्दर्य का मूल माना गया है। इस सन्दर्भ में प्राच्य मनीषा ने दो धाराओं का उपन्यास किया है– स्त्रीधारा एवं पुंधारा। स्त्रीधारा रमणीयता की मूल प्रतिनिधि है जहाँ सौन्दर्य और कला का अगाध सागर लहरा रहा है। जहाँ स्त्रीधारा है, वहीं सौन्दर्य है, प्रेम है, कमनीयता है, मार्दव है एवं सौष्ठव है। प्रस्तुत प्रपत्र उभयभारती एवम् आदिशंकर के शास्त्रार्थ में विवेचित सौन्दर्य एवं कला पर एक विहंगावलोकन होगा। सर्वविदित है कि आदिशंकर का उभयभारती से शास्त्रार्थ एक अद्भुत प्रसंग है। एक मनीषी का अपर मनीषी के साथ वाद तो सुना जाता है, किन्तु एक स्त्री का एक अल्पवयस्क संन्यासी से शास्त्रार्थ होना अभूतपूर्व है।

उभयभारती के पति मण्डनमिश्र ने जब अपनी पराजय स्वीकार कर ली और शास्त्रार्थ के नियमानुसार देहगेह समर्पित कर जैसे ही वे काषाय चीर पहनने को उद्यत हुए तो सभा में एक स्त्री स्वर गूँजा, जिसने यतिवर को शास्त्रार्थ की चुनौती दी, यह आह्वान यति का पति पर विजय होने का आक्रोश न था, अपितु दम्पती पर विजय का आमन्त्रण था। दाम्पत्य की इसी मनोरम भावभूमि से संस्कृत–साहित्य में कला और सौन्दर्य की कोपलें फूटी हैं। इस युगल भाव को श्रुति भी सुकुमार शब्दों में अनेकशः कहती है– परब्रह्म जब माया संवलित होता है तो उसे प्रजापति कहते हैं। वह एकाकी रमण नहीं करता, अतः अद्वितीय तत्त्व अपने को दो भागों में बाँटता है। बाँटने पर भी वह द्विदल की भाँति परस्पर जुड़ा है। यही तत्त्व पतिपत्नी के रूप में परिचीयमान है।

उभयभारती एवम् आदिशंकराचार्य के शास्त्रार्थ का निहितार्थ जय–पराजय में नहीं, सृष्टि के सम्पूर्ण सत्त्व की अद्वैत में प्रतिष्ठा में है। वेदान्त दर्शन के अनुसार सम्पूर्ण प्रपंच का विस्तार अविद्योपहित चैतन्य से होता है। पंचकोशों वाली अविद्या के आनन्दमय कोश में कला और सौन्दर्य के सृजन के मूलतत्त्व निहित्त हैं। इसीलिए उभयभारती को सम्बोधित करते हुए आचार्य कहते हैं– हे भारति! सुकुमार संरचना रूप साहित्य में, चित्रों के अंकन में, निपुण शिल्पियों द्वारा स्थापत्य कला में उकेरा गया मान्मथ भाव सभी रागी जनों को आकर्षित करता है। वही भाव मुक्ति के पहले तक की संसार दशा में मायाविलास रूपी संसरण का जाल बार–बार बुनता है।

साहित्ये सुकुमारकाव्यकलने चित्रे समुन्मीलने
स्थापत्येषु कलासु शिल्पनिपुणैरुत्कीर्णितो भूरिशः।
भावो मान्मथ उल्लसत्यतितराम् आकर्षको रागिणाम्
आमुक्तः प्रतनोति संसृतिमिमां मायाविलासां मुहुः।।
(भगवान् शंकराचार्य आविर्भूयात् पुनर्भुवि 11/59)

उभयभारती का शास्त्रार्थ उपासकों की श्रीविद्या को सौन्दर्यपरक उपासना की ओर ले जा रहा है। अद्वैत की चिन्मयी शक्ति श्रीविद्या है, उसकी उपासना में निगम और आगम दोनों धाराओं का संगम है। यह शास्त्रार्थ उन दोनों धाराओं को जोड़ने वाली शब्दमयी समर्चा है। जिस प्रकार रमणीय अर्थ के प्रतिपादक कान्ता–सम्मित–उपदेश से चतुर्वर्ग रूपी फल प्राप्त होता है, उसी प्रकार उभयभारती के शास्त्रार्थ का निर्गलितार्थ सौन्दर्यलहरी में प्रतिफलित है जिसमें कन्दर्पशास्त्र की सुकुमारता और अद्वैत की चिन्मयता का मणिकांचन संयोग है।

## 35. उत्तररामचरितम् में चित्रकला के तत्त्व

डॉ. शशिकुमार सिंह
असिस्टेंट प्रोफेसर, संस्कृत विभाग, डॉ. हरीसिंह गौर विश्वविद्यालय, सागर,
dr.shashiksingh@rediffimail.com 08989889371

भारतीय संस्कृति में कला का महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है। कला के रूप में मानव अपने भावों की सहज अभिव्यक्ति प्राचीनकाल से ही करता आ रहा है जिससे मानव सभ्यता को नित नई दिशा मिलती रही है। कला को सृष्टि का आधार कहा गया है–

विष्णोः सकाशादुद्भूतं जगत्तत्रैव च स्थितम्।
स्थितिसंयमकर्तासौ जगतोऽस्य जगच्च सः।। विष्णु पुराण 1.1.31

प्रागैतिहासिक युग से लेकर अब तक कलाओं का विकास विविध रूपों में हुआ है। विभिन्न भारतीय ग्रंथों यथा–कामसूत्र, शुक्रनीतिसार आदि में 64 तो प्रबंधकोश, वस्तुविज्ञानरत्नकोश आदि में 72 प्रकार की कलाओं का उल्लेख प्राप्त होता है। कलाओं के इस संसार में चाक्षुक् कला के रूप में स्वीकार्य चित्रकला को विशेष महत्त्व प्राप्त है जो अपने युग की भावनाओं, विश्वासों, प्रवृत्तियों और रुचियों की अभिव्यक्ति का माध्यम बनकर मानव जीवन में सदा ऋत्, आनन्द एवं शांति का उन्मीलन करती रही है जिसे कामसूत्र में 'आलेख्यम्', ललितविस्तर में 'रूपकम्', प्रबंधकोश में 'चित्रकर्म' तो शुक्रनीति में 'हीनमध्याभिसंयोगवर्णाद्यैरंजनम्' आदि नामों से अभिहित किया गया है। 'कलानां प्रवरं चित्रम्' के माध्यम से विद्वानों ने कलाओं में चित्रकला का महत्त्व अधिक बताया है। संस्कृत साहित्य में भी चित्रकला को प्रमुख स्थान दिया गया है। प्रायः संस्कृत मनीषियों ने अपने काव्यों में चित्रफलक, चित्रवीथी, चित्रदर्शन, चित्रशालिका, चित्रशालागृह आदि के वर्णन में चित्रकला का सुंदर प्रयोग किया है। ऋग्वेद से ही चित्रकला के संकेत प्राप्त होने लगते हैं–

अग्निर्होता कविक्रतुः सत्याश्चित्रश्रवस्तमः। देवा देवेभिरा गमत्।। ऋग्वेद 1.1.5

लौकिक संस्कृत में भी चित्रकला का सुंदर समन्वय प्रायः दृष्टिगोचर होता है। कालिदास, भास, भवभूति आदि अनेकानेक नाटककारों ने अपनी रचनाओं में चित्रकला को समन्वित किया है।

भवभूतिकृत उत्तररामचरितम् संस्कृतसाहित्य का वह अनुपम एवं अद्वितीय ग्रन्थ है जिसमें चित्रकला विशेष रूप से प्रतिष्ठित है। चित्रकला के सौंदर्य से समलंकृत होने के कारण ही उत्तररामचरितम् का प्रथम अंक चित्रदर्शन अंक के नाम से जाना जाता है। उत्तररामचरितम् के प्रथम अंक में आसन्नप्रसवा सीता के मनोविनोदनार्थ चित्रभित्ति पर चित्रित राम के चरित्र की सूचना देते हुए लक्ष्मण कहते हैं–

जयति जयत्यार्यः। आर्य! तेन चित्रकारेणास्मदुपदिष्टमार्यस्य चरितमस्यां विथिकायामलिखितम्। तत्पश्यत्वार्यः। (आर्य की जय हो, जय हो। हमारे द्वारा उपदिष्ट आपका चरित इस चित्रभित्ति पर उस चित्रकार ने चित्रित किया है। उसे आप देखें।)

इसी प्रकार उत्तररामचरितम् के विभिन्न स्थानों पर चित्रकला का अनुपम सौंदर्य दृष्टिगोचर होता है। प्रस्तुत शोध पत्र में उत्तररामचरितम् में उल्लिखित चित्रभित्ति चित्र निरूपण में चित्रकला के तत्त्वों के अन्वेषण का प्रयास किया गया है।

## 36. संस्कृतवाङ्मय में प्रतिपादित निमित्तज्ञान कला

डॉ0 शुभ्रा सिंह
असिस्टेन्ट प्रोफेसर, संस्कृतविभाग, हिन्दू स्नातकोत्तर महाविद्यालय, ज़मानियाँ, गाज़ीपुर

श्रुताप्सरोगीतिरपि क्षणेऽस्मिन्
हरः प्रसंख्यानपरो बभूव...............

महाकवि कालिदास ने 'कुमारसम्भवम्' के इस श्लोक में 'संख्यान' शब्द का प्रयोग किया है। यह संख्यान शब्द 'आत्मानुसन्धान' अर्थ में अभिप्रेत है। महाकवि कहते हैं कि 'उस समय मात्र शिव ही अप्सराओं के गीतों को सुनकर भी आत्मानुसन्धान में लगे रहें। यहाँ संख्यान शब्द से महाकवि ने आत्मचिन्तन और मनन के पश्चात् 'स्व' के कलन या प्रकटन की ओर ही इङ्गित किया है। यह आत्मचिन्तन ही कला के प्रस्फुटन का बीज है। अपने मनःस्थित भाव को जानकर उसे अभिव्यक्त करना, और इस प्रकार अभिव्यक्त करना कि वह द्रष्टा के मन को द्रवीभूत कर दें, यही 'कला' है।

संस्कृतवाङ्मय में 'कला' को विशेष स्थान किया गया है। 'कला' शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग 'ऋग्वेद' में प्राप्त होता है– **यथा कला यथा शफम् यथा ऋणं संनयामसि। ऋग्वेद 8/47/16**

इसके अतिरिक्त उपनिषदों में भी अनेकशः 'कला' शब्द का प्रयोग दृष्टिगोचर होता है, परन्तु जब हम संस्कृतवाङ्मय के परिप्रेक्ष्य में कला शब्द का प्रयोग करते हैं तब हमारी दृष्टि सर्वप्रथम महर्षि वात्स्यायन द्वारा प्रतिपादित गीत, वाद्य, नृत्य, आलेख्य इत्यादि चौंसठ कलाओं की ओर जाती है। आचार्य वात्स्यायनप्रणीत चौंसठ कलाओं में 'निमित्तज्ञान' एक प्रमुख कला है। किसी कार्य से पूर्व होने वाला शुभसंकेत ही शकुन कहलाता है और अशुभसंकेत का मिलना ही अपशकुन है। इसे ही आचार्य वात्स्यायन ने निमित्तज्ञान कला के अन्तर्गत माना है।

संस्कृत वाङ्मय में आदिकाल से अद्यपर्यन्त सभी महाकवियों ने इस निमित्तज्ञान की कला को अपनी लेखनी का आश्रय प्रदान किया है। महाकवि श्रीहर्ष ने भी अपने 'नैषधीयचरित' महाकाव्य में इस शकुन का पर्याप्त वर्णन किया है। यथा दशम सर्ग से एक उदाहरण प्रस्तुत है–

**तत्कालवेद्यैः शकुनस्वराद्यैराप्तामवाप्तां नृपतिः प्रतीत्य।**
**तां लोकपालैकधुरीण एष तस्यै सपर्यामुचितां दिदेश।। नैषध 10/91**

मङ्गलवेला उपस्थित होने पर दक्षिणभुजा, दक्षिण नेत्र आदि का स्पन्दन होता है, नैषध के राजा नल के साथ भी स्वयंवर सभा में कुछ ऐसे ही शुभ शकुन दृश्य उपस्थित हुए।

इस प्रकार संस्कृत वाङ्मय के काव्यों नाटकों, आख्यानादि में प्रायशः शकुन–अपशकुन की चर्चा आयी है। तत्तद् काव्यों, नाटकों, आख्यानादि में वर्णित निमित्तज्ञान का शोध–पत्र में सविस्तार वर्णन किया जायेगा।

## 37. संस्कृत साहित्य में कला या सौन्दर्य के तत्त्व

सुमित्रानन्द श्रीवास्तव
प्रवक्ता, इतिहास, डी0बी0एस0 कालेज, कानपुर

साहित्य वह है जिसमें शब्द और अर्थ का परस्पर स्पर्धामय मनोहारिणा श्लाघनीय स्थिति हो। इस दृष्टि से संस्कृतसाहित्य वरेण्य है। संस्कृत के महिमा–मण्डित स्वरूप को देखकर यूरोपीय विद्वान् मैक्समूलर को यह कहना पड़ा "Sanskrit is the greatest language of the world, the most wonderful and the most perfect." सौन्दर्य एक सार्वभौमतत्त्व है। यह सारगर्भित और लोकमंगल की भावना से युक्त है। यह ऐन्द्रिय भी है और अतीन्द्रिय भी। जिस वस्तु या पदार्थ को देखकर मानव–चक्षु(इन्द्रिय) विस्मयविमुग्ध हो जाये, हृदय में आनन्द की अनुभूति हो और मस्तिष्क भी चक्षु एवं हृदय का समर्थन करें, वहीं सौन्दर्य की सत्ता विद्यमान रहती है।

भारतीय मनीषियों की दृष्टि में यद्यपि सौन्दर्य वैदिक काल से ही विद्यमान रहा है, किन्तु वैदिक साहित्य में सौन्दर्य या सुन्दर शब्दों के स्थान पर उनके पर्यायवाची शब्दों का प्रयोग हुआ है। जर्मन विद्वान् पिशेल तथा ओल्डेनवर्ग द्वारा प्रस्तुत ऋग्वेद में प्रयुक्त सौन्दर्य के पर्यायवाची शब्दों की सूची से यह ज्ञात होता है कि वैदिक कवि सौन्दर्य के विविध आयामों के प्रति पूर्णतः सजग थे। विविध उपनिषदों में भी कवि की दृष्टि सौन्दर्य के प्रति उन्मुख रही है। उपनिषद् साहित्य आत्म–चिन्तन का काव्य है। संस्कृत के आर्षकाव्य 'रामायण' तथा महाभारत में सौन्दर्य के ब्रह्माण्ड के साथ उसके आन्तरिक पक्ष का उद्घाटन पूर्ण मनोयोग से किया गया है। यद्यपि रामायण में प्राकृतिक सौन्दर्य का प्राधान्य है फिर भी मानव सौन्दर्य तथा कलागत सौन्दर्य का वर्णन अत्यन्त मनोयोग से हुआ है। रामायण के समान महाभारत में भी सौन्दर्य चित्रण के विविध प्रसंगों को समाहित किया गया है।

संस्कृत के महाकवि कालिदास का साहित्यसंसार एवं उनकी सौन्दर्यविषयक मान्यता का निरूपण अनेक रूपों में मिलता है। सौन्दर्य को मूलतः वस्तुनिष्ठ मानते हुये भी वह प्रेक्षक की सौन्दर्य दृष्टि को पर्याप्त महत्त्व देते हैं। जिस प्रकार रामायण और महाभारत आर्षकाव्य समस्त संस्कृत कवियों के उपजीव्य हैं उसी प्रकार कालिदास के काव्य एवं नाटक ग्रन्थ परवर्ती कवियों के लिये अनुकरणीय बने हुये हैं। कालिदास के अभाव में संस्कृत वाङ्मय की लोकप्रियता में निःसंदेह न्यूनता आ जायेगी।

## 38. चित्रकला की अद्भुत संकल्पना– विष्णुधर्मोत्तरपुराण

डॉ0 सुधा गुप्ता
एसो0 प्रोफेसर, संस्कृत विभाग, जुहारी देवी गर्ल्स पी0जी0 कालेज, कानपुर

**कलानां प्रवरं चित्रं धर्मकामार्थमोक्षदम्।**

चित्रकला समस्त कलाओं में श्रेष्ठतम कला है। रस–भाव से समन्वित यह कला पूर्णतया आत्माभिव्यञ्जना है, जिसका मूल आनन्द में निहित होता है। कलाकार की सृष्टि आनन्द से संभूत होती है और उसका परिपाक लोक–रञ्जन और लोक कल्याण से ओत–प्रोत होता है। कला की सिद्धि के मूल में सौन्दर्य का विशिष्ट योगदान रहता है। कला का प्राण रस है, इसीलिए चित्र अथवा मूर्ति संकल्पना के साथ रसाभिव्यक्ति हेतु कलाकार के लिए 'चित्ररसु' का सम्यक् ज्ञान अपेक्षित है।

विष्णुधर्मोत्तरपुराण के तृतीयखण्ड में चित्ररससमन्वित कला एवं शिल्प के विलक्षण तथ्यों का अदभुत भण्डार सुरक्षित है। चित्रकला व मूर्तिकला का जितना तात्त्विक एवं सांगोपांग विवरण यहाँ प्राप्त होता है, वैसा अन्य किसी प्राचीन ग्रन्थ में उपलब्ध नहीं है। इसमें मूर्तिकला, चित्रकला, नृत्यकला एवं वास्तुकला आदि पर ऐतिहासिक महत्त्व के अनेक ज्ञानवर्द्धक अध्याय हैं।

इस पुराण का 'चित्रसूत्रम्' प्रकरण चित्र सम्बन्धित ज्ञान का अनवद्य परिचय देता है। इसमें अध्याय 20 से 85 तक वर्णित नृत्तसूत्रम्, चित्रसूत्रम् एवं प्रतिमालक्षणम् प्रकरण विशेष महत्त्व के हैं। ये चित्रकला, नृत्यकला, तथा मूर्तिकला का सरल, सुबोध एवं सुस्पष्ट विस्तृत वर्णन प्रस्तुत करते हैं।

कला में रसाभिव्यक्ति की कसौटी चित्रसूत्र है; किन्तु **'विना तु नृत्यशास्त्रेण चित्रसूत्रं सुदुर्विदम्'**– कथन चित्रसूत्र के परिज्ञान हेतु नृत्तसूत्र का ज्ञान आवश्यक मानता है। रसाभिव्यक्ति के परिज्ञानार्थ इन दोनों का ज्ञान परमावश्यक है। विष्णुधर्मोत्तरपुराण के अनुसार एक कला को दूसरी कला के ज्ञान की अपेक्षा होती है। यथा– चित्रकला के ज्ञान के लिए नृत्तशास्त्र तो नृत्तशास्त्र के ज्ञान के लिए आतोद्य (वाद्यशास्त्र) का ज्ञान परमावश्यक है और आतोद्य के ज्ञान के लिए गीत तथा गीतशास्त्र के ज्ञान के लिए भाषा का ज्ञान आवश्यक है। चित्रसूत्रकार के अनुसार तो मूर्ति, चित्र, वृत्त, वाद्य और गीत– ये पाँचों ललित कलायें परस्पर इस प्रकार सम्बद्ध हैं कि किसी एक कला का सम्यक् ज्ञान दूसरी कलाओं के सम्यक् ज्ञान के बिना सम्भव नहीं है।

इस प्रकार विष्णुधर्मोत्तरपुराण में प्राप्त ये कला मौक्तिक वस्तुतः अतुल्य–अनुपम–अक्षय आगार हैं; जिनका प्रस्तुत शोध–पत्र में विवेचन एवं विश्लेषण करने का प्रयास किया गया है।

## 39. कालिदासीय काव्य में कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व

**डॉ0 सुरचना त्रिवेदी**
असि0 प्रो0– संस्कृत भगवानदीन आर्य कन्या स्ना0 महाविद्यालय लखीमपुर खीरी (उ0प्र0) एवं रिसर्च एसोसिएट भारतीय उच्च अध्ययन संस्थान, शिमला

कवि को मनीषी, परिभू, स्वयम्भू, प्रजापति आदि उपाधियों से अभिमण्डित करने वाली भारतीय काव्य परम्परा में कालिदास ने अपने सार्वभौमिक, सार्वकालिक तथा वैविध्यपूर्ण रचनासंसार से भारतीय संस्कृति तथा उसमें रची–बसी कलात्मक सुन्दरता को वैश्विक फलक पर संस्थापित करने का महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। कालिदासीय काव्य में साहित्य एवं काव्यशास्त्रीय तत्त्वों की अद्भुत उपलब्धता के साथ ही उसमें भारतीय कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व भी अतिशयता से प्राप्त होते हैं। इस सम्बन्ध में जर्मन कवि गेटे की उक्ति **"ऐश्वर्यं यदि वांछसि प्रिय सखे! शाकुन्तलं सेव्यताम्"** को विस्मृत नहीं किया जा सकता।

वस्तुतः साहित्य सौन्दर्य की अभिव्यक्ति है। चारुता, रमणीयता, चमत्कार एवं शोभा आदि पदों से सौन्दर्य अभिहित किया जाता है। महाकवि कालिदास की काव्य रचनाओं में लोकोत्तर ह्रासकारी सौन्दर्यतत्त्व के सर्वथा दर्शन होते हैं, विषयिगत एवं विषयगत दोनों ही रूपों में उन्होंने इसका प्रयोग किया है। कालिदास ने सर्वत्र इस तथ्य का उदघाटन किया है कि सौन्दर्य निरपेक्ष नहीं अपितु सापेक्ष तत्त्व है। इसी के साथ भारतीय चित्रकला के आदर्श स्वरूप का भी उदघाटन किया है। मनोभावों की गहराई में अवतरित चित्रों को शब्दचित्र से काव्य फलक पर चित्रित करने में वे प्रवीण हैं। प्रायः उनके प्रत्येक काव्य में चित्रकला व सौन्दर्य के ऐसे अनूठे तत्त्व विस्तीर्ण हैं जिन पर आधुनिक परिप्रेक्ष्य में अध्ययन व चर्चा आवश्यक है।

उक्त शोध–पत्र में इन्ही बिन्दुओं के आधार पर विषय को सन्दर्भ सहित प्रतिपादित करने का प्रयास किया जाएगा।

## 40. ब्रह्माकुमारी दार्शनिक चिन्तन में 'सौन्दर्य' तत्त्व

**डॉ. सुरेश्वर मेहेर**
अध्यापक, स्नातकोत्तर संस्कृतविभाग, गंगाधर मेहेर विश्वविलय, सम्बलपुर ओड़िशा

भारतीय दार्शनिक एवं आध्यात्मिक ज्ञान–परम्परा की अविरत धारा में स्वीय ज्ञान–चिन्तन–रश्मियों को प्रतिफलित कराते हुए एक विशिष्ट सौन्दर्यात्मक जीवन–दर्शन को उद्भासित करने के लिए 20वीं शताब्दी में प्रादुर्भूत ब्रह्माकुमारी आध्यात्मिक दर्शन एक स्वतन्त्र दिशा का दिग्दर्शन कराता है । ब्रह्माकुमारी दर्शन प्रधानतः संपूर्ण सृष्टि के त्रिविध मूलभूततत्त्व– भौतिक ऊर्जा 'प्रकृति', आध्यात्मिक ऊर्जा– बिन्दु 'आत्मा' तथा आध्यात्मिक

ऊर्जास्रोत 'ईश्वर' के ऊपर वैज्ञानिक व व्यावहारिक आयाम को संयोजित करते हुए स्वकीय सैद्धान्तिक विश्लेषण प्रस्तुत करने के साथ–साथ मानवजीवन तथा वैश्विक स्थिति को सौन्दर्ययुक्त, सुख–शान्तिसंपन्न एवं श्रेष्ठ बनाने के उद्देश्य पर प्रायोगिक बल प्रदान करता है ।

'सौन्दर्य' तत्त्व के ऊपर अपना विज्ञानसम्मत दार्शनिक मन्तव्य प्रकट करते हुए अभिधान करता है कि पंचभूतात्मिका प्रकृति द्वारा सर्जित दृश्यमान् भौतिक जगत् में अवस्थित प्रत्येक वस्तु में सूक्ष्म पारमाणविकतत्त्वों के पारस्परिक सम्मिलन से उद्भूत नैसर्गिकतया 'बाह्य सौन्दर्य' परिस्फुट होता रहता है, परन्तु इस प्रकृतिज बाह्यिक सौन्दर्य का 'सौन्दर्य' के रूप में अवज्ञान अथवा परिप्रकाश तब होता है जब मनुष्य की चेतना का इन्द्रियों के साथ उपयुक्त सम्बन्ध रहकर बाह्य वस्तु के साथ संयोजन हो। अर्थात् भौतिक वस्तु के बाह्य सौन्दर्य को प्रकटित करने में जीवित मनुष्य की चैतन्यरूप अभौतिक अन्तःचेतना (आत्मा) की प्रमुख भूमिका रहती है। एवंतया ध्यातव्य है कि क्या बाह्यसौन्दर्य को प्रदर्शित करने वाली अन्तःचेतना स्वयं सौन्दर्य रूप है? उसकी क्या संरचना है? आत्म–चेतना के 'अन्तः सौन्दर्य' को प्रकाशित करने में मुख्य कारक कौन–कौन से हैं? पुनश्च कोई भी बाह्य सौन्दर्य सदा वर्णाधारित ही होता है। अतः बाह्यसौन्दर्य के प्रकाशन में जैसे सप्तवर्णी प्रकाश की आवश्यकता होती है वैसे सत्–चित्–आनन्द–स्वरूप स्वयं प्रकाशी चैतन्य आत्मतत्त्व वर्णात्मक है?

इन्हीं समस्त विषय बिन्दुओं को लेकर प्रस्तुत शोधपत्र में ब्रह्माकुमारी दार्शनिक चिन्तनदृष्टि से बाह्य व अन्तः रूप द्विविध 'सौन्दर्य' तत्त्व के भिन्न–भिन्न परिमापों पर सूक्ष्म रीति से प्रकाश डाला जायेगा।

## 41. संस्कृत वाङ्मय में सौन्दर्यशास्त्र

डॉ0 उदय शंकर पाण्डेय
प्राचार्य, जे0पी0वि0वि0, छपरा, राजा सिंह कॉलेज, सीवान

'सुन्दर' शब्द पर पाश्चात्त्यों का दावा है कि यह भारतीय साहित्य का शब्द नहीं है, क्योंकि इसका प्रयोग न वेदों में हुआ है न इसकी 'व्युत्पत्ति' या 'निर्वचन' शब्दशास्त्र या निरुक्त आदि में हुआ है। आचार्य हजारीप्रसाद ने भी पाश्चात्त्यों के मत का समर्थन किया है। उनके अनुसार भी सुन्दर शब्द पाश्चात्त्यों से ग्रहण किया गया है। वाल्मीकि रामायण में वर्णित 'सुन्दरकाण्ड' पाश्चात्त्यों के मत को खण्डित करता है। शाकटायन ने उणादि में वर्णित सभी शब्दों की व्युत्पत्ति एवं यास्क ने निरुक्त में निर्वचन की है पर कुछ शब्द व्युत्पन्न होते हैं तथा कुछ अव्युत्पन्न होते हैं। उसी तरह यह एक अव्युत्पन्न शब्द है। सुन्दर शब्द की व्युत्पति श्री कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने "इस्ट एण्ड वेस्टर्न एथिटिक्स" में की है।

संस्कृत वाड़्मय में सुन्दर शब्द का जितना सूक्ष्म विवेचन उपलब्ध है उतना अन्य किसी भी शास्त्र या भाषा में सम्भव नहीं है। संस्कृत के ग्रन्थों में सुन्दरता को उम्र, वाणी, स्वरूप एवं चेष्टा के कारण विभिन्न शब्दों से परिभाषित किया गया है । इसके वाचक के रूप में लावण्य, रमणीय, ललित, कान्ति, शोभा, छवि, द्युति, आदि शब्दों का प्रयोग किया गया है।

सुन्दरता के आधायक तत्त्वों पर यद्यपि मत भिन्नता है परन्तु 'चरक' के मतानुसार वय, रूप, वच, (वाणी) एवं हाव (अदा) ये चार सौन्दर्य के आधायक तत्त्व माने गये हैं। ये ही चार कलाओं के मूल तत्त्व भी हैं। नृत्य का भाव– 'उम्र', चित्र का 'रूप', संगीत का 'वच' एवं मूर्तिकला का भाव हाव या अदा है। अच्छे साहित्य या उत्तम काव्य में ये चारों पाये जाते हैं : जैसे मेघदूतम् में–

**तन्वी श्यामा शिखरिदशना पक्वबिम्बाधरोष्ठी।**
**मध्ये क्षामा चकितहरिणीप्रेक्षणा निम्ननाभिः ।**
**श्रोणीभारादलसगमना स्तोकनम्रा स्तनाभ्यां,**
**या तत्र स्याद्युवतिविषये सृष्टिरद्येव धातुः।। मेघदूत 80।।**

इस पद्य में तन्वीश्यामा का भाव है– 'तनु अस्या एव अस्ति इति तन्वी' अर्थात् शरीर है तो इसी का, श्यामा वर्ण के लिए नहीं है अपितु यह वयोवाची शब्द है, वर्णवाची नहीं। **शिखरिदशना–** यह वयः के अस्तित्व को प्रस्तुत करता है। वय एवं वच अवयव संस्थान स्थापित रहते हैं। 'दन्तविहीनता' मे यह उम्र एवं वाणी को प्रभावित करते हैं। मन्द मुस्कान से युक्त मधुर वार्त्ता में ही स्वल्प दाँव दिखते हैं। कर्कश वाणी में ऐसा सम्भव नहीं है। अतः यह वय एव वच का प्रतीक है। **निम्ननाभिः :–** यह रूप अवयव संस्थान का प्रतीक है। **चकितहरिणिप्रेक्षणा स्तोकनम्रा :–** यौवन के भार से थोड़ी सी झुकी हुई वक्षस्थलवाली। **अलसगमना –** जघन की स्थूलता एवं यौवन के भार से जिसकी चाल मनोहारिणी है ये सभी हाव या अदा के प्रतीक हैं।

इस तरह एक ही श्लोक में महाकवि कालिदास ने सौन्दर्य के चारों तत्त्वों का निरूपण कर दिया है। इसी तरह महाकवि के कुमारसम्भवम्, अभिज्ञानशाकुन्तलम् आदि में अनेक उदाहरण उपलब्ध हैं।

## 42. जयदेव की सौन्दर्य व कला की समन्वयात्मक दृष्टि

डॉ0 वत्सला
व्याख्याता (संस्कृत) राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय, झालावाड़ 326001, 9414750220

जयदेव के 'गीतगोविन्द' में सौन्दर्य व कला का निर्विघ्न संश्लिष्ट है। 'गीतगोविन्द' में काव्य, नाट्य, संगीत, नृत्य इन चारों का समन्वय है अर्थात् इसमें दृश्य–श्रव्य गीतिकाव्य, शास्त्रीय और लोक नाट्य, राग, ताल, लय, मात्रा, वाद्य से समन्वित संगीत तथा नृत्य के ये सारे तत्त्व एक साथ ही अनुस्यूत हैं। नाट्य प्रबन्ध के अन्तर्गत गीति नाट्य व नृत्य नाटिका उभय कलाओं से गीतगोविन्द समवेत हैं। काव्य और संगीत का सहज सामंजस्य ही गीतिकाव्य है। 'गीतगोविन्द' संगीत प्रधान गीतिकाव्य है। संगीत में गायन, वादन नर्तन इन तीनों कलाओं का ज्ञान सम्मिलित है। इन कलाओं से युक्त गीतगोविन्द की अष्टपदियों का गेयता और अभिनय की दृष्टि से मनमोहक प्रस्तुतीकरण किया जाता है।

गीतगोविन्द भक्तिपरक शृंगार प्रधान काव्य है। इसमें एक विचित्र प्रकार का उज्ज्वल शृंगार वर्णित है जो विषयों को और विषयों से आसक्ति को अपसारित कर देता है। काव्यों में जहाँ काव्य तत्त्वों से लोकोत्तर आह्लाद की अनुभूति होती हैं; वही सौन्दर्य है। सौन्दर्य का मूलाधार रस है। कवि ने राधा कृष्ण के सौन्दर्य, उनके संयोग–वियोग की स्थिति तथा उनके तदाकार होने का जो चित्र शब्दों व अर्थों की संयोजना के द्वारा चित्रित किया है उससे शृंगार व भक्ति रस की धारा प्रवाहित हुई है। गीतगोविन्द का उपसंहार करते हुए जयदेव ने लिखा है–

> **यद्गान्धर्वकलासु कौशलमनुध्यानं च यद्वैष्णवं**
> **यच्छृंगारविवेकतत्त्वरचना काव्येषु लीलायितम्।**
> **तत्सर्वं जयदेव पण्डितकवेः कृष्णैकतानात्मनः**
> **सानन्दाः परिशोधयन्तु सुधियः श्रीगीतगोविन्दतः।।**

शास्त्रीय ग्रन्थों में गानविधा, संगीतकला तथा वाद्यशिल्प आदि के विषय में जितना भी विवेचन–विश्लेषण उपलब्ध है। वैष्णव भक्तिपरक ग्रन्थों में भगवान के ध्यान, चिन्तन तथा स्मरण आदि के जितने रूपों का विधान हुआ है, काव्यशास्त्र में मधुर (शृंगार) रस के जितने भेदों–प्रभेदों का वर्णन तथा कवियों द्वारा उन भेदों पर विवेचन किया गया है। भगवान् कृष्ण को समर्पित तथा उनके भक्ति भावपरक मेरे 'गीतगोविन्द' काव्य में रसिक पण्डितों को वह रस एक ही स्थान पर मिल जायेगा। इस प्रकार गीतगोविन्द में साहित्य, संगीत व कला तीनों विधाओं का मणिकांचन संयोग उपलब्ध होता है।

## 43. कालिदास–रचित नाटकों में कलातत्त्व सङ्गीत के विशेष सन्दर्भ में

डॉ0 स्वरवन्दना शर्मा
एसो0 प्रोफेसर, सङ्गीत (गायन), वसन्त कन्या महाविद्यालय(कमच्छा)

कविकुलगुरु कालिदास की कलाकोमल लेखनी का प्रसाद विश्वसाहित्य को भारतीय वाङ्मय का अनुपम उपहार है। कालिदास की अद्वितीयता की अभिव्यक्ति **'पुराकविनां गणनाप्रसङ्गे, कनिष्ठिकाधिष्ठित कालिदासः'** से बढ़कर क्या हो सकती है। साहित्य के प्रसङ्ग में नाटक की उत्कृष्टता और उसमें कालिदास की कृति का स्थान इस उक्ति में सुस्पष्ट है– **'काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला।'**

नाट्य की व्यापकता का दिग्दर्शन भरतमुनि के वचन से प्राप्त होता है–

> **न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।**
> **न स योगो न तत्कर्म नाट्येऽस्मिन् यन्नदृश्यते।।**

इसके सार्थक उदाहरण कालिदास के नाटकों में भी दिखते हैं जिसमें अन्यान्य कलाओं के साथ सङ्गीत एवं चित्र सम्बन्धी प्रसङ्गों का उल्लेख मिलता है। कालिदास के नाटकों में सङ्गीत सम्बन्धी चुने हुए प्रसङ्गों का संकेत इस प्रकार है–

अभिज्ञानशाकुन्तलम् की प्रस्तावना में सूत्रधार नटी से ग्रीष्मऋतु के अनुरूप गीत गाने का आग्रह करता है। नटी गाती है– **'ईसीसि चुम्बिआई।'** पंचम अंक में नेपथ्य से संगीतशाला में रानी हंसपादिका के संगीताभ्यास के समय वर्णपरिचय का उल्लेख प्राप्त होता है। हंसपादिका गाती है– **'अहिणव महुलोलुओ तुअं।'**

संगीत की भारतीय परिभाषा **'गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं सङ्गीतमुच्यते'** के अनुसार नृत्त भी संगीत का अविभाज्य अंग है। इस दृष्टि से **'मालविकाग्निमित्रम्'** संगीत के सन्दर्भों का भण्डार है। आचार्य गणदास द्वारा मालविका को नृत्य की शिक्षा देते हुए उसकी प्रतिभा की प्रशंसा करते हुए **'प्रत्युपदिशतीव मे बाला'** कहना गुरु–शिष्य सम्बन्धों का उत्कर्ष प्रकट करता है। नृत्य प्रतियोगिता, गीतानुरूप अभिनय का प्रतियोगिता में परीक्षण, प्रतियोगिता में एक ही निर्णायक के विचार का अनौचित्य आदि अन्य महत्त्वपूर्ण पक्ष हैं।

विक्रमोर्वशीयम् में तृतीय अंक के विष्कम्भक में भरतशिष्य गालव–पेलव के सम्भाषण में देवलोक में **'लक्ष्मीस्वयंवर'** नाटक के अभिनय का प्रसंग है। संवाद में प्रमादस्खलन के लिए उर्वशी को भरतमुनि स्वर्गभ्रष्ट होने का शाप देते हैं। यह प्रसंग मंचीय प्रस्तुतियों का प्रायोगिक पक्ष– निर्देशक की अप्रसन्नता – सामने लाता है। चतुर्थ अंक के प्रवेशक में चित्रलेखा और सहजन्या द्वारा प्रावेशिकी, आक्षिप्तिका, खण्डधारा, आदि गीतिविशेष और तदनन्तर चतुर्थ अंक में नायक पुरुरवा के प्रवेश पर प्रावेशिकी, आक्षिप्तिका के गायन का प्रसंग है। चतुर्थ अंक नायक का सुदीर्घ एकल विलाप है। भिन्न–भिन्न प्राकृतिक उपादानों और पशुपक्षियों को संबोधित विरहोक्ति के श्लोक उन्हें संगीत (स्वर–ताल–नृत्त) बद्ध करने का अवसर देते हैं।

तीनों नाटकों के नान्दीश्लोक शिव के प्रति कवि की श्रद्धाभिव्यक्ति का प्रतीक हैं और अपनी छन्दोमयता से उन श्लोकों को स्वरमय बनाने के लिए संगीतज्ञों का आवाहन करते हैं।

## 44. अथर्ववेद में भारतीयकला और सौन्दर्य के तत्त्व

सरोज मधुकर तिरपुडे
व्याख्याता, संस्कृतसंहितासिद्धान्तविभाग, महात्मागांधी आयुर्वेद कॉलेज रुग्णालय और अनुसंधान केन्द्र, सालोड (हि.) वर्धा, महाराष्ट्र

वेद तथा वैदिक साहित्य हमारी सभ्यता तथा संस्कृति के रक्षक हैं। वैदिक साहित्य में मानव जीवनोपयोगी विविध विद्याओं का विवेचन प्राप्त होता है। इन सभी विद्याओ में मानव जीवन को परिष्कृत, अनुशासित, सुखी तथा संपन्न बनाने के लिए भारतीयकला एवं सौन्दर्य का अभ्यास अति महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। भारतीय संस्कृति अपने मूल में अनेक सामाजिक, आध्यात्मिक, नैतिक, विशेषताओं को समाहित किये हुए है। अथर्ववेद के द्वितीय काण्ड में चतुर्दश सूक्त में दस्युनाशन सुक्त में ऋषी चेतन है और देवता शालाग्नि हैं।

यदि स्थ क्षेत्रियाणां यदि वा पुरुषेषिताः।
यदि स्थ दस्युभ्यो जाता नश्यतेतः सदान्वाः।।5।।"

हे राक्षसियों! तुम कुष्ठ, संग्रहणी आदि आनुवंशिक रोगों की मूल कारण हो। तुम रिपुओं द्वारा प्रेरित हो और क्षति पहुचाने वाले चोरो के समीप पैदा हुई हो। अस्तु, तुम हमारे घर से बाहर होकर विनष्ट हो जाओ। यहाँ पर अग्नि द्वारा जीव जंतुओं का नाश करना यह भावार्थ है, परंतु यह बात समझाने के लिए ऋषी ने अति सुंदर उपमा दी है।शरीर में तथा प्रकृती में जो कृमी, कीटाणु, जीवाणु, विषाणु हैं उन्हें राक्षसियाँ माना गया है कवि की सोच इतनी सुक्ष्म है की उन्होने उन जीवाणु,विषाणुओं को राक्षस नही कहा है राक्षसियाँ कहा है क्योंकी राक्षसियाँ ज्यादा आक्रमक होती है। इसीलिए दुष्ट प्रवृत्तियों को भयानक, विकृति उत्पन्न करने वाली, क्लेश पहुचाने वाली कहा गया है। ये चण्ड की सन्तानें हैं, हठपूर्ण, एक ही स्वर से बोलने वाली, खा जानेवाली, सदा चीखने वाली उन्हें पाप उत्पन्न करने वाली कहा है। इसी कारण उन्हें गोशाला से ,अन्नादि से पूर्ण भवनों से, तथा वाहनों से बाहर निकालंकर नष्ट करने की बात कही गयी है। उस समय में भी बैक्टेरीयल, व्हायरल इन्फेक्शनस् के बारे में ऋषियों को संपूर्ण जानकारी थी यह इस मंत्र से प्रतीत होता है। अगर हम उनका नाश नहीं कर सके तब वे विकृति फैलाकर हमारे शरीर में व्याधि उत्पन्न करेंगे। उन राक्षसियों को दरिद्रता तथा विपत्ति उत्पन्न करने वाली कहा गया है क्योंकि इनके कारण संपुर्ण गाँव, जनपद व्याधीग्रस्त हो जाते है इसीलिए उन्हें कुष्ठ, संग्रहणी आदि आनुवंशिक व्याधीयों का मूल माना गया है। उन्हें शत्रु द्वारा प्रेरित और क्षति पहुचांने वाले तथा चोरों के समीप उत्पन्न हुई हो ऐसा कहा है, क्योकि शत्रु, चोर हमेशा बुरे कामों में प्रवृत्त होते हैं इसीलिए उन्हें चण्ड की सन्तानें कहा गया है। इस प्रकार द्वितीय काण्ड के चतुर्दश ,दस्युनाशन सूक्त में सौन्दर्य तत्त्व प्रतीत होता है। इसी प्रकार कुछ और अधिक सूक्तों में भारतीयकला का सौन्दर्य तत्त्व ढूंढने का प्रयास किया गया है।

## 45. जैन पाण्डुलिपियों में कलात्मक सौन्दर्य

डॉ. बीना जैन
सह–आचार्य, चित्रकला विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर

भारतीय चित्रकला के व्यापक परिप्रेक्ष्य में जैन चित्रकला का एक निजी वैशिष्ट्य है। इसके प्राचीन अवशेष अजंता, बाघ, बादामी व एलोरा आदि की गुफाओं में भित्तियो और छतों के अधस्तल पर किए गए अंकन के रूप में तो मिलते ही हैं, ताड़पत्रीय एवं कागज की हस्तलिखित पाण्डुलिपियों, पोथियों में यह कला विपुल मात्रा में उपलब्ध है– परिमाण में भी और गुणवत्ता में भी। इनके अवलोकन से यह निःसंकोच कहा जा सकता है कि जैन चित्रकला मात्र कला के लिए नहीं थी, अपितु कला–रसिकों के जीवन का एक अंग भी बन चुकी थी। कला में जब दर्शन का पुट दे दिया जाता है तो अध्यात्म की छटा बिखरने लगती है। ऐसा ही कुछ हमारे प्राचीन जैन मनीषी साहित्यकारों और कलाकारों ने किया कि जीवन–दर्शन की वह छटा छलक उठी और ताड़पत्रों और पोथियों के पन्नों पर अपनी अमिट छाप छोड़ गई।

जैन पाण्डुलिपियों को लिपिबद्ध करने का कार्य लगभग 5वीं शताब्दी में ही आरम्भ हो गया था, किन्तु 10वी. शताब्दी से पूर्व की कोई सचित्र पाण्डुलिपि प्राप्त नहीं होती। लिपिबद्ध पाण्डुलिपियों में कुवलयमालाकहा तथा आदिपुराण उल्लेखनीय हैं। सचित्र जैन पाण्डुलिपियाँ एक दीर्घ अवधि तक भारत के विभिन्न प्रान्तों में प्रमुखतः राजस्थान, गुजरात एवं उत्तर भारत में तैयार की जाती रही। अभी तक के खोजों के आधार पर प्राचीनतम ताड़पत्रीय पाण्डुलिपि, जैसलमेर के जैन भण्डार में स्थित 1060ई. की 'ओघनिर्युक्ति' प्राप्त हुई है इससे पूर्व भी यद्यपि पट्टों की चित्रांकन परम्परा के उल्लेख मिलते हैं। गुजरात के पाटन नगर से भगवती सूत्र की एक प्रति 1062 ई. की प्राप्त हुई है। इसमें केवल अलंकरण किया गया है, चित्र नहीं है। सबसे पहली चित्रित कृति ताड़पत्र पर लिखित 'निशीथचूर्णि' नामक पाण्डुलिपि है जो सिद्धराज जयसिंह के राज्यकाल में 11वीं शताब्दी में लिखी गई थी और अब पाटन के जैनभण्डार में सुरक्षित है। इसमें बेलबूटे और कुछ पशु आकृतियाँ हैं। 13वीं शताब्दी में देवी-देवताओं का चित्रण का बाहुल्य हो गया। 14वीं शताब्दी से कागज का भी प्रयोग होने लगा। 11वीं से 15वीं शताब्दी के मध्य जैन धर्म के अनेक ताड़पत्रीय पाण्डुलिपियाँ चित्रित की गई। इनमें अंगसूत्र, कथासरित्सागर, त्रिषष्ठिशलाका, पुरुषचरित, नेमीनाथचरित, श्रावकप्रतिक्रमणचूर्णि, कल्पसूत्र, कालकाचार्य कथा और सिद्धहैम आदि विशेष उल्लेखनीय हैं। भारतीय चित्रकला के इतिहास में ताड़पत्र एवं कागज पर की गई चित्रकारी की दिशा में जैन पाण्डुलिपियों का प्रथम स्थान है।

## 46. वाल्मीकिरामायण में वर्णित विभिन्न कलाएँ

डॉ0 अमिता सिंह

असि0 प्रोफेसर, सावित्री बाई फुले राजकीय स्ना0 महाविद्यालय, चकिया, चन्दौली

मन के भावों को अधिकतम सौन्दर्य के साथ दृश्य रूप में प्रकट करना ही कला है। साहित्य के साथ कला का सामंजस्य अतिप्रशंसनीय एवं महत्त्वपूर्ण माना गया है। कला एवं साहित्य परस्पर सौन्दर्य की वृद्धि के कारक हैं तथा यह कारक वाल्मीकिरामायण में निहित हैं। रामायणकालीन लोगों का सांस्कृतिक जीवन भी बहुत समृद्ध था, सांस्कृतिक जीवन के अन्तर्गत वे विभिन्न लोककलाओं से परिचित थे। रामायणयुग में कला के अर्थ में 'शिल्प' शब्द प्रचलित था।

वाल्मीकिरामायण में वर्णित लोककलाओं में वास्तुकला अपनी उन्नत सीमा पर थी एवं उसके अनुपम उदाहरण भी प्राप्त होते हैं। इस काल में अयोध्या, किष्किन्धा तथा लंकादि नगर अच्छी तरह बसाये गये थे। लंकापुरी की वास्तुकला की शोभा का भी विशद वर्णन प्राप्त होता है। साथ ही साथ वाल्मीकिरामायण में चित्रकला एवं भित्तिचित्र कला का विवेचन प्राप्त होता है। भारतीय विद्वानों ने चित्रकला को सभी कलाओं में सर्वश्रेष्ठ कहा है। श्रीराम स्वयं चित्रकला के विशेषज्ञ थे। अयोध्या में श्रीराम के भवन की दीवार पर चित्रित गवाक्षों का उल्लेख किया गया है जिसके स्तम्भों पर भी सुन्दर चित्र को बनाया गया था। वाल्मीकिरामायण में मूर्तिकला के संकेत अनेक स्थलों पर प्राप्त होते हैं। स्थान-स्थान पर संगीतकला का वर्णन प्राप्त होता है, वाद्य एवं कण्ठ दोनों कलायें प्रचलित थीं। विवाह आदि के शुभ अवसरों एवं राज्याभिषेक के अवसर पर संगीत कला का विशद विवरण प्राप्त होता है। नर-नारी सभी संगीतकला में निपुण थे। वाल्मीकि ने संगीत के आरोह-अवरोह का भी वर्णन किया है। लव-कुश द्वारा गायी गयी रम्या रामायणी कथा में लय, स्वरबद्धता, ताल का सुन्दर समन्वय देखने को मिलता है। नृत्यकला भी रामायण काल में अपने चरम पर थी। अन्तःपुर में बहुत सी नृत्यांगनायें होती थीं।

रामायण में स्पष्ट परिलक्षित होता कि तत्कालीन जनसमूह लोककलाओं में प्रवीण था। जिसका विशद विवेचन शोध-पत्र में प्रस्तुत है।

## 47. संस्कृतकाव्यसाहित्य में भारतीयकला एवं सौन्दर्य के तत्त्व : मेघदूत के विशेष संदर्भ में

डॉ. उषा भारती

प्राध्यापक संस्कृत, शास. महाकोशल कला एवं वाणिज्य महाविद्यालय, जबलपुर(म.प्र), 9424608057

ईश्वर ने इस सृष्टि की रचना की है। यह उसकी सर्वश्रेष्ठ कला है और उसमें मनुष्य सबसे बुद्धिमान प्राणी है जिसने अपनी बुद्धि एवं विवेक के बल से ईश्वर की कला को गहन साधना, चिन्तन-मनन के द्वारा आत्मसात् किया और इस सृष्टि के सौन्दर्य को उत्तरोत्तर बढ़ाया। कला अर्थात् सुख-प्रदान करने वाली। जो सुख प्रदायिनी है वह कला है इसका मूलाधार है सौन्दर्य। इस सौन्दर्य जगत् में परम सत्य की खोज करना ही कला का परम लक्ष्य है। महाकवि कालिदास ने कहा भी है –

पात्रविशेषत्यस्तं गुणान्तरं व्रजति शिल्पमाधतुः।
जलमिव समुद्रशुक्तौ मुक्ता फलतां पयोदस्य।। (मालविका – 1.6)

सिखाने वाले की कला अच्छे शिष्य के पास पहुँच कर उसी प्रकार खिलती है जैसे बादल का जल समुद्र की सीपी में पहुँच कर मोती बन उठता है। कला साहित्य को प्रेरित करती है। प्रेरणा उसका स्वभाव है। इस प्रकार कला प्रेरक शक्ति है। यही शक्ति साहित्य को प्रेरक बनाती है। संस्कृत साहित्य में 64 कलाओं का वर्णन है ये कलाएँ मनुष्य को कर्मयोगी, धर्मपरायण और आचरणवान् बनाती है। कला मानवीय प्रेम को ईश्वरीय सन्निकर्ष से संवलित करती है वह आत्मा का संस्कार करती है और अर्थ, धर्म, काम एवं मोक्ष की साधक है। वेदों से लेकर अद्यतन साहित्य में कला और सौन्दर्य शिवपार्वती के समान जुड़े हुए हैं। महाकवि कालिदास ने अपनी रचना विशेष रूप से कुमारसंभवं एवं मालविकाग्निमित्रं तथा अभिज्ञानशाकुन्तलं में चित्र संगीत व अन्य कलाओं का अद्भुत उपयोग किया है। मेघदूत में उन्होंने मेघ को दूत बनाकर यक्ष द्वारा अपनी प्रियतमा को संदेश भेजा है। यह रचना साहित्य और सौन्दर्य की दृष्टि से अप्रतिम है। अकेली यह रचना ही उन्हें कविकुलगुरु की उपाधि से विभूषित करती है। मेघदूत में भूषण योजन, कर्णपत्र भङ्ग, मणिभूमिकाकर्म, वास्तुविद्या आदि कलाओं का वर्णन किया है। कालिदास की यह रचना कला और सौन्दर्य के सागर में हमें अवगाहन कराती है।

## 48. कालिदास के नाटकों में विविध ललित कलाएँ

**डॉ. उष्मा यादव**

असि० प्रो० (संस्कृत), डॉ० राम मनोहर लोहिया, राजकीय महाविद्यालय मुफ्तीगंज, जौनपुर

drushma123@gmail.com

'कला' मनुष्य की भावनात्मक कल्पनाशीलता का मूर्तरूप है। नृत्य, गीत, सङ्गीत, नाटकादि के माध्यम से अभिव्यक्त हृदयगत भावनाएँ मानव मस्तिष्क पर अमिट प्रभाव डालती हैं। संस्कृत साहित्य के सर्वश्रेष्ठ नाटककार महाकवि कालिदास ने अपनी कृतियों में भारतीय संस्कृति की मान्यताओं, लोक जीवन के आदर्शों, प्रकृति एवं मानवीय सौन्दर्य तथा नायक नायिकाओं के प्रणय मिलन एवं विरह की कलात्मक अभिव्यक्ति की है। शब्दों की अपेक्षा कला के माध्यम से व्यक्त भावनाएँ अधिक मर्मस्पर्शी होती हैं, कालिदास इस तथ्य से भलिभाँति परिचित थे। उनके नाटकीय पात्र प्रणयभाव, सुख–दुःख नैराश्यादि को चित्र, गीत, सङ्गीत के माध्यम से व्यक्त करते हैं। कालिदास के नाटकों में चित्रकला, नृत्य, गीत, सङ्गीत, नाटक एवं स्थापत्यकला इत्यादि का सर्वश्रेष्ठ रूप दृष्टिगत होता है।

सामान्य जनता से लेकर राजपरिवार तक के लोगों में चित्रकला के प्रति विशेष आकर्षक था। 'मालविकाग्निमित्रम्' में एक चित्रशाला का वर्णन है जहाँ चित्रकला के आचार्य द्वारा गीले रंगों से चित्र बनाये गये थे। राजा दुष्यन्त भी चित्रकला में अत्यन्त निपुण थे। उन्होंने चित्रपट पर शकुन्तला का चित्र स्वयं बनाया है जिसे देखकर ऐसा प्रतीत होता था मानो वह साक्षात् सामने खड़ी हो। विदूषक चित्र की प्रशंसा करते हुए कहता है कि इसमें भावों का संचार सुन्दर विन्यास के कारण दर्शनीय है। राजा को चित्रकारी की बारीकियों का पूर्ण ज्ञान है। वह चित्र में जो त्रुटिपूर्ण है उसे सुधारने के लिए चतुरिका से तूलिका मँगवाता है। मानवाकृति के अतिरिक्त पशुओं का भी चित्रांकन किया जाता था। 'विक्रमोर्वशीयम्' में विदूषक की तुलना 'चित्रलिखित वानर' से की गयी है। चित्रकला में 'प्रकृति–चित्रण' को भी पर्याप्त स्थान प्राप्त था। राजा दुष्यन्त शकुन्तला को स्मरण करते हुए ऐसा चित्र बनाना चाहता है जिसमें रेतीले किनारे पर हंसों के जोड़े बैठे हो ऐसी मालिनी नदी हो, उसके दोनों ओर हिमालय की पवित्र पहाड़ियाँ हो जिस पर हिरण बैठे हो, ऐसे वृक्ष हो जिसकी शाखाओं पर वल्कल लटके हो एवं उन वृक्षों के नीचे कृष्ण मृग की सींग पर अपनी बायीं आँख खुजलाती हुई मृगी हो। विदूषक ने पुरूरवा को चित्रफलक पर उर्वशी की प्रतिकृति बनाने का सुझाव दिया है। उस समय चित्रकला केवल राज परिवारों तक ही सीमित न रहकर जनसामान्य से होकर अरण्य तक पहुँच चुकी थी। यद्यपि शकुन्तला की दोनों सखियों प्रियंवदा एवं अनुसूया को सुवर्णाभूषण धारण करने का ज्ञान नहीं था किन्तु चित्रकारी के कार्य से परिचित होने के कारण दोनों ने शकुन्तला के अंगों में यथास्थान पर आभूषणों को पहनाया।

महाकवि के काल में मूर्तिकारों द्वारा अनेक प्रकार की धातुओं एवं मिट्टी के द्वारा देवताओं, मनुष्यों एवं विविध प्रकार के पशुओं की मूर्तियों का निर्माण किया जाता था। राजमहल की दीवारों तथा चित्रशाला की भित्तियों पर मूर्तियाँ बनाकर उन्हें रंगों से सजाया जाता था। कालिदास ने अपनी नाट्यकृतियों में इस कला का प्रत्यक्ष वर्णन नहीं किया है। 'शाकुन्तलम्' के सातवें अंग में प्रसंगवश आयी हुई एक घटना से यह संकेत मिलता है कि उस समय मिट्टी की मूर्तियाँ एवं खिलौने बनाये जाते थे। इन खिलौनों को सुन्दर एवं आकर्षक बनाने के लिए विविध रंगों का भी प्रयोग किया जाता था। शकुन्तला के पुत्र सर्वदमन को खेलने के लिए तपस्विनी ने उसे रंगीन मिट्टी का मोर दिया था।

कला भावाभिव्यक्ति का सशक्त माध्यम है। कालिदास के नाटकीय पात्र हृदयगत भावनाओं को व्यक्त करने के लिए चित्रकला, नृत्य, गीत का आश्रय लेते हैं। 'विक्रमोर्वशीयम्' के नायक पुरूरवा की विरह वेदना गीतों के माध्यम से व्यक्त हुयी हैं जबकि राजा दुष्यन्त ने शकुन्तला विषयक अपनी कल्पना को उद्घाटित करने के लिए चित्रकारी का आश्रय लिया है। यह चित्रकला का ही चमत्कार है कि राजा अग्निमित्र मालविका को चित्र में देखकर उसके सौन्दर्य पर मुग्ध हो जाता है। इसी प्रकार हंसपादिका के मधुर गान को सुनकर दुष्यन्त द्वारा विस्मृत प्रेम को स्मरण करना सङ्गीत की प्रभावशीलता का उदाहरण है। कालिदास की कृतियों से यह स्पष्ट है कि उन्हें विविध कलाओं का ज्ञान था जिसका यथास्थान प्रयोग करने में वह पूर्णतः सफल रहे हैं।

## 49. श्रीमद्भगवद्गीता में चित्रात्मकता

डॉ0 (श्रीमती) वन्दना पाण्डेय

एसो. प्रो. संस्कृत, सर्वोदय पी.जी.कॉलेज, घोसी, मऊ, उ0प्र0

श्रीमद्भगवद्गीता की अवतारणा ही नेत्रहीन धृतराष्ट्र को रणभूमि में होने वाली सामने या पीछे, दिन में या रात में गुप्त या प्रकट, क्रियारूप में परिणत या केवल मन में आयी हुयी, समग्र घटनाओं को ज्यों का त्यों जान लेने वाले, 'दिव्यदृष्टि' प्राप्त 'संजय' द्वारा उसका ज्यों का त्यों चित्रण करने से ही हुआ है। वह दिव्य चित्रण आज भी साधारण से लेकर सुधीजन तक अपनी अमिट छाप छोड़ता है। हम आज भी इसे पढ़कर पुनः उसी युग में, उस घटनाक्रम में, युद्ध के मैदान के बीचोबीच स्वयं को पाते हैं; जहाँ अर्जुन भी हैं और श्री कृष्ण भी हैं । वे यह सब अपनी आँखों से मानों घटित होता हुआ देखते हैं। यदि कलाकार इसे पढ़ता है, तो वह चित्र में संपूर्ण घटना को चित्रित करने को अधीर हो जाता है। कवि काव्यात्मक अभिव्यक्ति में प्रवृत्त हो जाता है, योगी जन उस विश्वरूप दर्शन में ध्यान मग्न हो जाते हैं, भक्तजन श्रद्धाभिभूत हो गुणगान कर भजन करने लगते हैं, ज्ञानीजन दर्शन कर समाधिस्थ हो जाते हैं। अर्थात् सबके अंदर एक चित्र सा खिंच जाता है। प्रभु की लीलाओं, उपदेशों व घटनाक्रम का, किन्तु उसकी अभिव्यक्ति की विधा भिन्न–भिन्न होती है। प्रस्तुत शोध–पत्र में इसी चित्रात्मकता की व्याख्या का प्रयास है। यह शोध पत्र मुख्यतः चार बिन्दुओं पर आधारित है–

1. युद्धभूमि का चित्रण, 2. विषादयुक्त अर्जुन का चित्रण, 3. अर्जुन द्वारा–विश्वरूपता का चित्रण, 4. अश्वत्थ वृक्ष का चित्रण

गीता का आरम्भ ही कुरुक्षेत्र (धर्मयुद्ध) की युद्धभूमि से हुआ है जहाँ दोनों सेनाओं के मध्य में अर्जुन को सुवर्ण मण्डित, चार दिव्यश्वेतवर्णी अश्वों से नधे हुए सुदृढ़ पहियों वाले एवं जिसकी पताका पर स्वयं हनुमान जी विराजमान हैं, ऐसे रथ पर आरूढ़कर स्वयं सारथी बने हुए श्रीकृष्ण के चित्रण, (ततःश्वैतैर्हयैर्युक्ते....... श्रीमद्.गी. अ.1/श्लो.24 I), युद्धारम्भ के उद्घोषक, शंखनाद करने वाले भीष्मपितामह आदि के शंखों के नामों, आयुधों आदि के चित्रण, अपने ही गुरुजनों, पितामह, मातुल, पितृव्य एवं बन्धुबान्धवों आदि का प्रतिपक्षी योद्धाओं के रूप में चित्रण, उन्हें देखकर अर्जुन की शोकाकुल मनोदशा का चित्रण, (सीदन्ति मम गात्राणि..., गाण्डीवं स्रंसते..... एवमुक्त्वार्जुनः... विसृज्यसशरं चापं ..., श्रीमद्.गी. अ.1/श्लो.9,10,47), करुणापूर्ण हृदय, अश्रुपूरित नेत्र व व्याकुल मन वाले अर्जुन के मोह को दूर करने के लिए श्रीकृष्ण द्वारा उन्हें ज्ञानयोग, निष्काम कर्मयोग, आत्मा के स्वरूप का उपदेश, उन्हे 'दिव्यदृष्टि' प्रदान कर अपने 'विश्वरूप' का दर्शन कराना, (11वें अध्याय में), अनेकवक्त्रनयनम्.... दिव्यमाल्याम्बरधरं ..., अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रं .., किरीटिनं गदिनं.., अनादिमध्यान्तमनन्तवीर्य.., दंष्ट्राकरालानि.. अमीच त्वां..., वक्त्राणि ते..,यथानदीनां ..., .यथा प्रदीप्तं...., . लेलिह्यसे ग्रसमानः..., .कालोऽस्मि लोकक्षयकृत्प्रवृद्धो.... (श्लो.10,11, 16,17,19,25,26,27,28,29,30,32)। 15वें अध्याय में ऊर्ध्वमूलमधःशाखात्मक अश्वत्थ वृक्ष के रूप में जगत् का दार्शनिक–विवेचन, इसका चित्रण – ऊर्ध्वमूलमधःशाखमश्वत्थं..., अधश्चोर्ध्वं प्रसृतास्तस्य शाखा...(श्लो. 1, 2) ये चित्र, श्रीमद्भगवद्गीता में चित्रात्मकता को पुष्ट करते हैं।

## 50. कालिदास की आत्मिक सौन्दर्य चेतना

डॉ0 अर्चना श्रीवास्तव

असि0 प्रो0, संस्कृतविभाग, महिलामहाविद्यालय, किदवईनगर, कानपुर

सौन्दर्य का संवेदन जीवन के प्रत्येक क्षेत्र और व्यापार में परिलक्षित होता है। सौन्दर्य के अवधारक तत्त्वों में सत्य, शिव, आनन्द, अनुभूति और अभिव्यक्ति तत्त्व का प्राधान्य है। सौन्दर्य चाहे पदार्थ में हो या काव्य में,

अमूर्त में हो या मूर्त में, वह सत्य, शिव, आनन्द और अनुभूति की अभिव्यक्ति ही तो है। साहित्य में सौन्दर्य का स्थान सर्वोपरि है। साहित्यिक सौन्दर्य हृदय के साँचे में ढली हुई विशुद्ध अनुभूतियाँ हैं, जो साहित्य एवं अन्य कलाओं में उपलब्ध होती हैं। चिरन्तन आह्लादकता ही साहित्यिक सौन्दर्य की निजी विशेषता है। साहित्य में अंकित यही सौन्दर्य सहृदय संवेद्य होता है।

सौन्दर्य के दो प्रकार हैं– एक वह सौन्दर्य जिसकी अनुभूति का केन्द्र आत्मा है और दूसरा वह सौन्दर्य जो वस्तुगत है। आत्मिक शब्द का अंग्रेजी के Spiritual Beauty से आशय है। आत्मिक, आध्यात्मिक ये सभी शब्द एक दूसरे के अति निकट हैं। आध्यात्मिक में अन्ततः साधना, आत्मज्ञान और धार्मिक सैद्धान्तिक रूप का समावेश है। इसीलिए आत्मिक शब्द का सम्बन्ध Spiritualism से सम्बन्धित है।

कवि अथवा कलाकार रचित सौन्दर्य विधाता की नैसर्गिक रचना से भी श्रेष्ठतम होती है अतः यह कथन पूर्णतः चरितार्थ होता है– "कविः कल्पनाविधिसृष्टिमतिशेते।" साहित्य शाश्वत है, अविनाशी है, देश–कालातीत है, उसकी चेतना मृत्यञ्जयी है, अतः उसका सौन्दर्य भी शाश्वत और अनश्वर है। तात्पर्य यह है कि साहित्यिक सौन्दर्य अजर–अमर है, तो आत्मा का आत्मा से सम्बन्ध साहित्य के माध्यम से ही सम्भव रहा है।

शुद्ध कवि की शिव–दृष्टि द्वैत में अद्वैत का दर्शन करती है और अद्वैत दर्शन ही आत्मिक सौन्दर्य है। अर्थात् कालिदास में विनाश और सृजन, जन्म और मृत्यु, विषाद और हर्ष इन दोनों का विलय आत्मानन्द में स्वतः हो जाता है। इस प्रकार पार्थिव सौन्दर्य आत्मिक सौन्दर्य बन जाता है। कालिदास के आराध्य शिव हैं ये ही इनके जीवन दर्शन हैं, आस्था और विश्वास भी हैं, तथा इस सत्य का निरूपण इनके काव्यों में सर्वत्र है। कालिदास का जो शिवतत्त्व है, वह विश्लेषित रूप में नहीं, संश्लिष्ट रूप में अभिव्यक्त होता चलता है। कालिदास के आत्मिक सौन्दर्य के क्रम में मङ्गलाचरण के अतिरिक्त जीवन के विभिन्न व्यापारों के माध्यम से शिवतत्त्व प्रतिध्वनित होता रहता है।

ए. सी. ब्रैडले का कथन है, "सुन्दरता का विस्तार उदात्त है" तथा इलियट ने कहा है कि, "संस्कृति तब धन्य होती है जब उसका विस्तार अध्यात्म में होता है।" कालिदास में जो सौन्दर्यानुभूति है, वही वितानित होकर अध्यात्म की अनुभूति प्रदान करती है और इसे सार्वभौम भावना द्वारा वे स्पष्ट करते हैं। मेघदूत में अलका का सौन्दर्य शृङ्गारिक विश्व से समुत्थ होकर आध्यात्मिक बिम्ब की ओर अग्रसर होता है। कालिदास अध्यात्म का क्षेत्र निर्मित करने का प्रयास नहीं करते हैं, वह स्वयं निर्मित हो जाता है। यह महाकवि पार्थिव सौन्दर्य को दिव्य सौन्दर्य में परिणत करने के सहज अभ्यासी हैं।

कालिदास रूप का पर्यवसान तप में करते हैं। तपःपूत पार्वती को शिव जी स्वीकार करते हैं। इस प्रकार का जहाँ रूपान्तरण है, वह आत्मिक सौन्दर्य है। एक उदाहरण द्रष्टव्य है–

प्रभामहत्या शिखयेव दीपस्त्रिमार्गयेव त्रिदिवस्य मार्गः।
संस्कारवत्येव गिरा मनीषी तया स पूतश्च विभूषितश्च।। कुमारस0, प्र0स0,श्लो0– 28

अर्थात् जैसे प्रकाशमान लौ को पाकर दीपक, मन्दाकिनी को पाकर स्वर्ग का मार्ग और व्याकरण से शुद्धता पाकर विद्वान् लोग पवित्र और सुशोभित होते हैं, वैसे ही पार्वती जी को पाकर उनके पिता हिमवान् भी पवित्र और शोभायमान हो गये।

कालिदास के सौन्दर्य–बोध में सर्वव्यापकत्व का तत्त्व परिलक्षित होता है तथा जीवन और जगत् का प्रत्येक कण इनके सौन्दर्य राग से अनुरागित होता है या उसकी आभा से भास्वर होता रहता है

यहाँ तपःपूत जीवन का अनुभावन, दिव्यमूल्य का लोक है, यह आध्यात्मिक मूल्य है। आत्मा का उन्नयन ही अध्यात्म है। 'रघुवंशम्' में राजा दिलीप की गोसेवा एवं अपूर्व त्याग का चित्रण, रघु का अपूर्व दान आध्यात्मिक मूल्यों का ही निरूपण है। रघुवंशम् में दिलीप के त्याग से यात्रा प्रारम्भ कर हम अग्निवर्ण के उत्कट भोग में पहुँच जाते हैं। इस प्रकार त्याग और भोग एक बिन्दु पर मिल जाते हैं। श्रेय और प्रेय जीवन का लक्ष्य है। कालिदास कभी श्रेय से प्रेय की ओर और कभी प्रेय से श्रेय की ओर क्रियाशील रहते हैं। श्रेय की अनुभूति यहाँ आत्मिक सौन्दर्य को घनीभूत करती है। कालिदास हमें जीवन का आध्यात्मिक मूल्य देते हैं और यह आध्यात्मिक मूल्य ही आत्मिक सौन्दर्य है।

## 51. भारतीय वाङ्मय मे 'सौन्दर्य' निरूपण की प्रवृति सौन्दर्य और आनन्द रस

डा0 अर्चना चौहान
असि0 प्रोफेसर (चित्रकला विभाग), श्री सनातन धर्म प्रकाशचन्द्र कन्या पी.जी., कालेज, रुड़की हरिद्वार,
9410298110, 9719419796

भारतीय वाङ्मय मे 'सौन्दर्य' शब्द का प्रयोग अधिक प्रचीन नहीं है वेदों में और मूल–उपनिषदों में यह शब्द उपलब्ध नहीं होता, किन्तु सौन्दर्य की अवधारणा और उसके वाचक, व्यंजक शब्दों तथा उक्तियों का अभाव नहीं है। रामायण में 'सुन्दर' शब्द सामान्य रूप से प्रयुक्त हुआ है उसके एक भाग का नाम ही सुन्दर काण्ड है अभिजात संस्कृत साहित्य में इसका मुक्त प्रयोग है संस्कृत वाङ्मय में सुन्दर के निम्नोक्त पर्याय उपलब्ध होते हैं–

सुन्दरं रुचिरं चारु सुषमं साधु शोभनम्।
कान्तं मनोरमं रुच्यं मनोज्ञं मंजु मंजुलम्।।
अभीष्टेऽभीप्सितं हृदयदयितं वल्लभप्रियम्।। अमकोश त0 का

अर्थात् सुन्दर, रुचिर चारु, सुषम, साधुशोभन कान्त, मनोरम रुचय मनोज्ञ, मंजु और मंजुल। अभीष्ट के अर्थ में अभीत्सित, हृदयदयित, वल्लभ और प्रिय। वेदों में सौन्दर्य की विवेचना परिकल्पना, चेतना प्रतीकों का इस्तेमाल और ऐसे शब्दों का भण्डार हैं जो सौन्दर्य की व्याख्या को जन्म देते हैं आज की तरह उस युग में उन्होंने सौन्दर्य को न तो अलग शास्त्र माना और न ही उन कलाओं में उसे किसी तरह के भेद को स्थापित करने का प्रयास किया, भारतीय परंपरा में सौन्दर्य का अत्यन्त विशद पंरपरा को वैदिक काल से ही अक्षुण्ण रूप से देखा जा सकता है सौन्दर्य के पर्याय शब्दों को देखने से सहज रूप में यह अनुमान लगाया जा सकता है कि भारतीयों की दृष्टि मे सौन्दर्य का कितना बडा मूल्य था और उन्होंने किस प्रकार सौन्दर्य के विविध रूपों और छवियों के अन्तर को स्पष्ट किया था जहाँ तक कलात्मक सौन्दर्य का प्रश्न है हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि 'ऋग्वेद' में अनेक स्थलों पर उसका अत्यन्त स्वाभाविक उन्मीलन हुआ है। वैदिक ऋषि सविता में सत्य, शिव और सुंदर की झाँकी देखते हैं। उन्होंने सौन्दर्य को परम सत्ता के गुणों के रूप में देखा है वे ईश्वर से प्रार्थना करते हैं कि हम उन वस्तुओं को प्राप्त कर सके जो सुन्दर हैं।

'आनन्दादेव खल्विमानि भूतानि जायन्ते' आनन्द एक प्रकार से सुन्दर का प्रकाश ही है दर्शन का आनन्दमय, तात्त्विक दृष्टि से ब्रह्म का सत् स्वरूप दार्शनिक विचार से चित और परमार्थिक दृष्टि से आनन्द है यह परमतत्त्व को सुन्दर शब्द से सम्बोधित किया गया है। सुन्दर शब्द विशेष प्रकार से आनन्द की प्राप्ति के अर्थ में स्वीकार किया जाता है वेदव्यास रचित श्रीमद्भागवत में उस आनन्दमय स्वरूप की व्याख्या निम्न शब्दों में की है–

तदैव रम्यं रुचिरं नवं नवं,
तदैव शश्वन्मनसो महोत्सवम्।
तदैव शोकार्णवशोषणं नृणां,
यदुत्तमश्लोकयशोऽनुगीयते।

वही सुन्दर वही रुचिकर वही नित्यनवीन है वही निरन्तर मन महान् उत्सव है वही मानव मात्र के शोक रूपी समुद्र को सुखाने वाला है जो प्रभु का पावन यश गाया जाए।

## 52. प्रणयमान कला–एक अध्ययन

डॉ0 वन्दना पाण्डेय
महारानी बनारस महिला महाविद्यालय,रामनगर वाराणसी

कला एवं सौन्दर्य चिन्तन के ऐसे महत्त्वपूर्ण पक्ष हैं, जो मानव जीवन को सुन्दर, प्रांजल एवं परिष्कृत बनाने में सर्वाधिक सहायक हैं। कलाओं का सर्वप्रथम विभाजन कामशास्त्र के प्रणेता वात्स्यायन के पूर्व बभ्रु के पुत्र पांचाल ने मूल एवं अन्तर कलाओं में किया था। उनके उपरान्त भरतमुनि ने अपने प्रसिद्ध नाट्यशास्त्र में कलाओं को मुख्य और गौण दो रूपों में स्वीकार किया। अन्ततः भारत के अध्यात्मवादी चिन्तकों ने कलाओं का विभाजन स्वतन्त्र तथा आश्रित कलाओं के रूप में किया है। भारतीय दृष्टिकोण से स्वतन्त्र कलाओं की संख्या तीन है। काव्यकला (जिसके अन्तर्गत नाट्यकला भी है) संगीत एवं वास्तुकला। वस्तुतः कला एक ऐसी साधना है, जिसके द्वारा मनुष्य अपने कार्यों को अत्यन्त सुन्दर रूप में दूसरे के समक्ष प्रेषित कर सकता है। संस्कृत साहित्य में कला शब्द की सिद्धि कल् धातु से हुई है, जिसका अर्थ है संख्यान। संख्यान शब्द की सिद्धि ख्या धातु से न होकर चक्षिङ् व्यक्तायाम् वाचि से है, जिसका अर्थ है स्पष्ट वाणी में प्रकट करना। इस प्रकार कला शब्द का अर्थ मानवीय क्रिया है, जिसका विशेष अर्थ ध्यान से देखना, गणना अथवा संकलन करना, मनन करना और चिंतन करना एवं स्पष्ट रूप से प्रकट करना है।

वात्स्यायन ने कामसूत्र में जिन 64 कलाओं को परिगणित किया है, उनमें काव्य कला भी एक है। काव्यकला के विविध आयाम हैं जो काव्य के सौन्दर्य की वृद्धि में सहायक हैं। यथा–रस, अलंकार, छन्द आदि। रसों में प्रथम परिगणित शृंगार रस, संयोग और विप्रलम्भ दो प्रकार का होता है। संयोग शृंगार की ही अभिव्यक्ति प्रणय रूप में होती है और विप्रलम्भ शृंगार अभिलाष, ईर्ष्या (मान), विरह, प्रवास तथा शाप पांच प्रकार का होता है। समीप रहने पर भी मान, निमित्तक, समागम का अभाव ईर्ष्या भेद के अन्तर्गत आता है।

उदाहरणार्थ अमरुकशतक का निम्न पद्य दर्शनीय है :– **सा पत्युः प्रथमापराधसमये............**इत्यादि पद्य। यहां नायक के द्वारा परस्त्री से सम्बन्ध को देखकर ईर्ष्या अर्थात् मान नायिका द्वारा प्रस्तुत किया गया है। इस प्रकार के अनेक उदाहरण संस्कृत साहित्य में प्राप्त होते हैं। अतः प्रणय में मान का विवेचन किन रूपों में संस्कृत साहित्य में प्राप्त होता है, इसी का विवेचन प्रस्तुत शोधपत्र का विषय है।

## 53. भारतीय मूर्तिकला में शिव–सौन्दर्य

**अपर्णा**
प्रवक्ता, इतिहास विभाग, आर० बी० डी० महिला महाविद्यालय, बिजनौर

**विष्णुधर्मोत्तरपुराण** में शिव को वृषभ पर स्थित दस हाथों वाला पंचमुखी बताया गया है। उनके चार सिर चार दिशाओं में मूर्तिस्वरूप में और पाचवाँ सिर उनके ऊपर अंकित करने की बात कही गई है। वराहमिहिर के अनुसार शम्भु, शिव के मस्तक पर अर्धचन्द्र, पार्श्व में वृष, मस्तक पर तृतीय नेत्र और एक हाथ में त्रिशूल तथा दूसरे में पिनाक लिए बतलाया गया है। शैवदर्शन की कलात्मक तथा सौन्दर्यात्मक अभिव्यक्ति की दृष्टि से पहली शताब्दी की मथुरा की अर्धनारीश्वर की मूर्ति, आठवीं शताब्दी की एलिफैंटा की त्रिमूर्ति और दसवीं शताब्दी की चिदम्बरम की नटराजमूर्ति अनुपम हैं। सृष्टि का प्रवर्तन, शिव का लास्य नृत्य और इसका निवर्तन शिव का ताण्डव कहा जाता है। पुराण, स्तोत्र तथा काव्यों में इनके नाना प्रकार के वर्णन मिलते हैं। जिसके आधार पर नटराज की मूर्ति की कल्पना विविध प्रकार से की जाती है। नटराज के पैरों तले रौंदता हुआ अपस्मार पुरुष है जो आत्मविस्मृति का प्रतीक है। इस प्रतिमा के सौंदर्य का सार यही शक्ति–बोध है। शैव–दर्शन की विकसित कला और सौन्दर्य की अभिव्यक्ति दशपुर नगर में शिवना नदी से प्राप्त अष्टमुखी शिव–प्रतिमा से होती है। ऐसा लगता है, मानों यह प्रतिमा शिव का, सौन्दर्यरूपी शिव के साथ, शिलामय अवतार हो। एलिफैंटा की त्रिमूर्ति में परम सौदर्यमयी उमा की रचना अलग से वाम भाग में करनी पड़ी। अर्धनारीश्वर में भी पार्वती प्रियतम के साथ एक न हो सकी, किन्तु इस अष्टमुखी प्रतिमा में शिव और सौन्दर्य का ऐसा अद्वैत है, मानों शृंगार के व्याज से शिवा झाँकती है, जैसे मुक्ता का लावण्य झलकंता है। दर्शन और कला का अद्भुत अपृथकत्व सिद्ध है, जिससे यह सिद्ध होता है कि इसका उद्गम एक ही परमतत्त्व के परिप्रेक्ष्य से है।

## 54. वैदिक वाङ्मय में भारतीय कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व

**डा. इला घोष**
संस्कृत प्राध्यापिका, शासकीय महाविद्यालय, कटनी

कला मानव की आत्माभिव्यक्ति सर्जनात्मक शक्ति एवं सौन्दर्यचेतना का सुन्दरतम रूप है। अथर्ववेद के एक सूक्त में सर्जन में ही मानव की सार्थकता मानी गई है -

**यद्येकवृषोऽसिसृजारसोऽसि...।**(अथर्ववेद - 5.4.1-11)

तुममें एक वृष के समान सर्जनशक्ति हो अथवा दस वृष के समान सर्जन अवश्य करो अन्यथा तुम अरस हो। इस सृष्टि के लिये तुम्हारा कोई प्रयोजन नहीं है। अतः प्रागैतिहासिक काल से ले कर अद्यतन युग तक समग्र विश्व में एक समृद्ध कलापरम्परा पाई जाती है। कला के जो असंख्य रूप वास्तु, भास्कर्य, चित्र और तक्षण के प्रतिमानों के रूप में पृथ्वी पर इतस्ततः विकीर्ण हैं या संगीत-नृत्य-वाद्य, गंधयुक्ति, नेपथ्य और माल्यग्रंथन आदि के रूप में मानव-जीवन में रच-बस गये हैं, उनमें सौन्दर्य, अर्थवत्ता और मांगल्य की दृष्टि से भारतीय कला सर्वोपरि है क्योंकि भारतीय कलासाधना उस श्रेष्ठ कलाकार परम पुरुष की आराधना और उसके आनन्द की अनुभूति और अमृत हो जाने का ही माध्यम रही है -

**अरा इव रथनाभौ कला यस्मिन्प्रतिष्ठिताः।**
**तं वेद्यं पुरुषं वेद मा वो मृत्युः परिव्यथा।।** प्रश्नोपनिषद् - 6.6

भारतीय कलाओं की सहस्रों वर्ष पुरातन वह महान धरोहर जो वर्तमान कला-स्मारकों में सुरक्षित नहीं रह पाई है उन्हें संरक्षित करने का महनीय कार्य हमारे प्राचीन संस्कृत वाङ्मय ने किया है। ऋग्वेद विश्व का सर्वज्ञानमय. (मनुस्मृति) आद्यतम ग्रन्थ है और प्राचीनतम कलासंदर्भ भी।

ऋग्वेद में कलाके अर्थ में शिल्प शब्द का प्रयोग हुआ है। नवम मण्डल के निम्नलिखित मंत्र में कला और सौन्दर्य तत्त्व के संबंध में संभवतः सशक्त चिन्तन दृष्टिगत होता है -

**सुशिल्पे बृहती मही पवमानो वृषव्यति।**
**नक्तोषासा न दर्शते।** (ऋग्वेद - 9.5.6)

पवमान सोम ऐसी रात्रि एवं उषा की कामना करते हैं, जो सुशिल्प (सुरूप) बृहत्, महान् और दर्शनीय है। इस मंत्र में कला (शिल्प)-सृष्टि, कला-आस्वाद एवं सौन्दर्य-मूल्य से जुड़े हुये निम्न सूत्र प्राप्त होते हैं -1. शिल्प सुन्दररूप की सृष्टि है;. 2. शिल्प दर्शनीय होता है,. 3.शिल्प चिरन्तनकाल से काम्य रहा है. शिल्प-सृष्टि छोटी होते हुये भी मूल्य की दृष्टि से बड़ी (बृहत्) होती है. वह रचना किसी महान् भाव की व्यंजक होती है. सुशिल्प पवमान से संयुक्त होकर शिव-सुन्दर हो जाता है।

## 55. शिल्पशास्त्र एवं यज्ञविधान

डॉ. अर्चना लाल सिंह
एसोशिएट प्रोफेसर, संस्कृतविभागप्रमुख, सीताबाई कला महाविद्यालय, अकोला (महाराष्ट्र)
archanalalsingh@gmail.com

वैदिक संस्कृति धर्मप्रधान होती है। यज्ञविधान के बिना वैदिक धर्म की कल्पना ही नहीं कर सकते। **"वेदास्तावद्यकर्मप्रवृत्ता यज्ञा प्रोक्तास्तेषु कालाश्रयेण"**। वैदिक युग में यज्ञ कर्म के आधार पर ही काल निश्चित किया जाता था। **"यज्ञो वै संवत्सर"** अर्थात्– यज्ञ ही संवत्सर है। वैदिक साहित्य में ही अनेक ललित कलाएँ पल्लवित होती हैं। ललित कला में काव्य, संगीत और चित्रकला का समावेश होता है। यज्ञ में कलाओं के होनें के कारण मनुष्य के मनोरंजन का प्रबलतम साधन है, अतः यज्ञ विधान में ही काव्य, संगीत, चित्रण एवं साजसज्जा का पूर्ण प्रबंध होता है, फलस्वरूप मानव जाति का अंतःकरण सदैव प्रफुल्लित रहता है। मनोरंजन का सर्वाधिक साधन संगीत को नहीं माना जाता है। **'साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात् पशुः पुच्छविषाणहीनः'**। प्राचीन मनीषियों ने मानवता के बारे में अपने विचार स्पष्टरूप से अभिव्यक्त किए हैं। यज्ञों में सामगायन के लिए उद्गाताओं की नियुक्ति की जाती है जो सदैव वीणा का द्वारा सामगायन किया करते हैं।

कला शब्द की उत्पत्ति कल् धातु से हुई है। जिसका अर्थ है उत्पन्न करना या कुछ नवीन रचना करना तैत्तिरीय ब्राह्मण में कहा गया है कि **"दिवत् शिल्पम् अवतलम्"** अर्थात् कला का स्वर्ग से अन्य शब्दों में प्रकृति से अवतरण हुआ है। भारतीय कला दर्शनशास्त्र के अनुसार एक ओर नैतिक जीवन की अनुपम उपलब्धि है तो दूसरी ओर आध्यात्मिक उत्थान का सुन्दर माध्यम है।

प्राचीन काल से भारतीय जीवन यज्ञ के द्वारा अध्यात्म से जुड़ा है। ललित कलाओं व कल्पनाशीलता के साथ एकाग्र मन से परमपिता का ध्यान करते हुए जिज्ञासु हो उठता है। संस्कृत साहित्य में कुल पाँच ललितकलाओं का उल्लेख प्राप्त होता है। वास्तुकला, चित्रकला, मूर्तिकला, काव्यकला और संगीतकला। ललितकलाओं में सौंदर्य व आकर्षण निहित होने के साथ साथ विशिष्ट मानसिक तृप्ति की योजना निहित होती है, यह मानव जाति के सौंदर्यबोध की विकसित अवस्था का बोध कराती है। वैदिक काल में यज्ञों में काव्य, संगीत चित्रण और सजावट का प्रबंध होने के कारण मनुष्य का हृदय सदैव प्रफुल्लित रहता है, यह सर्वविदित है कि मनोरंजन का सर्वाधिक प्रभावी साधन संगीत ही है। यज्ञों में सामगायन के लिए उद्गाताओं की नियुक्ति होती है जो सदैव वीणा के द्वारा सामगायन किया करते थे। वीणा और मृदंगस्वर और ताल के साथ बजते हैं।

यज्ञों में ललित कला में जिसे इण्डस्ट्री कहा जाता है उसे वैदिक युग में शिल्पशास्त्र अथवा कलाज्ञान कहते थे। इसके मर्मज्ञाता विश्वकर्मा या शिल्पी कहलाते थे। यज्ञ मण्डप, कुण्ड, यज्ञपात्र, शस्त्रास्त्र, शकट और रथ आदि जितने कारीगिरी से सम्बन्ध रखनेवाले याज्ञिक पदार्थ हैं, सबका समावेश उक्तशास्त्र में किया जा सकता है। यज्ञपात्र मिट्टी, काष्ठ, पत्थर, बास्य (लकड़ी) तांबा, पीतल, सुवर्ण और चाँदी आदि के होते थे। यज्ञों में अनेक प्रकार के अन्नों और औषधियों की आवश्यकता होती थी अतः उनके उत्पन्न करने में जिन औजारों की आवश्यकता होती थी, वे बनाए जाते थे। हल इत्यादि जोतने के लिए, चक्र इत्यादि पानी निकालने के लिए और जमीन खोदने काटने, पीटने पीसने, कूटने आदि के यंत्र बनाए जाते थे।

ललितकला का दूसरा मनमोहक विषय काव्य है। वेद स्वयं काव्यरूप हैं। वेदों से अच्छा काव्य आजतक संसार में अन्यत्र नहीं प्राप्त होता। समग्र वैदिक साहित्य में दिव्यगुणयुक्त देवताओं के स्तोत्रों में उच्चकोटि का काव्य–सौंदर्य प्राप्त होता है।

## 56. साहित्य एवं कला में वैष्णव–शैव मूर्तियाँ : एक तालमानक अध्ययन

डॉ0 अर्चना शर्मा
असिस्टेंट प्रोफेसर, प्राचीन भारतीय इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्त्व विभाग, कलासंकाय,
काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी–05

विष्णु एवं शिव आदि देव हैं। वैदिक परम्परा से ही इनके संदर्भ प्राप्त होने लगते हैं। कालान्तर में पौराणिक–आगमिक परम्परा में भी इन देवों को विशिष्ट स्थान प्राप्त होता है। फलतः प्रारम्भ में इन देवताओं का एकाकी रूप तथा बाद में परिवार देवताओं के साथ अंकन प्रारंभ होता है। साहित्यिक ग्रंथों के विवरणानुसार बहुतायत वैष्णव एवं शैव मूर्तियाँ निर्मित हुईं, किन्तु प्रस्तुत शोधपत्र का उद्देश्य उपर्युक्त मूर्तियों का विवरण मात्र नहीं है, बल्कि इन मूर्तियों के निर्माण हेतु साहित्य में प्रतिपादित 'तालमान' विधान का विश्लेषण करना है। इस अध्ययन के मुख्य स्रोत होंगे– कतिपय पुराण (मत्स्य एवं विष्णुधर्मोत्तर), वराहमिहिर कृत बृहत्संहिता, वैखानस आगम, पांचरात्र आगम, शैवागम एवं शिल्पशास्त्र। इन ग्रंथों से एकत्र तालमान विषयक सूचनाओं का विवेचन विष्णु एवं शिव से संबंधित उपलब्ध मूर्तियों के आधार पर किया जायेगा। उत्तर एवं दक्षिण भारत के ग्रंथों के संदर्भों का तुलनात्मक अध्ययन भी होगा।

'तालमान' जिसे 'प्रतिमामिति' भी कहते हैं, वह माप–विधान है जिसे मूर्तियों के निर्माण हेतु निर्धारित किया गया है। 'तालमान' सौंदर्यशास्त्र की दृष्टि से भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। कला के व्यापक गुण ग्राह्यता हेतु मूर्तियों का निम्नलिखित बिन्दुओं पर मूल्यांकन आवश्यक है– (1) अनुपात, (2) मूर्ति निर्माण के उपादान एवं उनकी समस्याएँ, (3) भावों की अभिव्यक्ति। किसी मूर्ति के सौन्दर्य के मूल्यांकन का सबसे प्रारम्भिक आधार उसका समानुपाती होना है। मूर्ति का निर्माण सामूहिक श्रम एवं कला का परिणाम होता है। जिसके एक शिखर पर होता है दक्ष मूर्तिकार और दूसरे पर प्रशिक्षु मूर्तिकार। इन दोनों के मध्य भी अनेक कार्य अन्यों के द्वारा किये जाते हैं। पाषाण खण्ड पर सर्वप्रथम मुख्य शिल्पी द्वारा मूर्ति निर्माण का खाका खींचा जाता है, नव प्रशिक्षु उसे काटना एवं छिलना प्रारंभ करते हैं तथा अन्य सदस्य उसे घिसने एवं रगड़ने आदि का कार्य करते हैं। भारतीय कला का उद्देश्य मात्र शारीरिक सौन्दर्य की अभिव्यक्ति नहीं है। नाट्यशास्त्र एवं चित्रसूत्र में विविध प्रकार के भावों का वर्णन किया गया है। उन भावों की अभिव्यक्ति महत्त्वपूर्ण है। शान्त भाव की अभिव्यक्ति की तुलना में क्रूरता एवं कुरूपता का अंकन अधिक कठिन होता है।

साहित्यिक संदर्भों में माप की अनेक इकाईयों– अंगुल, ताल, वितस्ति, मुख, यम, अर्क आदि का उल्लेख प्राप्त होता है जिसमें 'ताल' की इकाई सर्वाधिक लोकप्रिय है। मुख्य देवों की मूर्तियों को दशताल के अनुसार निर्मित करने का विधान है। दशताल से लेकर एकताल तक की मूर्तियों का विवरण साहित्य में प्राप्त होता है। इसके अतिरिक्त शरीर के विभिन्न अवयवों के माप के अलग–अलग नाम, पाँच प्रकार के महापुरुषों एवं उनके मापों का विवरण भी प्राप्त होता है। 'तालमान' सिद्धान्त को स्पष्ट करने के लिए मैंने वाराणसी विशेषतः सारनाथ संग्रहालय की कुछ मूर्तियों का अध्ययन कर आँकड़ों का संग्रह किया है। साहित्यिक विवरण उपर्युक्त मूर्तियों द्वारा किस सीमा तक सिद्ध होते हैं यही प्रस्तुत अध्ययन का निष्कर्ष होगा।

## 57. महाकवि राजशेखरकृत 'बालरामायण' में सौन्दर्यबोध

**डा0 आशारानी पाण्डेय**

ऐसो0 प्रोफेसर, संस्कृत विभाग, डी0 जी0 पी0 जी0 कालेज, कानपुर

सहृदय कवि प्रायः सुन्दर पदार्थों के प्रस्तुतीकरण में अभिरुचि रखते हैं। ये सुन्दर पदार्थों का सुन्दर शब्दों के द्वारा निरूपण कर कृत्यकृत्यता का अनुभव करते हैं। रूपक तो सौन्दर्य के प्रमुख अधिष्ठान हैं। आनन्दनिष्यन्द इन रूपकों के द्वारा भावुक कवि सत्य, शिव और सुन्दर से समुपवर्धित भावों एवं रसों की निष्पत्ति करता है। संस्कृत के कवियों ने सौन्दर्य के प्रतिपादन में अपेक्षाकृत अधिक रुचि ली है। इसी कारण संस्कृत के काव्य अन्य भाषाओं में ग्रंथित काव्यों की अपेक्षा अधिक सुन्दर बन पड़े हैं। कविप्रवर राजशेखर हृदय से सौन्दर्य के पुजारी हैं। उनके रूपकोद्यान में सर्वत्र सौन्दर्य प्रसून दृष्टिगोचर हो रहे हैं। उनके सभी रूपक इतिवृत्त, चरित्र–चित्रण, रसभाव एंव प्रकृति–चित्रण, अलंकार सौष्ठव, भाषा शैली, छन्दोविधान एवं नाट्य कला की दृष्टि से सौन्दर्य के प्रतिमूर्त बन पड़े हैं। उनके रूपकों में अन्तः एवं बाह्य दोनों प्रकार का सौन्दर्य प्रस्फुटित हो रहा है। उनके सौन्दर्य रस का पान कर कोई भी सहृदय परमानन्द का अनुभव कर सकता है।

कवि राजशेखर के काव्य में भाव एवं कला दोनों का ही निसर्ग सौन्दर्य अभीष्ट है। अतः दोनों ही पक्षों के प्रस्तुतीकरण में सौन्दर्य की संयोजना की गयी है। कविकृत सभी रचनाओं में सौन्दर्य का सुन्दर विलास प्रस्फुटित हो रहा है, किन्तु विषय की विशदता के कारण मैंने अपने शोधपत्र में बालरामायण में गुम्फित साहित्यिक एवं मानवीय सौन्दर्यवर्णन को ही प्रमुखता दी है। बालरामायण में जैसा कि उसके नाम से प्रगट होता है, राम की कथा उपनिबद्ध है। सुप्रसिद्ध एवं अनेक कवियों के द्वारा संग्रथित राम के चरित्र को लेकर कवि ने मनोरम नाटक की रचना की है। इस नाटक की रचना में कवि ने विविध काव्य शास्त्रीय एवं नाट्य शास्त्रीय तथ्यों के परिप्रेक्ष्य में सौन्दर्य तत्त्व की योजना की है। उन्होंने नाटक के प्रारम्भ में ही नान्दी पाठ में सौन्दर्यतत्त्व को प्रस्तुत किया है। उनका कथन है कि जो प्रसाद गुण का आधार है, जिसे सूक्ति मंजरियाँ सुशोभित कर रही हैं श्रोत्ररूपी चुल्लू के द्वारा ग्रहण किये जाने वाले मधुर रस के द्वारा जो समस्त सुस्वादु पदार्थों में आद्य है। प्रथम है विधायें जिसकी आत्मा है और जो अर्थ रूपी शरीर के द्वारा परिणति को प्राप्त होता है। इस प्रकार श्रेष्ठ कवियों के द्वारा निरूपणीय प्राणियों का वह गुम्फन श्रेष्ठता को प्राप्त करें

**प्रसत्तेर्यः पात्रं तिलकयति यं सूक्तिरचना,**
**य आघः स्वादूनां श्रुतिचुलुकलेह्येन मधुना।**
**यदात्मानो विधः परिणमति यश्चार्थवपुषा,**
**स गुम्फो वाणीनां कविवृषीनषेव्यो विजयते।।**

यहाँ कवि ने अपने नान्दी पाठ में जो संकेत प्रस्तुत किये हैं, वे प्रायः सभी सौन्दर्य तत्त्व को प्रस्तुत कर रहे हैं। प्रसाद गुण सौन्दर्य का प्रमुख प्रस्तावक है, इस गुण के सम्बन्ध में बुद्धिजीवियों का अभिमत है कि जो शुष्क ईधन में अग्नि के सदृश सहसा ही चित्त में व्याप्त हो जाता है, वह सभी रसों एवं रचनाओं में प्रसाद गुण है। नान्दीपाठ के पश्चात् कवि सूत्रधार के द्वारा अपने सौन्दर्यतत्त्व सम्बन्धी दृष्टिकोण को प्रकाशित कर देता है।

सूत्रधार का कथन है कि नाट्याचार्य धूर्तिल की प्रतिज्ञा है कि वीर और अद्भुत रस बहुल में जिसका लोकोत्तरकौशल है, वही मेरी नाट्य और नृत्य में प्रवीण कन्या का विवाह करेगा।

सुन्दर सरस सूक्तियाँ मनोरम रमणी के सदृश किस सहृदय को अपनी ओर आकृष्ट नहीं कर लेती है। सुमधुर रस का आस्वाद ही सौन्दर्य का प्रमुख घटक है। सौन्दर्य तत्त्व के प्रस्तुतीकरण में विभिन्न विधाएँ ही साधन हैं, उनके अभाव में सौन्दर्य को काव्य में प्रस्तुत ही नहीं किया जा सकता। उस सौन्दर्य को प्रस्तुत करने में अर्थ का बड़ा महत्त्व है। अर्थ के बिना रस की अभिव्यक्ति सम्भव ही नहीं है।

## 58. महाभारत में कला निरूपण एक विहंगमावलोकन

डा0 जागृति. बी. जोशी
संस्कृत विभागाध्यक्षा, आर्ट्स कालेज, बालासिनोर, महिसागर, गुजरात

कला शब्द व्युत्पत्ति की दृष्टि से एक आनन्ददायिनी प्रक्रिया का सूचक है | कं (आनंद ) लाति इति कला | स्थूल रूप से कला के दो प्रकार माने जाते हैं- ललित कला एवं यान्त्रिक कला | वैदिक साहित्य में इन दोनों प्रकार की कलाओं के लिए शब्द ही पाया जाता है| बौद्ध साहित्य में शिल्प को सिप्प कहा गया है | कौषीतकी ब्राह्मण में नृत्य, गीत और वाद्य को शिल्प की संज्ञा दी गई है| संगीतरत्नाकर के अनुसार नृत्य, गीत और वाद्य ये तीनों संगीत के अंग हैं| शतपथ ब्राह्मण में शिल्प को प्रतिरूपात्मक कहा गया हैं| और ये चित्र तथा मूर्तिकला में विशेषतःघटित होती है|

कला के प्रकार: महाभारत में शिल्पजीवियों का स्पष्ट उल्लेख है | तो दूसरी और महाभारत में युधिष्ठिर की दसियों को चौसठ कलाओ में निपुण बताया गया है| ये वे ही चौसठ कलाए हैं जिनका उल्लेख वात्स्यायन के कामसूत्र में है| पाणिनिकाल में भी नर्तक, गायक , वादक जिसे नृत्य संगीत की साधना करते हैं उस ललित कला को भी शिल्प कहा जाता था | ललितविस्तर में कलाओं की संख्या ८४ बताई गई है | महाभारत में शिल्पी के लिए "कारू" शब्द का उल्लेख है | जो व्यावसायिक कलाकार के लिए प्रयुक्त जान पड़ता है|

शुक्रनीति सार के चौथे अध्याय के तीसरे प्रकरण में चौसठ कलाओ की सूची कुछ अंतर के साथ दी गई है | जिसमें कलाओ के नाम नहीं, अपितु लक्षणों के द्वारा कला का विशेष बोध कराया जा सकता है, ललित विस्तार में कलाओं के साथ विद्याओ। तथा शास्त्रों का भी समावेश है |

यहाँ मे कुछ प्रमुख कलाओं का विवेचन अन्तः साक्ष्य के आधार पर करुँगी यथा संगीतकला, नाट्यकला, चित्रकला, वास्तुकला जो महाभारत में वर्णित हैं उनका विवेचन विस्तार से मेरे पत्र में मे करुँगी |

## 59. साहित्यिक एवं पुरातात्त्विक सन्दर्भों में भारतीय कला : पाँचवी शती ई. पू. से ईसा के प्रारम्भिक शताब्दी पर्यन्त

डा0 अर्पिता चटर्जी
असिस्टेन्ट प्रोफेसर, प्राचीन भारतीय इतिहास संस्कृति एवं पुरातत्त्व विभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

विवेच्यकाल भारतीय कला इतिहास के अध्ययन की दृष्टि से अति महत्त्वपूर्ण है। ऐतिहासिक युग में सर्वप्रथम इसी कालावधि में कला एवं वास्तुकला के मूर्त उदाहरण बृहद् मात्रा में प्राप्त होने लगते हैं। अतः तत्कालीन साहित्यिक सन्दर्भों से उनका तुलनात्मक अध्ययन कतिपय महत्त्वपूर्ण निष्कर्ष सामने ला सकते हैं, जो प्रस्तुत आलेख का उद्धेश्य है। पाणिनि के अष्टध्यायी, प्रारम्भिक बौद्ध साहित्य (पालि संस्कृत) महाकाव्यों तथा कौटिल्य कृत अर्थशास्त्र में नगर योजना संबंधी विस्तृत विवरण प्राप्त होते हैं। इस काल के कतिपय नगर यथा राजगृह एवं पाटलिपुत्र के उत्खनन से इसके पुरातात्त्विक प्रमाण भी उपलब्ध हुए हैं। राजप्रसाद संबंधी साहित्यिक विवरणों का समर्थन भी आंशिक रूप से पुरावशेषों द्वारा होता है। धार्मिक–वास्तु के अन्तर्गत स्तूप एवं चैत्य–गृहों के निर्माण की समृद्ध परम्परा पालि संस्कृत बौद्ध साहित्य में वर्णित है, वही लगभग पाँचवी शती ई. पू. से ही बौद्ध स्तूपों के पुरातात्त्विक प्रमाण उपलब्ध होने लगते हैं। उल्लेखनीय है कि जहाँ मन्दिरों के मूर्त उदाहरण शुंग काल से पूर्व के नहीं है, वही साहित्यिक परम्परा इसके पूर्व भी मन्दिरों के अस्तित्व के संकेत देते हैं। सूत्र साहित्य, महाकाव्यों तथा अर्थशास्त्र में देवायतन या देवगृह के अनेक सन्दर्भ हैं। कौटिल्य ने नगर योजन का वर्णन करते हुए नगर के विविध हिस्सों में इन्द्र, कुमार इत्यादि देवों के स्थान बनाए जाने के निर्देश दिए है। मूर्तिकला के सम्बन्ध में साहित्यिक विवरणों का आंशिक समर्थन पुरातात्त्विक साक्ष्यों द्वारा होता है। मूर्तियों के लिए पाणिनि ने अर्चा शब्द का प्रयोग किया है। उनका एक सूत्र 'जीविकार्ये चापण्ये' (5/3/99) देवमूर्तियों के वाचक शब्दों के नामों की सिद्धि के लिए है। तदनुसार जो मूर्ति जीविका के लिए हो और बिक्री के लिए न हो उसके वाचक शब्द से 'क' प्रत्यय नहीं लगता, परन्तु वे मूर्तियाँ जो दुकानों में बिक्री के लिए रखी जाती थी और पूजार्थ नहीं होती थी उनमें यह प्रत्यय लगता है, जैसे शिव की ऐसी मूर्ति 'शिवक' स्कन्द की 'स्कन्दक'

कहलएँगी। उपर्युक्त सूत्र के आधार पर निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि पाणिनि के काल में मूर्तिकला का पर्याप्त विकास हो चुका था। परन्तु तद्युगीन मूर्तियों का अभाव पुरातत्त्व एवं साहित्य के मध्य एक विसंगती को जन्म देता है। पंतजलि ने पूजार्थ नहीं वरन् मात्र विक्रय हेतु बनी मूर्तियों की चर्चा करते हुए मौर्यों को सन्दर्भित किया है। तदनुसार मौर्य राजाओं ने राज्य की आय के लिए लोभवश देवताओं की मूर्तियाँ ढ़लवाकर बाजार में बेचना प्रारम्भ किया था (**मौर्य हिरण्यार्थिभिरर्चाः प्रकल्पिताः, 5.3.99**)। पंतजलि के उक्त कथन का समर्थन कौटिल्य भी करते है। तदनुसार देवताध्यक्ष को चाहिए कि देव मूर्तियों के माध्यम से सोना बटोरे तथा खजाना भरे (**आजीवेत् हिरण्योपहारेण कोशं कुर्यात्**)। कौटिल्य ने इसी प्रसंग में आगे नाग मूर्तियों को भी सन्दर्भित किया है। उल्लेखनीय है कि उपर्युक्त साहित्यिक सन्दर्भों की पुष्टि पुरातात्त्विक प्रमाणों द्वारा पूर्णतः नहीं होती। मौर्यों द्वारा बनवायी गयी ऐसी धार्मिक मूर्तियाँ अब तक प्राप्त नहीं हुयी हैं। हालाँकि मौर्यकालीन लोककला के अन्तर्गत बनी यक्ष–यक्षिणियों की पाषाण प्रतिमाएँ उस काल की मूर्तिकला के श्रेष्ठ उदाहरण कहे जा सकते है। यक्ष–पूजा के लोकप्रिय परम्परा के सन्दर्भ पुनश्च प्रारम्भिक बौद्ध ग्रन्थों एवं महाकाव्यों में प्राप्त होते हैं। मुख्य देववर्ग में वासुदेव कृष्ण (जिनका तादात्म्य विष्णु से हो गया) तथा शिव इस काल में विशेष लोकप्रिय रहें। पाणिनि एवं पंतजलि के विवरण तथा महाकाव्य इसके प्रमाण हैं। उपर्युक्त में से विष्णु के विग्रह शुंग काल से ही प्राप्त होने लगते हैं, परन्तु शिव का मानव विग्रह विवेच्य काल में उपलब्ध नहीं होते, परन्तु लिंग रूप में उनकी पूजा की परम्परा भारत में अति प्राचीनकाल से विद्यमान रही है, जो आज तक प्रवाहमान है। अन्य देव मूर्तियों के प्रसंग भी इस दृष्टि से विचारणीय हैं।

## 60. सामवेद का आध्यात्मिक स्वरूप

**डॉ0 अवनीन्द्र कुमार पाण्डेय**
**असि0 प्रो0, संस्कृत रामबचन सिंह राजकीय महिला महाविद्यालय, बगली पिज़ड़ा, मऊ**
**मो0 – 09889307838, 8353993911**

वेदचतुष्टय में सामवेद की विशिष्टता अपूर्व है। उपासना के भावों से परिपूर्ण यह वेद पूर्णरूप से आध्यात्मिकता को प्रकट करता है। यद्यपि सम्पूर्ण वेद परमात्मरूप होने से आध्यात्मिक ही हैं तथापि भगवान् श्रीकृष्ण के **"वेदानां सामवेदोऽस्मि"** इस तथ्य के प्रतिपादन से इस वेद की आध्यात्मिकता और अधिक परिपुष्ट हो जाती है, क्योंकि भगवान् तो स्वयं परमात्मरूप ही हैं। शतपथ ब्राह्मण का मत है कि सामवेद सभी वेदों का रस या सार है– **"सर्वेषां वा एष वेदानां रसो यत् साम"**। बृहद्देवता का कहना है कि वेदों का तत्त्वज्ञान प्राप्त करने के लिए सामवेद का ज्ञान अपरिहार्य है– **सामानि यो वेत्ति स वेद तत्त्वम्**।

सामवेद संगीत–प्रधान वेद है, उपासना का वेद है। संगीतोपासना के द्वारा परमात्मप्राप्ति ही इसका परम ध्येय है। इसके मुख्य उपास्य देव अग्नि, इन्द्र, और सोम का स्वरूप भौतिक न होकर पूर्णतः परमात्मपरक है। छान्दोग्य उपनिषद् का कहना है कि– ऋचाओं का सार साम है और साम का भी सार या रस उद्गीथ अर्थात् प्रणव या ओम् है। यह उद्गीथ संसार का सर्वाधिक बहुमूल्य तत्त्व है। इस प्रकार यह वेद ओम् अर्थात् परमात्मा का प्रतिपादन करता है। सामवेदीय छान्दोग्य उपनिषद् तो आध्यात्मिक प्रसंगों से भरा पड़ा है। **"सर्वं खल्विदं ब्रह्म"** और **"तत्त्वमसि"** सदृश महावाक्यों का यह आगार है।

इस प्रकार यह वेद आध्यात्मिकता का पूर्ण प्रतिपादन करने वाला ग्रन्थ है।

## 61. संस्कृत साहित्य के परिप्रेक्ष्य में भारतीय कला परम्परा का उद्भव

**डा0 बी0 एस0 चौहान**
एसो0 प्रो0, आर्ट्स कालेज, दिल्ली विश्वविद्यालय, 9868230243

भारतीय संस्कृत साहित्य में मानव–जीवन के चार पुरुषार्थ–धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष बताए गये हैं। भारतीय शिल्प परम्परा के ग्रन्थ श्री विष्णुधर्मोत्तरपुराण के चित्र–सूत्रम् में इन्हें प्राप्त करने का माध्यम कला माना गया–

**कलानां प्रवरं चित्रं धर्मकामार्थमोक्षदम्।**
**मांगल्यं प्रथमं चैतद् गृहे यत्र प्रतिष्ठितम्।।**

अर्थात् चित्रकला सभी कलाओं में श्रेष्ठ है। यह धर्म, काम, अर्थ और मोक्ष प्रदायिनी है। जिस घर में इसकी प्रतिष्ठा होती है, वहां सर्वप्रथम मंगल होता है। कला के द्वारा व्यक्ति को जीवन में आनन्द प्राप्त होता है। कला की प्रवृत्तिमानवमेंस्वाभाविकक्रियाहै।कला जीवन के विविध पहलुओं को पूर्ण करने की प्रकिया है। यह जीवन को एक नये अंदाज से देखने की दृष्टि देती है और जीवन का लक्ष्य निर्धारित करती है। कला का जन्म मानव जीवन के प्रारम्भ से ही हो गया था। कला तबसे ही मानवजीवन से कितनी सम्बद्ध रही है, इसके प्रमाण आदिम–मानवों द्वारा विभिन्न गुफाओं एवं शिलाश्रयों में बनाए गये चित्रों में मिलते हैं। भारत में ऐसी चित्रित

गुफाएं तथा शिलाश्रय बहुतायत से मिलते हैं। मानवजीवन के विभिन्न दृष्टिकोणों से इन चित्रों का पर्याप्त अध्ययन किया जा चुका है और किया जा रहा है। सैंधव सभ्यता में कला दैनिक जीवन से कितनी सम्बद्ध हो गई थी, इसके प्रमाण मोहन जोदड़ों और हड़प्पा की उत्कृष्ट वास्तुकला तथा नगरविन्यास कला में मिलते हैं। यहाँ से प्राप्त मूर्तियों, मोहरों, दैनिक उपयोग के बर्तनों, खिलौनों आदि के द्वारा तत्कालीन मानव के परिष्कृत सौन्दर्यात्मक जीवन का परिचय मिलता है। मृद्भाण्डों पर भी चित्रावशेष मिलें हैं। कलामर्मज्ञ राय कृष्णदास ने उचित ही कहा है कि कला उनके जीवन की ही नहीं, अपितु मृत्यु की भी संगिनी थी। वास्तव में कला के बिना सुरुचिसम्पन्न व्यक्तित्व की कल्पना ही नहीं की जा सकती। इसके प्रमाण हमें वेदों सहित अनेक शास्त्रों में मिलते हैं।

## 62. श्रीविद्या में कलात्मक एवं सौन्दर्यात्मक उपव्यञ्जना

डॉ0 जया मिश्रा
आर्य महिला पी0जी0 कालेज, वाराणसी

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।।

इस पूर्णात्मक रहस्यात्मक, सर्वव्यापात्मक, अतीन्द्रियात्मक, मायात्मक सर्वगुणात्मक, निगुर्णात्मक तत्त्व तक पहुँचने के लिए असंख्य दुरुह से दुरूहतर मार्ग अनादि काल से अन्वेषण की प्रक्रिया में संलग्न हैं। इसी प्रक्रिया के गर्भगृह में 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' 'अथातो धर्मजिज्ञासा' 'अथातो शान्तिजिज्ञासा' जीवतत्त्व को उस परातत्त्व तक पहुँचने में पगडण्डी का कार्य करते हैं। इन जिज्ञासाओं में 'शान्तिजिज्ञासा' की प्रधानता स्वीकार करते हुए आद्यगुरु शंकराचार्य का अमृतवचन है–

शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शम्तः प्रभवितुं।
न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितुमपि।। सौ01

शिव में जो इकार है वही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को स्पन्दन प्रक्रिया में लाकर संचालित करता है। वेद से भिन्न आगम में इसी इकार को सर्वोच्चतत्त्व माना गया है। इसी सर्वोच्च तत्त्व की साधना श्रीसाधना, श्रीविद्यासाधना, रहस्यविद्या साधना, श्रीचक्रविद्या साधना, कला साधना इत्यादि नाम से अभिहित है। वैदिक विद्याओं में श्रीविद्या सर्वोच्च विद्या है। देव्युपनिशद् एवं अथर्ववेद–सौभाग्यखण्ड इस विद्या को रहस्यात्मक आवरण के रूप में प्रस्तुत करते हैं–

कामो योनिः कामकलावज्रपाणिर्गुहा हसामातरिश्वाभ्रमिन्द्रः।
पुनर्गुहा सकला मायया च पुरुच्यैशा विश्वमाता दिविद्योम्।।

शाक्तोपासना में श्रीसम्प्रदाय एक मुख्य सम्प्रदाय है। शाक्तोपासना का विकास ही मुख्यतः श्रीविद्या के रूप में हुआ है। यह शाक्तोपासना मुख्यतः 64 तन्त्रों में निहित श्रीविद्या है अर्थात् भुवनेश्वरी भगवती राजराजेश्वरी ललितामहात्रिपुरसुन्दरी। कामकलाविलास में कहा गया है–

– विद्यापितदृगात्मा सूक्ष्मा सा त्रिपुरसुन्दरी देवी।

श्रीविद्या में निहित 'श्री' शब्द शकार, रकार एवं बिन्दु का कल्पवृक्ष है। यही शोडषी कला भी और भगवती त्रिपुरसुन्दरी भी। श्रीविद्या चन्द्रविद्या है, चन्द्रकला अमृतकला है, भगवती कुण्डलिनी अमृतलहरी हैं। श्रीविद्या साधना में श्रीयंत्र का अर्चन होता है। श्रीचक्र या श्रीयन्त्र भगवती का ही स्वरूप है। 'चतुर्भिः.......... शिवयोर्वपुः।' (सौ0) ज्ञान अर्घ्य है, ज्ञेय हवि है, ज्ञाता होता है और ज्ञाता–ज्ञान–ज्ञेय में अभेद भावना ही श्रीचक्र की पूजा है। 'ज्ञानमर्घ्यं.........श्रीचक्रपूजनम्'– सूत्र10। श्रीविद्या की साधना में कला प्रक्रियासोपान है। कलाएँ तिथ्यात्मक हैं। नित्याएँ कलात्मक हैं। कलाएँ मूलमन्त्रगत पञ्चदशाक्षरात्मक हैं। पञ्चदशाक्षरत्रिखण्डात्मक हैं। शट्चक्र में पचास कलाओं का अन्तर्भाव है। मूलाधार आदि कमलों के दलों में कलाओं का अन्तर्भाव है। दर्शा से पूर्णिमा पर्यन्त समस्त 15 कालखण्ड 'तिथियाँ' कहे जाते हैं। ये दर्शा आदि चन्द्रमा की कलाओं के नाम हैं। समस्त चान्द्र कलाएँ तिथियाँ हैं। दर्शा आदि 15 कलाओं की आधिदेवता त्रिपुरसुन्दरी आदि नित्याएँ हैं। पञ्चदश नित्याओं के समूह स्वरूप मन्त्र का 15 तिथियों में अनुष्ठान विहित है। सारांश यह है कि–

दर्शाद्याः पूर्णिमान्ताश्च कलाः पञ्च दशैव तु।
षोडशी तु कला ज्ञेया सच्चिदानन्दरूपिणी।।

सोलहवीं कला 'षोडशी' चिद्रूपात्मिका कला है और सादाख्य तत्त्वस्वरूपा है। श्रीविद्या साधना में कलाएँ साधक को उच्च से उच्चतर स्थिति में ले जाते हुए पराशक्ति तक पहुँचाने में महत्त्वपूर्ण योगदान देकर साधना का महत्त्वपूर्ण अंग बनती हैं। भगवती राजराजेश्वरी, कामेश्वरी, ललितामहात्रिपुरसुन्दरी के सौन्दर्य का ही अंशमात्र सौन्दर्य सृष्टि के चारों तरफ विकीर्ण है। 'सत्यम्', 'शिवम्', 'सुन्दरम्' की एकीकृत आद्याशक्ति ही त्रिपुरा परमाशक्ति कहलाती है। समस्त आगम त्रिपुटीकरण करने वाली शक्ति को त्रिपुरा, त्रिपुरसुन्दरी कहते हैं। आद्या ललितामहात्रिपुरसुन्दरी के सौन्दर्य पर 'सौन्दर्यलहरी स्तोत्र' शंकराचार्य के बुद्धिसागर से निर्मलधारा में प्रवाहित

हुआ। ब्रह्माण्ड का कण कण त्रिपुरसुन्दरी के सौन्दर्य से प्रतिबिम्बित हो रहा है। सौन्दर्यलहरी, ललितासहस्रनामावली, त्रिपुरारहस्य इत्यादि आगम के अनेकानेक दिव्य ग्रन्थों में त्रिपुरसुन्दरी के श्रीसौन्दर्य का वर्णन यथासंभव वर्णित है। भगवती संविति हैं। सिद्धसिद्धान्त पद्धति में चन्द्रमा की 16 कलाओं का उल्लेख किया गया है। त्रिपुरसुन्दरी को भी 'षोडशी' कहा गया है। महात्रिपुरसुन्दरी के उपासक भगवती की उपासना चन्द्रमा के रूप में करते हैं। इसी शोडषी चान्द्रकला को व्याकरण में 'पश्यन्ती वाक्', दर्शनशास्त्र में आत्मा, मन्त्रशास्त्र में मन्त्र या देवता का स्वरूप कहा गया है। शब्दातीत, कल्पनातीत, आशातीत, दर्शनातीत सौन्दर्य का अंश प्रत्यक्ष ब्रह्माण्ड में दर्शित है। प्रस्तुत स्थल पर सौन्दर्य शब्द केवल सुन्दर–भाववाचक नहीं है। इसका आध्यात्मिक, दार्शनिक रहस्य हमारे ऋषियों, मुनियों, तपस्वियों, साधकों, ज्ञानियों ने अत्यन्त सुन्दरता से शब्दों और अर्थों के माध्यम से, जो स्वयं शिव और शक्ति हैं सम्पूर्ण सृष्टि को ज्ञानार्जन दिया है जिसका पूर्ण और रहस्यात्मक विवेचन पत्र प्रस्तुतिकाल में प्रस्तुत करने का प्रयास करूँगी।

## 63. वेदों में सौंदर्यतत्त्व

डॉ माधवी शर्मा
प्राचार्य, डी. बी. (पी. जी.) महाविद्यालय, खेरली (अलवर), मो. 9414793809

अनुभूति की सौंदर्यग्राही प्रवृत्ति विश्व के विविध क्षेत्रों में प्रकीर्ण 'सुन्दरम्' को खोजकर अन्तश्चेतना से तादात्म्य स्थापित करती है। मानव सौंदर्य प्रेमी है, उसकी चेतना किसी असुन्दर को अभिनन्दित नहीं करती। जब भी उसका सौन्दर्य से साक्षात्कार होता है, तो मानवीय स्वभाव के कारण वह उसकी अभिव्यक्ति के लिए तड़प उठता है। इस अवस्था में वह अपने सामर्थ्य के अनुसार उस सौंदर्य को अभिव्यक्त करता है। सौंदर्य रूपाश्रित है। सृष्टि में रूप के बिना सौदर्याभिव्यक्ति सम्भव नहीं है।

मानवीय सौंदर्यानुभूति अनादिकाल से ही अभिव्यक्ति की उद्दाम लालसा से सम्पृक्त होकर साहित्य काव्य के माध्यम से अन्तश्चेतना को उल्लसित करती आनन्दानुभूति के रूप में प्रवाहित होती है। महर्षि विश्वामित्र ने हृदय में स्फुरित होने वाली अन्तःप्रेरणा को ही ऋचा का आधार बताया है। ऋग्वेद के ऋषि अपनी आन्तरिक स्फुरणाओं से शाषित होकर सौंदर्य का दर्शन तथा उसकी अभिव्यक्ति करते थे। ऋग्वेद के कवि सर्वत्र सौंदर्य की तलाश करते और पाते थे। उन्हें सम्पूर्ण गोचर जगत् चिरन्तन भाव से अभिनव एवं नूतन प्रतिभासित होता था। यही वैदिक ऋषियों से उद्योतित होता है जिससे सौंदर्य को एक अपरिचित वैचित्र्य से संयुक्त समझा गया है।

वैदिक वाङ्मय में सौन्दर्य के चित्र चित्रित हैं। ऋषिगण ज्योति, प्रकाश अथवा कान्ति के प्रति स्थिर आकर्षण तथा सौन्दर्य के मंगलमय स्वरूप के प्रति आग्रही थे। ज्योति उनके समीप मुख्यतः नेत्र साक्षेप रही है। चक्षुरेन्द्रिय का विषय रही है। इसके वर्ण अथवा रंग के विषय में उनकी उतनी ही स्थिर प्रियता सुवर्ण एवं अरुण के प्रति परिलक्षित होती है। अथर्ववेद में पृथ्वी की महिमा के वर्णन में उसे 'स्वर्णिम' वक्ष वाली कहा है। 'तस्मै हिरण्य वक्ष से पृथिव्या आकरं नमः। इन्द्र, अग्नि,मरुत, उषा इत्यादि सभी प्रसिद्व देवता लाल अथवा स्वर्ण वर्ण के कहे गये हैं।

वाङ्मय मानवता की शाब्दिक अभिव्यक्ति का सर्वप्राचीन उदाहरण है। ऋग्वेद में प्रकृति के विराट् उत्क्रोड में विहार करता मन्त्रदृष्टा ऋषि सौन्दर्यनुभूति का ललित चित्रण कर कहता है– हे सुन्दर मुख वाले अग्नि, तुम मान्य तेजस्वी हो। जब तुम स्वर्ण के समान प्रकाशित होते हो, तब तुम्हारा स्वरूप शोभन बन जाता है। विद्युत में तुम्हारा तेज अन्तरिक्ष में प्रकट होता है। तुम सूर्य के समान प्रकट हो। वैदिक काल में सौन्दर्य वर्णन के प्राकृतिक परिदृश्यों में प्रकृति के साथ ही मानवीय सौंदर्य का प्रचुर वर्णन हुआ है। इस प्रकार वेदों में प्रकृति तथा मानव के सम्भावित सौन्दर्य के चित्ताकर्षक चित्रांकन किये है।

## 64. वैनयिकी कला : नीति ग्रन्थों के परिप्रेक्ष्य में

आरती श्रीवास्तव
एसो० प्रो० शिक्षाशास्त्र विभाग, आर्य महिला पी० जी० कालेज वाराणसी

वैनयिकी अर्थात् विनय सिखाने की कला। संस्कृत काव्य का कोई भी अंश पढ़ने पर सहृदय पाठक कुछ न कुछ शिक्षा अवश्य प्राप्त करता है और यह शिक्षा उस पाठक के हृदय में उतर जाती है अर्थात् तुरन्त संप्रेषित होती है जो कि औपचारिक कक्षा में नहीं हो पाती। इसका कारण है संस्कृत काव्य की भाषा और शैली। इसमें किसी भी बात को समझाने के लिए एक नहीं कई दृष्टान्तों तथा उदाहरणों का सहारा लिया जाता है। शिक्षाशास्त्रियों ने भी शोध के आधार पर यह पाया है कि प्रभावशाली शिक्षण हेतु शिक्षक को उदाहरणों द्वारा समझाने (पससनेजतंजपदह पूजी मगंउचसम) के कौशल में दक्ष होना चाहिए। किन्तु उदाहरण देने के लिए शिक्षक में ज्ञान, अनुभव, परिपक्वता तथा अध्ययन की विविधता होनी चाहिए। यह परिपक्वता शिक्षक अपने विषय का गहन अध्ययन करके विकसित कर सकता है। किन्तु आचार, विचार, व्यवहार तथा जीवन कौशल की शिक्षा

प्राप्त करने के लिए संस्कृत काव्य का अध्ययन करना आवश्यक हैं जिसमें मानव जीवन के समस्त पक्षों, ज्ञानात्मक, भावात्मक, क्रियात्मक, अभिवृत्यात्मक, अभिरुच्यात्मक तथा सर्वोपरि नैतिकता की शिक्षा सहज ही बिना किसी शिक्षक के प्राप्त हो जाती है। नीतिशतक, वैराग्यशतक, शृंगारशतक, हितापदेश, कथासरित् सागर ऐसे ही अनेक ग्रन्थ हैं जो 'वैनयिकी' कला से भरे हुए हैं–

सर्वद्रव्येषु विद्यैव द्रव्यमाहुरनुत्तम।
आहार्यत्वादनर्घत्वादक्षयत्वाच्च सर्वदा।।

विद्वान् लोग सब धनो में से विद्या को ही उत्तम धन कहते हैं, क्योंकि लोग उसकी चोरी नहीं कर सकते हैं और मूल्य देने पर भी वह खरीदी नहीं जा सकती है और दूसरे को देने (पढ़ाने से कम नहीं होती है किन्तु बढ़ती ही रहती है।

पुत्र की योग्यता का क्या महत्व है ?

वरमेको गुणी पुत्रो न च मूर्खशतैरपि।
एकश्चन्दस्तमो हन्ति न च तारागणैरपि।।

जैसे एक ही तेजस्वी चन्द्रमा अपने तेज से समग्र अन्धकार को दूर करता है किन्तु बहुत से तेजरहित ताराओ का समूह अन्धेरे का नाश नहीं कर सकता, वैसे ही एक भी तेजस्वी पुत्र अपने सामर्थ्य से कुटुम्ब का दारिद्रय रूपी अन्धेरा दूर करता है वही श्रेष्ठ है, परन्तु सैकड़ों मूर्ख पुत्र किसी काम के नहीं है। प्रस्तुत श्लोक किसी भी स्वस्थ मनोवृत्ति वाले व्यक्ति को प्रेरणा और शिक्षा देने में सर्वथा समर्थ है। भर्तृहरि ने नारी रूप के माया–मोह में फँसे पुरुषों को शिक्षा दी है –

सत्यं जना वच्मि न पक्षपाताल्लोकेषु सप्तस्वपि तथ्यमेतत्।
नान्यन्मनोहारिनितम्बिनीभ्यो दुःखैकहेतुर्न च कश्चिदन्यः।

ऐसी गूढ़ एवं सहज शिक्षा को आधार कर नीतिग्रन्थों के परिप्रेक्ष्य में शोधपत्र प्रस्तुत किया जायेगा।

## 65. भवभूति के रूपकों में सौन्दर्यतत्त्व एवं चमत्कार

डॉ0 छाया रानी
एसो0 प्रोफेसर (संस्कृत), दी0 द0 उ0, गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर

भारतीय वाङ्मय में वर्णित सौन्दर्य की अवधारणा यद्यपि पाश्चात्य आलोचना की देन कही जाती है, किन्तु प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष या किञ्चित् शब्दान्तरवेद्यमात्र सौन्दर्य चित्रण ही हमारी भारतीय मनीषा के मस्तिष्क को उद्वेलित करती रही है। जो सत्यं, शिवं, सुन्दरं के चित्रण में ही अपनी कला की प्रामाणिकता को चरितार्थ करती हुई प्रतीत होती है। 'सुन्दर' शब्द से भाव में 'गुणवचनब्राहमणादिभ्यः कर्मणि' से घञ् प्रत्यय करने पर सौन्दर्य शब्द निष्पन्न होता हैं। वाचस्पत्यम् में सु उपसर्ग पूर्वक/उन्द् धातु से अरन् प्रत्यय कर सुन्दर शब्द की निष्पत्ति मानी जाती है। जिसका अर्थ है– आर्द्र करने वाला। जो चित्त को आर्द्र करता है, व्रह सुन्दर है। कवि की कारयित्री प्रतिभा और भावक की भावयित्री प्रतिभा अनुभूति के क्षणों में जिस अमृतमय उत्स का अवगाहन कर विभोर हो उठती है, वही लोकोत्तर, अपूर्व एवं वैचित्र्य ब्रह्मानन्द सहोदर आनन्दोच्छलन चमत्कार कविमानस में चिन्तन के द्वारा व्याख्यायित होकर प्रस्फुटित हुई। आनन्दावस्था में अन्तःकरण की आनन्दनुभूति कलापक्ष, एवं भावपक्ष को संयोजित कर काव्य के रूप में प्रस्तुत होती है, उस समस्त काव्य का सार रस है– रसो वै सः। आनन्दवर्धन के मत में–

यदपितदपिरम्यं यत्रलोकस्य किञ्चित् स्फुरितमिदमितीयं बुद्धिरभ्युज्जिहीते।
स्फुरणेयं काचिदिति सहृदयानां चमत्कृतिरुत्पद्यते।।

'चमत्कार' शब्द में 'चमत्' आश्चर्य बोधक अव्यय 'कार' कृञ् धातु से घञ् प्रत्यय द्वारा निष्पन्न हुआ है। विग्रह– चमत्करणं चमत्कारः चमत्कृतिर्वा शब्द कल्पद्रुम भाग– 2 (पृ0 433) विस्मय की भाँति चित्त विस्तार रूप है। अतः जो पदार्थ भाव, व्यापारादि से चित्त में विलक्षण चमत् अर्थात् सत्त्व। प्रेम से उत्पन्न चित्त का प्रकाशात्मक विस्तार करे, वही चमत्कार है। आचार्य विश्वनाथ ने साहित्यदर्पण में– चमत्कारश्चित्तविस्ताररूपो विस्मयापरपर्यायः के द्वारा सीधे चमत्कार और विस्मय की एकवाक्यता कर दी है। 'चमत्कार नामक द्रव्य में द्वन्द्व का सह अस्तित्व है– भाव और ज्ञान का अनुभव और संस्कार का, चैतन्य और चित्तवृत्ति का, यथार्थ और लोकोत्तर का सुख और आह्लाद का इत्यादि। अपूर्व वस्तु के दर्शन से ऐन्द्रिक संवेदन से उद्रेकी मानस आघात के परिमाणस्वरूप मस्तिष्क उत्तेजित हो उठता है। अधिक संवेदनशील यही चित्त का वैचित्र्य ज्ञान धारा के प्रवाह में जब दीर्घत्व को प्राप्त हो 'चित्त के विस्तार' में परिणत होता है।

'यो वै भूमा तत्सुखम्। नास्ये सुखमस्ति भूमैव सुखम्। छान्दोग्योपनिषद् 7/23/1
यो वै भूमा तदमृतम् यदल्प तन्मर्त्यः। छान्दोग्योपनिषद् 7/23/2

सर्जन के क्षणों में कवि के और आस्वाद के क्षणों में सहृदय के संवेदनात्मक आनुभूतिक स्तरों का वर्गीकरण इस प्रकार किया जा सकता है– ऐन्द्रिक संवेदन, कलात्मक सौन्दर्यानुभूति, जिज्ञासा, सांवेगिक और सामाजिक सम्प्रेषण, विचारणा, प्रवृत्तिकाल, भोगकाल और परिणतिकाल।

अतः काव्य के वस्तुगत तत्त्व के रूप में यदि हम भावतत्त्व और विचार तत्त्व को प्राप्त करते हैं तो शैली तत्त्व के रूप में भाषा, अलंकार गुण इत्यादि को, जहाँ कल्पना का सौन्दर्य आलोडित होता है। जिसके अन्तर्गत कविकर्म का समाहार हो जाता है। शब्दों की शक्तियाँ, अलंकारों की योजना, बिम्ब, प्रतीक और अप्रस्तुतों का संगठन तथा उक्ति भंगिमा के द्वारा कवि अपूर्व नूतन और विशिष्ट रचना प्रस्तुत करता है।

उपर्युक्त तत्त्वों के आलोक में महाकवि भवभूति के रूपकों में सौन्दर्य तत्त्व चमत्कार को शोध का विषय बनाकर यथोचित उद्धरणों द्वारा पुष्ट किये जाने का सूक्ष्म प्रयास किया गया है।

## 66. शिक्षणकला : पंचतन्त्र तथा हितोपदेश के सन्दर्भ में

डॉ0 दिव्या

असिस्टेन्ट प्रोफेसर, संस्कृत विभाग, आर्य महिला पी0जी0 कॉलेज, वाराणसी

जीवन एक कला है उसे सलीके से जीना जीवन की सबसे बड़ी उपलब्धि है। इस जीवनकला के विविध पक्षों का संस्कृत वाङ्मय में बड़ा विस्तृत वर्णन प्राप्त होता है। इन्हीं कलाओं में शिक्षणकला भी एक विशिष्ट कला है। संस्कृत वाङ्मय के प्रायः सभी ग्रन्थों में इस शिक्षणकला का उत्कृष्टतम रूप दिखाई पड़ता है।

वस्तुतः देखा जाय तो सत्य साहित्य है, साहित्य कला है और कला ही काव्य है। काव्य के प्रयोजनों में एक नैतिक परितोष एवं शिक्षा भी है। संस्कृत काव्यशास्त्र के समर्थ स्तम्भ आचार्य मम्मट ने **'व्यवहारविदे', 'शिवेतरक्षतये'** तथा **'कान्तासम्मितयोपदेशयुजे'** के रूप में इसी नैतिक एवं व्यावहारिकशिक्षा को काव्यप्रयोजनों के अन्तर्गत समाविष्ट किया है। शिक्षा तथा मानवजाति का जन्म–जन्मान्तर का सम्बन्ध है। शिक्षा ही मनुष्य को मानवता प्रदान करती है। जीवन को प्रगतिशील, सुसंस्कृत तथा सभ्य बनाने के लिए शिक्षा अत्यन्त आवश्यक है। इस उद्देश्य को ध्यान में रखकर संस्कृत वाङ्मय में अनेक नीतिकाव्यों, सुभाषितसंग्रहों तथा ग्रन्थों की रचनाएँ हुई। इस क्रम में पण्डित नारायण शर्मा द्वारा रचित 'हितोपदेश' तथा आचार्य विष्णु शर्मा द्वारा प्रणीत पंचतन्त्र का संस्कृत कथासाहित्य के अंतर्गत महत्वपूर्ण स्थान है। हितोपरदेश' हितसाधक उपदेशों वाली कथाओं का संग्रह है। इसमें ग्रन्थकार ने लोककल्याण के लिए अपने जीवन की छोटी से छोटी अनुभूति को शिक्षाप्रद रूप से प्रस्तुत किया है। मनोरंजन के माध्यम से ज्ञानवर्धन के लिए ग्रन्थकार ने कथाशैली को अपनाया है। उन्होंने कहा है–

**मित्रलाभः सुहृद्भेदो विग्रहः सन्धिरेव च।**
**पञ्चतन्त्रात्तथाऽन्यस्माद् ग्रन्थादाकृष्य लिख्यते।।**

उन्होंने अपने ग्रन्थ की विशेषताएँ बतायी हैं–

**श्रुतो हितोपदेशोऽयं पाटवं संस्कृतोक्तिषु।**
**वाचां सर्वत्रवैचित्र्यं नीतिविद्यां ददाति च।।"**

पंचतन्त्र में भी पशु–पक्षियों तथा रोचक कथा कहानियों के माध्यम से मानवजीवन के लिए उपयोगी विषयों की शिक्षा दी गयी है। पंचतंत्र तो नीतिशास्त्र का सर्वप्रसिद्ध ग्रन्थ है।

प्रस्तुत शोधपत्र में इन्हीं उपदेशों के माध्यम से शिक्षणकला पर प्रकाश डाला गया है।

## 67. सौन्दर्यलहरी एवं सौन्दर्यशास्त्र

डा0 कल्पना द्विवेदी

श्री एकरसानन्द संस्कृत महाविद्यालय मैनपुरी

अरस्तू के पोइटिक में वर्णित सौन्दर्य शास्त्र के आधार पर वर्तमान में काव्य कृतियों में सौन्दर्य विवेचना का प्रचलन चल रहा है। सौन्दर्य कोई वस्तुनिष्ठ पदार्थ नहीं हैं, अपितु नितान्त व्यक्तिनिष्ठ विषय है। हर व्यक्ति का सौन्दर्य बोध भिन्न–भिन्न प्रकार का होता है। किसी भी एक वस्तु को देखकर के आनन्द की अनुभूति होती है, तो दूसरे को वही वस्तु निरर्थक लगती है। अतः सौन्दर्यमय तत्त्व से परिपूर्ण आचार्य शंकर द्वारा विरचित काव्य ग्रन्थ सौन्दर्य लहरी में विद्यमान तत्त्व की विवेचना प्रस्तुत शोध पत्र में की गयी है।

## 68. वंशीवपु श्रीहितहरिवंश की वाणी में कला और सौन्दर्य – राधासुधानिधि के विशेष सन्दर्भ में

डॉ0 कमला पाण्डेय
पूर्व एसोसिएट प्रोफेसर, संस्कृत–विभाग, वसन्तकन्यामहाविद्यालय, कमच्छा, वाराणसी।

जागतिक रूप में सम्पूर्ण भूतभौतिक सृष्टि को अविद्या का विलास माना गया है। अविद्या परम सम्मोहिनी है, क्योंकि उसमें परब्रह्म का आनन्दांश प्रतिफलित है। इसलिए उसके प्रत्येक स्पन्दन में कला और सौन्दर्य की अनुभूति होती है, किन्तु परात्पर परब्रह्मस्वरूप लीलापुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्ण सोलह कलाओं से सम्पन्न माने गये हैं। उनकी बाँसुरी अविद्या के सम्मोहन को भी सम्मोहित कर देती हैं। उसकी उलटवासी माया से ठीक विपरीत है–

सर्वप्रवाहः सर्वत्र स्वानुकूल्येन कर्षकः।
वेणुध्वनिप्रवाहस्तु प्रातिकूल्येन कर्षति।। (गोपालचम्पू)

ऐसी विलक्षण बाँसुरी के अवतार श्रीहितहरिवंश की वाणी ने जिस तत्त्व का गान किया है वह कला और सौन्दर्य से ओत–प्रोत है। द्वापर के अन्त में श्रीहरि एवं वंशी ने मिलकर चर–अचर को सम्मोहित किया था, किन्तु कलि में हरि एवं वंशी ने मिलकर हरिवंश वपु धारण किया। तब श्रीहरिवंश की वाणी ही वेणुनाद बन गई। उस नाद में प्रेमरस का गान हुआ और युगल की कैशोर लीला निकुंज केलि के रूप में प्रकट हुई। इस प्रेमोत्सव को श्रीहित हरिवंश में इस प्रकार प्रस्तुत किया है–

सा लावण्यचमत्कृतिर्नववयो रूपं च तन्मोहनं
तत् तत् केलिकलाविलासलहरी चातुर्यमाश्चर्यभूः।
नो किंचित् कृतमेव यत्र न नुतिर्नागो न वा सम्भ्रमः
राधामाधवयोः स कोऽपि सहजः प्रेमोत्सवः पातु वः।। (राधासुधानिधि–102)

इस प्रेमोत्सव में कला और सौन्दर्य का अगाध सागर नित्य तरंगित है। वंशीनाद में वह पूर्णतः प्रकट है। वस्तुतः परंतत्त्व के शास्त्रीय स्वरूप में कला और सौन्दर्य की तूलिका से भक्ति के नाना रंगों का उपन्यास श्रीहित हरिवंश ने किया है। भगवान् के नाम, रूप, लीला, धाम के निकट भक्त के भावुक मन को पहुँचाने का यह सहज उपक्रम है, जहाँ बुद्धि का व्यायाम नहीं ह्रदय की भावधारा का बहाव है।

श्रीहित हरिवंश की वाणी से प्रकाशित तत्त्व प्रेम है। इसी को हित कहते हैं। प्रिया प्रीतम और प्रीति की त्रिपुटी में हित तत्त्व का एकीभाव है। वृन्दावन में ही वह प्रीतिलता उत्पन्न हुई है जिसमें श्याम–श्यामा रूपी पुष्प उल्लसित हैं–

कुंज कुंज सैन सुखद, मैन ऐन कुंज–कुंज
कुंज कुंज संगम संजोग सुख निसानी कौ।
कुंज कुंज सज्जित श्रृंगार सोंज नई–नई
कुंज कुंज भोग जोग सोंधों मन मानी कौ।।
कुंज कुंज मण्डलमणि रास तत थेई थेई
कुंज कुंज गान तान तरलित सुरसानी कौ।
कुंज कुंज वनितागन जूथनि अभिराम धाम
झलमलात वृन्दावन वृन्दावन रानी कौ।।(वृन्दावनाष्टक)

प्रस्तुत शोधपत्र में श्रीराधा–सुधा–निधि में कला और सौन्दर्य पर विवेचनात्मक दृष्टिपात करने का प्रयास किया जायेगा।

## 69. 'मेघदूतम्' में विचार–सौन्दर्य

डॉ कनक लता कुमारी
सहायक प्राध्यापक, संस्कृत विभाग, सहजानन्द ब्रह्मर्षि महाविद्यालय, आरा, भोजपुर (बिहार)।

काव्य के शब्द–अर्थ–भाव आदि का सौन्दर्य विचार सौन्दर्य पर ही निर्भर करता है। जहाँ हृदय को रमाने का तत्त्व रहता है, वहीं सौन्दर्य का निवास होता है और हृदय वहीं रमता है, जहाँ विचार की विमलता होती है। विचार किसी प्रकार का हो, उसमें प्राणोन्मेषक तथा ज्ञानवर्द्धक विषयों का ही समावेश रहता है। अतएव उसमें यथार्थ की रूक्षता और कर्त्तव्य की कठोरता भी रहती है। इसलिए जब तक विचार अलंकृत नहीं होगा, तब तक वह सहजग्राह्य नहीं होगा। महाकवि कालिदास इस मनोवैज्ञानिक तथ्य से भलीभाँत परिचित थे, तभी तो उन्होंने अपने काव्यों में कोमल भावों के साथ विचारों को व्यक्त करने की कला का अद्‌भुत परिचय दिया है।

महाकवि के श्रेष्ठ काव्य 'मेघदूतम्' में जो विचार गुम्फित हुए हैं वे इतने कोमल और कारुणिक हैं कि पाषाण हृदय को भी द्रवित कर सकते हैं। महाकवि का मनोवैज्ञानिक विचार है–

मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथावृत्तिचेतः
कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे। (पू0 मे0–3)

मेघ के छा जाने पर सुखी व्यक्ति का चित भी कामविह्वल हो उठता है, फिर गले मिलने की इच्छा रखने वाले व्यक्ति की दशा का क्या कहना? यह विचार मानव के उस चिरन्तन भाव का स्पर्श करता है, जिसके प्रभाव में सारा संसार है। कवि का विचार है–

याञ्चा मोघा वरमधिगुणे नाधमे लब्धकामाः। (पू0 मे0–6)

अर्थात् निम्न स्तर के व्यक्ति से माँगना–माँगने पर मिल भी जाय तो भी सभ्य समाज की दृष्टि में अपने को अधःपतित कराना है और उच्च स्तर के व्यक्ति से माँगना–नाँगने पर न मिले तो भी माँगने वाले के औचित्य पर कोई धक्का नहीं पहुँचता। समाज कैसा भी हो वह धन को नहीं, अपितु सभ्य संस्कृति को ही मूल्य देता है। वस्तुतः अधम से प्रार्थना मानव के पवित्र जीवन को कलंकित करता है।

अभिशप्त यक्ष की करुण दशा को देखकर महाकवि सेवावृत्ति करने वाले की परतंत्रता को दयनीय मानते हैं– न स्यादन्योऽप्यहमिव जनो यः पराधीन वृतिः। (पू0 मे0–8)

पराधीनता स्वप्न में भी सुखमय नहीं होता। परतंत्रा की जंजीरों में बँधकर तड़पना सचमुच मानव जीवन की बहुत बड़ी विफलता है। ऐसी पराधीन वृत्ति कभी अच्छी नहीं, जिसमें अपने मन की करने पर कड़ा प्रतिबन्ध हो।

महाकवि पूर्ण आशावादी है। उनके अनुसार मनुष्य को पूर्ण आशावादी होना चाहिए–

आशाबन्धः कुसुमसदृशं प्रयशो ह्यङ्गनानां
सद्यःपतप्रणयि हृदयं विप्रयोगे रुणद्धि। (पू0 मे0–10)

विरह–काल में रमणी के प्रणय पूर्व जीवन को प्रिय–मिलन की आशा ही जीने के लिये मजबूर करती है। मनुष्य को आशावादी होना नितान्त आवश्यक है अन्यथा वह संघर्ष से परिपूर्ण जीवन को कभी नहीं झेल सकेगा। जीवन–संघर्ष में वही विजयी होगा जो आखिरी साँस तक आशावादी बना रहेगा। जीवन में सुख–दुख का क्रम बना ही रहता है। दुःख से घबराकर हताश नहीं होना चाहिए। सुख–दुःख तो गाड़ी के पहिये के समान है जो ऊपर–नीचे होता रहता है– नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण। (पू0 मे0–16)

## 70. कादम्बरी में वर्णित विविध कलाएँ

डॉ0 मंजू कुमारी
प्राध्यापिका, आर्य महिला पी.जी. कालेज

'कादम्बरी' महाकवि बाणभट्ट के सहज प्रफुल्लित प्रकृति, चित्रग्राहिणी प्रतिभा, कल्पनाशील मन तथा असामान्य पाण्डित्य को अभिव्यक्त करने वाली वह गद्य–निर्मिति है, जिसके सम्बन्ध में 'कादम्बरी रसज्ञानाम् आहारोऽपि न रोचते' यह भणिति सुप्रसिद्ध है। काव्यगत वैशिष्ट्यों के साथ यह कृति भारतीय संस्कृति की विशेषताओं से भी पद–पद पर सुरभित है। हमारे चिन्तन की परम्परा में वात्स्यायन (कामसूत्र), शुक्राचार्य (नीतिसार) प्रभृति आचार्यों ने कला के सम्बन्ध में अर्थ एवं संख्या की दृष्टि से अपने भिन्न–भिन्न मतों को व्यक्त किया है जिनमें 64 कलायें स्वीकृत हैं। इनमें गान, वाद्य, नृत्य, नाट्य, चित्रकारी, मणियों की फर्श रचना, शय्या रचना, हार–मालादि बनाना, पुष्पाभूषणों की रचना आदि प्रमुख कलायें हैं। इन सम्पूर्ण कलाओं का वर्णन संस्कृत वाङ्मय में विविध रूप में दृष्टिगत होता है। आर्ष काव्य रामायण या महाभारत हो अथवा कालिदास, भासप्रभृति महाकवियों के प्रतिभाप्रसूत उनके काव्य, इन कलाओं के निदर्शन सर्वत्र उपलब्ध होते हैं। इन कवियों के अनुगामी गद्य सम्राट् बाणभट्ट ने भी अपनी कृतियों में कला के विविध रूपों का सुन्दर सन्निवेश किया है।

कादम्बरी में महाकवि बाण के वर्णन में इन कलाओं के प्रभूत प्रयोग दृष्टिगत होते हैं। राजा शुद्रक के वर्णन में उनकी विश्वरूपाकृति सर्वदेवमय नारायण का उल्लेख प्राप्त होता है जिससे गुप्तकालीन मूर्तिकला का परिज्ञान होता है। इसी प्रकार 'चित्रकर्मसुवर्णसंकराः' से चित्रकारी के लिए मौलिक वर्णो को मिलाकर नवीन वर्ण तैयार करने की कला भी अभिलक्षित होती है। 'काव्येषु दृढबन्धाः' से काव्यों में कठिन बन्धों की रचना की कला तो 'गीतेषु रागविलासितानि' से संगीत के गानविद्या, मृदंगादि वाद्यों की कला, आख्यान, आख्यायिका, इतिहासादि का श्रवण, आलेख्य विनोद, प्रहेलिकाप्रभृति विविध कलाओं के ऐसे वर्णन प्रभूततया उपलब्ध होते हैं जिससे ज्ञात होता है कि तत्कालीन शासकों के द्वारा ललितकलाओं का पोषण और प्रतिपालन होता था। शुद्रक के सभामण्डप में मणिजटित फर्श और रत्नजटित आभूषण यदि वास्तुकला एवं आभूषण बनाने की कला की निपुणता का बोध कराते हैं तो शूद्रक और चाण्डाल कन्या के हाथीदाँत एवं विविध पुष्पों से निर्मित आभूषण, पुष्पों-से आभूषण बनाने की कला की निपुणता को भी अभिव्यक्त करते हैं। शुद्रक के आस्थानमण्डप के खम्भों पर उत्कीर्ण प्रतिमाएँ स्थापत्य–कला के उत्कर्ष की द्योतक हैं तो कस्तूरीमिश्रित चन्दन–जल का छिड़काव सुगन्धित द्रव्यों के निर्माण–कला को अभिव्यक्त करता है। इस प्रकार कादम्बरी में महाकवि बाण ने विविध कलाओं का समुचित

सन्निवेश कर भारतीय कला और साहित्य के अभिन्नता एवं परस्पर पोषक सम्बन्ध का निर्वाह किया है जिसका उल्लेख प्रकृत आलेख में किया जाएगा।

## 71. संस्कृत नाट्य साहित्य में सौन्दर्यपक्ष

डॉ0 किरन देवी
सहायक आचार्या संस्कृत, रतन सेन पी0 जी0 कालेज, बांसी–सिद्धार्थनगर

संस्कृत नाट्य साहित्य में हमें सौन्दर्य के अनेक रूपो में दर्शन मिलते है। इसके अन्तर्गत नदियों की तरंगों, लताओं, पशुओं, पक्षियों, वृक्षों, पर्वतों आदि के लुभावने दृश्यों को देखकर ही कवियों को अपनी ओर आकर्षित करके कवि को लिखने हेतु मजबूर करते है। संस्कृत नाट्य सौन्दर्य में कवियों ने अपनी रचनाओं में मनोरम सौन्दर्य प्रस्तुत किये हैं। लेकिन कालिदास की दृष्टि में सौन्दर्य को बाह्य साधनों की अपेक्षा नहीं (शा0 1/18) वास्तविक सौन्दर्य सभी अवस्थाओं में मनोरम एवं रमणीय होता है। **'अहो सर्वास्ववस्थासु रमणीयत्वमाकृतिविशेकषाणाम्'** उसकी चारुता उसके अक्लिष्टकान्ति होने में ही निहित है। कालिदास का मत है कि समस्त दृश्य प्रकृति में जो सौन्दर्य या रमणीयता फैली हुई है, मानवीय लावण्य उसी का अंग भूत है इसी लिए वे स्त्री सौन्दर्य की तुलना प्रकृति की लताओं और पुष्पों से करते है–

**अधरः किसलयरागः कोमलविटपानुकारिणौ बाहू।**
**कुसुममिव लोभनीयं यौवनमङ्गेषु संनद्धम्।।** 1/20 अभि0

नाट्य में सर्वत्र एक अत्यन्त उदात्त नैतिकता तथा आदर्श भारतीय मर्यादा का चित्रण हुआ है। कालिदास की उक्ति– **विकार हेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः।** (रघु 1/59) और शेक्सपियर की उक्ति OPPORTUNITY THE GUILT IS GREAT की तुलना से ही स्पष्ट प्रतीत हो जाता है कि भारतीय आदर्श और पाश्चात्य आदर्श में कितना अंतर है। संस्कृत नाट्य साहित्य में सौन्दर्य के अन्तर्गत कालिदास ने अपनी रुधिर रचनाओं मे मानो संसार के लिए एक आदर्श प्रस्तृत किया हैं।

विश्व के सभी साहित्यों में सौन्दर्य प्रिय विषय रहा है इस प्रकार के वृत्तांतों से वैदिक वाङ्मय अछूता नहीं है, यह सौन्दर्य की दृष्टि से मनोरम है।

सौन्दर्य चेतन–अचेतन, प्रकृति मानव समस्त चराचर में सर्वत्र सौन्दर्य के दर्शन होते रहते हैं।

## 72. शरशय्या : भावात्मक सौन्दर्य की अभिव्यक्ति

डॉ0 (श्रीमती) मधु सत्यदेव
असि0प्रो0 संस्कृत विभाग, दी0द0उ0गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर।

जिस प्रकार नाना प्रकार के व्यंजनों, औषधियों तथा द्रव्यों के संयोग से (भोज्य) रस की निष्पत्ति होती है, जिस प्रकार गुडादि द्रव्यों, व्यंजनों और औषधियों से 'षाड्वादि' रस बनते हैं उसी प्रकार विविध भावों से संयुक्त होकर स्थायी भाव भी 'रस' रूप को प्राप्त होते हैं। काव्य, नाटक आदि को देखने या पढ़ते समय प्रेक्षक के चित्त में वासना रूप में स्थित शोक आदि स्थायी भाव जागृत होकर उस चरम सीमा तक उदीप्त हो जाते हैं जहाँ प्रेक्षक व वीतविघ्न होकर अर्थात् व्यक्ति देश काल का अन्तर भूलकर, प्रस्तुत प्रसंग के साथ तन्मय हो जाने से आत्मविश्रान्तिमयी आनन्द चेतना में विभोर हो जाता है। यह आनन्द चेतना ही रस है।

आधुनिक संस्कृति साहित्य अपने रचना, शिल्प एवं भावबोध से अपनी उपस्थिति दर्ज करा रहा है। प्राचीन उदाहरणों के माध्यम से नवीन मूल्यों को स्थापित करने का स्वप्न आज के साहित्यसर्जक क्रे लिये खुली चुनौती है। क्योंकि इन्हीं रसों, स्थायी भावों एवं तैतीस संचारी भावों से नयी संवेदना के चित्र खींचना बहुत ही दुष्कर कार्य है। 'महाभारत' के किसी अंश मात्र के माध्यम से अपने भावों को व्यक्त करने की तो दीर्घकालिक परम्परा रही है किरातुर्जनीयम् और शिशुपाल वध के काल से ही यह शैली अपनायी जा रही है। ऐसी ही एक भावपूर्ण रचना है "शरशय्या"

**महामहोपाध्याय प्रो0 रेवाप्रसाद द्विवेदी** के इस काव्य 'शरशय्या' में महाभारत के भीष्म की उस अवस्था का वर्णन है जब वह शरशय्या पर पड़े हुए आत्म–चिन्तन कर रहे हैं। आरम्भ से ही पाठक जान लेता है कि वस्तुतः यह रचनाकार का चिन्तन है जो भीष्म के माध्यम से प्रकट हुआ है। कौरव और पाण्डव दोनों के आदरणीय, त्यागमय जीवन की साकार मूर्ति भीष्म को कुरुक्षेत्र के मैदान में विवश होकर कौरव पक्ष की ओर से लड़ना पड़ा था। मानवता के पक्षधर हर व्यक्ति विशेषकर साहित्यकार के मन में यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि समय–समय पर 'सत्य' और न्याय का साथ न देने की पीड़ा निश्चित रूप से भीष्म को व्याकुल करती रही होगी। इसके साथ ही यह प्रश्न भी उठता है कि क्यों महान् त्यागी और पराक्रमी मनुष्य भी अन्याय का साथ देने के लिए विवश होता है।

मानव समाज में अत्याचार और शोषण भीष्म के काल से पूर्व भी हुए थे और उसके पश्चात् भी उनका क्रम रूका नहीं है। आज भी न केवल हमारे समाज में यह उपस्थित है अपितु विकराल रूप में यह मानवता का विनाश कर रहा है। इसके भीषण रूप को देखकर भी जो क्षमतावान् तटस्थ रहते हैं अथवा अत्याचारी के पक्ष में खड़े हो जाते हैं वे भीष्म के समान ही आत्म–पीड़ा का सामना करते हैं।

कवि ने यहाँ 'शरशय्या' के माध्यम से संशयरहित कर्म का संदेश अत्यन्त प्रभावमय शैली में पाठकों तक प्रेषित किया है। वस्तुतः 'शरशय्या' युगानुरूप एक ऐसी सफल काव्य कृति है जिसमें प्रौढ़ काव्यकला दिखाई देती है। इसमें ह्रदय की वेदना है। दार्शनिक विचारों की अभिव्यक्ति है। जहाँ उन्होंने साहित्य यानी कवित्व और परमार्थ तत्त्व को साहित्य माना है।

आपने उपमा, रूपक, अनुप्रास आदि अलंकारों का प्रयोग किया है। 'शरशय्या' में विषयगाम्भीर्य के साथ–साथ छंद और लय का परिनिष्ठित रूप दिखाई देता है। शिल्प की दृष्टि से भी यह काव्य उत्तम है। वस्तुतः कविवर द्विवेदी जी यह एक क्रान्तिकारी चेतना कही जा सकती है, क्योंकि इसमें अभिव्यक्ति की नवीनता है, कृतित्व में अस्वादन है परन्तु पुनर्चवर्णा नहीं है।

## 73. कवि धनदराजविरचित शृङ्गारशतक में नायिका सौन्दर्य निरूपण

डॉ0 नीलम रानी श्रीवास्तव
एसोसिएट प्रोफेसर.,संस्कृत विभाग, ए0पी0सेन मेमोरियल गर्ल्स पी0जी0 कॉलेज, चारबाग, लखनऊ
drneelamranisrivastava@gmail.com

कवि धनदराज ने 1434ई0 में तीन शतकों की रचना की– शृङ्गारशतक, नीतिशतक, वैराग्यशतक। इनके शतकों का आदर्श भर्तृहरि के शतकत्रय हैं। इनका प्रकाशन काव्यमाला के 13वें गुच्छक में हुआ है। धनदराज ने अपना परिचय शृङ्गारशतक में देते हुए लिखा है:–

मेरुर्मानितया धनैर्धनपतिर्वाचा च वाचस्पति–
र्भोगेनापि पुरन्दरः शुचितया दानेन चिन्तामणिः।
गाम्भीर्येण महोदधिः करुणया कोऽपह तीर्थङ्करः
श्रीमालो धनदः कृती वितनुते शृङ्गारपूर्वं शतम्।।2।। (शृङ्गारशतक)

धनदराज जैन थे। उनकी निवासभूमि दुर्गामण्डप थी। वे आलमशाह के मन्त्री देहल के पुत्र थे। उनकी माता का नाम गङ्गा था। उन्होंने 'नीतिशतक' के प्रथम श्लोक में इस प्रकार अपना परिचय दिया है:–

जिनवरपदपूजादत्तचितः सुवित्तः
खरतरमुनिशिक्षाधीत विश्वोपकारः।
स जंयति धनराजो देहलस्यैकवीरो
नयधनदमितीदं यस्य नाम्ना चकास्ति।। नीतिशतक 1

धनदराज ने शृङ्गारशतक में नायिकाओं के सहज स्वाभाविक गुणों का ही प्रधानता दी है। राजानक रुय्यक द्वारा 'सह्रदयह्रदयलीला' में वर्णित स्त्रियों के सहज गुणों, वर्ण, प्रभा, राग, आभिजात्य, विलासिता, लावण्य, लक्षण, छाया और सौभाग्य को ही वे सौन्दर्य मानते हैं। भरतमुनि ने 'नाट्यशास्त्र' में सुन्दरियों के जिन रसाश्रय अलङ्कारों की चर्चा की है, उनमें तीन शारीरिक या अङ्गज हैं– भाव, हाव, हेला। सात अयत्नज हैं– बिना किसी यत्न के विधाता की ओर से प्राप्त होते हैं– शोभा, कान्ति, दीप्ति, माधुर्य, धैर्य, प्रगल्भता और औदार्य। शास्त्रों में बताया गया है कि समस्त अवस्थाओं में चेष्टाओं की रमणीयता ही माधुर्य है। शोभा का अनुप्राणक धर्म यौवन माना गया है। धनदराज के शतकत्रय से एक उदाहरण द्रष्टव्य है–

वक्षो वीक्षितमादरेण सहसा स्पृष्टो वलिप्रकम–
श्चेतश्चिन्तितमुत्सुकं जघनयोरापीनता तर्किता।
तन्व्या लोचन लोलतापि कलिता प्राप्तेऽचिराद्यौवने
मुक्तोरः स्थलमावृतं सुवदनाकण्ठे स्थितं लज्जया।। शृङ्गारशतक 6

उस नायिका ने अपने वक्ष को आदर से देखा, सहसा त्रिवली का स्पर्श किया, जङ्घाओं की मांसलता के विषय में विचार करती हुई वह चित्त में चिन्तित और उत्कण्ठित थी, सद्यःप्राप्त यौवना उस तन्वी के नेत्र चञ्चल हो उठे और तभी वस्त्र उड़ जाने के कारण अनावृत वक्ष वाली वह सुन्दरी आकण्ठ लज्जा में डूब गई। प्रस्तुत श्लोक में कवि ने सद्यःप्राप्त यौवना नायिका के यौवनजनित अङ्ग सौष्ठव और विपुलीभाव को अभिव्यक्त किया है। प्रस्तुत शोधपत्र में नायिकाओं के स्वाभाविक गुणों के परिप्रेक्ष्य में ही धनदराज के 'शृङ्गारशतक' में वर्णित नायिकाओं के सौन्दर्य निरूपण का विवेचन किया गया है।

## 74. नाट्यशास्त्र में संगीत का स्थान

डॉ. मधुमिता भट्टाचार्य उपाध्याय
असिस्टैंट प्रोफेसर, गायन संगीत विभाग, आर्य महिला पी.जी.कॉलेज, चेतगंज, वाराणसी

नाट्यशास्त्र के निर्माता के रूप में आचार्य भरतमुनि का नाम विश्वसाहित्य में अमर हो चुका है। उनका यह महान् ग्रन्थ पांचवें वेद के रूप में विश्रुत है। नाट्यशास्त्र के कतिपय स्थलों से यह ज्ञात होता है कि नाट्य की परम्परा भरत को पितामह ब्रह्मा से प्राप्त हुयी। कला के क्षेत्र में इस ग्रन्थ का व्यापक प्रभाव रहा है। नाट्यशास्त्र की रचना आचार्य भरतमुनि ने तीसरी शताब्दी में की थी।

आचार्य भरतमुनि की दृष्टि में नाट्य प्रयोग की सिद्धी के लिये गीत वाद्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। नाट्य प्रयोग के प्रथम चरण पूर्वरंग का मंगलारम्भ, गीत एवं नृत्य से ही होता है। पूर्वरंग के विविध अंगों के अन्तर्गत गायक व वादकों को अपने वाद्यों के निर्धारित स्थान पर बैठने की व्यवस्था की है, जिसे उन्होंने प्रत्याहार शब्द से सम्बोधित किया है। नाट्यप्रयोग मध्य गीत व वाद्यों के प्रयोग का विधान है।

नाट्यशास्त्र ग्रन्थ में छत्तीस अध्याय हैं जिनमें से अधिकतर नाट्य सम्बन्धित अध्याय हैं किन्तु संगीत से सम्बन्ध रखने वाले चतुर्थाध्याय में नृत्य, छठें और सातवें अध्यायों में भाव व रस, तेरहवें अध्याय में रस एवं भाव की गति, अट्ठाइसवें अध्याय में बारह भेद, स्वर, श्रुति, ताल, ग्राम मूर्च्छना, जाति तथा इनके लक्षण, उन्तीसवें अध्याय में जाति और रस, अलंकार, धातु तथा वीणा के विभिन्न प्रकार, तीसवें अध्याय में सुषिर प्रकार के वाद्य, इकत्तीसवें अध्याय में लय और ताल, बत्तीसवें अध्याय में ध्रुवाभेद, गान प्रकार तथा गायक के गुण व दोष, तैंतीसवें अध्याय में वादन, वाद्य, वादक के लक्षण तथा अठारह जातियों का विवेचनात्मक परिचय दिया गया है।

भरत का नाट्यशास्त्र भारतीय साहित्य तथा संगीत का बृह्द् कोष है। नाट्य के अन्तर्भूत होने वाले विषयों का परिगणन भरत ने निम्न श्लोक में स्पष्ट किया है–

रसा भावा ह्यभिनया धर्मी वृत्तिः प्रवृत्तयः
सिद्धिः स्वरास्तथातोद्यं गानं रंगश्च संग्रहः।।[2]

अर्थात् नाट्यसंग्रह में रस, भाव, अभिनय, धर्मी, वृत्ति, प्रवृत्ति, सिद्धि, स्वर, आतोद्य, गान तथा रंग विषयक ज्ञान का समावेश है। भरतमुनि ने नाट्य के लिये जो उपयुक्त संगीत था उस पर विस्तारपूर्वक विचार किया है और संगीत के मूलभूत सिद्धान्तों पर भी प्रकाश डाला है।

## 75. संस्कृतसाहित्य में भारतीय कला

डॉ0 हेमवती नन्दन पनेरु
असिस्टेंट प्रोफेसर(संविदा), संस्कृत विभाग, कुमाऊँ विश्वविद्यालय नैनीताल (उत्तराखण्ड)
paneru1983hem@gmail.com 07409119024

वेद को कला का आदि स्रोत कहा जाता है जिसमें समस्त मानवीय ज्ञान, विज्ञान तथा कलाओं का निरूपण प्राप्त होता है। कला का सामान्य अर्थ **'कलयति मनांसि या सा कला'** अर्थात् जो मन और चित्त को प्रसन्न करे तथा जो अपने भावों को रेखा, रंग, ध्वनि या शब्द के द्वारा दर्शन या श्रोता को सत्यता का भाव उत्पन्न करा दे वही कला है। कला मानव के आत्माभिव्यक्ति का दूसरा रूप है वह मानव को प्रत्येक मार्ग पर चलने के लिए प्रेरित करती है। कला के द्वारा काव्यसाहित्यकार समाज में व्याप्त व्यग्रता, अनुताप, असंतोष, वेदना, अभाव आदि संवेगों को सर्वप्रथम ग्रहण करता है फिर उन्हें अपने मनरूपी जगत् में ग्रथित कर अपनी अनुभूति का एक बिम्ब तैयार कर जब उसकी अभिव्यक्ति अपने इच्छित माध्यम से करता है वही कला का स्वरूप समाज में प्रतिबिम्बित हो जाती है।

संस्कृत काव्यसाहित्य में मानव जीवन की अनेक कलाऐं बतायी गयी हैं जिसके द्वारा मानव हमेशा आनन्द की प्राप्ति करता है। इसलिए कहा भी गया है– **'रसो वै सः; रसं ह्येवायं लब्ध्वा आनन्दी भवति'।** भारतीयकला वह कला है जो मानव के जीवन में शालीनता का संवर्धन, आत्मचिन्तन का उत्थान, आध्यात्मिक ज्ञान, नैतिक शिक्षा, सृजन कार्यों में निपुणता, कल्पना शक्ति में विकासता, अनुभवों की विविधता, नवीन कार्य की उपलब्धता और चिंतनशीलता के साथ अपनी संस्कृति का भी ज्ञान कराती है। यह कला मानव को भौतिक सुख साधनों से विरत रखते हुए उसके मस्तिष्क में नवीन कला के आकार का सृजन करती है जिससे वह सांसारिक जीवन से हट के कला सृजन के दायित्व का निर्वहन करते हुए अलौकिक जीवन और आनन्द की प्राप्ति करने लगता है। भारतीयकला संसार में दुखी, पीड़ित, असहाय मानव को सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करने का मार्ग प्रशस्त करती है। आचार्य भर्तृहरि ने कला से रहित मानव को पशुवत् बताया है।

निष्कर्षतः भारतीयकला का उद्देश्य मानव को सद्संस्कारों से सुसज्जित करना, उसके आध्यात्मिक चेतना का विस्तार करना, ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक परम्परा की प्रधानता को बताते हुए ब्रह्मतत्त्व की प्राप्ति का सुगम

मार्ग प्रशस्त कराना है। अतः संस्कृत काव्यसाहित्य में भारतीयकला मानव को धर्मादि पुरूषार्थों के साथ सदा सर्वे भवन्तु सुखिनः का ज्ञान कराकर सर्वदा आनन्दपूर्वक रहने की कला प्रदान करती है।

## 76. अभिराजीय "लघुकथाओं" में अनुस्यूत कला एवं सौन्दर्य का परिपाक

डॉ. श्रीमती माला पयासी
सहा. प्राध्या. संस्कृत शास. कला एवं वाणिज्य महाविद्यालय, ब्यौहारी

त्रिवेणी कवि अभिराज राजेन्द्र मिश्र रचित 'इक्षुगन्धा' एवं 'राङ्गडा' नामक लघुकथासंग्रह संस्कृत काव्य जगत् को बीसवीं शताब्दी का अनुपम उपहार है । यथार्थ और आदर्श के समानान्तर धरातल पर ऐतिहासिक एवं सामाजिक पृष्ठभूमि को उकेरने वाली कथाएँ समकालीन संस्कृति एवं जन रुचियों को अपने आप में उसी प्रकार समेटे हुए है जिस प्रकार कालिदास बाणभट्ट आदि की रचनाएँ ।

शब्दकोशीय दृष्टि से कला शब्द के अनेकों अर्थ हैं किन्तु यहाँ पर कला शिल्प के पर्याय रूप में ही अभीष्ट है । परम्परा से प्राप्त अर्थों में शिल्प कोई कर्म अथवा क्रिया है । वैदिक निघण्टु कोश में शिल्प को कर्म के अर्थ में ही गणनीय है (निघण्टु – 02/01) अतः कुशलता के साथ किया गया ऐसा कर्म जो जनसामान्य में विस्मय की सृष्टि करता हुआ आनंद से अभिभूत कर दे वही कला है । उपनिषदों के अनुसार आनंद ही सृष्टि का अर्थात सृजन रुपी कर्म का मूल कारण है ।

नानाविध कलाएँ काव्य में भाव एवं अलङ्करों के सौन्दर्य को परिपक्व बनाती है । यह कलात्मक सौन्दर्य उभयनिष्ठ है । तभी तो आचार्य राजशेखर कहते हैं कि काव्यपाक का समुचित निर्णय सहृदय समालोचकों की आलोचना द्वारा ही संभव है– **"पाकोऽभिधाविषयस्तत्सहृदयप्रसिद्धि एव व्यवहाराङ्गसौ इति यायावरीयः (काव्यमीमांसा अध्याय–05)**

साथ ही यह तो निश्चित ही है कि काव्य और कला का सम्बन्ध चिरन्तन है । जहाँ काव्य कलाओं को शब्दात्मक अभिधान देता है वहीं कलाएँ सौन्दर्य से परिपूर्ण सत्य को कल्याणमय स्वरुप प्रदान करती हैं। साहित्य यदि लोक से अनुप्राणित है तो साहित्य लोक का दर्पण भी है । अभिराजीय लघुकथाओं में अनुस्यूत कलाएँ समकालीन भारतीय सामाजिक जीवन, सभ्यता, संस्कृति, धर्म–दर्शन एवं जनरुचियों को स्पष्ट करती है जैसे – अवसर के अनुरूप वेश–भूषा धारण करना भी एक कला है, जो नेपथ्य विधान के अन्तर्गत आती है। जहाँ दसवीं शताब्दी की इतिहास प्रसिद्ध कथा ताम्बूल करंक वाहिनी का पात्र शरीर के ऊर्ध्व भाग पर उत्तरीय धारण करता है – **'सोद्वेगं दुर्मनायमान इव राजकविरूत्तरीयं स्कन्धोपरिं निधाय द्वारं निकषाऽऽजगाम।'**'वहीं इक्षुगंधा का नायक टाई पहने हुए है– **"तिर्यग्भूतां टाइग्रन्थिं स्वकराभ्यामेव समरेखाञ्चकार" (इक्षुगन्धा)**

वर्तमान युग में सर्वातिप्रिय पेय पदार्थ यदि कुछ है तो वह चाय है। इस पेय पदार्थ का तापमान, स्वाद व निर्माण कैसा हो और इसे कैसे प्रस्तुत किया जाये –

**"चायपेयं सर्वथा शीतलं जातम् – त्वदर्थं मया पुनरपि समादिष्टमानेतुम् ।" (सुखशयित)**

**"दुर्मनायिता ते जननी ! निश्चप्रचमिदानीं चायपानके समधिकशर्करां मेलयिष्यति शर्कराभ्रान्त्या लवणं वा !" (जिजीविषा)**

इन सूक्ष्मकलाओं के सन्दर्भ 'जिजीविषा एवं "सुखशयितप्रच्छिका" में मिलते हैं । चञ्चा कहानी का पात्र गायनकला पर रीझते दर्शाया गया है– **"तस्यामेव यात्रांयां मम गायनं श्रुत्वा,प्रथमवारमसौ मम परिचयं पृष्टवान् ।" (चञ्चा)** । उपर्युक्त अभिराजीय कथासंग्रहों में निदर्शित कला तथा सौन्दर्य के तत्त्वों का विश्लेषण प्रस्तुत शोधपत्र में समाहित है ।

## 77. वैष्णव प्रस्थान में भारतीय कला और सौदंर्य के तत्व

मोनिका गुप्ता
प्रवक्ता इतिहास विभाग, डी0 बी0 एस0 पी0 जी0 कालेज, कानपुर

किसी देश की संस्कृति का सम्यक् ज्ञान वहाँ की कलाओं से होता है, कला की प्रतिष्ठा से आत्मचैतन्य एवं आत्मगौरव की प्राप्ति होती है। भारतीय जीवन दर्शन में सांख्य के जीवनमुक्त भाव को वरीयता दी गई है। सत्य, शिव और सौन्दर्य के भाव को समन्वित कर भारतीय जीवन में आत्मसात् किया है। कला का उद्गम सौन्दर्य की मूलभूत प्रेरणा से हुआ है। भारतीय कला में कल्पना के द्वारा मनुष्य में नवचैतन्य का जन्म होता है।

भारतीय संस्कृति में धर्म प्रमुख स्थान रखता है। जो मानव जीवन के कर्मों का संचालन कर उसे मोक्ष की प्राप्ति कर पाने में सहायक है। वैदिक युग में प्रकृति देवों की पूजा में रुद्र तथा विष्णु–पूजा का उल्लेख मिलता है, विष्णु को यज्ञ के देवता के रूप में पहचान मिली। ऐतरय ब्राह्मण (1/1) में समस्त देवताओं में विष्णु श्रेष्ठतम माने गये हैं। **"विष्णुः परमः तदन्तरेण सर्वा अन्या देवताः"** वैदिक मनीषियों ने सर्वप्रथम कला में जिस प्रतीक का प्रयोग किया वह प्रस्तर की अण्डाकार शालिग्राम की बटिया थी। इसे वृक्षों के नीचे रख कर पूजा की

जाती थी जो वर्तमान में भी विद्यमान है, प्रस्तर–प्रतीक ब्रह्माण्ड के अण्डे के रूप में सबसे पहले जीवात्मा का द्योतक है।

चौथी शती में गुप्त सम्राटों ने शिलालेखों में स्वयं को 'परम भागवत' कहा है गुप्त सम्राटों ने वैष्णव धर्म के प्रचार के लिए अनेक मंदिरों, स्तम्भों, गृहाओं, मूर्तियाँ बनवाईं साथ ही अपनी मुद्राओं में वैष्णव प्रतीकों को भी स्थान दिया। भारतीय कला में सौदर्य की भावना को प्रदर्शित करने के लिए कमल, आम्र, कदम्ब, आदि पुष्प एवं विभिन्न प्रकार की लतायें, पशु–पक्षी, जल–जन्तु के साथ–साथ अनेक देवी–देवताओं, यक्ष, यक्षणियों, नागों, अप्सराओं को भी अलंकरणों के रूप में चुना गया। भारतीय कला में सभी धर्मों और सम्प्रदायों की विशेषतायें भी द्रष्टव्य है : लेकिन उनके मूलरूप में एक ही विचारधारा व्याप्त है जिसे भारतीय आध्यात्मिक सौदर्य के नाम से अभिहित किया जा सकता है।

## 78. रामायण के अयोध्याकाण्ड में उल्लिखित कलाओं का तुलनात्मक परिशीलन

डा. (श्रीमती) मीना शुक्ला,
उपाचार्या, संस्कृत विभाग. राँची विश्वविद्यालय, राँची

महर्षि वाल्मीकि ने यद्यपि स्थान-स्थान पर कलाओं तथा कलाकारों का प्रसंगतया उल्लेख किया है, किन्तु उन्होंने अयोध्याकाण्ड के 80 वें तथा 83 वें सर्गों में एक साथ विविध कलाओं तथा कलाकारों को उल्लिखित किया है। कला शब्द के लिए संस्कृत साहित्य में शिल्प शब्द भी पर्याय के रूप में अनेकत्र आया हुआ है और इसी लिए अमरकोशकार दोनों को पर्यायवाची मानते हैं। वैदिक साहित्य में प्रायः शिल्प शब्द का ही प्रयोग मिलता है, तो कौटिल्य और कालिदास भी शिल्प शब्द को स्वीकार करते दृष्टिगत होते हैं। वात्स्यायन ने कला शब्द का व्यवहार किया है तो शुक्रनीति में कला के अभिज्ञ को ही शिल्पी कहा गया है।

अयोध्याकाण्ड में सूत्रकर्मविशारद, खनक, यन्त्रक, कर्मान्तिक, स्थपति, वृक्षतक्षक, सूपकार, सुधाकार, वंशकृत्, चर्मकृत्, मणिकार, कुम्भकार, सूत्रकर्मविशेषज्ञ, शस्त्रोपजीवी, मायूरक, क्राकचिक, वेधक, रोचक, दन्तकार, गन्धोपजीवी, सुवर्णकार, कम्बलकार, स्नापक, वैद्य, धूपक, शौण्डिक, रजक, तुन्नवाय, शैलूष तथा कैवर्त आदि शिल्पकारों अथवा कलाकारों का निर्देश है।

यजुर्वेद से लेकर अर्थशास्त्र, कामसूत्र, ललितविस्तर, शुक्रनीति, प्रबन्धकोश, कादम्बरी और कलाविलास आदि काव्यों में भिन्न-भिन्न प्रकार के शतशः शिल्पकारों का उल्लेख प्राप्त होता है और सब में शिल्प तथा उसकी संख्या के विषय में भिन्नता विद्यमान है। रामायण में ही जिन कलाओं का उल्लेख है उनमें से यजुर्वेद में कर्मार, तक्षा, चर्मकार, मणिकार, कुलाल, हिरण्यकार, वासपल्पूली आदि का उल्लेख है। इसी तरह कामसूत्र में यन्त्रमातृका, तक्षणकला, विचित्रशाकयूषभक्ष्यविकारक्रिया, पट्टिकावानवेत्रविकल्प, मणिभूमिकाकर्म, आलेख्य, गन्धयुक्ति, भूषणयोजन, सूचीवानकर्म आदि जो उल्लिखित हैं उनका सामञ्जस्य रामायण में प्राप्त होने वाली कुछ कलाओं के साथ किया जा सकता है। इसी तरह शुक्रनीति में वर्णित सूत्रादिरज्जुकरणविज्ञान, लोहाभिसारशस्त्रास्त्रकृतिज्ञान, हीनाद्रिससंयोगान्नादिसम्पाचन, मृत्तिकाकाष्ठपाषाणधातुभाण्डादिसत्क्रिया, स्वर्णाद्यलंकारकृति, तिलमांसादिस्नेहनिष्कासनकृति, मकरन्दासवादि मद्यादिकृति, वस्त्रसंमार्जन आदि की तुलना रामायण में वर्णित कुछ कलाओं के साथ सम्भव है। कादम्बरी में यन्त्रप्रयोग, दारुकर्म, यन्त्रच्छेद्य, चित्रकर्म, दन्तव्यापार और गन्धशास्त्र का समन्वय रामायण की कुछ कलाओं के साथ विचारणीय है। प्रस्तुत शोधालेख में रामायण के अयोध्याकाण्ड में उल्लिखित उपर्युक्त कलाओं का तुलनात्मक परिशीलन प्रस्तावित है।

## 79. रूपगोस्वामी और सौन्दर्य के तत्त्व

डॉ. नौनिहाल गौतम,
सहायक–प्राध्यापक, संस्कृतविभाग, डॉ. हरीसिंह गौर विश्वविद्यालय, सागर (म.प्र.)
dr.naunihal@gmail.com, 09826151335

वृन्दावन के षट् गोस्वामियों में श्रीरूपगोस्वामी (1491–1591ई.) अपनी भक्ति और विद्वत्ता के लिए अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। असीम वैभव से वैराग्य और चैतन्य महाप्रभु से साक्षात्कार ने इन्हें भक्त कवि रूपगोस्वामी बना दिया। इन्होंने चैतन्य महाप्रभु के भक्ति सिद्धान्त को शास्त्रीय रूप दिया। ये कृष्ण के अनन्य भक्त थे। कृष्ण का स्वरूप सर्व सौन्दर्य संग्रह है– स्निग्धप्रावृड्घनश्यामं सर्वसौन्दर्यसङ्ग्रहम्।।(श्रीमदभागवत 4/24/ 44–45)

श्रीकृष्ण के इस सौन्दर्य पर मुग्ध रूपगोस्वामी ने अपनी कृतियों में श्रीकृष्ण के चरित पर अपनी लेखनी चलायी। इन्होंने सौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य में रूप, लावण्य, शोभा, लक्ष्मी, श्री, रुचि, मञ्जुल, सुषमा, मधुरिमा, दीप्ति, माधुरी, मनोहर आदि शब्दों का प्रयोग किया है।

सौन्दर्य –रूपगोस्वामी अंगों के यथोचित सन्निवेश को सौन्दर्य मानते हैं। तद्यथा– भवेत्सौन्दर्यमङ्गानां सन्निवेशो यथोचितम् (भक्तिरसामृतसिन्धु, पृ. 189) इसका सम्यग् निदर्शन ललितमाधव (9/9) में द्रष्टव्य है।

**सौष्ठव**– रूपगोस्वामी सौष्ठव को सौन्दर्य में महत्त्वपूर्ण स्थान देते हैं। अंग प्रत्यंग के यथोचित सन्निवेश के साथ–साथ सौष्ठव होने पर सौन्दर्य फलित होता है। तद्यथा– **अङ्गप्रत्यङ्गकानां यः सन्निवेशो यथोचितम्। सुश्लिष्टसन्धिबन्धः स्यात् सौन्दर्यमितीर्यते।।** (उज्ज्वलनीलमणि, पृ. 274) इसका निदर्शन विदग्धमाधवम् (2/26 के पश्चात् कृष्ण के संवाद) में द्रष्टव्य है।

**रूप**– शोभा के लिए धारण किये गये स्वयं अलंकार ही जिसकी शोभा से विभूषित हो उठें, वह रूप है। इसका सुन्दर निदर्शन विदग्धमाधवम् (7/47) में द्रष्टव्य है।

**लावण्य** – जिस प्रकार मोती में से तरल छाया उद्भासित होती है उसी प्रकार अंगों के बीच जो छाया द्योतित होती है, उसे लावण्य कहते हैं। (उज्ज्वलनीलमणि, पृ. 273)

साहित्य और कला के मर्मज्ञ इस भक्त कवि के शास्त्रीय ग्रन्थों में सौन्दर्य के तत्त्वों के शास्त्रीय लक्षण हैं, जबकि काव्य ग्रन्थों में उनका प्रायोगिक निदर्शन मिलता है। इनकी प्रस्तुति शोधपत्र में अभीष्ट है।

## 80. अभिज्ञानशाकुन्तलम् में सांस्कृतिक सौंदर्यबोध

डॉ0 मीनाक्षी पाण्डेय
द्रोणाचार्य राजकीय महाविद्यालय, गुड़गॉव

महाकवि कालिदास ने अभिज्ञानशाकुन्तलम् का प्रारम्भ सांस्कृतिक परम्परा के अनुरूप प्रस्तुत किया है। शास्त्रों के अनुसार कोई भी कार्य बिना मंगल कार्य के आरम्भ नहीं किया जा सकता अतएव इसमें भगवान् विश्वनाथ की गुणात्मक स्तुति की गयी है यथा–

**या सृष्टिः स्रष्टुराद्या, वहति विधिहुतं या हविर्या या च होत्री**
**ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम्।**
**यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः**
**प्रत्यक्षाभिः प्रपन्नांस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः।।**

कवि ने शकुन्तला को एक पूर्ण आदर्श स्त्री बनने की शिक्षा दी है। वन में रहते हुए भी शकुन्तला ने गृहस्थ जीवन की सभी उपयोगी बातें सीखी थी। तभी तो महर्षि कण्व ने उसे अतिथि–सत्कार का काम सौंपा था। जब आश्रम में राजा प्रवेश करते हैं तब अनसूया कहती है कि– **हला शकुन्तले! गच्छोटजम् फलमिश्रमर्धमुपहर। इदं पादोदकं भविष्यति।** इसी प्रकार की सांस्कृतिक चेतना इस उद्धरण में भी है– **प्रतिबध्नाति हि श्रेयः पूज्यपूजाव्यतिक्रमः, आज्ञागुरूणां ह्यविचारणीया। शकुन्तले! उचितं न पर्युपासनमतिथीनाम्।'**

कालिदास के नायक दुष्यंत भी सदा सांस्कृतिक सद्भाव हेतु सचेष्ट रहते हैं– **'प्रजाः प्रजाः स्वा इव तंत्रयित्वा।** 'राजा दुष्यंत जब आश्रम में प्रवेश करते हैं तब सारथी को निर्देश देते हैं– **'विनीतवेषेण प्रवेष्टव्यानि तपोवनानि नाम।'**

कवि का सांस्कृतिक गौरव तब देखने को मिलता है जब विदा होते समय शकुन्तला महर्षि कण्व से कहती है– क्या प्रियंवदा आदि सखियाँ यहीं से लौट जाएंगी तब महर्षि कहते हैं– **'वत्से! इमे अपि प्रदेये न युक्तमनयोस्तत्र गन्तुम्। त्वया सह गौतमी यास्यति।**

'शाकुन्तलम्' में सांस्कृतिक उदात्तता का प्राचुर्य है। सातवें अंक में दिव्यलोक के ऋषि मारीच की अवधारणा भी सांस्कृतिक सौहार्द को दर्शाता है। उनके आश्रम में पहुँचकर शकुन्तला को परम शान्ति मिलती है। महर्षि ने शकुन्तला के पुत्र भरत के सभी जातकर्मादि संस्कार किये और उसे अप्रतिरथ होने का आशीर्वाद दिया। शकुन्तला के औदार्य की पराकाष्ठा तब दृष्टिगत होती है जब सप्तम अंक में राजा के पुनर्दर्शन पर वह प्रत्यख्यान के लिए उन पर क्रोध नहीं करती, अपितु राजा के क्षमायाचना करने पर केवल इतना ही कहती है– **उत्तिष्ठतु आर्यपुत्र! नूनं सुचरितप्रतिबन्धकं पुराकृतं तेषु दिवसेषुपरिणाम सुखमासीद्येनसानुक्रोशोऽप्यार्यपुत्रो मयि विरसः संवृत्तः।** तत्पश्चात् राजा कहते हैं– **शकुन्तले अवलम्ब्यतां पुत्र! त्वां पुरस्कृत्य भगवन्तं द्रष्टुमिच्छामि।** शकुन्तला कहती है– **जिह्वेमि आर्यपुत्रेण सह गुरुसमीपे गन्तुम्।** निष्कर्षतः महाकवि कालिदास की रचना में सर्वांगीण सांस्कृतिक सरोकार है। महर्षि मारीच की शुभाशंसा में यह पूर्णतया परिलक्षित भी होती है–

**दिष्ट्या शकुन्ताला साध्वी सदपत्यमिदं भवान्।**
**श्रद्धा वित्तं विधिश्चेति त्रितयं तत् समागतम्।।**

अभिज्ञानशाकुन्तलम् नाटक में कला एवं सांस्कृतिक सौन्दर्यबोध के प्रतीक परिगत शक्ति अर्थात शिव–पार्वती को समर्पित इस भरत–वाक्य में ही कवि की समस्त सांस्कृतिकता समाहित है। यथा–

**प्रवर्ततां प्रकृतिहिताय पार्थिवः**
**सरस्वती श्रुतिमहती महीयताम्।**
**ममापि च क्षपयतु नीललोहितः**
**पुनर्भवं परिगतशक्तिरात्मभूः।।**

## 81. काव्यसौन्दर्य का आधार औचित्य

डॉ0 निरुपमा त्रिपाठी,
प्रवक्ता (संस्कृत), कानपुर विद्या मन्दिर महिला(पी0जी0) महाविद्यालय, स्वरूपनगर, कानपुर

सौन्दर्य की सत्ता और सार्थकता की अनुभूति में ही है। यह सामान्य धारणा है कि काव्य शब्दार्थ के माध्यम से सौन्दर्य की अभिव्यक्ति है, जिसकी अनुभूति रस में होती है। इस रस में आस्वाद रूप चैतन्य तभी तक बना रहता है जब तक उसमें औचित्य रहता है। आनन्दवर्धन एवं अभिनवगुप्त ने विस्तार से रस के औचित्य की व्याख्या की है। इनके अनुसार विभावादिका औचित्य ही रसवक्ता का प्रयोजक है। क्योंकि औचित्य के बिना कवि की रसवक्ता सम्भव नहीं है। संस्कृत काव्यपरम्परा के आदि आचार्य भरतमुनि से लेकर पण्डितराज जगन्नाथ तक सभी ने किसी न किसी रूप में काव्य में औचित्य की स्थिति को स्वीकार किया है। किन्तु क्षेमेन्द्र ने तो इसे काव्य की आत्मा कहा है। अपने ग्रन्थ औचित्य विचार चर्चा में इन्होंने काव्यौचित्य के सत्ता इस स्थान गिनाए हैं। जो काव्यशरीर के मर्म तदृश हैं। इनमें अनौचित्य होने से काव्यशरीर निर्जीव प्रतीत होता है। प्राचीन किसी भी काव्यशास्त्रीय आचार्य ने क्षेमेन्द्र के औचित्य–सम्बन्धी काव्यात्मवाद का खण्डन नहीं किया है। आधुनिक काव्यशास्त्री अभिराजेन्द्रमिश्र ने अलङ्कार, रीति और वक्रोक्ति के समान औचित्य को भी काव्य की आत्मा मानने का खण्डन किया है। क्योंकि यह स्थूल शब्द और अर्थ का धर्म है। औचित्य काव्य में रस का साक्षीमात्र है। उसकी स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। किन्तु आचार्य क्षेमेन्द्र के औचित्य–सिद्धान्त का गहन अवलोकन करें तो स्पष्ट होता है कि उनकी भावना काव्य में रसात्मकता को अस्वीकार कर उसके स्थान पर औचित्य को स्थापित करने में नहीं अपितु उनका मन्तव्य काव्य में जीवित भूततत्त्व रस की स्थिति औचित्य के विना सम्भव न मानने में है। काव्यसौन्दर्य का भावपक्ष औचित्य के विना स्थिर ही नहीं हो सकता। अतः काव्यसौन्दर्य के मूलतत्त्व के रूप में औचित्य की स्थिति निर्विवाद है। इसी कारण इसके खण्डन का विशेष अवसर उपस्थित नहीं हो सका।

## 82. प्रत्यभिज्ञादर्शन में प्रतिपादित सौन्दर्य–दृष्टि

डॉ॰ परमानन्द
असिस्टेंट प्रोफेसर, सुरजनदेवी अनुसुइया देवी डिग्री कॉलेज गंगागंज, लखनऊ

प्रणौमि तं विघ्नहरं सुरेशं ज्ञप्तिं च देवं गुरुपादुकां च।
विद्यानिधीन् कौलनरोत्तमादीन् गुरुँस्तथारब्धसमुद्योहम्।।(ई0 वि0, भास्करीभाग 1,पृष्ठ 2)

जीवन में बुद्धि और लघुता आदि के विद्यमान रहते हुए भी 'स एव अयम्' (यह वही है) इस प्रत्यभिज्ञा अथवा पहचान के बल से वर्णव्यक्ति, पुरुषव्यक्ति अथवा व्यक्ति–सामान्य का निर्देश भिन्न–भिन्न दार्शनिकों की परम्परा में पाया जाता है। वहाँ, प्रत्यभिज्ञा शब्द सामान्यतया पहचान के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। प्रस्तुत प्रसंग में 'आत्मज्ञान' ही प्रत्यभिज्ञा का विशेष अर्थ है। प्रति–प्रतीप अर्थात् ज्ञात होने पर भी मोहवश विस्मृत तत्त्व का, अभि–अभिमुख रूप से स्फुटतया जो ज्ञा–ज्ञान अर्थात् प्रकाश है उसे प्रत्यभिज्ञा के नाम से कहा जाता है। सत्य तो यह है कि स्वात्मावभास का पूर्व में अनुभव न हुआ तो ऐसा नहीं है क्योंकि वह अविच्छिन्न रूप से प्रकाशित रहने वाला तत्त्व है। शास्त्र, अनुमान एवं साधना द्वारा, वर्तमान में पूर्वानुभूत ईश्वरात्मक तत्त्व के अभिमुख होने पर प्रतिसन्धान के बल से 'वही ईश्वर मैं हूँ' इस प्रकार का जो ज्ञान उदित होता है उसे प्रत्यभिज्ञान कहते हैं। यह ज्ञान कला और सौन्दर्य की पृष्ठभूमि को भी तैयार करता है। सौन्दर्य–दृष्टि के प्रसंग में प्रत्यभिज्ञादर्शन का विशेष महत्व है। भारत की दार्शनिक और शास्त्रीय चिन्तन धारा के सन्दर्भ में आगमिक परम्परा में उपजा यह एक मात्र ऐसा सम्प्रदाय है, जो अपने वास्तविक अर्थों में सौन्दर्य–शास्त्र है और जो स्वयं अपना परिचायन आनन्दयोग या आनन्दपूजा के नाम से प्रस्तुत करता है। कलानुभव, कला प्रयोग और कला–प्रक्रिया का शायद ही कोई पक्ष इस दर्शन के तत्त्वोन्मेषी विचारकों से छूटा हो।

शैवाद्वैतवादी आचार्य सौन्दर्य को कला का पारिभाषिक वैलक्षण्य मानते हैं। चमत्कार, स्वादन, या रसना कहकर उस सौन्दर्य को जहाँ एक ओर संवेदन या चेतना की कोटि में रखा गया है, वहीं दूसरी ओर उसमें विषयावेश, उसका रूप कितना ही सूक्ष्म क्यों न हो, का होना सौन्दर्य का आधायक तत्त्व माना गया है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में प्रत्यभिज्ञादर्शन की संक्षिप्त पृष्ठभूमि, कला और सौन्दर्य का अर्थ, पारिभाषिक शब्दावली, सौन्दर्य के क्षेत्र, सौन्दर्य का महत्व; प्रत्यभिज्ञादर्शन में प्रयुक्त सौन्दर्य की रूपरेखा आदि विषयों का विवेचन किया जायेगा।

## 83. संस्कृत नाट्यसाहित्य में भरत, भारतीय नाट्य कला व सौन्दर्य

डा0 निष्ठा शर्मा
असिस्टेण्ट प्रोफेसर, संगीत गायन, महिलामहाविद्यालय (पी0जी0), कानपुर

वाङ्मय के जिन विभिन्न क्षेत्रों में नाट्यकला के बीज बिखरे हुए हैं, उनमें वेद और वैदिक साहित्य का प्रमुख स्थान है। पंचम नाट्यवेद के रूप में उसकी मान्यता का आधार भी उसकी यही लोकप्रियता रही है।

**आचार्य भरत व नाट्यशास्त्र –** आचार्य भरत के सम्बन्ध में सभी विद्वानों का एक मत से यह अभिमत है कि वे महान् प्रतिभाशाली और युग विधायक महापुरुष हुए। उनका नाट्यशास्त्र एक विश्वकोशात्मक रचना है, जिसमें अनेक शिल्पों, नानाविध कलाओं और विभिन्न विधाओं का एक साथ दिग्दर्शन हुआ है।

**न शक्यमस्य शास्त्रस्य गन्तुमन्तं कथच्चन।**
**कस्माद् बहुत्वाज्ज्ञानानां शिल्पानां वाप्यन्ततः ।। नाट्यशास्त्र 6/6–8**

इस प्रकार नाट्यशास्त्र अपनी विधा का महान एवं सर्वागींण ग्रन्थरत्न है तथा परवर्ती नाट्यशास्त्रीय ग्रन्थों का उपजीवी एवं केन्द्र बिन्दु भी।

**नाट्योत्पत्ति–चारों वेदों का उपजीव्य नाट्यवेद –** नाट्य उत्पत्ति विषयक अध्ययन से सर्वप्रथम यह ज्ञात होता है कि स्वयं प्रजापति ब्रह्मा ने चारों वेदों का मन्थन कर उनसे एक सर्वांगीण सर्वजन उपयोगी शास्त्र का निर्माण किया तथा पंचम नाट्यवेद नाम दिया।

**जग्राह पाठ्यमृगवेदात् सामभ्यो गीतिमेव च।**
**यजुर्वेदादभिनयान् रसानार्थवर्णादपि ।। नाट्यशास्त्र 1/16**

**नाट्यवेद में समस्त कलाओं और विधाओं का समावेश –** नाट्यवेद में धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष, चारों वर्गो का प्रतिपादन हुआ है। लोक में जितनी प्रवृत्तियाँ विद्यमान हैं उनके तृप्ति के साधन भी विद्यमान है। यह अनेक भावों से सम्पन्न तथा नानाविध अवस्थाओं से परिपूर्ण है।

**न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।**
**नासौ योगो न तत्कर्म नाट्येऽस्मिन्यन्न दृश्यते ।। नाट्यशास्त्र 1/116**

**साहित्य में नाट्यकला –** संस्कृत वाङ्मय का यदि अनुशीलन इस दृष्टि से किया जाये तो वैदिक काल से लेकर अब तक सभी युगों का प्रतिनिधि रचनाओं पर नाट्यकला की छाप अंकित है। साहित्य में इसके प्रभाव व प्रसार का क्षेत्र बहुत विस्तृत है। वैदिक युग, अष्टाध्यायी, रामायण और महाभारत में नाट्यकला सम्बन्धी व्यापक सामग्री प्राप्त होती है। इसके अतिरिक्त अर्थशास्त्र, महाभाष्य, कामसूत्र, पुराणों, रासलीला एवं छालिक्य में अनेक विध चर्चायें, प्रसंग दृष्टिगत होते हैं।

**अभिनय और नाट्य –** मानव जाति की सभ्यता और संस्कृति के विकास के साथ ही अभिनय प्रतीकों में भी परिवर्तन एवं परिष्करण होता गया। भारत में अभिनय कला के उदय और विकास की स्वतन्त्र परम्परा है। इसका उदय वेदों से है तथा सम्बन्धित सामग्री प्रचुर मात्रा में है।

नाट्यशास्त्र के आठवें अध्याय में अभिनय, विद्या, उत्पत्ति, भेद–उपभेद, भावों तथा रसों की उत्पत्ति का विधान कहा गया है। अभिनय के मुख्य चार भेदों का उल्लेख आचार्य भरत ने किया है–

**आंगिको वाचि करश्चैव ह्याहार्यः सात्त्विकस्तथा ।**
**ज्ञेयस्त्वभिनयो विप्राश्चतुर्धा परिकीर्तितः ।। नाट्यशास्त्र 6/23: 8/10**

**कला–सौन्दर्य व समष्टि चेतना –** मनुष्य में सौन्दर्य उपासना की प्रवृत्ति अनादि है। सौन्दर्य–जिज्ञासा की इस प्रवृत्ति ने ही सभ्यता और संस्कृति को जन्म दिया। भारतीय जीवन में कला को सत्य, शाश्वत, नित्य और अनादि माना गया है। कहा भी है कि आयतमान् कलापुरुष परमेश्वर का प्राण कला है, चक्षु कला है, श्रोत्र कला है और मन भी कला है।

## 84. संस्कृतवाङ्मय में निरूपित वैज्ञानिकी कलाएँ

**डॉ0 ओम् प्रकाश मिश्र,**
एसोशिएट प्रोफेसर, संस्कृत विभाग वी0एस0एस0डी0 कालेज, कानपुर–208002 मो. 9415476661

कल् धातु से अच् एवं टाप् प्रत्ययों को लगाकर कला शब्द निष्पन्न होता है।संस्कृतवाङ्मय में सामान्यतः चतुषष्टि कलाओं की गणना की गयी है–

**कलानां ग्रहणादेव सौभाग्यमुपजायते।**
**देशकालौ त्वपेक्ष्यासां प्रयोगः सम्भवेन्न वा।। कामसूत्र–1/3/22**

कलाओं के ग्रहण से सौभाग्य उत्पन्न होता हैं जो व्यक्ति देश एवं काल के अनुरूप कलाओं का प्रयोग करता है वह जीवन में कभी निष्फल नहीं होता। मानव जीवन में गति एवं सरसता बनाये रखने में कलाओं की महत्वपूर्ण भूमिका है। संसार में मनुष्य रूप में जन्म धारण कर व्यक्ति ने अपने जीवन में कलाओं से सम्बन्धित अनेक अन्वेषण किये, जिसके फलस्वरूप भिन्न–भिन्न कलाओं के समग्र ज्ञान को प्राप्त करने में सदैव प्रयत्नशील रहा है। फलतः विद्वानों ने कलाओं का सांगोपांग विवेचन करते हुए अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थों का सृजन किया इनमें भरतमुनि का नाट्यशास्त्र, महर्षि वात्स्यायन का कामसूत्र, शुक्राचार्य की शुक्रनीति। भोजराज का शृंगारप्रकाश एवं समराङ्गण–सूत्रधार, ललितासहस्रनाम की सौभाग्यभाष्कर टीका, आचार्य क्षेमेन्द्रं का कलाविलास, राजानक रुय्यक की सहृदयलीला, विष्णुधर्मोत्तरपुराण, ललितविस्तर आदि ग्रन्थ प्रसिद्ध है। इन ग्रन्थों में आचार्यो ने अपनी रुचि के अनुरूप या तो कुछ प्रधानकलाओं को निरूपित किया या चतुषष्टि कलाओं का संख्यान करते हुए उनका

सामान्य परिचय दिया है। इस प्रकार संस्कृतवाङ्मय में कलाओं के अनेक अवान्तर भेद भी प्राप्त होने लगे। कलाओं के इन समस्त भेद–प्रभेदों में विज्ञान से सम्बन्धित अनेक कलाएं है।

वर्तमान में मानव जीवन का विज्ञान से अविच्छिन्न सम्बन्ध है। अतः प्रस्तुत शोध पत्र में विज्ञान से सम्बन्धित कलाओं पर विशेष रूप से विचार किया गया है।

**धातु विज्ञान से सम्बन्धित कलाएं–**

धातुवाद, रत्नरूप्यपरीक्षा, मणिरागाकरज्ञान, धान्वादिसंयोगपूर्वविज्ञानकला, स्वर्णदियाथात्म्यज्ञानकला, कृत्रिमस्वर्णरत्नादिक्रिया ज्ञानकला, रत्नबोधादिकला आदि।

**आयुर्वेद विज्ञान से सम्बन्धित कलाएं–** भैषज्यज्ञान, क्षारनिष्कासनकला, मद्यादिकृतिकला, धात्वौषधिक्रियाज्ञानकला, धात्वौषधिसंयोगपार्थक्यकरणकला, शल्यकला, पशुचिकित्सा, पाककला, दुग्धदोहनादिविज्ञानकला, विचित्रशाकयूषभक्ष्यविकारकला आदि।

**सैन्यविज्ञान से सम्बन्धित कलाएं–** मल्लयुद्धकला, बाहुयुद्ध/निपीडनकला, प्रतिक्रियाकला, अभिलक्षितकला, गजाश्वरथगति द्वारा युद्धसंयोजन कला, वैजयिकीविद्या, सुंयुक्तताडनज्ञानकला आदि।

**वास्तुकला विज्ञान–** इसके अन्तर्गत गृहनिर्माणकला/ प्रासादनिर्माणकला, वापीकूपप्रासाहादि–समभूमिक्रियाकला, निमित्तज्ञानकला, स्तम्भनिर्माणकला, मणिभूमिकाकर्मादि।

**यन्त्रमातृका विज्ञान (तकनीकि विज्ञान)–** जल–वायु–अग्नि के संयोग–निरोध द्वारा वाष्पयन्त्रसंक्षालनक्रिया, नौकारथादिनिर्माणकला आदि।

**योगविज्ञान एवं यन्त्र विज्ञान–** धारणामातृका, विविधासनकला, शान्तिकरण, वशीकरण, आकर्षण, विद्वेष, उच्चाटन तथा मारणादि।

**कृषिविज्ञान**–वृक्षायुर्वेद, जलसंसेचनसंहरणकला, सीराधाकर्षणवृक्षारोहणकला, पौधकला आदि।

**मनोविज्ञान से सम्बन्धित कलाएं–** बालमनोविज्ञान, शिशुसंरक्षणज्ञानकला, मनोनुकूलसेवाकृतिज्ञानकला, कामकला, ऐन्द्रजाल आदि।

उपर्युक्त वैज्ञानिक कलाओं के अध्ययन तथा उनके व्यावहारिक प्रयोगों के द्वारा वर्तमान युग में भी क्रान्तिकारी विकास किया जा सकता है। धातुविज्ञान, यन्त्रविज्ञान, कृषिविज्ञान, मनोविज्ञान, योग, आयुर्वेद आदि का विधिवत् ज्ञान हमारे जीवन को सुव्यवस्थित, सुनियोजित, सुसंस्कृत एवं सुविकसित कर सकता है। वस्तुतः प्रत्येक कला अपनी परिणति में कलाकार को वह अलौकिक तृप्ति प्रदान करती है जो ब्रह्मस्वाद से अभिन्न है। कला के इस आध्यात्मिक पक्ष को महामहोपाध्याय रेवाप्रसाद द्विवेदी जी ने साहित्य शास्त्र के अहंकारागम/. अलंकारागम को पुनरूज्जीवित करते हुए 'अलं ब्रह्म' के रूप में विधिवत् पुष्ट किया है।

## 85. अन्योक्ति कला– भामिनी विलास के संदर्भ में

**डॉ0 पूजा श्रीवास्तव**
प्रवक्ता–संस्कृत विभाग, महिला महाविद्यालय (परास्नातक), किदवई नगर, कानपुर, 9838759555

अनादिकाल से ही मानव के हृदय में कला के प्रति स्वाभाविक आकर्षण रहा है। कला संस्कृति की सुन्दरतम विभूति है। प्राणीमात्र के हृदय की अव्यक्त भावनाएँ जिस व्यक्त रूप में प्रकट हो, वही कला है। दूसरे शब्दों में कला अपने व्यापकतम रूप में मानव की कर्तृत्व शक्ति का किसी भी मानसिक तथा शारीरिक या आनन्दमयी अथवा दोनों संयुक्त वस्तु के निर्माण के लिए किया गया कौशलयुक्त प्रयोग है। (वेदकालीन समाज और संस्कृति, डॉ0 विमला देवी राय – पृ0स0 15) परमानन्द की उपलब्धि को ही जीवन का चरम लक्ष्य मानने वाली भारतीय संस्कृति चौसठ कलाओं के माध्यम से दैनन्दिन जीवन में भी आनन्द की उपासना करती रही है। भारतीय साहित्य में अनेक प्रकार के कलाओं के नाम मिलते है। संस्कृत विद्वानों ने अपने साहित्य में ललित कला, शिल्पकला, काव्यकला, पाककला, निमित्त ज्ञान कला आदि विभिन्न प्रकार की कलाओं का वर्णन किया है। पण्डितराज जगन्नाथ ने अपने मुक्तक काव्य संग्रह "भामिनी विलास" में अन्योक्ति का वर्णन किया है। अन्योक्ति एक अलंकार है। अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार का ही दूसरा नाम अन्योक्ति है। अलंकार होने के साथ अन्योक्ति एक कला भी है। किसी दूसरे व्यक्ति के विषय में कही हुयी बात को अन्य के माध्यम से समझा या समझाना अन्योक्ति कला है। प्राणनार्थक "अन्" धातु से य प्रत्यय करने पर अन्य शब्द निष्पन्न होता है। (संस्कृत काव्य शास्त्रों में अलंकारों का विकास– दशरथ द्विवेदी– पृ0 स0 583) अन्य का अर्थ है असदृश या इतर। अन्योक्ति का तात्पर्य है – " अन्यस्य कृते अन्यस्योक्तिः" अर्थात् अन्य के लिए अन्य की उक्ति। इसका अभिप्राय है– किसी अन्य को लक्ष्य कर कही गयी उक्ति जब उस पर घटित न होकर, अन्य पर घटित होती है तो उसे " अन्योक्ति " कहते है। पण्डितराज की एक अनूठी अन्योक्ति दृष्टव्य है –

अयि! दलदरविन्द! स्यन्दमानं मरन्दं
तवकिमपि लिहन्तो मंजु गुंजन्तु भृङ्गाः
दिशि दिशि नरपेक्षस्तावकीनं विवृण्वन्
परिमलमयमन्यो बान्धवो गन्धवाहः।। (भमिनी विलास, प्रास्तविक विलास, श्लोक 4)

प्रस्तुत पद्य में अरविन्द को संबोधित किया गया है और प्रकरण में भृङ्ग तथा गन्धवाहः का वर्णन किया गया है। भौरा कमल के पराग का पान करता है एवं गुंजार करता है, किन्तु पवन कमल से कुछ भी नहीं लेता है, केवल उसकी सुगन्ध को चारों दिशाओं में फैलाता है। ये दोनों ही कमल के मित्र है, किन्तु दोनों के स्वाभाव में पर्याप्त अन्तर है। भौरें में स्वार्थ की भावना है। और पवन में निःस्वार्थ सहयोग की भावना व्यक्त होती है। समाज में इस प्रकार की स्थितियाँ प्रायः ही देखने को मिलती है। किसी बड़े व्यक्ति के आस–पास रहने वाले लोगों में कुछ लोग स्वार्थ – साधना में लगे रहते है तो कुछ स्वार्थ सिद्धि के लिए उस व्यक्ति की झूठे ही प्रशंसा करते है तो कुछ समर्पित व निःस्वार्थ भाव से उसका यशोगान करते हैं।
प्रस्तुत पद्य में कवि अपने अन्योक्ति कला के माध्यम से अरविन्द, भौरे एवं पवन के द्वारा अपने विचार मानव मन तक पहुँचाना चाहता है कि झूठे बड़बड़ाने वाले ये तुम्हारे मित्र स्वार्थी है, इनसे सतर्क रहो, शान्त रहने वाले मित्र ही तुम्हारे सच्चे मित्र है जो निःस्वार्थ भाव से तुम्हारा यशोगान करते हैं।

## 86. महाकवि कालिदास के नाट्यसाहित्य में संगीत कला

डॉ0 (श्रीमती) मनोरमा गुप्ता
एसो0 प्रो0 एवं विंभागाध्यक्ष संस्कृत, कानपुर विद्या मंदिर महिला (पी.जी.) महाविद्यालय, कानपुर नगर।
skmgupt@gmail.com – Mob.: 9450137765

महाकवि कालिदास की चतुरस्र प्रतिभा से समस्त विश्व परिचित है। कालिदास–युग जैसा साहित्योत्कर्ष का युग है, वैसा ही संगीतकला की उन्नति का युग है। कालिदास का प्रेक्षक–वर्ग 'अभिरूप भूयिष्ठ' तो था ही, सामान्य जनता में भी रसिकता और मर्मज्ञता पर्याप्त मात्रा में विद्यमान थी। 'मालविकाग्निमित्रम्' में कालिदास ने तत्कालीन लोकाभिरुचि का परिचय निम्न पंक्ति में दिया है– **'नाट्यं भिन्नरुचेर्जनस्य बहुधाप्येकं समाराधनम्'**

किसी कला के पल्लवन के लिए 'लोकाश्रय' के साथ ही 'राज्याश्रय' की भी आवश्यकता होती है– **'विनाश्रया न शोभन्ते पण्डिता वनिता लताः।'** इस युग में राजगृहो में संगीतशालाओं का संचालन बड़ी सफलतापूर्वक होता था, जिसके फलस्वरूप मालविका, हंसपदिका, शर्मिष्ठा, इरावती तथा इन्दुमती जैसी सुयोग्य एवं प्रतिभासम्पन्न कलाकत्रियों का निष्पादन होता था। राजाजन संगीत के अध्ययन में रुचि रखते थे। अग्निमित्र के राजगृह में संगीतशाला थी, जिसमें संगीत के विविध अंगों का अध्ययन तथा अध्यापन अधिकारी आचार्यों की देखरेख में होता था। ऐसे आचार्यों को उनकी योग्यता के अनुकूल वेतन दिया जाता था। सुयोग्य संगीताचार्य के लिए 'कलानिपुणता' तथा **'शिष्यनिष्पादनकुशलता'** दोनों आवश्यक योग्यताएं थीं। ऐसे आचार्यों को राज्य की ओर से पुरस्कार दिए जाते थे (पुरस्कारमर्हति द्र0 मालविका0 , अंक 2)। नाट्य तथा संगीत का जब प्रथम सार्वजनिक प्रयोग होता, तब मंगलारम्भ के नाते ब्राम्हणों की पूजा की जाती थी। संगीत शिक्षा आरम्भ करने से पूर्व संगीत कला की अधिष्ठात्री के रूप में सरस्वती पूजन करने की प्रथा थी। संगीतशाला में स्वर, वर्ण, गीति, मूर्च्छना, तान, राग, वस्तु तथा अभिनय इत्यादि की विधिवत् शिक्षा दी जाती थी। कालिदास के अनुसार संगीत 'ललित विज्ञान' है, जो रूप सौन्दर्य से संयुक्त होकर विशेष सामर्थ्यशाली बन जाता है) वे संगीत तथा नाट्य की दृष्टि से भरताचार्य के अनुगामी रहे हैं। **'विक्रमोर्वशीयम्'** नाटक में उन्होंने स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है। संगीत श्रुति – प्रसादन का साधन है। अभिज्ञानशाकुन्तलं नाटक की प्रस्तावना में सूत्रधार ग्रीष्म ऋतु के अनुकूल गान करने का आदेश नटी को देते हैं– **सूत्रधार :– आर्ये साधु गीतम्। अहो रागावबद्धचित्तवृत्तिरालिखित इव सर्वतो रंगः** (अभिज्ञान 01) इस स्थान पर 'गीत' तथा 'राग' दोनों शब्दों का एक साथ प्रयोग संगीत की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण है। प्रस्तावना के अन्त में शाकुन्तलं का सुत्रधार 'गीतराग' के गान का स्पष्ट उल्लेख करता है–

**तवास्मि गीतरागेण, हारिणा प्रसभं हृतः।**
**एष राजेव दुष्यन्तः, सारंगेणातिरंहसा।।**(अभिज्ञानशाकुन्तलम् अ0 5)

हंसपादिका के संगीताभ्यास को उपलक्ष्य कर कालिदास कहते हैं – **'अहो रागपरिवाहिणी गीतिः'** इस प्रसंग में हंसपदिका के संगीत का वर्णन कालिदास ने एक कुशल संगीतज्ञ की भाँति किया है। इस प्रकार महाकवि कालिदास के नाट्य–साहित्य में पदे–पदे संगीत कला के दर्शन होते हैं, जो महाकवि की अद्भुत प्रतिभा का वैदुष्यपूर्ण निदर्शन है।

## 87. सामवेदीय ब्राह्मण ग्रन्थों में साहित्यिक सौन्दर्य

डॉ0 पूनम
संस्कृत विभाग, डी. ए. वी. (पी.जी.) कालेज, बुलन्दशहर
dpoonam615@gmail.com

वेद मानवमात्र के पथप्रदर्शक एवं प्रकाशस्तम्भ हैं और सदा ही रहेंगे। वेदों का अक्षय ज्ञान संस्कृति जगत की आधारशिला है। वेदों ने ही विश्व में सर्वप्रथम ज्ञान एवं विज्ञान का प्रसार एवं प्रचार किया है। इस विशाल संसार में प्रेय–ज्ञेय एवं श्रेय जो कुछ भी है वह वेदों में निहित है। वेदों की दिव्य–ज्योति विश्वबन्धुत्व, विश्व–कल्याण एवं विश्व–समृद्धि की प्रेरणा–स्रोत है। वैदिकवाङ्मय में सामवेद का सर्वाधिक महत्त्व सदैव

सर्वमान्य रहा है। छान्दोग्य उपनिषद् के अनुसार जैसे वाक्य–रचना में छन्द, छन्दों में काव्य, काव्यों में गीत और गीतों में तान–संलाप प्रशंस्य है, वैसे ही समस्त वाङ्मय में वेद, वेदों में सामवेद और सभी सामों में उनके सर्वस्वभूत गान प्रशंसित हैं। वैदिक और वैदिकोत्तर समस्त साहित्य में सामवेद के गौरवज्ञापक वचन सुप्राप्य हैं। बृहद्देवता में कहा गया है कि सामविद् ही वस्तुतः वेद का तत्त्ववेत्ता होता है। **"सामानि यो वेत्ति स वेद तत्त्वम्।"** (बृहद्देवता 8/130) श्रीमदभगवद्गीता में भगवान् कृष्ण कहते हैं **'वेदानां सामवेदोऽस्मि'** (10/22) व्युत्पत्ति की दृष्टि से ब्राह्मण शब्द 'ब्रह्म' शब्द में 'अण्' प्रत्यय लगकर निष्पन्न हुआ है। ब्रह्म शब्द के दो अर्थ हैं– मन्त्र और यज्ञ। इस प्रकार ब्राह्मण वे ग्रन्थ विशेष हैं, जिनमें याज्ञिक दृष्टि से मन्त्रों की विनियोगात्मिका व्याख्या की गई है।

अनुभूति और अभिव्यक्ति दोनों की दृष्टियों से सामवेद में मनोरम काव्यसौन्दर्य सन्निहित है। यद्यपि ब्राह्मणग्रन्थ पूर्णतया काव्यात्मक रूप में प्रणीत नहीं हुए हैं और उनका प्रमुख प्रतिपाद्य भी काव्य नहीं, याग है, किन्तु इनके ऋषियों का अन्तःकरण कलात्मक चेतना से निःसन्देह अनुप्राणित रहा है। सामवेदीय ब्राह्मणों में हमें साहित्यिक सौन्दर्य प्रचुर मात्रा में प्राप्त होता है। ताण्ड्ब्राह्मण के प्रारम्भ में ही काव्य की अधिष्ठात्री वाग्देवी से प्रार्थना की गई है कि हे देवि! तुममें जो कुछ मधुमय हो, उसमें मुझे स्थापित करो–

देवि वाग्! यत्ते मधुमत् तस्मिन् माधाः। (तां० ब्रा० 1/3/1)

ब्राह्मण ग्रन्थों में प्रधानतः लाक्षणिकता, उपमा और रूपक–विधान, पदावृत्ति और अक्षरावृत्तिजन्य लालित्य, सरस और प्रांजल गद्य–बन्ध, संश्लिष्ट प्रस्तुति आदि तत्व उपलब्ध होते हैं। यही साहित्यिक सौन्दर्य के तत्व उत्तरवर्ती साहित्यकारों के लिए प्रकाशस्तम्भ रहे।

## 88. वेदों में शिल्प कला के तत्व

**डॉ० प्रभात कुमार सिंह**
असिस्टेण्ट प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, संस्कृत विभाग, राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय चुनार, मीरजापुर
dr.prabhatrigved@gmail.com

वेदों का प्रधान विषय यद्यपि ज्ञान कर्म और उपासना का विवेचन है, किन्तु उसके साथ–साथ मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने वेदों में आर्यों के आध्यात्मिक, धार्मिक, सामाजिक, राजनीतिक, आर्थिक एवं नैतिक मान्यताओं को स्थापित करते हुए काव्य के सौन्दर्य– अलंकार, छन्द, रस, भावगाम्भीर्य, अर्थगाम्भीर्य एवं कलाओं का भी अद्भुत, मोहक एवं हृदयहारी समावेश किया है। इसीलिए आचार्य मनु ने वेदों के विषय में कहा है कि– **सर्वज्ञानमयो हि सः** अर्थात् वेद सभी ज्ञान से युक्त हैं। वेदों में शिल्प कला का क्या स्वरूप है एवं उसके कौन–कौन से तत्त्वों का वर्णन किस–किस रूप में हुआ है? इत्यादि प्रश्नों का समाधान करना ही प्रस्तुत शोधपत्र का उद्देश्य है। शिल्प कला के स्वरूप के विषय में कौषितकी ब्राह्मण में कहा गया है कि– **त्रिविद वै शिल्पं नृत्यं गीतं वादितमिति।** (कौषितकी ब्राह्मण, 29.5) अर्थात् शिल्प के तीन स्वरूप हैं– नृत्य संगीत और वाद्य। यजुर्वेद में वर्णित है कि– **ऋक्सामयोः शिल्पे स्थः।** (यजुर्वेद, 4.9) अर्थात् ऋग्वेद और सामवेद में शिल्प का विवेचन किया गया है। यही नहीं यजुर्वेद में शिल्प को वैश्वदेव और वैश्वदेवी से सम्बोधित किया गया है–

**शिल्पो वैश्वदेवः, शिल्पा वैश्वदेव्यः,** (यजुर्वेद 29.85, 24.5)

इसी प्रकार के विचार शतपथ ब्राह्मण में भी दृष्टिगत होते हैं– **गीतवाद्यादि शिल्पैः,** (शत० ब्रा0,3.2) अर्थात् गीत वाद्य और नृत्य को शिल्प कहा जाता है। इस प्रकार शिल्प कला के अन्तर्गत गीत, वाद्य और नृत्य को स्वीकार किया गया है। ऐतरेयब्राह्मण में शिल्प कला को आत्म संस्कृति अथवा चारित्रिक विकास का सशक्त माध्यम बताया गया है– **आत्मसंस्कृतिर्वा शिल्पानि, एतैर्यजमान आत्मानं संस्कुरुते,** (ऐतरेय ब्राह्मण, 6.27)

वेदों में शिल्प के प्रमुख तत्त्व नृत्य का प्रमुखता से वर्णन किया गया हैं। ध्यातव्य है कि नृत्य के दो स्वरूप हैं– नृत्य और नृत्त। आचार्य धनन्जय ने दशरूपक में कहा है कि– **भावाश्रयं नृत्यम्, नृत्तं ताललयाश्रयम्** अर्थात् नृत्य भावाभिनय को कहा जाता है तथा नृत्त अंगविक्षेप को। वेदों में नृत्य के दोनों प्रकारों का उल्लेख दृष्टिगत होता है। नृत्य का सुन्दर उदाहरण उषा देवी के वर्णन में प्राप्त होता है। उषा जब प्रातः काल प्रकट होती है तो मानों नर्तकी के समान सजी हुई अपने रूप को प्रकट करती है जिस प्रकार गायें दुहने के समय अपने स्तन प्रकट करती है उसी प्रकार उषा भी अपना वक्ष प्रकट करती है।

**अधिपेशांसि वपते नृतूरिव, अर्पोणुते वक्ष उस्रेव बर्जहम्।** ऋग्वेद, 1.92.4

इस प्रकार ऋग्वेद में उषा को एक लावण्यमयी नृत्यांगना के रूप में चित्रित किया गया है। वेदों में नृत्य की मुद्राओं, आभूषणों एवं विविध स्वरूपों का भी सुन्दर विवेचन किया गया है। ऋग्वेद के अष्टम मण्डल में कहा गया है कि नृत्य में सुवर्ण (उज्जवल, रोचक) आदि आभूषण धारण किये जाते हैं– **मर्तश्चिद् को नृत्वो रूक्मवक्षसः।** (ऋग्वेद 8.20.22) अथर्ववेद में नृत्य के विविध स्वरूपों का वर्णन मोर, गन्धर्व व अप्सराओं के रूप में किया गया है– **आ नृत्यतः शिखण्डिनो गन्धर्वस्याप्सरापतेः।** (अथर्ववेद, 4.37.7)

वेदों में शिल्प के प्रमुख तत्त्व नृत्य के अतिरिक्त संगीत और वाद्य का भी विशद विवेचन किया गया है। सम्पूर्ण सामवेद संगीत आश्रित ही है। वेदों में वीणा, तूणव, शंख, नाडी, कर्करी इत्यादि वाद्यों का वर्णन प्राप्त होता है। जिसका विस्तृत परिचय शोधपत्र में दिया जायेगा।

## 89. ऋग्वेदीय भारतीय कला एवं सौन्दर्य विषयक चिन्तन

डा० प्रवीणा देवी
असि० प्रो० संस्कृत विभागाध्यक्षा, जनता महाविद्यालय अजीतमल(औरैया, उ०प्र०)

**वेदा यो वीनां पदमन्तरिक्षेण पतताम्। वेदः नावः समुद्रियः।। (ऋ०–1/25/7)**

ऋग्वेद का यह मन्त्र अभियान्त्रिकी कला की ओर संकेत करता है न केवल आभियान्त्रिकी कला अपितु ललितकला, चित्रकला, वास्तुकला, स्थापत्यकला, एवं संगीत कला अर्थात् 64 कलाओं एवं सौन्दर्य विषयक चिन्तन का भी वर्णन प्राप्त होता है। इसीलिये वेदों को, सर्वज्ञानमयो हि सः, कहा गया है। वेद सब सत्य विद्याओं की पुस्तक है, ऋषि दयानन्द ने कहा है।

ऋग्वेद ऋक् अर्थात् ऋचा वेद का अर्थ ज्ञान है, अतः ऋचाओं के ज्ञान को ऋग्वेद कहते हैं, सबसे प्राचीनतम ग्रन्थ एवं सम्पूर्ण ज्ञान का स्रोत होने के कारण इसका महत्त्व और भी बढ. जाता है। डा० मैक्डानल ने इसे मानव विकास के अध्ययन के विषय में अप्रतिम दर्पण माना है। अतः वैदिक वाङ्मय में ऋग्वेद महनीय वेदवाणी का शृंगार है, भारतीय कलाओं का स्रोत है।

कला शब्द का क्षेत्र व्यापक है। चेतना विकास के सारे आयामों की झाँकियाँ इन कलाओं में मिल जाती हैं। कला ही जीवन है अर्थात् जीवन की प्रत्येक क्रिया कला कहलाती है। कार्य करने की रोचक और चमत्कारपूर्ण आकर्षक शैली ही कला होती है। ऋग्वेद मे सर्वत्र इसके दर्शन होते हैं। सृष्टि ही सृष्टिकर्ता की एक वैविध्यपूर्ण कलाकृति कही जा सकता है– **"न त्वा वां अन्यो दिव्यो न पार्थिवो न जातो जनिष्यते।"** ऋ०7/32/23

ऋग्वैदिक मंत्रों में इस संसार के प्रत्येक कण में सौन्दर्य की अभिव्यक्ति होती है। सत्यं, शिवं, सुन्दरं के आधार पर समस्त सृष्टि सुन्दरता को प्राप्त है। वैदिक ऋषियों ने उषा को सुन्दरी युवती बताकर उषा को जीवन सौन्दर्य की प्रतिमूर्ति बताया, जिसके स्पर्शमात्र से ही सोया व्यक्ति जाग जाता है–
**"एषा शुभ्रा न तन्वो०"** ऋ०5/80/5 न केवल उषा में ही सौन्दर्य के दर्शन होते हैं, अपितु रात्रि मे भी सौन्दर्यानुभूति होती है, जो उषा की बहिन है, दोनों एक दूसरे का अनुसरण करती हैं, सूर्य, चन्द्र, पवन, पर्वत, नदी, वृक्ष, औषधियाँ सब सौन्दर्यमयी हैं। प्रस्तुत शोध–पत्र में इसी भारतीय कला एवं सौन्दर्यता का आलोडन विलोडन है।

## 90. वैदिक उपमाओं में बिम्बविधान : विशेष सन्दर्भ ऋग्वेद

डॉ0 प्रीति वाधवानी
विभागाध्यक्षा, संस्कृतविभाग, तिलक महाविद्यालय, औरैया

प्राचीन भारतीय दृष्टिकोण के अनुसार वेद सब सत्य विद्याओं के प्रतिपादक ग्रन्थ हैं। काव्यसौन्दर्य के आधायक जिन तत्त्वों (गुण, रीति, अलंकार आदि) का विवेचन किया जाता है, मूलतः वे हमें वेदों में प्राप्त होते हैं। देवताओं की स्तुतिपरक ऋचाओं में यत्र–तत्र इस सौन्दर्य का निदर्शन हमें उपलब्ध होता है। उषस् सूक्तों में जहाँ गीतिकाव्य का मनोरम रूप मिलता है, तो इन्द्र विषयक मन्त्रों में तेज का आधिक्य; अग्नि के रूप वर्णन में यदि स्वभावोक्ति का आश्रय है तो वरूण की स्तुति के अवसर पर हृदयगति कोमल भावों की मधुर अभिव्यक्ति। इन वर्णनों में उपमा अलंकार, जो सभी अलंकारों का बीज है, का प्रयोग वेदों में अनेक जगह देखने को मिलता है। कहीं तो एक ही मन्त्र में अनेक जगह रूपक और उपमा आदि का प्रयोग देखा जा सकता है।

वेद के दार्शनिक सिद्धान्तानुसार सृष्टि में तीन मौलिक तत्त्व ईश्वर, जीव और प्रकृति माने गये है। इन तीन तत्त्वों को अपने अभिधानों से न कहकर रूपक अलंकार के द्वारा दो पक्षी और एक वृक्ष के रूप में प्रस्तुत किया गया है। दार्शनिक तत्त्व का ऐसा सुन्दर काव्यात्मक विवेचन हमें वेदों में ही प्राप्त होता है।

निरुक्त में हमें उपमालंकार का शास्त्रीय विवेचन मिलता है, उसके विविध रूप हम वेदों में देखते हैं। उपमा के अनेक भेद जैसे कर्मोपमा, रूपोपमा, अर्थोपमा या लुप्तोपमा आदि का निदर्शन हमें वेद के मन्त्रों में प्राप्त होता है। इसके अतिरिक्त ऋग्वेद में अनेक मनोरम एवं भावपूर्ण संवादसूक्त उपलब्ध होते हैं जो काव्यात्मक रूपेण बड़े ही सुन्दर बन पड़े है। उर्वशी–पुरुरवा, यम–यमी, सूर्यसूक्त, श्यावाश्व और रथवीति की कन्या के प्रणय चित्र का आख्यान, मण्डूकसूक्त, सोमसूक्त, सरमा–पणि संवाद, इन सभी में काव्यात्मक भावाभिव्यंजना के निदर्शन उपलब्ध होते है। ऋग्वेद की भाषा सरल और सीधी–सादी है, तथापि कहीं–कहीं उक्ति वैचित्र्य का अदभुत चमत्कार है।

वेद में देवताओं का मानवीय स्वरूप चित्रित है। इन्द्र, अग्नि, सोम का सर्वाधिक वर्णन है। इसके अतिरिक्त द्यौस, वरुण, मित्र, सूर्य, सवितृ, पूजन, विष्णु, उषस् और अश्विन आदि के वर्णन में हमें रूपकों के द्वारा अत्यन्त मनोरम काव्यात्मक शैली के दर्शन होते हैं।

## 91. संस्कृत नाटकों में प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति

डॉ0 पूनम सिंह
असिस्टेंट प्रोफेसर, संस्कृतविभाग, डी. ए. वी. पी. जी. कालेज, वाराणसी

कला–विलास, हासोल्लास एवं मधुरदायिनी अनेकानेक वस्तुओं का विधाता ने इस संसार में विधान करके प्रकृति के साथ ऐसे विविध व्यापारों का सामन्जस्य कर दिया है जिनके संपर्क अथवा सहवास में आकर मानव असीम आनन्द का अनुभव करता है। कला के माध्यम से मानव अपनी उपलब्धियों को सर्वोत्कृष्ट रूप में प्रस्तुत करने में समर्थ होता है। भर्तृहरि ने लिखा है–

**साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः।**
**तृणं न खादन्नपि जीवमानस्तद्भागधेयं परमं पशूनाम्।।**

भारतीय चिंतन धारा में कला साधना का इतिहास अत्यन्त समृद्ध है। कला शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग हमें ऋग्वेद में प्राप्त होता है– **यथा कलां यथा शफं यथा ऋणं संनयामसि। (ऋग्वेद 8/47/16)**

आचार्य वात्स्यायन के कामसूत्र एवं शुक्रनीति में कला के चौसठ प्रकारों की चर्चा की गई है। प्रबन्ध कोष में जैनाचार्य शेखरसूरि ने 72 कलाओं को माना है। इसके अतिरिक्त कुछ व्यवहार कलाओं की भी चर्चा की गई है जैसे लेखन, वाचन, अभिव्यक्ति, आदि। इनमें अभिव्यक्ति एक ऐसी कला है जो मानव जीवन को सुंदर एवं परिष्कृत बनाने में सर्वाधिक सहायक है, क्योंकि अभिव्यक्ति के माध्यम से ही मनुष्य अपनी उपलब्धियों को सुंदर रूप में दूसरों तक संप्रेषित करता है। कवियों ने ब्रह्मांड के कई पदार्थों में मानवीय संवेदनाओं एवं स्वभाव का प्रतिबिंब देखा है। अतः वे उसका प्रतीक के रूप में विनियोग करके भी नव–नवीन काव्य सर्जन करते हैं। विश्व नाट्य साहित्य के प्रथम पंक्ति में स्थापित नाटक 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' की प्रतीक योजना भी अप्रतिम है। कालिदास के लिए तो मनुष्य भी प्रकृति का ही अपृथक् अंग है। इसलिए अभिज्ञानशाकुन्तल में मानवीय प्रेम के आलेखन में प्रकृति न केवल मानवीय संवेदनाओं को उद्दीप्त करता है, बल्कि वह मानवीय संवेदनाओं का प्रतिबिंब भी ग्रहण करती है। साथ ही वह मानवीय प्रेम–प्रसंगों में अपरोक्ष सहभागिता भी दिखाती है। अभिज्ञानशाकुन्तल में हरिण, भ्रमर और कमलादि को प्रतीक के रूप में प्रयोग किया गया है। अतः प्रस्तुत शोध–लेख में प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति एवं इनसे व्यक्त होने वाले नाट्यकार्य का सर्वांगीण रूप से अवलोकन करना अभीष्ट है।

## 92. अभिज्ञानशाकुन्तलम् में वर्णित कलाएँ व सौन्दर्य

अभिनेष कटेहा
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग

संस्कृत वाङ्मय में अपनी श्रेष्ठतम रचनाओं का अवदान करने वाले महाकवि कालिदास का नाम किसी परिचयात्मक शब्द विशेषण को प्रतीक्षारत नहीं है। वस्तुतः संस्कृत साहित्य और कालिदास का संबंध सूर्य और प्रकाश की भाँति अभिन्न है। तथापि आगामी नवकृतियों व संदर्भों में स्मरणकर्ता पुनः अपने ज्ञानकोष को खंगाल कर उनके लिए किसी उपयुक्त विशेषण का प्रयोग करना अवश्य चाहेगा। महाकवि कालिदास सर्वज्ञ हैं। सरस्वती के अमर पुत्र हैं तथा साहित्य सुरभारती के सनातन शृंगार हैं। कालिदास के सृजन से स्पष्ट होता है कि वे कला व सौन्दर्य के ज्ञान में निष्णात थे।

संस्कृताकाश में कला रूपी पवन का सौन्दर्य प्रवाह सुदीर्घ काल से चला आ रहा है। संस्कृत ने जगत को जीवटता प्रदान की है तथा जीवन में 'सत्यं शिवं सुन्दरम्' का साक्षात्कार कराने में कला का महत् योगदान है। भारतीय परम्परा के अनुसार कला उन समस्त क्रियाओं को कहते हैं जिनमें सौन्दर्य का कौशल अपेक्षित हो। जहाँ कर्म की अभिव्यक्ति कुशल शक्ति से सम्पन्न हो वहाँ कला विद्यमान है। कला कृत्रिम है, क्योंकि उसका अर्थ है रचना करना, जो कौशल प्रधान है अर्थात् सत्य, शिव, सुन्दर ही कला की सृष्टि है।

साहित्यिक दृष्टि से देखें तो साहित्य– सत् है, उसमें वर्णित कला शिवस्वरूप है तथा उसकी लोकाभिराम प्रसिद्धि ही सौन्दर्य तत्त्व को निरूपित करती है। महाकवि कालिदास की सप्त रचनाओं में 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' सर्वोत्कृष्ट है एवं लोकप्रियता की दृष्टि से अग्रगण्य है। इस सुन्दर नाट्यकृति ने सृजनकाल से आज तक सुधी पाठकों, श्रोताओं व दर्शकों के मन में अपनी मनोभिराम छवि को अंकित रखा है। सर्वाधिक स्वीकार्यता ही इस नाटक की अमरता का परिचायक है। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में महाकवि ने विविध कलाओं व सौन्दर्य का चित्रण किया है ।

वात्स्यायन के कामसूत्र व शुक्रनीति प्रभृति ग्रन्थों में चतुःषष्टि कलाओं का परिगणन किया गया है तथा अनेक विद्वान् साहित्यकारों ने इस संख्या का अनुमोदन भी किया है। शुक्राचार्य के अनुसार गन्धर्ववेद, आयुर्वेद, धनुर्वेद व शेष अन्य कलाओं का वर्गीकरण मिलता है। उक्त परिगणन के अनुसार 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में विविध कलाओं के सौन्दर्य को चरम तक समाविष्ट किया है यथा– धनुर्विद्या, रथ–अश्व संचालन, शर–संधान,

औषधिज्ञान, भूषणयोजनम, वृक्षायुर्वेद, निमित्त (शकुन ज्ञान), आतिथ्य, व्यायामिकी विद्या, शयनरचनम्, लेखन कला, वस्त्रालंकार संधान, चित्रकला, व्यूह रचना इत्यादि। उपर्युक्त कलाओं को कविश्रेष्ठ की लेखनी ने केवल स्पर्श ही नहीं किया प्रत्युत उसकी तह तक जाने का प्रयास भी किया है जैसे प्रथम अंक में राजा दुष्यन्त जब तपोवन में प्रवेश करते है तब वे सारथि से कहते हैं–

**विनीतवेषेण प्रवेष्टव्यानि तपोवनानि नाम।** (अभि. शा. अं. प्र. पृ. 40)

अर्थात् तपोवन में सादे (विनीत) वेश में जाना चाहिए और वे अपने आभूषण, धनुष इत्यादि उतार देते हैं। कवि यहाँ पर 'भूषणयोजनम्' कला के सौन्दर्य का सूक्ष्म अवलोकन प्रस्तुत कर रहे हैं। स्पष्ट होता है कि आभूषणों को धारण करना ही नहीं, अपितु स्थान विशेष के अनुसार उनका उपयोग ही कला है जो सौन्दर्य के आत्मभाव को अभिव्यक्त करता है। ठीक ऐसा ही एक दृश्य छठवें अंक में आता है जब दुष्यन्त शकुन्तला के चित्र को देखते हैं और उसमें जो कुछ अच्छा नहीं है उसे परिष्कृत करते हैं–

**यद्यत् साधु न चित्रे स्यात् क्रियते तत्तदन्यथा** (अभि. शा. अं. षष्ठम, पृ. 381)

इस प्रकार चतुःषष्टि कालाओं के अनुरूप विविध कलाएँ अभिज्ञानशाकुन्तलम् में समाविष्ट हैं। यह कालिदासकृत आत्मतृप्त तथा अनुभूतिजन्य नाटक है, अस्तु उसमें निःसृत प्रभावोत्पादक कलाओं के सूक्ष्मसौंदर्य का अध्ययन करता हुआ यह शोध–पत्र प्रस्तुत है ।

## 93. दर्शन में सौन्दर्य की अवधारणा

**अभिनेश्वर सिंह**
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, प्रयाग

'दर्शन' संस्कृत साहित्य का विलक्षण विषय है। यह एक ऐसी रत्नमंजूषा है जिसमें से मानव अपनी बुद्धि के अनुसार कोई भी रत्न निकाल सकता है। उन्हीं रत्नों में सौन्दर्य एक अनुपम रत्न है।

दर्शन में सौन्दर्य का अर्थ आध्यात्मिक सौन्दर्य है जो शरीर रूपी पिंजरे में बैठी हुई जीवात्मा और उसके गुणों ज्ञानादि से जुड़ा है। आत्मतत्त्व का सौन्दर्य आन्तरिक होता है, किन्तु इसका प्रकाश बाहर भी दिखाई पड़ता है। वस्तुतः सौन्दर्य चाहे आन्तरिक हो या बाह्य, उसकी जड़ें आन्तरिक ही होती हैं। यह मानव–मन से जुड़ा हुआ एक ऐसा तत्त्व है जो उसको अन्य जीवों की अपेक्षा उत्कृष्ट श्रेणी में स्थापित कर देता है। दर्शन साहित्य इसी सौन्दर्य की अनुभूति कराने में प्रयत्नशील रहा है। यह सौन्दर्य चिरस्थायी आत्मा–परमात्मा से जुड़ा हुआ है। भौतिक–सौन्दर्य शरीरावसान के साथ ही अस्तित्वहीन हो जाते हैं, किन्तु आध्यात्मिक सौन्दर्य आत्मा की तरह स्थायी होते हुए स्थानान्तरित होते हैं। इसी कारण ज्ञान, इच्छा एवं अभिरुचि में वैयक्तिक भिन्नता होती है।

योगसूत्र में अष्टांगयोग एवं साधन–क्रिया द्वारा आध्यात्मिक सौन्दर्य की प्राप्ति का वर्णन किया गया है–

**योगांगानुष्ठानादशुद्धिक्षये ज्ञानदीप्तिराविवेकख्यातेः।**

जैन–दर्शन में त्रिरत्न एवं कठोपनिषद् में यम–नचिकेता संवाद तथा नचिकेता द्वारा भौतिक संसाधन का त्याग कर पिता की प्रसन्नता एवं आध्यात्मिक संसाधन की याचना करना नैतिक सौन्दर्य का उदाहरण है।

इस प्रकार स्पष्ट है कि दर्शन में सौन्दर्य का अर्थ आध्यात्मिक सौन्दर्य है। वह भौतिक सौन्दर्य सापेक्ष, किन्तु उससे उत्कृष्ट है। यहाँ आत्मा–परमात्मा, जीव–जगत्, योग, साधन इत्यादि विषयों का ज्ञान कराकर मनुष्य को चिरस्थायी ब्रह्मस्वरूप, ब्रह्मानन्द रूपी सौन्दर्य की प्राप्ति कराना है।

## 94. 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में नायिका सौन्दर्य

**अजय कुमार**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

'सुन्दरस्य भावः सौन्दर्यम्' इस व्युत्पत्ति के आधार पर सुन्दरता का भाव ही सौन्दर्य है। इस सुन्दरता को दण्डी, वामन, माघ, कालिदास आदि कवियों ने अपनी–अपनी प्रतिभा से परिभाषित किया है। महाकवि कालिदास की वर्णनप्रतिभा का अनुपम रूप प्रकृति चित्रण के अतिरिक्त शकुन्तला के सौन्दर्य वर्णन में देखा जा सकता है। कवि सौन्दर्य को ही अपनी रचना में व्यक्त करने की चेष्टा करता है। बाह्य और आन्तरिक सौन्दर्य को शारीरिक रूप में, हृदय की उदात्त भावनाओं के सौन्दर्य और मानव के कर्मों के सौन्दर्य को जो कवि जितना अपने शब्दों में उकेर सका वह उतना ही सफल हुआ। सौन्दर्य वर्णन में कालिदास असाधारण और अप्रितम हैं। शाकुन्तलम् के सौन्दर्य वर्णन के सुन्दर और मर्यादित वर्णन कवि ने किये हैं। प्रथमतः कवि शकुन्तला के नैसर्गिक अकृत्रिम सौन्दर्य के अतिशायित्व पर बल देता है। शकुन्तला का 'अव्याजमनोहरं वपुः' प्रथम दृष्टि में ही अन्तःपुर की सुन्दरियों में रमने वाले राजा को आश्चर्यचकित कर देता है और वह यही कहता है कि तपोवन की लताओं ने अपने गुणों से उद्यान की लताओं को तिरस्कृत कर दिया है–

शुद्धान्तदुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो जनस्य।
दूरीकृताः खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभिः।। अभि0 1/15

महाकवि ने शकुन्तला के सौन्दर्य वर्णन के प्रसंग में स्वयं ही दुष्यन्त के मुख से यथार्थ कहलवा दिया है कि– अधिक क्या कहें? मानों विधाता ने उसे चित्र में अंकित कर उसमें प्राणों का संचार कर दिया हो, या रूप की राशि बने हुये अपने मन को लेकर उसी से उसकी रचना कर दी हो। वस्तुतः वह स्त्रीरत्न की अद्भूत सृष्टि है, उसके बाद वैसा फिर बनाया ही नहीं गया हो, वही सम्पूर्ण प्रत्यत्नों की परिणति हो–

चित्रे निवेश्य परिकल्पितसत्त्वयोगा
रूपोच्चयेन मनसा विधिना कृता नु।
स्त्रीरत्नसृष्टिरपरा प्रतिभाति सा मे
धातुर्विभुत्वमनुचिन्त्य वपुश्च तस्याः।। अभि0 2/9

अतः प्रस्तुत शोध–पत्र में शकुन्तला नायिका के बाह्य एवं अन्तः सौन्दर्यों पर विशद प्रकाश डाला जायेगा।

## 95. आश्वलायनगृह्यसूत्र में गृहनिर्माण–कला


अजय कुमार यादव,
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काहिविवि, वाराणसी


गृह–निर्माण को एक अद्भुत कला माना गया है। इस कला के अभाव में एक सुन्दर एवं सुव्यवस्थित गृह की कल्पना कभी भी नहीं की जा सकती। इस गृहनिर्माण कला का आश्वलायनगृह्यसूत्र में विशद वर्णन मिलता है, जिसमें कहा गया है कि रमणीक गृह के लिए कुशल कलाकार का होना अत्यन्त आवश्यक है। कुशल कलाकार अपने अनुसार किसी महल की रूपरेखा पहले से तैयार गृहनिर्माण में अपनी कला किसी भी देश को महान् बनाने की परिचायक होती है। इसीलिए वैदिक वाङ्मय में कला का प्रदर्शन करता है। इस कला के अभाव में गृह निर्माण करना एकमात्र विवशता बनकर रह जाता है।

आश्वलायनगृह्यसूत्र में गृहस्थ का प्रमुख आश्रयस्थान गृह को बताया गया है। इसके बिना वह अपनी सुरक्षा तथा पूर्ण विकास नहीं कर सकता। अतएव प्रायः सभी गृह्यसूत्रकारों ने गृहस्थ के कल्याणार्थ वास्तुशमन का उल्लेख किया है। गृहस्थ के सभी गृह्यकृत्य घर में ही सम्पन्न होते हैं। इसीलिए सर्वप्रथम प्रधान गृह्यकृत्यों के विवेचन के पूर्व ही गृहनिर्माणविषयक विधानों का विवेचन किया गया है। ऋग्वेद के तीनों गृह्यसूत्रों के अतरिक्त अन्य वेदों के गृह्यसूत्रों में भी इसका उल्लेख किया गया है। इस विषय में गृह–निर्माण के लिए विहित समय, भूमि परीक्षण, निर्माण विधि और गृहप्रवेश विधि का भी समुचित एवं वैज्ञानिक विवेचन किया गया है।

## 96. 'शिशुपालवधम्' महाकाव्य में भारतीय कला के तत्त्व


अखिलेश कुमार
शोधच्छात्र संस्कृत विभाग, कलासंकाय काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी


भारतीय कला के तत्त्व से तात्पर्य कला के उन तत्त्वों से है, जिनका उल्लेख 'कामसूत्र', 'संगीतरत्नाकर' तथा शृंगारप्रकाशादि में किया गया है। वात्स्यायन ने 64 कलाएँ मानी हैं। वे कलाएँ भारतीय कला के तत्त्व के रूप में प्रसिद्ध हैं। अतः उन कलाओं को दृष्टि में रखकर प्रकृत महाकाव्य का अनुशीलन किया जायगा। कला क्या है? मानव के द्वारा किसी विषय को अभिव्यक्त करने का जो विशिष्ट गुण या प्रकार है, वही कला है। क्रोचे के अनुसार "अभिव्यक्ति ही कला है।" आचार्य क्षेमराज के अनुसार– **"कलयति स्वरूपमावेशयति वस्तुनि वा तत्र तत्र प्रमातरि कलनमेव कला।"** अर्थात् जो नव–नव स्वरूप प्रथमोल्लेखशालिनि संवित् वस्तुओं में प्रमाता के स्व अर्थात् आत्मा को परिमित करता है, उसी का नाम कला है। यहाँ स्व का कलन अर्थात् आत्माभिव्यञ्जन को ही कला के नाम से अभिहित किया गया है। जबकि प्लेटो ने "सत्य की अनुकृति को ही कला माना है।"

अतः उक्त परिभाषाओं के आधार पर कहा जा सकता है कि मानव भावनाओं की सुन्दर अभिव्यक्ति ही कला है– Art is an Expression. कलाओं के गणना कम में सर्वप्रथम संगीत का ही उल्लेख किया गया है। यथा– गीत, वाद्य, नृत्य तथा चित्रादि।

**संगीत**– इसके अन्तर्गत गीत, वाद्य तथा नृत्य आते हैं– **गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीतमुच्यते।** सं0 र0 1.1.21 गीत शब्द में सम् उपसर्ग का योग करने पर संगीत शब्द निष्पन्न होता है, जिसका अर्थ है– **'सम्यकरूपेण गीयते इति संगीतम्।'** अरस्तू ने "संगीत को भाव व्यक्त करने का सबसे सुगम साधन माना है।" जबकि मनोवैज्ञानिक फायड का कथन है– "जिस प्रकार बालक हँसना, बोलना तथा रोना आदि क्रियाएँ अपनी मानसिक आवश्यकता के अनुरूप स्वतः सीख जाता है, उसी प्रकार संगीत भी मानव अपनी मानसिक आवश्यकता के कारण स्वतः सीख जाता है।"

इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि संगीत का आविर्भाव सृष्टि के साथ ही हुआ है तथा मानव का जैसे–जैसे विकास हुआ वह अपनी मानसिक आवश्यकता के अनुसार सीखता गया और साथ ही अपने उन भावों को व्यक्त करने के लिए संगीत का सहारा लिया, जिसे वह सामान्य शब्दों में व्यक्त करना समीचीन नहीं समझा।

प्रकृत महाकाव्य पर दृष्टिपात करें तो जिस प्रकार 'संगीतरत्नाकर' में संगीत के सात स्वर– षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत तथा निषाद, बाईस श्रुतियाँ तथा तीन ग्रामविशेष– षड्ज, गान्धार तथा मध्यम बताए गए हैं, उसी प्रकार महाकवि माघ ने एक ही पद्य में सात स्वरों, बाईस श्रुतियों तथा तीन ग्रामविशेषों का संकेत किया है। यथा– वे देवर्षि नारद की महती नामक वीणा की विशेषता बताते हैं कि वह केवल हवा के स्पर्श मात्र से तीन ग्रामविशेषों द्वारा सात स्वरों की बाईस श्रुतियों को स्वतः प्रस्फुटित कर देती थी। न केवल श्रुतियों को प्रस्फुटित करती थी, अपितु वे पृथक्–पृथक् स्पष्ट परिलक्षित हो रहीं थीं–

रणद्भिराघट्टनया नभस्वतः
पृथग्विभिन्नश्रुतिमण्डलैः स्वरैः।
स्फुटीभवद्ग्रामविशेषमूर्च्छना–
मवेक्षमाणं महतीं मुहुर्मुहुः।। शिशु0 1.10

यहाँ महाकवि ने संगीत के प्रमुख वाद्यविशेष वीणा के प्रति अपने विशिष्ट गुण का प्रदर्शन किया है।

## 97. कुमारसम्भवमहाकाव्य का काव्यसौन्दर्य

आलोक कुमार यादव
शोधच्छात्र, गंगानाथ झा परिसर, प्रयाग, इलाहाबाद

भारतीय साहित्य में सौन्दर्य का विशेष महत्त्व रहा है। उसकी प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से चर्चा होती रही है। सौन्दर्य को चारुत्व, रमणीयता, विच्छत्ति, शोभा, कान्ति, चमत्कार, वैचित्र्य वक्रतादि विभिन्न नामों से जाना जाता है। सौन्दर्य का व्युत्पत्तिमूलक अर्थ है– सुन्दरं सुष्ठु उनत्ति आर्द्रीकरोति चित्तमिति। सुन्दर्+ष्यञ् सौन्दर्य, सुन्दर होने का भाव, सुन्दरता। संस्कृत काव्य साहित्य में कालिदासकृत कुमारसम्भव का कल्पना सौष्ठव और मनोभावों का हृदयहारी वर्णन दोनों ही अपूर्व है। इसके प्रथम सात सर्गों में कालिदास की कविता की सभी विशेषताएँ– मनोरम प्रकृति चित्रण, शृंगार रस वर्णन में अद्वितीयता, मनोहारिणी उपमायें, नाटकीय सम्वाद, ललित भाषा और संगीतमय छन्दोरचना, अपूर्व वर्णन शक्ति, उदात्त कल्पना इत्यादि सभी गुण एक दूसरे से प्रतिस्पर्द्धा करते हुए इस काव्य में पूर्णता के साथ दिखायी देते हैं। काव्य का आरम्भ शैलराज हिमालय के मनोहारी वर्णन से होता है। इस महाकाव्य का प्रथम श्लोक ही हिमालय की विशालता को चित्त में अंकित कर देता है :–

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयो नाम नगाधिराजः।
पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः।। कु01/1

हिमालय वर्णन के बाद उमा हैमवती के सौन्दर्य के वर्णन के प्रसंग में उनके मुख में कमल की सी कोमलता और चन्द्रमा की सी उज्ज्वलता दर्शाने के उद्देश्य से कवि अपने 'अन्दाजें बयाँ' में कहता है :–

चन्द्रं गता पद्मगुणान्न भुङ्क्ते पद्माश्रिता चान्द्रमसीमभिख्याम्।
उमामुखं तु प्रतिपद्य लोला द्विसंश्रयां प्रीतिमवाप लक्ष्मीः।। कु01/43

रसों एवं भावों के वर्णन में निपुण कालिदास ने इस छोटे से भाव का भी कैसा सुन्दर वर्णन किया है–

एवं वादिनि देवर्षौ पार्श्वे पितुरधोमुखी।
लीलाकमलपत्राणि गणयामास पार्वती।।

सातवें सर्ग में विवाह के उपलक्ष्य में हिमालय की राजधानी की सजावट का वर्णन इस प्रकार है–

संतानकाकीर्णमहापथं तच्चीनांशुकैः कल्पितकेतुमालम्।
भासोज्ज्वलत्कांचनतोरणानां स्थानान्तरं स्वर्ग इवावभासते।। कु0 7/3

शिव के दर्शन के लिये उत्सुक स्त्रियों की क्या दशा हुयी वह इस प्रकार देखी जा सकती है–

विलोचनं दक्षिणं जनेन संभाव्य तद्वंचितवामनेत्रा।
तथैव वातायनसन्निकर्षं ययौ शलाकामपरा वहन्ती।। कु0 7/51

अन्त में शिव पार्वती के फेरों के हृदयाकर्षक वर्णन के साथ यह विवेचन समाप्त किया जाता है–

तौ दम्पती त्रिः परिणीय वह्निमन्योन्यसंस्पर्शनिमीलिताक्षौ।
स कारयामास वधू पुरोधास्तस्मिन्समिद्धार्चिषि लाजमोक्षम्।। कु0 7/80

पुरोहित ने एक दूसरे के स्पर्श के आनन्द से उन्मिलित नेत्र उन दम्पति से अग्नि की तीन परिक्रमायें करवाने के बाद उस प्रज्ज्वलित अग्नि में वधू से लाज विसर्ग करवाया। इस प्रकार कुमारसम्भव के वर्णन से भाव पक्ष एवं कला पक्ष का सौन्दर्य भाव अभिव्यंजित होता है।

## 98. यज्ञमण्डप निर्माण कला

आलोक मिश्र
शोधच्छात्र, सिंधिया प्राच्यविद्या शोध संस्थान, विक्रमविश्वविद्यालय, उज्जैन

वैदिककालीन आर्यजाति धर्मप्रधान थी, देवताओं की सत्ता पर उनका दृढ़ विश्वास था। इस हेतु वे देवताओं की प्रसन्नता एवं स्तुति हेतु अनेक यागादि कर्म किया करते थे। **'यागादिरेव धर्मः'** इस वाक्य से वैदिककालीन मानवों की यज्ञादि अनुष्ठानों के प्रति आस्था का निदर्शन होता है। वे समस्त प्रकृति में देवताओं का वास मानते थे। अतः उन्हें उद्देश्य कर उन्होंने अपनी समस्त दिनचर्या यज्ञपरक ही मानी थी। यतः प्रातः ब्रह्मयज्ञ, मनुष्ययज्ञ, आदि। ये पञ्चमहायज्ञ अनिवार्य रूप से सभी के द्वारा सम्पादित किये जाते थे । इनके अतिरिक्त भी कुछ अन्य श्रौत, काम्ययज्ञ भी होते थे, यथा अश्वमेध, सोमयागादि। ये सभी श्रौतयाग कामना परक होते थे। कालान्तर में श्रौतयाग में होने वाली कठिनाईयों को देखते हुए स्मार्तयागों का प्रचलन हुआ। इस प्रकार के यागों में अनुष्ठान विधि सरल थी। अत एव वर्तमान समय में इनका प्रचलन अधिक होने लगा। इनके अन्तर्गत अनेक प्रकार के याग होते हैं, यथा– **विष्णु महायज्ञ, अतिरुद्र महायज्ञ, चण्डी यज्ञ** आदि। इन सबके निमित्त निर्मित होने वाले यज्ञमण्डप का निर्माण एवं परिमाण यज्ञ के अनुसार भिन्न–भिन्न होता है। इसी यज्ञमण्डप निर्माण की कला का इस शोधपत्र में विस्तृत विवेचन प्रस्तुत किया जायेगा।

## 99. नलचम्पू काव्य में भारतीय कला एवं सौन्दर्य तत्त्व : वर्तमान सन्दर्भ

अमित कुमार मिश्र
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क इलाहाबाद

इस लोक के आलोक में सौन्दर्य तत्त्वान्वेषण सरणि में सामाजिकों के अन्तर्नैसर्गिक सौन्दर्य का बाह्य जागतिक सौन्दर्य के साथ अनूठे संयोग में त्रिविक्रमभट्ट सिद्धहस्त हैं। लोकवादी विचारधारा को अपने काव्य की मुख्यधारा में संयोजित करने वाले त्रिविक्रम के आध्यात्मिक सौन्दर्य मण्डित इस कथा के नायक नल भगवान् राम के पूर्ववर्त्ती हैं। नलचम्पू की यथा–कथित कथा है उससे नलचरित चतुर्गुणित है। यहाँ त्रिविक्रमभट्ट महान् आख्यान प्रथमतः घटित प्रसङ्ग, में चित्तावर्जक, हृदयहारी नल–दमयन्ती के परस्पर आसक्ति पूर्वक प्रगाढ़–प्रणय का वर्णन किया है। दोंनो के चाक्षुष्–मिलन एवं वाग्व्यापार की परितापपूर्ण विचित्र परिणति में इसे समाप्त कर दिया है। इस वाग्वितान् में प्रेम, उत्कण्ठा, मिलन, परिताप में देश, काल के अनेक साम्प्रतिक प्रसङ्ग आते गये हैं। जिससे उस समय की विविध कलाओं के विज्ञाता त्रिविक्रम जी काव्य–कला का आलोडन–विलोडन इस साहित्य अर्णव में किया जा सकता है। यथा वन, नदी, पर्वत, ऋतु, सन्ध्या, सूर्य, रात्रि, रूप–सौन्दर्य, लालित्य, अनुराग आदि के विविध भावों–अनुभावों का हृदयहारी चित्रण है। मनुष्य का समग्र जीवन ही एक कला का आगार है, जिसमें कवि ने रहन–सहन, खान–पान, आचार–व्यवहार, रीति–रिवाज, वेष–भूषा, शिल्प, स्थापत्य, नृत्य, गायन, वादन, स्तवन, नाट्य, आदि विविध का तत्सामयिक कला वर्णन में सिद्ध हस्तता दिखायी। उक्त का शब्द–सौष्ठव, भाव–पल्लवन, रस–प्रवणता, राष्ट्रीयता युगबोध, प्रखर–पाण्डित्य, साम्प्रतिक–विवेचन की सुन्दरता ही काव्य सौन्दर्य में प्राण फूँक देती है। अतः साहित्यिक कला एवं सौन्दर्य तो काव्य में पदे–पदे विराजमान हैं।

कवि का याथातथ्य कथन ऐतिहासिक लेख की पदवी धारण करता है। यथा कि पंचम उच्छ्वास में किरातिनियों की जलक्रीडा सप्तमोच्छ्वास में नल की सेना के खान–पान व्यवस्था, उसमें चावल के विविध व्यंजन, प्रथम उच्छ्वास में भिक्षुक एवं उसका वेश, राजकुमारियों का रेशमी परिधान। भाव सौन्दर्य की दृष्टि से हंस का दूत बनकर मनुष्य वाणी में वार्तालाप इसे अतीतातीत घटना द्योतित करता है। राजा नल का भिक्षुक से अपूर्व किम्वदन्ती की जिज्ञासा– **'विश्रम्य कथय काश्चिदपूर्वां किंवदन्तीम्**। यह कथन किसी किशोर अथवा किशोरी के लिए किसी अनोखे सौन्दर्य को जानने का कौतूहल होता था। दमयन्ती की सखियों की अठखेलियाँ एवं वार्ता सहज उद्गार प्रकट करती है। नलचम्पू पंचम उच्छ्वास में कवि ने नर्मदा (नर्मं रतिसुखं ददाति इति नर्मदा वा) नदी की जलधारा में किरात–किशोरियों और जलक्रीडा का विस्तृत वर्णन द्रष्टव्य है–

**रसातलविनिर्गताः पन्नगाङ्गना इव तमाल कन्दली
कोमलांगयष्टयः, अवतीर्य च ताः काश्चित् पन्नगपति
पुरन्ध्रय इवोद्गीर्ण विषगण्डूषाः..............स्तनगण्ड–
शैलशिखरास्फालनोल्लसत्तरगांन्तरस् तरुणतामरस
रससुरभि–सलिलमवगाहमानाश्चिरं चिकीडुः। (पचंमोच्छ्वास)**

इस प्रकार इस कालजयी रचना को साम्प्रतिक परिप्रेक्ष्य में देखने पर जीवन्तता नजर आती है। जिसका काव्यसौन्दर्य अनुपमेय है।

## 100. लघुवासुदेवमननम् का 'अद्वैतसिद्धान्त प्रतिपादनकला' में अवदान

अमित कुमार यादव
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, का0हि0वि0वि0, वाराणसी

संसार के स्थूल से सूक्ष्म पर्यन्त समस्त क्रियाकलाप कला ही है। कला पद मूलतः शास्त्रों में प्रतिपादित कलाओं को ही प्रदर्शित करता है। इससे अतिरिक्त यदि चिन्तन किया जाये तो शास्त्र विहित कलाओं के अतिरिक्त अनेकशः कलायें दृष्टिगोचर होती हैं। इनमें प्रत्येक शास्त्र प्रतिपादन की अपनी–अपनी कला होती है। स्वप्रस्थान के सिद्धान्तवादी अपने ग्रन्थप्रतिपादन में अपने प्रस्थान के सिद्धान्तों को प्रतिपादित करने में एक विशिष्ट शैली का अवलम्बन करते हैं, जो उनकी स्व–उद्बुद्ध कला है। प्रतिपादन कला के द्वारा ग्रन्थकार अपने ग्रन्थ को ग्रन्थ अध्येता के लिए अत्यधिक बोधगम्य बनाता है। अद्वैतवेदान्त के ब्रह्मतत्त्व, जो कि वाग्विषय, समस्त जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादान है, ऐसे तत्त्व का प्रतिपादन करना भी कला के अन्तर्गत आता है। **'तमेव विदित्वातिमृत्युमेति'** इस वेदान्तसिद्धान्त का प्रतिपादन 'लघुवासुदेवमननम्' में अत्यन्त कलात्मकरूप से किया गया है।

अध्यारोप–अपवादात्मक शैली द्वारा प्रकृत ग्रन्थ में ब्रह्मविचार किया गया है तथा निष्प्रपंच ब्रह्म का मायारूप उपाधि से जगत् प्रपंच का निर्माण, जीव के स्वरूप इत्यादि का प्रतिपादन मौलिक एवं सिद्धान्तमत के अनुकूल प्रतिपादित है। मुमुक्षुओं के लिए प्रकृत ग्रन्थ अत्यन्त उपादेय है।

इस प्रकार यतीश्वर वासुदेव जी ने 'लघुवासुदेवमननम्' ग्रन्थ में प्रतिपादन कला का अवलम्बन कर अद्वैततत्त्व का निरूपण किया है, जिसे यथानुकूल शोध–पत्र में प्रतिपादित करने का प्रयास किया गया है।

## 101. आचार्य रतिनाथ झा के काव्यों में ग्राम्यसौन्दर्य

अमित कुमार
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, बी0एच0यू0, वाराणसी

संस्कृतसाहित्य की ये विशेषता रही हैं कि वह अपनी सौन्दर्य वर्णना से कृतियों को चमत्कृत कर देती हैं चाहे वह आदिकवि वाल्मीकि के द्वारा किया गया पन्चवटी वर्णन हो या कालिदास द्वारा हिमालय वर्णन तथा अभिज्ञानशाकुन्तलम् में शाकुन्तला का सौन्दर्य वर्णन हो या बाणभट्ट का कादम्बरी में किया गया आश्रम, सरोवर तथा अटवी का प्राकृतिक सौन्दर्य हो। ये सभी अपने अद्भुत वर्णनों से पाठकों को अभिभूत कर देते हैं, इसी कड़ी में वर्तमान कवि आचार्य रतिनाथ झा ने भी अपनी विभिन्न रचनाओं में ग्रामीणसौन्दर्य को वर्णन का विषय बनाया है, जिसमें वर्षाकाल से लेकर वसन्तऋतु के विभिन्न परिदृश्यों को अपनी लेखनी से चित्रित किये हैं। ग्रामीण परिवेश में जीवन यापन करने वाले कृषक एवं मजदूर वर्ग के परिश्रम की बूँदों से लहलहाती शस्य श्यामला भूमि कवि के चित्त को आकर्षित कर लेती है। इसके साथ-साथ कृषकों की वनितायें तथा बालवृन्द भी इन प्राकृतिक सौन्दर्य में सम्मिलिंत हो अपनी नटखट क्रियाओं से ग्राम्यसौन्दर्य को बढ़ा देते हैं।

अतः मेरे द्वारा 'आचार्य रतिनाथ झा के काव्यों में ग्राम्य सौन्दर्य' शीर्षक से संगोष्ठी में शोध–पत्र प्रस्तुत करने का सफल प्रयास किया जायेगा।

## 102. नाट्यशास्त्र के संदर्भ में नृत्य कला

अमरेश यादव
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

नाट्यशास्त्र के अनुसार नृत्य स्वभाव से ही आनन्ददायक होता है। जन्मोत्सव, विवाह एवं अभ्युदय आदि के अवसर पर नृत्य को प्रवर्तित किया जाता है। नृत्यकला के अन्तर्गत जिन क्रियाओं का सम्पादन किया जाता है, वे स्थान, चारी, करण, अंगहार व रेचक हैं। नाट्य और नृत्य में खड़े होने की मुद्रा को स्थान या स्थानक कहते हैं। नाट्यशास्त्र के अनुसार वैष्णव, समपाद, वैशाख, मण्डल, आलीढ़ और प्रत्यालीढ़– ये छः स्थानक हैं। भरत ने नाट्यशास्त्र में कटि, पार्श्व, ऊरु, जंघा एवं पाद द्वारा किये जाने वाले अभिनय के समानीकरण को 'चारी' कहा है। चारी से ही नृत्य प्रस्तुत किया जाता है।

नाट्यशास्त्र में एक पैर से किया जाने वाला अभिनय चारी और दोनों पैरों के संचालन से किये जाने वाले अभिनय को 'करण' कहा गया है। नृत्य में हस्तों एवं पादों की गतियों को 'करण' कहते हैं। नाट्यशास्त्र में एक सौ आठ करणों का निर्देश है। इन करणों का उपयोग विशेष रूप से नृत्य के अभ्यास में किया जाता है।

नाट्यशास्त्र के अनुसार समस्त अंगहारों की निष्पत्ति करणों से होती है। छः, सात, आठ तथा नौ करणों के मेल से अंगहार बनते हैं। नृत्य करते समय अंगहारों के तरह–तरह के प्रयोग होते हैं। नाट्यशास्त्र में बत्तीस प्रकार के अंगहारों का निर्देश प्राप्त होता है, जिसकी देन भगवान् शिव हैं।

नाट्यशास्त्र में दो प्रकार के नृत्यों का वर्णन किया गया है– ताण्डव और लास्य। ताण्डव पुरुषों का उद्धत नृत्य और लास्य पार्वती का सुकुमार नृत्य है। ताण्डव का सम्बन्ध शिव से है और लास्य का सम्बन्ध पार्वती से है। नाट्यशास्त्र में दस प्रकार के लास्यों का भी निर्देश है– गेय पद, स्थितपाठ्य, आसीन, पुष्पगण्डिका, प्रच्छेदक, त्रिगूढ़क, सैन्धव, द्विमूढ़क, उत्तमोत्तमक और उत्तमोत्तमक और उक्तप्रत्युक्ता इनके अतिरिक्त भरत ने 'भाँवित' 'विचित्रपद' दो अतिरिक्त लास्यांगो का उल्लेख किया है।

## 103. कालिदास के नाटकों में संगीत कला का सौंदर्य

कु. अमृता दुबे
शोधच्छात्रा (संस्कृत)

शास्त्रोक्त चौंसठ कलाओं में भी संगीतकला का अपना विशिष्ट स्थान है। प्रस्तुत शोध–पत्र महाकवि कालिदास की नाटकत्रयी में गुफित संगीत कला पर केंद्रित है। संगीतकला के अंतर्गत गायन, वादन एवं नृत्य के सभी भेद–प्रभेद सन्निहित हैं। संगीत को परिभाषित करते हुए संगीत रत्नाकर में शार्ङ्गदेव ने लिखा है–

नृत्तं गीतं तथा वाद्यं त्रयं संगीतमुच्यते ।

उदाहरण स्वरूप कालिदास के तीनों नाटकों का आरम्भ विभिन्न ऋतुओं पर आधारित गीत से होता है। जैसे– 'मालविकाग्निमित्रम्' के प्रथम अंक में सूत्रधार कहता है– विद्वानों की सभा ने मुझसे कहा है कि इस वसन्तोत्सव पर कालिदास की रची हुई कथावस्तु वाला मालविकाग्निमित्रम् नामक नाटक खेला जाए। इसलिए संगीत आरम्भ करो। यथा–

सूत्रधारः– अभिहितोऽस्मि विद्वत्परिषदा कालिदासग्रथितवस्तु मालविकाग्निमित्रं नाम नाटकमस्मिन्वसन्तोत्सवे प्रयोक्तव्यमि`ति। तदारम्यतां संगीतम्।

'विक्रमोर्वशीयम्' नाटक में भी सुमधुर संगीत गान से प्रथम अंक का प्रारंभ कालिदास ने किया है– यहाँ पर अप्सराओं के सुंदर स्वर की तुलना कोयल की कूँक और भौंरों की गुञ्जन से की है। यथा–

मत्तानां कुसुमरसेन षट्पदानां, शब्दोऽयं परभृतनाद एष धीरः।
आकाशे सुरगणसेविते समन्तात्, किं नार्यः कलमधुराक्षरं प्रगीताः।।

ठीक इसी प्रकार 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में भी संगीत का मनोहारी वर्णन किया गया है। इस नाटक के आरम्भ में भी सूत्रधार नटी को गीष्म ऋतु के अनुसार गीत प्रस्तुत करने को आदेशित करता है। यथा –

सूत्रधारः– नन्विममेव तावदचिरप्रवृत्तमुपभोगक्षमं ग्रीष्मसमयमधिकृत्य गीयताम्। संप्रति हि–
सुभगसलिलावगाहाः पाटलसंसर्गसुरभिवनवाताः।
प्रच्छाय सुलमनिद्रा दिवसाः परिणामरमणीयाः।।

निष्कर्षतः कवि संगीत की ऋतुचर्या को भी सांकेतिक कर रहे हैं। उपर्युक्त नाटकत्रयी में कालिदास ने संगीत के तीनों तत्त्वों (गायन, वादन और नृत्य) को न केवल स्पर्श किया, अपितु यथासंभव प्रसंगानुसार पारिभाषिक शब्दों में उनकी गूढ़ता तक पाठकों व दर्शकों को ले जाने का प्रयास किया ।

## 104. भवभूति के नाटकों में सौन्दर्यतत्त्व चिन्तन

अनामिका त्रिपाठी
शोछच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ
anamika.n.tripathi20@gmail.com

सौन्दर्यशास्त्र इन्द्रिय ज्ञान का विज्ञान है कला और सौन्दर्य में जो परस्पर सम्बन्ध है, उसका अध्ययन सौन्दर्यशास्त्र के अन्तर्गत किया जाता है। "सौन्दर्यशास्त्र सौन्दर्य और कला सम्बन्धी दर्शन है।" संसार में सुन्दर वस्तुओं के अस्तित्व के कारण हम जो की बौद्धिक चिन्तन करते हैं, वही सौन्दर्यशास्त्र है। सौन्दर्यशास्त्र ऐन्द्रियबोध से प्राप्त सौन्दर्यानुभूति के आत्मिक आनन्द का विश्लेषण करता है, जिसके अन्तर्गत चाक्षुष एवं श्रवण दोनों ऐन्द्रिय बोधों की प्रमुखता रहती है।

सौन्दर्य का उद्गम प्रकृति है। प्रकृति के सौन्दर्य से प्रेरित होकर ही कलाकार अपनी कल्पना व ज्ञान से कलाकृति का निर्माण करता है। "सौन्दर्यशास्त्र मानव की कला चेतना और तत्त्व सम्बन्धी आत्मान्दानुभूति का विवेचन एवं विश्लेषण प्रस्तुत करता है। काण्ट ने संवेदनाओं के दार्शनिक विवेचन को सौन्दर्य–शास्त्र कहा है।"

भारतीय काव्य साहित्य में विद्वानो में विभिन्न सौन्दर्यात्मक तत्त्वों का विवेचन किया है, इसी परिप्रेक्ष्य में भवभूति के नाटकों में शृंगार रस को प्रधान रस बनाकर समाज को आह्लादित किया है। भवभूति की रचनाओं में काव्य–कला के भाव पक्ष की प्रधानता है। मानवीय मनोभावों के विश्लेषण और मार्मिक चित्रण में भवभूति अद्वितीय है। भवभूति ने चित्रदर्शन के दृश्य में सीताहरण का चित्र देखकर रामजी की पुनः जागृत व्यथा जो श्रीराम के द्वारा प्रयत्न पूर्वक दबा ली जाती है, कवि ने इसका लक्ष्मण द्वारा वर्णन किया है–

अयं ते वाष्पौघस्त्रुटित इव मुक्तामणिसरो।
विसर्पन्धाराभिर्लुठति धरणी जर्जरकणः।।
निरुद्धोऽप्यावेगः, स्फुरदधरनासापुटतया।
परेषामुन्नेयो भवति च भराध्मातहृदयः।।

भवभूति ने उत्तररामचरित में प्रधान रस करुण को माना तथा मालती–माधव का प्रधान रस शृंगार है। काव्य–सौन्दर्य के अन्य तत्त्वों में भवभूति ने छन्द–कौशल का प्रयोग किया है।

हा हा देवि! स्फुटति हृदयं ध्वंसते देहबंधः
शून्यं मन्ये जगदविरलज्वालमन्तर्ज्वलामि।
सीदन्नन्धे तमसि विधुरो मत्तजीवान्तरात्मा
विष्वङ्मोहः स्थगयति कथं मन्दभाग्यः करोमि।।

भवभूति ने अनेक अलंकारों के माध्यम से भी काव्यसौन्दर्य के तत्त्वों को प्रस्तुत किया है। भवभूति ने अपने नाटकों में प्राकृतिक सौन्दर्य का भी अद्वितीय वर्णन किया है। प्राकृतिक दृश्यों का वर्णन उन्होंने आलम्बन के रूप में ही किया है उद्दीपन के रूप में नहीं। भवभूति ने प्राकृतिक दृश्य के रूप में बहते हुए पहाड़ी झरनों का एक सुन्दर चित्र प्रस्तुत किया–

इह समदशकुन्ताक्रान्तवानीरवीरुतप्रसवसुरभिशीतस्वच्छतोया वहन्ति।
फलभरपरिणामश्यामजम्बूनिकुंजस्खलनमुखरभूतिस्रोतसो निर्झरिण्यः।

भवभूति ने प्रायः अपने नाटकों में काव्यसौन्दर्य के तत्त्वों के साथ ही प्राकृतिक सौन्दर्य का भी विशेष–रूपेण वर्णन प्रस्तुत किया है।

## 105. संस्कृत वाङ्मय में सौन्दर्यबोध

आनन्द कुमार
शोधच्छात्र, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, आजादोद्यान, इलाहाबाद
anand1311597@gmail.com

किसी भी वस्तु या कलाकृति को देखकर आनन्द या हर्ष का सृजन होना ही सौन्दर्यबोध कहलाता है। प्रत्येक मनुष्य को सौन्दर्य के प्रति अनायास ही झुकाव होता है, चूँकि साहित्य समाज का दर्पण है, इसलिये साहित्य में सौन्दर्य का विशेष महत्त्व रहा है। यह सौन्दर्य चारुत्व, रमणीयता, शोभा, कान्ति, चमत्कार, वैचित्र्यादि विविध नामों से जाना जाता है। सौन्दर्य का अर्थ है– 'सुन्दरस्य भावः सौन्दर्यम्।' अर्थात् सुन्दर होने का भाव। 'सुष्ठु उनत्ति आर्द्रीकरोति चित्तम् इति सुन्दरम्।' अर्थात् सुन्दर वस्तु वह है जो चित्त को आर्द्र कर देती है। मनोहर संस्कृत में जिस वस्तु के साथ इन्द्रिय सन्निकर्ष होने पर आनन्दानुभूति होती है, उसको सुन्दर कहा जाता है और इसी का भाव सृजन होने पर सौन्दर्य का रूप धारण कर लेता है।

संस्कृत वाङ्मय में सौन्दर्य का वर्णन अतिप्राचीनकाल से चला आ रहा है। इसका प्रथम दर्शन ऋग्वेद में प्राप्त होता है, इसमें सौन्दर्य के पर्यायों का प्रयोग किया गया है। बाद के वेदों में और आरण्यक, उपनिषद् आदि वैदिक वाङ्मय में सौन्दर्य का वर्णन मिलता है। एतदतिरिक्त लौकिक संस्कृत में गद्य, पद्य, नाटक में सौन्दर्य तथा काव्यशास्त्रीय, भक्ति–शास्त्रीय सन्दर्भों में सौन्दर्य बोध प्राप्त होता है।

## 106. ऋग्वेद में सौन्दर्यशास्त्रीय अनुशीलन

डॉ0 अनिल कुमार
लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ anil.bbk1984@gmail.comMob. 9792282867

सौन्दर्यशास्त्र को आधुनिक विषय माना जाता है। पाश्चात्य देशों में 18वीं शताब्दी से पूर्व इस प्रकार के किसी शास्त्र का अस्तित्व नहीं था। सन् 1750 ई0 में जर्मन विद्वान् 'एलेक्जेण्डर बाउम गार्टेन' ने अपनी पुस्तक 'ऐस्थेटिका' में इसको दर्शन की एक शाखा के रूप में माना था। सौन्दर्यशास्त्र तथा कला का क्रमबद्ध विवेचन करने वाला यह शास्त्र 'सौन्दर्यशास्त्र' के नाम से विख्यात हुआ। सौन्दर्य चिन्तनरूपी परम्परा निश्चित ही पुरानी थी, परन्तु बाउम गार्टेन इसे स्वतन्त्रशास्त्र का रूप देने में सफल हुए और इन्होंने इसकी परिभाषा देते हुए कहा कि– "सौन्दर्यशास्त्र ऐन्द्रिय ज्ञान का विज्ञान है।" यद्यपि यह आधुनिक विषय सिद्ध होता है किन्तु, अद्यपर्यन्त जितने भी विचारक हुए हैं वे कहीं न कहीं प्राचीन परम्परा से प्रभावित अवश्य हुए हैं।

भारतीय वाङ्मय में सौन्दर्य शब्द बहुत प्राचीन नहीं है। वेदों में 'सौन्दर्य एवं सुन्दर' शब्द का प्रयोग नहीं मिलता, परन्तु इसके पर्याय रूप, चारू, रूचिर, प्रिय प्रेयान, चित्र, मधुर आदि शब्दों का प्रयोग हुआ है। विद्वानों की यह दृढ़ मान्यता है कि ऋग्वेद स्वयं काव्य स्वरूप है और उसमें काव्य का सम्पूर्ण सौन्दर्य पाया जाता है। काव्य–सौन्दर्य के विधायक रस, भाव, गुण, रीति तथा अलंकार आदि तत्त्व मूल रूप से ऋग्वेद में पाये जाते हैं। ऋग्वेद में पुरुरवा–उर्वशी, नदी–विश्वामित्र तथा उषस् आदि सूक्तों में सौन्दर्य का सुन्दर निदर्शन होता है। प्रस्तुत शोध–पत्र में इन्हीं सौन्दर्य परक तत्त्वों का प्रस्तुतीकरण किया जायेगा।

## 107. काश्मीर शैवदर्शन में सौन्दर्य–साधना

डॉ. अनिरुद्ध ओझा
दिल्लीविश्वविद्यालय, दिल्ली, मोबाईल– ९५५५७१२०२३

सौन्दर्य साधना भारतीय मनीषा की विभूति रही है, क्योंकि भारतीय कला–बोध एवं कला–प्रयोग की सम्पूर्ण परम्परा अपनी चिरन्तन ऐतिहासिक यात्रा में सदैव सौन्दर्य की साधना में प्रवृत्त रही है। इस साधना के मूल में जो मौलिक तत्त्व विद्यमान है, वह वेदों से उद्गत आनन्दवाद है। भारतीय चिन्तनपरम्परा के अनेक शास्त्रीय शरणियों में विवेकवाद और दुःखवाद के दर्शन भी होते है, जो भारतीय जीवन के बहिर्मुखी अभिव्यक्तियों को साक्षात् रूप से प्रभावित करते हुए दृष्टिगोचर होते हैं, परन्तु कला एवं सौन्दर्य की अनुभूति रूप आन्तरिक धारा का उद्गम और गन्तव्य आनन्द को ही स्वीकार किया गया। इस सन्दर्भ में काश्मीर शैव दर्शन का विशेष महत्त्व है। यह एक ऐसी शास्त्रीय परम्परा है जो अपने आपमें सौन्दर्यशास्त्र के रूप में प्रतिभासित होती है, क्योंकि यह शास्त्र आनन्दयोग अथवा आनन्द पूजा के नाम से अभिहित है।

शैवदर्शन के आचार्यो ने कलानुभूति के व्यावर्तक धर्म को सौन्दर्य के रूप में स्वीकार किया है। सौन्दर्य को परिभाषित करने के लिए द्विविध तटस्थ सिद्धान्तों का अनुसरण किया जा सकता है। प्रथम–सौन्दर्य को बाह्य एवं वस्तुगत रूप में स्वीकार करने वाले लोग उसे शब्द, अर्थ एवं अलङ्कारयुक्त मानते हैं। द्वितीय–सौन्दर्य को आन्तरिक अथवा आत्मनिष्ठ के रूप में स्वीकार करने वाले लोग उसे रस केन्द्रित मानते हैं। काश्मीर शैव दार्शनिकों ने सौन्दर्य को रस का पर्याय माना है। उनकी मान्यता के अनुसार रस के प्रवाह में प्रवाहित होने का अभिप्राय है भैरव स्वभाव में समावेशपूर्वक अपने स्वरूप का अभ्युपगम होना। इस रस का स्वाभाविक अर्थ है कर्तृता और आत्मस्वभाव की मेलनात्मक समरसता जिसकी अभिव्यक्ति परम योगी के मोक्षात्मक अनुभव से लेकर लौकिक जगत् के अनुभवपर्यन्त दृष्टिगोचर होता है।

शैवदर्शन के आचार्यो ने अनुभव को परिभाषित करते हुए कहा है कि मधुरादि रसों का लौकिक आस्वादन सौन्दर्यातिशय अर्थ में व्यवहित अनुभव है, क्योंकि विषय और उसकी प्रतीति के मध्य में विषय स्पर्श बना रहता है। उस अनुभूति में जो लोग व्यवधानांश का तिरस्कार करने में सक्षम होते हैं उन्हें ही परमानन्द या प्रब्रह्मानन्द की प्राप्ति होती है। इससे स्पष्ट होता है कि आनन्दव्यापक और सौन्दर्यव्याप्य है, किन्तु सौन्दर्य का निर्धारण एक जटिल प्रक्रिया है। बारलिंगे महोदय की मान्यता के अनुसार सौन्दर्य की समस्या विश्लेषण की नहीं, अपितु अन्तर्दृष्टि की समस्या है। इस का कारण काश्मीर शैवदर्शन की प्रत्ययात्मक अद्वैतवादी प्रकृति में सन्निहित है। जिसका सविस्तर विश्लेषण प्रस्तुत किए जाने वाले शोध–पत्र में किया जाएगा।

## 108. काव्य सौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य में 'रस सिद्धान्त'

डॉ0 अनीता
असिस्टेंट प्रोफेसर, संस्कृत विभाग, महात्मा गांधी काशीविद्यापीठ, वाराणसी,
email:anitamgkvp@gmail.com

'सत्यं शिवं सुन्दरम्' की अवधारणा भारतीय मनीषियों के मानस पटल पर अति प्राचीन काल से पल्लवित एवं विकसित हुई है। इनमें से 'सुन्दरम्' शब्द एक विशिष्ट अर्थ एवं गरिमा से मण्डित हैं। मानव स्वभाव की यह प्रवृत्ति है कि वह अपने चतुर्दिक वातावरण, परिवेश, समाज एवं सृष्टि के विविध तत्त्वों के प्रति निरपेक्ष भाव रखकर जीवन–यापन नहीं कर सकता। निखिल ब्रह्माण्ड की नाना वस्तुएँ उसके मन में विविध प्रकार के भावों को उद्भूत करती है। कभी तो उसका हृदय नवजात शिशु के सौन्दर्य को देखकर विस्मय–विमुग्ध हो जाता है तो कभी प्रातःकालीन बेला, उषा की लालिमा, नव–सिकलय पर चमकते हुए तुषार कण, तो कभी रात्रि में चन्द्रमा की ज्योत्सना से प्रफुल्लित हो उठता है और कभी अलौकिक सौन्दर्य से युक्त रमणी का हास उसके जीवन में नवीन चेतना का संचार कर देता है तो कभी शिशु शैशव की कोमला उसके मन को आन्दोलित कर देती है। सौन्दर्य के प्रति इस विस्मय–विमुग्धता, आकर्षण, प्रफुल्लता, रोमांच, संज्ञा–शून्यता, कौतूहल आदि विविध भावों के जागृत होने का क्या कारण है? वस्तुतः सौन्दर्य तत्त्व से क्या अभिप्राय है? सौन्दर्य के विविध स्तर कौन–कौन से हैं? इन जिज्ञासाओं

का शमन तभी सम्भव है, जब हम 'सौन्दर्य' शब्द की व्युत्पत्ति को सम्यक रूप से समझ लेंगे। वस्तुतः सौन्दर्य शब्द 'सुन्दर' में सु उपसर्गपूर्वक 'उन्द' धातु से अरन् प्रत्यय जोड़कर यह शब्द बनता है। पुनः 'सुन्दर' शब्द में गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः ष्यञ् सूत्र से ष्यञ् आदि वृद्धि होने पर सौन्दर्य शब्द निष्पन होता है।

## 109. पं0 प्रभुदत्त शास्त्री की दृष्टि में हिमालय : अलौकिक सौन्दर्य का पर्याय

अनिता चौरसिया
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

सहज एवं सार्थक मनोनुभुति के उदात्तीकरण का चरित्रांकन ही व्यक्ति के महिमा मण्डित छवि का परिचायक है। जब कवि की ललित–ललाम–लेखनी द्वारा अन्तःस्थल में विराजमान भाव झंकृत होकर प्रस्फुटित होते हैं तो वे काव्य का रूप धारण कर जनमानस के कर्णगहवर में निनादित होते हुए आह्लादकता का संचार करते हैं। अपने दिव्य स्वरूप द्वारा जिन्होंने इस विस्मयकारी क्षणभंगुर जागतिक प्राणियों के दुःखों को दूर कर सुखानुभूति के नवीन उपायों की उद्भावना की, ऐसे लौकिकालौकिक रूप में ज्ञेय विघ्नविनाशक, मंगलकारी, आदिपूजनीय, शिव–शिवासुत गणपति के चरित्रांकन में अपनी लेखनी को धन्य बनाने वाले संस्कृतसाहित्यजगत् के अर्वाचीन कवियों की श्रृंखला में परिगणित अन्यतम कवि हैं– 'पं0 प्रभुदत्त शास्त्री'।

पं0 प्रभुदत्त शास्त्री का जन्म राजस्थान राज्य के 'अलवर' जनपद में स्थित 'ततारपुर' ग्राम में 1882 ई0 में हुआ था। इनके पिता का नाम 'पं0 रामशरण शुक्ल' था। पुत्र जन्म के कुछ वर्ष पश्चात् ही पिता रामशरण शुक्ल का देहावसान हो गया। धैर्य के धनी पितामह 'पं0 रामप्रसाद मिश्र' के संरक्षण में पितृविहीन उस बालक ने अपनी विद्यारम्भ की और कुछ समयोपरान्त विशद ज्ञानार्जन के लिए मंडावा नगर चले गये। वहाँ जाकर तप एवं ज्ञान की मूर्ति 'पं0 विलासराय शुक्ल' की शरण में रहते हुए विविध विषयों में पारंगत होकर मंडावा नगर में विद्या समावर्तन के बाद शास्त्री जी दिल्ली में अध्यापन कार्य में प्रवृत्त हो गये। कविप्रवर ने अनेक काव्य–सम्मेलनों में अपनी सहभागिता स्थापित की और अपने अमूल्य, कर्णप्रिय साहित्यिक–अवदान के माध्यम से विद्वानों में पूजित हुए। कर्तव्य साधना में लीन रहते हुए ही आप इस भौतिक जगत् को छोड़कर सन् 1972 में पंचतत्त्व में विलीन हो गये।

ऐसे स्वनामधन्य कवि ने विविध विषयों पर आधृत अनेक संस्कृत ग्रन्थों का प्रणयन किया है जिसमें राजनैतिक एवं सामाजिक परिस्थितियों की यथार्थता का ज्ञापक 'गणपतिसम्भवम् महाकाव्य' एक अन्यतम कृति है। दशसर्गात्मक गणपतिसम्भवम् महाकाव्य के रचनाकार पं0 प्रभुदत्त शास्त्री ने महाकवि बाणभट्ट के सदृश अपनी वंश परम्परा का उल्लेख स्वयं ही अपने ग्रन्थ में किया है। कवि ने गणपतिसम्भवम् महाकाव्य को हिमगिरि परिचय से प्रारम्भ कर गणशासनोत्कर्ष एवं अन्तिम सर्ग काव्यान्तरं पुष्पार्पणं तक में उपनिबद्ध किया है। इस महाकाव्य में हिमालय वर्णन में जहाँ एक ओर सौन्दर्यानुग्राहिता है, वहीं पार्वती की योगशक्ति में दार्शनिक विचारधारा दिखाई पड़ती है। यदि मातृभूमि की रक्षा में लगे हुए राष्ट्रभक्त वीरों के वर्णन में ओज का प्रवाह है तो गणतान्त्रिक शासन में कूटनीतिक ज्ञान का समन्वय है।

**हिमालय : अलौकिक सौन्दर्य का पर्याय–** अलौकिक सौन्दर्य के पर्याय के रूप में ज्ञेय 'हिमालय' यह चिर–परिचित पद न केवल हमारी शील, सभ्यता एवं संस्कृति का, अपितु गौरव का भी प्रतीक है। चिरकालिक हिमालय को एक पर्वत और भारतीय सीमा का निर्धारण करने वाले क्षेत्र के रूप में माना जाता है, किन्तु यह वर्तमान हिमालय अपनी महिमामयी पौराणिक महत्ता भी रखता है। पौराणिक मान्यता है कि दक्ष प्रजापति की पुत्री सती देहत्याग के पश्चात् पुनः पर्वतराज हिमालय के घर जन्म लेती है जो भगवान् शिव को जमाता के रूप में स्वीकार करते हैं, परन्तु वर्तमानकालिक काव्यों में हिमालय का स्वरूप पौराणिक महत्ता के साथ ही साथ अपने अद्वितीय सौन्दर्य एवं मनोहारिता द्वारा विविध नूतन रूपों में प्रतिबिम्बित होता हुआ मन को बलात् हरण करने वाला है। इन अर्वाचीन कवियों ने हिमालय के प्राकृतिक सौन्दर्य को प्रतीकात्मक रूप में स्थापित करते हुए अनेक नैतिक एवं राष्ट्रीय संदेशों का वर्णन कर लोगों में आचार एवं राष्ट्रप्रेम की भावना का संचार किया है। पं0 प्रभुदत्त शास्त्री भी इसी परम्परा के पोषक हैं जिन्होंने हिमालय की केवल प्राकृतिक सुषमा को ही नहीं, अपितु राजनैतिक एवं सांस्कृतिक गतिविधियों के साथ–साथ अध्यात्म तथा दर्शन के केन्द्र के रूप में प्रस्तुत किया है। हिमालय की सौन्दर्यमयी श्वेतिमा को वर्णित करते हुए पं0 प्रभुदत्त शास्त्री कहते हैं कि–

मुग्धा दुग्धविभाः शशाः स्वशशिनं त्रातुं सदा कुर्वते
तेभ्यः कोपकरा इवात्र सततं यत्नैर्यियासावशाः।
संघेशक्तिरिति' प्रमाणमवलम्ब्यैभ्यो बिभीमो न चेत्
जय्याः स्युर्मनुजा नवीनदनुजाश्चन्द्राक्रमोपक्रमाः।।

इस महाकाव्य में हिमालय के अलौकिक सौन्दर्य–वर्णन को स्थावर एवं जंगम दोनों ही रूपों में दृष्टिगत किया जा सकता है। जहाँ एक ओर पर्वत, पठार, नदी, घाटी, वनस्पतियों, पशु–पक्षियों तथा गोद में बसे अनेक

प्रदेशों वाला, भारत के उत्तर में स्थित स्थावर रूप हिमालय इसके गौरव को प्रदर्शित करता है वहीं दूसरी ओर एक कमनीय विग्रहधारी, नीतिप्रचारक पुरुष के रूप में वर्णित कर हिमालय के जंगम रूप को स्थापित किया गया है जो पुत्र मैनाक और पुत्री पार्वती के पिता हैं। हिमालय के अलौकिक सौन्दर्य का विस्तृत विवेचन शोध–पत्र में किया जायेगा।

## 110. बाणभट्ट के हर्षचरितम् एवं कादम्बरी में सौन्दर्य एवं कला

अनीता सिंह
शोधच्छात्रा, गंगानाथ झा परिसर, राष्ट्रिय संस्थान, इलाहाबाद

महाकवि बाणभट्ट संस्कृत गद्य–काव्य के मूर्धाभिषिक्त सम्राट हैं। बाणभट्ट ने गद्य में पद्यों से अधिक चमत्कार–प्रदर्शन किया है। बाणभट्ट सातवीं शताब्दी के ऐसे आचार्य हैं, जिनसे गद्य साहित्य का कोई भी कोना अछूता नहीं हैं, इसलिए ही कहा गया है– **'बाणोच्छिष्टं जगत्सर्वम्'**। विलक्षण प्रतिभा के धनी बाणभट्ट की कीर्ति पताका मुख्य रूप से दो अमर कृतियों– 'हर्षचरितम् तथा कादम्बरी' पर आश्रित है। मेरा शोध पत्र इन दो अमर कृतियों पर आधारित है। हर्षचरित एवं कादम्बरी दोनों ही गद्य साहित्य की अमूल्य निधि हैं। जहाँ एक आख्यायिका है वहीं दूसरी कथा है।

**"आख्यायिकोपलब्धार्था प्रबन्ध कल्पना कथा"** (अमरकोश)

बाणभट्ट की इन दोनों अमर कृतियों में सौन्दर्य एवं कला का अद्भूत सन्निवेश द्रष्टव्य है। सौन्दर्य से हमारा तात्पर्य काव्य को सजाने, सुन्दर बनाने का और काव्य में रोचकता लाने का एक अद्भुत प्रयास है, जिनके माध्यम से काव्य को सुन्दर बनाया जाता है और उत्तम कोटि की रचना बतायी जाती है। सभी विद्धानों ने अपनी प्रतिभा कें बल पर सौन्दर्य को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है।

आचार्य वामन के अनुसार– 'अलंकार ही सौन्दर्य है।' इनके अनुसार काव्य का दोष रहित गुण अलंकार सहित होना ही सौन्दर्य है।

बाण के वर्णनों में कला का अनुपम निखरा रूप है। कला शब्द संस्कृत के कल् धातु से बना है। कला शब्द का अर्थ है, वह मानवीय क्रिया जिसका विशेष लक्षण ध्यान दृष्टि से देखना, गणना अथवा संकलन करना मनन अथवा चिन्तन करना।

बाणभट्ट के सौन्दर्य एवं कला के दर्शन हमें इन निम्नलिखित वर्णनों में दृष्टिगोचर होता है– प्रातः काल वर्णन, सन्ध्या वर्णन, शूद्रक वर्णन, शुकवर्णन, चाण्डालकन्या वर्णन, विन्ध्याटवी वर्णन, जाबाल्याश्रम वर्णन, प्रकोष्ठों के वर्णन, राजप्रासाद वर्णन, यशोवती का वर्णन, धारागृह आदि का वर्णन।

## 111. संस्कृत नाट्य साहित्य में भारतीय कला अथवा सौन्दर्य के तत्त्व

अंकिता प्रजापति
एम0 फिल0 (संस्कृत), महात्मा गाँधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी

कला एवं सौन्दर्य चिन्तन के ऐसे महत्त्वपूर्ण पक्षद्वय हैं जो मानवजीवन को सुन्दर, प्रांजल एवं परिष्कृत बनाने में सर्वाधिक सहायक हैं। कला एक ऐसी साधना विशेष है, जिसके द्वारा मनुष्य अपनी उपलब्धियों को सुन्दर से सुन्दर रूप में दूसरों तक पहुँचाने में हमारी सहायता करता है। जो नव–नव स्वरूप प्रथम उल्लेख शालिनी संवित वस्तुओं में प्रमाता के स्व को अर्थात् आत्मा को परिमित करती है, इसी का नाम कला है। अर्थात् आत्माभिव्यंजन ही कला है।

कला किसी भी देश की साहित्यिक, सांस्कृतिक, आध्यात्मिक वैज्ञानिक एवं शिल्पशास्त्रिय उपलब्धियों का प्रतीक होता है। भारतीय चिन्तन के परिप्रेक्ष्य में कला साधना की परम्परा अत्यंत प्राचीन है। कला एवं सौन्दर्य का अन्योन्याश्रय संबंध है। कला की उत्पत्ति सौन्दर्यबोध से मानी जाती है। कला की सिद्धि के मूल में भी सौन्दर्य का अधिकाधिक निवेश कारण हुआ करता है ऐसा निवेश जहाँ उस कला रूप को देखते हुए मन द्रवीभूत हो जाये, विगलित हो जाये।

बादलेयर का विचार था कि– सुखात्मक और दुःखात्मक अनुभूति प्रदान करने, में कविता चित्रकला, पाकशास्त्र और सौन्दर्य रचना की कलाओं के समान ही है। बादलेयर के विचार से नैतिकता कलाओं के भीतर समाहित ओत–प्रोत रहती है, जैसे वह जीवन में रहती है। कला का संबंध वास्तविक अनुभूतियों से है जो सहज रूप में मानव जीवन में प्राप्त होती है।

11वीं शताब्दी में स्पेन में काव्य और कला धार्मिक भावना से प्रभावित रही। साहित्य के विविध रूपों और तत्त्वों पर गहराई से विचार करने वाले 'लल' थें। इन्होंने भाषण–कला, समीक्षा–कला, साहित्य–कला सभी को कला मानकर उनमें सर्वजनात्मक विशिष्टताओं का उल्लेख किया। जर्मन विद्वान् बौमगार्टन हैं। इनका समय 1714 ई. से 1762 ई. तक माना जाता है। सौन्दर्यशास्त्र के इतिहास में इनका नाम इसलिये उल्लेखनीय है, क्योंकि उन्होंने सौन्दर्य और कला का क्रमबद्ध विवेचन करने वाले सौन्दर्यशास्त्र की संज्ञा दी। सौन्दर्य की पूर्णता

वस्तु के अंग–प्रत्यंगों की समानुपातता, पारस्परिक उचित सम्बद्धता और क्रमबद्धता पर निर्भर करता है। सौन्दर्य का प्रयोजन आनन्द और उत्तेजना पैदा करना है। सौन्दर्य की पूर्णतम अभिव्यक्ति प्रकृति में भी होती है।

जे0 बी0 सुल्जर ने बौमगार्टन के विपरीत कला का लक्ष्य सौन्दर्य न मानकर शिवत्व को स्वीकार किया है। उनके विचार से वही वस्तु सुन्दर हैं जो कल्याणकारी हैं। कला नैतिकता को जब प्रेरित करती है, तभी जीवन पूर्ण होता है। कला आदिम मूल प्रवृत्तियों को परिष्कृत कर जीवन को सुन्दर और आनन्दप्रद बनाती है। विंकिन्कर्ल्मन ने यह स्थापना की है कि कला का प्रयोजन केवल सौन्दर्य की अभिव्यक्ति है। उदात्त शैली, सौन्दर्य की सबसे उत्कृष्ट अभिव्यक्ति करती है। प्रशान्ति और भव्यता में ही सौन्दर्य की सर्वोत्कृष्ट अभिव्यक्ति होती है। यही सौन्दर्य का आदर्श है।

काण्ट के विचार से सौन्दर्य, रुचि और आनन्द में घनिष्ठ संबंध होता है। सौन्दर्यमूलक आनन्द वैयक्तिक होते हुये भी सार्वजनीन होता है। सौन्दर्यानुभूति का आनन्द, ऐन्द्रिक आनन्द या पशु जगत् के आस्वादों से भिन्न होता है। यह आनन्द स्वतन्त्र होता है। इस प्रकार काण्ट ने कला, सौन्दर्य के प्रत्ययों का बड़ी सूक्ष्मता से विश्लेषण कर सौन्दर्यशास्त्र को तात्त्विक एवं दार्शनिक आधार प्रदान करने में महत्त्वपूर्ण कार्य किया है।

कलात्मक रचना का मूल उत्स अनुभूति है। सौन्दर्य का बोध विवेक और तर्क से नहीं, वरन् अनुभूति और प्रेम से ही किया जा सकता है। कलात्मक रचना की प्रक्रिया में बुद्धि और कल्पना का सामंजस्य हो जाता है। कलात्मक सर्जना, प्रकृति और जीवन की पुनः सृष्टि करती है। कला प्रकृति के सत्य और रहस्य को उद्घाटित करती है। कला–कृति की रचना के पूर्व कलाकार सुन्दर वस्तु का अवलोकन करता है, यह पहला क्षण होता है, दूसरे क्षण वह उसी के अनुरूप एक दूसरी वस्तु को रूपायित करने की कामना से उत्तेजित हो जाता है।

सौन्दर्य का चित्रण करने वाली कला असीम को ससीम में प्रस्तुत करती है। सारा संसार एक महान् कला है। कला सत्य, शिव और सुन्दर का समन्वय है। कला, सत्य की उपलब्धि का सर्वश्रेष्ठ माध्यम है। कला में अवतरित वास्तविकता सुन्दर और मोहक बनकर हमारे सामने आती है। साहित्य और कलायें समाज के आर्थिक–भौतिक जीवन से उत्पन्न होती हैं और उसी पर स्थित और आधारित रहती है। कला के उद्भव और विकास में श्रम की भी महत्त्वपूर्ण भूमिका होती है, क्योंकि उसके ही द्वारा उनके हाथों में शक्ति और क्षमता आती है, जो कला का निर्माण करते हैं, साथ ही उससे जीवन का अनुभव प्राप्त होता है जो साहित्य सृजन करने में सहायता होता है।

वास्तविकता यह है कि सभी प्रकार के अनुभव, कला–मूल्यों के साथ जुड़े रहते हैं। सौन्दर्य के गुण, अनेक कारणों से उद्भूत होते हैं। सौन्दर्यानुभूति, विशिष्ट और विलक्षण होती है। यह विशिष्ट अनुभूति अन्य अनुभवों से भिन्न होती है। यह मानते हुये भी देखा जाता है कि सौन्दर्य का अनुभव, मूल्य के साथ भी जुड़ा है। रिचर्ड्स का मत है कि, कलायें हमारे संचित मूल्यों के भाण्डार होती हैं। वे असाधारण पुरुषों के जीवन के क्षणों से उद्भूत होती हैं उन्हें चिरस्थायी बनाती हैं। मूल्य–सिद्धान्तों के बीच कला को बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान दिया जाना चाहिये। यदि सही दृष्टि से देखा जाये तो, कलायें हमें निर्णय करने के लिए, उत्तम उपलब्ध आँकड़े प्रस्तुत करती हैं, कि हमारे कौन से अनुभव, अन्य अनुभवों से अधिक मूल्यवान् हैं।

कला मन को सन्तुलित करता है। मन, स्नायु–संबंधी व्यवस्था या उसकी आंशिक क्रियाशीलता है, जो कला–कृति स्नायुमण्डल में व्यवस्था उत्पन्न करती है। वह प्रेरणा या आनन्द प्रदान करती है।

## 112. बाणभट्ट–कृत कादम्बरी में वैनयिकी शिक्षा की कला

**अंकिता तिवारी**

**शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, आर्य महिला पी0 जी0 कालेज, बी0 एच0 यू0**

संस्कृत भाषा के विश्व की सबसे गौरवशाली भाषा होने में उसकी विषयगत प्राचीनता के साथ ही उसकी व्यापकता का भी महत्त्वपूर्ण योगदान है। संस्कृत वाङ्मय धर्म, दर्शन, साहित्य, संस्कृति, कला, विज्ञान आदि अनेक दृष्टियों से सुसमृद्ध है। बात कला के क्षेत्र की करें, तो ईसा की प्रारम्भिक शताब्दी में ही संस्कृत साहित्य ने कला व शिल्प के क्षेत्र में विशिष्ट उपलब्धियाँ प्राप्त कर लीं थीं। भारतीय संस्कृति में कला शब्द के विभिन्न अर्थ मान्य हैं। यहाँ चन्द्रमा की एक रेखा को भी कला कहा जाता है, जिसके सोलह अंश होने से कलाएँ सोलह मानी जाती हैं। इसके इतर प्रयोगात्मकता की बात करें तो नृत्य, संगीत, शिल्प, ललित आदि के रूप में चौंसठ कलाएँ आचार्यों द्वारा स्वीकृत हैं। सामान्य रूप में तो किसी कार्य को भिन्न–भिन्न व्यक्तियों द्वारा भिन्न ढ़ंग से किया जाना भी कला है। जिस प्रकार कविगण अपने–अपने विचारों को अपनी पृथक् सर्जनात्मक कला द्वारा पृथक्–पृथक् रूप में काव्यबद्ध कर अभिव्यक्त करते हैं।

प्रायः हम सभी लोग अपनी बाल्यावस्था से ही इस श्लोक से परिचित होते हैं– **विद्या ददाति विनयम्।** अर्थात् विद्या विनय देती है। तात्पर्य यह है कि शिक्षा का प्रमुख उद्देश्य शिक्षार्थी में विनय का आधान होता है। विनय से तात्पर्य शिष्ट, औचित्यपूर्ण, नैतिक एवं शालीन आचरण तथा सज्जनोचित व्यवहार से होता है, और इस विनय का उपदेश देने वाली शिक्षा को वैनयिकी शिक्षा कहते है। वैनयिकी शिक्षा का उल्लेख वात्स्यायनकृत कामसूत्र में प्राप्त होता है–

गीतम्, वाद्यम्, नृत्यम्, आलेख्यम्, विशेषकच्छेद्यम्, तण्डुलकुसुमावलिविकाराः, पुष्पास्तरणम्, दशनवसनाङ्गरागाः, मणिभूमिकाकर्म, शयनरचनम्, उदकवाद्यम्, उदकाघातः, चित्राश्च योगाः, माल्यग्रथनविकल्पाः, शेखरकापीडयोजनम्, नेपथ्यप्रयोगाः, कर्णपत्रभङ्गाः, गन्धयुक्तिः, भूषणयोजनम्, ऐन्द्रजालाः, कौचुमाराश्च योगाः, हस्तलाघवम्, विचित्रशाकयूषभक्ष्यविकारक्रिया, पानकरसरागासवयोजनम्, सूचीवानकर्माणि, सूत्रक्रीडा, वीणाडमरूकवाद्यानि, प्रहेलिका, प्रतिमाला दुर्वाचकयोगाः, पुस्तकवाचनम्, नाटकाख्यायिकादर्शनम्, काव्यसमस्यापूरणम्, पट्टिकवित्रवानविकल्पाः, तक्षकर्माणि, लक्षणम्, वास्तुविद्या, रूप्यरत्नपरीक्षा, धातुवादः, मणिरागाकरज्ञानम्, उत्सादने संवाहने केशमर्दने च कौशलम्, अक्षरमुष्टिकाकथनम्, म्लेच्छितविकल्पाः, देशभाषाविज्ञानम्, पुष्पशकटिका, निमित्तज्ञानम्, यन्त्रमातृका, धारणमातृका, सपाठ्यम, मानसी काव्यक्रिया, अभिधानकोषः, छन्दोज्ञानम्, क्रियाकल्पः, छलितकयोगाः, वस्त्रगोपनम्, द्यूतविशेषः, आकर्षक्रीडा, बालक्रीडनकानि, वैनयिकीनां, वैजयिकीनां, व्यायामिकीनां च विद्यानां ज्ञानमिति चतुःषष्टिरङ्गविद्याः कामसूत्रस्यावयविन्यः। (कामसूत्र 1/3/16)

संस्कृत साहित्य में विनय की शिक्षा अनेक कवियों द्वारा अपनी रचनाओं में अनेक रूपों में दी गयी है। जैसे हितोपदेश, नीतिशतक, चारुचर्या, कादम्बरी आदि। इनमें महाकवि बाणभट्टकृत कादम्बरी में वर्णित वैनयिकी कला अद्भुत है। वात्स्यायन गोत्रीय चित्रभानु के पुत्र एवं महाराजा हर्ष के दरबारी कवि बाणभट्ट की कल्पनाशक्ति का चरमोत्कर्ष कादम्बरी कथा में परिलक्षित होता है। वैसे तो कादम्बरी में अनेक स्थलों पर विनय की महत्ता वर्णित है, किन्तु विशेष रूप से चद्रापीड के युवराज पद पर अभिषेक के समय मंत्री शुकनास द्वारा दिया गया उपदेश वर्णन वैनयिकी कला का अद्भुत विलास स्थल है। उदाहरण के लिए गुरु के उपदेश की महत्ता बताने वाला यह स्थल विशेषतया उल्लेखनीय है–

**'कुसुमशर–शरप्रहारजर्जरिते हि हृदये जलमिव गलत्युपदिष्टम्। अकारणञ्च भवति दृष्प्रकृतेरन्वयः श्रुतं वा विनयस्य। चन्दनप्रभवो न दहति किमनलः, किं वा प्रशमहेतुनापि न प्रचण्डतरीभवति बडवानलो वारिणा।'** तात्पर्य यह है कि, केवल उच्चकुलीनता या शास्त्र–ज्ञान विनय के प्रति प्रेरक हेतु नहीं होते जिस प्रकार चन्दन की लकड़ी से निकली आग भी जलाती ही है। अतः विनय के आधान हेतु गुरु का उपदेश अत्यन्त आवश्यक होता है। वस्तुतः इस वर्णन में ज्ञान की जिस उत्कट सीमा का दर्शन होता है, उससे ऐसा प्रतीत होता है मानो साक्षात् सरस्वती बोल रही है। इस प्रकार कादम्बरी में वैनयिकी शिक्षा के विलक्षण वर्णन में बाणभट्ट की अद्भुत कला का परिशीलन ही इस शोध–पत्र द्वारा प्रस्तावित है।

## 113. वेदों में सौन्दर्य और कला का अनुशीलन

**अनूप कुमार**

शोधच्छात्र, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ, 9793437064

प्रस्तुत शोध–पत्र में **'वेदों में सौन्दर्य और कला का अनुशीलन'** नामक शीर्षक पर विचार–विमर्श किया जायेगा। वैदिक कवियों ने मनुष्य में सौन्दर्य उपासना की प्रवृत्ति को अनादि बताया है। सौन्दर्य जिज्ञासा की इस प्रवृत्ति ने ही संस्कृति और सभ्यता को जन्म दिया है। मानव संस्कृति और सभ्यता के विकास में कला का सर्वाधिक योगदान रहा है। संस्कृति में सत्य, शिव और सुन्दर का आधान कला के योग से ही हुआ है। संस्कृति के लोकानुराग और लोकानुराधन का पक्ष कला के संयोग से ही व्यापक हुआ है। संस्कृति का जो कोमल भावनामय तथा तरल पक्ष है वह कला के द्वारा ही विकसित हुआ है। भारतीय जीवन में सौन्दर्य और कला सत्य, नित्य, शाश्वत और अनादि बताई गई है। कला की आराधना लोकमंगल और परमार्थ दोनों की उपलब्धि के लिए की गई है।

इस प्रकार प्रस्तुत शोध–पत्र में वेदों में सौन्दर्य और कला का विवेचन प्रस्तुत किया जायेगा।

## 114. ऋग्वेद के 'उषस् सूक्त' में कला एवं सौन्दर्य

**अंशिका पाण्डेय**

शोधच्छात्रा, आर्य महिला पी0 जी0 कालेज, वाराणसी

**'कला' शब्द का अर्थ–** भारतीय साहित्य में कला शब्द को सर्वप्रथम ऋग्वेद **(यथा कतां यथा शफं मथ ऋणं स नयामसि 8.47.16)** में प्रयुक्त किया गया है। अमरकोष में इसे 'कड्' धातु से व्युत्पन्न माना गया है, जिसका अर्थ है– प्रसन्न करना या मत्त करना।

**सौन्दर्य का व्युत्पत्तिमूलक अर्थ–** सौन्दर्य सुन्दर का भाव वाचक रूप है। 'सुन्दर' में 'ष्यञ्' प्रत्यय लगने से सौन्दर्य शब्द की निष्पत्ति होती है– **"सुन्दरस्य भावः सौन्दर्यम्"** सुन्द पूर्वक 'रा' (आदने) धातु में औणादिक 'अच्' प्रत्यय के योग से 'सुन्दर' शब्द निष्पन्न होता है– **"सुन्दं राति इति सुन्दरः।"**

**वाचस्पत्य कोश के अनुसार–** 'सु' उपसर्ग पूर्वक 'उन्द' धातु में 'अरन्' प्रत्यय के योग से 'सुन्दर' शब्द बना है जिसका अर्थ– 'चित्त को द्रवीभूत करने वाला।'

अभिप्राय यह है कि कला तथा सौन्दर्य एक दूसरे के सम्पूरक हैं। हमारे प्राचीनतम ग्रंथ ऋग्वेद में जीवन के सभी पक्षों के साथ–साथ कला एवं सौन्दर्य से सम्पूरित तथ्यों का अनेक स्थलों पर दर्शन होता है। प्रातः काल के समय पूर्व दिशा के गगन मण्डल में सौन्दर्य की देवी उषा का दर्शन होने पर मन हर्ष तथा उल्लास से भर जाता है। ऋषि ने 20 सूक्तों में सौन्दर्य की देवी उषा की स्तुति की है। जिसके अन्तर्गत उन्होंने उषा देवी को कभी कुमारी के रूप में, कभी गृहणी के रूप में और कभी माता के रूप में दर्शाया है। बाह्यसौन्दर्य के भीतर कवि को आन्तरिक सौन्दर्य का दर्शन होता है जिसे वह अपनी काव्यमयी कलात्मक चारुता द्वारा अत्यन्त हृदयस्पर्शी रूप में अभिव्यक्त करता है। उषा को सूर्य की प्रेमिका बतलाया गया है। उषा प्रत्येक प्राणी को अपने कार्य में प्रवृत्त कर देती है, चिड़िया आकाश में उड़ने लगती हैं तथा सभी मनुष्य क्रियाशील हो जाते हैं।

## 115. स्वप्नवासवदत्तम् का सौन्दर्यशास्त्रीय चिन्तन

**अनुमा पाण्डेय**
**शोधच्छात्रा, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ**

सौन्दर्यशास्त्र मानव की उस प्रवृत्ति का अध्ययन है जो विशिष्ट वस्तुओं से अत्यन्त तीव्र रूप से प्रभावित होने की प्रवृत्ति है। यह प्रायः सौन्दर्यपरक मन, प्रवृत्ति, रसिकता आदि आत्मनिष्ठ पहलुओं पर प्रकाश डालता है। सौन्दर्यशास्त्र ऐन्द्रिय ज्ञान का विज्ञान है।

सौन्दर्यशास्त्र सौन्दर्य और कला सम्बधी दर्शन है। इस विश्व में सुन्दर वस्तुओं के अस्तित्व के कारण हम जो बौद्धिक चिंतन करते हैं, वहीं सौन्दर्यशास्त्र है। महाकवि भास के नाटकों में स्वप्नवासवदत्तम् सर्वश्रेष्ठ रचना है। यह छः अंको का नाटक है। इसमें वत्सराज उदयन का मगध की राजकुमारी पद्मावती से विवाह का वर्णन है। भास ने स्वप्नवासवदत्तम् में सौन्दर्य पक्ष का अद्वितीय वर्णन किया है। भास ने स्वप्नवासवदत्तम् में प्रकृति के सौन्दर्य का विशेष रूप से वर्णन किया है। स्वप्नवासवदत्तम् में सन्ध्याकालीन वर्णन अपनी हृदयहारिता को व्यक्त करता है–

**खगा वासोपेता सलिलमवगाढो मुनिजनः**
**प्रदीप्तोऽग्निर्भाति प्रविचरति धूमो मुनिवनम्।**
**परिभ्रष्टो दूराद् रविरपि च संक्षिप्तकिरणो**
**रथं व्यावर्त्यासौ प्रविशति शनैरस्तशिखरम्।।** 1.12

भास ने स्वप्नवासवदत्तम् में काव्य के सौन्दर्य के तत्त्वों का भी चित्रण किया है। स्वप्नवासवदत्तम् का प्रधान रस शृङ्गार है। इसमें भास की शृङ्गारप्रियता परिलक्षित होती है। शृङ्गार का वर्णन करुण के साथ करते हुए कहा है–

**मधुमदकला मधुकरा मदनार्ताभिः प्रियाभिरुपगूढाः।**
**पादन्यासविषण्णा वयमिव कान्तावियुक्ताः स्युः।।** 4.3

स्वप्नवासवदत्तम् में शृङ्गार के साथ करुण, वीर, हास्य, रस का वर्णन किया गया है। पंचम अंक में वीर रस का वर्ण इस प्रकार है–

**उपेत्य नागेन्द्रतुरङ्गतीर्णे तमारूणिं दारूणकर्मदक्षम्।**
**विकीर्णवाणोऽग्रतरङ्गभङ्गे महार्णवाभे युधि नाशयामि।।** 5.13

स्वप्नवासवदत्तम् में प्राकृतिक सौन्दर्य के साथ ही काव्य के सौन्दर्यतत्त्वों अर्थात् रस, अलंकार तथा छन्दों का बहुत ही मनोहारी वर्णन किया गया है।

## 116. आधुनिक प्रहसनों में कला एवं सौन्दर्य तत्त्व

**अनुप्रिया**
**शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, चन्द्रशेखर आजाद पार्क, इलाहाबाद**

संस्कृतसाहित्य में प्रहसन एक विधा के रूप में ख्यात है। इन प्रहसनों में कला एवं सौन्दर्य भी अनुस्यूत हैं। 'कला' शब्द हमारे यहाँ 'संस्कृति' शब्द की ही भाँति विविध क्षेत्रों में बहुतायत से प्रयुक्त हो रहा है। 'कला' शब्द संस्कृतभाषा का एक प्रसिद्ध शब्द है। 'कला' के लिए यहाँ पहले 'शिल्प' शब्द का प्रचलन था। 'कला' शब्द का तो प्रचलन बाद में हुआ। "जगत् के सौन्दर्य की रसानुभूति और उससे उद्भूत सर्जनात्मक कल्पना की सफल अभिव्यक्ति ही कला है।" जब कला किसी न किसी रूप में सब को आकर्षित करती है, तब इसका सुन्दर होना तो अनिवार्य है।

"सौन्दर्य की कुशलतापूर्वक अभिव्यक्ति ही कला है।" इसमें 'सुन्दर' के साथ–साथ जब 'सत्य' और 'शिव' तत्त्वों का भी समावेश हो जाएँ, तब इसका महत्त्व बढ़ जाता है।

महामुनि भरतकृत नाट्यशास्त्र में कदाचित् सबसे पहले ये शब्द पृथक् अर्थ में प्रयुक्त किये गये थे। भरतमुनि ने नाट्य के महत्त्व का कथन करते हुए कहा है – न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।

ऐसा कोई 'ज्ञान' नही, कोई 'शिल्प' नही, ऐसी कोई 'विद्या' नही और कोई 'कला' नहीं जिसका समावेश नाट्य में न हो।

प्राचीनकाल से ही प्रहसनों पर चर्चा होती आ रही है। प्रहसन रूपक की एक उत्कृष्ट विधा है। यह संस्कृत नाटकों का प्राणतत्त्व है। प्रहसन में नाटककार अपने समय के समाज का जीता–जागता चित्र प्रस्तुत करता है। आधुनिक प्रहसनों में कला के महत्त्व का आकलन और कथन विभिन्न प्रकार से किया जा रहा है, क्योंकि 'कला' का क्षेत्र अत्यन्त विशाल है इसके द्वारा एक व्यक्ति की रसानुभूति अनेक व्यक्तियों तक पहुँचती है यहाँ व्यंग्य का अद्भुत सौन्दर्य दिखायी देता है– जिसे वक्रोक्ति की कोटि में रखा जा सकता है। राजकिशोर मणि त्रिपाठीकृत मूषकवैदुष्यम् में इसको देखा जा सकता है। श्रीवेंकटेश्वरकृत उन्मत्त–कविकलस–प्रहसन में भी प्राकृतिक सौन्दर्य मनोरम है ।

इस प्रकार प्रहसनों में प्रयुक्त कला एवं सौन्दर्य उस युग के सामाजिक भावप्रवणता, सहृदयता और दक्षता का मापदण्ड है। प्रस्तुत शोधपत्र में इस पक्ष पर विस्तार से चर्चा की जायेगी।

## 117. संस्कृत काव्यशास्त्र में विवेचित काव्यहेतु एवं सौन्दर्य–तत्त्व

अनुराधा शुक्ला
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद, मो. 8303563802

मानव एक चेतन और जिज्ञासु प्राणी है। काव्य सृजन के लिए उसे कारयित्री एवं भावयित्री प्रतिभा की ओर अग्रसर करती है। मनुष्य सौन्दर्य का उपासक होता है और उसकी चेतना सदैव सुन्दर वस्तु की ओर से आनन्दित होती है। व्यक्ति की सौन्दर्यानुभूति की अभिव्यक्ति ही कला कही जाती है। जिस प्रकार कला की अभिव्यक्ति सौन्दर्य की प्रेरणा के द्वारा होती है। उसी प्रकार काव्यसृजन के लिए प्रतिभा, व्युत्पत्ति एवं अभ्यास का होना आवश्यक है। उत्तम काव्य की रचना ही सहृदय के हृदय को आह्लादित करती है। काव्य सृजन के हेतुओं के विवेचन के प्रसंग में विद्वान् एकमत नहीं हैं। कुछ प्रतिभा को तो कुछ व्युत्पत्ति एवं अभ्यास को आवश्यक तत्त्व मानते हैं। आचार्य भामह ने तो कविप्रतिभा को ही मुख्य हेतु माना है–

गुरूपदेशादध्येतुं शास्त्रं जडधियोऽप्यलम्।
काव्यं तु जायते जातु कस्यचित् प्रतिभावतः।। काव्यालंकार 1–5

किन्तु इसके पश्चाद्वर्ती दण्डी ने प्रतिभा के साथ ही साथ अभ्यास और शास्त्रज्ञान को भी आवश्यक माना है–

**नैसर्गिकी च प्रतिभा श्रुतं च बहुनिर्मलम्।**
**अमन्दश्चाभियोगोऽस्याः कारणं काव्यसम्पदः।।** काव्यादर्श 1–103

आचार्य आनन्दवर्धन प्रतिभा एवं व्युत्पत्ति में प्रतिभा को विशेष महत्त्व दिया है तथा प्रतिभा को महाकवियों का आलोकसामान्य गुण माना है तथा राजशेखर ने भी प्रतिभा और व्युत्पत्ति को संयुक्त रूप से उपकारिणी माना है तथा कहा है कि– प्रतिभा और व्युत्पत्ति का वैसा ही सम्बन्ध है जैसा कि लावण्य एवं रूप सौन्दर्य का– **प्रतिभा व्युत्पत्तिः धियः समवेते श्रेयस्यौ।**

इसी प्रकार भट्टतौत ने प्रतिभा को नवनवोन्मेषशालिनी कहा है तथा अभिनवगुप्त ने अपूर्व वस्तु निर्माणक्षमा प्रज्ञा कहकर प्रतिभा को अपूर्व माना है, किन्तु पश्चाद्वर्ती आचार्यों ने प्रतिभा, व्युत्पत्ति और अभ्यास तीनों के समष्टि रूप को काव्य माना है। इस विषय में मम्मट का स्पष्ट मत है–

**शक्तिर्निपुणतालोकशास्त्रकाव्याद्यवेक्षणात्।**
**काव्यज्ञशिक्षयाभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे।।**

इस प्रकार काव्यशास्त्रियों के द्वारा काव्य–सृजन में प्रतिभा, व्युत्पत्ति तथा अभ्यास तीनों के समष्टि रूप को काव्य का हेतु कहा जाता है, किन्तु कविप्रतिभा के द्वारा ही काव्य में सौन्दर्य का अन्वेषण होता है। सुन्दर काव्य के सृजन के द्वारा ही सहृदय सौन्दर्य की अनुभूति करता है।

## 118. भारतीय कला में बुद्ध

अर्पिता रंजन
रेडफोर्ट काम्पलेक्स, नई दिल्ली

बुद्ध के ऐतिहासिक जीवन ने भारतीय कला को अत्यधिक रूप से प्रभावित एवं समृद्ध किया है जिसका उद्भव विभिन्न संस्कृतियों के समन्वय के फलस्वरूप हुआ जैसा कि एशिया एवं विश्व के अनेक देशों में इसके विस्तार से प्रदर्शित होता है। बौद्ध धर्म के प्रारम्भिक चरण में बुद्ध को सामान्य मानव की मान्यता प्राप्त थी अतः बुद्ध की मूर्ति पूजा का प्रश्न ही नहीं उठता। कालांतर में बौद्ध धर्म में हुये विभाजन के फलस्वरूप नियमों में आयी शिथिलता के कारण बुद्ध की पूजा आरम्भ हो गयी। भारतीय कला में गौतम बुद्ध का प्रतीकात्मक अंकन

द्वितीय शताब्दी ई0पू0 से स्वीकार किया जाता है। इन प्रतीकों में मुख्य रूप से गज, अश्व, कमल, वृषभ, स्तूप, धर्मचक्र, बोधिवृक्ष, चरणपादुका, चूडा, उष्णीष, त्रिरत्न आदि का प्रयोग किया गया है।

प्रथम शती ई0पू0 में भागवत धर्म का भक्ति आन्दोलन मध्य भारत में अपने चरम पर था तथा संकर्षण–वासुदेव पूजा हेतु देवगृहों एवं मूर्तियों का निर्माण किया जा रहा था। ऐसी अवस्था में बौद्धों के लिए अधिक समय तक बुद्ध की मूर्ति पूजा के प्रति निरपेक्ष रहना सम्भव नहीं था। बौद्ध धर्म में महायान सम्प्रदाय के उदय के साथ ही बुद्ध की मूर्ति पूजा का मार्ग प्रशस्त हो गया तथा प्रथम शताब्दी ई0 में कुषाण शासक कनिष्क के राज्यकाल में बौद्ध धर्म को राजकीय संरक्षण मिलने के साथ ही बुद्ध का मानवीय अंकन प्रारम्भ हो गया। गांधार क्षेत्र में स्थित बिमारन स्तूप से प्राप्त स्वर्ण धातु मंजूषा तथा कनिष्क के सिक्कों पर उपलब्ध बुद्ध के मानवीय रूपों को प्राचीनतम स्वीकार किया जाता है।

बुद्ध को कला में प्रदर्शित करने हेतु शिल्पियों का प्रिय विषय उनके जीवन की घटनाएँ थीं। कला में प्रदर्शित बुद्ध के जीवन की घटनाओं–तुषित स्वर्ग में देवों द्वारा बोधिसत्त्व से पृथ्वी पर जन्म लेने की प्रार्थना, श्वेत हाथी के रूप में बुद्ध का अवतरण, माया देवी के गर्भ में श्वेत हाथी के रूप में बुद्ध का प्रवेश, लुम्बिनी वन में बुद्ध का जन्म एवं सप्तपदी, जीवन की तीन प्रमुख घटनाएँ जिन्होंने उन्हें ज्ञान प्राप्ति के लिए प्रेरित किया, पुत्र राहुल का जन्म, गृह त्याग (महाभिनिष्क्रमण), ज्ञान प्राप्ति से पूर्व सुजाता द्वारा खीर प्रदान करने का दृश्य, मार का आक्रमण, बोधगया में ज्ञान की प्राप्ति (सम्बोधि), मृगदाव (सारनाथ) में प्रथम धर्मोपदेश (धर्मचक्रप्रवर्तन), नलगिरि हाथी को वश में करना, कपिलवस्तु में पुनः आगमन, श्रावस्ती के श्रेष्ठी अनाथपिण्डक द्वारा बुद्ध हेतु जेतवन क्रय का दृश्य, अंगुलिमाल दस्यु का स्वभाव परिवर्तन, श्रावस्ती, राजगीर, वैशाली तथा संकिशा में किये गये चमत्कार, कुशीनगर में महापरिनिर्वाण, बुद्ध के धातु अवशेषों का विभाजन, आदि का अंकन बड़े ही मनोहारी रूप में किया गया है।

## 119. श्रीकृष्णचरितामृत महाकाव्य में भावाभिव्यक्ति–कला

अरुण कुमार चतुर्वेदी
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

हृदय की संकल्पनात्मक अनुभूति की लयात्मक एवं रसात्मक अभिव्यक्ति ही काव्य है। काव्य के दो पक्ष होते हैं– भाव तथा कलापक्ष अथवा अनुभूति एवं अभिव्यक्तिपक्ष। अनुभूति की व्यापकता पर भावपक्ष का गौरव आधारित है और कलात्मक अभिव्यक्ति में सौन्दर्य एवं पूर्णता प्रदान करती है। अभिव्यक्ति के अभाव में काव्यसृजन की प्रक्रिया का कोई स्वरूप निश्चित नहीं किया जा सकता। अतः काव्य में अभिव्यक्ति या अभिव्यंजना की सर्जना वर्णनीय वस्तु की उत्कर्षता का परिचायक होती है। यह काव्य की सौन्दर्य पूर्ण अभिव्यंजना ही विविध भावों को प्रकट करती है। जिससे काव्य रमणीय से रमणीयतम हो जाता है। यह शक्ति मनुष्य मात्र में निहित होती है।

काव्यसर्जना की नैसर्गिक प्रतिभा से सम्पन्न श्रीकृष्णप्रसादशर्मा घिमिरे द्वारा प्रणीत **'श्रीकृष्णचरितामृत'** महाकाव्य उल्लेखनीय है। इस महाकाव्य का उपजीव्य श्रीमद्भागवत का दशमस्कन्ध है। इसमें 58 सर्ग तथा 2600 छन्दबद्ध श्लोकों का सन्निवेश है। कथानक की हृदयग्राह्यता तथा कवि द्वारा मनोहारी शैली में वर्णित श्रीकृष्ण की मोहक बाल लीला ने इस महाकाव्य को बहुत ही सरस बना दिया है।

प्रकृत महाकाव्य में भावाभिव्यक्ति की कलात्मकता प्रत्येक स्थलों पर दृष्टिगोचर होती है यथा–ऋतुवर्णन, वनस्थली, वृन्दावन, गोकुल का वर्णन उपर्युक्त वर्णनों के द्वारा प्रकृति का मानवीकरण करने में कवि को अच्छा अवसर मिला है। स्वाभाविक अलंकारों की छटा, प्रसाद गुणों से युक्त शब्द रचना एवं वैदर्भी रीति में काव्य–वर्णन के द्वारा कवि ने अपने काव्य कौशल का अच्छा परिचय दिया है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में श्रीकृष्णचरितामृत महाकाव्य में निहित भावाभिव्यक्ति के अधिकतर पक्ष समीक्षित होगें, जिससे प्रायशः अज्ञात अथवा अल्पज्ञात महाकवि श्रीकृष्णप्रसाद शर्मा घिमिरे की विशिष्टता प्रकटित हो सकेगी।

## 120. वाचिक अभिनयकलाः स्वरूप एवं निदर्शन

अरुण कुमार त्यागी
संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

**क्रीडनीयकमिच्छामो दृश्यं श्रव्यं च यद् भवेत्।**
**तस्मात्सृजापरं वेदं पञ्चमं सार्ववार्णिकम्॥**

नाट्य सार्ववार्णिक मनोरञ्जन का साधन है, जिसको रचना का उद्देश्य 'सर्वजनहिताय सर्वजनसुखाय' माना गया है देवानुरोध पर ब्रह्मा ने समस्त वर्णो की हित सिद्धि के लिए पञ्चमवेद स्वरूप नाट्यशास्त्र की रचना की। ब्रह्मा ने जनानुरञ्जनार्थ ऋग्वेद से पाठ्य, सामवेद से सङ्गीत, यजुर्वेद से अभिनय, अथर्ववेद से रस के तत्त्वों को ग्रहीत किया। यजुर्वेद से ग्रहीत 'अभिनय' शब्द स्वयं में सर्वसमावेशी व व्यापक है इसके अर्थ को स्पष्ट करते हुए आचार्य भरत कहते है कि-

विभावयति यस्माच्च नानार्थानिह प्रयोगतः।
शाखाङ्गोपाङ्गसंयुक्तस्तस्मादभिनयः स्मृतः॥

अर्थात जिसके साङ्गोपाङ्ग प्रयोग के द्वारा नाट्य के नानाविध अर्थों का सामाजिक को रसास्वादन कराया जाय वह 'अभिनय' है आचार्य विश्वनाथ ने अवस्थाओं के अनुकरण को अभिनय स्वीकार किया है-

भवेदभिनायोऽवस्थानुकारः।

नाट्यशास्त्र में भरत अभिनय के चार प्रकारों का उल्लेख करते है-

आङ्गिको वाचिकश्चैव आहार्यः सात्त्विकस्तथा।
चत्वारोऽभिनया ह्येते विज्ञेया नाट्यसंश्रयाः॥

आचार्यवर विश्वनाथ ने भी 'अभिनय' का व्यवहारिक रूप स्वीकार करते हुए अभिनय के चार भेद माने हैं-

भवेदभिनेयोऽवस्थानुकारः स चतुर्विधः।
आङ्गिको वाचिकश्चैवमाहार्यः सात्त्विकस्तथा॥

आचार्य नन्दिकेश्वर ने अभिनय की चार अवस्था को स्वीकार कर इन्हें शिव का रूप माना है जिसके अधिष्ठाता भगवान शिव स्वयं है-

आङ्गिकं भुंवनं यस्य वाचिकं सर्ववाङ्मयम् ।
आहार्य चन्द्रतारादि तं नुमः सात्त्विकं शिवम्॥

अतः नाट्य में वर्णित आङ्गिक, वाचिक, आहार्य और सात्त्विक में वाचिक अभिनय को नाट्य का शरीर कहा है, क्योंकि अभिनय के अङ्ग उसके अर्थ को व्यञ्जित करते है। अपने शोधपत्र के माध्यम से मैं वाचिक अभिनय की महत्ता एवं उपयोगिता को विस्तृत रूप से प्रस्तुत करना चाहता हूँ।

## 121. डॉ0 मनोरमा तिवारी के काव्य में संगीत कला (संस्कृत–गीतमालिका के विशेष सन्दर्भ में)

अरुण कुमार निषाद
शोधच्छात्र, संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ, 9454067032
arun.ugc@gmail.com

प्राचीनकाल से ही विभिन्न प्रकार की कलाएँ और शास्त्र उपलब्ध होते रहे हैं। उन कलाओं में संगीत विधा का अपना एक अलग ही महत्त्व है। कला शब्द संस्कृत भाषा का है। कला शब्द की व्युत्पत्ति कल, कड और कम् धातु से मानी जाती है। पण्डित क्षेमराज के अनुसार– कलयति स्वस्वरूपावेशेन तद् वस्तूनि स्वरूपाणि वा इति कला।

ऋग्वेद में कला के विषय में कहा गया है– यथा कला यथा शफं ऋणं नयामसि। नाट्यशास्त्रकार भरतमुनि अपने नाट्यशास्त्र में लिखते हैं– न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला"

मानव की भावनाओं की अभिव्यक्ति ही कला है। इन कलाओं को हम विभिन्न रूपों में प्रकाशित और प्रदर्शित करते हैं। यथा– चित्रकला, कविता, संगीत, नाटक, नृत्य आदि। इसका अंकन चाहे पेन्सिल, कागज द्वारा, नाटक द्वारा तथा लेखों द्वारा ही क्यों न किया गया हो वह कला है। फ्रायड के अनुसार– कला मानव की दमित भावनाओं की अभिव्यक्ति है।

वर्तमान में जो संगीत हम देख–सुन रहे हैं, उन सब का उद्भव और विकास वैदिककाल में ही हो चुका था। संगीत में भी नृत्य एक ऐसी कला है जिसमें कला और सौन्दर्य दोनों का समन्वय है। सम्पूर्ण सामवेद गेय शैली में निबद्ध है। सामवेद के अनुसार गान चार प्रकार के होते हैं– 1. ग्राम या गेयगान, 2. अरण्य गेयगान, 3. ऊहगान, 4. उह्यगान। यज्ञ के अवसर पर उद्गाता के द्वारा मन्त्रों का सस्वर गान किया जाता था। हमारे जो सोलह संस्कार हैं वे भी कहीं न कहीं जन्म से लेकर मृत्यु तक संगीत से सम्बन्धित हैं। प्रस्तुत शोधपत्र 'डॉ0 मनोरमा तिवारी' में डॉ0 के काव्यों में संगीत कला पर विस्तार से चर्चा की जायेगी।

## 122. गणेशपुराण एवं मुद्गलपुराण में सौन्दर्य एवं कला

अरविन्द कुमार सिंह
शोधच्छात्र, गंगानाथ झा परिसर, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, इलाहाबाद

पुराण का वास्तविक अर्थ है प्राचीन या पुराना। पुराण शब्द की अनेक निरुक्तियाँ की गयी हैं– पुराणम् आख्यानं पुराणम्। यस्मात् पुरा हि नवम् अनति इदं पुराणम् (वायुपुराण 1–203)

आचार्य सायण ने ऐतरेय ब्राह्मण की भूमिका में पुराण शब्द की निरुक्ति करते हुए लिखा है– जगतः प्रागवस्थामनुक्रम्य सर्गप्रतिपादकम् वाक्यं जातं पुराणम्।।

पुराणों की संख्या पर विचार किया जाय तो शताधिक हैं, जिसमें महापुराणों की संख्या 18 तथा उपपुराणों की संख्या भी 18 ही है, लेकिन उपौप पुराण एवं अतिपुराण की संख्या के विषय में मतभेद है।

गणेशपुराण अतिपुराण तथा मुदगलपुराण अतिपुराण एवं उपौपपुराण के अन्तर्गत आता है। पुराणों में सौन्दर्य एवं कला पर विचार किया जाय तो पुरा पुराण साहित्य ही इससे भरा पड़ा है। सौन्दर्य वह तत्त्व है, जिससे हमें काव्य में आनन्द की प्राप्ति होती है, सौन्दर्य ही वह तत्त्व है जिसके माध्यम से काव्य की उच्चता एवं निम्नता व्यक्त किया जा सकता है। आचार्य वामन ने कहा– **सौन्दर्यमलङ्कारः**– सौन्दर्य ही अलंकार है।

सौन्दर्य के समान ही कलाओं का भी पुराणों में अत्यधिक महत्त्व है। कला को पुराण साहित्य में इतना महत्त्व इसलिए दिया गया है कि वह जीवन को बृहद् हद तक प्रभावित करती है, जीवन में रंग भरती है। गणेश पुराण और मुद्गल पुराण में सौन्दर्य एवं कला का दर्शन हमें निम्नलिखित वर्णनों में दृष्टिगोचर होता है, गणेश पुराण में राजा सोमकान्त के वृत्तान्त का वर्णन, वल्लाल विनायक की स्थापना, श्री–पार्वती संवाद, आनन्दोत्सव, शनि का कैलाश गमन, परशुराम गणेश्वर का युद्ध, गणेश्वर का पराक्रम तथा गणेश की विभिन्न प्रकार की मूर्तियों में कला। मुद्गलपुराण में देव–दूतसंवाद, शिवादि पराजय मधुकैटभवध आदि में सौन्दर्य एवं कला का विशेष दिग्दर्शन होता है।

## 123. कविकुलगुरु कालिदास के नाट्यसाहित्य में ललितकलानिदर्शन

**डॉ. आशा अम्बोरे**
नागपुर 9421708950

नाट्य सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का ऐसा दर्पण है जिसमें चराचर विश्व की प्रतिच्छवि का अवलोकन किया जा सकता है। भरतमुनि के अनुसार यह तीनों लोकों के भावों का अनुकीर्तन है– **"त्रैलोक्यस्यास्य सर्वस्य नाट्यं भावानुकीर्तनम्**। सभी प्रकार के मनुष्यों का विधान होंने के कारण इसमें ज्ञान, शिल्प, विद्या, कला एवं शास्त्रों का सन्निवेश होता है।

कविकुलगरु कालिदास के नाट्य कृतिओं में भी उपर्युक्त सब बातें हैं, लेकिन इन सभी को स्पर्श करना अशक्यप्राय बात है। इसलिए कविकुलगुरु कालिदास के नाट्याकृतियों में उल्लिखित कला पर कुछ प्रकाश डालना शोधनिबन्ध लेखक का मन्तव्य है।

कालिदास का कौशल्यपूर्ण वस्तुविन्यास, पात्रों का अकृत्रिम चित्रांकन, संवादों की सहजता और प्रवाहिता ये सभी बातें कालिदास के सर्वतोमुखी प्रतिभा की परिचायक तो हैं ही, परन्तु ललितकलाओं के प्रति उसका स्वाभाविक रुझान उसकी निजी विशेषता है, जो उसकी रचनाओं में मानो प्राण भर देती हैं।

अपने नाटकीय कथाओं को कलाओं का पुट देकर ललितकलानुरागी कालिदास ने एक अनोखा आयाम दिया है। उसके रूपकों से झलकते कला निदर्शन का यथामति विवेचन करने का विनम्र प्रयास प्रस्तुत निबन्ध में करना है।

## 124. सांख्य के निहितार्थ की अभिव्यक्ति में युक्ति–प्रतियुक्ति कला का अवदान एवं वैशिष्ट्य

**आशीष कुमार**
संस्कृतविभाग, कलासंकाय काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

कला एवं सौन्दर्य के मध्य एक अविनाभाव सम्बन्ध है, जहाँ भी कला होगी वहाँ सौन्दर्य स्वतः–ही प्रस्फुटित होगा और जहाँ सौन्दर्य होगा वहाँ कला अवश्य ही होगी। इसी कारण तो सृष्टि के कण–कण में सौन्दर्य का ही निदर्शन होता है। वस्तुतः किसी भी कार्य को सुरुचिपूर्ण ढ़ंग से किया जाना उस कार्य को कला की श्रेणी में ले आता है, चाहे वह भोजन–पकाने की कला हो अथवा केश–सज्जा की, चित्रांकन की कला हो अथवा भवन–निर्माण की। इस दृष्टि से सृष्टि में सर्वत्र कला का ही साम्राज्य प्रसृत है। सांसारिक तापों से त्रस्त मनुष्य की विश्रांति हेतु प्रकृति ने स्वयं ही उसे कला एवं सौन्दर्य रूप सुकोमल शय्या प्रदान की है। भारतीय परम्परा में चतुःषष्टि कलाएँ प्रसिद्ध हैं, जिनका विवरण विविध ग्रन्थों, यथा– वात्स्यायनकृत कामसूत्र, आचार्य भरतमुनिकृत नाट्यशास्त्र, बौद्धग्रन्थ ललितविस्तर, जैनाचार्य शेखरसूरिकृत प्रबन्धकोश आदि में प्राप्त होता है। ललितविस्तर में बोधिसत्त्व के 96 कलाओं में पारंगत होने का वर्णन है। इन्हीं के अन्तर्गत हेतुविद्या अथवा तर्कशास्त्र अथवा युक्ति–प्रतियुक्ति कला का भी वर्णन है। भारतीय दार्शनिक प्रस्थानों में दुःखों की आत्यन्तिक निवृत्ति तथा परमानन्द की निर्वृत्ति रूप लक्ष्य के संधान हेतु विविध उपायों का अन्वेशण किया गया है। इनका सिंहावलोकन करने पर हम देखते हैं कि जहाँ एक ओर सांख्य–योग तथा न्याय–वैशेषिक सहित बौद्ध तथा जैन दर्शनों में दुःखनिवृत्ति को साध्य माना गया है, वहीं दूसरी ओर मीमांसा–वेदान्त सहित नास्तिक शिरोमणि चार्वाक ने परमानन्द की प्राप्ति को अपना साध्य स्वीकार किया है। यद्यपि इनके स्वरूप एवं साधनों में पर्याप्त भेद है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में सांख्यशास्त्र के निहितार्थ की अभिव्यक्ति में युक्ति–प्रतियुक्ति कला के प्रयोगिक पक्ष का विस्तारपूर्वक उदाहरणों सहित प्रदर्शन करते हुए उनकी उपयोगिता को सिद्ध करने का प्रयास किया गया है।

## 125. श्रीशंकराचार्य विरचित शाक्तस्तोत्रों की सौदर्यमीमांसा

**अस्मिता अविनाश रोडे**
क. का. सं. वि., नागपुर, 9420248980

संस्कृत साहित्य मे स्तोत्र वाङ्मय यह संस्कृत का मनोरम वैशिष्ट्य मना गया है। अन्य भाषा के साहित्य में इस प्रकार सुभाषित तथा स्तोत्र वाङमय आदि संकल्पना दिखाई नही देती। इस स्तोत्र वाङ्मय मे भी रस परिपोष होता ही है। ऐसे ही स्तोत्र वाङ्मय के अन्तर्गत आने वाले निम्न स्तोत्रों का तथा उनके अन्तर्गत स्थित भक्ति का अंतरिकभाव– सौन्दर्य खोलकर दर्शन का प्रयत्न प्रस्तुत निबंध मे किया गया है–

**1. ललितापञ्चकम्, 2. मीनाक्षीपञ्चरत्नम्, 3. देव्यपराधक्षमापनस्तोत्रम्,**
**4. भवान्यष्टकम्, 5. आनन्दलहरी**

उपर्युक्त स्तोत्र काव्यों में देव्यपराधक्षमापनस्तोत्रम् स्तोत्र सप्तशती के अंतिम चरण मे आता है, जो पंचदशीकार विद्यारण्य स्वामी द्वारा रचित है। विद्यारण्य स्वामी ने अपने पंचदशी ग्रंथ मे दर्शनिक विचार प्रस्तुत किये है। इस स्तोत्र काव्य मे उन्होंने भक्ति का अविष्कार किया है। यह ग्यारह श्लोको मे रचित है। इन ग्यारह पद्यों के द्वारा रचनाकार ने खुद को बालक के रूप में प्रस्तुत किया है तथा देवी भगवती को माता की भूमिका मे वात्सल्य स्वरूप दर्शाया है। भक्त और देवी तथा माँ और बालक इन दो संबंधों के बीच सौंदर्य इस स्तोत्र काव्य में दिखाई देता है। वास्तव में संस्कृत साहित्य के 9 रसों मे भक्ति रस समाविष्ट नहीं है, परंतु यहाँ श्रृंगार रस और उसका स्थायीभाव रति दोनों भक्ति रस के माध्यम से दिखाई देते हैं। यहाँ ईश्वर रूपी रति दर्शायी गयी है। ईश्वर के अन्तर्गत जो रति है वह भक्तिरूपी रति है। रति को एक अलग आयाम देने का प्रयास और रति को एक दिव्य स्पर्श हुआ है ये दर्शाने का प्रयत्न इस स्तोत्र काव्य मे किया गया है।

उपर बताये गये सभी स्तोत्रों के अन्तर्गत भक्ति रस के आंतरिक सौन्दर्य को प्रस्तुत निबंध मे दर्शाया गया है। प्रस्तुत निबंध मे प्रमुख रूप से निम्नलिखित विषय होंगे– **1. भावसौन्दर्य, 2. अलंकारसौन्दर्य, 3. रचना सौन्दर्य (रीति)**

## 126. पुराणों में कलाविमर्श

**अतुल तापस**

अनादि काल से कला एवं सौंदर्य इन दो तत्वों ने मनुष्य जीवन सर्वकष रूप से व्याप्त किया है।. कला शब्द की व्युत्पत्ति तो हम बता सकते है किन्तु कला की उत्पत्ति कब हुई इसके बारे में निश्चित रुप से कुछ कहना असंभव है।

उपलब्ध अक्षर वाङ्मय में सबसे प्राचीन ग्रंथ के रूप में वेदों को मान्यता प्रदान की गई है। यजुर्वेद में 30 प्रकार की कलाओं की सूचि दी गई है। जिनमें तन्त्रवाय (बुनाई), तक्षन (बढईगिरी), कार्मार (लोहारी).. वास्तुकला, नृत्यकला इ. का वर्णन मिलता है। वात्स्यायन कामसूत्र, शुक्रनीति जैसे ग्रंथों में 64 कलाओं की सूचि प्रस्तुत की गई है, जो सर्वमान्य है।

पुराणों में प्रत्यक्ष रूप से चित्रकला का वर्णन नहीं मिलता किन्तु वास्तुकला, नृत्यकला, शिल्पकला जैसी कलाओं के बारे में विस्तृत वर्णन, स्कन्दपुराण, मत्स्यपुराण आदि में दिया गया है। इन सब कलाओं की अनुभूति एवं अभिव्यक्ति में चित्रकला का ज्ञान महत्वपूर्ण होता है। प्रत्यक्ष पुराणों में ना सही किन्तु विष्णुपुराण के परिशिष्ट मे चित्रकला संबंधी विस्तृत रूप से जानकारी प्राप्त होती है।

**विष्णुधर्मोत्तरपुराण :–** विष्णुधर्मोत्तरपुराण बृहद्धर्मपुराण है। इसमें लगभग 16 हजार श्लोक है। इसके तीन खण्ड है। इसी पुराण के प्रथम खण्ड के 129 वें अध्याय में चित्रकला के उत्पत्तिसंबंधी एक कथा दी गई है। विष्णुधर्मोत्तरपुराण के तृतीय खण्ड 41 वे अध्याय में चित्रकला का महत्त्व प्रतिपादित किया गया है।

यथा सुमेरुः प्रवरो नगानां यथाण्डजानां गरुडः प्रधानः।
यथा नराणां प्रवरः क्षितीशः तथा कलानामिह चित्रकल्पः।।

चित्रकला को चतुर्वर्ग प्राप्ति का साधन माना गया है। इस सम्बन्ध मे कहा गया है –

कलानां प्रवरं चित्रं धर्मकामार्थमोक्षदं।
माङ्गल्यं प्रथमं चैतद् गृहे यत्र प्रतिष्ठितम्।।

यही कारण है कि घरों में देवताओं के चित्र लगाये जाते हैं और लोगों को उससे प्रसन्नता होती है। चित्रकला का उपयोग मंदिरों में किया जाता है, कामसूत्र में चित्रों का कामकला संबंधी महत्व कथन किया गया है एवं चित्रकला अर्थप्राप्ती में सहायक होती है यह सर्वविदित है। तृतीय खण्ड के 41 वें अध्याय में चित्रप्रकारों के बारे में बताया गया है।

सत्यं च वैणिकं चैव नागरं मित्रमेव च।
चित्रं चतुर्विधं प्रोक्तं तस्य वक्ष्यामि लक्षणम्।।

**चित्रकला में आवश्यक आठ गुण :–**

स्थानं प्रमाणं भूलम्भो मधुरत्वं विभक्तता।
सदृश्यं क्षयवृद्धी च गुणाष्टकमिदं स्मृतम्।।

इन आठ गुणों के चित्र में अंतर्भूत होने से चित्रसौंदर्य वृद्धिंगत होता है।

**चित्रकला में रंग योजना –** चित्रकला में रंग योजना क्लिष्ट कार्य है। समुचित वर्णविन्यास योजना करना एक चित्रकार की श्रेष्ठता का द्योतक होता है।

श्वेतो रक्तस्तथा पीतः कृष्णो हरितमेव च।
मूलवर्णा समाख्याताः पंचपार्थिवसत्तम।।
एकद्वित्रिसमायोगाद् भावकल्पनया तथा।
संङ्ख्यैवान्तरवर्णानां लोके कर्तुं न शक्यते।।

**चित्रसूत्र क्या है – चित्रे स्त्री पुरुषयोः दैर्घ्यम्, उद्गमता तथा च शरीरस्य अङ्गप्रत्यङ्गम् इत्येतेषां चित्रसतम् इति संज्ञा।** इससे यह स्पष्ट होता है कि चित्रसूत्र से रचयिता चित्र रेखाटन में स्त्री पुरुषों की चौडाई, ऊंचाई एवं अंङ्गप्रत्यंगों का प्रमाणबद्ध चित्रण करें ऐसा मार्कण्डेय मुनि ने बताया है।

## 127. महाकवि कालिदास की रचनाओं में सौन्दर्यतत्त्व

**अविनाश चन्द्र शुक्ल**
प्राच्य संस्कृत विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

कालिदास स्त्री और पुरूष दोनों के सौन्दर्य का वर्णन करने में कुशल हैं, परन्तु नारी–सौन्दर्य के वर्णन में उनकी दृष्टि विशेष रूप से रमी है। उनकी रचनाओं में नारी–सौन्दर्य के एक से एक बढ़कर भव्य चित्र हृदय को आनन्दित करते हैं। यथा मेघदूत की यक्षिणी–

तन्वी श्यामा शिखरिदशना पक्वबिम्बाधरोष्ठी
मध्ये क्षामा चकितहरिणीप्रेक्षणा निम्ननाभिः।
श्रोणीभारादलसगमना स्तोकनम्रा स्तनाभ्यां
या तत्र स्याद्युवतिविषये सृष्टिराद्येव धातुः।। मेघदूत उ0मे0 (19)

रघुवंशम् की इन्दुमती, कुमारसम्भवम् की पार्वती, विक्रमोर्वशीयम् की उर्वशी, मालविकाग्निमित्रम् की मालविका जहाँ एक ओर अपने सौन्दर्य–वैभव से सहृदयों को मनोमुग्ध बनाती है वहीं शाकुन्तलम् की शकुन्तला अपनी सौन्दर्य–दीप्ति से सबको सन्दीप्त कर देती है।

कालिदास के अनुसार नारी–सौन्दर्य की चरितार्थता अपने प्रिय का प्रेम–भाजन बनने में ही हैं–

तथा समक्षं दहता मनोभवं पिनाकिना भग्नमनोरथा सती।
निनिन्द रूपं हृदयेन पार्वती प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारूता।। कुमार सम्भवम् (5/1)

उनकी दृष्टि में नारी–सौन्दर्य की वृद्धि उसके शील, लज्जा आदि गुणों से होती है। केवल शारीरिक सौन्दर्य नारी का वास्तविक सौन्दर्य नहीं बन सकता– "निनिन्द रूपं हृदयेन पार्वती"

कालिदास की कल्पना सौन्दर्य में कुछ ऐसे गुण हैं जो रूप को उसी प्रकार सँवार देते हैं जैसे– प्रातः कालीन सूर्य की किरणें विकसित होते हुए कमल को तथा तूलिका द्वारा किया गया अंकन रेखाचित्र को

चूताङ्कुरास्वादकषायकण्ठः पुंस्कोकिलो यन्मधुरं चूकूज।
मनस्विनीमानविघातदक्षं तदेव जातं वचनं स्मरस्य।। कुमार सम्भवम् (3/32)

कवि–कल्पित सौन्दर्य में भूषणों का भूषण, उपमानों का भी उपमान और प्रसाधनों का भी प्रसाधन बन जाने की क्षमता है। कालिदास श्रृंगार तथा प्रेम के भावुक कवि है अतः उनकी दृष्टि सौन्दर्य की कोमल भावना को पहचानने तथा प्रकट करने में नितान्त चतुर है उनका रसमय हृदय इन सौन्दर्य–वर्णनों में झाँकता हुआ दीख पड़ता है। वे वाह्य प्रकृति और अन्तः प्रकृति के पूरे सामरस्य के उपासक हैं बाह्य प्रकृति जो अभिरामता प्रस्तुत करती है वही अन्तः प्रकृति में भी विद्यमान है। तभी तो हमारे कवि की दृष्टि में शकुन्तला कोमल लता के समान लावण्यमयी प्रतीत होती है–

अधरः किसलयरागः कोमलविटपानुकारिणौ बाहू।
कुसुम मिव लोभनीयं यौवनमङगेषु सन्नद्धम्।। अभिज्ञान शाकुन्तलम् (1/21)

शकुन्तला के अधर नये पल्लव की लालिमा लिये है बाहू (भुजा) कोमल शाखाओं का अनुकरण करते हुए झुके हुए है। विकसित फूल के समान लुभावना यौवन अंगो में प्रस्फुटित हो रहा हैं।

इस प्रकार प्रस्तुत शोध–पत्र महाकवि कालिदास की रचनाओं में उपस्थित सौन्दर्य पर आधारित है।

## 128. प्रो. केशवचन्द्रदास की कविताओं में कला और सौन्दर्यतत्त्व

**बबिता निर्मल**
शोधच्छात्रा, राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थान, गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद

कला (Art) और सौन्दर्य (Aesthics) हमारे जीवन में बहुत अधिक महत्त्व रखते हैं। ये सदैव अन्योन्याश्रित होते हैं। कला और सौन्दर्य के मध्य अविनाभाव सम्बन्ध है अर्थात् एक के अभाव में दूसरे का अस्तित्व नहीं होता है। दोनों एक दूसरे के पूरक हैं। संस्कृतसाहित्य में भी सभी आचार्यों एवं कविओं ने कला और सौन्दर्य को अत्यधिक महत्त्व दिया है, क्योंकि कला और सौन्दर्य के बिना सभी वस्तुएँ अपूर्ण और अधूरी सी प्रतीत होती हैं। जब कोई कवि अपने काव्य की रचना करता है तो उसमें कला और सौन्दर्य लाने के लिए रस, छन्द और अलङ्कारों का प्रयोग करता है। वस्तुतः सौन्दर्यशास्त्र काव्यशास्त्र का पर्याय ही तो है। ये काव्य–तत्त्व किसी भी ग्रन्थ व काव्य के सौन्दर्य में अभिवृद्धि करते हैं।

प्रो. केशवचन्द्र दास जी ने भी अपने काव्यसंग्रहों और उपन्यासों में इसी प्रकार सौन्दर्य–तत्त्वों का प्रयोग किया है। उन्होंने अपनी बहुमुखी प्रतिभा के बल पर कुल 40 पुस्तकों, 15 शोधग्रन्थों, 15 उपन्यासों, 4 लघुकथा–संग्रहों और 6 काव्यसंग्रहों की रचना की है। उनके काव्यसंग्रह क्रमशः– प्रणयप्रदीपम्, हृदयेश्वरी, महातीर्थम्, अलका, ईशा और भिन्नपुलिनम् हैं।

डॉ. दास ने मुक्तछन्दों के प्रयोगों के द्वारा अपनी काव्य–कृतियों को सौन्दर्ययुक्त किया है। उनके काव्यों की सबसे बड़ी विशेषता एक ही कृति में दो भावों का सन्निवेश करना है जो इनके काव्य को चमत्कृत करते हैं। जैसे काव्यसंग्रह ईशा में डा. दास ने प्रकृति के प्रत्यक्ष चित्रण के द्वारा अप्रत्यक्ष जीवन दर्शन का वर्णन किया है–
**'एकीकरोति पर्णानि पवनः, उड्डयति पृथक् च करोति।'**

**"भिन्नपुलिनम्"** के **'आषाढ़माया'** शीर्षक कविता में प्रो. दास ने अद्भुत सौन्दर्य का वर्णन करते हुए कहा है–**पौर्णमासीलज्जावगुण्ठने/अवतरति/आषाढस्य छाया/आविष्कृत्य/निजत्वे नग्नताम्। धारायते/रोमांचितरङ्गः।**

अर्थात् आषाढ़ की छाया निजत्व की नग्नता को आविष्कृत कर पौर्णमासी लज्जा अवगुण्ठन में उतरती है तब रोमाञ्चों के तरंगें धारा बन जाती हैं।

## 129. कादम्बरी में कलात्मक तत्त्व

**बबली पाण्डेय**
शोधच्छात्र, राष्ट्रियसंस्कृसंस्थान, (मा.वि.). गङ्गानाथझापरिसर प्रयाग (उ.प्र.)

विश्व का कोई भी वाङ्मय कला से अछूता नहीं रहा है। यत्र–तत्र कवियों की कृतियों में कला की सौन्दर्यमयी अभिव्यक्ति की झलक देखने को प्राप्त हो ही जाती है। उनमें भी भारतीय संस्कृत वाङ्मय में कलाओं की सर्वाधिक सशक्त अभिव्यक्ति प्राप्त होती है। जिसमें गद्य शिरोमणि आचार्य बाणभट्ट कृत कादम्बरी में कला का सूक्ष्म निदर्शन प्राप्त होता है। आचार्य बाणभट्ट ने राजा शूद्रक को उत्पत्तिः कलानाम् कहा है।

नृत्य की दो विधायें नटराज द्वारा प्रारम्भ की गयी ताण्डव और लास्य। रेचक, अङ्गकार एवं पिण्डीबन्ध के साथ शिव द्वारा प्रस्तुत नृत्य ताण्डव तथा पार्वती का सुकोमल नृत्य लास्य कहलाया। इसी को दशरूपककार ने भी कहा है–

**मधुरोद्धतभेदेन तद्वयं द्विविधं पुनः।**
**लास्यताण्डवरूपेण नाटकाद्युपकारकम्।।**(1.10)

बाणभट्ट ने नृत्य के दोनों स्वरूपों का दर्शन विन्ध्याटवी में किया। प्रातःकालीन समीरण में लताओं के पत्ते हिलते थे तो लास्य प्रतीत होता था–

**चलितपल्लवलतालास्योजदेशव्यसिनि..... प्रभातिके मातरिश्वनि।**

एवं जब लाल–लाल पत्तों के झुरमुटों में मयूर थिरकते तो प्रतीत होता था मानो भगवान् शंकर से युक्त लीला से भरी हुई प्रलयकालीन सन्ध्या उपस्थित हुई हो।

**कल्पान्तप्रदोषसन्ध्येव प्रनृत्यन्नीलकण्ठा पल्लवारुणा च।**

विन्ध्याटवी में जब मयूर नृत्य करते थे तो हाथी कान फड–फडाकर ताल देते थे–

**नर्तितशिखमण्डले मनोहरे वनगजकर्णतालशब्दे।**

चित्रकला का सुन्दर निदर्शन किया है और बताया है कि चित्रकर्म से त्रिभुवन को प्रदर्शित किया जा सकता है–

**चित्रलेखादर्शितविचित्रसकलत्रिभुवनाकारम्।**

इस प्रकार बाणभट्ट द्वारा कादम्बरी में विभिन्न शास्त्रों का रसरूप में गागर में सागर का रूप प्रगट किया गया है। जिसका व्याख्यात्मक स्वरूप संगोष्ठी में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 130. काव्यीय सौन्दर्य की लोकोत्तरता

**बबुआ नारायण मिश्र**
आचार्य (साहित्य) श्रीमाता वैष्णो देवी गुरुकुल, कटरा, जम्मू कश्मीर– 9419358895
babuanarayan@gmail.com

ललित कलाओं में काव्यकला का महत्त्वपूर्ण स्थान है। कवि अपने हृदयगत भावों को शब्दों के माध्यम से अभिव्यक्त करता है। यद्यपि लोकयात्रा भी शब्दों के माध्यम से ही प्रवर्तित होती है, तथापि काव्य जगत् लौकिक जगत् से विलक्षण है। मम्मट ने काव्यप्रकाश के मङ्गलाचरण में इस विलक्षणता का सम्यक् प्रतिपादन किया है।

लोक के सुखदुःखमोहात्मक होने के कारण लोक में अनुकूल वेदनीयता के साथ–साथ प्रतिकूल वेदनीयता भी है। अनुकूल वेदनीयता की अनुभूति ही सौन्दर्यानुभूति शब्द से अभिहित होती है। लोक में प्रतिकूल वेदनीय पदार्थों से लज्जा, जुगुप्सा, उद्वेग आदि की ही अनुभूति होती है।
लेकिन लोक के लज्जाकारक अथवा जुगुप्साकारक विषय को भी कवि अपनी प्रतिभा के बल पर काव्य में सहृदयहृदयावर्जक बना देता है।

लोक में नायकयुगल की रति आदि क्रीड़ाओं के अवलोकन से आनन्द के बजाय अपनी–अपनी चित्तवृत्ति के अनुरूप लज्जा, जुगुप्सा आदि का आविर्भाव होता है। लेकिन इसी की काव्यीयाभिव्यक्ति से सहृदयों को आनन्दानुभूति होती है, जिसे शृङ्गार रस से अभिहित किया जाता है। यही काव्य जगत् के सौन्दर्य की लोकोत्तरता है।

## 131. अभिज्ञानशाकुन्तलम् नाटक में सौन्दर्य के तत्त्व

**बच्चे लाल,**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

काव्य के क्षेत्र में सौन्दर्य का विशद् वर्णन नाटक में ही एकत्रीभूत है। नाटक का एक नाम 'रूप' भी है। रूप सौन्दर्य का आधार तथा नेत्र का विषय है, सौन्दर्य भी नेत्र का विषय है, अतः सौन्दर्य बोध का पूर्ण रूप हमें नाटक में ही प्राप्त होता है। सौन्दर्य शब्द 'सुन्दर' विशेषण शब्द में 'ष्यञ्' प्रत्यय जोड़कर बना है। महाकवि कालिदास ने सौन्दर्य को परिभाषित करते हुए लिखे हैं– **'सर्वास्ववस्थासु रमणीयत्वमाकृतिविशेषाणाम्'**। सुन्दरता अनित्य उपकरणों से बनाई हुई नहीं है, स्वाभाविक तथा परिवर्तनीय है, वह स्वतः पूर्ण है अतः सभी अवस्थाओं में रमणीय है। इसीलिए कहा गया है **'काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला'**। मनुष्य स्वभावतः सौन्दर्य का प्रेमी होता है। उसकी सौन्दर्य के प्रति स्वाभाविक प्रवृत्ति होने के कारण अनेक ललित कलाओं का जन्म होता है। कवि अपने कविता कामिनी में सौन्दर्य की सृष्टि करने के लिए अलंकार आदि उपकरणों का सहारा लेता है और अपने कृतियों में सौन्दर्य का सहज परिचय देता है। कालिदास भी स्वभावतः सौन्दर्य के पारखी कवि हैं। उनके द्वारा सौन्दर्य पर विशेष प्रकाश डाला गया है। इसमें सौन्दर्य के आधार रूप में मुख्यतः प्रकृति, मानव तथा उनके अन्तःसम्बन्ध के प्रकाशन में सौन्दर्य तत्त्व सामहित है।

मानव प्रकृति से जन्मा है, प्रकृति में पला है तथा प्रकृति में विलिन होता है। अतः मानव तथा प्रकृति का अभिन्न सम्बन्ध है। वैदिक साहित्य में प्रकृति का वर्णन देवता–अग्नि, सवितृ, चन्द्र, पृथिवी आदि रूपों में किया गया है। **अभिज्ञानशाकुन्तलम्** नाटक में भी शकुन्तला के प्रसाधनों हेतु उसकी मंगल सामग्री तथा आभूषण स्वयं प्रकृति (वनदेवियाँ) अपने हाथों से देती है।

मानव की प्रत्येक अवस्था का सौन्दर्य पृथक्–पृथक् होता है, अवस्थाओं के आधार पर मानव सौन्दर्य तीन रूपों में अवस्थित हैं– **शैशवावस्था, युवावस्था और वृद्धावस्था**। शैशवकालीन सौन्दर्य को वात्सल्य की निगाहों से, युवावस्था के सौन्दर्य को रति एवं शृंगार की निगाहों से तथा वृद्धावस्था के सौन्दर्य को श्रद्धाभाव एवं भक्तिभाव की निगाहों से देखते है। इस प्रकार अभिज्ञानशाकुन्तम् नाटक में कवि कालिदास द्वारा सौन्दर्य के विविध रूप वर्णित है।

## 132. व्याकरणशास्त्र में भारतीय कला अथवा सौन्दर्य के तत्त्व

**डा0 बहुरन सिंह पटेल**
सहा. प्रा. व्याकरणविभाग, संस्कृतमहाविद्यालय, रायपुर, छ0ग0

कला शब्द व्युत्पत्ति की दृष्टि से एक आनन्दविधायिनी प्रक्रिया का सूचक है जैसे (कं आनन्दं लाति इति), यह कला स्थूल रूप से कला दो प्रकार की मानी गई है ललित कला एवं यांत्रिक कला। वैदिकसाहित्य में इन दोनों प्रकार की कलाओं के लिए शिल्प (कौषीतकि ब्राह्मण 29–5) शब्द ही पाया जाता हैं। भारत एक धर्मप्राणराष्ट्र है, इसलिए भारतीय शिक्षा, कला आदि धर्म द्वारा ही सम्प्रेरित एवं अनुप्राणित होते रहे हैं। प्राचीन भारतीय कलाओं की विशिष्ट विशेषता यह रही है कि ये कभी धर्म, मतवाद आदि की सीमाओं में बन्ध कर नहीं रही। युग युगों के घातप्रतिघात, राजनीतिक उथल–पुथल, विदेशी सम्पर्क आदि सभी के प्रभावों को आत्मसात्

करती हुई, भारतीय कला निरन्तर नवोन्मेष की ओर उन्मुख होती रही हैं। भारतीय कला की अन्यतम विशेषता सौन्दर्य की अवधारणा है जिसको कालिदास ने 'रूपम्' कहा है। सुन्दरम् और शिवम् के समन्वय को भारतीय कला का आदर्श कहा जा सकता है। पाणिनि अष्टाध्यायी में **शिल्पनि ष्वुन्** (3–1–145), **गस्थकन्** (3–1–146), **ण्युट् च** (3–1–147), **पाणिघताडघौशिल्पिनि** (3–2–55), **ग्रामकौटाभ्यां तक्ष्णः** (5–4–95) आदिसूत्र मिलते हैं। प्रस्तुत शोधपत्र व्याकरणशास्त्र में भारतीय कला एवं सौन्दर्य के विषय को आधार कर तैयार किया गया है।

## 133. प्रद्युम्नचरित महाकाव्य में प्रकृतिसौन्दर्य

**भाग्यवानी तिवारी**
**शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय**

काव्य रचना में प्रकृति की अत्यन्त सारगर्भित, सशक्त एवं महत्त्वपूर्ण भूमिका है। साहित्य का सम्पूर्ण सौन्दर्य प्रकृति पर ही निर्भर है। काव्य की सरसता एवं सौन्दर्य वृद्धि में प्रकृति विशेष सहायक है। हंसों से व्याप्त सरोवर, नृत्य करते हुए मयूर, कलरव करते हुए पक्षी, पुष्पों की सुगन्धों से व्याप्त पवन, खिले हुए रंग–बिरंगे पुष्प, पशु–पक्षियों से व्याप्त वन आदि प्रकृति के मनमोहक रूप हमें अपनी ओर आकर्षित करते हैं। प्रकृति के इन विभिन्न स्वरूपों को कवि अपनी दृष्टि से देखता है एवं तदनुरूप काव्य में उसके कमनीय एवं कठोर स्वरूप का वर्णन करता है। प्रकृति का आश्रय लेकर ही कवि की विभिन्न कल्पनाएँ उद्भूत हुयी हैं। प्रकृति वर्णन चाहे अल्प हो या आधिक्य, प्रकृति आलम्बन रूप में चित्रित हो या उद्दीपन रूप में प्रकृति सौन्दर्य की ओर प्रायः सभी कवियों का ध्यान आकृष्ट हुआ है। कविजन के काव्य का मुख्य उद्देश्य अलौकिक चमत्कार की प्राप्ति है, इसके लिए कवि काव्य में ऐसे सौन्दर्याधान करता है; जो चित्त को आकर्षित कर लोकोत्तरानन्द की अनुभूति करा सके; काव्य के इस उद्देश्य की पूर्ति में प्रकृति अपनी महत्त्वपूर्ण भूमिका रखती है।

संस्कृत के कवि सौन्दर्य के उपासक हैं; वे मानव प्रकृति के साथ–साथ बाह्य प्रकृति के सूक्ष्म निरीक्षण में भी समर्थ हैं। आचार्य महासेन का प्रकृति पर अगाध प्रेम है। वे एक सौन्दर्यान्वेषक कवि हैं और उन्होंने मानव सौन्दर्य के साथ प्रकृति सौन्दर्य का भी बड़ा ही सुन्दर वर्णन प्रद्युम्नचरित में किया है। कवि वसन्तऋतु के मनमोहक सौन्दर्य का वर्णन करते हुए कहते हैं 'वसन्तऋतु के आगमन से जो वृक्ष पुष्पों से अच्छादित नहीं थे, मलय पवनों के बहने से वे भी पुष्पित हो गये। कोई भी फूल ऐसा नहीं था जो भौंरों से व्याप्त न हों, वसन्त के आगमन से कोयले मृदंग जैसी ध्वनि कर रही थीं, भौंरे झंकारपूर्वक गीत गा रहे थे। दक्षिण वायु से नचायी गयी वन पंक्तियाँ सुशोभित हो रही थीं। वसन्त के आगमन पर कोयलों की मीठी आवाज होने लगी, पुष्पों के पराग से रमणीय पर्वत सर्वतः सुवासित हो गया।'

> **कोकिलाकलमृदङ्गरवेण चंचरीककृतझङ्कृतगीतैः।**
> **दक्षिणेन मरुता गुरुणेव नर्तिताः शुशुभिरे वनराज्यः।।** (प्रद्युम्नचरितम् 7/41)
> **तेन तत्र तरवोऽपि बभूवुर्यैः समं न निचिताः सुमनोभिः।**
> **तानि तत्र कुसुमान्यपि नासन् सेवितानि मधुपैर्न्न हि यानि।।** (प्रद्युम्नचरितम् 7/42)
> **अन्तरेऽत्र कलकोकिलनादं झङ्कृतैर्मधुद्व्रतं कृतशोभम्।**
> **पुष्पपुंजरजसाभिसमन्ताद्वासितं कृतकभूधररम्यम्।।** (प्रद्युम्नचरितम् 7/51)

कवि प्रकृति सौन्दर्य का सजीव चित्रण यहाँ प्रस्तुत करता है। वास्तव में मानव के जीवन में सौन्दर्य की स्थापना कर उसे कलात्मक बनाने का श्रेय प्रकृति को ही है। प्रकृति के सूक्ष्म निरीक्षण में आचार्य सिद्ध हस्त हैं। अपनी कल्पनाशक्ति के आधार पर उन्होंने प्रकृति का बड़ा ही मनमोहक सौन्दर्य प्रद्युम्नचरित में प्रस्तुत किया है।

## 134. दार्शनिक अर्थाभिव्यक्ति में लौकिकन्याय का अवदान

**भाग्यश्री वि. पाठक**
**शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, का० हि० वि० वि०**

संस्कृतवाङ्मय रूपी अगाध रत्नाकर से ही सभी विद्याओं का उद्भव हुआ है। कोई भी ऐसा विषय नहीं है जो कि इससे अछूता हो चाहे वह साहित्यशास्त्र हो या दार्शनिक विषय हो। प्रत्येक शास्त्र के वर्ण्य विषयों में भिन्नता होती है, किन्तु उनमें कुछ ऐसे तत्त्व होते हैं जो प्रायः सभी शास्त्रों में विद्यमान रहते हैं, उनमें से एक 'कला' तत्त्व है। कला शब्द का सर्वप्रथम अर्थ मानवीय, प्राकृतिक तथा साहित्यिक सौन्दर्य से लिया जाता हैं, किन्तु इसका अर्थ, मात्र इन विषयों तक ही संकुचित न होकर अपने बृहत् अर्थ से विस्तारित है। कला के अन्तर्गत अनेक विद्याओं का उल्लेख किया गया है यथा– चित्रकला, वास्तुकला, संगीत कला, पाठन कलादि।

दर्शनशास्त्र में भी कला की स्पष्ट उद्भावना दृष्टिगोचर होती है। यह कला सौन्दर्य तत्त्व की अभिव्यंजक न होकर दार्शनिक विषयों से सम्बद्ध है। सभी भारतीय दर्शनों में 'लौकिकन्याय' कला के वर्णन के द्वारा ईप्सित

अर्थों को सरल रूप से समझाने का प्रयास दर्शन में किया गया है यथा सांख्य दर्शन में सृष्टि उत्पत्ति में पुरुष तथा प्रकृति के समान सामंजस्य को 'पङ्ग्वन्धन्याय' द्वारा वर्णित किया गया **है** –

**पुरुषस्य दर्शनार्थं कैवल्यार्थं तथा प्रधानस्य।**
**पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः।।** (सांख्यकारिका – 21)

छान्दग्योपनिषद् के सातवें अध्याय में 'अरुन्धतीन्याय' का प्रयोग किया गया है, जिसके माध्यम से स्थूल से सूक्ष्म तथा सूक्ष्म से सूक्ष्मतम तत्त्व "भूमा" का वर्णन किया गया हैं।

इस प्रकार अनेक न्यायों द्वारा शोधपत्र में भारतीय दर्शनों में प्रयुक्त दार्शनिक गूढ विषयों की उपस्थापना की गई है, जिससे सामान्य लौकिक जन भी इन विषयों को सरलता से समझ सकता है।

## 135. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में सौन्दर्य के अभिनव प्रतिमान

**बिमलेश कुमार मौर्य**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

समृद्ध संस्कृतसाहित्य की नैरन्तरी काव्यरसिकों को अपने वैलक्षण्य से सतत आलोकित, आनन्दित एवं अभिप्रेरित करती रही है। विपुल संस्कृतसाहित्य में अनेक विषयों से सम्बद्ध ग्रन्थ विविधपदार्थों के वर्णनपरक, अनेक घटनाओं के उद्घाटक और विविध शास्त्रीय सिद्धान्तों के प्रतिपादक रहे हैं। इस सुवासित ग्रन्थनिकुंज की श्रीवृद्धि में अनेक आचार्यों का अनुपमेय एवं अतुलनीय योगदान है। इस महनीय संस्कृत साहित्य की आधुनिक परम्परा के सुविख्यात कीर्तिस्तम्भ **आचार्य सत्यव्रत शास्त्री** का अन्यतम स्थान है। आचार्यश्री का जन्म 29 सितम्बर सन् 1930 ई० को लाहौर (पंजाब) में हुआ। इनके साहित्य भाण्डार में अनेक प्रकाशपुञ्ज ग्रन्थसमूह हम सभी का मार्गनिर्देशन कर रहे हैं। इनके द्वारा विरचित विश्वविश्रुत कतिपय ग्रन्थ इस प्रकार हैं– इन्दिरागाँधिचरितम्, श्रीबोधिसत्त्वचरितम्, श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् इत्यादि। आचार्य सत्यव्रत शास्त्री विरचित **'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य'** थाईदेश की रामकथा 'रामकियेन' को सरस एवं प्रवाहपूर्ण काव्यमयी भाषा में प्रस्तुत किया गया है। प्रथम संस्करण 1990 ई० में प्रकाशित यह कृति अंग्रेजी तथा थाई विदेशी भाषाओं के अतिरिक्त हिन्दी (पद्यानुवाद), कन्नड, आसमियाँ इत्यादि सात भारतीय भाषाओं में भी अनूदित हो चुकी है। 25 सर्गों में विरचित यह महाकाव्य पौराणिक कथा पर आधारित भारतीय रामकथा 'वाल्मीकिरामायण' से कतिपय अंशो में भिन्न है। आचार्यश्री को इसी कृति पर साहित्यजगत् का सर्वोच्च सम्मान 'ज्ञानपीठ पुरस्कार' प्राप्त हुआ है। थाईदेश के रामकथा पर आधारित श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य वाल्मीकिरामायण से कतिपय अंशो में भिन्न होने के कारण, अपनी लालित्यपूर्ण शैली एवं अपने सौन्दर्यातिरेक से हम सभी को आकर्षित करता है जिसे आचार्यश्री ने महाकाव्य के प्रथम सर्ग में शब्दशः वर्णित किया है–

**आस्ते पुनर्मूलकथा तथैव तस्यां न भेदः परिलक्ष्यतेऽत्र।**
**भेदः पुनर्भाति नवेषु सत्यं कथानकेष्वेव न चेतरत्र।।**
**स्फुटं भवेत्तावदनेन विज्ञवर्गाय वैशिष्ट्यमिहास्ति यद्वा।**
**नवीनमत्रास्ति विचारणीयं रामायणे रामकथाभिरम्ये।।** (श्रीराम० 1.38,39)

इनके ग्रन्थनिचयों में परम्परा एवं आधुनिकता का मञ्जुल समन्वयक ग्रन्थ श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य सौन्दर्य पराकाष्ठा का अनुपम उदाहरण है। जिसमें उपस्थापित विषय भारतीय संस्कृति के पारम्परिक सौन्दर्य की देशान्तरीय परिस्थितियों में अक्षुण्णता को अभिव्यक्त करता है।

महाकाव्यगत कथानक में आधुनिकता, पात्रगतसौन्दर्य, शैलीगत वैशिष्ट्य आदि अनेक विवेचनापूर्ण स्थल हैं जो इस शोध–पत्र में इन्हीं बिन्दुओं को आधार कर अपने आयास से उपस्थापित किया जायेंगे।

## 136. संस्कृतवाङ्मय में व्यायामिकीकला का निदर्शन

**बिपुल कुमार शुक्ल**
शोधच्छात्र, संहिता एवं संस्कृतविभाग, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

**'साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः'** अपने इस कथन से भर्तृहरि ने मानव–जीवन में कला के महत्त्व को प्रतिपादित किया है। वस्तुतः कला संसार का वह सर्वोत्तम आधार है, जिससे मानव अपने जीवन को आनन्दमय एवं सर्वोत्तम बना सकता है। मानव जीवन को सकारात्मक दिशा देने में कला अत्यन्त सहायक है। यह मनुष्यत्व को साकार रूप में उपस्थित करने वाले तत्त्वों में प्रमुख है। मानव जीवन को सुखद एवं सरस एवं सरल बनाने वाली इन कलाओं की संख्या पृथक्–पृथक् ग्रन्थों में भिन्न–भिन्न स्वीकार की गई है। यथा– वात्स्यायन ने कामसूत्र में 64 कलाओं का उल्लेख किया है, जबकि ललितविस्तर में 86 पुरुष–कला तथा 64 काम–कलाओं का उल्लेख है, किन्तु इनका स्वरूप कामसूत्र में प्रतिपादित कलाओं से भिन्न है। आचार्य वात्स्यायन ने स्वप्रणीत ग्रन्थ कामसूत्र में 64 कलाओं का प्रतिपादन किया है। इन चतुःषष्टि कलाओं में व्यायामिकी कला अत्यन्त प्राचीन एवं महत्त्वपूर्ण कला है। व्यायामिकी का अर्थ है– आखेट करने के ज्ञान की कला। इसका

प्रयोग प्राचीन काल से ही राजा–महाराजा करते आए हैं। कामसूत्र में व्यायामिकी कला का स्वरूप निरूपण करते हुए आचार्य वात्स्यायन कहते हैं–

**'व्यायामिकीनामिति। व्यायामप्रयोजना व्यायामिक्यो मृगयाद्याः। एतास्तिस्र आत्मोत्कर्षरक्षणार्था जीवार्थाः।। इति चतुःषष्टिरङ्गविद्या इति। कामसूत्रस्यावयविन्योऽवयवभूताः। तदभावे कामसूत्रस्याप्रवृत्तेः।।'** (कामसूत्र, साधारणाधिकरण, तृ0 अ0– विद्यासमुद्देशप्रकरण)

आचार्य वात्स्यायन ने उक्त 64 कलाओं को पाँच वर्गों में विभक्त किया है–

चारु (ललितकला), कारु (उपयोगी कलाएँ), औपनिषदिक कलाएँ, बुद्धिवैचक्षण्य कलाएँ, क्रीडा कौतुक

इनमें से पञ्चम वर्ग क्रीडा कौतुक के अन्तर्गत परिगणित व्यायामिकी कला का प्रयोग प्रायः सभी पूर्वाचार्यों, कवियों, नाटककारों एवं कथाकारों ने स्व–स्व रचनाओं में किया है। यथा– महाकवि कालिदास कृत अभिज्ञानशाकुन्तलम् के नायक दुष्यन्त ने तो नाटक के द्वितीय अङ्क में ही व्यायामिकी कला/मृगया के गुणों का स्पष्ट उल्लेख किया है– **मेदश्छेदकृशोदरं....** (अभिज्ञानशाकुन्तलम् 2/5) इत्यादि।

इसके अतिरिक्त भासकृत प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्, श्रीहर्षकृत नैषधीयचरितम् इत्यादि ग्रन्थों में भी नायक को किसी न किसी स्थल पर मृगया करते दिखलाया गया है। इसका विस्तार से वर्णन शोध–पत्र में किया गया है।

## 137. पाण्डुलिपियों में भारतीयकला अथवा सौन्दर्य के तत्त्व

**बीरबली मौर्य**
राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गङ्गानाथ झा परिसर आजाद पार्क, इलाहाबाद,
birbali41114@gmail.com

संस्कृतविद्या के प्रचार–प्रसार एवं अध्ययन अध्यापन की गति मन्द होने के कारण राष्ट्र के बौद्धिक क्षेत्र में परमुखापेक्षी प्रवृत्ति प्रबल हो चली है। विज्ञान एवं तकनीकी की बात तो छोड़ें, मानविकी के क्षेत्र में भी हम पाश्चात्य जगत् की मौलिकता तथा नेतृत्व का समर्थन करने लगे हैं। हमारा यह अज्ञानजन्य विश्वास दृढ़ हो चला है कि सारी विद्याओं का आगम, विकास एवं परिपाक पाश्चात्य परम्परा से ही हुआ है।

लेकिन वास्तविकता इसके विपरीत है, क्योंकि धर्म, दर्शन, शास्त्रचिन्तन, कला, साहित्य, नाट्य, राजनीति, रंगकर्म एवं संस्कृति सभी क्षेत्रों में भारतीयों की उपलब्धियाँ प्राचीनतम, शाश्वत एवं चिरन्तन रही हैं।

**सौन्दर्य एवं कला–** श्री के. एस. रामस्वामी ने अपनी पुस्तक **'इण्डियन एस्थेटिक्स'** में यह मत प्रतिपादित किया है कि सौन्दर्य शास्त्र केवल पाश्चात्य देशों में ही विकसित नहीं हुआ है बल्कि भारत वर्ष में भी इसकी स्पष्ट परम्परा रही है। भारतीय सौन्दर्यशास्त्र विषय के अंतर्गत विचाराधीन कुछ समस्याओं का विवेचन संस्कृत साहित्य में अनेक शास्त्रों के नाम से प्रसिद्ध है। जिसमें से मुख्य है रससिद्धान्त, अलंकारशास्त्र, काव्यशास्त्र, साहित्यशास्त्र या साहित्यविधा भारतीय चिंतन में पुरातनकाल से है परन्तु इनका उल्लेख सौन्दर्यशास्त्र नाम से नहीं है। भारतीय सौन्दर्यशास्त्र में आनन्द और रस की धारणा अथवा अभिनवगुप्त द्वारा निरूपित काव्य तत्त्वों के बीज 'चारुत्वप्रतीति' को धारण, क्षेमेन्द्र के 'औचित्यसिद्धान्त को विशेष महत्त्वपूर्ण मान सकते हैं।

कलाओं का उल्लेख ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् तथा शैव साहित्य में मिलता है। वैदिक कवियों का सौंदर्यबोध उनकी एक व्यापक शक्ति की धारणा से दृढ़तापूर्वक संबद्ध है।

**पाण्डुलिपि–** पाण्डुलिपि का अर्थ है हस्तलेख। लैटिन भाषा में इसे मैन्यूस्क्रिप्ट (Manuscript) कहा जाता है। यह शब्द मैन्यू तथा स्क्रिप्ट इन दो शब्दों के योग से बना है, जिसका अर्थ है हाथ की लिखावट। सामान्यतः किसी भी अप्रकाशित लेख को पाण्डुलिपि अथवा मैन्यूस्क्रिप्ट कहा जाता है। यही लेख कालान्तर में शिला, स्तम्भ, ताम्र, मूर्ति, भित्ति अथवा गुहा आदि में लिखे जाने के कारण शिलालेख, स्तम्भलेख, ताम्रलेख, मूर्तिलेख, भित्तिलेख एवं गुहालेख आदि रूपों में प्रतिष्ठित हुआ, परन्तु सामान्यतः इसे अभिलेख ही कहा जाता है।

भखशाली पाण्डुलिपि, बाँवरे लिखित हस्तग्रन्थ, प्राकृतधम्पद, होरियूजी हस्तलिखित ग्रन्थ, तुरफान पाण्डुलिपि, गिलगित पाण्डुलिपि, गॉडफ्रे पाण्डुलिपि, मेकार्टने पाण्डुलिपि, भोजपत्र पाण्डुलिपि, वेबर मैन्युस्क्रिप्ट्स आदि प्रमुख पाण्डुलिपियाँ हैं, जिनमें भारतीय कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व विद्यमान हैं, जिन्हें मैं शोधपत्र वाचन के समय प्रस्तुत करूँगा।

## 138. संस्कृतसाहित्य के परिप्रेक्ष्य में ग्रामीणजीवन में कलातत्त्व

**बृजेश कुमार वर्मा**
शोधार्थी, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय लखनऊ

संस्कृत साहित्य में कला का सम्बन्ध मनुष्य के अपने अन्तःकरण की अनुभूतियों से है। मानव अपने हृदय की भावनाओं को कला के रूप में अभिव्यक्त करता है। दूसरे शब्दों में कहा जाये तो मानव अपने मन, शरीर और इन्द्रियों के द्वारा मानवोपयोगी तथा आनन्ददायक जिस वस्तु का निर्माण करता है, वही कला है।

भारत एक ग्राम प्रधान देश है। इसकी आत्मा गाँवों में बसती है। ग्रामीण जीवन में कलाओं का विकास प्रागैतिहासिक युग में ही हो गया था, जिसमें मानव गुहाओं में रहता था, जहाँ कि उसने चित्रकारी करना प्रारम्भ कर दिया। सिन्धु सभ्यता के युग में ही विविध कलायें– संगीतकला, चित्रकला, मूर्तिकला, वास्तु–कला, वस्त्र बुनना, आभूषण बनाना आदि का विकास हो चुका था। वैदिक साहित्य में विविध कलाओं का उल्लेख है। सामगान में संगीत कला निहित है। वेदों की यज्ञीय प्रक्रियाओं में अनेक कलायें निहित थीं। 'रामायण' और 'महाभारत' में कलाओं के अद्‌भुत विकास के दर्शन होते हैं। इनमें कलाओं की साधनाओं और सिद्धान्तों का विस्तृत वर्णन है।

'कला' पद की परिभाषा अनेक प्रकार से की गई है। इस पद की रचना कल् धातु से अच् और टाप् प्रत्यय करके हुई है (कल् + अच् + टाप् = कला)। इस धातु का अर्थ है– अव्यक्त, मधु शब्द करना, गिनना, बजना, सुन्दर लगना आदि। कला पद की निष्पत्ति अन्य भी अनेक प्रकार से होती है। क का अर्थ है– सुख, काम और ब्रह्म। इस प्रकार कला पद का अर्थ हुआ– **'कं सुखं कामं ब्रह्म वा लाति इति कला'** जो मनुष्य को सुख दे, कामना को पूरा करे तथा ब्रह्म की प्राप्ति का साधन हो, वह कला है। आचार्य क्षेमेन्द्र ने कला पद की निष्पत्ति इस प्रकार की है– **'कलयति स्वरूपं आवेशयति वस्तूनि वा सा कला'** स्वरूप को आविष्ट करने वाली अथवा वस्तुओं को सँवारने वाली शक्ति ही कला है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में संस्कृत साहित्य में ग्रामीण जीवन, कलाओं का वर्गीकरण, कलाओं का महत्त्व, ग्रामीण जीवन में कलाओं का विवेचन किया जायेगा।

## 139. कालिदास की दृष्टि में पंचतन्मात्रों का सौन्दर्य विवेचन

**चन्दा सिंह**
एम0 फिल0 (संस्कृत)

जीवन में सौन्दर्य के प्रति प्रायः सभी की अभिरुचि रहती है। इसी के परिणामस्वरूप हमें सौन्दर्य–बोध होता है। सौन्दर्य के अनुभव के लिए मनुष्य का संवदेनशील होना आवश्यक है। संवेदनशीलता ज्ञानेन्द्रियों से आती हैं। संसार में अलग–अलग विषय होते हैं। ये विषय, पंचमहाभूतों से सम्बद्ध होते हैं। इन्हीं पंचमहाभूतों– पृथ्वी, जल, अग्नि, आकाश और वायु का सूक्ष्म रूप ही पंचतन्मात्र है। गन्ध, रस, रूप, शब्द, स्पर्श के रूप में ये ही मनुष्य की संवेदना के स्रोत हैं।

कालिदास की अपूर्व सौन्दर्य सर्जना का यही रहस्य है कि उन्होंने पंचतन्मात्रों को अपने वर्णन का विषय बनाया है। कहीं रूप सौन्दर्य तो कहीं शब्द का, कहीं रस तो कहीं गन्ध का और कहीं स्पर्शमुख का अनुभव होता है। सामान्य रूप से रंग तथा रूप का सौन्दर्य सबसे पहले आकर्षित करता है, लेकिन कालिदास द्वारा रचित हर प्रकार का सौन्दर्य मन को खींच लेता है। वहाँ ये भेद नहीं रह जाता कि रूप का आनन्द केवल नयनों को ही हो या शब्द सौन्दर्य का अनुभव केवल कर्णेन्द्रियाँ ही करें, वरन् कालिदास द्वारा सर्जित सौन्दर्य का आस्वाद करने के लिए सभी 'मन' के साथ एकाकार हो जाती है और उस सौन्दर्य के पूर्णतः रसपान के लिए एक दूसरे को सहयोग भी प्रदान करती है। कालिदास की रचनाओं में पंचतन्मात्रों के सौन्दर्य की उपस्थिति होने का तात्पर्य है, सौन्दर्य की पूर्णता। सौन्दर्य की इस पूर्णता तक बहुत ही कम साहित्यकार पहुँच पाते हैं। क्योंकि इतनी गहन संवेदनशीलता के लिए जो प्राथमिक आवश्यक है, वह है निसर्गतः सौन्दर्य–ग्राहीदृष्टि।

निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि कालिदास ने पंचतन्मात्रों के सौन्दर्य और संवेदना को बड़ी गम्भीरता व सुन्दरतासे लिखा है।

यथा– रघुवंश के एक प्रसंग में रसतन्मात्रा का सुन्दर विवेचन दर्शनीय है–

**दीर्घेष्वमी नियमिताः पटमण्डपेषु निद्राविहाय वनजाक्ष वनायुदेश्वाः।**
**वक्त्रोष्मणा मलिनयन्ति पुरोगतानिलेह्यानि सैन्धवशिलाशकलानिवाहाः।।** रघुवंश–5/73

## 140. बौद्धधर्म और मूर्तिकला

**चन्द्रकला**
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, कला संकाय, का0हि0वि0वि0, वाराणसी
chandrakaladevisingh@gmail.com

धर्म एवं कला का सदैव अटूट सम्बन्ध रहा है, तथापि धर्म के विस्तार से कला की उन्नति होती है, मानव की मनोवृत्तियाँ उसे सदैव आगे बढ़ाने और सोचने की प्रेरणा देती रहती हैं।

प्राचीन काल से ही मानव मूर्ति निर्माण में उन्मुख रहे हैं मूर्तिकला के क्षेत्र में बौद्धकला का योगदान महत्त्वपूर्ण हैं विश्व विख्यात गांधार शैली के मूर्ति बौद्ध कला के अनुपम उदाहरण हैं। गांधार प्रदेश में यवन कलाकारों ने अपनी शैली से जिन भारतीय विषयों, अभिप्रायों प्रतीको का कलात्मक रूपायन किया है, उन्हें गान्धार शैली से अभिहित किया जाता है। इस कला की सभी मूर्तियाँ केवल बौद्ध स्थलों से उपलब्ध हुई हैं,

इसलिए इसे बौद्धकला की संज्ञा दी गई है। विभिन्न बौद्ध विहार गुफाओं में बुद्ध के विभिन्न रूपों का चित्रण, बौद्ध मूर्तियों के सौन्दर्य भी अंकित है।

कादम्बरी में उल्लेख है कि पक्के ताम्रफल के छिलके की तरह लाल वस्त्र पहनने वाली और रक्तपट साधुओं का व्रत धारण करने वाली तापसियों का उल्लेख है–

परिणततालफलवल्कललोहितवस्त्राभिः रक्तपटव्रतवाहिनीभिः तापसीभिः। काद0, वैद्य0 पृ0 208

बौद्ध चित्रकला की समृद्धि एवं प्रभावशाली परम्परा भित्तिचित्रों के रूप में दृष्टिगत है, जिसका प्रमुख केन्द्र अजन्ता था। अजन्ता शैली चित्रों में बुद्ध के जीवन और जातक कथाओं से घटनाएँ चित्रित की गयी है। बुद्धचरित पर आधारित पालकालीन कला गुप्तकालीन कला से अधिक सादृश्य रखती है। कालिदास ने रघुवंश महाकाव्य में गुप्तकालीन मूर्तियों का उल्लेख है–

अवन्तिनाथोऽयमुदग्रबाहुर्विशालवक्षास्तनुवृत्तमध्यः।
आरोप्य चक्रभ्रममुष्णतेजास्त्वष्ट्रेव यत्नोल्लिखितो विभाति।। रघु0 6/32

उत्तर मध्यकाल में व्रजयान से प्रभावित अनेक मूर्तियाँ भी सारनाथ से प्राप्त हुई जिसमें लोकेश्वर, मरीचि, जम्भल, हारीति, खदिखाड़ी तारा, श्वेत, तारा तथा मंजुवर आदि कतिपय महत्त्वपूर्ण मूर्तियाँ उल्लेखनीय है। इनमें से कुछ प्राचीन मूर्तियाँ मंजूश्री जम्भल, वसुन्धरा, बोधिसत्त्व, बुद्ध का मस्तक, सहस्त्र बुद्ध की मूर्ति, नीलकण्ठ, अवलोकितेश्वर, पिलर (स्तम्भ) 25/3/2015 को चीन से 4 वर्ष बाद वापस लाई गई।

इस प्रकार भारतीय संस्कृति और इतिहास के नवनिर्माण तथा सामाजिक अभ्युत्थान की दिशा में जिन सुधारवादी, धार्मिक पंथों का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण योगदान रहा बौद्ध धर्म का उसमें प्रमुख स्थान हैं, बौद्ध धर्म सत्य अंहिसा, अस्तेय एवं प्राणियों पर दया करना आदि नीति धर्म है इस कारण से यह धर्म समाज में अपना प्रभाव तेजी से डाला। यह प्रभाव बौद्ध कला में भी दृष्टिगत है।

## 141. भारतीयकला सौन्दर्य में रस की भूमिका

दीपा आर्या
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, डी0 एस0 बी0 परिसर, कुमाऊँ विश्वविद्यालय, नैनीताल

कलाकृति में सौन्दर्य मूलतत्त्व है। सौन्दर्य की परिभाषा कुछ भी की जाए अनुभूति अधिकाशतः एक जैसी ही होती है। काल, स्थान, व्यक्ति के अनुसार उसके मापदण्डों में थोड़ा बहुत अन्तर आ सकता हैं, किन्तु एक काल या एक जैसी मानसिकता के बीच सौन्दर्य की अनुभूति का क्षेत्र एक जैसा ही रहता है।

कला सौन्दर्य में सुन्दरता एक धारणा हैं। सुन्दरता का गुण कलाकृति के विकसित स्थिति का परिणाम हैं। सौन्दर्य की सीमा निर्धारित करने हेतु कलाकृति में रूप–रंगों के संयोजन को मूल्यांकित करना आवश्यक करना होता है, क्योंकि सौन्दर्य अभिरुचि मानव मन की चेतना को साकार करता हैं, वह मानवीय मानसिकता सौन्दर्य की सापेक्षता पर विचारशील रहती है। कलाकृति का लयात्मक भाव सौन्दर्य की ओर संकेत करता हैं। लय प्रधान कलाकृति सौन्दर्द की आभा को द्रष्टव्य कराती है। उपनिषद्काल में जहाँ वेदों की अनेक भौतिक संकल्पनाओं को सूक्ष्म आध्यात्मिक रूप दिया गया है, वहीं रस का भी आध्यात्मिक रूपान्तर हुआ है। उपनिषद् की प्रवृत्ति वेदों की अपेक्षा एकान्त अन्तर्मुखी है। रस के अर्थ में भी सूक्ष्मतत्त्वों का समावेश हो गया और इसे ब्रह्मानन्द व आत्मानन्द का वाहक माना गया है। बृहदारण्यकोपनिषद् में प्राणो वा अंगानां रसः कहकर रस को सारभूत तत्त्व के रूप में स्वीकार किया गया है।

तैत्तिरीय उपनिषद् में तो स्वयं ब्रह्म को ही रस रूप कहा गया है। उपनिषदों के साथ ही रस संज्ञा का प्रवेश दर्शनशास्त्र के अंतर्गत हुआ। भारतीय दर्शन की प्राचीनतम धाराओं में से सांख्य ने रस को अपनी विचार–प्रणाली में महत्त्वपूर्ण स्थान दिया है। वात्स्यायन के काम–सूत्र में भी रस को रति, प्रीति, राग, वेग आदि का पर्याय कहा गया हैं। भरतमुनि ने निर्भ्रांत रूप में रस के महत्त्व पर बल देते हुए कहा है कि रस के बिना कोई अर्थ परिवर्तित हो ही नहीं सकता। इस प्रकार वह रस को काव्य में सर्वाधिक महत्त्व देते हुए रस को नाट्य का सारभूत तत्त्व को भी मानते थे।

## 142. कालिदासरचित अभिज्ञानशाकुन्तलम् में निहित सौन्दर्यतत्त्व

दीपिका दीक्षित
शोधच्छात्रा, राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थान (मानित विश्वविद्यालय), विशाल खण्ड– 4, गोमती नगर,
9452134856, d.dixit001@gmail.com

संस्कृतवाङ्मय सौन्दर्य एवं कला के विविध स्वरूपों का अक्षय आगार है। कला एवं सौन्दर्य का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है। कला की उत्पत्ति सौन्दर्य बोध से मानी जाती है। कला की सिद्धि के मूल में भी सौन्दर्य का अधिकाधिक निवेश कारण हुआ करता है। ऐसा निवेश जहाँ उस कलारूप को देखते हुए मन द्रवीभूत हो जाए, विगलित हो जाए– सुष्ठु उनत्ति चित्तं द्रवीकरोतीति सौन्दर्यम्।

सौन्दर्य की कोई एक निश्चित परिभाषा नहीं है और न उसका कोई एक निश्चित स्थिर रूप ही है। यह अनस्थिर, चंचल, और क्षण–क्षण में नवीनता धारण करने वाला होता है।

**क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदैव रूपं रमणीयतायाः।**

कालिदास सौन्दर्य के चतुर चितेरे हैं। वे जब किसी के सौन्दर्य की अभिव्यक्ति के लिए बाह्य उपागमों को असमर्थ पाते हैं; उस समय उनकी सौन्दर्यानुभूति प्रकृति नियन्ता की और उन्मुख हो उठती है। यही कारण है कि जिस शकुन्तला के सौन्दर्य का वर्णन करने को प्रस्तुत हुये हैं, वह उनके लिए **'स्रष्टुराद्या सृष्टिः'** है।

मानव में सौन्दर्य बोध जन्मजात होता है। कालिदास सौन्दर्य के कवि हैं। कालिदास ने सौन्दर्य की अभिव्यक्ति के लिए प्रकृति को माध्यम बनाया है। वस्तुतः सौन्दर्य अनुभूति का विषय होता है वाणी का नहीं। कालिदास ने सौन्दर्य की अभिव्यक्ति के लिए विधाता की अनोखी स्त्री रत्न सृष्टि शकुन्तला के सौन्दर्य चित्रण से मन को सर्वात्मना रसाप्लावित करते हुए कहा है–

**अनाघ्रातं पुष्पं किसलयमलूनं कररुहैः अनाविद्धं रत्नं नवमनास्वादितरसम्।**
**अखण्डं पुण्यानां फलमिह च तद्रूपमनघं न जाने भोक्तारं कमिह समुपस्थास्यति विधिः।।**

कालिदास का आदर्श सौन्दर्य कभी गुण विहीन नहीं होता। उनकी मान्यता है जहाँ सच्चा सौन्दर्य होगा वहाँ गुण भी अवश्य होंगे– **न तादृशा आकृतिविशेषा गुणविरोधिनो भवन्ति।**

सर्वत्र सौन्दर्य की छटा से आप्लावित अभिज्ञानशाकुन्तलम् के विषय में जर्मन कवि गेटे ने कहा है–

**एकीभूतमभूतपूर्वमथवा स्वर्लोकमूर्लोकयोरैश्वर्यः।**
**यदि वाञ्छसि प्रियसखे शाकुन्तलं सेव्यताम्।।**

अर्थात् यदि किसी को स्वर्गीय और पार्थिव सौन्दर्य का एक स्थान पर दर्शन करना है तो उसे अभिज्ञानशाकुन्तलम् का अनुशीलन करना चाहिए। सौन्दर्य में प्रत्येक स्थान एवं काल में जीव का स्पन्दन छिपा है। जिसकी प्रस्तुति में विभिन्नता हो सकती है, पर उसका लावण्य सर्वत्र प्रकाशमान है।

## 143. संस्कृतरूपकों में हास्यकला

**देवेन्द्र कुमार यादव**
**शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय**

हास्यकला एक ऐसी कला है जिनमें कटाक्ष एवं व्यंगयुक्त वचनविन्यास, लोकोक्तियों तथा मुहावरों का प्रयोग कर वातावरण को रससिक्त बनाया जाता है। प्रायः हास्य का भाव सभी सहृदय एवं रसिक जनों में स्थायी रूप से विद्यमान होता है तथा अनुकूल परिस्थितियाँ होने पर वह भाव उद्दीप्त हो जाता है जिसका स्वरूप स्थायीभाव के रूप में दृष्टिगोचर होता है–

**रतिर्हासश्च शोकश्च क्रोधोत्साहौ भयं तथा।**
**जुगुप्सा विस्मयश्चेत्थमष्टौ प्रोक्ताः शमोऽपि।।** साहित्यदर्पण 3.175।

'हास' नामक भाव का उल्लेख करते हुए शास्त्रकार पण्डितराज श्रीजगन्नाथ जी ने कहा है–
**वागंगादिविकारदर्शनजन्मा विकासाख्यो हासः।** रसगंगाधर प्रथम आनन पृष्ठ 145। अर्थात् दूसरों के अंग, वचन, वेश एवं भूषा में विकार के दर्शन से उत्पन्न होने वाली विकास नामक चित्तवृत्ति 'हास' कहलाती है।

काव्य या नाट्य के सन्दर्भ में देखें तो रचनाकार कथा प्रवाह को सरस, सुबोध एवं रोचक बनाने के लिए हास्यकला का समुचित रीति से विधान किया करता है। नाटककार हास्यभाव की सर्जना हेतु विदूषक, विट, चेट एवं शकारादि जैसे विभिन्न पात्रों की योजना करता है एवं उनके चुटीले व्यंग्यपूर्ण कटाक्ष एवं हास्ययुक्त वचनों द्वारा श्रोताओं, पाठकों, दर्शकों एवं सामाजिकों को हँसने के लिए बाध्य करता है। इनमें विदूषक एक महत्त्वपूर्ण पात्र है जो अपने कार्यव्यापार, वेश–भूषा, भाव–भंगिमा और अंग विकारों द्वारा खिन्न व्यक्ति को भी हँसने के लिए विवश कर देता है। कवि परिकल्पना के अग्रदूत विदूषक द्वारा की गयी हास्य सर्जना नायक के चित्त को अह्लादित एवं आनन्दित करने के साथ–साथ सहृदयों को भी आकर्षित एवं स्फूर्तिमय बना देती है। इस सन्दर्भ में कुछ उदाहरण दर्शनीय हैं। 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के द्वितीय अंक में जब विदूषक (माढव्य) राजा दुष्यन्त के साथ महर्षि कण्व के आश्रम में प्रवेश करता है तो विदूषक शकुन्तला के प्रति राजा की रागयुक्त आसक्ति को देखकर कहता है– **ततो गण्डस्योपरि पिण्डकः संवृत्तः।** अभि. 2.1 ।

अर्थात् विदूषक इस प्रसंग को सामान्य रूप से भी कह सकता है, परन्तु कथा–प्रवाह को रुचिकर बनाने के लिए फोड़े पर फोड़ा अर्थात् विपत्ति पर विपत्ति का आना। ऐसा कहकर हास्य का वातावरण उत्पन्न करता है। इसी तरह 'मृच्छकटिकम्' के तृतीय अंक में चारुदत्त के घर में सेंध कट जाने पर स्वप्न में विदूषक (मैत्रेय) बड़बड़ाते हुए कहता है–

भो! मित्र सेंध जैसी दिखाई दे रही है चोर जैसा देख रहा हूँ इसलिए इस स्वर्णभाण्ड को आप ले ले, ऐसा कहता हुआ वह स्वर्णयुक्त पात्र को शर्विलक नामक चोर को दे देता है– **भो! वयस्य सन्धिरिव दृश्यते, चौरमिवपश्यामि तद् गृह्णातु भवानिदं सुवर्णभाण्डम्। मृच्छ. 3.18 ।**

तत्पश्चाद् विदूषक व्यंग्य एवं हास्ययुक्त शब्दों में कहता है कि अब मै वणिक की भाँति वस्तुओं को बेंचकर सुखपूर्वक सोऊँगा– **इदानीं विक्रीत पण्य इव वणिजः अहं सुखं स्वपामि। मृच्छ. 3.19 ।**

इस प्रकार नाटक, प्रकरण, भाण एवं प्रहसन इत्यादि प्रभेद भी हास्य एवं व्यंग्ययुक्त प्रधान रूपक हैं।

## 144. मृच्छकटिक में वर्णित कलातत्त्व एवं वर्तमान सन्दर्भ

**धर्मेन्द्र कुमार**
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय), गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

मृच्छकटिक प्रकरण से ऐसा प्रतीत होता है कि शूद्रक बहुज्ञ था। उसने विविध विषयों का अध्ययन किया था। वेद गणित, कला और हस्तशिक्षा का ज्ञान प्राप्त किया था। कवि ने अपने आपको **'वेदविदां ककुद'** कहा है। वह शकुन–विज्ञान से भी परिचित था, यह विविध शकुनों के कलात्मक वर्णन से प्रतीत होता है।

द्यूतकला और चौर्यकला का तो शूद्रक ने सूक्ष्म एवं गम्भीर अनुशीलन एवं सामंजस्य मृच्छकटिकम् में ही देखने को मिलता है। लोकविद्या एवं कला में वह निपुण रहा होगा। उन्होंने तो तत्कालीन समाज के विविध वर्गों के कार्यों तथा उनके व्यापारों का सूक्ष्मातिसूक्ष्म–विवेचन किया था। धर्म शास्त्र में वर्णित न्यायाधीश आदि के गुणों कर्तव्यों का भलीभाँति अनुशीलन किया था।

शूद्रक का साहित्यिक ज्ञान भी उच्च कोटि का था। उसने अपने प्रकरण ग्रन्थ में कला की दृष्टि बड़े ही सुन्दर छन्दों एवं अलंकारों का बड़ा ही मार्मिक एवं सुन्दर तथा मनोरम प्रयोग किया है। संस्कृत नाटकीय दृष्टि से कला के क्षेत्र में यह मृच्छकटिक नाटक बड़ा ही महत्त्व रखता है। तभी तो दशरूपक आदि में अन्य नाटकों के उदाहरणों के साथ–साथ मृच्छकटिक के भी उदाहरण प्रस्तुत किये जाते है। जैसा की वामन ने भी मृच्छकटिक के उदाहरण दिये है तथा 'श्लेषगुण' की योजना एवं कला करने वाले कवियों में शूद्रक को प्रमुख स्थान दिया है तथा 'मृच्छकटिक' के समय कलाएँ समुन्नत अवस्था में थीं। मृच्छकटिक जैसे बड़े–बड़े नाटकों के अभिनय योग्य रङ्गशालाएँ उस समय रही होगी, इससे प्रतीत होता है कि तब नाट्य कला का पर्याप्त विकास हो चुका था। संगीत कला भी उन्नत दशा में थी चारूदत्त रेमिल के यहाँ संगीत सुनने के लिए गया था। उस संगीत का शास्त्रीय वर्णन मृच्छकटिक में किया गया है। (पृ0 88,90) वाद्यों में वीणा (पृ0 88) का वर्णन किया गया है तथा बाँसुरी, दर्दुर, मृदङ्ग और प्रणव आदि का भी उल्लेख किया गया है। चित्रकला का भी उस समय प्रचार–प्रसार अपनी उन्नत अवस्था को प्राप्त रहा होगा।

विदूषक वृक्ष वाटिका की शोभा सम्पन्नता तथा पुष्पों की क्यारियाँ कितने सुन्दर ढ़ंग से सजायी गयी हैं तथा अनेक प्रकार के सुन्दर वृक्ष एवं युवतियों के जघनस्थल की नाप वाले पटरियों के (या रेशमी) झूले सघन वृक्षों के नीचे बनाये गये हैं।

(निरन्तरपादपतलनिर्मिता युवति सघनप्रभावा पट्टदोला) चम्पक, जूही, शेफालिका, मालती, मोतिया (बेला) चमेली कुरबक तथा अतिमुक्तफा (मोंगरा) आदि स्वयं गिरे हुए पुष्पों से युक्त एवं अनेक प्रकार की कला का सुन्दर एवं मनोरम उदाहरण हमें बसन्तसेना के घर में देखने को मिलता है।

एक तरफ सूर्य के समान आभा वाले साधारण कमलों तथा लाल कमलों से बावड़ी सन्ध्या जैसी लग रही है और जिस पर नये पत्ते और पुष्प आये हैं। ऐसा एक अशोक का वृक्ष युद्ध के बीच में गाढ़े रक्त की कीचड़ से लथपथ हुए श्रेष्ठ योद्धा के समान शोभित है।

इस प्रकार महाकवि शूद्रक के प्रकरण मृच्छकटिक में पदे–पदे कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व सहृदयों को दृष्टिगोचर होते हैं।

## 145. संस्कृत वाङ्मय में नृत्यकला नाट्यशास्त्र के परिप्रेक्ष्य में

**दिलीप कुमार**
शोधच्छात्र, संहिता एवं संस्कृत विभाग, आयुर्वेद संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

कला का उत्कृष्ट रूप काव्य है और उत्कृष्टतम रूप नाटक, जिसका प्रतिपादक सर्वप्राचीन भारतीय ग्रन्थ नाट्यशास्त्र है जो कि अपने विचारों के व्यापकता के साथ–साथ विषयगत समग्रता से परिपूर्ण है। भारतीय नाट्यकला पर विचार करते समय नाट्यशास्त्र सदा सम्मुख आ जाता है, क्योंकि यह महान् ग्रन्थ नाट्यकला के अतिरिक्त आनुषंगिक विषयों जैसे– कला, संगीत, नृत्य, शिल्प तथा अन्य ललित कलाओं का विश्वकोश है।

**नृत्य शब्द की व्युत्पत्ति–** नृत्यम्- शब्द नृत् धातु क्त+क्यप् प्रत्यय लगाकर निष्पन्न होता है जिसका अर्थ है– नाचना, अभिनय करना, नाच, मूक अभिनय। (संस्कृत हिन्दी शब्दकोश पृष्ठ संख्या–592) नृत्त शब्द नपुंसकलिङ्ग नृत धातु क्त+क्यप् प्रत्यय लगाकर निष्पन्न होता है। 'ताण्डवं नटनं नृत्यं लास्यं नृत्यश्च नर्त्तने' (वाचस्पत्यम् भाग पाँच पृष्ठ संख्या–4138)। नृत्यं शब्द नृत धातु की सहायता से क्यप् प्रत्यय लगाकर निष्पन्न होता है। जिसका अर्थ है– नाच, ताण्डव, नटनम्, लास्य और नर्त्तनम्। (शब्दकल्पद्रुम भाग–2 पृष्ठ संख्या 918)

नृत्य का लक्षण तथा उपयोगिता – नाट्यशास्त्र चतुर्थ अध्याय में नृत्य के विषय में ऋषिगण भरत मुनि से प्रश्न करते हैं– जब अर्थों के ( गीत तथा संवाद के जो कि रूपक में अवस्थित रहते हैं ) उपयोग के लिए विद्वानों ने अभिनय की सृष्टि या स्थापना कर दी तो इस नृत्य की सर्जना किस उद्देश्य के लिए पूर्ति कर दी गयी? तथा इसकी प्रकृति (स्वरूप, स्थिति या लक्षण) किस प्रकार की रखी गयी? इस नृत्य की 'आसारित' गीतों से सम्बद्ध करते हुए, रचना क्यों की गयी? क्योंकि यह न तो गीतों से तथा न ही उनके प्रतिपाद्य अर्थों से ही सम्बद्ध है।

यदा प्राप्त्यर्थमर्थानां तज्ज्ञैरभिनयः कृतः।। नाट्यशास्त्र 4/263
कस्मान्नृत्तं कृतं ह्येतत्कं स्वभावमपेक्षते।
न गीतकार्थ सम्बद्धं न चाप्यर्थस्य भावकम्। नाट्यशास्त्र 4/264
कस्मान्नृत्तकृतं ह्येतद् गीतेष्वासारितेषु च।

## 146. संस्कृतनाट्यसाहित्य के प्रख्यात कवि भास एवं उनके रूपकों का वर्णन

दिव्या श्रीवास्तवा
शोधछात्रा, नृत्य विभाग, संगीत एवं मंच कला संकाय, का0 हि0 वि0 वि

महाकवि भास संस्कृत साहित्य प्रख्यात एवं लब्धप्रतिष्ठ कवियों में से एक थे। कविकुलगुरू कालिदास ने "मालविकग्निमित्र" नाटक में मुख से प्रश्न कराया है कि प्रतिथयश वाले भास, सौमिल्ल, कविपुत्र आदि कवियों की कृतियों का अतिक्रमण कर, वर्तमान कवि कालिदास की कृति का इतना अधिक सम्मान क्यों किया जा रहा है– "प्रथितशसां भाससौमिल्लकवि पुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य कथं वर्तमानस्य कवेः कालिदासस्य कृतौ बहुमानः।" (मालविकग्निमित्र)। इस कथन से यह स्पष्ट होता है कि कालिदास के समय में महाकवि भास अत्यन्त प्रसिद्ध थे और उनके नाटको को अत्याधिक लोकप्रियता प्राप्त थी। हर्ष के सभा–पण्डित बाणभट्ट ने 'हर्षचरित' में भास के नाटको की प्रशंसा करते हुए कहा है कि भास ने सूत्रधार से आरम्भ किये गये बहुत भूमिका वाले तथा पताका (नाटकीय व्यंग्य पताका स्थानः ध्वजा) से युक्त देवकुलों के तुल्य अपने नाटको से अच्छा यश प्राप्त किया– "सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः" (हर्षचरित)। यहाँ यह अवधेय है कि संस्कृत के नाटक समान्यतया नान्दी से प्रारम्भ होते किन्तु भास के नाटक सूत्रधार से प्रारम्भ होते है औरं उनमें नान्दी का सर्वथा अभाव रहता है। राजशेखर ने अपनी काव्यमीमांसा में भास के नाटकों की अग्निपरीक्षा तथा स्वप्नवासवदत्त को सर्वोत्कृष्ट स्वीकार किया है–

भासनाटकचक्रेऽस्मिन् छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम्।
स्वप्नवासवदत्तेऽपि दाहकोऽभून्न पावकः।। काव्यमीमांसा

## 147. लघुत्रयी में सौन्दर्यानुशीलन

गरिमा
शोधच्छात्रा, कायचिकित्साविभाग, आयुर्वेदसंकाय, आई0एम0एस0 ,काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

सर्वस्यैव हि शास्त्रस्य कर्मणो वाऽपि कस्यचित्।
यावत् प्रयोजनं नोक्तं तावत्तत्केन हिं गृह्यते।।

सम्पूर्ण सृष्टि में जो कुछ दृश्य या अदृश्य है, वह किसी न किसी रूप में उपादेय हो सकता है, क्योंकि प्रत्येक सृजन स्वयं में सार्थता सिद्ध है, किन्तु सब कुछ हृदय तंत्रियों को झंकृत करने में समर्थ हो यह आवश्यक नहीं अर्थात् हर वस्तु सुन्दर तो वह है जो हृदयावर्जक हो जिससे मन हठात् हो जाये। वसन्त ऋतु में लतिकाओं एवं वृक्षों का पुष्पित–पल्लवित होना, ऊषामाल में पर्वतखण्डों के पीछे से निकलता अरुणाम् दिनकर को देखकर कुमुदिनी का विहंसनार, पवत्रिकुल का कलरव, निर्झर–झर्झर कलकल बहती नदी, अतुलनीय अनिन्ध सौन्दर्य तथा रसमयी धारा का प्रवाह करने वाले काव्य क्या ये हमारे हृदय का हरण नहीं करते।

वास्तव में सौन्दर्य को वास्तुनिष्ठ एवं आत्मनिष्ठ दोनों मानना ही उचित व संगत होगा। वस्तुनिष्ठता सर्वजन सुलभ और आत्मनिष्ठता मनोवैशिष्ट्य सापेक्ष उपादान है। पहले में नमनाकर्षण तथा दूसरे में अतर्मन का आकर्षण प्रधान होता है।

आकर्षण ही वस्तुतः सौन्दर्य का प्राणतत्व है। अभिप्राय यह है कि प्रमाता की मन स्थिति व मन संघटन ही प्रमेय में सौन्दर्य की सृष्टि करता है। अर्थात सौन्दर्य के वस्तु लग्न मनोलन में विषयगत विषयिगत दो स्वरुप स्पष्ट होते हैं। मनः संलग्नता की पुष्टि नैषधीयचरित महाकाव्य में महाकवि श्रीहर्ष ने की है

यथा यूनस्ततदवत् परमरमणीयापि रमणी।
कुमाराणामन्तःकरणहरणं नैव कुरुते।।

भारतीय विद्वत्परम्परा यह मान रही है कि रसरूप एवं आनन्दरूप ब्रह्म की ज्योति ही विश्व में दृष्टिगोचर होने वाली निखिल सौन्दर्य का मूल उद्गम है। भारतीय सौन्दर्य दर्शन में मनुष्य तथा प्रकृति एक ही सौन्दर्य तत्त्व का अनुभव करते हुए रसलीन होते हैं और इसी कारण दोनों की सीमाएँ प्रायः एक दूसरे से मिल जाया करती हैं। हमारे गीर्वाण–भारती के कवि ने इसी मौलिक अवस्था से अनुप्राणित होकर सौन्दर्य को चाहे वस्तुनिष्ठ, चाहे आत्मनिष्ठ कुछ भी बताया हो इसकी काव्य साधना सौन्दर्य क इस लोकोत्तर सृष्टि व्यापी तथा अविभाज्य स्वरूप की धुरी पर ही घूमती रहती है।

सौन्दर्य पद के निहितार्थ प्रकाशन पश्चात सौन्दर्य पद के पर्याय का विवेचना करना अपेक्षित है। अतः सौन्दर्य के कुछ ऐसे पर्याय है जो संस्कृत साहित्य में प्रतिपग परिलक्षित होते है। **रमणीयता–** रमुक्रीड़ायां धातु से अनियर प्रत्यय के द्वारा निष्पन्न रमणीयता सौन्दर्य का वह पद है। जो क्रीड़ा में निमग्न बालक के समान मन को रमा देने वाले अर्थ का द्योतक है। **शुचिता** –इशुचिर् दूतिभावे धातु से कृदन्त इन प्रत्यय होकर शुचि पद निष्पन्न होता है पूति अर्थात् पवित्रता का भाव जिसमें हो वही शुचिता है। **लावण्य–** लवण शब्द में तद्वित् ष्यञ् प्रत्यय के योग से लावण्य पद सिद्ध होता है। साथ ही 'लुनाति इति लवणम्' इस व्युतपति से–लू 'छेदने' धातु से कर्ता अर्थ में ल्युट प्रत्यय के योग से लवण बनता है। आचार्य अभिनव गुप्त ने ध्वन्यालोक के लोचन में लावण्य पद की व्याख्या करते हुए लिखा है। इस प्रकार सौन्दर्य का पर्याय सौभाग्य तथा माधुर्यादि को भी विद्वज्जन स्वीकार करते है।

## 148. उत्तररामचरितम् में नाट्य कला एवं सौन्दर्य

**गिरिजाशङ्कर**
शोधच्छात्र, गङ्गानाथ झा परिसर, प्रयाग, इलाहाबाद

भवभूति एक उच्चकोटि के नाटककार होने के साथ ही उच्चकोटि के महाकवि हैं। उनका हृदय कवि की मनोरम कल्पनाओं ऊची उड़ानों और सुकुमार भावों से युक्त है, वे उत्त्तरामचरितम् में अनके प्रसंगो में कथा के प्रवाह की चिन्ता न करके किसी भी सुन्दर भाव के सांगोपांग वर्णन में तल्लीन हो जाते हैं। वे उन्मुक्त भाव से उस वर्ण्य विषय का वर्णन करते है। अत एव कतिपय आलोचकों नें उन्हें सफल नाटककार के स्थान पर सफल महाकवि कहा है और उत्तररामचरितम् को कवित्वपूर्ण नाटक। वे सूक्ष्म प्रकृति निरीक्षक है। उनमे संवेदना एवं सहानुभूति है। उनका भाव और भाषा पर असाधारण अधिकार है। भवभूति शारीरिक सौंदर्य की अपेक्षा आन्तरिक सौन्दर्य पर अधिक महत्त्व दिये हैं।

भवभूति गुणों को सर्वोत्तम आदर का स्थान मानते हैं। भवभूति प्रेम को अकारण एवं नैसर्गिक मानते है। उनका कथन है कि प्रेम आन्तरिक कारणों से उत्पन्न होता है।

व्यतिषजाति हि पदार्थान्तरः कोऽपि हेतु–
र्न खलु वहिरुपाधीन्प्रीतयः संश्रयन्ते।
विकसति हि पतङ्गस्योदये पुण्डरीकं
द्रवति च हिमरश्मावुद्गते चन्द्रकान्तः।।6/12।।

भवभूति ने दाम्पत्य का अत्युत्तम वर्णन किया है। और उससे जीवन का स्तर बढाया है।

अद्वैतं सुखदुःखयोरनुगतं सर्वास्ववस्थासु य–
द्विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्यो रसः।
कालेनावरणात्ययात्परिणते यत्स्नेहसारे स्थितं
भद्रं तस्य सुमानुषस्य कथमप्येकं हि तत्प्रार्थ्यते।।1/39।।

वे सीता को गृहलक्ष्मी एवं अमृत की शलाका कहते हैं, पत्नी पति के लिए अमृत धारण हो।

## 149. नैषधीयचरित में वर्णित दमयन्ती का नख–शिख सौन्दर्य वर्णन

**गीतिका सिंह**
शोधच्छात्रा ,संस्कृत विभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

काव्य साहित्य तथा समस्त ललित कलाओं का मूल आधार सौन्दर्य है। जिसका जन्म 18वीं शतीं में माना जाता हैं। सामान्यतः किसी वस्तु और उसके किसी गुण से सम्बन्धित आँखों से ज्ञान होने वाला नितनूतन, रमणीय एवं प्रतिक्षण आनन्द प्रदान करने वाला सौन्दर्य है। सौन्दर्य का अप्रतिम प्रभाव वैदिक काल से लेकर वर्तमान समय तक विद्यमान रहा है। जिसका स्पष्ट उद्धरण वैदिक मंत्रो में भी परिलक्षित होता है– ऋग्वेद के उषस् सूक्त में सौन्दर्य के मधुरपक्ष का तथा मरुत्, पुरुष, विष्णु और इन्द्रादि से सम्बद्ध सूक्तों में उदात्त पक्ष का वर्णन प्राप्त होता है। वैदिककाल से प्रवाहित इसी सौन्दर्य रूपी अजस्र धारा को भारतीय संस्कृत साहित्य के विद्वानों ने भी अपनी काव्य रचना के माध्यम से उत्कर्षित एवं सवंर्धित किया। उस समय काव्य को छन्द, अलंकार, रस, गुणादि से सुसज्जित कर काव्य का मुख्य प्रयोजन रस एवं प्राकृतिक और मानवीय सौन्दर्य को

उत्पन्न कर पाठक जन के हृदय को आह्लादित एवं चमत्कृत करना था। इसी चमत्कृत कर देने वाले काव्य के प्राकृतिक एवं मानवीय सौन्दर्य को आदिकवि वाल्मीकि से लेकर यादवाभ्युदय के कर्ता वेंकटनाथ (वेदान्तदेशिक) ने भी अपनी कृति में अत्युच्च स्थान प्रदान किया है। सौन्दर्य को उत्कृष्टता प्रदान करने वाले इन्हीं विद्वद्वृन्दजनों के मध्य में नैषधीयचरित के कर्ता महाकवि श्रीहर्ष का आविर्भाव तारासमूह के अधिपति देदीप्यमान नक्षत्र के समान हुआ। जिनका काव्य जगत् असीम है एवं शब्दों और भावों का भण्डार तो कल्पना और अनुमान से भी परे है। इसी अद्भुत् कल्पनाशक्ति के माध्यम से भिन्न–भिन्न अलंकारों का आश्रय लेकर कवि द्वारा किया गया– राजा नल, हँस, निषधदेश एवं मुख्यतया भीमपुत्री दमयन्ती का नख–शिख तक प्रत्यंग सौन्दर्य वर्णन हृदयहारी एवं अद्भुत है। प्रस्तुत वर्णनों में काव्य के सप्तम सर्ग में किया गया दमयन्ती का भव्य एवं सुन्दर वर्णन संस्कृत की अन्य नायिकाओं की अपेक्षा अत्यधिक मनोहर और रुचिकर प्रतीत होता है।

कवि ने दमयन्ती का केशपाश से लेकर पैरों के नख तक इतना सुन्दर वर्णन किया है कि प्रतीत होता है उसकी प्रतिमूर्ति साक्षात् हमारे समक्ष प्रतिबिम्बित हो गयी हो। ऐसी सर्वांगसुन्दरी के अद्भुत और सर्वतो मनोरम रूपराशि को देखकर हर्षाश्चर्य से पूर्ण राजा नल भी यह विचारने पर बाध्य हो जाते है कि – जिस बाला कि गम्भीर नाभि, आकर्षक रोमावली, बिम्बफलोत्कृष्ट अधरोष्ठ और उन्नत कुच देखने वालो के हृदय में काम भाव उत्पन्न कर देते है तथा काम जिसका आश्रय प्राप्त कर मतवाले गज के सदृश हृदय में हलचल मचा देने वाला है, क्या ऐसी अद्वितीय सुन्दरी की रचना सम्पूर्ण सृष्टि बनाने वाले विधाता कर सकते है।

इतना ही नहीं दमयन्ती के रूप सौन्दर्य को अत्यधिक उत्कृष्टता प्रदान करते हुए कवि ने कितनी सुन्दर कल्पना की है– इसके समान न तो पहले कोई सुन्दरी थी, न वर्तमान समय में है और न भविष्य में कदापि होगी। विधता ने उर्वशी, रम्भादि को तो अपनी कला निखारने के लिए रचा था एवं जो वर्तमान भविष्यत् की नागरिकाओं की रचना है वह तो यह प्रचारित करने हेतु थी कि दमयन्ती का सौन्दर्य अप्रतिम है और यह विधाता की सदा–सर्वदा की उत्कृष्ट कृति है। यथा–

**पुराकृतिस्त्रैणमिमां विधातुमभूद्विधातुः खलु हस्तलेखः।**
**येयं भवद्भावि पुरन्ध्रिसृष्टिः सास्यै यशस्तज्जयजं प्रदातुम्।।7/5।।**

इस प्रकार विद्वद्ज्जनों के साथ–साथ पाठकजनों के हृदय का आलोढन कर हृदयाह्लादित कर देने वाली 64 कलाओं से परिपूर्ण, परम सुन्दरी विदुषी दमयन्ती के प्रत्यंग का सुन्दर वर्णन प्रस्तुत लेख "नैषधीयचरित में वर्णित दमयन्ती का नख–शिख सौन्दर्य वर्णन" में किया जायेगा।

## 150. पातञ्जलयोग दर्शन में शैक्षिक–कला

**गोपी कृष्ण मिश्र**
**शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान लखनऊ परिसर, लखनऊ (उ0प्र0)**

षड् आस्तिक दर्शनों में सांख्यदर्शन प्राचीन दर्शन के रूप में प्रख्यात है। कपिलमुनि प्रणीत सांख्यदर्शन के सहायक अङ्ग के रूप में योगदर्शन की व्यावहारिक प्रसिद्धि प्राप्त है। योगदर्शन महर्षि पतञ्जलि मुनि द्वारा विरचित है। जिसके आदि वक्ता के रूप में हिरण्यगर्भ को बताया गया है– **ननु हिरण्यगर्भो योगस्य वक्ता नान्यः पुरातनः।** योगियाज्ञवल्क्य ने हिरण्यगर्भ को कपिल माना तत्पश्चात् महर्षि पतञ्जलि ने उसे प्रकाश में लाने का विशिष्ट प्रयास किया। योग शब्द युज् समाधौ धातु से घञ् प्रत्यय लगाकर बना है इस योग शब्द की व्युत्पत्ति घञ् प्रत्ययान्त युजिर् योगे धातु से नहीं हो सकती क्योंकि उस योग शब्द का अर्थ होगा जोड़ या योगपफल । यहाँ पर योग पद से जोड़ना अर्थ लेने पर योग के वक्ष्यमाण लक्षण से विरोध होगा। इसलिए इस योग शब्द का व्युत्पत्ति लभ्य अर्थ –(चित्तवृत्तिनिरोधरूप) समाधि । युज् समाधौ धातु से घञ् प्रत्यय व्यवहार में समाधि शब्द योग से अधिक व्यापक है । इसलिए उसे चित्त का सार्वभौम धर्म कहते हैं । जबकि योग चित्त का सार्वभौम धर्म नहीं है वह केवल चित्त की दो भूमियों में रहने वाला धर्म है– एकाग्र भूमि में और निरुद्ध भूमि में । इस प्रकार प्रत्येक समाधि को योग की श्रेणी में नहीं रखा जा सकता जबकि प्रत्येक योग समाधि के अन्तर्गत है । यह भेद ऐसे समझना चाहिए जैसे–सभी मनुष्य जीव हैं किन्तु सभी जीव मनुष्य नहीं है ।

योग के कलात्मक भाव की ओर प्रकाश डालने पर यह सूत्र सामने परिलक्षित होता है – **"योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः"** 1/2 पा0यो0 अर्थात् निर्मल सत्व प्रधान चित्त की जो अङ्गाङ्गिभाव से परिणत वृत्तियाँ और चित्त की वृत्तियाँ जाती हैं। उनकी बहिर्मुख वृत्ति हैं उनका निरोध अर्थात् जो बाहर की ओर चित्त की वृत्तियाँ जाती हैं उन बहिर्मुख वृत्तियों को सांसारिक विषयों से हटाकर उससे अन्तर्मुख करके अपने कारण चित्त में लीन कर देना योग है तत्पश्चात् जब मनुष्य का चित्त बाहर की ओर न जाकर अन्तर्मुख में लीन हो जाता है तब मनुष्य के अन्दर सात्विक वृत्तियों का प्रस्फुटन हो जाता है वही सात्विक वृत्तियाँ मनुष्य को विशिष्ट क्षेत्रों की ओर अग्रसारित करती हैं जिसमें उन्हें वास्तविक कलाओं को विकसित करने का अवसर प्राप्त होता है । योगदर्शन में

अष्टांगयोग – "यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि" मनुष्य की आत्मिक शक्तियों का विकास करने में सक्षम है। उन आत्मिक शक्तियों के विकास के पश्चात् मनुष्य के अन्दर सभी कलाओं की उत्पत्ति हो जाती है। अविद्या से अस्मिता, अस्मिता से राग, राग से द्वेष, इन दोनों से अभिनिवेश क्लेश उससे सकाम कर्म, सकाम कर्मों की वासनाओ से जन्म, आयु, भोग और उनमें सकाम कर्मों के पाप–पुण्य के अनुसार सुख–दुःख। सम्पूर्ण मानव समाज को ध्यान में आकृष्ट करके सूत्रबद्ध– "पातञ्जल योगदर्शन" में चित्त की वृत्तियों का निरोध करके एवं योग के अष्टांगिक मार्ग यमनियमादि–उसके चित्त एवं समस्त शारीरिक शक्तियों का वास्तविक प्रस्फुटन करके मानव की शुद्ध–सात्त्विक कलाओं को प्रकाशित करने की सावसर शक्ति प्राप्त हो जाती है जिसमें भाव–भाषा की सुन्दरता को लेकर वह एक चैतन्य योगी के रूप में विकसित होकर शुद्ध चेतना को प्राप्त करता है ।

## 151. वाल्मीकिरामायण में वर्णित नृत्यकला

गौरव शर्मा
शोधच्छात्र, कश्मीर विश्वविद्यालय

कला ही जीवन है। कला का ज्ञान, मानव के सर्वांगीण विकास के लिए आवश्यक है। वात्स्यायन के अनुसार चौसठ कलाओं में 'नृत्यकला' अन्यतम है। हाव–भावदि के साथ की गई गति को 'नृत्य' कहा जाता है। नृत्य में करण, अंगहार, विभाव, भाव, अनुभाव और रसों की अभिव्यक्ति की जाती है।

नृत्यकला का प्रारम्भ वैदिक काल से ही माना जाता है। लौकिक साहित्य के आदि ग्रन्थ वाल्मीकि रामायण में भी नृत्यकला दृग्गोचर होती है। रामायण का अध्ययन करने पर हम पाते हैं कि उसे समय राजभवनों तथा राज–सभाओं में, जन्म, विवाह, राज्याभिषेक, यज्ञादि उत्सवों पर नृत्य के आयोजन करवाये जाते थे। उस समय राम की अयोध्या, बाली की किष्किन्धा और रावण की लंका में सभी जगह, नृत्योत्सव मनाये जाते थे। नटों, नर्तकों, शैलूष, गणिकाओं, सामान्य लोगों के अतिरिक्त राजकुमारियों, दिव्याङ्गनाओं, अप्सराओं और गन्धर्वों के द्वारा नृत्य करने के वर्णन एवं उल्लेख रामायण में स्थान–स्थान पर यत्र–तत्र सर्वत्र उपलब्ध होते हैं। स्वयं श्री राम भी उसके प्रभाव से अछूते नहीं थे–

वैहारिकाणां शिल्पानां विज्ञातार्थविभागवित्।
आरोहे विनये चैव युक्तो वारणवाजिनाम्।।

राम–लक्ष्मण–भरत–शत्रुघ्न इन चारों भाइयों के विवाह के समय अप्सराओं द्वारा नृत्य करने का उल्लेख बालकाण्ड में यूं मिलता है :–

पुष्पवृष्टिर्महत्यासीदन्तरिक्षत्सुभास्वरा।
दिव्यदुन्दुभिनिर्घोषैर्गीत वादित्रनिः स्वनैः।।

ऐसा प्रतीत होता है कि उस युग में नृत्यकला राष्ट्रीयता का एक अंग बन गयी थी और इसी रूप में उसको स्वीकार किया गया था उत्तर कालीन समाज में नृत्यकला की लोकप्रियता का कारण भी उसकी यही सर्वांगीण भावना रही है। जो अद्यावधि अनवरत प्रचलित है।

## 152. कालिदास साहित्य में चित्रकला

गोविन्द मिश्र
शोधच्छात्र, राष्ट्रियसंस्कृसंस्थान (मा.वि.) , लखनऊपरिसर लखनऊ (उ.प्र.)

शास्त्रेणानेन सर्वस्य लोकस्य परमं सुखम्।
चतुर्वर्गफलप्राप्तिस्सलोकस्य भवेद्ध्रुवम्।।
शिल्पशास्त्रपरिज्ञानान्मर्त्योऽपि सुरतां व्रजात्।
परमानन्दजनकं देवानामिदमीरितम्।।
शिल्पं विना न हि जगत्त्रिषु लोकेषु विद्यते।। (विश्वकर्मावास्तुशास्त्र–2.39)

कला सामाजिक जीवन की अभिन्न अंग है। कला आनन्दानुभूति के साथ–साथ धर्मार्थकाममोक्ष की अवाप्ति में भी सहायक होती है। संस्कृत वाङ्मय का कोई भी कवि कला से अछूता नही रहा है। कला निरूपण में सभी सिद्धहस्त हैं। जिन्होंने कला की लगभग समस्त विधाओं को अपनी–अपनी कृतियों में उल्लिखित किया है। अतः हमारे मनीषियों ने साहित्य में कला को अभिन्न स्थान प्रदान किया है। उसमें भी चित्रकार के रूप में सभी ने प्राकृतिक सौन्दर्य परक चित्र खींचा है। यथा– भागवत में चित्रलेखा द्वारा अनिरुद्ध का, उत्तररामचरित प्रथम चित्रवीथी अंक में राम लक्ष्मण सीता का, रत्नावली में सागरिका का अथवा स्वप्नवासवदत्तम् में उदयन वासवदत्ता का चित्रकलात्मक सुन्दरतम रूप चित्रित किया है। जिसमें संस्कृत साहित्य के शिरोमणि आचार्य कालिदास की कृतियों में पदे–पदे चित्रकला का निरूपण प्राप्त होता है। जिनमें आचार्य द्वारा चित्रकला का

स्वरूप चित्रकारिता के रूप में चित्राङ्कित किया गया है। कालिदास द्वारा चित्रकला के विभिन्न स्वरूप विभिन्न रचनाओं में इस प्रकार है–

कार्या सैकतलीनहंसमिथुना स्रोतोवहा मालिनी
पादास्तामभितो निषण्णहरिणा गौरीगुरोः पावनाः।
शाखालम्बितवल्कलस्य च तनोर्निर्मातुमिच्छाम्यधः
शृङ्गे कृष्णमृगस्य वामनयने कण्डूयमानां मृगीम्।। (अभि.–6.17)

तत्र मे चित्रफलकगतां स्वहस्तलिखितां तत्रभवत्याः शकुन्तलायाः प्रतिकृतिमानयेति। (अभि.–6)

व्यूढोरस्को वृषस्कन्धः शालप्रांशुर्महाभुजः।
आत्मकर्मक्षमं देहं क्षात्रधर्म इवाश्रितः।। (रघु.–1.13)

चित्रगतं भर्तारं परमार्थतः सङ्कल्प्यासूयति। (मालवि.–अंक4)

मधुद्विरेफः कुसुमैकपात्रे पपौ प्रियां स्वामनुवर्तमानः।
शृङ्गेण च स्पर्शनिमीलिताक्षी मृगीमकण्डूयत कृष्णसारः।। (कु.स.–3.36)
त्वामालिख्य प्रणयकुपितां धातुरागैः शिलायाम्
आत्मानं ते चरणपतितं यावदिच्छामि कर्तुम्
अस्रैस्तावन्मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालिख्यते मे
क्रूरस्तस्मिन्नपि न सहते संगमं नौ कृतान्तः।। (मेघदूत)
अग्रे स्त्रीनखपटलं कुरबकं श्यामं द्वयोर्भागयो
र्बालाशोकमुमपोढरागसभगं भेदोन्मुखं तिष्ठति
ईषद्बदधरजः कणग्रकपिशा चूते नवा मञ्जरी
मुग्धत्वस्य च यौवनस्य व सखे मध्ये मधुश्रीः स्थिता।।(विक्रमोर्वशीयम्)

प्रस्तुत चित्रकला का विक्रीयमाण स्वरूप शोध–पत्र व्याख्यान के रूप में संगोष्ठी में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 153. श्रीमद्भागवतपुराण में भक्तिसौन्दर्य

गुलाबचन्द्र
शोधच्छात्र, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद

भगवान् की मधुर गुणकथाओं के श्रवण का नाम भक्ति है। नारदजी ने श्रीमद्भागवत् माहात्म्य (6/77) में सनकादिकों से कहा है–

श्रवणं सर्वधर्मेभ्यो वरं मन्ये तपोधनाः।
वैकुण्ठस्थो यतः कृष्णः श्रवणाद् यस्य लभ्यते।।

श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य, साख्य और आत्मनिवेदन भक्ति के ये ही 9 भेद है।

सुन्दरस्य भावः इति सौन्दर्यम्। अर्थात् सुन्दर होने का भाव जिसमें निहित हो, वह सौन्दर्य है। जब किसी व्यक्ति में भक्ति के प्रति आदर या सुन्दरता का सृजन होता है, तब भक्ति सौन्दर्य की परिणति होती है। श्रीमद्भागवत् पुराण में भक्ति के सौन्दर्य का या भक्ति के तत्त्व–निरुपण का विशद् विवेचन किया गया है।

भगवत्भाव से द्रवित होकर भगवान् के साथ चित्त का जो सविकल्प तदाकार भाव है, वही भक्ति का लक्षण है। इसी तदाकार भाव का वर्णन श्रीमद्भागवद् में किया गया है–

मद्गुणश्रुतिमात्रेण मयि सर्वे गुहाशये।
मनोगतिरविच्छिन्ना यथा गंगाम्भसोऽम्बुधौ।।

श्रीमद्भागवत् में भक्ति के लक्षण से लेकर भक्तियोग, लौकिक अनुराग, मोक्ष के लिये भक्ति, आसक्ति और कामना का अभाव, भक्ति की महिमा, भक्ति के मूल्यादि के सौन्दर्य की विधिवत् प्रकाशन एवं विवेचन किया गया है।

## 154. महाकवि कालिदास के ग्रन्थों में भारतीय कला एवं प्राकृतिक सौन्दर्य के तत्त्व

हरगोविन्द
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मा.वि) गंगानाथ झा परिसद आजाद पार्क इलाहाबाद
hargovind8787@gmail.com

महर्षि वाल्मीकि द्वारा रचित रामायण ऐतिहासिक महाकाव्य है। तमसा नदी के तट पर व्याध द्वारा हत नर क्रौंच पक्षी को देखकर उनके मुख से यह श्लोक निकल पड़ा।

मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
यत् क्रौंचमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्।। वा०रा० बालकाण्ड

लौकिक छन्दों का विकास प्रथमतः यहीं से माना जाता है। इसीलिये महर्षि वाल्मीकि को आदि कवि एवं वाल्मीकि कृत रामायण को आदि काव्य की संज्ञा दी जाती है। इसके अनन्तर ही लोक में काव्यों की समृद्ध परम्परा विकसित होती रही है।

साहित्य समाज का दर्पण है, काव्य के अध्ययन से मनुष्य को सद्–असद् का ज्ञान होता है। काव्य से ही हमें अपने पूर्वजों के सामाजिक आर्थिक एवं राजनैतिक जीवन का ज्ञान होता है, यदि काव्य जगत् की रचना न होती तो हम अपने पूर्वजों के अनुभवों से अनभिज्ञ रहते। काव्य एक कला है, जिसका प्रयोजन आचार्य मम्मट के अनुसार इस प्रकार है–

**काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।**
**सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे।। 1.2 काव्य प्रकाश।**

**सौन्दर्य एवं कला–** 'सौन्दर्य' और 'कला' सौन्दर्यशास्त्र के अत्यन्त महत्त्वपूर्ण प्रत्यय हैं। इन अवधारणाओं का अर्थ स्पष्ट करना और उनका परस्पर सम्बन्ध दिखाना सौन्दर्यशास्त्र का मुख्य कार्य है। यद्यपि 'सौन्दर्य' और 'कला' इन शब्दों का प्रयोग प्रायः होता है, इन शब्दों का निश्चित अर्थ इनका प्रयोग करने वाले लोगों को शायद ही स्पष्ट रूप से ज्ञात होगा। प्रायः लोग इस प्रकार के विधान करते हैं– "इस व्यक्ति के विचार बहुत सुंदर हैं।" "चरित्र सुंदर होना चाहिए।" ऐसे विधान सुन्दर शब्द के अर्थ की अस्पष्टता तथा संदिग्धता व्यक्त करते हैं। विचार सत्य अथवा असत्य होते हैं– सुन्दर नहीं। चरित्र पवित्र हो सकता है– सुन्दर नहीं। वस्तुओं के स्वाद, गंध, स्पर्श, आदि गुण सुखद हो सकते हैं, परन्तु उनको सुन्दर कहना एक गलत शब्द प्रयोग है। उसी प्रकार हम कलाओं के बारे में ऐसे ही संदिग्ध विधान करते हैं जैसे– "हँसना एक कला है", "बोलना एक कला है", "जीना एक कला है" आदि।

कविताकामिनीकान्त कविकुलकलदिवाकर महाकवि कालिदास सरस्वती के वरदपुत्र के रूप में अवतरति हुए थे। इनकी रचनाएँ काव्य, खण्डकाव्य तथा नाटक के रूप में गंगा, यमुना, सरस्वती के पावन संगम की भाँति भारतीयों को आध्यात्मिक बल प्रदान करते रहते हैं। यही कारण है कि इनकी प्रसिद्धि विश्व के समस्त देशों में महाकवि के रूप में है। महाकविकालिदास ने अपने सभी ग्रन्थों में प्राकृतिक सौन्दर्य का सजीव चित्रण किया है, जिन्हें पढ़कर पाठगण वास्तविक सौन्दर्य का अनुभव करते हैं। कालिदास कुमारसम्भव का प्रारम्भ ही प्रकृति की रमणीयता से करते हैं। मंगला चरण के रूप में उन्होंने हिमालय का ही गुणगान किया है।

**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा, हिमालयो नाम नगाधिराजः।**
**पूर्वापरौ तोयनिधी वगाहय, स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः।।**

अभिज्ञानशाकुनतलम् में प्रकृति का वर्णन अत्यन्त सूक्ष्म एवं हदयग्राही है। उसकी नायिका शकुन्तला माना प्रकृति की पुत्री है और उसी की गोद में पलकर बड़ी हुई है। पुत्री को विदा करते हुए प्रकृति की करूणापूर्ण व्याकुलता–

**उद्गलितदर्भकवला मृग्यः परित्यक्तनर्तना मयूराः।**
**अपसृतपाण्डुपत्रा मुंचन्त्यश्रूणीव लताः।।**

इस प्रकार हम देखते हैं कि महाकविकालदास की सभी कृतियों में प्राकृतिक सौन्दर्य का सजीव वर्णन किया गया है, जिनका पल्लवन मैं अपने शोध पत्र में करुँगा।

## 155. वक्रोक्ति कला : स्वरूप एवं निदर्शन

**डॉ0 हरीशदास**
संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी– 05

वक्रोक्तिपूर्ण वचनविन्यास वाग्व्यापार–विषयिणी एक ऐसी कला है जिसका प्रयोग अत्यन्त प्राचीन काल से चला आ रहा है। यह दो शब्दों वक्र एवं उक्ति की सन्धि से निर्मित है। जो सामान्य कथन से अलग हो वही वक्रोक्ति है। विभिन्न काव्यशास्त्रकारों ने इसे भिन्न–भिन्न दृष्टि से देखा है। भामह ने काव्यालंकार में लोकव्यवहार से भिन्न अतिशयोक्ति को वक्रोक्ति माना है। वे समस्त अलंकारों का मूल भी वक्रोक्ति को ही मानते हैं। इसके अभाव में वे अलंकारों का अस्तित्व स्वीकार नहीं करते। ( काव्यालंकार–2/85 )। दण्डी ने इसे सर्वालंकारमूला कहा है–श्लेषः सर्वासु पुष्णाति प्रायो वक्रोक्तिषु श्रियम् ( काव्यादर्श–2/363 ) । वामन, जयदेव, विश्वनाथ एवं मम्मट इसे अर्थालंकार मानते हैं। वहीं वक्रोक्ति–सिद्धान्त के प्रतिष्ठापक आचार्य कुन्तक इसे काव्य की आत्मा मानते हैं– **वक्रोक्तिः काव्यजीवितम्** ।

आचार्य कुन्तक ने वक्रोक्ति को **वैदग्ध्यमंगीमणिति** (वक्रोक्तिजीवित–1/10) कहा है। वैदग्ध्य का अर्थ है निपुण कवि के काव्य निर्माण करने का कौशल, भंगी का अर्थ है विच्छित्ति, चमत्कार, चारुता, शोभा आदि और भणिति का तात्पर्य है वर्णन शैली। इस प्रकार काव्यनिर्माण की अपूर्व कुशलता से लोकोत्तर चमत्कारप्राण विचित्र कथन वक्रोक्ति है कुन्तक ने वक्रोक्ति को **विचित्रैवाभिधा-वक्रोक्तिरित्युच्यते** भी कहा है (वक्रोक्तिजीवित– 1/10, वृत्तिभाग)। यहाँ विचित्र का अर्थ स्पष्ट करते हुये कुन्तक ने इसके तीन अर्थ किये हैं– (क) शास्त्रादि में प्रसिद्ध शब्दार्थ के साधारण प्रयोग से भिन्न प्रयोग (ख) शब्दार्थ प्रयोग के प्रसिद्ध मार्ग से भिन्न कथन (ग) सामान्य

व्यवहार में प्रयुक्त शब्दार्थ के प्रयोग से भिन्न कथन। अतः कहा जा सकता है शास्त्र तथा लोक व्यवहार में प्रयुक्त होने वाले शब्दार्थ की रचना से विलक्षण शब्दार्थ की उक्ति विचित्रोक्ति अर्थात् वक्रोक्ति है। यह वक्रोक्ति प्रतिभा सम्पन्न कवि के कर्म कौशल से निर्मित होने पर ही वैचित्र्यपूर्ण होती है ।

'श्रीरामचरिताब्धिरत्नम्' महाकाव्य में सुग्रीव एवं रूमा के प्रेमालाप का चित्रण करते हुये रचनाकार आचार्य नित्यानन्द शास्त्री ने वक्रोक्ति की मनोरम छवि प्रस्तुत किया है –

मित्रस्यैव कृपाबलेन मिलिता कान्ते, रवेः किं, नहि,
पत्युः, कान्ततयैव, नो अधिपतेः, किं वालिनो, नो प्रिये ।
तिष्ठस्याप्तरतोत्सवा सह मया यद्राजधान्यामिह
त्वन्तस्य त्रिजगत्पतेरिति रुमासुग्रीवयोर्गोष्ठ्यभूत्।। (श्रीरामचरिताब्धिरत्नम् 14/49 )

यहां मित्र, पति एवं अधिपति– ये तीनों शब्द श्लिष्ट हैं। वक्ता जिस अर्थ में इसका प्रयोग कर रहा है, श्रोता को तद्भिन्न अर्थ का बोध हो रहा है। अतः यहां सुग्रीवकृत कथन वक्रोक्ति का निदर्शक है। अलंकारशास्त्र में यह अभंगश्लेषमूलक वक्रोक्ति कहा जाता है। इसमें पद यथावत बना रहता है, केवल अर्थ परिवर्तित होता रहता है। सभंगश्लेषमूलक वक्रोक्ति में पदों के विच्छेद से भिन्न अर्थ का बोध होता है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि वक्रोक्ति कथन की एक विशेष कला है; जिससे भावाभिव्यक्ति प्रभावोत्पादक हो जाती है।

## 156. वैदिककालीन संगीत में सामवेद : एक अध्ययन

**डॉ. हेम बाला**
अतिथि प्राध्यापक, महिलामहाविद्यालय, अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय, अलीगढ़

संगीत आदिकाल से ही जन–जीवन के आत्मिक उल्लास और सुखानुभूति का माध्यम रहा है। भारतीय संगीत का सबसे प्राचीन नियमित एवं व्यवस्थित रूप हमें वेदों से ही प्राप्त होता है। वेद, संगीत के उद्‌गम स्थल और प्राचीनतम रूप के संरक्षक माने गये हैं। भारतीय संगीत का बीज मन्त्र वेदों में ही निहित है। वैदिक काल में संगीत अधिकांशतः यज्ञों के अंगीभूत था। ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद छन्दों में निबद्ध हैं। वैदिक मन्त्रों का गान किया जाता था तथा इनका गान सामगान कहलाता था। वेदों में सामवेद को संगीत का वेद माना गया हैं। सामवेद गीत, संगीत प्रधान है सामवेद ऋग्वेदीय ऋचाओं का संगीत बद्ध संग्रह है।

सामवेद संहिता दो भागों मे विभाजित है (1) आर्चिक (2) गान । सामवेद का तात्पर्य है वह ग्रन्थ जिसमें मन्त्र गाये जा सकते हैं और जो संगीतमय हैं। वेद के उद्‌गाता गायन करने वाले जो कि सामग (सामगान करने वाले) कहलाते थे उन्होंने वेद गान में केवल तीन स्वरों के प्रयोग का उल्लेख किया है जो उदात्त, अनुदात्त तथा स्वरित कहलाते हैं।

सामवेद यद्यपि छोटा है, परन्तु एक तरह से सामवेद सभी वेदों का सार है। वैदिक संहिताओं मे सामवेद संहिता का अत्यन्त महत्त्व है सामवेद के महत्त्व का वर्णन करते हुये भगवान् श्रीकृष्ण ने गीता में स्वयं कहा है– "वेदानां सामवेदोऽस्मि"। वृहद्देवता में सामवेद के दार्शनिक तथा तात्त्विक महत्त्व को स्पष्ट करते हुये कहा गया है कि– **'यो वेति सामानि स वेति तत्त्वम्'**

वैदिक काल मे संगीत का स्वरूप आध्यात्मिक था तथा संगीत मोक्ष प्राप्ति का साधन माना जाता था। संगीत आत्मा का परमात्मा से मिलन का साधन माना जाता था याज्ञवल्क्यस्मृति में भी कहा गया है–

**वीणावादनतत्त्वज्ञः श्रुतिजातिविशारदः।**
**तालज्ञश्च प्रयासेन मोक्षमार्गं च गच्छति।।** याज्ञवल्क्यस्मृति 3–4–115

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि भारतीय संगीत का मूल सामवेद मे ही उपलब्ध है। प्रस्तुत शोधपत्र के अन्तर्गत वैदिकयुगीन संगीत मे सामवेद का विवेचनात्मक अध्ययन प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है।

## 157. वेणीसंहार नाटक में युद्धकला वैशिष्ट्य

**हेमलता त्रिपाठी**
एम0 फिल0, महात्मा गांधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी

संस्कृत भाषा भारतवर्ष की आत्मा कही जाती है। संस्कृत भाषा में निबद्ध वेद विद्याओं के मूल स्रोत है। इसके अतिरिक्त उपनिषद् तथा अन्य साहित्य रचनाओं में भी समस्त विद्याओं तथा समस्त कलाओं का भण्डार उपलब्ध है। उपलब्ध ग्रन्थों में 16 से लेकर 86 कलाओं का वर्णन मिलता है। प्रथम आलंकारिक भामह से लेकर मम्मटाचार्य तक सभी आचार्यों ने इन कलाओं का ज्ञान कवि के लिए आवश्यक माना है। इन कलाओं में से एक युद्ध कला है। संस्कृत जगत् में उपलब्ध आर्ष काव्य रामायण तथा महाभारत जो संस्कृत साहित्य में उपजीव्य स्वरूप है दोनों के मूल में युद्ध है। इनकी कथाओं को लेकर अनेक महाकाव्य, खण्डकाव्य, नाटकादि की रचना गई है। इनमें से एक महत्त्वपूर्ण नाटक है भट्टनारायण द्वारा रचित वेणीसंहार नाटक। नाट्य कला की दृष्टि से

विचार किया जाय तो नाटक में युद्ध, मृत्यु आदि का मंचन किया जाता है। भरतमुनि से लेकर विश्वनाथादि आचार्यों ने अपने लक्षण ग्रन्थों में इसका स्पष्ट उल्लेख किया है। विश्वनाथजी के अनुसार

दूराह्वानं वधो युद्धं राज्यदेशादिविप्लवः।
विवाहो भोजनं शापोत्सर्गौ मृत्यू रतं तथा।।
दन्तच्छेद्यं नखच्छेद्यमन्यद् व्रीडाकरं च यत् ।
शयनाधरपानादिनगराद्यवरोधनम् ।
स्नानानुलेपने चैभिर्वर्जितो नातिविस्तरः।। साहित्यदर्पण 6/16–18

वेणीसंहार नाटक की पृष्ठभूमि यद्यपि युद्ध पर ही आधारित है। जबकि इसमें युद्ध का सीधा वर्णन नही किया गया है, परन्तु भीमादि योद्धाओं के लिए जिन ओजोमय तथा गर्वपूर्ण उक्तियों का जो प्रयोग किया गया है उसे पढ़ के सहृदयजन को युद्धभूमि की साक्षात अनुभूति होती है। इसमें नाट्यकला के अंगों का प्रयोग करते हुए युद्ध एवं मृत्यु की सूचना दी गई है। यथा राक्षस तथा राक्षस पत्नी के वार्तालाप द्वारा युद्धभूमि की भीषणता तथा द्रोणाचार्य वध की सूचना, नेपथ्य से भीम की गर्वोक्ति द्वारा दुःशासन के रुधिरपान की सूचना, कर्ण पुत्र वध की सूचना सुन्दरक द्वारा आदि। युद्धादि का आंगिक अभिनय न करके वाचिक अभिनय की परम्परा का निर्वाह उत्तरवर्ती नाट्यकारों ने भी किया है।

वेणीसंहार नाटक में नाटक की दृष्टि से भले ही कुछ कमियाँ देखने को मिलती है परन्तु नाटक का कलापक्ष बहुत ही भव्य, मनोरम, प्रभावोत्पादक एवं सहृदयावर्जक है इसी कारण संस्कृत नाट्य जगत् में वेणीसंहार को अधिक ख्याति तथा प्रतिष्ठा मिली है।

## 158. उत्तररामचरितम् में प्रकृति सौन्दर्य

डा० आराधना श्रीवास्तव
प्रवक्ता, स्वामीरामनारायणाचार्य महिला महाविद्यालय, बिल्थरारोड, बलिया

संस्कृत साहित्य जगत् में हमें भवभूति की केवल तीन ही कृतियाँ प्राप्त होती हैं जिनमें दो नाटक हैं जो भगवान् राम के जीवन पर आधारित है, पहला महावीरचरितम् तथा दूसरा उत्तररामचरितम्। उनकी तीसरी कृति मालतीमाधवम् है जो कि एक प्रकरण है। वैसे तो यदि देखा जाय तो नाटकों में प्रकृति वर्णन की सम्भावना अत्यन्त स्वल्प होती है, किन्तु प्रकृति प्रेमी भवभूति ने प्रकृति के भौतिक और आधिभौतिक स्वरूप का जैसा सजीव चित्रण अपने रूपकों में किया है वह अन्यत्र दुर्लभ है। उन्हें जहाँ भी थोड़ा सा अवकाश मिला है वे प्रकृति के मोहक रंगो से अपने नाटकों को अलंकृत करने से नहीं चूकें। वैसे तो उनके उत्तररामचरितम् नाटक में करुण की गंगा प्रवाहित होती है, किन्तु उस करुण रस की गंगा में प्रकृति रूपी सेवार का सौन्दर्य अद्भुत है। जिस प्रकार अभिज्ञानशाकुन्तल से प्रकृति को विलग कर देने पर शकुन्तला, शकुन्तला नहीं रह जायेगी, उसी प्रकार उत्तररामचरित से प्रकृति को हटा देने पर राम–सीतारूपिणी करुणा भी गूँगी हो जायेगी। पूरा का पूरा उत्तररामचरित प्रकृति के स्नेहिल, सुकुमार, शान्त, गम्भीर और कठोर सौन्दर्य से भरा पड़ा है। प्रकृति का ऐसा कौन सा रंग है जो उत्तररामचरितम् में नहीं है? प्रकृति कहीं गंगारूपिणी माँ बन कर आँचल फैलाये दुःख से विह्वल पुत्री को अपने में समेट लेती है तो कहीं बासन्ती रूपिणी वनदेवता राम के पुटपाक सदृश करुण रस के गागर का ढक्कन ही खोल देती है जिससे सारा जगत् ही करुणामय हो उठता है। वही प्रकृति कहीं इतनी कठोर और विभत्स हो उठती है कि पाठक को यह कह कर सावधान करना पड़ता है कि चित्रमेतत्। उत्तररामचरितम् के सौन्दर्य की पराकाष्ठा का अनुमान इसी से लगाया जा सकता है कि–

देवि, परमरमणीयमेतत्सरः।
एतस्मिन्मदकलमल्लिकाक्षपक्षः व्याधूतस्फुरदुरुदण्डपुण्डरीकाः।
वाष्पाम्भः परिपतनोद्गमान्तराले संदृष्टाः कुवलयिनो मया विभागाः।।

शब्दों की निर्झरिणी में नहाई हुई उनकी प्रकृति का सौन्दर्य और बढ़ जाता है जब हाथियों के कण्डूयुक्त मस्तकों से वृक्षों के रगड़ने, और गर्मी के कारण पुष्पवृन्दों के शिथिल पड़ जाने से वन की नदियों के तटवर्तिनी शुभ्र जल राशियों पर अनायास ही पुष्प वृष्टि होती रहती है। इस सामान्य से पुष्प वृष्टि ने प्रकृति को कितना सजीव और मोहक रूप प्रदान कर दिया है ऐसा लगता है कि यह सब नेत्रों के समक्ष घटित हो रहा है–

कण्डूलद्विपगण्डपिण्डकषणाकम्पेन सम्पातिभिर्घर्मस्रंसितबन्धनैः स्वकुसुमैरर्चयन्ति गोदावरीम्।
छायापरिस्करमुखव्याकृष्टकीटत्वचः कूजतक्लान्तकपोतकुक्कुटकुलाः कूले कुलायद्रुमाः।।

## 159. विश्व प्रसिद्ध कविकुलगुरु कालिदास के साहित्य में कला एवं सौन्दर्यतत्त्व

इन्द्रा बिष्ट
शोधार्थी, संस्कृत विभाग, सोबन सिंह जीना परिसर, अल्मोड़ा, कु०वि०वि० नैनीताल

कला शब्द का एक अर्थ शिल्प भी लिया जाता है। यह अंग्रेजी के आर्ट का पर्यायवाची है। संस्कृत भाषा में कला शब्द– कल् धातु से बना है। जिसका अर्थ प्रेरित करना, शब्द करना, बजना, ध्वनि उत्पन्न करना

इत्यादि है। कुछ विद्वान् इसे आनन्द भी मानते है। व्यापक अर्थ में मानव के प्रत्येक कार्य–कलाप, क्रियाएं सब कला के अन्तर्गत आते है। यदि हम कला शब्द की तुलना प्रकृति से करें तो बात और भी स्पष्ट हो जाती है। प्रकृति भी सत्यम्, शिवम् एवं सुन्दरम् का भव्य रूप अनेक प्रकार से प्रस्तुत करती है। संस्कृत वाङ्मय में कला एवं सौन्दर्य की जब बात होती है तो विश्वप्रसिद्ध कविकुलगुरु कालिदास का साहित्य कैसे अछूता रह सकता है। कवि कालिदास ने जितनी भी साहित्यिक रचनाएं की हैं उन सभी में कहीं न कहीं कला एवं सौन्दर्य तत्त्व अवश्य ही विद्यमान है। रघुवंश, कुमारसम्भव, मेघदूत, विक्रमोर्वशीय, अभिज्ञानशाकुन्तल, मालविकाग्निमित्र इन सभी में कला एवं सौन्दर्य तत्त्व प्रचुर मात्रा में विद्यमान हैं। 'मेघदूत' में विरहिणी यक्षणी द्वारा अपने प्रवासी स्वामी यक्ष का चित्र बनाने की चर्चा आई है। कालिदास की रचनाओं से स्पष्ट होता है कि उस समय स्त्री तथा पुरूष दोनो चित्रकारी भी करते थे। वही दूसरी ओर रघुवंशम् में अयोध्या नगरी के चित्रित राज–प्रासादों का उल्लेख भी वहाँ हुआ है। अभिज्ञानशाकुन्तलम् में भी इसी प्रकार का विवरण प्राप्त होता है। अभिज्ञानशाकुन्तलम् में कवि ने एक ओर प्राकृतिक सौन्दर्य की बात की है तो दूसरी ओर मानवी सौन्दर्य के अन्तर्गत स्त्री, पुरुष सौन्दर्य और मानवकृत सौन्दर्य (राजमहलों का वर्णन) इत्यादि की। एक ओर बाह्य सौन्दर्य तो दूसरी ओर आंतरिक सौन्दर्य को अनेक उदाहरणों द्वारा प्रस्तुत किया गया है।

कालिदासकृत अभिज्ञानशाकुन्तलम् में नायिका शकुन्तला के चरित्र–चित्रण में जो सौन्दर्य एवं तत्त्व विद्यमान हैं उसका एक उदाहरण इस प्रकार है–

**चित्रे निवेश्य परिकल्पितसत्वयोगा रूपोच्चयेन मनसा विधिना कृता नु।**
**स्त्रीरत्नसृष्टिरपरा प्रतिभाति सा मे धातुर्विभुत्वमनुचिन्त्य वपुश्च तस्याः।।**

अर्थात् यहाँ पर राजा दुष्यन्त, विदूषक को शकुन्तला के सौन्दर्य के सम्बन्ध में बताते हुए कहते हैं– परमपिता ब्रह्मा ने जब उसकी रचना की होगी, तब पहले उसे चित्र में अंकित किया गया होगा अथवा मन में तमाम सुन्दरियों के रूपों को एकत्रित करके उसमें प्राणों को सिंचित किया होगा। इसका कारण यह है कि ब्रह्मा की सृष्टि और शकुन्तला की सुन्दरता दोनों पर चिन्तन करने पर यही जान पड़ता है कि स्त्रीरत्न की सृष्टि कुछ अद्वितीय है। अतः कहा जा सकता है कि कवि कालिदास का साहित्य भारतीय सौन्दर्य एवं कला के तत्त्वों से भरा पड़ा है।

## 160. यमककाव्य नलोदय में सौन्दर्यतत्त्व

**इन्द्रसेन यादव**
राष्ट्रियसंस्कृसंस्थान (मा.वि.), गङ्गानाथझापरिसर प्रयाग (उ.प्र.)

संस्कृतकाव्य परम्परा में हमें काव्य की प्रकृति पर विचार करते हुए दो काव्यधारायें दिखाई पडतीं हैं। एक कालिदास द्वारा अनुप्राणित रसपेशल पदावली युक्त सुकुमारमार्ग और दूसरी भारवि द्वारा प्रवर्तित पाण्डित्य प्रदर्शनपूर्ण अलंकार शैलीयुक्त विचित्रमार्ग जो कालिदासोत्तर काल में क्रमशः और अधिकसमृद्ध होता चला गया। जिसके फलस्वरूप अनेक व्याकरणाधारित महाकाव्यों, द्विसन्धान काव्यों एवं यमक काव्यों की एक परम्परा चलती हुयी दिखाई पडती है। सुकुमार मार्ग में भावपक्ष की प्रधानता के कारण सौन्दर्य की प्रतीति सर्वत्र दिखाई पडती है, किन्तु अलंकारिक शैली में कवि के सायास विद्वत्ता प्रदर्शन के कारण काव्य के बोझिल हो जाने से सौन्दर्य की सहज अनुभूति नहीं हो पाती है। तथापि विचित्रमार्ग के काव्यों का अनुशीलन करने पर हमें सौन्दर्य की अद्भुत छटा दिखाई पडती है। केरलीय कवि वसुदेव द्वारा रचित यमक काव्य नलोदय चार उल्लासों में नल–दमयन्ती कथा को समेटे हुए है। कवि ने प्रथम व द्वितीय उल्लास में क्रमशः नायक–नायिका एवं प्राकृतिक सौन्दर्य का अद्वितीय वर्णन किया है। नलोदय काव्य में यमक अलंकार का प्रयोग सर्वत्र होने के कारण जहाँ इसके छन्दों का सौन्दर्य द्विगुणित हो उठता है यथा–

**शशिना समहा समहा नगरे जनता समहा समहास्तमुदम्।**
**अति भा सुरया सुरया व्यहरद्धयतनोत् सुरया सुरयागमपि।।**

वहीं पर कवि के द्वारा अभिव्यक्त सुन्दर भाव पाठक को अपनी ओर हठात् आकृष्ट कर लेते हैं–

**अथोद्यतोम्बुराजतः श्रियं खमाप राजतः।**
**यथा घटो व्यराजतः स्मराग्रगः सराजतः।।**

इस प्रकार हम देखते हैं कि नलोदय यमक काव्य होते हुए भी भाव एवं सौन्दर्य से भरा पड़ा है।

## 161. रघुवंश के त्रयोदश सर्ग में निरूपित नैसर्गिक सौन्दर्य

**इन्दू**
शोधच्छात्रा, संहिता एवं संस्कृत विभाग, आयुर्वेद संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

विश्व के सभी साहित्यों में प्राकृतिक सौन्दर्य का चित्रांकन कवियों का प्रिय विषय रहा है। महाकवि कालिदास भी इससे अछूते नहीं है। कविताकामिनीकान्त कालिदास काव्य के समस्त अंगों यथा– भाव, भाषा, रस, गुण इत्यादि के कुशल प्रयोक्ता हैं। इस सबके साथ ही वे निसर्ग–निरूपण में अप्रतिम हैं। कालिदास प्रकृति के

सूक्ष्म द्रष्टा एवं प्रवीण चितेरे हैं। उन्होंने अपने ग्रन्थों में वन और पुष्पों का अद्वितीय वर्णन किया है। कालिदास की प्रकृति भी जीवन के स्पन्दन के साथ–साथ सजीव प्रतीत होती है और नित्य मनुष्य को नवीन शक्ति प्रदान करती है। सम्भवतः संसार में कोई ऐसा व्यक्ति होगा, जिसने सजीव प्रकृति का इतना पूर्ण एवं सूक्ष्म अध्ययन किया हो, जितना कि कालिदास ने किया है। उनमें **'मानव हृदय का कवि'** और **'प्राकृतिक सौन्दर्य का कवि'** ये दोनों गुण एक साथ विद्यमान है।

कालिदास ने जिस प्राकृतिक सौन्दर्य का वर्णन किया है वह केवल हृदयग्राही ही नहीं है, अपितु मन को सर्वात्मना रसाप्लावित कर उसमें निमग्न कर देने वाला है। कालिदास ने अपने काव्यों में अन्तः एवं बाह्य प्रकृति दोनों का ही सुन्दर तादात्म्य स्थापित किया है तथा साथ ही प्रकृति को आलम्बन, उद्दीपन, मानवीकरण एवं आलंकारिक आदि रूपों में चित्रित किया है **अभिज्ञानशाकुन्तलम्** में प्रकृति का वर्णन अत्यन्त सूक्ष्म एवं हृदयग्राही है। उसकी नायिका शकुन्तला मानों प्रकृति की पुत्री है और उसी की गोद में पलकर बड़ी हुई है। पुत्री को विदा करते हुए प्रकृति की करुणापूर्ण व्याकुलता दर्शनीय है–

**उद्गलितदर्भकवला मृग्यः परित्यक्तनर्तना मयूराः।**
**अपसृतपाण्डुपत्रा मुञ्चन्त्यश्रूणीव लताः।।** अभिज्ञानशाकुन्तलम् 4/12

प्राकृतिक दृश्यों के स्वाभाविक एवं मनोहारी चित्रण रघुवंश में भरे पड़े हैं। वशिष्ठ के आश्रम का स्वाभाविक चित्रण है। ऋषियों की पर्ण–शालाओं के द्वार को मृग रोककर बैठे हुए है, जैसे प्रतीत होता है कि ये ऋषि पत्नियों की सन्तान हों। रघुवंश के त्रयोदशसर्ग में कवि ने प्रकृति का सजीव चित्रण किया है। फेनिल समुद्र, उसकी तटभूमि, वायु एवं मेघमार्ग तथा दण्डाकारण्य का आकर्षक चित्रण किया गया है। सारस पक्षियों से पूर्ण गोदावरी नदी, पञ्चवटी, अगस्त्यजी का आश्रम, शातकर्णि मुनि का पञ्चाप्सर नामक सरोवर, गगनचुम्बी विचित्र चित्रकूट, तीर्थराज प्रयाग में गंगा, यमुना के संगम का मनोहर एवं धाई के रूप में मानसरोवर से निर्गत सरयू नदी आदि विषयों का कवि ने 13वें सर्ग में मनोहरी निरूपण किया है। इस शोध–पत्र में रघुवंश के त्रयोदश सर्ग में निरूपित नैसर्गिकसौन्दर्य के वर्णन का प्रयास किया जायेगा।

## 162. संस्कृत साहित्य के सन्देश–काव्यों में संगीत के तत्त्व

**जाह्नवी शुक्ला**
शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मा.वि.वि.), गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

भारतीय सांस्कृतिक परम्परा प्राचीनता की दृष्टि से संसार में अग्रगण्य है। धर्म प्रवणता व अध्यात्म ही इसका आधार है। कला और संस्कृति अन्योन्य हैं। अतः दोनों का विकास एक साथ होता है। कला का महत्त्व उतना ही है, जितना कि विज्ञान और तकनीकि का। कला कल् धातु से निष्पन्न है जिसका अर्थ है– सुन्दर, कोमल आदि। शिवसूत्र विमर्षिणी में कहा है–

**कलयति स्वरूपं आवेशयति वस्तूनि सा वा।**
**तत्र तत्र प्रमातरि कलनमेव कला।।**

कला मनुष्य को व्यष्टि से समष्टि की ओर उन्मुख करती है। यह उपयोगी कला और ललित कला में विभाजित है। वात्स्यायन ने अपने ग्रन्थ में 64 कलाओं का उल्लेख किया। संगीत की गणना ललित कला में होती है। संगीत सम् (सम्यक) तथा 'गीत' से मिलकर बना है जिसका अर्थ है अच्छा गाना। संगीत आनन्द का जन्मस्थल है और आनन्द ही ईश्वर का स्वरूप है। यही कारण है कि प्रेम, विरह, भक्ति आदि जो हृदयस्थ राग या आनन्द के ही प्रकारान्तर रूप हैं कवि की आत्मानुभूति से मुखर होकर सर्वानुभूति बन जाते हैं। यही गीतिकाव्य है तथा गेयता इसका प्राण हैं। इसकी सर्जना वैदिक काल से आरम्भ हो गयी थी। महाकवि कालिदास और जयदेव तक आकर यह चरमोत्कर्ष को प्राप्त हुई। इसका उदाहरण है महाकवि कालिदास का यह पद्य – **उत्सङ्गे . . . . . . . विस्मरन्तीं।। पूर्वमेघ 1/1।।** इसी प्रकार गीतकोविन्दकार वसन्त राग और यतिताल में कहते हैं। – **ललितलवंगलतापरिशीलन . . . . . . दुरन्ते।।1/1।।** इस प्रकार संगीत के लय, ताल में धर्म, नीति, श्रृंगार आदि तत्त्व कोमल भाव, भाषा और रस परिपाक में छन्दबद्ध होकर गीतिकाव्य (सन्देशकाव्य) का स्वरूप प्राप्त करते हैं। इन्ही गीतिकाव्यों (सन्देशकाव्यों) में संगीत के तत्त्वों का विवेचन करना ही प्रस्तुत शोधपत्र का विनम्र प्रयास है।

## 163. संस्कृत नाट्यसाहित्य में भारतीय कला अथवा सौन्दर्य के तत्त्व

**जय प्रकाश**
शोधच्छात्र, वाद्यविभाग, संगीत एवं मंचकलासंकाय, बी.एच.यू., 9336231273, jprkash736@gmail.com

मानव समाज की संवेदनाओं, भावनाओं और बुद्धि को प्रभावित करने वाली वह प्रक्रिया, जो किन्हीं कार्यों अथवा वस्तुओं को विशिष्ट प्रकार से व्यवस्थित कर समायोजित रूप में प्रस्तुत किया जाय तो उसे कला कहा जाता है। अगर इसे दूसरी तरह से कहा जाय तो सौन्दर्य को अभिव्यक्त करने वाली वह वस्तु अथवा प्रक्रिया जो मानव मन को सुखद अनुभूति कराये, कला (ललित कला) कहलाती है।

कला और सौन्दर्य का जुड़ाव बहुत गहरा है, या यूँ कहे कि कला में ही समाहित महत्त्वपूर्ण तत्त्व सौन्दर्य है। सौन्दर्य ही कला की सार्थकता को प्रमाणित करने वाला प्रमुख तत्त्व भी है। सामाजिक दृष्टि से वही सुन्दरता सौन्दर्य की परिधि में आ सकती है, जो सामाजिकता, नैतिकता और मानव की चारित्रिक उत्थान से सम्बन्धित हो।

संस्कृत में नाट्यसाहित्य के प्रमुख रचनाकार कालिदास, भास, और शूद्रक आदि रहे हैं। इन रचनाकारों ने अपने अपने नाट्यरचनाओं में बाह्य और आन्तरिक एवं आध्यात्मिक सौन्दर्य को प्रमुखता से स्थान दिया है। कलिदास ने रमणीयता के अनुसार नवीनता को सौन्दर्य निर्माण में आवश्यक बिन्दु माना है। कुमारसम्भव में कहा गया है कि सच्चा सौन्दर्य पापवृत्ति की ओर नहीं जाता न ही दूसरों को जाने देता है। सौन्दर्य मनुष्य में सात्विकता उत्पन्न करता है।

कलिदास, डॉ. नागेन्द्र और शुक्रनीति के अनुसार सौन्दर्य के कुछ प्रमुख तत्त्व है, जो कला में सौन्दर्य उत्पन्न करने में सहायक होते हैं। इसमें संगठन, संयोजन, नवीनता, सम्पूर्णता, संतुलन, अनुपात और क्रम आदि महत्त्व पूर्ण तत्त्व है। कलिदास ने अपने विश्वप्रसिद्ध नाट्यरचना 'आभिज्ञानशाकुन्तलम्' में जिस प्रकार प्राकृतिक तत्त्वों (वन, लतायें, पुष्प, झरने और वन्य जीवों) के सामंजस्य और नायक–नायिका के शारीरिक संगठन का वर्णन किया है, वह उनके नाट्य साहित्य व कला के सौन्दर्य को चर्मोत्कर्ष पर ले जाता है।

## 164. अभिज्ञानशाकुन्तलम् में शकुन्तला का सौन्दर्य एवं कला

**जीवनप्रकाश तिवारी**
शोधच्छात्र, गंगानाथ झा शोध परिसर, चन्द्रशेखर आजाद पार्क, इलाहाबाद

स्वनामधन्य संस्कृत साहित्य को स्वर्णिम युग प्रदान करने वाले कविकुल मुकुटमणि महाकवि कालिदास ने **'अभिज्ञानशाकुन्तलम्'** नाटक लिखते समय अपने नाम को धन्य करने के साथ–साथ अपनी लेखनी को चरर्मोत्कर्ष पर पहुँचा दिये थे । अभिज्ञानशाकुन्तलम संस्कृत नाट्य साहित्य में शिरोमणि है। इस सात अंकों के नाटक में दुष्यन्त और शकुन्तला के प्रणय, वियोग तथा पुनर्मिलन की कथा वर्णित हैं। आचार्य बलदेव उपाध्याय कहते हैं कि– अभिज्ञानशाकुन्तलम् नाटक कालिदास के ग्रन्थों में ही शीर्ष नहीं, बल्कि वह संस्कृत नाटक मणिमाला का शोभायमान सुमेरु है। इसकी नाट्य कला एवं सौन्दर्य कुशलता का चूडान्त निदर्शन और सम्पूर्ण जगत् का ह्रदय हार है। दुष्यन्त, शकुन्तला अनसूया, प्रियम्वदा, कण्व आदि के मनोभावों का मार्मिक चित्रण समग्र सह्रदय समुदाय के अन्तःकरण को सद्यः आकर्षित करने का काम करता है। जंगल में रहने वाली शकुन्तला का स्वाभाविक सौन्दर्य राजा दुष्यन्त के भी मन को सहसा आकृष्ट कर लेता हैं ।

शकुन्तला के सौन्दर्य से प्रभावित राजा दुष्यन्त कहते हैं कि–

**शुद्धान्तदुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो यदि जनस्य ।**
**दूरीकृताः खलु गुणैरुद्यानलता वनलताभिः ।।**

भगवान् शंकर की साधना में सतत सलंग्न सारथि जब मृग की मृगया में व्याप्त धनुष पर बाण चढ़ाकार मृग पर बाण चलाने के लिए उद्यत राजा दुष्यन्त को देखता है तो लगता है कि भगवान् शंकर हि मानों असुरों की नगरी त्रिपुर को जलाकर भस्मसात कर देने को उद्यत है –

**कृष्णसारे ददच्चक्षुः त्वयि चाधिज्यकार्मुके ।**
**मृगानुसारिणं साक्षात् पश्यामीव पिनाकिनम् ।।**

चतुरस्र प्रतिभा के धनी महाकवि ने मानव जीवन के समस्त पक्षों का चित्रण करके जीवन और जगत् के मंजुल सामंजस्य तथा परम श्रेयस् का समन्वय किया है।

## 65. कथासरित्सागर में विविध कलाएँ

**डॉ. जयश्री अनिरुध्द सकलकले**
शंकरलाल खंडेलवाल महाविद्यालय, अकोला, महाराष्ट्र, 9422962044

भारत का कथा साहित्य सारे विश्व में अनूठा है जातक कथाएं एवं बृहत्कथा ये दो ग्रंथ उनमें प्रमुखतम माने जाते हैं। गुणाढय के व्दारा पैशाची भाषा में रचित बृहत्कथा एक कथासंग्रह था। मूलग्रंथ तो उपलब्ध नही है। ये ग्रंथ रामायण, महाभारत के समान महान माना जाता था, परन्तु बृहत्कथा के दो संस्कृत रूपान्तरण उपलब्ध हैं। दोनों ही ग्रन्थ 11वीं सदी के हैं तथा कश्मीर में निर्मित हैं। एक है क्षेमेन्द्र की बृहत्कथामंजरी तथा दूसरा ग्रंथ है सोमदेवरचित कथासरित्सागर। उसमें से एक है सोमदेव व्दारा रचित कथासरित्सागर जो की एक पद्य (काव्य) ग्रंथ है। ये वस्तुतः काल्पनिक कथाओं का संग्रह है। कथासरित्सागर में भारतीय लोकसाहित्य का अपूर्व रूप है। सारे विश्व की प्राचीन कथा इन कथाओं से प्रेरित हैं। ऐसा प्रतिपादन प्रसिध्द लोकसाहित्यकार एवं प्राच्य पंडित सररिचर्डटेंपल महाशय ने किया है। ये ग्रंथ विशिष्ट उद्देशय से लिखा गया है। काश्मीर के राजा

अनंत की रानी सूर्यवती का मनोरंजन करने हेतु इस ग्रंथ की रचना है। अतः इस ग्रन्थ में कथाकथनकला का सुन्दर एवं रंजक आविष्कार प्राप्त होता है। विद्याधरयक्षों की कथाएं इसकी विशेषता है। कथासरित्सागर में नृत्य, गायन, वादन के साथ विविध प्राणि पशुओं को सिखाना, यन्त्रों का निर्माण, वेषान्तर, भाषाविशेष, द्यूतकला, चित्रकला, शिल्पकला, विविध प्रकार की कथाओं का कथन, प्रसंगवर्णन, माला तथा पुष्पकला आदि कलाओं का उल्लेख प्राप्त होता है।

## 166. अभिज्ञानशाकुन्तल में नैसर्गिक सौन्दर्य

**काजल ओझा**
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

विश्वविख्यात महाकविशिरोमणि कालिदास के विश्वप्रसिद्ध नाटक अभिज्ञानशाकुन्तल में नैसर्गिक सौन्दर्य के बहुविध स्वरूप दृष्टिगोचर होते हैं, जिसका उपक्रम कवि ने कण्व की पालिता पुत्रि शकुन्तला के स्वरूप वर्णन से किया है। जिसमें उसके अनुपम सौन्दर्य की चर्चा इस प्रकार की है–

**सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं**
**मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्म लक्ष्मीं तनोति।**
**इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी**
**किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।।**

इस पद्य के माध्यम से ही कवि के हृदयोत्थित भाव सौन्दर्य की अभिव्यक्ति सुस्पष्ट हो जाती है, कि इन्हें बाह्य सौन्दर्याधायक तत्त्व अत्यधिक अभिप्रेत नहीं हैं, अपितु वे आन्तरिक गुणों से समन्वित प्राकृतिक आकृति विशेष की सुन्दरता को महत्त्व देते हैं। उनकी दृष्टि में सौन्दर्य को बढ़ाने वाले महार्घ रत्नों के अलंकार का वैशिष्ट्य नहीं है। जैसा कि किसी कवि नें कहा है–

**भूषणानिव भूषयन्ति योषाः ...............इत्यादि।**

महाकवि कालिदास ने सौन्दर्य का वर्णन बहुत ही उत्कृष्ट रूप से किया है। भाव–सौन्दर्य, कल्पना–सौन्दर्य, मनस्तात्विक सौन्दर्य, दृष्टि का सौन्दर्य एवं अभिव्यक्ति का सौन्दर्य कालिदास के रचनाओं में शतधा उभरते हैं। सौन्दर्य के प्रति उनका दृष्टिकोण वस्तुवादी एवं प्रभाववादी दोनों ही प्रकार का रहा है। इसलिए सौन्दर्य की आत्मनिष्ठ एवं वस्तुनिष्ठ दोनों रूपों में स्वीकार करना उचित प्रतीत होता है, क्योंकि वस्तुनिष्ठता सर्वजनसुलभ है और आत्मनिष्ठता मनोवैशिष्ट्य सापेक्ष उपादान है। पहले में नयनाकर्षण तथा दूसरे में अन्तर्मन का आकर्षण प्रधान होता है। नैसर्गिक सुषमा के प्रति लोकाकर्षण ही वस्तुतः सौन्दर्य का प्राणतत्त्व है। कालिदास की दृष्टि में सहज सौन्दर्य बाह्य साधनों की अपेक्षा नहीं करता है। उनके अनुसार समस्त सुन्दर स्थावर–जङ्गम पदार्थ सभी अवस्थाओं में मनोरम होते हैं– **अहो, सर्वास्ववस्थासु रमणीयत्वमाकृतिविशेषाणाम्।**

## 167. अम्बिकादत्त व्यास विरचित 'शिवराजविजय' उपन्यास में वर्णित सौन्दर्यमयी प्रकृति

**कला जोशी**
शोधार्थी, संस्कृत विभाग, सोबन सिंह,जीना परिसर अल्मोड़ा कुमाऊँ विश्वविद्यालय (नैनीताल)।

वैदिक कालीन संस्कृत साहित्य के अन्तर्गत गद्य का प्रयोग अत्यन्त प्राचीनकाल से रहा है। संस्कृत गद्य का मूल यजुर्वेद से प्राप्त होता है। उपनिषद्, पुराणों में भी गद्य का प्रयोग मिलता है। लौकिक संस्कृत साहित्य के सर्वप्रथम गद्यकार सातवीं शताब्दी के बाणभट्ट माने गये हैं। इसके अतिरिक्त दण्डी, सुबन्धु आदि की कृतियों में भी संस्कृत गद्य का उत्कृष्ट स्वरूप दिखाई देता है। गद्य–काव्य में हृदयोचित कल्पना भावना स्वेच्छापूर्वक विचरण करती है। भावमय, संवेदनशीलता, रसात्मकता, लयात्मकता आदि विशेषताओं से युक्त होने के कारण ही **"गद्य कवीनां निकषं वदन्ति"** कहा जाता है।

अम्बिकादत्तव्यास गद्यकाव्य में ऐतिहासिक उपन्यास के सर्वप्रथम महान उपन्यासकार माने जाते हैं। व्यास जी आधुनिक संस्कृत उपन्यासकारों में सर्वाधिक ख्याति प्राप्त एवं अलौकिक प्रतिभा सम्पन्न थे। इनका जन्म 1859 ई0 में राजस्थान में जयपुर से करीब 22 मील पूर्व की ओर 'रावत जी का धूला' नामक प्रसिद्ध गाँव में हुआ था। इनके पिता का नाम दुर्गादत्त था। इनके पूर्वज जयपुर के मूल निवासी थे परन्तु इनके पितामह काशी में आकर बस गये थे। अम्बिकादत्तव्यास द्वारा रचित **"बिहारी–बिहार"** में संक्षिप्त वृतान्त इनके द्वारा स्वयं लिखा हुआ प्राप्त होता है। दीर्घकाल तक व्यास जी का शरीर उदर रोग की पीड़ा को सहन करने में समर्थ न हो सका। दुर्भाग्य से अम्बिकादत्त बयालीस वर्ष की अवस्था में ही 'महाकवि' का सम्मान प्राप्तकर (सोमवार मार्गशीर्ष त्रयोदशी सं0 1957) सन् 1901 ई0 में देहावसान को प्राप्त हुए।

शिवराजविजय की प्रकृति का शिशु मानव की गोद में खेलता हुआ आनन्द प्राप्त करता है। मानवीय भावनाओं को कथा के रूप में उपस्थित करने वाले महाकवि प्रकृति को मानव–चरित्रों के साथ एक रूप में अनुभव करते हुये उसका वर्णन करते हैं। कालिदास की महत्ता निसर्गकन्या शकुन्तला को प्रस्तुत करने में है। व्यास जी ने प्राकृतिक दृश्यों के वर्णनों में कल्पना का उपयोग करके अनेक स्थानों पर अपने पात्रों को प्राकृतिक रूप देने का प्रयास किया है। बालिका सौवर्णी और यवन कामिनी प्रकृति की अंग–भूत प्रतीत होती है। प्रकृति के साथ पात्रों की यह एकरूपता केवल नारी पात्रों के साथ ही नही, अपितु सेना और पशु–पक्षी इत्यादि समस्त पात्रों के साथ भी अभिव्यक्त होती है। प्रकृति की सुषमा न केवल वनों, पर्वतों और घाटियों में ही है, अपितु प्रासादों में भी प्रवेश करके हृदय का अनुरंजन करती है। व्यास जी में प्रकृति का निरीक्षण करने वाली भावनाशील अनुभूति है। वे पाठकों को लम्बे वर्णनों और क्लिष्ट कल्पनाओं में उलझा कर कथा सूत्र से अलग नहीं करते। इन वर्णनों से पाठक निःसन्देह काव्य सौन्दर्य का आनन्द प्राप्त करता हुआ प्रतीत होता है। उपन्यास में उपस्थित प्रकृति के सौन्दर्य के विभिन्न पहलुओं पर विस्तार पूर्वक वर्णन शोध पत्र के माध्यम से प्रस्तुत करने का प्रयास किया जायेगा।

## 168. संगीत, वाद्य, नृत्य एवं कलाओं का आगार व्याकरणशास्त्र

कल्पना आर्या
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली 110007
08376962162 kalpanaaryaa@gmail.com

कला जीवन ऊर्जा का महासागर है। जब अन्तश्चेतना जागृत होती है तो कलात्मक ऊर्जा जीवनकोकिला के रूप में उभरती है। कला जीवन को सत्यं शिवं सुन्दरं से सम्बन्धित करती है। इसके द्वारा ही अन्तस्तल् का सत्य सुन्दर स्वरूप प्रकट होता है। कला उस क्षितिज की भाँति इतनी विशाल इतनी विस्तृत है जिसका कोई छोर नहीं है।

कला वह शक्ति है जो मानव को संकीर्ण सीमाओं से ऊपर उठाकर उसे ऐसे उच्च स्थान पर पहुँचा देती है जहाँ मनुष्य मनुष्यत्व से भी उठकर देवत्व को धारण कर लेता है। कला व्यक्ति को स्वार्थ, परिवार, क्षेत्र, धर्म, भाषा तथा जाति आदि सभी सीमाओं से निकाल कर विस्तृत एवं उन्नत मनवाला बना देती है। भारतीय मानव मनीषा सनातन काल से ही कलाओं की पुजारी रही है। समय–समय पर प्रकाश में आनेवाले साहित्य ने इसको प्रवहमान बनाया है। इस कडी में व्याकरणशास्त्र का योगदान अतुलनीय है। व्याकरण ने तात्कालिक जीवन के अनेक कला पक्षों का सम्यग्वर्णन कर लोकमानस तथा लोकजीवन के आन्तरिक सौन्दर्य एवं जीवनोपयोगी तत्त्वों को अभिव्यक्त किया है। जिसके अन्तर्गत नृत्य, संगीत, वाद्य, शिल्प, पाक, मुद्रा, विद्या आदि का वर्णन उपलब्ध होता है।

संगीत कला का एक अभिन्न अंग है। संगीत के अनेक अंगों का वर्णन व्याकरणशास्त्र में आया है। गाई जाने वाली वस्तु को गेय (भव्यगेयप्रवचनीयोपस्थानीयजन्याप्लाव्यापात्या वा। 3/4/68) कहा गया है। अष्टाध्यायी में पुरुष संगीतशिल्पी के लिये 'गाथक' (गस्थकन् ।3/1/46) गायनः (ण्युट् च ।3/1/147) आदि शब्दों का प्रयोग हुआ है। स्त्री गायिकाएं' गाथिका, गायनी' कहलाती थीं।

संगीत तथा वाद्य दोनों साथी हैं। काशिका तथा महाभाष्यादि व्याकरणशास्त्रों में अनेक वाद्य यन्त्रों का नामोल्लेख एवं उनके प्रयोग के प्रकार का वर्णन उपलब्ध होता है। काशिका में मृदंग वाद्य को कन्याप्रिय कहा गया है– **कन्याप्रियो मृदंगः 6/2/16**। समूह में बजाने वाले वृन्दवाद्यों को 'तूर्य' (द्वन्द्वश्च प्रणितूर्यसेनांगानाम्। 2/4/2)कहा गया है। इन वृन्दवाद्यों के लिये दो मिलते हए बाजों की जोड मिलाई जाती थी। काशिका में तूर्यांग के एकवद् भावप्रकरण में मृदंग तथा पणव दोनों वाद्यों को साथ बजाने वाले समूह को 'मार्दंगिक–पाणविकम्' (12/4/2) कहा है। तूर्यांग के अन्तर्गत ही 'वीणावदक–परिवादकम्' कहकर वीणा तथा परिवाद को भी वाद्य यन्त्र का अंग माना है। परिवादक का उल्लेख करते हुए पतंजलि ने कहा है– 'अवीवदद्वीणांपरिवादकेन'।

इस प्रकार व्याकरणशास्त्र में भारतीयकला एवं सौन्दर्य के विविध आयामों के तत्त्व उपलब्ध होते हैं जिन्में रसोद्भावकसंगीत, वाद्य, नृत्यादि का स्थान अवर्णनीय है।

## 169. वाल्मीकीय रामायण में वर्णित प्रकृतिगत सौन्दर्य की वर्तमान में प्रासंगिकता

कन्हैया लाल यादव
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद
kanhayalal85@gmail.com

'सौन्दर्य' शब्द सुन्दर में ष्यञ् प्रत्यय से निष्पन्न हुआ है जिसका अर्थ सुन्दरता, मनोहरता, लावण्य,

लालित्य है। इनमें सभी (सुन्दरता, मनोहरता, लावण्य, लालित्य) एक सौन्दर्य के ही पर्याय हैं। आचार्य आनन्दवर्धन ने प्रतीयमान अर्थ को बताते समय काव्य की उपमा नारी से देते हुए कहा कि– जिस प्रकार से काव्य में प्रतीयमान अर्थ गुण, अलङ्कार आदि से भिन्न और ही वस्तु हैं ठीक उसी प्रकार वह नारी भी सामान्य नहीं जिसके सभी अङ्ग सुव्यवस्थित, सुगठित, मांसल, शुभ लक्षण युक्त हों, ऐसी अङ्गनाओं के किसी एक अङ्ग पर मोहित होकर उसे कोई सर्वाङ्गसुन्दरी कह सकता है, परन्तु सारे अङ्गों की सुन्दरता का समग्र रूप ही लावण्य है जो देखने वाले के नयनों के माध्यम से हृदय में प्रविष्ट होकर उन्हें अपूर्व आनन्द प्रदान करता है (ध्वन्यालोक–1.4)। इस प्रकार सौन्दर्य या लावण्य तो एक विशेष प्रकार की मनोदशा ही है। जिसकी प्रत्यक्ष अनुभूति हमें यथार्थ जीवन में होती है। यह किसी पदार्थ का कोई ऐसा मूलभूत तत्त्व तो नहीं है जिसका विश्लेषण सम्भव हो। यह मात्र द्रष्टा या विषयी के द्वारा सहज संवेद्य है अर्थात् द्रष्टा, दृश्य और दृष्टि के अनुकूल सामन्जस्य के परिणाम की विशेष चित्तदशा ही सौन्दर्य जिसके अनुकूल अवस्था में चित्तवृत्ति का उन्मेष, विकास और प्रसादन होता और प्रतिकूल अवस्था में चित्तवृत्ति का आकुंचन और विशादन होता है। ऐसे अनुभवजन्य तत्त्वों का समन्वित रूप ही सौन्दर्य शब्द से ध्वनित होते हैं अर्थात् इन्द्रियसन्निकर्ष के माध्यम से विषयी के साथ विषय के समन्वयन से जो संश्लिष्ट अनुभूति उत्पन्न होती है, वही सौन्दर्य है। जिसका अवबोधन हमें प्रकृतिगत लोकगत और कलागत रूपों में होता है। जिनमें प्रथम के द्वारा समस्त दृश्यमान् जगत् के समन्वित रूप एवं द्यावापृथिवी के समग्र पदार्थों के व्यापार के समष्टि रूप को देखकर मानव के सनातन संस्कार उद्बुद्ध होकर हर्षोत्फुल्ल हो उठते हैं वही प्रकृतिगत सौन्दर्य है और दूसरे का अवबोधन तो हमें दैनिक जीवन में होता ही है, अर्थात् पुरूष, नारी या शिशु के सुन्दर रूप की सराहना ही लोकगत सौन्दर्य है। तीसरे सौन्दर्यावबोधन स्तर के प्लेटो ने जो मानदण्ड सम्मात्रा, एकरूपता, विविधता, संगति, प्रमाणबद्धतां, मसृणता, व्यन्जना, स्पष्टतया आदि निर्धारित किये हैं। ये मानदण्ड ही कलागत सौन्दर्य कहे जा सकते हैं। इन विभिन्न प्रकार के सौन्दर्य का अवबोधन यदि हमें करना हो तो इनको समन्वित रूप में चित्रगत प्रस्तुत करने वाली आदिकवि वाल्मीकि की रचना रामायण ही उपयुक्त प्रतीत होती है। जिनमें वाल्मीकि ने शृङ्गवेरपुर के सुख सुविधा से सम्पन्न (वा0रा0, अयोध्या 50.11) तथा त्रिलोकपावनी त्रिपथगा गङ्गा की रमणीयता (50.12), उनके तट पर बने आश्रम (50.13), देवताओं के सैकड़ों पर्वतीय क्रीड़ास्थल, उद्यानादि (50.15) और उनके जलप्रवाह से निस्सृत अट्टाहास रूपी शब्द, निर्मल हास (50.16), मृदङ्ग के समान गम्भीर घोष (50.17), बालुका–राशि का दर्शन (50.18), आदि उस 'विष्णुपादच्युता' (50. 24), 'समुद्रमहिषी (50.26), 'ऊर्मिकलिलावर्त'(50.27) गङ्गा के सौन्दर्य के ही प्रतीक हैं। चित्रकूट पर स्थित पुण्यसलिला मन्दाकिनी का सौन्दर्य तो अत्यन्त वैभवशाली एवं अप्रतिम ही है। वे 'विचित्रपुलिनां रम्यां हंससारससेविताम्'(95.3), 'राजन्तीं राजराजस्य नलिनीमिव सर्वतः' (95.4) से युक्त और अशोक–वनिका के सौन्दर्य का वर्णन जो वाल्मीकि ने किया है वह अत्यन्त सराहनीय है। इस प्रकार के प्रकृतिगत सौन्दर्य का चित्रण से आदिकाव्य रामायण भरा पड़ा है और यह आदिकवि वाल्मीकि का प्रकृति चित्रण उस युग के सुरम्य वातावरण में प्राणवायु भोग के लिये मानों आज भी आकृष्ट कर रहा है, किन्तु आज का यन्त्रयुगीन मानव पहले की अपेक्षा अपने को अभावग्रस्त समझता है। जिसके पास जितना है उसे उतना अधिक और चाहिए। अर्थचिन्तन ने धर्मचिन्तन को निगीर्ण कर लिया है। सर्वहारा और सर्वभक्षी, यन्त्रयुगीन मानव सभ्यता ने वायु, जल, स्थल सभी को प्रदूषित कर दिया है। आज पहाड़ नंगे, जंगल वीरान और नदियाँ जहरींली हो रही हैं। आसमान के चाँद–सूरज पृथ्वी के राजनीति में भाग लेने लगे हैं। विषैले धुँए से घिरे महानगर के निवासी प्रकृति–सुषमा के दर्शन को लालायित है। प्रकृति की रंगस्थली पिकनिक के अड्डे बन गई हैं, धनिकों के 'पर्यटनवाद' ने फैशन का रूप धारण कर लिया है। गाँव, नगर और नगर महानगर की ओर दौड़ रहा है। 'धन' की वृद्धि मानसिक तनाव को बढ़ा रहा है और इस अभाव के ताण्डव में कृषक–जीवन व्यर्थ होता जा रहा है। ये सभी विषादग्रस्त स्थितियाँ आज कैसे उत्पन्न हुई? यह अवश्य ही विचारणीय है, क्योंकि आज भी सूरज को किसी ने छिपाया नहीं और न ही चाँद को किसी ने चुराया, चिड़ियों को किसी ने गाने से मना नहीं किया। वायु किसी की आज्ञा के अधीन नहीं है। फिर भी इसका केवल एक ही कारण है कि इस विज्ञान का सूर्य सहृदयता, भावुकता, कलानुरागिता, काव्यरसिकता आदि के रस को एक–साथ सोख रहा है। भावुकता तो विज्ञान की दृष्टि में एक दुर्बलता, ज्ञान का धुआँ एवं मानसिक रोग है, जिसका इलाज आवश्यक है, यदि नहीं तो इस युग की वैज्ञानिक बुद्धि, पूँजीवाद की गृध्रदृष्टि और अभावग्रस्त जीवन की उदास आँखें प्रकृति, जीवन और जगत् के कलागत लोकोत्तर सौन्दर्य का कथमपि आस्वादन नहीं कर सकतीं।

## 170. प्रतीकात्मक अभिव्यक्तिकला : स्वरूप एवं निदर्शन

**कौशलेन्द्र त्रिपाठी**

शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय,काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

चराचर समग्र सृष्टि के निर्माण में विधाता ने तद्–तद् व्यक्तियों एवं वस्तुओं की निर्मिति में जीवों के स्वरूप, स्वभाव एवं चेष्टादि में वैचित्र्यपूर्ण भिन्नता के साथ चमत्कारपूर्ण सौन्दर्य का आधान किया है। धाता ने

अपने पञ्चतत्त्वों के मिश्रण से कहीं रंगों की वैविध्यपूर्ण छटा तो कहीं निर्माणगत वैचित्र्य में अनुपम शिल्प–कला का प्रदर्शन किया है। स्रष्टा के इन्हीं गुणों से अनुप्राणित देववाणीसंस्कृत भी हैं। इस संस्कृत वाङ्मय के निपुण रचनाधर्मियों ने अपनी रचनाओं की सर्जना में आह्लाददायक सौन्दर्य एवं विधानगत कलानैपुण्य से जटिल विषयवस्तु व तथ्यों के प्रतिपादन का सरल, विस्तृत, सूक्ष्म, सूक्ष्मतम और सूक्ष्मतम का पुनः विस्तार आदि चमत्कारपूर्ण अभिव्यक्ति को प्रस्तुत किया हैं। अभिव्यक्ति की इन कलाओं में मन्त्रात्मक, सूत्रात्मक, छन्दात्मक, भाष्यात्मक, काव्यात्मक, प्रश्नोत्तरात्मक, संवादात्मक, नाट्यात्मक, पूर्वपक्ष–प्रतिपक्षात्मक आदि की गणना की जाती है। इन्हीं में से एक कला प्रतीकात्मक कला भी है। प्रतीकात्मक कला वैदिक, साहित्यिक, दार्शनिक, व्याकरणिक, (शास्त्र हो अथवा काव्य) पौराणिक, आचार–व्यवहारात्मक तथा बालबोधात्मक लगभग सम्पूर्ण संस्कृतवाङ्मय की उपकारक रही है। उदाहरणार्थ वेदों में यज्ञपुरुष के स्वरूप के प्रतिपादन में वृषभ का प्रतीक के रूप में आश्रयण एवं व्याकरण के गौण प्रयोजन में इसी शब्दरूपी वृषभ को मनुष्य में अन्तर्यामिरूपेण आविष्ट बताया गया है–

चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य।
त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो मर्त्यां आविवेश।। म.भा/गौण प्रयोजन।।

ऋग्वेद में–

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति।। ऋ./1–164–40।।

कठोपनिषद् में आत्मा को रथी, शरीर को रथ, बुद्धि को सारथि, मन को प्रग्रह एवं इन्द्रिय को रथ के अश्व के प्रतीक रूप में प्रदर्शित किया गया है–

आत्मानं रथिनं विद्धि शरीरं रथमेव तु।
बुद्धिं तु सारथिं विद्धि मनः प्रग्रहमेव च।।
इन्द्रियाणि हयान्याहुविषयाँस्तेषु गोचरान्।
आत्मेन्द्रियमनोयुक्तं भोक्तेत्याहुर्मनीषिणः।। कठो./3/3–4

प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति कला अपने में स्पष्टता के साथ साथ सरल अधिगम को भी सर्जन करती हैं। यही कारण है कि संस्कृतवाङ्मय के प्रायः सभी ऋषियों एवं आचार्यों ने अपने सिद्धान्तों की स्थापना के क्रम में प्रतीकात्मक कला का आश्रयण किया है। प्रतीकात्मकता का चरम तो तब परिलक्षित होता है जब काशी की पाण्डित्य परम्परा के अग्रणी आचार्य म0 म0 गङ्गाधर शास्त्री प्रभृति आचार्यों ने दर्शन जैसे जटिल सिद्धान्तों के प्रतिपादन में प्रतीकों को ही अपने ग्रन्थ का आधार बनाया।

इस प्रकार प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति कला लगभग सम्पूर्ण संस्कृतवाङ्मय एवं उसके विधाओं की उपकारक रही है। अभिव्यक्ति की कला रूप में प्रतीकात्मकता ही प्रस्तुत शोध–पत्र का आधार हैं।

## 171. शुक्रनीति में चौंसठ कलाएँ : वर्तमान परिपेक्ष्य में

**कविता जायसवाल**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

कला–सृजन व कला के आस्वादन से मानव आत्मा का संस्कार होता है, क्योंकि कला का लय, सन्तुलन, अनुपात, सुसंगति और सामंजस्य संतुलित एवं सुसंस्कृत जीवन का आधार है। तांत्रिको एवं प्रत्यभिज्ञावादियों ने कला को शिव की क्रियाशक्ति माना है। उनकी कर्तृत्वशक्ति–सृजनशक्ति ही कला है। समस्त विद्याओं और कलाओं के आदि प्रवर्तक शिव ही माने जाते हैं। कला न केवल मानव–जीवन, अपितु उसके अन्तर्जीवन की लयात्मक ध्वनि है। भारतीय दृष्टि से कला एक अनुशासन है। वह न मात्र मनोरंजन का विषय है और न कभी जीवन से अलग।

'कला' शब्द भ्वादिगण कल् धातु (कल शब्द–संख्यानयोः) अथवा चुरादिगण (कल गतौ संख्याने च) से 'घ' प्रत्यय लगकर निष्पन्न होता है। यहाँ संख्यान का अर्थ परिगणन नहीं है। इसका अर्थ है व्यक्त, स्पष्ट कथन, स्पष्ट अभिव्यक्ति और विशद दृष्टि।

संस्कृत–साहित्य में नीति–वर्णन परक विशेष ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं। 'शुक्रनीति' भी उनमें से एक है। जिनमें सूत्रात्मक पद्धति से जीवन को सुखमय तथा लाभप्रद बनाने हेतु उपयोगी विषयों का वर्णन किया गया है।

शुक्रनीति में कला को परिभाषित करते हुए कहा गया है कि जिन्हें गूँगा व्यक्ति भी हाथ–पैरों की सहायता से कर सकता है, वह कला कहलाती है–

**शक्तो मूकोऽपि यत् कर्तुं कलासंज्ञन्तु तत् स्मृतम्।** शुक्र0 4.3.25

शुक्रनीति में बत्तीस विद्याओं एवं चौसठ कलाओं का वर्णन किया गया है। जिनमें नृत्यकला, वस्त्रालङ्कारसंधान कला, रूपप्रकाशन कला, रतिकला, शल्यकला, युद्धकला, मल्लयुद्ध–कला, चित्रकला इत्यादि चौसठ कलाओं का वर्णन है, तथा इन कलाओं की प्रासंगिकता वर्तमान समय में भी है। जिनका विस्तारपूर्वक वर्णन शोध–पत्र में करने का प्रयास किया जाएगा।

## 172. चितिचयन : सौन्दर्य–तत्त्व विमर्श

डॉ0 केदारनाथ शुक्ल
उज्जैन

भारतीय सौन्दर्यशास्त्र के आदिम स्रोत– वैदिकवाङ्मय की आनुष्ठानिक श्रौतयाग प्रयोग परम्परा में अनुस्यूत है। शुक्ल यजुर्वेद के 13–15 अध्यायों में चितिचयन का प्रयोग प्रवर्तित है। चितिचयन प्रयोग में व्यवहृत सौन्दर्य उपादानों में कदाचित् उन समस्त तत्त्वों का समावेश है; जो वैदिकोत्तर भारतीय साहित्य के शोभाविधायक तात्त्विक चिन्तन ने समीकृत हुए हैं। यथा– कमल, चन्द्र, सूर्य, पंचमहाभूत, समुद्र, नदियाँ, ऋतुएँ, सम्वत्सर, देवगण, पंचेन्द्रियाँ, अप्सराएं, यजमान, भौतिक पदार्थ, प्रातःकाल, सायंकाल, रात्रि, ऋषिगण, स्वर्णादि धातुएं, वनस्पतियँ, जीव–जन्तु आदि।

स्थालीपुलाकन्यायेन त्रयोदश अध्याय के द्वितीय मन्त्र–

**अपां पृष्ठमसि योनिरग्नेः**
**समुद्रमभितः पिन्वमानम्।**
**वर्धमानो महां आ च पुष्करे दिवो**
**मात्रया वरिम्णा प्रथस्व।।**

यहाँ कमलपुष्पपत्र का आधान इष्ट है। भारतीय सौन्दर्य तत्त्व में पद्मपुष्करपर्ण सौन्दर्याभिव्यक्ति का अभिराम मानदण्ड प्रथित है। पद्म तत्त्व का लौकिक कवियों द्वारा उपमान रूप में उपस्थापन नख–शिखान्त सौन्दर्य प्रकाशन का अतिशय महत्त्वपूर्ण बिम्ब है। गृहीत अध्यायों में **"मधु व्वाता ऋतायते"......** इत्यादि मंत्रों की पदशय्या, शब्दार्थ मैत्री, ध्वन्यात्मकता– रसमयी सृष्टि का ऋषि दृष्ट सौन्दर्य संचार है। तीनों ही अध्यायों में मंत्रों की छान्दस् योजना में संगीतात्मक आरोह–अवरोह की प्रतिध्वनि है।

यथा– **मधुश्च माधवश्च अपां समुद्रे त्वां सदने सादयामि सजूर्ऋतुभिः सजूर्विधाभिः मा छन्दः प्रमा छन्दः अग्निर्देवता वातो देवता......**

निश्चयेन वैदिक सृजन–सौन्दर्य साधना की फलश्रुति वैदिकोत्तर संस्कृत साहित्य में सर्वत्र फलीभूत हुयी है। ऋग्वेद के शोभासम्पन्न देवचरित, यजुर्वेद के चित्ताकर्षक आनुष्ठानिक क्रियाकलाप, सामवेद का सप्तस्वरीय श्रवणसुभग गायन विधान, अथर्ववेद के लौकिक पदार्थों में सन्निविष्ट उपमान–उपमेय भाव का एकत्र दर्शन चितिचयन के सप्त स्वरों में ग्रथित है। अलंकारशास्त्रीय प्रस्थानों में– **काव्यं ग्राह्यमलंकारात्, सौन्दर्यमलंकारः......** के शाखोपशाखविमर्श में अपौरुषेय सौन्दर्य तत्त्वों ने मंत्र दीक्षा दी है।

## 173. महाकवि भास की नाट्यकला

किरनलता
शोधच्छात्रा, संहिता एवं संस्कृत विभाग, आयुर्वेद संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी
lata10kiran@gmail.com

कला शब्द, फ्रेंच के आर्ट शब्द तथा लैटिन के आर्स से बना है जिसका अर्थ बनाना, पैदा करना, फिट करना होता है। कला का प्रयोग काव्य, संगीत, चित्र, वास्तु आदि में होता है।

नाट्य शब्द नट् धातु से **छन्दोगौक्थिक0** सूत्र से **'ञ्य'** प्रत्यय लगाने पर व्युत्पन्न होता है। उसका व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ है– नट या अभिनेता सम्बन्धी कार्य– नटस्येदम् अथवा नटस्य कार्यम्। दशरूपककार धनञ्जय का मत है– **अवस्थानुकृतिर्नाट्यम्।** भरत ने नाट्य को सर्वशिल्प प्रवर्तक कहकर नाट्य की उत्पत्ति के लिए **चतुर्वेदाङ्गसम्भव** विशेषण दिया है। भास ने 13 रूपकों की रचना की जिसमें उनकी नाट्य कला के पदे पदे दर्शन होते हैं।

नाट्यशास्त्र के अनुसार नाटक का मुख्य रस शृंगार अथवा वीर होना चाहिए। अन्य रस उसके सहायक होने चाहिए। स्वप्नवासवदत्ता में शृंगार रस का एक उदाहरण दर्शनीय है–

**योऽयं सन्त्रस्तया देव्या तया बाहुर्निपीडिता।**
**स्वप्नेऽप्युत्पन्नसंस्पर्शी रोमहर्षं न मुञ्चति।।** स्वप्न0 पञ्च0 अं0

भरत के नाटकों की सबसे बड़ी विशेषता है– अभिनेयता। सभी नाटक रंगमंच के ऊपर बड़ी खूबी के साथ दिखाये जा सकते हैं। अपनी नाट्य कला के द्वारा कवि ने अपने रूपकों के पात्रों का चरित्र चित्रण मनोवैज्ञानिक ढंग से पात्रों के अनुकूल ही किया है पात्र समाज के विभिन्न वर्गों का प्रतिनिधित्व करते हैं। उदा0– **आकृतिमान् अविभ्रन् अनुत्सिक्तो ललितो ललिततया विस्मयश्चतुरो मधुरो, दक्षः सदाक्षण्योऽभिमत आचितस्तुष्टो भवति। (चारुदत्तम्/द्वितीय अंक)**

पात्रों के कथोपकथन घटनाओं एवं परिस्थितियों के सर्वथा उपयुक्त हैं पात्रों के संवाद अनावश्यक विस्तार से रहित हैं कर्णभारम् में इन्द्र एवं कर्ण का संवाद दर्शनीय है–

**कर्ण – जित्वा पृथ्वी ददामि।**
**शक्र – पृथिव्या किं करिष्यामि।**
**कर्ण – तेन अग्निष्टोम फलं ददामि।**
**शक्र – अग्निष्टोम फलेन किं कार्यम्। कर्णभारम् प्रथम् अंक**

भास की नाट्य कला की एक विशेषता यह भी है कि उनकी वर्णन शैली सर्वथा संक्षिप्त एवं सरस है। कवि ने अपने रूपकों में अर्थ प्रकृति, अवस्था, सन्धि, सन्ध्यङ्ग का साङ्गोपांङ्ग निरूपण बड़ी कुशलता से किया है। उनके रूपकों में उनकी मौलिक कल्पना, अपूर्व काव्य प्रतिभा और नाट्यकला के दर्शन होते है।

इस शोध–पत्र में महाकवि भास के नाट्य कला के विस्तृत वर्णन का प्रयास किया जायेगा।

## 174. संस्कृत साहित्य में प्रयुक्त निमित्तज्ञान की कला

**कीर्ति दीक्षित,**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

संस्कृतवाङ्मय में कला एवं सौन्दर्य के नानाविध स्वरूपों एवं प्रकारों का अजस्र स्रोत समुपलब्ध है। कला एवं सौन्दर्य मानव से सम्बद्ध ऐसे पक्ष हैं, जिनके अभाव में मानवजीवन की कल्पना करना नितान्त कठिन है। वस्तुतः कला एवं सौन्दर्य तत्त्व से सम्पृक्त होकर ही मानव 'सत्यं शिवं सुन्दरं' की महनीय भवना के सन्निकट आता है और अपने जीवन को सार्थक बनाता है; सच्चे अर्थों में सुसंस्कृत, सुनियोजित एवं परिष्कृत बनाता है। संस्कृत–साहित्य की सुदीर्घ परम्परा में शायद ही ऐसा कोई महाकवि, कवि, नाटककार अथवा गद्यकार होगा, जिसने कला एवं सौन्दर्य जैसे महत्त्वपूर्ण तत्त्वों की उपयोगिता को ध्यान में रखकर स्व–रचनाओं में इनका प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष रूप से समावेश न किया हो। कला तत्त्व के स्वरूप एवं प्रभेदों का विवेचन हमें कतिपय ग्रन्थों में प्राप्त होता है, जिसमें वात्स्यायन विरचित कामसूत्र एवं शुक्रनीति में चतुःषष्टि कलाओं का उल्लेख है, वहीं बौद्ध धर्म से सम्बद्ध ललितविस्तर नामक ग्रन्थ में पुरुषकला के रूप में छियासी और कामकला के रूप में चौंसठ कलाओं का विवेचन है। वात्स्यायन रचित कामसूत्र के चतुःषष्टि कलाओं में गीत, नृत्य, वाद्य, आलेख्य (चित्रकला), पुष्पास्तरण की कला आदि का उल्लेख है, जिसमें निमित्तज्ञान की कला का महत्त्वपूर्ण स्थान है। इसका स्वरूप वात्स्यायन ने इस प्रकार बताया है–

**'निमित्तज्ञानमिति। निमित्तं धर्मक्षमावर्गेऽन्तर्गतं शुभाशुभादेशपरिज्ञानफलम्। तत्र च प्रष्टुरभिज्ञानार्थम् एवं रूपया स्त्रिया तव सम्प्रयोग इति कामोपहसितप्राया आदेशा इति। निमित्तज्ञानमिति सामान्येनोक्तम्।।'** (कामसूत्र, साधारण अधिकरण, तृतीय अध्याय– विद्यासमुद्देश प्रकरण)

निमित्तज्ञान कला का अर्थ है– शकुन–अपशकुन के ज्ञान की कला। शकुन–अपशकुन ऐसे पक्ष हैं जो मानव के जन्म से लेकर मृत्युपर्यन्त घटित होने वाली नानाविध घटनाओं से सम्बद्ध रहते हैं। किसी कार्य अथवा घटना से पूर्व शुभ सङ्केत देखकर शकुन तथा अशुभ सङ्केत देखकर अपशकुन का आभास मिलता है। इन शकुन–अपशकुन के क्या सङ्केत होते हैं, इसका विवरण **शकुनशास्त्र, सामुद्रिकशास्त्र, बृहत्संहिता** आदि ग्रन्थों में मिलता है। कतिपय उदाहरणों के माध्यम से निमित्तज्ञान की कला को समझा जा सकता है, यथा– पुरुषों की दाहिनी भुजा का फड़कना शकुन माना जाता है। इस शकुन का प्रयोग महाकवि कालिदास विरचित **अभिज्ञानशाकुन्तलम्** (प्रथम अङ्क, श्लोक संख्या 16) में मिलता है। नाटक के प्रथम अङ्क में ही जब दुष्यन्त शमप्रधान शान्तरस निमग्न मुनिजन के आश्रम के समीप पहुँचता है तब उसकी दक्षिण भुजा फड़कने लगती है, जो सुन्दर स्त्री की प्राप्ति का तथा सुन्दरी नायिका के आलिङ्गन का शुभ शकुन माना गया है। वस्तुतः यही शुभ शकुन आगे चलकर शकुन्तला से दुष्यन्त के भावी मिलन रूप में प्रत्यक्ष होता है। **विक्रमोर्वशीयम्** के तृतीय अङ्क में भी पुरुरवा की दाहिनी भुजा फड़कने का वर्णन है, जिसके पश्चात् आकाश मार्ग से अभिसारिका वेश में **उर्वशी** का प्रवेश होता है। इसके अतिरिक्त भी नानाविध शकुन–अपशकुन का प्रयोग महाकवि कालिदास कृत रघुवंशम्, अश्वघोष कृत बुद्धचरितम्, भास प्रणीत प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्, भट्टनारायण कृत वेणीसंहारम् इत्यादि संस्कृत के प्रमुख ग्रन्थों में मिलता है, जिसका सविस्तार वर्णन शोध–पत्र में किया गया है।

## 175. संस्कृत साहित्य में नाट्यकला

**कृतिका जायसवाल**
शोधच्छात्रा, नृत्य विभाग संगीत एवं मंचकला संकाय, का0 हि0 वि0 वि0

भारतीय संस्कृति की नींव वेदों से मानी गयी है वेदों में जहाँ सामाजिक धार्मिक, आदि का विस्तृत वर्णन है वहीं कलाओं पर भी चर्चा की गयी है। वेदों के अनुसार कलायें सामाजिक व धार्मिक संस्कृति का एक महत्त्वपूर्ण अंग है। कलाओं में नृत्यकला के तत्त्व का सौन्दर्यात्मक विवेचन वेदों में प्राप्त होता है। मेकडोनल आदि विद्वान् ऋग्वेद के संवाद सूक्तों से नाट्यकला का उद्भव मानते हैं। यज्ञ के अवसर पर इन सूक्तों का अभिनय गायन और नृत्य के साथ होता था।

यद्यपि नाट्य व नृत्यकला के संस्थापक आचार्य के रूप में भरतमुनि व उनकी रचना नाट्यशास्त्र ही प्रचलित है। नाट्यशास्त्र को नृत्य व नाट्य विद्या के आधार ग्रन्थ के रूप में वेद व शास्त्र का दर्जा दिया गया, परन्तु भरतमुनि ने स्वयं ऋग्वेद से संवाद या पाठ ,साम वेद से गान, यजुर्वेद से अभिनय तथा अथर्वेद से रस तत्त्वों को लेकर पंचमवेद की रचना की है। ये चारों तत्त्व नृत्यकला के सौन्दर्यात्मक व आवश्यक तत्त्व है। जिनका वर्णन हमें वेदों से ही प्रथमतः प्राप्त होता है–

"नर्तनाय कर्मणि गात्रविक्षेपाय"

अर्थात् नृत्य कर्म के लिए अंग संचालन है, इस सूक्त से यह ज्ञात होता है नृत्यकला के सौन्दर्य के लिए विशेष अंग संचालन आवश्यक है। नृत्यकला के सौन्दर्य पक्ष को निखारने के लिए वेदों में निहित तत्त्व अति रूचिकर व महत्त्वपूर्ण है जिसका ज्ञान होना नृत्यकला के विद्यार्थी के लिए लाभप्रद है।

## 176. ऋग्वेदीय उषस् सूक्तों में कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व

डॉ0 लक्ष्मी तिवारी (मिश्रा)
पीडीएफ, संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग, दी0द0उ0गो0वि0वि0, गोरखपुर

भारतीय चिन्तन के सभी पक्ष ज्ञान, विज्ञान, कला एवं सौन्दर्य आदि सभी के मूल में आध्यात्मिक एवं दार्शनिक दृष्टिकोण ही सतत विद्यमान रहा है। परिणामस्वरूप सौन्दर्याधायक तत्त्व रस के लिए (दार्शनिक) उपनिषद् वाक्य प्राप्त होता है– रसो वै सः। इसी प्रकार से कला को भी कलाविदों द्वारा, परब्रह्म के सत्य स्वरूप को इन्द्रियग्राह्य रूप में सहृदय के समक्ष उपस्थिति मात्र स्वीकार किया है।

'स्वतन्त्र कलाएँ वह कलाएँ हैं जिनकी कृतियाँ परब्रह्म को इन्द्रियग्राह्य रूप में इस प्रकार से इस प्रकार उपस्थित करती हैं कि वे आवश्यक मानसिक दशाओं से युक्त सहृदय कलारसिकों के लिए ब्रह्मानन्द प्राप्ति का साधन बन जाती हं।' वस्तुतः ब्रह्म को काव्य, सङ्गीत एवं वस्तु स्वरूप मानकर ही आचार्यों ने रसब्रह्मवाद, नादब्रह्मवाद एवं वस्तुब्रह्मवाद की स्थापना की है।

कला शब्द की व्युत्पत्ति कल् धातु से घञ् प्रत्यय के योग से होती है। 'ला' धातु से भी कला शब्द निष्पन्न होता है। 'कं लाति' इस व्युत्पत्ति के अनुसार कला आनन्ददायक अर्थ में प्रयुक्त है। अतः कला को इन्द्रिय सुख का साधन भी माना जा सकता है। डॉ0 कान्तिचन्द पाण्डेय कल् धातु के अन्य अर्थ संख्यान् के आधार पर भी कला शब्द को परिभाषित किया है– सम उपसर्ग से चक्षिङ् व्यक्तायाम् से चक्षिङ् धातु होकर तथा पुनः चक्षिङ् के स्थान पर ख्या आदेश होकर संख्यान निर्मित होता है, जिसका अर्थ है– गणना करना अथवा संकलन करना, मनन करना, चिन्तन करना, ध्यान करना इत्यादि।' अतः कला वह मानवीय क्रिया है जिसका लक्षण अवधानपूर्वक देखना, गणना अथवा संकलन, मनन एवं चिन्तन करना एवं स्पष्ट रूप से प्रकट करना है।'

संस्कृत साहित्य में रस ही सौन्दर्य है। रस की चर्वणा होती है तथा वही आनन्द को प्रदान करता है। आचार्य भरतमुति से लेकर अभिनवगुप्त तक सभी आचार्यों में काव्य में रस के महत्त्व को स्वीकार किया है। जिस साहित्य अथवा कृति में जितना अधिक रस का परिपोष होगा वह रचना उतनी अधिक सौन्दर्ययुक्त होगी अथवा जिस रचना में सौन्दर्यवर्धक तत्त्व जितने अधिक होंगें वह उतनी अधिक रस को पुष्ट करके आनन्द देने में समर्थ होगी। लावण्य, ऐश्वर्य, वैभव, चारु, चरुता इत्यादि सौन्दर्य को ज्ञापित करने वाले शब्द हैं। भारतीय सौन्दर्य दृष्टि को समझने के लिए रस को समझना अनिवार्य है। किसी कला अथवा काव्य की उत्कृष्टता पर जब सहृदय मुग्ध होता है, उस समय चित्त का ऐसा विस्तार होता है कि व्यक्तिगत अनुभूतियाँ विगालित हो जाती हैं। सहृदय का रस रचना अथवा कृति के साथ तादात्मय स्थापित हो जाता है, जो उसे अलौकिक अनुभूति प्रदान करता है, यह ही रस का परिपोष अथवा चर्वणा है, यही सौन्दर्यानुभूति है। साहित्य में कवि के पास शब्द शक्ति होती है जिसका वह अपने प्रतिमा से उपयोग करता है। परिणामस्वरूप पाठक के हृदय में स्थित स्थायी भाव पुष्ट होकर रस में परिवर्तित हो जाता है। सञ्चारीभाव, स्थायीभाव एवं अनुभाव ही रस के मूल में होते हैं। इनके संयोग होने पर व्यक्ति के तमस् एवं रजस् भावों का दमन होकर सात्त्विक भाव का उद्रेक होता है तब रस का परिपाक होता है। यह रस आनन्द है, सौन्दर्य है, अलौकिक है, क्योंकि जिस लोकोत्तर चमत्कार के परिणाम स्वरूप यह उत्पन्न होता है वह लोक में जो प्रमाण आदि दिखाई देते हैं उससे भिन्न होता है तथा उस क्षण बाल एवं वृद्ध के मध्य अन्तर नहीं रहता है। इसे ब्रह्मानन्दसहोदर भी कहा जा गया है–

सत्त्वोद्रेकादखण्डः स्वप्रकाशानन्दचिन्मयः
वेद्यान्तरस्पर्शशून्यो ब्रह्मानन्दसहोदरः।।

उषाकाल का वर्णन ऋग्वेद में उषस् देवी की विग्रहवत्ता में दिखाई पड़ता है। लगभग 20 सूक्तों में यह वर्णन प्राप्त होता है। सम्पूर्ण ऋग्वेद में उषस् का उल्लेख लगभग 300 से भी अधिक बार मिलता है। उषस् वैदिक ऋषियों के अन्तर्मन से करना एवं सौन्दर्य का साक्षात्कार है जिसने प्रकृति का आश्रय ग्रहण किया है। ऐसा ही पाश्चात्य विद्वान् भी स्वीकार करते हैं – उषस् की रचना वैदिक काल की सबसे मनोरम कल्पना है और संसार के किसी भी साहित्य में उषा से अधिक आकर्षक चरित्र नहीं मिलता है।" उषस् के लिए आए हुए एक–एक मन्त्र प्राकृतिक सौन्दर्य एवं आध्यात्मिक सौन्दर्य का अनूठा संयोग है। उषा सुन्दर-स्त्री है, रमणी है, गृहणी है, भातृविहीन भगिनी है। सुन्दर कमनीय स्त्री के रूप में वर्णन तो सूक्त प्रत्येक दूसरे एवं तीसरे मन्त्र में उपलब्ध है। ऋषि ने उषा के सौन्दर्य को उकेरने के लिए ही उसे रमणी की पदवीं प्रदान की है। प्रस्तुत मन्त्र इसका दृष्टान्त है– प्रातःकालीन उषा की उज्ज्वलता, स्निग्धता एवं आभा ऐसी प्रतीत हो रही है जैसे कोई युवती सद्यः स्नान करके उठी हो और स्नान के पश्चात् तो स्निग्धता, सौम्यता एवं निर्मलता उसकी कान्तिमय त्वचा विखेरती है वैसी ही कान्ति उषा की है। ऋषि के इस काव्य सौन्दर्य पर किस सहृदय का मन भाव–विभोर नहीं होगा –

**एषा शुभ्रा न तन्वो विदानोर्ध्वेव स्नाती दृश्यते नो अस्थात्।**
**अप द्वेषो बाधमाना तमांस्युषा दिवो दुहिता ज्योतिषागात्।।**

प्रस्तुत मन्त्र का सायण भाष्य इस प्रकार है– उषा निर्मला स्वलङ्कृता योषिदिव अङ्गानि प्रज्ञापयन्ती। स्नानं कुर्वाणा उन्नतेव स्नानादुत्तिष्ठउन्तीव प्रस्तुत मन्त्र में एक साथ कई अलङ्कार स्वतः ही आ गए हैं। उपमान अलङ्कृत पोषित है, उपमेय उषा है, न् वाचक है तथा साधारण धर्म शुभ्रान है। अतः यहाँ पूर्णा उपमा विद्यमान है। स्नान करके उठी हुई युवति की कान्ति की सम्भावना ऋषि को उषा में जान पड़ती है। अतः यह प्रतीयमान उत्पेक्षा है इसी प्रकार 'दिवो दुहिता' में उषा पर द्युलोक की पुत्री होने के आरोप के कारण रूपक अलङ्कार भी है। प्रस्तुत मन्त्र में उत्पेक्षा का प्रयोग निश्चित रूप से ऋषि की दृष्टि काव्य के सौन्दर्य को उत्कर्ष प्रदान करने वाली है। इसी प्रकार उषस् देवी के 20 सूक्तों में इस प्रकार के बहुतायत मन्त्र हैं जो काव्य कला एवं सौन्दर्य के अनुपम उदाहरण हैं। प्रस्तुत शोध पत्र में कुछ मन्त्रों की इसी दृष्टि से विचार कया जाएगा।

## 177. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण में सौन्दर्य के तत्त्व

**मधुलता**
शोधछात्रा, प्राच्य संस्कृत विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

प्राचीन काल से ही भारतीय साहित्य में सौन्दर्य का निरूपण हुआ है यद्यपि सौन्दर्य की अवधारणा पाश्चात्य आलोचना की देन कही जा सकती है लेकिन प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष शब्दान्तर मात्र से इसका चित्रण हमारे भारतीय वाङ्मय में मौजूद है। सौन्दर्यशास्त्र हिन्दी में एस्थेटिक्स का पर्याय बनकर प्रचलित हुआ हैं कुछ लोग इसे नन्दनशास्त्र भी कहते है किन्तु सौन्दर्यशास्त्र के सच्चेस्वरूप और व्यपदेश के अच्छी तरह से समझने के लिए एस्थेटिक्स शब्द पर ही विचार करना आवश्यक है।

सर्वप्रथम बाउमगार्तेन ने इसका प्रयोग संवेदनशील ऐन्द्रियबोध के शास्त्र के अर्थ में किया हीगेल ने इसका प्रयोग ललित कलाओं के दर्शन अर्थ में किया तदन्तर इसका प्रयोग काव्य का सौन्दर्य अथवा प्रकृति का सौन्दर्य के विश्लेषणात्मक निरूपण के अर्थ में होने लगा।

"भारतीय काव्यशास्त्र में पाश्चात्य सौन्दर्यशास्त्र की तरह काव्येतर कलाओं की प्रवृत्ति नहीं हैं किन्तु काव्य के क्षेत्र में भारतीय काव्यशास्त्र को नाटक अधिक प्रिय हैं जिसके कारण भारतीय काव्य शास्त्र में अन्य कलाओं का प्रसंगवश उल्लेख हो गया है क्योंकि नाटक तो काव्य संगीत चित्र और स्थापत्य सभी कलाओं का समुच्चय है।" डा0 के0सी0 पाण्डेय (सौन्दर्यशास्त्र के तत्त्व– डॉ0 कुमार विमल)

रामायण में अप्रणय सर्वथा (प्रेम का अभाव) अतिप्रणय (अत्यधिक प्रेम) दोनों को अनुचित कहा है।

**न चातिप्रणयः कार्यः कर्त्तव्योऽप्रणयश्च ते।**
**उभयं हि महादोषं तस्मादन्तरदृग् भव।।(वा0 कि0 22. 23)**

रामायण में अनेकों स्थलों पर राम–सीता के संयोग का चित्रण है– तमसा के तट पर वृक्ष के पत्तों से बनी हुई वह शय्या देखकर श्रीरामचन्द्र जी लक्ष्मण और सीता के साथ उस पर बैठे, थोड़ी देर में सीता सहित श्रीराम को थककर सोया हुआ देख लक्ष्मण सुमन्त्र से उनके नाना प्रकार के गुणों वर्णन करने लगे।

रामायण में राम–सीता सौम्यता ही दृष्टिगोचर होती है। दोनों एक–दूसरे का सम्मान करते हैं तथा चिन्तन करते हैं दोनों का पारस्परिक दर्शन, स्पर्श एवं आकर्षण दिखा करके महर्षि ने सौन्दर्य की अभिव्यक्ति की है। भारतीय मनीषी विद्वान् 'सत्यं शिव सुन्दर' के चित्रण में ही अपनी कला की सार्थकता मानते है क्योंकि जीवन के लिए अविच्छन्न आनन्द की प्राप्ति ही उसका परमं लक्ष्य होता है–

**सभार्यं सम्प्रसुप्तं तु श्रान्तं संप्रेक्ष्य लक्ष्मणः।**
**कथयामास सूताय रामस्य विविधान् गुणान्।।(वा0रा0 अयोध्याकाण्ड 46/15)**

## 178. उत्तररामचरितम् में प्रकृति–सौन्दर्य

माधुरी यादव
शोधच्छात्रा, संस्कृत–विभाग, कलासंकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

विधाता की सृष्टि स्थावर–जंगम जगत् में विविध रूपों में दृष्टिगोचर होती है। यह सृष्टि सुन्दर–असुन्दर दोनों रूपों में विद्यमान है। कवि की सृष्टि इससे भी उत्कृष्ट है। इसलिए कवि की सृष्टि सौन्दर्य प्रधान है। सौन्दर्यशास्त्र की परम्परा संस्कृत जगत् में विद्यमान है। काव्यप्रकाश में प्रतिपादित रस की धारणा **'सकलप्रयोजनमौलिभूतं समनन्तरमेव रसास्वादनसमुद्भूतं विगलितवेद्यान्तरमानन्दम्'**(काव्यप्रकाश)

यहाँ एक विलक्षण आनन्द को ही बताया गया है। कालिदास ने सौन्दर्य के लिए अभिज्ञानशाकुन्तम् के छठे अंक में कहे हैं कि **'तथापि तस्या लावण्यं रेखया किंचिदन्वितम्'**(अभिज्ञानशाकुन्तलम् 6.14) यहाँ लावण्य का पर्याय सौन्दर्य ही है। ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने सौन्दर्य को लावण्य स्वीकार किया है– **'यत् तत् प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवांगनासु'** (ध्वन्यालोक 1.4 )

कला और सौन्दर्य का नित्य सहचर सम्बन्ध रहा है। स्रष्टा या कलाकार की सौन्दर्यमयी सर्जना का नाम ही कला है। सम्पूर्ण सृष्टि रूप देखकर विचार और भावों की जो एक तीव्रता मन में जागृत होती है उसका आधार सौन्दर्य ही होता है। सौन्दर्य के लिए अंग्रेजी में Aesthetics शब्द प्रचलित है। जिसका सामान्य प्रयोग काव्य अथवा 'प्रकृति का सौन्दर्यबोध' अर्थ में होता है।

कलाकार, कवि या शिल्पी की प्रेरणा का आधार सौन्दर्य ही होता है। जिस प्रकार एक कलाकार, शिल्पी अपनी चित्रों को उपस्थापित करता है और जिसके सौन्दर्य को देखकर मन प्रफुल्लित होता है। उसी प्रकार एक कवि अपनी कविता में आकाश, मेघ, चन्द्र, सूर्य, नदी, उपवन, पुष्प का चित्रण करके पाठक में सौन्दर्यानुभूति जगाकर उसको रस–विभोर कर देता है। संस्कृत साहित्य में कालिदास प्रकृति सौन्दर्य के उत्कृष्ट कवि हैं। इनकी रचनाओं में प्रकृति सौन्दर्य की अनुपम छटा दृष्टिगोचर होती है। इसलिए परवर्ती कवियों के लिए कालिदास अनुकरणीय रहे हैं। इन परवर्ती कवियों में भवभूति को भी प्रकृति–सौन्दर्य के वर्णन में दक्ष कवि स्वीकार किया जा सकता है। भवभूति द्वारा रचित **'उत्तररामचरितम्'** नाटक में प्रकृति के सुकुमार और कठोर दोनों रूपों का दर्शन होता है। प्रस्तुत शोध–पत्र में उत्तररामचरितम् में वर्णित प्रकृति सौन्दर्य का उद्घाटित करने का प्रयास किया जायेगा।

## 179. महाकवि कालिदास के काव्यों में सौन्दर्य विवेचन

मंगलदेव त्रिपाठी
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान ,गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

सौन्दर्य की अनुभूति मानव की आदिम अनुभूति है। वैदिक ऋचाओं के युग में हमारे महर्षियों को प्राकृतिक शक्तियों के दर्शन से सदैव आकर्षण का अनुभव होता था जो उन्हें विस्मय से भर देता था। वस्तुतः सौन्दर्य का धर्म ही आकर्षण है। वैदिक संहिताओं में भी सौन्दर्य पर विविध शब्दों का प्रयोग मिलता है यथा – श्री, पेशल, वायु, चारु, प्रिय, लावण्य इत्यादि। वैदिक कवियों की सौन्दर्य–भावना का उद्घाटन मुख्यतः उषस् सूक्तों में हुआ है– ऋग्वेद के दशम मण्डल में नारीसौन्दर्य का वर्णन– **"किं सुबाहो स्वङ्गुरे पृथुष्टो पृथुजांघने"**

संस्कृत–साहित्य मूलतः जीवन के आनन्द की खोज है। **"एकत्रसौन्दर्यदिदृक्षा"** के धनी कालिदास रूप में आकर्षण से सर्वात्मना अभिभूत है। कालिदास के काव्य में वस्तु सौन्दर्य के विस्तृत आयाम बिखरे पड़े हैं– वस्तु सौन्दर्य में भी चार श्रेणियाँ हैं– **(अ) रूपसौन्दर्य, (आ) प्रकृतिसौन्दर्य, (इ) प्रकृतिनिरपेक्षसौन्दर्य, (ई) प्रकरणसौन्दर्य।** कालिदास ने नारी–रूप सौन्दर्य की विवृति पूर्ण तन्मयता किं वा मनोयोग से की है–

**सा राजहंसैरिव संनताङ्गी गतेषु लीलाञ्चितविक्रमेषु (कु. 1.34)**

मेघदूत में कटाक्ष सौन्दर्य' के अनेक आकर्षक संक्षिप्त चित्र उपलब्ध होता है, तथा शाकुन्तल में भी विशिष्ट माधुर्यता का वर्णन मिलता है– **सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यम्**

पुरुष सौन्दर्य की बात करें तो उसमें भी कालिदास के उत्कृष्ट उदाहरण मिलते हैं जैसे– राजा दिलीप का वर्णन, शिववर्णन, दुष्यन्त वर्णन आदि। कालिदास के शृंगारिक वर्णन, अलंकार आदि माधुर्य गुणों से परिपूर्ण काव्य तत्त्वतः सौन्दर्यानुभूति कराते हैं एवं प्रकृति वर्णन की मनोहरता साक्षात् सामने खड़ी कर देती है। **"आदीप्तवह्निसदृशैर्मरुतावधूतैः सर्वत्र किंशुकवनैः कुसुमावनम्रैः।"** अतः महाकवि कालिदास की सौन्दर्य वर्णन का रस पान तो वे ही सहृदय कर सकते जो उस प्रकृति के वास्तविक सौन्दर्य का पान करने में समर्थ होते हैं।

## 180. नल–दमयन्ती का सौन्दर्य : 'सहृदयानन्दम्' महाकाव्य के परिप्रेक्ष्य में

मनोज कुमार,
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय,काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

सहृदयों को आनन्द प्रदान करने वाला और आकर्षित करने वाला तत्त्व ही सौन्दर्य है। वस्तुतः काव्य में सौन्दर्यात्कर्षविधायक तत्त्व रस है, किन्तु इसकी व्युत्पत्ति पर दृष्टिपात करें तो यह ज्ञात होता है–'सुष्ठु उनत्ति चित्तं द्रवीकरोतीति सौन्दर्यम्' अर्थात् चित्त को द्रवीभूत कर देने वाला तत्त्व ही सौन्दर्य है। सौन्दर्य के सामान्यतः पर्याय है–

**सुन्दरं रुचिरं चारु सुषमं साधु शोभनम्।**
**कान्तं मनोरमं रुच्यं मनोज्ञं मञ्जुमञ्जुलम्।।**(अमर0 3/1/52)

आचार्यो ने सौन्दर्य की परिभाषा इस प्रकार की है–

**अङ्गप्रत्यङ्गानां यः सन्निवेशो यथोचितम्।**
**सुश्लिष्टसन्धिबन्धो यस्तत्सौन्दर्यमितीर्यते।।**

महाकवि माघ ने अपने ग्रन्थ शिशुपालवध में सौन्दर्य को क्षण–प्रतिक्षण नवीन बताया है– **'क्षणे–क्षणे यन्नवतामुपैति तदेवरूपं रमणीयतायाः।** (**शिशु0 4/17**) दण्डी, वामन, अभिनवगुप्त, भोज, अप्पयदीक्षित आदि काव्य शास्त्रीय आचार्यों ने काव्य में सौन्दर्य की अनिवार्यता को प्रतिपादित किया हैं। वामन ने अलंकार का लक्षण ही सौन्दर्य किया है। अर्थात् सौन्दर्य का दूसरा नाम ही अलंकार है– **'काव्यं ग्राह्यमलंकारात्। सौन्दर्यमलंकारः।।** (**काव्यालंकारसूत्र 1/1/2**) अभिनवगुप्त के अनुसार सौन्दर्य से विहीन प्रतीयमान अर्थ कभी भी ध्वनि का विषय नहीं हो सकता। **'गुणालंकारौचित्यसुन्दरशब्दार्थशरीरस्य सति ध्वन्यात्मनि आत्मनि काव्यरूपताव्यवहारः।'** (**ध्वन्यालोक–लोचन टीका**) भोजराज ने भी काव्य में सौन्दर्य की अनिवार्यता को प्रतिपादित किया है। वे अलंकार उसी को मानते है, जो काव्य में सौन्दर्य का आधान करता है।

महाकवि श्रीकृष्णानन्द विरचित सहृदयानन्द महाकाव्य 15 सर्गों में निबद्ध कृति है। जिसमें कवि ने नल और दमयन्ती के सौन्दर्य का मनोहारी निरूपण किया गया है। श्रीकृष्णानन्द काव्य रचना के प्रति नैषधीयचरितम् की विशिष्टता एवं ख्याति जानकर भी कवि निरूत्साहित नहीं हुआ।

नल धीरोदात्त नायक है। बाल्यकाल से ही इनके भीतर विशिष्ट गुण दिखलाई देते है। इनके रूप के विषय में कवि लिखते है कि नल के पिता उनको गोद में लेकर उस कुमार के सुन्दर रूप को देखकर पलक गिराने की क्रिया भी देर तक भूल गये अर्थात निर्निमेष दृष्टि से देखते रहे–

**विलोकमानः कमनीयरूपं कुमारमारोप्य तमङ्कदेशे।**
**निमेषचेष्टामपि पक्ष्मपङ्कयोश्चिरं विसस्मार महीमहेन्द्रः।। सहृ0 1/23**

हंस के द्वारा दमयन्ती के अद्वितीय सौन्दर्य का वर्णन करते हुए कवि कहता है कि जिसके अधिक गुणों की प्रशंसा कामदेव से सुन चुका था, ऐसी प्रसाधन से शून्य होती हुयी भी आँखों की शोभा बढ़ाने वाली दमयन्ती को देखकर स्त्रियों के सौन्दर्य वर्णन में कामदेव की गणना एवं अल्पज्ञता का मैंने अपने मन में विचार किया–

**आकर्णिताधिकगुणामवलोक्य भैमीं भूषां विनापि नयनोत्सवमावहन्तीम्।**
**संभावितं हृदि मया मदनस्य जाड्यं लावण्यवर्णनविधौ वरवर्णिनीनाम्।। सहृ0 3/4**

इस प्रकार कवि ने नल और दमयन्ती के सौन्दर्य का जो वर्णन अपने ग्रन्थ में किया है वह मानव मन को मुग्ध कर लेने वाला है। प्रस्तुत शोध–पत्र में नल–दमयन्ती के सौन्दर्य का प्रतिपादन 'हृदयानन्दम्' महाकाव्य के परिप्रेक्ष्य में किया जायेगा।

## 181. आचार्य कुन्तक की सौन्दर्यविषयक अवधारणा एवं उसकी वर्तमान प्रासंगिकता

**डॉ0 विनोद कुमार दीक्षित**
**संस्कृतविभाग, स्नातकोत्तर एवं शोध, बाबा राघवदास भगवानदास पी.जी. कालेज आश्रम बरहज, देवरिया**

वैदिक वाङ्मय से लेकर लौकिक संस्कृत एवं पालि प्राकृत के साहित्य में भी कला एवं सौन्दर्य की औपचारिक तथा अनौपचारिक चर्चा तथा अवधारणा दिखाई पडती है। यद्यपि प्राचीन काल में सौन्दर्य–शास्त्र के रूप में एक स्वतन्त्र शास्त्र की रचना एवं मान्यता वर्तमान ज्ञानपरिधि में दिखाई नहीं पड़ती है लेकिन उसके प्रमुख प्रतिपाद्य की झलक, बोध एवं संकेतों की प्राप्ति वैदिक काल से ही होने लगती है।

जब हम काव्यशास्त्र की विविध धाराओं का अवलोकन करते हैं तो यह प्रतीत होता है कि सभी धाराओं में सौन्दर्यबोध के प्रति कवि एवं काव्यशास्त्राचार्य दोनों जागरूक और सचेष्ट रहे हैं। चारुत्व, चारुता, रम्य, रम्यत्व, रामणीयक, शोभा, सुन्दर, लावण्य एवं सौन्दर्य आदि शब्द एवं उनकी पृष्ठभूमि से यह निस्सन्देह सिद्ध होता है। इस क्रम में जब हम वक्रोक्तिजीवितम् के रचनाकार आचार्य कुन्तक पर विचार करते हैं तो यह स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि उन्होंने काव्य के प्रयोजन एवं काव्य के स्वरूप दोनों पक्षों के सन्दर्भ में सौन्दर्य को अत्यन्त महत्त्व दिया है। एक ओर जीवनशैली, जीवनचर्या एवं जीवनदर्शन में सौन्दर्य आवश्यक है वहीं दूसरी ओर काव्य की निर्मिति में उसका स्थान अपरिहार्य है। उदाहरण के लिए–

**वन्दे कवीन्द्रवक्त्रेन्दुलास्यमन्दिरनर्तकीम्।**

देवीं सूक्तिपरिस्पन्दसुन्दराभिनयोज्ज्वलाम् |1.1 |
व्यवहारपरिस्पन्दसौन्दर्यं व्यवहारिभिः |
सत्काव्याधिगमादेव नूतनौचित्यमाप्यते |1.4 |
शब्दो विवक्षितार्थैकवाचकोन्येषु सत्स्वपि |
अर्थः सहृदयाह्लादकारि स्वस्पन्दसुन्दरः |1.9 |

आचार्य कुन्तक की सौन्दर्यविषयक अवधारणा और मान्यता का विश्लेषण और विवेचन करते हुए इस शोध–पत्र में उसकी वर्तमान प्रासंगिकता पर विचार किया गया है।

## 182. वैदिक वाङ्मय में संगीतकला का वैशिष्ट्य

डॉ0 मीना कुमारी वर्मा
पूर्व शोधच्छात्रा–संस्कृत–विभाग, कला–संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

वैदिक काल में जीवन को सुखमय बनाने के लिए विविध प्रकार की कलाओं का वर्णन मिलता है। कला शब्द 'कल' धातु से अच+टाप् प्रत्यय से निष्पन्न होता है, जिसका अर्थ है– 'शब्द करना', 'गिनना' और 'बजना'। जिस कार्य को मूक व्यक्ति भी कर सके व समझ सके वह 'कला' कहलाता है। अर्थात् श्रव्यकला (संगीत आदि) कलाओं से मूक व्यक्ति भी अपने हृदय की अव्यक्त भावनाओं को प्रकट कर सके वह 'कला' है।

भारतीय संगीत की प्राचीनता सामवेद के साथ जुड़ी हुई है। संगीत की प्राचीन परम्परा की चर्चा चलते ही सामवेद का नाम अवश्य लिया जाता है वह इसलिए कि सामवेद संगीत के साथ अभिन्न रूप से जुड़ा हुआ है। इतना ही नहीं उसकी रचना गेय या संगीत द्वारा हुई है। ऋग्वेद के गेय मन्त्रों का संग्रह साम संहिता है। वेद में संगीत की महत्ता का द्योतक गीता का यह वाक्य प्रसिद्ध ही है–

'वेदानां सामवेदोऽस्मि'। संगीत विद्या का दूसरा नाम गान्धर्व विद्या भी माना गया है। सामवेद के उपवेद के रूप में गान्धर्व वेद की स्थापना लौकिक संगीत को भी मोक्ष प्राप्ति के उपायों में स्थान दिलाती है। तथा वह जनरंजन व मनरंजन तक सीमित न होकर आत्मचिन्तन का श्रेष्ठ उपाय है। गीत, नृत्य और वाद्य ये तीनों संगीत कहलाते हैं। मार्ग और देशी भेद से संगीत दो प्रकार का होता है।

मार्ग उसे कहते हैं जिसे ब्रह्मादि देवताओं ने खोज निकाला है और भरतादि मुनियों ने भगवान् शंकर के समक्ष प्रकट किया। यह संगीत निश्चित रूप से अभ्युदय या कल्याण देने वाला होता है। जो गीत, नृत्य और वादन देश–देश में जनरुचि के अनुसार लोक का हृदयरंजक होता है वह 'देशी' कहलाता है। ऋषियों ने जिसे सामवेद से उद्धृत करके प्रयोग में लाया है और सत्पुरुषों ने जिस मार्ग का अनुसरण किया है वह मार्ग संगीत कहलाता है।

## 183. कवि शूद्रक विरचित मृच्छकटिकम् में छन्दकला

मोदी खुश्बू ए.
बालासिनोर कालेज

संस्कृत को भारतीय संस्कृति और जीवात्मा की आत्मा कहा गया है| किसी भी साहित्य का स्वरूप उसमे छिपी हुई विविध कला से सुन्दरता प्राप्त करता है| **"कलयति स्वस्वरूपावेशेन तत्तद् वस्तु परिच्छिनत्ति इति कला"** कला साहित्य का प्रतीक है| साहित्य शरीर है; तो कला उसमे छिपी हुई आत्मा| कला और सौन्दर्य का अटूट सम्बन्ध है| संस्कृत साहित्य, सौन्दर्य एवं कला का अक्षय भण्डार है| ६४ कलाओं में से एक है - **"छन्दकला"** | यह एक ऐसी कला है, जिसमे भाव को प्रेषित करने की अदभूत क्षमता होती है| " चन्दति ह्रष्यंति एवं दीप्यते वा तत् छन्दः|" - (पाणिनि) एवं "यदक्षरपरिमाणकं तत् छन्दः|" ( ऋग्वेद सर्वानुक्रमणिका) | छन्द का प्राचीन काल से लेकर अब तक पूर्ण विवेचन हुआ है| इनके प्रमुख ग्रन्थ है - पिङ्गलकृत छन्दशास्त्र, श्रुतबोध, छन्दोनुशासन....इति|

कवि शूद्रक विरचित 'मृच्छकटिकम्' में विविध छन्दो का प्रयोग हुआ है, किन्तु अनुष्टुप्, उपजाति, वसन्ततिलका, गाथा और आर्या जैसे छन्दो के प्रयोग में कवि को सफ़लता प्राप्त हुई है| जैसे कि- मुसीबत की आगाही करता हुआ श्लोक -

**"लिम्पतीव तमोङ्गानि वर्षतीवांजनं नभः|
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफ़लतां गता ||"** (मृच्छकटिकम्-१\३४)

अनुष्टुप् छन्द मे दर्शनीय बन पडा है| संस्कृत साहित्य एवं संस्कृति, साहित्य में कला का महत्व, कला एवं सौन्दर्य का स्वरूप, संस्कृत साहित्य में छन्दकला, छन्द का स्वरूप, प्रकृति एवं प्रयोजन, काव्य में छन्दो की उपयोगिता, छन्दो का वर्गीकरण, मृच्छकटिकम् में प्रयोजित छन्द : लक्षण एवं सूचि इन विषयों पर शोधपत्र में विचार किया जायगा ।

## 184. भारतीय कला एवं सौन्दर्य का संस्कृत साहित्य में विवेचन

मुहम्मद अशफाक
चित्रकला विभाग, दृश्यकला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

भारतीय कला को संस्कृत साहित्य के माध्यम से निरंतर उज्जीवित करने वाला प्राण तत्व रस और सौन्दर्य विवेचन मिलता रहा है। भारतीय कला और सौन्दर्य पर परिचर्चा करे तो सबसे पहले 'कला' शब्द का प्रयोग भरतमूनि ने नाट्यशास्त्र में किया। प्रथम शती ईसा पूर्व से लेकर सातवीं शती तक के संस्कृत साहित्य में चित्रकला को विशेष स्थान प्राप्त हुआ इसी काल के प्रमुख कवियों में महाकवि भास, कालीदास, वाणभट्ट आदि ने तत्कालीन चित्रकला को अपने काव्यों में स्थान दिया। गुप्त काल भारतीय कलाओं का स्वर्णिम युग था। इस समय कला के वाह्यरूप एवं आन्तरिक सौन्दर्य राष्ट्रीय स्तर पर मान्यता प्राप्त कर चुके थे। संस्कृत साहित्य के सम्यक् अनुशीलन से कला की मूक भाषा को परिचित कराने तथा सौन्दर्यानुभूति कराने में विशेष योगदान है। संस्कृत साहित्य के माध्यम से ही ललित कला के तकनीकी पक्ष तथा सौन्दर्य पक्ष को बड़ी ही बारीकी से अनुभूत कराया गया है। भरतमुनि ने नाट्यशास्त्र में रंगमंच निर्माण और अभिनय के साथ ही साथ चित्र, मूर्त्ति, वास्तु,नृत्य,गीत आदि कलाओं पर बड़ी गम्भीरता से विचार किया ह।

मारकण्डेय मुनि ने भी विष्णु धर्मोत्तर पुराण में चित्रकला पर विस्तार से चर्चा किया है। कला का मुख्य उद्देश्य सौन्दर्यानुभूति या सौन्दर्य का विकास करना है। कला और सौन्दर्य का नित्य सहचर सम्बन्ध रहा है। कलाकार की सौन्दर्यमयी सृजना का नाम ही कला है। सम्पूर्ण संसार का विशाल रूप देखकर जो विचार और भावों की तीव्रता हमारे मन में जागृत होती है उसका आधार सौन्दर्य होता है। सौन्दर्य का रसास्वादन सृष्टि का प्रत्येक प्राणी करता है। कला से ही जीवन के सम्पूर्ण रस प्राप्त हो जाते है। आदर्श कला परम आनन्द प्रदान करती है, जिसने उस परमानन्द का आस्वादन कर लिया, उसके जीवन में सहज सदाचार प्रकाशित हो जाता है। सदाचार और सामाजिक सामर्थ्य अवश्य ही इसके गौण फल है।

## 185. पराकर्षणकला : स्वरूप एवं निदर्शन

मोनिका सिंह
स्नातकोत्तर, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

अखिल ब्रह्माण्ड के रचयिता ब्रह्मा ने चराचर प्रकृति के निर्माण में एक विशेष कला का प्रदर्शन किया है। उन्होंने प्रत्येक वस्तु के सौन्दर्य एवं आकार–प्रकार को विशिष्ट रूप में प्रकट किया है। देखा जाये तो प्रकृति में जहाँ तक हमारी दृष्टि जाती है, उनमें प्रत्येक वस्तु लघु से लघुतम एवं बृहत् से बृहतम रूप में दिखाई पड़ती। इस प्रकार उस वस्तु का रंग, रूप, स्वभाव तथा आकार–प्रकार परस्पर भिन्न होते हुए भी आकर्षक दिखाई देता है। चाहे छोटे–छोटे पौधों लताओं, वृक्षों, गुल्मों आदि की निर्मित्ति हो अथवा विशालतम पशुओं, पक्षियों, पर्वतों, महासागरों की स्थिति हो, सर्वत्र सौन्दर्य के विविध विधानों से आकर्षण ही स्रष्टा के कार्यव्यापार के रूप में दिखाई देता है। इन्द्रियों के माध्यम से चित्त का आकृष्ट हो जाना ही आकर्षण कहा जा सकता है। संस्कृत रचनाधर्मियों ने प्रकृति से चित्त के इन्हीं आकर्षणों को ग्रहणकर अपने काव्य में प्रकृति सौन्दर्य के नानाविध चित्र उकेरे हैं। इस आकर्षण के विविध पक्ष हैं, जिसके विविध रूप हमें संस्कृत साहित्य में दिखाई देते हैं। यथा– चित्त का प्रकृति के विविध रूपों के प्रति आकर्षण, भक्त का स्वाभीष्ट के प्रति आकर्षण, राष्ट्रसेवक का राष्ट्र के प्रति आकर्षण, नायक का नायिका के प्रति आकर्षण तथा नायिका का नायक के प्रति आकर्षण आदि। इस प्रकार इस आकर्षण के अनेक रूपों में चित्त का स्वतः आकर्षित होना एवं दूसरे के प्रति आकर्षित होकर उसे अपने आकर्षण–पाश में बाँधना ये दो पक्ष है। कला के क्षेत्र में इसे ही पराकर्षण कला के नाम से जाना जाता है। इन्हीं आकर्षणों का अवलम्बन कर काव्यों में अनेक श्लोकों का सर्जन हुआ है। वस्तुतः कलाओं के व्यापक परिक्षेत्र में पराकर्षण कला भी एक कला विशेष है।

## 186. अद्वैततत्त्व के प्रतिपादन में प्रश्नोत्तर कला

मोनू कुमार मिश्र
शोधछात्र, संस्कृत विभाग, का०हि०वि०वि० वाराणसी

भारतीय चिन्तन में कलाओं के 64 भेद प्रतिपादित किये गये हैं, लेकिन दार्शनिक चिन्तन के अनुसार निखिल विश्वप्रपंच में विद्यमान प्रत्येक वस्तुकला के रूप में समाविष्ट हो जाती है। दार्शनिक क्षेत्र तथा

शास्त्रों की परिधि में प्रत्येक शास्त्र या दर्शन ने अपने प्रतिपाद्य विषय को अत्यधिक हृदयंगम बनाने के लिए जिस प्रतिपादन शैली का अवलम्बन किया है, दर्शन के परिसर में हम उसे भी कला शब्द से अभिहित कर सकते हैं। अद्वैत वेदान्त में परमर्षि व्यासजी ने एकमात्र ब्रह्म की सत्ताप्रतिपादनकरने के लिए अधिकरणात्मक शैली का अवलम्बन किया है, जिसमें विषय, संशय, पूर्वपक्ष, सिद्धान्त, प्रयोजन एवं संगति होते हैं।

इसी परम्परा में भगवत्पाद शंकराचार्य ने अद्वैततत्त्व को सर्वसाधारण कोमलमति तक पहुँचाने के लिए प्रश्नोत्तर शैली अर्थात् प्रतिपादनकला का अवलम्बन करके **'प्रश्नोत्तरमणिमाला'** ग्रन्थ का निर्माण किया। इस लघुकाय ग्रन्थ में भगवान् शंकराचार्य ने प्रश्नोत्तर कला का अवलम्बन कर सांसारिक जीवों के सत्य, ज्ञान, परोपकार आदि धर्मों का प्रतिपादन किया है, अनन्तर स्रक्, चन्दन, वनितादि विषयों से वैराग्य का वर्णन कर पारमार्थिक लक्ष्य ब्रह्मावाप्तिरूप मोक्ष का प्रतिपादन किया है। भगवत्पाद शंकराचार्य के द्वारा इस प्रश्नोत्तरकला के माध्यम से व्यावहारिक एवं पारमार्थिक लक्ष्य की प्राप्तिहेतु जीव के व्यावहारिक एवं पारमार्थिक कर्तव्यों के किये गये प्रतिपादन को शोधपत्र में यथामति प्रतिपादन का प्रयास किया गया है।

## 187. श्रीवैष्णवसम्प्रदाय में श्री त्रिदण्डी स्वामी के 'श्रीअनन्ताचार्यसुप्रभातम्' में भारतीय भावसौन्दर्य एवं काव्यकला

**मृदुला मिश्रा,**
शोधछात्रा, संस्कृत विभाग, वीर कुँवर सिंह विश्वविद्यालय, आरा, बिहार
aktiwaryara@gmail.com

श्री अनन्ताचार्य सुप्रभातम् के अन्तर्गत भाव–सौन्दर्य एवं काव्यकला की अद्भुत् छटा श्री त्रिदण्डी स्वामी जी महाराज की चरमोत्कर्ष भक्ति का विशेष दिग्दर्शन है जहाँ भावों के प्रवाह में श्री स्वामी जी ने विविध पक्षों का अवलम्बन कर भक्ति रस का अपूर्व धारा प्रवाहित करने का प्रयास किया। विष्वक्सेनाचार्य अपने गुरु श्रीअनन्ताचार्य की गरिमा और अप्रतिम महिमा से ओतप्रोत है। 'गुरु गौरवकारणात्' के आभाणक से यह सिद्ध है कि गुरु गौरव का मूल कारण है। गुरु अपने ज्ञान सूर्य की प्रभास्वर रश्मियों से शिष्य के अन्तःकरण में वर्तमान अज्ञान के घनान्धकार को निराकृत कर देता है और शिष्य की अन्तश्चेतना को अपनी ज्ञानदीप्ति से प्रभास्वर बना देता है।

श्रीविष्वक्सेनाचार्य ने अपने गुरु को 'भगवन्' कहकर सम्बोधित किया है जिससे यह परिलक्षित होता है कि उन्होंने अपने गुरु में भगवान् के अनन्तरूप सौन्दर्य के अतिशय सन्निकर्ष को देखा है। उनके गुरु श्रीअनन्ताचार्य जी वैष्णव सम्प्रदाय में इन्द्रतुल्य ऐश्वर्य से सम्पन्न वैष्णवेन्द्र हैं। सौलभ्य आदि गुणों के सिन्धु तथा सर्वतन्त्र–स्वतन्त्र हैं। वे श्रीरामानुजाचार्य के वैभव के रक्षण में आसक्तचित्त हैं। उनके दिव्य वचन रूपी सुधा से आपूरित मेघ हैं और संसार रूपी अग्नि में सम्मूर्च्छित को संजीवित करनेवाले हैं।'सुप्रभातम्' का समस्त पद्य गुरुभक्ति की भावना से ओतप्रोत है जिसमें भक्तिरस की मंदाकिनी का उर्मिलप्रवाह ऊर्जस्वित है। 'न गुरोरधिकं न गुरोरधिकम्' की भावना से ओतप्रोत कवि ने अपने आराध्य के प्रति जो अनुरक्ति प्रदर्शित की है, वह दिव्य है। इसमें भक्ति की विधाओं का निरूपण प्राप्त होता है। यहाँ उपास्य गुरु के लिए स्वामी जी की चित्तवृत्तियाँ तदाकार होकर अनन्त स्वरूप हो गयी है। उन्हें प्रातः काल जगाकर उनकी प्रसन्नता के लिए वे गुरु के पद पंकज मूल में आसक्त हैं। गुरु के चरणाम्बुजरसामृत के पान के लिए स्वामी जी समुत्सुक हैं। इसमें गुरु की सेवा, उपासना और गुणकथन की बातें समाहित हैं। यह 'सुप्रभातम्' भक्ति भावना से विलसित होने के साथ ही काव्यकला की उत्कृष्टता से अभिमण्डित है।

## 188. वैदिक वाङ्मय में भारतीय कला के तत्त्व

### (वैदिक वाङ्मय में भारतीय संगीत कला)

**नवीन कुमार मिश्र**
शोधार्थी, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर इलाहाबाद
naveen.mishra96@gmail.com Mob. 9807238707

कला का विकास, मानव के विकास के साथ ही प्रारम्भ हो गया था। समय के साथ ही विभिन्न कलाएँ जन्म लेकर विकास को प्राप्त होती रही, जिनमें से कुछ कालान्तर में काल के गाल में समाकर विलुप्त हो गई और कुछ अपनी विकास सरिता को बनाये रखने में सफल रही।

भारतीय परिपेक्ष्य में जब हम कला की बात करते हैं तो हम ऐसी मानव अभिव्यक्ति की बात करते हे जो युगों की अनवरत तपस्या का फल हैं। भारतीय कला मात्र मनोरंजन का साधन नहीं है वरन् आत्मा का परमात्मा के साथ मिलन एवं मिलन से उत्पन्न अनुभूतियो का अभिव्यक्तिकरण हैं। साधक या अभिव्यक्ता तथा उस कला

के दर्शक या श्रोता आदि को परमात्मा की ओर उन्मुख करना ही कला का ध्येय एवं लक्ष्य है। कला का लक्ष्य कला कभी भी नही रही है उसका लक्ष्य है आत्मतत्त्व या परमात्मतत्त्व की ओर उन्मुखीकरण। यथा शैव ग्रन्थों में कहा भी गया है–

**विश्रान्तिर्यस्य सम्भोगे सा कला न कला मता।**
**लीयते परमानन्दे ययात्मा सा परा कला।।**

कल् +कच्+ टाप् से कला शब्द निष्पन्न होता है। कल् धातु का अर्थ हैं– सुन्दर कोमल, मधुर या सुख लाने वाला। कं आनन्दं लातीति कला यह व्युत्पत्ति भी प्राप्त होती हैं। चूँकि भारतीय परम्परा में आनन्द का अर्थ परमात्मतत्त्व की अनुभूति ही है इसलिए कला की परिणति भी तदनुरूप हो यह अपेक्षा की जाती है। जब हम वैदिक वाङ्मय में कला की बात करते हैं तो इनकी संख्या 16 से लेकर 64, या उससे अधिक तक है। इनमें भी 'नृत्य गीत वादन' का विशेष महत्त्व रहा है। 'कौषितिकेयब्राह्मण' में जो कला की तीन कोटियाँ स्वीकार की गई है वे है– नृत्य, गीत, वादन (21, 5) चूँकि कला का क्षेत्र अत्यन्त विस्तृत है अतः मैं **'वैदिक वाङ्मय में भारतीय संगीत कला के तत्त्व'** विषय का संक्षिप्त वर्णन करूँगा।'सम्यक् गीतम्' व्युत्पत्ति के अनुसार संगीत से गीत, नाटक, वाद्य के अभिन्न साहचर्य का बोध होता है– **गीत 'वाद्य' च नृत्यं च त्रयं संगीतमुच्यते।**

वैदिक संगीत के प्राचीनतम स्रोत ऋग्वेद की शांखायन शाखा में भी इसी को कहा गया है– **त्रिवद्वै शिल्पं नृत्य गीतं वादितमिति (26–5)। ऋग्वेद** में गीत वाद्य नृत्य तीनों का पर्याप्त प्रचलन दृष्टिगोचर होता है। इसी प्रकार यजुर्वेद में भी संगीत को पांच खण्ड में बाँटा गया है। **शुक्ल यजुर्वेद** में भी संगीत एवं संगीतवादकों का पर्याप्त वर्णन है(30/19)। **अथर्ववेद** में गाथा, नारशंसी, रैभो, लोकगीत आदि उपलब्ध होते हैं। सूर्या की विवाह यात्रा में इनका बहुलता से प्रयोग किया गया है। सामवेद तो संगीत ग्रन्थ के रूप में प्रसिद्ध ही है। वस्तुतः वैदिक वाङ्मय के प्रत्येक अंग में कला या संगीत कला के तत्त्व विद्यमान है।

## 189. संस्कृत ग्रन्थों का पहाड़ी चित्रकला पर प्रभाव

**नेहा मर्तोलिया**
**शोधच्छात्रा (बी0एच0यू0) वाराणसी, martolia.neha@gmail.com**

सौन्दर्यशास्त्र के दो मुख्य अंग कला व सौन्दर्य है। कला व सौन्दर्य के विषय में चिन्तन बहुत पहले से चला आ रहा है। ये जीवन के ऐसे पक्ष है जो मानवजीवन को सुन्दर एवं परिष्कृत बनाने में सहायक है। कला का जन्म, मानव जन्म के साथ हुआ। कला एक सार्वभौमिक मानवीय क्रिया है जो हर युग, हर स्थान, हर समय में अपने बदलते रूप के साथ अपना परिचय देती है। कला एवं सौन्दर्य का घनिष्ठ सम्बन्ध है। कला की उत्पत्ति सौन्दर्यबोध से मानी जाती है। हर बदलते युग में कलाकार हो या साहित्यकार अपने समकालीन सुन्दर वस्तुओं से खुदको प्रभावित होने से नहीं रोक पाया है। चाहे वो प्रकृति प्रेमी सुमित्रानन्दन पंत जी हो या कृष्ण भक्ति में डुबा कोई साहित्यकार। सौन्दर्य से प्रभावित होकर कई महान् ग्रन्थों तथा चित्रों की रचना हुई। किसी ने नारी में सौन्दर्य को खोजा, किसी ने प्रकृति में, तो किसी ने कृष्ण की लीलाओं में।

पहाड़ी चित्रकला के विषय क्षेत्र अत्यन्त विस्तृत है। रायकृष्ण दास के मत में "हिन्दी के प्रमुख और साधारण कवियों से लेकर जीवन की दैनिकचर्या और शबीह तक, ऐसा एक भी विषय नहीं जिसे इस शैली के चित्रकारों ने छोड़ा हो।" लेकिन जहाँ साहित्य के चित्रण का सम्बन्ध है, वहाँ पहाड़ी चित्रकला में हिन्दी–साहित्य की अपेक्षा संस्कृत साहित्य अधिक मुखारित हुआ है। पहाड़ी कला की पृष्ठभूमि में जो साहित्यिक अथवा धार्मिक ग्रन्थ चित्रित हुए हैं, उनमें विशेष रूप से गण्य है– जयदेव लिखित 'गीत–गोविन्द,' बिहारी लिखित 'बिहारी सतसई,' भगवत पुराण, रामायण, महाभारत, बारहमासा और रागमाला। मध्यकालीन भक्ति और शृंगारप्रधान जीवन का इतना सरस, अंतरंग, आकर्षक और रोचक परिचय पहाड़ी चित्रों में मिलता है जिन्हे देखकर आश्चर्य होता है। पहाड़ी चित्रकला में काव्य, संगीत और चित्रकला का समन्वय संसार भर की कलाओं में एक उपलब्धि है। प्रस्तुत शोध में, संस्कृत ग्रन्थों का पहाड़ी चित्रकला पर प्रभाव पर प्रकाश डाला है।

## 190. मेघदूत खण्डकाव्य में निहित प्राकृतिक सौन्दर्य

**नेहा श्रीवास्तव**
**शोधच्छात्रा संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ**

ऐस्थेटिक शब्द यूनानी भाषा से लिया गया है जिसका मूल अर्थ 'Atoantikos' है। यही यूनानी शब्द बाद में 'ऐस्थेसिस' हुआ जिसका अर्थ है– 'ऐन्द्रिय सुख की चेतना' इसी ऐस्थेसिस शब्द से 'ऐस्थेटिक' शब्द बना है। हिन्दी भाषा में यह 'सौन्दर्यशास्त्र' या 'नन्दनशास्त्र' के रूप में प्रचलित है। सौन्दर्यशास्त्र 'सौन्दर्य और कला' सम्बन्धी दर्शन है। प्राचीन विचारकों में सुकरात, प्लेटो व अरस्तु सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण रहे हैं, यहाँ सर्वप्रथम सौन्दर्य

पर चिन्तन प्राचीन यूनान के उद्भव विद्वानों द्वारा हुआ। 'थेलीज' ने इस दिशा में प्रथम प्रयास किया था। पश्चात्य सौन्दर्य विचारकों ने भी दार्शनिक मतानुसार सौन्दर्य को निरूपित किया है– 'हीगेल' के मतानुसार– 'सौन्दर्यशास्त्र ललित कलाओं का दर्शन है।' 'क्रोचे' ने सौन्दर्यशास्त्र की अभिव्यक्ति की पुनः प्रत्यक्षात्मक तथा कल्पनात्मक क्रियाओं का विज्ञान माना है। बाउमगार्टेन ने इसे सर्वप्रथम स्वतन्त्र शास्त्र के रूप में स्थापित किया और सौन्दर्यशास्त्र को परिभाषित करते हुए कहते हैं– 'सौन्दर्यशास्त्र ऐन्द्रिय ज्ञान का विज्ञान है।' भारतीय काव्य साहित्य में विद्वानों ने विभिन्न सौन्दर्यात्मक तत्त्वों का विवेचन किया है। इसी परिप्रेक्ष्य में कालिदास द्वारा रचित 'मेघदूत' खण्डकाव्य सौन्दर्य का भण्डार है, जिसमें आम्रकूट पर्वत की सुन्दरता के वर्णन से युक्त उदाहरण दर्शनीय है–

**छन्नोपान्तः परिणतफलद्योतिभिः काननाम्रै–**
**स्त्वय्यारूढे शिखरमचलः स्निग्धवेणीसवर्णे ।**
**नूनं यास्यत्यमरमिथुनप्रेक्षणीयामवस्थां**
**मध्ये श्यामः स्तन इव भुवः शेषविस्तारपाण्डुः ।।**

इसी प्रकार के सौन्दर्य सम्बन्धी प्राकृतिक तत्त्वों को विस्तारपूर्वक शोध–पत्र में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 191. वैदिक वाङ्मय में काव्यसौन्दर्य चिन्तन

**निधि पाण्डेय**
**शोधच्छात्रा, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ**

सौन्दर्य शब्द सुन्दर+ष्यञ् से बना है। जिसका अर्थ है मनोहरता। सौन्दर्य एक सापेक्ष शब्द है, क्योंकि सभी की सौन्दर्य दृष्टि एक समान नहीं हो सकती। संवेदनाओं की गम्भीरता के आधार पर सौन्दर्यानुभूति भी पृथक्–पृथक् होती है। तथापि आचार्यों ने सौन्दर्य विधायक तत्त्वों को इङ्गित किया है। सौन्दर्य के विषय मुख्य रुप से काव्य, सङ्गीत तथा स्थापत्य हैं। यद्यपि सौन्दर्य के तत्त्व सम्पूर्ण संसार में व्याप्त हैं, परन्तु मैंने अपने शोध–पत्र में वैदिक वाङ्मय में काव्यसौन्दर्य को दिखाने का प्रयास किया है। वेद समस्त ज्ञान के भण्डार हैं, सभी प्रकार के विषय अथवा विचारधाराओं के मूल उत्स वेद ही हैं। काव्य सौन्दर्य की दृष्टि से भी वैदिक साहित्य अत्यन्त समृद्ध हैं, क्योंकि मन्त्रों की काव्यात्मक शैली में सहज स्वाभाविक सुन्दरता विद्यमान है। विभिन्न सूक्तों में रस, भाव, गुण, रीति और अलङ्कार आदि सभी तत्त्व मूलरुप में समुपलब्ध है। अतएव इन्हीं प्रमुख तत्त्वों के आधार पर वैदिक वाङ्मय में काव्यसौन्दर्य का विस्तृत विवेचन किया जायेगा।

## 192. नागानन्दम् में संगीत कला की दृष्टि

**निरंजन ठाकुर**
**शोधार्थी, संस्कृतविभाग, इन्दिरा कला संगीत विश्वद्यिालय खैरागढ़, राजनांद गाँव (छ.ग.)**
**niranjanthakur52@yahoo.in 09425577638**

अन्तःकरण की अभिव्यक्ति ही कला है अर्थात् किसी कार्य को प्रदर्शित करने के लिए अन्तःकरण से प्रेरित होकर किया गया प्रयास ही कला कहलाती है। प्रत्येक कला मानव मन को अभिव्यक्त करने का सशक्त माध्यम है। इस परिप्रेक्ष्य में नाट्यकला, दृश्य और श्रव्य–बिम्बों को यथावत् अभिव्यक्त करती है। साहित्य की भूमि पर संस्कृत नाटकों की परम्परा अत्यन्त प्राचीन रही है, और ललितकलाओं को अधिकाधिक साथ लेकर चलने की भी। इस प्रस्थान में हर्षवर्द्धन का नाट्यसाहित्य ललितकलाओं की भूमि पर अभिव्यक्त होता है। तथा सर्वाधिक उनके नागानन्द नाटक में उपलब्ध संगीत कलात्मक पक्ष के कुछ उदाहरण प्रस्तुत हैं। जीमूतवाहन अपने पिता के वन गमन का समाचार सुनते ही धन वैभव का त्याग करके वन की ओर प्रस्थान करता है। वन में पिता की आज्ञा से रहने योग्य समुचित स्थान की खोज में मलयपर्वत पर जाता है। वहाँ पर वह मलयपर्वत के सौन्दर्य को देखकर भाव विभोर हो जाता है। ध्वनि–सौन्दर्य को उसमें उभारा गया है, वह वहाँ क्या देखता है **क्रन्दत्कन्दरगह्वरो जलनिधेरास्फालितो वीचिभिः** (नागानन्दम् अंक 01 श्लोक नं. 09)

अर्थात् समुद्र की लहरों से टकराने से कन्दराओं अन्दर तक गूँज रहे हैं। इनको सुनकर वह आनन्दित होता है। तत्पश्चात् जीमूतवाहन वहाँ के वन में प्रवेश करता है और अन्दर पहुँच कर वह और भी आनन्दित हो उठता है। वह वहाँ देखता है– **मधुरमिव वदन्ति स्वागतं भृंगशब्दैः** (नागानन्दम् अंक 01 श्लोक नं. 10)

यहाँ भी भौरों की गुंजार संगीत की कलात्मकता को संकेतित करता है। इस तपोवन में भौंरों की गुँजार–ध्वनि को सुनकर मानों ऐसा लगता है, मानों वे हमारा स्वागत कर रहे हैं। इन्हें भी अतिथि सत्कार की शिक्षा दी गई है। निश्चय ही यह तपोवन रहने योग्य है और तभी जीमूतवाहन को वीणा के स्वर सुनाई देते हैं।

स्थानप्राप्त्यादधानं प्रकटितगमकां मन्द्रतारव्यवस्थां
निर्ह्रादिन्या विपञ्च्या मिलितमलिरुतेनेव तन्त्रीस्वरेण ।
एते दन्तान्तरालस्थिततृणकवलच्छेदशब्दं नियम्य
व्याजिह्मांगा कुरंगा स्फुटललितपदं गीतमाकर्णयन्ति ।।

(नागानन्दम् अंक 01 श्लोक नं. 13)

अर्थात् ये मृग गर्दन टेढ़ी किए , मुँह में पड़ी घास को चबाना बन्द करके मधुर संगीत सुनने का आनन्द प्राप्त कर रहे हैं। ये मधुर संगीत हृदय और कण्ठ से निकली स्वर–लहरी को स्पष्ट अनुगुञ्जित कर रहा हैं। इसमें मन्द्र और तारस्वरों की व्यवस्था है। वीणा की मधुर झंकार का संयोग है। पद का उच्चारण सुन्दर एवं स्पष्ट है। नायिका इस मधुर संगीत को, भगवती गौरी देवी को सुनाकर प्रसन्न करने के लिए एवं अपनी मनोकामना पूर्ति के लिए, प्रस्तुत कर रही है। यह सच है कि नागानन्द नाटक के ग्रन्थकार महाराज हर्षवर्द्धन का इस ग्रन्थ में कलात्मक पक्ष को प्रदर्शित करना उद्देश्य नही है। किन्तु उनके अन्तःकरण की संगीत प्रेमी वृत्ति होने से अवसरानुसार सांगीतिक तत्त्वों, शब्दों को स्थान दिया है। इस ग्रन्थ से इस बात का यथोचित ज्ञान हमें प्राप्त होता है।

## 193. मनोनुकूल सेवा की कला : एक विहंगम दृष्टि

**पल्लवी त्रिवेदी**
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

'कला' शब्द के अर्थ का क्षेत्र अत्यन्त व्यापक है। साधारणतः कला के अन्तर्गत साहित्य और ललित कलाएँ परिगणित हैं, किन्तु 'कला' शब्द के व्यापक अर्थ प्रयोग के अन्तर्गत किसी भी कार्यक्षेत्र में कार्य के करने में अपेक्षित चातुर्य कला है। शुक्रनीति के अनुसार– **शक्तो मूकोऽपि यत् कर्त्तुं कलासंज्ञन्तु तत् स्मृतम्।।**

कलाओं की संख्या अनन्त है फिर भी मुख्य रूप से 64 कलाओं की चर्चा की जाती है। इन्हीं 64 कलाओं में से एक कला है; 'मनोनुकूल सेवा की कला'– **मनोऽनुकूलसेवायाः कृतिज्ञानं कला स्मृता।।**

श्रद्धापूर्ण हृदय से सेव्य के सुख, हित के लिए तथा सेव्य को जैसी आवश्यकता हो तदनुरूप सेवा करना सेव्य के मनोनुकूल सेवा है।

मनोनुकूल सेवा की कला ऐसी कला है; जिसके द्वारा मनुष्य देवता तक को प्रसन्न कर सकता है। शिशुपालवधमहाकाव्य में कहा गया है– **ग्रहीतुमार्यान्परिचर्यया मुहुर्महानुभावा हि नितान्तमर्थिनः।**

और भी इस पृथ्वी पर जो सेवा करने की कला जानता है वह सुवर्ण पुष्पों का चयन करता है–

**सुवर्णपुष्पां पृथ्वीं चिन्वन्ति पुरुषास्त्रयः।**
**शूरश्च कृतविद्यश्च यश्च जानाति सेवितुम्।। (ध्वन्यालोक)**

सेवा की कला में प्रवीण पवनपुत्र हनुमान्, गो तथा गुरु सेवक राजा दिलीप, माता–पिता की मनोनुकूल सेवा हेतु वनगमन स्वीकार करने वाले राम आदि ऐसे अनेक उदाहरण हैं जो सेवा की कला का आदर्श उपस्थित करते हैं और जनसामान्य को सेवा की प्रेरणा देते हैं। सेवा की कला का एक प्रमुख सूत्र है कि सेवा वस्तुओं से नहीं हृदय से की जाती है। साधन रहने मात्र से सेवा नहीं होती अपितु उसके लिए हृदय की उदारता आवश्यक है। सेवा की कला का यह लाभ ही है कि मनुष्य संकीर्णता के दायरों से ऊपर उठता जाता है और उसके स्व का विस्तार हो जाता है। निष्काम सेवा मनुष्य को आत्मिक सुख, शान्ति और आनन्द प्रदान करती है तथा आज के यान्त्रिक युग में भी मनुष्य को मनुष्य बनाये रखती है। सेवा की कला का कितना महत्त्व है; यह महात्मना के इन शब्दों से जाना जा सकता है–

**न त्वहं कामये राज्यं न स्वर्गं न पुनर्भवम्।**
**कामये दुःखतप्तानां प्राणिनामार्तिनाशनम्।।**

इस प्रकार प्रस्तुत शोध पत्र में मनोनुकूल सेवा की कला के विविध आयामों पर प्रकाश डालने का प्रयास किया गया है।

## 194. मदालसाचम्पू का मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य

**परशुराम तिवारी**
शिक्षाचार्य (एम0 एड0), श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रीय संस्कृत, विद्यापीठ, नई दिल्ली।

साहित्यशास्त्र में जीवन के सभी पक्षों का समावेश होता है। ललितकलाओं का नखशिख वर्णन करना इस शास्त्र की कसौटी होती है। कलाएँ मानव मन के चेतन एवं अचेतन उभयात्मक पक्षों पर गहरा प्रभाव छोड़ती हैं। साहित्य एवं मनोविज्ञान दोनों में घनिष्ठ सम्बन्ध होता है, क्योंकि जहाँ साहित्य मानवी क्रियाकलाप का साङ्गोपाङ्ग वर्णन करता है वहीं इन क्रियाओं का मानव के साथ अन्तःसम्बन्ध का अध्ययन व्यवहार की दृष्टि से

मनोविज्ञान करता है। जीवन के सूक्ष्मातिसूक्ष्म व्यवहार का परिशीलन मनोविज्ञान द्वारा सम्भव है, जबकि मानव जीवन के सिद्ध और साध्य पक्षों का लालित्यपूर्ण वर्णन का कार्य साहित्य करता है। गद्य–पद्य की कसौटी चम्पू काव्यों में जो मनोवैज्ञानिक तत्त्व पाये जाते हैं वे किसी भी रूप में सौन्दर्यात्मक दृष्टि से न्यून नहीं है। मनोविज्ञान नायक–नायिका के मन के समस्त भावों को बता देता है, जबकि साहित्य उनका वर्णन करता है कि अमुक (कटाक्ष, रति आदि) भाव नायिका ने प्रदर्शित किया हैं क्यों? इसका समुचित उत्तर जब हम मनोवैज्ञानिक अन्वेषण करते हैं तो प्राप्त होता है। त्रिविक्रमभट्ट रचित इस चम्पू के छः उल्लासों में मनोविज्ञान सौन्दर्य भरा पड़ा है। इस सौन्दर्य को मनोविज्ञान के विभिन्न पक्षों के अन्तर्गत देखा जा सकता है– **(1) व्यवहारगत मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य (2) व्यक्तित्व सम्बन्धी मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य (3) अभिप्रेरणागत मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य (4) मानसिक भावनागत मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य (5) बौद्धिक मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य।**

उदाहरण के लिए मनोवैज्ञानिक सौन्दर्य को हम वहाँ देखते है जहाँ कुण्डला अपनी सखी, मदालसा के बाल्यकाल से युवावस्था में प्रवेश को बता रही है कि इसने अपनी आँखों के विलास से सभी विद्वज्जनों के हृदय को आनन्दित करते हुये बाल्यावस्था में ही सभी विद्याओं का अभ्यास कर लिया। बाल्यावस्था के समाप्त हो जाने पर इसके शरीर पर युवावस्था ने अपना कदम रखा–

**पुनरियं नयनविलासैर्बुधजनहृदयमानन्दयन्ती शैशव एव समभ्यस्तसकलविद्या बभूव।**
**अथास्या वपुषि निरस्तबाल्ये पदं विदधे तारुण्यम्।। –पृष्ठ 28**

यहाँ मनोविज्ञान का वृद्धि और विकास का सिद्धान्त स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है। जहाँ वृद्धि में आयु का उन्नयन होता है, वहीं विकास गुणात्मक होकर शरीर के अवयवों को विकसित करते हुए पूर्णता प्रदान करता है। यहाँ आँखों का विलास एवं सहृदयों को आनन्द पहुँचाना दोनों मनोविज्ञान के अनुसार किशोरावस्था का अतिक्रमण कर युवा या प्रौढ़ावस्था के आने पर ही सम्भव है यही व्यक्ति के शरीर में परिवर्तन का एवं सौन्दर्य वृद्धि का काल माना जाता है। सिगमण्ड फ्रायड, जिनपियाजे तथा ब्रूनर ने ठोस शोध के निष्कर्ष के आधार पर यह सिद्ध किया है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में मदालसाचम्पू में निहित सौन्दर्य को मनोवैज्ञानिक पद्धति से अन्वेषित किया जायेगा तथा मनोविज्ञान के विभिन्न आयामों द्वारा चम्पू के सौन्दर्य की सार्थकता को रखा जायेगा।

## 195. उपनिषदों में प्रतिबिम्बित सौन्दर्य

**पीयूष मिश्र**
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद
piyushmishra38@gmail.com -8115242079

वैदिक काल से ही सौन्दर्य तत्त्व मानवीय चेतना की अनुभूतियों का विषय रहा है– **"सुष्ठु उणत्ति चित्तं द्रवयति इति सौन्दर्यम्"** अर्थात् जो चित्त को द्रवित कर दे वह सौन्दर्य है। प्रस्थानत्रयी ग्रन्थों में अग्रणी उपनिषदों में भी सौन्दर्य बोध की सूक्ष्म विवेचना की गई है। आध्यात्मिक चिन्तन की परम्परा में सौन्दर्य को नाद, रस तथा वस्तुब्रह्म के रूप में जानते हैं। वस्तुतः सौन्दर्य विचार मन्थन का नहीं अनुभूति का विषय है, जो सत्यं शिवम् सुन्दरम् के रूप में हमारे अन्तःकरण को आह्लादित करता है। जो सत्य है वही शिव है तथा शिव ही सुन्दर है। यही एकीभूत त्रिपुटि आनन्दघनराशि है। सम्पूर्ण चराचर जगत् में व्याप्त सूर्य, चन्द्रमा, आकाश, पृथ्वी, पर्वत, औषधि, रसादि सभी उस सत्यं शिवम् सुन्दरम् स्वरूप वाले परमेश्वर के ही प्रतीकात्मक उपादान हैं :–

**अतः समुद्रा गिरयश्च सर्वेऽस्मात्स्यन्दन्ते सिन्धवः सर्वरूपाः।**
**अतश्च सर्वा ओषधयो रसश्च येनैष भूतैस्तिष्ठते ह्यन्तरात्मा।** (मुण्डक 2.1.9)

जाग्रतावस्था के ये पदार्थ स्वप्नावस्था में हमारे अन्तःकरण में सूक्ष्मभूत तत्त्व के रूप से समाहित रहते हैं :–

**वैतथ्यं सर्वभावानां स्वप्न आहुर्मनीषिणः।**
**अन्तःस्थानात्तु भावानं संवृतत्वेन हेतुना।।** (माण्डुक्य0 वैतथ्य0 1)

सौन्दर्यानुभूति आलम्बन के बिना सम्भव नहीं है। ये समस्त उपादान आलम्बन के ही आधार हैं, जो मनुष्य को अतीन्द्रिय अलौकिक सौन्दर्य बोध की ओर प्रवृत्त करते हैं। अपनी माया शक्ति से अनेकों आकारों को धारण करके वही परमात्मा सारे लौकिक उपादानों में समाविष्ट हो परोक्षतः अपनी ही सुन्दरता को प्रदर्शित करता है– **इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते।** (बृहदारण्यकोपनिषद् 2.5.19)।

इस दृश्य जगत् रूपी कलाकृति को देखकर इसके कृतिकार का ज्ञान सहजता से किया जा सकता है। विस्मयात्मक जागतिक सौन्दर्य के प्रत्यक्ष होने पर एक अलौकिक शक्ति रूपी कर्ता का ज्ञान स्वतः स्मरण हो आता है। उस पूर्णतत्व से उद्भूत होने के कारण इस जगत् में भी पूर्णता का दर्शन होता है। उसके द्वारा निर्मित इस समष्टि सृष्टि का प्रत्येक उपादान पूर्ण सुन्दरता का उन्नायक है :–

**ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते।**
**पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।।"**

इस परंब्रह्म की ही छवि में सारा जगत् आबद्ध है :–

तेरी छवि मैं देख रहा हूँ प्रस्तर, तरूवर, कानन में।
तेरे सारे रंग समाहित जगत् रूप इस उपवन में।।

सर्वं खल्विदं ब्रह्म, अहम् ब्रह्मास्मि, सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म, तत्त्वमसि ये सभी महावाक्य उस सच्चिदानंद स्वरूप वाले सौन्दर्यागार परमेश्वर की सुन्दरता का साक्षात्कार कराते हैं जो सम्पूर्ण चराचर को आच्छादित किए हुए है– ईशावस्यमिदं सर्वं यत्किंच जगत्यां जगत्"। (ईशोपनिषद–1)

इस प्रकार उपनिषदें साक्षात् कामधेनु हैं जिनसे निःसृत ब्रह्मविद्या रूपी पय का पान कर उस परमरस रूप सौन्दर्य का अनुभव मुमुक्षु व्यक्ति करता है। समस्त सौन्दर्य के मूल में रस है और इस रस का मूलाधार एक ही परमतत्त्व है– "रसो वै सः"। सम्पूर्ण ब्रह्माण्डीय सौन्दर्य बोध होने के उपरान्त यह पंक्ति अन्तर्मन में सहसा उद्भूत हो जाती है– जिसकी रचना इतनी सुन्दर वो कितना सुन्दर होगा।

## 196. कालिदासकृत संस्कृत नाट्यसाहित्य में नृत्यकला का सौन्दर्य

पूजा चौधरी
शोधच्छात्रा, नृत्य विभाग, संगीत एवं मंच कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

महाकवि कालिदास संस्कृतसाहित्य के सर्वोत्कृष्ट कवि और नाटककार थे। रघुवंश, मेघदूत, कुमारसम्भव, ऋतुसंहार, मालविकाग्निमित्रम्, विक्रमोर्वशीयम्, तथा अभिज्ञानशाकुन्तलम् आदि महाकवि कालिदास की चमकती लेखनी के अमृत निस्यन्द है। विश्ववन्ध इन काव्यरत्नों को पढ़ने से प्रतीत होता है कि महाकवि की लेखनी कल्पतरु की सुकुमार शाखा की बनी थी।

महाकवि कालिदास ने काव्यों के साथ ही नाट्य की भी बहुत ही सुन्दर रचना की है। चूँकि हम नाट्य साहित्य की बात कर रहे हैं तो उनकी प्रथम रचना तृतीय मालविकाग्निमित्रम्, द्वितीय विक्रमोर्वशीयम् और तृतीय व अन्तिम नाट्य साहित्य जो प्राप्त है वह है उनकी अनुपम कृति अभिज्ञानशांकुतलम्। इन सभी नाटकों में अन्य कला सौंदर्य की भाँति ही हमें नृत्य कला का अति सुन्दर प्रयोग व सौंदर्य दिखाई देता है कि किस प्रकार कालिदासजी ने नृत्य का प्रयोग कर अपनी कृतियों को और अधिक प्रभावशाली बनाया है।

उनका प्रथम नाटक मालविकाग्निमित्र है जो पाँच अंको का है इस नाटक में कालिदास ने नृत्य का संयोजन कर इसे और अधिक सुन्दर व रोमांचपूर्ण बना दिया है। इसमें शुंगवंशीय राजा अग्निमित्र और मालविका की प्रणय कथा का वर्णन है। नाटक के अन्तर्गत राजा अग्निमित्र मालविका का चित्र देख उसकी रूपमाधुरी पर मोहित हो जाते हैं और मालविका से मिलने को अधीर हो उठते हैं।

कालिदास ने इस प्रसंग में नृत्य की योजना कर राजा की उत्सुकता को बड़े ही मनोरम ढ़ंग से शांत करने का प्रयास किया है और प्रथम अंक के अंतिम भाग में विदूषक (जो कि राजा का मित्र ही है) के द्वारा दरबार में दोनों नाट्याचार्यों गणदास व हरदत्त के मध्य नृत्य प्रतियोगिता के आयोजन की बात कहलवाता है। और सुनिश्चित होता है कि दोनों नाट्याचार्य अपनी–अपनी शिष्याओं को स्वाभाविक वेश में छलिक अभिनय प्रदर्शित करने को कहे, जिसकी शिष्या प्रथम होगी, वह विशेषज्ञ माना जाएगा।

इस प्रकार नाटक के द्वितीय अंक में नृत्य प्रतियोगिता का आयोजन होता है और प्रथम अवसर गणदास को दिया जाता है तब नृत्य आरम्भ होता है और मालविका राजा के समक्ष प्रस्तुत होती है और राजा मालविका को चित्र से कहीं अधिक सुन्दर पाता है। इस प्रकार कालिदास नृत्य की सुन्दर योजना कर राजा के समक्ष मालविका को प्रस्तुत करता है जिससे इस नाटक का एक अलग ही सौन्दर्य दिखाई देता है।

कालिदास का द्वितीय नाटक विक्रमोर्वशीयम है। इसे त्रोटक भी कहते हैं। त्रोटक नाटक के उस भेद को कहते हैं जिसमें दिव्य और मानुष पात्रों का संयोग हो। अर्थात् त्रोटक होता तो नाटक के सदृश्य ही है, किन्तु इसमें दिव्य एवं मानुष पात्रों को संयोग होता है। यह एक ऐसा रूपक या उपरूपक है जिसमें दिव्य पात्र "उर्वशी" नाम की अप्सरा नायिका है और प्रतिष्ठान का राजा "पुरूरवा" नायक है इस नाटक में इन्हीं दोनों की कथा का वर्णन किया गया है।

इस नाटक में पाँच अंक हैं जिसमें प्रथम व चतुर्थ अंक में विदूषक नहीं है। लेकिन अन्य तीन अंकों मे विदूषक विद्यमान है और यह नाटक जैसा ही है। इस नाटक के द्वितीय अंक के प्रथम श्लोक में एक–एक चारिहस्त आदि का वर्णन है जो संगीत रत्नाकर में पाया जाता है एवं एक मात्र उसी में है। इस अंक में भरतमुनि द्वारा 'लक्ष्मी स्वयंवर' नाटय भी रचित हुआ है व उसका अभिनय भी होता है।

इस नाटक के तृतीय अंक में अभिनय व चतुर्थ अंक पूर्ण रूप से नृत्यपूरक अंक है इसमें लगभग 50 श्लोक है। प्रथम व पंचम अध्याय में मुद्राभिनय है। चतुर्थ अंक में जब पुरुरवा एक उन्मत हाथी के समान प्रत्येक पशु–पक्षी, पेड़–पौधे सबसे उर्वशी का पता पूछता है– यह कथा एवं अंक नृत्य के लिए सबसे अधिक उपयुक्त है। इसमें 36 ध्रुवा है।

अतः इस नाटक में नायिका जब अप्सरा उर्वशी को चुना गया हो तो नृत्य का सौंदर्य व अभिनय न हो यह असंभव है और नृत्य का सौंदर्य इस कथा को सुन्दर रूप देने में सफल है।

कालिदास का तृतीय व अंतिम नाटक अभिज्ञान शाकुंतलम् है जो नाट्य की दृष्टि से उनकी सर्वोत्कृष्ट रचना मानी जाती है।

कालिदास के ग्रन्थों का मनन करने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह महाकवि बहुश्रुत था। इसने अपने पूर्ववर्ती सभी प्रसिद्ध कवियों की कृतियों का सूक्ष्म परिशीलन किया था। उनकी आकर्षक एवं मनपसन्द उक्तियों का संकलन किया था। इन्होंने मधुभक्षिका की वृत्ति स्वीकार कर अपने काव्यों को था मधुरतम बनाने का प्रयास किया है। और कहना न होगा कि महाकवि को अपने इस उद्देश्य में अभूतपूर्व सफलता भी मिली है। काव्य–निर्माण के क्षेत्र में महाकवि कालिदास तथा हिन्दी के मूर्धन्य कवि तुलसीदास दोनों ही एक ही पथ के पथिक हैं। दोनों ने अपने पूर्ववर्ती साहित्य को निचोड़ कर अपने काव्यों को अलंकृत तथा समृद्ध बनाया है, किन्तु दूसरे कवि की ली गई बात को ये दोनों ही कवि इस प्रकार प्रस्तुत करते है कि उसमें चार चाँद लग जाते हैं, नवीनता आ जाती है।

## 197. संस्कृत साहित्य में सौन्दर्यशास्त्रीय तत्त्व

पूजा जायसवाल
शोधच्छात्रा, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

भारतीय साहित्य में कुल 582 कलाओं का उल्लेख मिलता है, परन्तु सौन्दर्यशास्त्र का उल्लेख कहीं भी प्राप्त नहीं होता है। सौन्दर्यशास्त्र की पृष्ठभूमि अवश्य ही अत्यन्त प्राचीन है, किन्तु सौन्दर्यशास्त्र जैसा कोई स्वतंत्रशास्त्र प्राचीन समय में अपने अस्तित्व में नहीं था। भारत में 20वीं शती में ही स्वतंत्र रूप में सौन्दर्यशास्त्र अपने पूर्ण अस्तित्व में आया। पाश्चात्य सौन्दर्यशास्त्र में कला चिन्तन ही महत्त्वपूर्ण है, किन्तु भारतीय सौन्दर्यशास्त्र में इसका निरूपण काव्य और प्रकृति के सम्बन्ध में सर्वाधिक हो रहा है। इसे स्पष्ट करते हुए प्रो0 कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने कहा है कि "भारतीय सौन्दर्य शास्त्र में पाश्चात्य सौन्दर्यशास्त्र की तरह काव्येतर कलाओं का विवेचन प्रवृत्त नहीं है। "कुमारस्वामी सौन्दर्यशास्त्र के मूल शब्द एस्थेटिक्स को ही अपर्याप्त मानते हैं। उनका कहना है कि भारतीय परम्परा में सौन्दर्य एक भाव रूप है, वह ऐन्द्रिय अनुभव का दृष्टि देने वाला चैतन्य स्वरूप है साथ ही साथ भारतीय जीवन साहित्य कला सन्निविष्ट है। प्रो0 कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने इसके अन्तर्गत तीन कलाओं (स्थापत्य, संगीत और काव्य) को महत्त्व दिया है। यद्यपि साहित्यशास्त्र या कला शास्त्र में सौन्दर्य शब्द बहुत कम है। इसके स्थान पर मनोरम, मनोज्ञ लावण्य, रमणीय, रम्य जैसे शब्द प्रयोग में आये हैं।

संस्कृत साहित्य सौन्दर्य का अगाध समुद्र है जो आज से नहीं, अपितु वैदिक संस्कृत से ही प्राप्त होता है। रामायण में एक काण्ड का नाम ही सुन्दर काण्ड है। महाकवि कालिदास ने रम्यता का एक ही परिणाम देखा एक ही नाम दिया– पर्युत्सुक होने का भाव। कितने भी चैन से आदमी क्यों न हो रम्य की अनुभूति एक विचित्र–सी उत्कण्ठा पैदा कर देती है। साथ ही संस्कृतसाहित्य के कुछ आधुनिक विद्वानों में भी सौन्दर्यशास्त्र की ओर विद्वद्जनों का ध्यान आकर्षित करने का श्लाघ्य कार्य किया है। विस्तृत विवेचन शोध पत्र प्रस्तुतीकरण में किया जायेगा।

## 198. 'संस्कृतलघुनाट्यचयः' में संकलित महिला नाटककारों के नाटकों में सौन्दर्य तत्त्व

पूजा सिंह
शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद

साहित्य में सौन्दर्य तत्त्व इन्द्रियजन्य सुख का वाचक न होकर स्वयं में एक व्यापक अर्थ धारण करता है। सौन्दर्य Aesthetics का पर्याय है, यह ग्रीक शब्द Aesthiksa का वाचक है। पाश्चात्य साहित्यक चिंतकों की देन होने के कारण इस शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग 1760 ई0 में जर्मन विद्वान् बॉमगार्टन द्वारा किया गया। इन्होंने जगत् की सुन्दरता, स्वभाव, अवस्थाओं और नियमानुकूलता का ज्ञान कहा है तथा संक्षेप में इसे संवेगात्मक अनुभूति का विज्ञान माना है। पाश्चात्य विद्वान् हीगल ने भी इसे ललितकला का दर्शन कहा है। भारतीय मनीषियों की दृष्टि में भी इसे ललित कला का विज्ञान और दर्शन माना जाता है, क्योंकि यह ही अपने संवेदनात्मक रूप द्वारा चिरन्तन आनन्द की अनुभूति कराता है। अतः यह कहा जा सकता है कि संवेदनात्मक आनन्द प्रदान करने वाला तत्त्व ही सौन्दर्य हैं।

सौन्दर्य की यह दृष्टि यद्यपि सम्पूर्ण संस्कृत वाङ्मय को आच्छादित किये है तथापि सहज सहृदय संवेद्य होने के कारण नाट्य वाङ्मय का स्थान सर्वोपरि है। प्राचीन नाटकों में अधिकांशतः नायक–नायिकादि सौन्दर्य, प्रणय, प्राकृतिक सौन्दर्य की प्रधानता थी, किन्तु आधुनिक संस्कृत रूपकों में इसके साथ–साथ पाठकों को वर्तमान में रखते हुए पात्रों की संवेदनाओं से जोड़ देने वाली एक अन्य धारा का विकास हुआ है। इसी धारा में श्रीकृष्ण सेमवाल द्वारा सम्पादित 'सस्कृतलघुनाट्यचयः' में 31 नाटक संकलित हैं, जिसमें से 7 नाटक महिला नाटककारों द्वारा रचित है– 'प्रश्नचिह्नम्'– डॉ0 आभा झा, 'निदानम्'– डॉ0 मीरा द्विवेदी, 'दीपकः कुलदीपकः'– डॉ0 उर्वी, 'पर्यावरण–चैतन्यम्'– डॉ0 अंजु बाला, 'क्षम्यताम् अध्यापक!'– डॉ0 लता विग, 'जीवन्भद्राणि पश्यति'– डॉ0 राजकुमारी त्रिखा तथा 'देशभक्तो बाजिः'– श्रीमती सविता दाश। इन्हीं नाटकों के संवेदनात्मक सौन्दर्य तत्त्वों का प्रस्तुत शोधपत्रवाचन के रूप में संगोष्ठी में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 199. वैदिक सौन्दर्यानुशीलन

पूजा सिंह
शोधच्छात्रा, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

**सुष्ठु उनत्ति चित्तं द्रवी करोतीति सौन्दर्यम्'**

सौन्दर्यशास्त्र यद्यपि आधुनिक विषय है, किन्तु इसकी अवधारणा अत्यन्त प्राचीन रही है। वैदिक साहित्य भी इसका अपवाद नहीं है। संसार के लिखित साहित्य में वेद सबसे प्राचीन हैं। वर्तमान एक सभ्य एवं सुसंस्कृत राष्ट्र में हम जिन कलाओं को जानते हैं उनमें से अधिकतर हमें वेदों में प्राप्त होता है। ऋग्वेद में वास्तुकला का भी अत्यन्त वर्णन मिलता है, प्रासाद, दुर्ग और भवनों का भी उल्लेख प्राप्त होता है। लौह द्वारा निर्मित भवनों का भी उल्लेख मिलता है तथा लकड़ी के द्वारा निर्मित सुन्दर प्रासादों का उल्लेख प्राप्त होता है। वेदों और पनिषदों में 'सौन्दर्य' शब्द उपलब्ध नहीं होता है, किन्तु सौन्दर्य की अवधारणा उसके वाचक–व्यंजक शब्दों तथा उक्तियों का सर्वथा अभाव नहीं है। प्रत्यक्ष और परोक्ष रूप से सभी शास्त्र इसका वर्णन करते हैं।

ऋग्वेद में प्राकृतिक एवं काल्पनिक काव्य–प्रवृत्तियों का स्वाभाविक सम्मिश्रण हुआ है। जैसा कि उषस्, सूर्य, चन्द्र आदि के वर्णन से ज्ञात होता है। वेद के साहित्यिक अध्ययन अथवा काव्यशास्त्रीय अध्ययन से ज्ञात होता है कि वेदों में सौन्दर्यशास्त्रीय तत्त्व अन्तर्निहित है। काव्यात्मक सौन्दर्य के सम्बन्ध में वेदों के मूल्यांकन की प्रक्रिया तो निरुक्त के प्रारम्भ में ही दिखाई पड़ती है। काव्य सौन्दर्य के आधार पर रस, भाव, गुण, रीति और अलंकार आदि सभी तत्त्व मूल रूप में वैदिक ऋचाओं में प्राप्त है। संवाद अथवा कथोपकथन हमें वैदिक सूक्तों में प्राप्त होते हैं जिनके आधार पर ही नाट्य काव्य की रचना संभव हुई। वैदिक साहित्य के परिप्रेक्ष्य में इन तत्त्वों का विस्तृत विवेचन शोध पत्र प्रस्तुतीकरण में किया जायेगा।

## 200. ऋतुसंहार में प्रकृति सौन्दर्य दृष्टि

डा0 पूजा श्रीवास्तव
संस्कृत विभाग, महिला महाविद्यालय, किदवई नगर, कानपुर, 9838759555

मानव स्वभाव से ही सौन्दर्य का प्रेमी रहा है। संसार के विभिन्न उपादानों और जीवों में प्रतिविम्बित सुन्दरता अनायास ही व्यक्ति के हृदय को आकर्षित कर लेती है। इसीलिये सौन्दर्य को भारतीय जीवन का प्राणतत्त्व कहा जाता है। **"सुन्द राति इति सुन्दरम् तस्य भावः सौन्दर्यम्'** सुन्द का जो आनयन करता है वह सुन्दर है और उसका भाव जहाँ पर हो, वह सौन्दर्य कहलाता है।

भारतीय परम्परा में विविध ललित कलाओं और काव्य के सौंदर्य को भिन्न–भिन्न श्रेणियों में विभक्त किया गया है। जिस प्रकार सौन्दर्य के समस्त लक्षण ललित कलाओं आादि पर घटित होते हैं उसी प्रकार वे सभी प्रकृति के समस्त रूपों पर भी फलित होते हैं। (अंजू शर्मा, निराला, सौदर्य चेतना पृ0 स0 15)

सौन्दर्य का सम्बन्ध मूलतः मनुष्य की आत्मा से होता है। जिस किसी श्री वस्तु, रूप, आकार, व्यापार, आदि को देखकर, स्पर्श करके अथवा सुनकर मानव आत्मा आनन्दित होती हैं वही सौंदर्य का बिषय बन जाते हैं। डॉ0 हरद्वारी लाल शर्मा ने भी प्रकृति सौंदर्य को महत्त्व देते हुए कहा है– 'सत्य तो यह है कि प्रकृति में सौंदर्य है, उसमें रूप, भोग, अभिव्यक्ति है, उसमें शृंगार से लेकर भयानक तक सभी रसों की सरसता है। उसमें कमलों के कोमल सौन्दर्य से लेकर पर्वत शिखरों और समुद्रों का उदात्त सौन्दर्य विद्यमान है। जहाँ से सम्पूर्ण सौन्दर्य के सिद्वान्तों का उदय हुआ है। वस्तुतः जो व्यक्ति प्रकृति के अनेक पदार्थों और क्षेत्रों में सौंदर्य के आस्वादन में असमर्थ है, वह कला के मार्मिक सौंदर्य का तनिक भी अवगाहन नहीं कर सकता। (डॉ0 हरद्वारीलाल शर्मा, सौदर्य चेतना, पृ0 स0 19)

महाकवि कालिदास ने अपने साहित्य में सौंदर्य विषयक मान्यताओं का स्पष्ट वर्णन किया है। उनके अनुसार प्रत्येक वस्तु में सुन्दरता निहित होती है, परन्तु मनुष्य जब अपनी सौन्दर्यमयी दृष्टि से उस वस्तु को देखता है तो वह मुखर हो उठती है। सजीव कालिदास ने अपने गीति काव्य ऋतुसंहार में प्राकृतिक सौन्दर्य का बड़ा ही मार्मिक वर्णन किया है। वर्षाऋतु के समग्र धरती पर फैली हरियाली की सुन्दरता अत्यन्त मनोग्राही प्रतीत हाती है–

**प्रभिन्नवैदूर्यनिभैस्तृणांकुरैः समाचिताप्रोन्थितकन्दलीदलैः।**
**विभाति शुक्लेतररत्नभूषिता वराङ्गनेव क्षितिरिन्द्रगोपकैः।। (ऋतुसंहार 2-5)**

अर्थात् वर्षा के कारण भूमि हरी–भरी हो गयी है, सूखा हुआ घास कहीं न दीखने से अब सफेदी कहीं नहीं दीखती। हरी–भरी घास उग आई है जो बिल्लौरी पत्थर अथवा पन्ने के जैसे रंग की गहरी हरी है। दूसरी ओर केली खूब बढ़ गयी है, इस हरियाली में बीर बहूटी सब ओर फैली हुई सी प्रतीत होती है मानो श्वेत रंग को छोड़कर अन्य रंगो के रत्नों के आभूषण पहने कोई सुन्दरी हो।

## 201. संस्कृत साहित्य में रूपतत्त्व और सौन्दर्यतत्त्व की अनुभूति

**कु0 पूनम**
**शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, डी0 एस0 बी0 परिसर, कुमाऊँ विश्वविद्यालय, नैनीताल**

हमारी भारतीय कला में कला शब्द का सबसे पहला और प्रमाणित प्रयोग सम्भवतः भरत के नाट्य शास्त्र में मिलता है, जहाँ पर ज्ञान, शिल्प, विद्या तथा कला को पृथक्–पृथक् माना गया है–

**न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या, न सा कला।**

भारतीय कला सौन्दर्य अपने आप में ही एक विस्तृत दर्शन है। जिसमें रूप और सौन्दर्य वह है जो देखने में सुन्दर व आनन्ददायक लगे। भारतीय कला सौन्दर्य की विवेचना **'सत्यं शिवं सुन्दरं'** पर आधारित है। सुन्दरता वह है जो ईश्वर के मंगलमय स्वरूप में निहित है। सौन्दर्य की वास्तविकता का ज्ञान सत्य पर आधारित होता है। हमारे वेद व उपनिषदों में भी सौन्दर्य के स्वरूप का बड़ा ही विस्तृत विवेचन किया गया है।

सुन्दर का निवेश केवल मानवीय सौन्दर्य में ही नहीं, वरन् कला और भाव में भी होता है। जिसे हम साहित्य कहते हैं। साहित्य में सौन्दर्य की रहस्यात्मकता में नित्य नवीनता के भाव उठते रहते हैं। जैसे एक लहर दूसरी लहर में समाकर धारा का अनन्त क्रम बना देती है उसी प्रकार साहित्य में रूप और सौन्दर्य का नित्य नया भाव रहता है। माघ ने सौन्दर्य को नित्य नवीन कहते हुए कहा है कि –

**क्षणे–क्षणे यन्नवतामुपैति तदेवरूपं रमणीयतायाः।।**

संस्कृत साहित्य रूप और सौन्दर्य वर्णन का अगाध भण्डार है। जिसमें वस्तु के सौन्दर्य के साथ उसका रूप तत्त्व अर्थात् भाव तत्त्व का सम्मिश्रण रहता है।

कुछ चिन्तक साहित्य को उसकी विशिष्टताओं और विलक्षणताओं के कारण कला से भिन्न मानते हैं हम इन सबको नकार तो नहीं सकते किन्तु साहित्य की सारी विद्याओं में कृतित्व, रचना, गठनरूप जैसे तत्त्व रहते हैं। जो रूप सौन्दर्य के सारे विधानों का पालन आवश्यकतानुसार करते हैं। इस प्रकार साहित्य विद्याओं में कलात्मकता को नकारा भी नहीं जा सकता कवि शिरोमणि तुलसीदास ने भी कहा था कि–

**कविहि अर्थ–आखर बल साँचा**
**अनुहरि ताल गतिहि नट नाचा।**

सच तो यह है कि साहित्य की विशिष्टताओं और विलक्षणताओं के मूल में शब्दार्थ का द्वय रहता है, जो संगीत आदि को छोड़कर अन्य कलाओं में नहीं होता।

इस दृष्टि से देखा जाये तो शब्दार्थ के कारण साहित्य में वह सब कुछ रूपित किया जा सकता है। जो स्वर–निर्मित संगीत में, रेखा की शक्ति और लय–लोच के कारण चित्र में प्रकट होता है। साहित्य के रूप तत्त्व और सौन्दर्य तत्त्व में सारी कलाओं के गुण–लक्षण मिलते हैं। जिससे पाठक की समुचित अन्तरात्मा, तन और मन प्रतिध्वनित हो स्पन्दित हो उठती हैं। जिससे वह उसके रूपतत्त्व और सौन्दर्य तत्त्व का अनुभव करता है।

अतः इससे स्पष्ट होता है कि साहित्य विधा वह है जिसमें रचना के कारण कला के वे सारे तत्त्व तो होते ही हैं साथ ही शब्दार्थ अपने बल के कारण उसमें अपने निजी गुणों का सन्धान कर देने पर उसके सौन्दर्य तत्त्व को और अधिक बढ़ा देती है।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि साहित्य में रूप तत्त्व और सौन्दर्य तत्त्व का एक ऐसा अनोखा भाव है जो व्यक्ति की संवेदनशीलता को जगाकर उसे स्पन्दित करने के साथ–साथ एक सुखद अनुभूति का भी एहसास कराता है।

## 202. शिवलीलार्णवमहाकाव्य में प्रकृति सौन्दर्य

प्रभात पाण्डेय
शोधछात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, vprabhat.pandey@gmail.com

प्रकृति एवं प्राणी का सम्बन्ध अनादिकाल से चला आ रहा है। प्रकृति के बिना प्राणियों की कल्पना करना भी असम्भव है। भारतीय संस्कृति में तो प्रकृति एवं मानव एक-दूसरे से भावनात्मक रूप से जुडे हुये है यथा अर्थव्वेद में भूमि को माता के रूप में स्वीकार किया है– "माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः" अतएव हमें विश्व के प्राचीनतम ज्ञानराशि वेदों से लेकर इदानीं पर्यन्त रचे जा रहे सभी काव्यों महाकाव्यों में सहज रूप से सर्वत्र ही प्रकृति चित्रण प्राप्त हो जाता है। प्रायः सभी काव्यशास्त्रीय ग्रन्थों में आचार्यों ने प्रकृति को काव्य का अनिवार्यतत्त्व स्वीकार किया है। जिसका पालन सभी कवियों महाकवियों द्वारा किया जाता रहा है। इसी क्रम में सत्रहवीं शताब्दी के महाकवि आचार्य श्रीनीलकण्ठदीक्षित आकाश में सूर्य एवं चन्द्र की अनुपम छटा, भंवरों का मधुर गुंजन, बहती हवाओं की सनसनाहट, वन, उपवन, नक्षत्र, वाटिका, झरने, सरोवर, आदि के वर्णन द्वारा शिवलीलार्णव महाकाव्य में सजीवता, रमणीयता, भव्यता, स्वभाविकता लाते हैं। जो महाकवि का प्रकृति के साथ उनकी सन्निकटता को दर्शाने के साथ ही साथ सहृदयजनों के मनों को आह्लादित करता है।

## 203. मेघदूतम् में वर्णित स्त्रीसौंदर्य

प्रदीप दुबे
शोधच्छात्र संस्कृत विभाग, डॉ. हरीसिंहगौरविश्वविद्यालय, सागर, म. प्र.

सौंदर्य तथा कला के विषय में भारतीय दृष्टिकोण चिन्मय तत्त्व को ही प्रधानता देता रहा है, परन्तु भौतिक एवं रूपवादी अवधारणा का सर्वथा आभाव भी नही है। वेदों में प्राकृतिक ज़ीवन के वैभव और उल्लास के शत सहस्र‍चित्र मिलते हैं। तथा कामसूत्र में कला का मूल प्रयोजन नागरीय जीवन की समृद्धि माना गया है। काव्य–शास्त्र में रीति तथा अलंकार सिद्धान्त सौंदर्य की रूपवादी व्याख्या ही प्रस्तुत करते हैं। सौंदर्य का अर्थ है अलंकार, अलंकार शब्द अर्थ रूपी काव्य शरीर का धर्म है। रीति काव्य की आत्मा अथवा मूल सौंदर्य है– और रीति नाम है पद–रचना का इस प्रकार इन सिद्धान्तों के अनुसार सौंदर्य शरीर का धर्म है– वह रूप या संरचना मे निहित रहता है। सौंदर्य के कतिपय पर्याय जैंसे सौष्ठव आदि अंग साम्य का ही अर्थ प्रकट करते हैं। रामायण–महाभारत मे स्त्री पुरुषों के सौंदर्य–वर्णन अंग–संगति तथा अलंकरणों का वर्णन प्राप्त होता है स्त्रियाँ अनेकों प्रसाधनों एवं अलंकारों से अपना शृङ्गार किया करती थीं, तथा अपने सौंदर्य मे वृद्धि करती थीं। अलंकारों के विषय में अग्नि पुराण का कथन है–

**तं विना शब्दसौंदर्यमपि नास्ति मनोहरम्।**
**अर्थालङ्काररहिता विधवेव सरस्वती।।**

अर्थात् अलंकारों के बिना काव्यकृति विधवा स्त्री के समान है, अर्थात् सौंदर्य से रहित है, अतः स्पष्ट है कि अलंकारों के धारण से स्त्री पुरूष सुन्दर प्रतीत होता है। रसाकर के अनुसार चार प्रकार की प्रसाधन सामग्री का उल्लेख किया गया है –

**कचधार्यं देहधार्यं पारिधेयं विलेपलनम्।**
**चतुर्धा भूषणं प्राहुः स्त्रीणां मन्मथदैशिकम्।।**

कचधार्यकेशों में धारण करने योग्य, देहधार्यमधु तथा भूषण आदि देह पर धारण करने योग्य, परिधेय–पहनने योग्य वस्त्रादि तथा विलेपन–लेप किया जाने वाला चन्दनादि। कालिदास ने मेघदूतम् गीतिकाव्य में प्रकृति का मनोहारी रूप योजनात्मक चित्रण किया गया है, साथ ही स्त्रीपात्रों का शृङ्गारिक चारों प्रकार की प्रसाधनसामग्री से परिपूर्ण सौंदर्य का वर्णन किया है। उत्तरमेघ मे अलकापुरी की अंगनाओं के वर्णन में कवि लिखते हैं कि– अलकापुरी की स्त्रियों के हाथ में क्रीड़ा के कमल, वालों में नये कुन्द पुष्पों का गुम्फन, मुख मे लोध्र के पुष्पों की धूलि से धवलता को प्राप्त शोभा, जूड़े मे नवीन कुरवक के पुष्प, कानों में सुंदर शिरीष पुष्प और माँग में मेघ के आने से उत्पन्न होने वाला कदम्ब पुष्प रहता है–

**हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं**
**नीता लोध्रप्रसवरजसा पण्डुतामानने श्रीः।**
**चूडापाशे नवकुरबकं चारु कर्णे शिरीषं**
**सीमन्ते च त्वदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम्।।**

यहाँ पर कवि कलगुरु ने वालों में कुन्द पुष्पों का गुम्फन कचधार्य भूषण हैं, मुख में लोध्र पुष्पों की धूलि का लेपन विलेपनीय सामग्री है, कानों में सुन्दर शिरीष पुष्पों का पहनना देहधार्य सामग्री का वर्णन है। जो अलकापुरी की स्त्रियों के सौंदर्य में वृद्धि करते थें, का वर्णन किया है।

चतुर्धा प्रसाधन सामग्री का प्रयोग वहा की स्त्रियों द्वारा किया जाता था जिसकी पूर्ति अलकापुरी का कल्पवृक्ष किया करता था, कालिदास वर्णन करतें है कि– अलकापुरी में अनेक वर्णों के वस्त्रों को नेत्रों को विलास सिखानें में समर्थ मदिरा को नवपल्लवों के साथ शृंगार योग्य पल्लवों को, आभूषणों के अनेक प्रकार तथा चरण रूपी कमल मे लगाने योग्य महावर को, इस प्रकार स्त्रियों की संपूर्ण प्रसाधन सामग्री को अकेला कल्पवृक्ष ही उत्पन्न करता है–

**वासश्चित्रं मधु नयनयोर्विभ्रमादेशदक्षं**
**पुष्पोद्भेदं सह किसलयैर्भूषणानां विकल्पम्।**
**लाक्षारागं चरणकमलन्यासयोग्यं च यस्या–**
**मेकः सूते सकलमबलामण्डनं कल्पवृक्षः।।**

यहाँ पुष्पोम्देदं कचधार्य, मधु तथा भूषणानां देहधार्य, चित्रंवासः परिधेय तथा लाक्षारगम् विलेपन, चतुर्विध सौन्दर्य सामग्रियों का वर्णन महाकवि ने किया है। जो अत्यन्त रमणीय एवं स्वाभाविक है।

## 204. छलितकयोग कला का परिचय एवं विनियोग

**प्रज्ञा दीक्षित**
**शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय**

कला विश्व का वह सर्वोत्कृष्ट तत्त्व है जो मानवजीवन को सौन्दर्यपूर्ण एवं गतिशील बनाता है। जीवन में कला की सर्वातिशायी महत्ता है। आचार्य भर्तृहरि के शब्दों में **'साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः।'**

कामसूत्रकार आचार्य वात्स्यायन ने अपने ग्रन्थ में चौंसठ कलाओं का उल्लेख किया है। इन कलाओं के नाम यजुर्वेद के तीसवें अध्याय में भी यथावत सम्प्राप्त होते हैं। आचार्य वात्स्यायन ने इन चौंसठ विद्याओं को कामसूत्र की अंगभूत विद्या के रूप में प्रतिष्ठित किया है। उनके अनुसार ये विद्याएँ ही धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष की साधिका हैं; अत एव प्रत्येक स्त्री–पुरुष को इनका अध्ययन अवश्य करना चाहिए। इनसे व्यावहारिक जीवन में अभ्युदय एवं सफलता मिलती है। आचार्य वात्स्यायन ने इन चौंसठ कलाओं को पाँच वर्गों में विभाजित किया है। जिनमें से औपनिषदिक कला के अन्तर्गत परिगणित **'छलितकयोग'** एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण कला है। इसका सामान्य अर्थ है– वेश बदलकर छलने की कला। इसका स्वरूप आचार्य वात्स्यायन ने अपने कामसूत्र के तृतीय अध्याय में इस प्रकार स्पष्ट किया है–

**छलितकयोगा इति परव्यामोहनार्थाः। यथोक्तम्– 'यद्रूपमन्यरूपेण सम्प्रकाश्य हि वञ्चनम्। देवेतरप्रयोगाभ्यां ज्ञेयं तच्छलितं यथा। दिव्यं शूर्पणखारूपं व्यचरद्वायुनन्दनः। छलितं चानभिश्रुत्य श्रुत्वा रामं च क्रौंचकम्।।' इति।** (कामसूत्र, साधारण अधिकरण, तृतीय अध्याय– विद्यासमुद्देश प्रकरण)

इसके अतिरिक्त आचार्य कौटिल्य के द्वारा अर्थशास्त्र में वर्णित गुप्तचर–व्यवस्था भी इसी कला का एक रूप है। इसके अध्ययन से छलितकयोग कला का स्वरूप और अधिक स्पष्ट किया जा सकता है। संस्कृत नाट्य साहित्य में इस कला का सन्निवेश अनेकत्र दृष्टिगोचर होता है। यथा– महाकवि भासकृत कर्णभारम् में देवराज इन्द्र का ब्राह्मण के वेश में आकर कर्ण से उसके कवच–कुण्डल को माँगना, वाल्मीकि रामायण में मारीच का स्वर्णमृग के रूप में राम–सीता को छलना, भारविकृत किरातार्जुनीयम् में भगवान् शिव का अर्जुन की परीक्षा लेना इत्यादि छलितकयोग कला का ही भव्य निरूपण है। इनके अतिरिक्त स्वप्नवासवदत्तम्, रत्नावली तथा प्रतिज्ञायौगन्धरायणम् में भी छलितकयोग कला के निदर्शन प्राप्त होते हैं। छलितकयोग कला का प्रयोग संस्कृत वाङ्मय में अनेकत्र दृष्टिगोचर है। इसका सविस्तार वर्णन विस्तृत शोध–प्रपत्र में किया गया है।

## 205. हठयोगप्रदीपिका में प्रतिपादित सौन्दर्यतत्त्व

**प्रणव कुमार मिश्र**
**एम. ए, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, pranavbhukashi@gmail.com**

योग के कई प्रकार होते हैं– मन्त्रयोग, लययोग, हठयोग, राजयोग इत्यादि। वीरभाव के साधक के लिए हठयोग है। हठयोग अर्थात् हकार (सूर्य/पिंगला नाड़ी) एवं ठकार (चन्द्र/इड़ा नाड़ी) का योग। वीर भाव का साधक अर्थात् निडर, साहसी, बलशाली, उत्साही और इन्द्रियों पर नियंत्रण रखने वाला।

हठयोग के अनेक आचार्य हुए है एवं इसपर अनेक ग्रन्थों की रचनाएँ हुई हैं। हठविद्या के आचार्य स्वात्माराम ने हठयोगप्रदीपिका नामक ग्रन्थ की रचना की है। इसके मंगलाचरण से ज्ञात होता है कि हठविद्या के प्रथम उपदेष्टा भगवान आदिनाथ (आचार्य शिव) हैं। यह हठविद्या केवल राजयोग की सिद्धि के लिए ही उपदिष्ट

है– **"केवलं राजयोगाय हठविद्योपदिश्यते।"** कैवल्यसिद्धि की प्राप्ति के इच्छुक योगी को इस हठविद्या को अनधिकारी से गुप्त रखनी चाहिए– **"हठविद्या परं गोप्या योगिना सिद्धिमिच्छता।"**

हठयोगप्रदीपिकाकार ने हठयोग के चार अंग बताए हैं– आसन, प्राणायाम, मुद्रा–बन्ध एवं नादानुसन्धान। हठयोग के प्रथम अंग आसन के कई प्रकार हैं– शरीर–संवर्धनात्मक, ध्यानात्मक, विश्रान्तिदायक आसन आदि। हठयोगप्रदीपिका में चौरासी आसनों में सिद्धासन, पद्मासन, सिंहासन एवं भद्रासन इन चार आसनों को सर्वश्रेष्ठ बताया गया है। आसनों का अभ्यास दृढ़ हो जाने के बाद योगाभ्यासी को इन्द्रियनिग्रह एवं मिताहार करते हुए प्राणायाम का अभ्यास करना चाहिए।

ऐसे साधक जिनका शरीर प्राणायाम के अभ्यास हेतु अनुकूल न हो उनके लिए षट्कर्मों का विधान है। ये षट्कर्म हैं– धौति, वस्ति, नेति, त्राटक, नौलि एवं कपालभाति। इनके द्वारा शरीर शुद्ध होकर हठयोगाभ्यास के अनुकूल हो जाता है। प्राणायाम के अभ्यास द्वारा साधक को विविध कुम्भकों की सिद्धि करनी चाहिए। इसके पश्चात् साधक को मुद्रा–बन्धों का अभ्यास करना चाहिए। हठयोगप्रदीपिका में दस प्रधान मुद्राओं का वर्णन हैं– महामुद्रा, महाबन्ध, महावेध, खेचरी, उड्डियान, मूलबन्ध, जालन्धरबन्ध, विपरीतकरणी, वज्रोली एवं शक्तिचालन। इनके अभ्यास से तीनों नाड़ियों इड़ा, पिंगला, एवं सुषम्ना का संगम हो जाता है। खेचरी आदि मुद्राओं के सिद्ध होने पर साधक पर सर्प आदि के विष का भी प्रभाव नहीं पड़ता। वह अमृत का पान करता है। इसके बाद साधक नादानुसन्धान की ओर अग्रसर होता है।

मनुष्य की इन्द्रियों का स्वामी मन हैं जिसका संचालक प्राणवायु होता है। साधना के द्वारा साधक की प्राणवायु का विलय मन में हो जाता है। इस वायु का संचालक नाद है। अतः अन्त में मन का लय नाद में हो जाता है और लय विषयों की विस्मृति को कहते हैं। नाद की चार अवस्थाएँ बतायी गयी हैं– आरम्भ, घट, परिचय एवं निष्पत्ति। इन चारों अवस्थाओं में नाद (ध्वनियों) का श्रवण होता है। निरन्तर नादानुसन्धान में प्रवृत्त रहने के कारण प्राणपानादिवायु तथा चित्त दोनों ही उस निरंजन निराकार परम तत्व में लीन हो जाते हैं। इस प्रकार साधक राजयोग (समाधि–अवस्था) को प्राप्त कर लेता है। यही हठयोग की विशेष कला है। नादानुसन्धान से वास्तविक और नित्य सौन्दर्य का अनुभव प्राप्त होता है।

## 206. वैदिकवाङ्मय में भारतीय कला (संगीत के सन्दर्भ में)

**प्रतिमा सिंह**
शोधच्छात्रां, वाद्य विभाग, संगीत एवं मंच कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

हमारे जीवन के हर कार्य में किसी न किसी कला का दर्शन हो ही जाता है, लेकिन कुछ ऐसी कलाएँ हैं जो लालित्य प्रधान होती हैं। जिन्हें ललित कलाएँ कहते हैं। इनमें सौन्दर्य की प्रधानता होती है। इन कलाओं में संगीत एक प्रमुख कला है।

वैदिककालीन साहित्य में अन्य कलाओं के साथ–साथ संगीत कला का भी प्रचुर उल्लेख यत्र–तत्र बिखरा हुआ है। यद्यपि वेद संगीत सम्बन्धित साहित्य नहीं है। अतः इस साहित्य को उस वर्ग की साहित्यिक सामग्री के अन्तर्गत रखा जाता है जो संगीत का यत्र–तत्र स्फुट उल्लेख मात्र करती है। आज हम जिस संगीत को जानते एवं पढ़ते हैं, इन्हीं उल्लेखों के आधार पर उनका वर्णन किया गया होगा।

संगीत कला के अन्तर्गत गायन–वादन तथा नृत्य तीनों का ही समावेश होता है। गायन के लिए वेदों में गीत संज्ञा प्राप्त होती है एवं इसका प्रतिनिधित्व 'साम गायन' करता है। जो वैदिक कालीन गायन का संकेत करता है। साम गायन यज्ञ आदि अवसरों पर हुआ करता था।

वैदिक काल में वादन संगीत का भी पर्याप्त उल्लेख मिलता है वादन के अन्तर्गत सर्वप्रथम वाद्यों का विवेचन आता है। वैदिक काल के वाद्यों में वीणा प्रमुख वाद्य थी जिसे वाण के नाम से भी जानते हैं। इसके कई प्रकार हुआ करते थे। नृत्य को भी संगीत का ही एक अंश माना गया है। यद्यपि इसमे हाव–भाव एवं अंग संचालन पर जोर इसे अभिनय के अधिक निकट पहुँचाता है, परन्तु इसमें निहित लय, ताल एवं गायन वादन की संगति इसे संगीत का ही एक अभिन्न तत्व बना देती है।

इस प्रकार कह सकते हैं कि वैदिक वाङ्मय में निहित भारतीय कलाओं की विभिन्न कलाओं के साथ–साथ संगीत का भी निरन्तर विकास होता रहा है।

## 207. शैव, शाक्त, वैष्णव आदि प्रस्थानों में भारतीयकला अथवा सौन्दर्य के तत्त्व

**प्रीति सिंह**
शोधच्छात्रा, प्राचीन इतिहास, संस्कृति एवं पुरातत्त्व विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

प्राचीन काल से ही धर्म सम्पूर्ण मानव जाति को प्रभावित करता रहा हैं तथा सबसे अधिक प्रभाव कला पर धर्म का ही रहा हैं। प्राचीन काल से ही धर्म और कला का सम्बन्ध इतना प्रगाढ़ रहा है कि दोनों में सम्बन्धविच्छेद करना असम्भव सा प्रतीत होता है। दोनों का उद्देश्य मानव जाति को श्रेष्ठ बनाना रहा है। इसी उद्देश्य से धर्म ने जिन भावनाओं और आर्दशों की खोज की, कला ने उसे सौन्दर्य प्रदान किया।

स्वस्तिक का अंकन मांगलिक प्रतीक के रूप में अत्यन्त प्राचीन काल से लेकर आज तक निरन्तर होता आ रहा है। स्वस्तिक मानव जीवन का विलक्षण प्रतीक है। इसकी उपस्थिति से जीवन में सुख, आरक्षा तथा कल्याण की संवृद्धि अभिप्रेत थी। वृहत्संहिता में स्वस्तिक चिन्ह से अंकित द्वारा शाखा–युक्त गृह शुभकर माना गया है। मत्स्यपुराण में स्वस्तिक को कुशल एवं उत्थान का मूल माना गया है। रामायण में स्वस्तिक चिन्ह से अंकित गृह को वर्द्धमान गृह कहा गया है। अपनी विविधतापूर्ण प्रतीकात्मकता के कारण स्वस्तिक भारतीय जीवन का सर्वाधिक लोकप्रिय प्रतीक बन गया।

स्वस्तिक का अंकन मानव जीवन के विभिन्न सामाजिक एवं धार्मिक क्रियाकलापों से जुड़ा हुआ है, तथा इसकी महत्ता इससे और बढ़ जाती है कि कोई भी धार्मिक एवं मांगलिक उत्सव जैसे पुत्र–जन्म, विवाह इत्यादि का प्रारम्भ स्वस्तिक पूजन से ही किया जाता है।

भारत में जैन, बौद्ध तथा ब्राह्मण सभी धर्मों में स्वस्तिक को संपूज्य स्थान दिया गया है। सिर्फ हिन्दू धर्म में ही इसका मागंलिक अंकन न होकर भारतीय मुसलमानों ने भी इस प्रतीक को अपना रखा है।

इस प्रकार स्वस्तिक की परम्परा प्राचीन काल से आज तक निरन्तर बनी हुयी है तथा आज भी लोगों के सामाजिक एवं धार्मिक क्रियाकलापों में स्वस्तिक का अंकन देखने को मिलता है।

## 208. मेघदूत में प्रयुक्त अलंकारों में सौन्दर्य तत्त्व

प्रियंका
शोधच्छात्रा

विश्व के सभी साहित्यों में कला और सौन्दर्य कवियों का प्रिय विषय रहा है, कालिदास के काव्यों में सौन्दर्य पूर्ण रूप से दिखाई देता है। कालिस ने अपने काव्यों में जिस सौन्दर्य का वर्णन किया है, वह केवल हृदयग्राही ही नही है अपितु पाठकों को रसाप्लावित कर उसमें निमग्न कर देने वाला है। सौन्दर्य की परिभाषा आचार्यों ने इस प्रकार की है–

अंगप्रत्यंगकानां यः सन्निवेशो यथोचितम्।
सुश्लिष्टसन्धिबन्धो यस्तत्सौन्दर्यमितीर्यते।।

कालिदास के काव्यों में हमें सौन्दर्य के अनेक रूपों के दर्शन मिलते हैं। कालिदास ने विश्व की विविध वस्तुओं में सौन्दर्य के दर्शन किये हैं कलात्मक सौन्दर्य के वर्णन में कवि को अभूतपूर्व सफलता मिली है। कालिदास ने मेघदूत में अलंकारों का यथास्थान समुचित प्रयोग किया है, जिससे काव्य का वास्तविक सौन्दर्य प्रकट हुआ है। उपमा उत्प्रेक्षा तथा अर्थान्तरन्यास अलंकारों का बहुत ही सुन्दर एवं उपयुक्त प्रयोग किया है। उनमें भी कालिदास की उपमाओं का कहना ही क्या! प्राकृतिक दृश्यों में मानवीय सौन्दर्य से सादृश्य स्थापित किया गया है। श्लेष और उपमा अलंकारों का प्रयोग करते हुए कवि ने अलकापुरी का बहुत सुन्दर चित्रण किया है–

या वः काले वहति सलिलोद्गारमुच्चैर्विमाना
मुक्ताजालग्रथितमलकं कामिनीवाभ्रवृन्दम्।

## 209. कालिदास की दृष्टि में सौन्दर्य के तत्त्व

प्रियंका पाठक
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, का० हि० वि० वि०

सभ्यता के आदिम अवस्था से ही भारतीय विचारकों, चिन्तकों, ऋषियों तथा मनीषियों ने सौन्दर्य पर गहनता से चिन्तन किया। मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने प्रकृति के प्रत्येक रूप में, विश्व के प्रत्येक अणु में सौन्दर्य के दर्शन किये। उनकी परम्परा को अक्षुण्ण रखते हुए अग्रिम कवियों ने अपनी रचनाओं में सर्वत्र सौन्दर्य का रस प्रवाहित किया, जिनका क्रमिक रूप हम पुराणों, उपनिषदों, स्मृतियों, महाकाव्यों तथा अन्य साहित्य में सहज ही देख सकते हैं।

सौन्दर्य के सम्बन्ध में महाकवि कालिदास की अवधारणा अत्यन्त स्पष्ट और प्रभावशाली है। उनकी दृष्टि में सौन्दर्य का कोई भी पक्ष शेष नहीं रहा है। उन्होंने सौन्दर्य की पराश्रयता, निरपेक्षता, नितनूतनता, पूर्णता, आकर्षणता, आनन्दात्मकता तथा आध्यात्मिकता इन सभी का वर्णन किया है। सौन्दर्य के लिए सौन्दर्य के तत्त्वों का होना आवश्यक है। महाकवि कालिदास के काव्यों का भली–भाँति अध्ययन करने के पश्चात् आकृति, वर्ण,

आचरण, अध्यात्म और अन्ततः प्राप्त होने वाला आनन्द इन पाँच तत्त्वों को सौन्दर्य–तत्त्व के रूप में स्वीकार किया जा सकता है।

सुन्दर वस्तु की बाह्य संरचना अथवा आकृति का सुन्दर होना प्राथमिक आवश्यकता है। आकृति के अनुकूल उसमें रंग निवेश हो अर्थात् उसका प्रसाधन, श्रृंगार और प्रभाव उसकी आकृति के अनुकूल हो। सुन्दर आकृति मात्र ही सौन्दर्य का आधार नहीं वरन् सुन्दर आचरण, सुन्दर व्यवहार, सुन्दर गुण और सुन्दर भावनाओं का होना आवश्यक है। आचरण के पश्चात् कालिदास ने अध्यात्म को अनिवार्य माना है। उनका सौन्दर्य आध्यात्मिक स्पर्श के बिना पूर्ण ही नहीं होता। इसीलिए उन्होंने सर्वत्र सौन्दर्य को लोकोत्तर ही वर्णित किया है। सौन्दर्य का जो अन्तिम तत्त्व स्वीकार किया गया है वह है आनन्द, जिसे कवि कालिदास के सौन्दर्य–वर्णन का चरम लक्ष्य भी कहा जा सकता है, क्योंकि उस सौन्दर्य की उपयोगिता ही क्या? जो हृदय को अलौकिक आनन्द न प्रदान करे।

अन्ततः निष्कर्ष रूप में यह कहा जा सकता है कि सौन्दर्य में जितने भी तत्त्व सम्मिलित हो सकते हैं, उन सभी का समावेश करते हुए कवि कालिदास ने सौन्दर्य को निरुपित किया है। परिणामस्वरूप उनका सौन्दर्य इतना प्रभावशाली हो जाता है कि वह पाठक अथवा सहृदय को गहनता से प्रभावित करता है।

## 210. अथर्ववेद में भैषज्य–विज्ञान

**प्रियंका पाठक**
एम0फिल0, महात्मा गांधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी

भैषज्यविज्ञान का विस्तृत उल्लेख सर्वप्रथम अथर्ववेद में ही हुआ हैं। जिस भैषज्य–प्रक्रिया में किसी प्रकार की हिंसा की सम्भावना नही होती है वह 'अथर्व' कही गयी हैं और रोगी के अंगो में सप्तधातुमय जो रस प्रवाहमान है, उसके आधार पर किया जाने वाला भैषज अङ्गिरस है। तात्पर्य यह है कि 'अथर्व' शब्द से अभिहित भैषज्य– प्रक्रिया में किसी प्रकार का उपचार किये बिना मंत्र एवं तप की शाक्ति से रोग का नाश किया जाता है अतः इस प्रक्रिया में रोगी के शरीर पर किसी प्रकार के प्रतिकूल प्रभाव द्वारा हिंसा (हाँनि) की सम्भावना नही रहती थी, किन्तु इसके विपरीत अङ्गिरसी चिकित्सापद्धति में रोगी के शरीर से सम्बद्ध विभिन्न उपचार किये जाते थे। इन दोनों प्रकार की चिकित्सा पद्धतियों का समावेश अथर्ववेद में होने कारण इसे 'अथर्वाङ्गिरस' वेद कहा गया है। 'पंचविंशब्राह्मण' मे अथर्वा ने भेषज की प्रक्रिया को दैवी औषधियों की भाँति में गुणकारी बतलाया है– **भेषजं वै देवनामाथर्वणो भैषज्यायायारिष्ट्यै।** पं0विं0ब्रा0 16/10/10

रोग को लिंग अर्थात् चिह्नों द्वारा ज्ञात होने के कारण लिंगी कहा जाता है। शरीर मे होने वाले ज्वर, भ्रम, पीड़ा आदि रोगजनित विकार ही रोग के चिह्न है। निदान द्वारा रोग के उप यानि अत्यन्त समीप जाकर मंत्र एवं औषधि आदि उपचारों से रोग का विनाश करना 'उपताप' या 'भैषज्य' कहा जाता है।

वेदों में वनस्पतियों की रक्षा, पर्यावरण की सुरक्षा तथा औषधि विज्ञान पर भरपूर ध्यान दिया गया है। वेदों में सौ वर्ष सशक्त इन्द्रियों के साथ जीवित रहने की आंकाक्षा की गयी थी। कारण स्पष्ट है कि इन्द्रियों से अनुभव किए जाते हैं। भोग–भोगने के लिए इन्द्रियों का समक्ष होना आवश्यक है। वैदिक चिन्तन प्रवृत्तिमार्गी था। अथर्ववेद का दीर्घायु सूक्त इस प्रकार है –

**पश्येम शरदः शतम्। जीवेम शरदः शतम्।**
**बुध्येम शरदः शतम्। रोहेम शरदः शतम्।**
**पूर्षेम शरदः शतम्। भवेम शरदः शतम्।**
**भूयेम शरदः शतम्। भूयसी शरदः शतम्।**

## 211. हर्षचरित में वर्णित राजप्रासाद–शिल्प

**पूनम**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

वास्तु–शिल्प, शिल्प–कला के अन्तर्गत आता है। शिल्प शब्द शिल् में पक् प्रत्यय के योग से बना है, जिसका अर्थ ललित–कला तथा यान्त्रिक–कला की कुशलता से है। शिल्प मनुष्य के व्यवहार जगत् का विज्ञान है। वैदिक काल से ही शिल्पियों और उद्योगों का अत्यधिक महत्त्व रहा है। यजुर्वेद के 30वें अध्याय में शिल्प एवं शिल्पियों का विशेष वर्णन प्राप्त होता है।

वास्तु–शिल्प के अन्तर्गत राजप्रसाद, हर्म्य, कुटीर, भवन, सद्म, गृह, कुटी, आलय, मन्दिर इत्यादि का उल्लेख प्राप्त होता है। यहाँ केवल हर्षचरित में वर्णित राजप्रासाद के स्वरूप पर विचार किया जा रहा है। बाणभट्ट ने हर्षचरित में स्कन्धावार, राजकुल, एवं धवलगृह का विशद वर्णन किया है। स्कन्धावार सबसे बड़ी इकाई होती थी। हर्ष से बाण की पहली मुलाकात यहीं पर हुई थी। बाजार की मुख्य सड़क स्कन्धावार की ही अंग मानी जाती है। हर्ष के स्कन्धावार में दश प्रकार के शिविर का वर्णन है।

प्राचीनकाल में राजकुल को कुलभवन कहा जाता था। यह राजकुल स्कन्धावार के भीतर लगभग अन्त में सर्वोत्तम सुरक्षित स्थान पर होता था। इसके भी कई चौक होते थे, जिन्हें कक्ष्या कहा गया है। हर्ष के राजकुल में तीन कक्ष्याएँ थीं। हर्ष की राजकुल में पहली कक्ष्या में अलिन्द युक्त राजद्वार के बायीं ओर राजकुंजर के लिए इभधिष्यागार था, दूसरी कक्ष्या के बीच में महास्थानमण्डप था तथा राजकुल के तीसरी कक्ष्या में बाण ने धवलगृह का विस्तृत वर्णन किया है। इसके चारो ओर गृहोद्यान, गृहदीर्घिका, व्यायामभूमि, स्नान या धारागृह, देवगृह, तोयकर्मान्त, महानस, आहारमण्डप आदि उल्लिखित है।

राजकुल का सबसे महत्त्वपूर्ण भाग धवलगृह या जिसे शुद्धान्त भी कहते हैं, उसका नाम बाण ने गृहावग्रहणी अर्थात धवलगृह में रोकथाम की जगह किया है। धवलगृह के ऊँचे सौधों में निवास करने वाली स्त्रियाँ अन्तःपुर संगीत का आयोजन करती थीं। सौध विशेषतः घर के ऊपरी तल पर होता था जो स्त्रियों के सोने एवं बैठने का एकान्त स्थान थाः– **सौध–शिखर–शायिनीनां पुरसुन्दरीणाम्।**

इस प्रकार बाणभट्ट ने राज प्रासाद का स्वरूप स्पष्ट किया है जो वर्तमान समय में भी शिल्प की दृष्टि से अत्यन्त उपयोगी है।

## 212. सौन्दर्यशाली देवी–देवता –ऋग्वेद के सन्दर्भ में

**पुष्पा भोज**
**शोधार्थी संस्कृत विभाग कुमाऊँ विश्वविद्यालय, सोबन सिंह जीना परिसर, अल्मोड़ा**
**shalimat1@gmail.com**

सौन्दर्य शब्द एस्थेटिक्स से बना है। सौन्दर्य का अर्थ इन्द्रिय संवेदनाओं से सम्बन्धित अनुभव है। मनुष्य अपनी इन्द्रियों द्वारा भौतिक जगत् का अवलोकन करता है। उनमें से कुछ वस्तुऐं उसके मन में आनन्द की भावना को जन्म देती है। जिन गुणों के कारण मानव इन्द्रियां अनुभूति प्रभावित होती हैं और मानव की भावनाऐं उद्दीप्त होती है उन्हीं को सौन्दर्य नाम दिया जाता है। सर्वप्रथम ऋग्वेद में सौन्दर्य का उल्लेख प्राप्त होता है। ऋग्वेद में असंख्य देवी–देवताओं का मानवीय रूप में वर्णन किया गया है। देवताओं के रूप सौन्दर्य का वर्णन करते हुए अग्नि अपनी ज्वालाओं से सुन्दर और विलक्षण रूप में प्रकाशित होती है। इन्द्र को तेजस्वी बताते हुए इन्द्र के रूप सौन्दर्य एवं शक्ति इत्यादि की प्रशंसा की गयी है। सूर्य देवता जलकणों के मिलने से अपना उच्चतर रूप धारण करते हैं। उषा को सुन्दर नर्तकी के समान वस्त्र धारण करने वाली देवी के रूप में चित्रित किया गया है। ऋग्वेद में समस्त देवताओं का सौन्दर्य का वर्णन किया गया है परन्तु मरुत् और अश्विनी के रूप लावण्य सौन्दर्य का विशेष रूप से चित्रण किया गया है। देवता विभिन्न प्रकार के आभूषण एवं सुन्दर वस्त्र पुष्प आयुध इत्यादि धारण करते हैं। ऋग्वेद में समस्त देवी एवं देवताओं को शक्ति एवं सौन्दर्य के प्रतीक के रूप में प्रस्तुत किया गया है।

अतः शोध–पत्र के माध्यम से समस्त देवी–देवताओं की सुन्दरता का विस्तारपूर्वक वर्णन करने का प्रयास किया जायेगा।

## 213. महाकवि कालिदास के काव्यों में प्रकृति–सौन्दर्य

**राजकुमार चौरसिया**
**शोधच्छात्र, संस्कृत–विभाग, कला–संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी**

महाकवि कालिदास प्रकृति–सौन्दर्य के श्रेष्ठ और मूर्द्धन्य कवि माने जाते हैं। उन्होंने अपने काव्यों में प्रकृति–सौन्दर्य का जैसा सूक्ष्म–सुन्दर वर्णन किया है, वैसा सूक्ष्म–सुन्दर वर्णन किसी ने नहीं किया है। महाकवि कालिदास ने **ऋतुसंहार, मेघदूत, मालविकाग्निमित्रम्, विक्रमोर्वशीयम्, अभिज्ञानशाकुन्तलम्, रघुवंशम्** तथा **कुमारसम्भवम्** आदि सभी काव्यों में प्रकृति का अत्यन्त सुन्दर वर्णन किया है। महकवि कालिदास की प्रथम रचना **'ऋतुसंहार'** है, इन्होंने अपने ग्रन्थों का प्रारम्भ प्रकृति–सौन्दर्य से ही किया है। ग्रीष्म, वर्षा, शरद, हेमन्त, शिशिर, बसन्त आदि ऋतुओं का अत्यन्त सुन्दर वर्णन किया है। काव्यों में जहाँ एक ओर ग्रीष्म की प्रचण्डता का वर्णन है, वहीं दूसरी ओर बसन्त की सरसता भी प्रस्तुत की गयी है–

**विशुष्ककण्ठाहृतसीकराम्भसो गभस्तिभिर्भानुमतोऽनुतापिता।**
**प्रवृद्धतृष्णोपहता जलार्थिनो न दन्तिनः केसरिणोऽपि बिभ्यति।।**

कैसा प्रचण्ड ग्रीष्म है, सूखे कण्ठ से जल–बिन्दुओं को ग्रहण करने वाले सूर्य की प्रचण्ड किरणों से तप्त एवं अत्यधिक प्यासे जल की इच्छा करने वाले हाथी यह भी भूल जाते हैं कि सिंह उन्हें मार डालेगा, वे प्यास से व्याकुल जल की खोज में सिंह से भी नहीं डरते हैं।

मेघदूत में, कालिदास ने बाह्य–प्रकृति एवं अन्तः–प्रकृति दोनों का ही सूक्ष्म मार्मिक चित्रण प्रस्तुत किया गया है। वर्षा ऋतु और उसमें होने वाली प्राणियों की विचित्र उत्कण्ठाओं का जैसा चित्रण मेघदूत में मिलता है,

वैसा अन्यत्र कहीं नहीं मिलता। अभिज्ञानशाकुन्तल संस्कृत–साहित्य का ही नहीं, अपितु विश्वसाहित्य की अद्वितीय रचना है। प्रकृति के प्राकृतिक सौन्दर्य की तुलना मानवीय अंगों से किया गया है–

**अधरः किसलयरागः कोमलविटपानुकारिणौ बाहू।**
**कुसुममिव लोमनीयं यौवनमङ्गेषु संन्नद्धम्।।**

महाकवि कालिदास का रघुवंशम् भी प्रकृति–सौन्दर्य का द्योतक माना जाता है, जिसमें सूर्य, नदी, पवन, सन्ध्याकालीन आदि का सुन्दर वर्णन किया गया है। इस तरह से जिस प्रकार महाकवि कालिदास का प्रकृति–सौन्दर्य से ग्रन्थ का प्रारम्भ होता है, उसी प्रकार से प्रकृति–सौन्दर्य से अपने अन्तिम ग्रन्थ कुमारसम्भव महाकाव्य का समापन करते हैं–

**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा, हिमालयो नाम नगाधिराजः।**
**पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य, स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः।।**

उपर्युक्त विवरणों से स्पष्ट होता है कि महाकवि कालिदास मानव हृदय एवं प्राकृतिक सौन्दर्य के कवि हैं।

## 214. वैदिकवाङ्मय में भारतीय वास्तुकला

राहुल चौधरी
शोधार्थी, राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
rahul9598@gmail.com] Mob. 9451051865

मानव इतिहास के धूमिल प्रभात से लेकर कला का प्रवाह आज तक बहता रहा है। यह हमारी भावना और सृजन शक्ति के विकास की क्रमबद्ध कहानी है। प्रत्येक युग अपनी प्रेरणाओं द्वारा भावना की पुष्टि और प्रवर्द्धन करता है और यह प्रवर्द्धन हमें कला रूप में अभिव्यक्त होता हैं। वस्तुतः मानव अनुभूतियों की अभिव्यक्ति ही कला रूप में परिलक्षित होती है। अनुभूतियों की अभिव्यक्ति को ही पण्डितों ने आत्मानुभूति की अभिव्यक्ति या सत्य की अभिव्यक्ति कहा है। 'कला' केवल भावों का प्रदर्शन ही नही, अपितु आध्यात्मिक सन्देश की वाहक भी है।

शैव सिद्धान्त में कला का उल्लेख माया के पाँचवे कंचुक या आवरण के रूप में हुआ है। यह माया की रूपविधायिनी शक्ति है इस शक्ति के बल पर माया जीवत्व प्राप्त "शिव" (जीव) को कुछ नई रचना करने की बुद्धि देती है। इस माया के कला रूपी कंचुक के दो रूप है जब ये मनुष्य को अपने तक ही सीमित रखती है तो ये बंधन बन जाती है, परन्तु जब ये परमात्मतत्त्व या शिवत्व की ओर उन्मुख करती है तो मुक्ति का साधन बन जाती है। वस्तुतः भारतीय संस्कृति में वही कला आदर के योग्य है जो अपने आप में ही सीमित न रखकर परमतत्त्व की ओर उन्मुख कर देती है। भारतीय संस्कृति में वही कला है जिसकी विश्रान्ति भोग में न होकर परमात्मतत्त्व में होती है–

**विश्रान्तिर्यस्य सम्भोगे सा कला न कला मता।**
**लीयते परमानन्दे ययात्मा सा परा कला।।**

भोजराज ने तत्त्व प्रकाश में कहा है कि "व्यंजयति कर्तृशक्तिः कलेति तेनेह कथिता सा।" तात्पर्य यह है कि ईश्वर की कर्तृत्व शक्ति का जो संकुचित रूप मनुष्य को मिलता है कला उसका विकास है। भारतीय संस्कृति में कलाओं की संख्या 16 से ले करके 64, 89, 72 तक दी गई है। इनमें वात्स्यायन के कामसूत्र और भरतमुनि के नाट्यशास्त्र में कला की संख्या 64 बताई गई है और यही सर्वमान्य संख्या है। विविधार्थी कला शब्द का प्रयोग आचार्यों ने अपने मतानुसार किया है।

भारतीय वैदिकवाङ्मय जितना विशाल है उतने ही कलाओं के प्रकार हैं। अतः सम्पूर्ण कलाओं के प्रकारों का वर्णन करना संभव न होने के कारण मैं यहाँ पर वैदिकवाङ्मय में भारतीय वास्तुकला के तत्त्वों का संक्षिप्त वर्णन करूँगा। जब हम वास्तुकला की बात करते हैं तो सम्पूर्ण विश्व में वास्तुकला का आदिम श्रोत वेद ही है। ऋषि वशिष्ठ वरुण के भवन की वास्तुकला का वर्णन करते हुए कहते हैं कि–

**बृहन्त मानं वरुण स्वधावः।**
**सहस्रद्वारं जगमा गृहन्ते।।**

वास्तु पद आवास, निर्माण, योजना और आवास के अर्थ में ऋग्वेद के अनेक स्थलों पर उपलब्ध है। ऋग्वेद में मन्दिरों को वास्तु के द्वारा ही निर्माण करने का निर्देश दिया गया है।

कौषीतकीय ब्राह्मणोपनिषद् 1.1.5 में अपराजिता नामक मन्दिर का उल्लेख है। पथ निर्माण के विषय में अथर्ववेद 12.1.47 का यह मन्त्र उद्धृत है–

**ये ते पन्थानो बहवो जनायना स्थस्य वर्तमानसश्च यातवे।**

इसी प्रकार सेतु, अतिथिशाला, उत्सवप्रांगण, समाधिस्थल तथा उनके लिए भूमि चयन, निर्माण स्थल का माप, निर्माण सामग्री आदि का भी स्पष्ट वर्णन वेदों, ब्राह्मण, उपनिषदों आदि में प्राप्त होता है। जो कालान्तर में अपने उत्कृष्ट रूप का प्राप्त होती गई।

## 215. महाकवि भवभूति के रूपकों में कला–विमर्श

रजनी गोस्वामी
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

विश्व वाङ्मय में मूर्धन्य संस्कृत साहित्य में महाकवि भवभूति श्रेष्ठ नाटककार हैं, जिन्होंने मानव जीवन के केन्द्र के रूप में ललित कलाओं का हृदयावर्धक चित्रण नाटकीयता तथा सांस्कृतिक दृष्टि से सोद्देश्य ही किया है। भवभूति द्वारा चित्रित मानवीय समाज में उनके पात्रों द्वारा सुकुमार तथा सात्विक कलात्मक भावनाओं को जहाँ कागज, धातु, प्रस्तर आदि के माध्यम से मूर्त रूप में चित्रकला, मूर्तिकला के रूप में स्वीकार किया गया है, वहीं स्वर आदि के द्वारा अमूर्त रूप में संगीत कला के माध्यम से भी अभिव्यक्त किया है। लौकिक पदार्थों में कला ही सौन्दर्य एवं सजीवता की सृष्टि कर सुकुमार मनोभावों को साकार रूप प्रदान करती है। कला अखण्ड रूप से लालित्य प्रधान होने के कारण ही ललित कही जाती है–

**अव्याजसुन्दरीं तां विधानेन ललितेन योजयता।**
**परिकल्पतो विधात्रा वाणः कामस्य विषदिग्धः।।**(माल0 2।13)

महाकवि भवभूति के रूपकों में कला के विविध स्वरूपों को यथा– काव्यकला, नाट्यकला, संगीतकला, नृत्यकला, चित्रकला, मूर्तिकला, वास्तु एवं स्थापत्य कला, इत्यादि का चमत्कृत रूप सहज ही दिखाई पड़ता है। काव्यकला में नाट्यकला की श्रेष्ठता सामान्यतः 'काव्येषु नाटकम् रम्यम्' "नाटकान्तं कवित्वम्" आदिसूक्तियों के माध्यम से स्वीकृत की गई है। भवभूति के पात्र नाट्यकला में नैसर्गिक रूप से निपुण प्रतीत होते हैं। उत्तर रामचरित की नायिका सीता अभिनय की पूर्णता में कायिक, वाचिक, आहार्य एवं सात्विक अभिनय में पूर्ण पारंगत परिलक्षित होती है। इस नाटक के सप्तम गर्भांक के नेपथ्य में उनके द्वारा गंगा में कूद कर आत्म हत्या करने का वाचिक अभिनय के साथ सूत्रधार द्वारा भी सूचना प्राप्त होती है–

**हा! आर्यपुत्र, हा कुमार लक्ष्मण! एकाकिनीं मन्दभागिनीम् अशरणामरण्ये आसन्नवेदनां हताशां श्वापदा अभिलषन्ति। तदिदानीं मन्दभागिनीं भागीरथ्यामात्मानं निक्षिपामि।**

मालती माधव में मालती के साथ–साथ लवंगिका, कामन्दकी व अन्य पात्रों का परिपूर्ण अभिनय विविध प्रकार से प्रस्तुत किया गया है। महावीरचरितम् में राक्षसी ताड़का एवं शूर्पणखा का भयंकर वेश तथा मालतीमाधव में भी कापालिकी का भीषण उज्जवलवेश इसके अन्य उदाहरण है।

उपर्युक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि भवभूति के पात्र काव्य नाट्यकला जैसी विधाओं से अवगत ही नहीं अपितु उसमें पारंगत हैं।

## 216. उत्तररामचरित में वर्णित सौन्दर्यतत्त्व एवं वर्तमान सन्दर्भ

रामचन्द्र भारतीय
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क इलाहाबाद

भारतीय साहित्य में सौन्दर्य का विशेष महत्त्व रहता है जिसका प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप से वर्णन होता रहा है। सौन्दर्य को रमणीयता, शोभा, चमत्कार आदि विभिन्न नामों से जाना जाता है। संस्कृत साहित्य के क्षेत्र में भवभूति को विशेष ख्याति प्राप्त हुई है। इन्होंने अपने ग्रन्थ उत्तररामचरित' में कर्तव्य–अकर्तव्य की शिक्षा देते हुए लोकव्यवहारादि प्राकृतिक सौन्दर्य का वर्णन किये हैं। उत्तररामचरित के द्वारा भवभूति को विशेष ख्याति प्राप्त हुई जिससे वे स्तुत्य बन गये। महाकवि भवभूति की सौन्दर्यदर्शिनी दृष्टि काव्य के उस क्षेत्र तक पहुँच गयी है, जहाँ तक की सूर्य का प्रकाश भी नहीं पहुँच सका।

इस प्रकार भवभूति एक उच्च कोटि के नाटककार होने के साथ ही उच्च कोटि के महाकवि भी हैं। उनका हृदय कवि की मनोरम कल्पनाओं और सुकुमार भावनाओं से युक्त है। वे उत्तररामचरित में अनेक प्रसंगों में कथा के प्रवाह की चिन्ता न करके किसी भी सुन्दर भावों का सांगोपांग वर्णन करते हैं। अत एव कतिपय आलोचकों ने उन्हें सफल नाटककार के स्थान पर सफल महाकवि कहा हैं। भवभूति में महाकवि के सभी गुण पूर्ण रूप से हैं। वे सूक्ष्म प्रकृति–निरीक्षक हैं। उनका भाव और भाषा पर असाधारण अधिकार है। वे सरल से सरल और कठिन से कठिन भावों को सुपुष्ट भाषा में वर्णन कर सकते हैं। उनमें असाधारण पाण्डित्य और वैदग्ध्य है। उनके नाटकों में प्रौढ़ता भावों में उत्कर्ष और अर्थगौरवं इन तीनों गुणों का सुन्दर समन्वय है। भवभूति प्रकृति के साथ तादात्म्य का अनुभव करते हुए अन्तःप्रकृति और बाह्य प्रकृति में समन्वय स्थापित करते हैं। यथा पृथ्वी और गंगा श्रीराम के द्वारा सीता परित्याग से उतनी ही दुःखी हैं, जितना कोई सामान्य सहृदय व्यक्ति दुःखी होता है। इतना ही नहीं वनदेवता वासन्ती सीता परित्याग के लिए राम को उपालम्भ देती है–

**अयि कठोर! यशः किल ते प्रियं किमयशो ननु घोरमतः परम्।**
**किमभवद् विपिने हरिणीदृशः कथय नाथ! कथं वत मन्यसे।।**

तमसा मुरला और गोदावरी नदियाँ राम–सीता की सुरक्षा के लिए उतना ही दत्तचित्त हैं जितना कोई एक सेवक दत्तचित्त होता है। राम पंचवटी के वृक्षों और मृगों को अपना बन्धु बताते हैं। सीता द्वारा पाला गया मोर सीता को माता समझता है और सीता का स्मरण करता है। सीता मृग, पक्षियों और वृक्षों को पुत्रवत् मानकर पालती थीं। इनके प्रति सीता का स्नेह पुत्रवत् था। इस प्रकार भवभूति अपने काव्य में अन्तः प्रकृति और बाह्य प्रकृति का समन्वय स्थापित किये हैं।

भवभूति अपने काव्य उत्तररामचरित में सौन्दर्य और प्रेम का अनुपम वर्णन किया है। इतना ही नहीं भवभूति शारीरिक सौन्दर्य की अपेक्षा आन्तरिक सौन्दर्य को अधिक महत्त्व देते हैं और वे कहते हैं कि–

**गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः।"**

प्रेम को अकारण और नैसर्गिक मानते हैं। उनका कथन है कि प्रेम आन्तरिक कारणों से उत्पन्न होता है और प्रेम को अकारण मानते हुए संसार का एक पवित्र बन्धन मानते हैं तथा प्रेम को ही संसार की स्थिति का कारण मानते हैं। भवभूति दाम्पत्य प्रेम का अत्युत्तम वर्णन किये हैं और दाम्पत्य प्रेम को जीवन का सार बताया है। वे सीता को गृहलक्ष्मी और अमृत की शलाका बताते हैं।

इस प्रकार भवभूति के करुण रसशिरोमणि काव्य उत्तररामचरित में पग–पग पर आन्तरिक सौन्दर्य एवं बाह्य जगत् के सौन्दर्य का मणिकांचन संयोग सा प्रतीत होता है जो कि सामाजिकों को सौन्दर्य की रस–चर्वणा के शिखर तक पहुँचा देता है और वह इसी रसोद्रेक के कारण आमुक्तकण्ठ से अनायास ही कह उठता है कि भवभूति तो वास्तव में भव अर्थात् संसार के भूति वा शृङ्गार ही हैं।

## 217. भारतीय कला समीक्षा के मूलाधार

**रामकेश्वर तिवारी**
वरिष्ठ अनुसन्धाता, व्याकरण विभाग, स. वि. ध. वि. संकाय, का. हि. वि. वि., वाराणसी

भारतवर्ष में काव्य, संगीत तथा वास्तु इन तीनों कलाओं को ही परब्रह्म को प्रकट करने वाला माना गया है, अतः ये ही तीन कलाएँ स्वतन्त्र हैं। भारतीय कला विषयक आचार्यों ने काव्य संगीत तथा वास्तुकलाओं में ही ऐसी कृतियों को उत्पन्न करने की शक्ति मानी है जो कि परब्रह्म को इन्द्रियग्राह्य रूप में प्रदर्शित कर सहृदय को परतत्त्व के सत्य स्वरूप का अनुभव करा सकती है (स्वतन्त्रकलाशास्त्र, पृ. 03, कान्तिचन्द्र पाण्डेय)।

**सत्वोद्रेकादखण्ड स्वप्रकाशानन्दचिन्मयः।**
**वेद्यान्तरस्पर्शशून्यो ब्रह्मास्वादसहोदरः।।**
**लोकोत्तरचमत्कारप्राणः कश्चित्प्रमातृभिः।**
**स्वाकारवदभिन्नत्वे नायमास्वाद्यते रसः।।** (साहित्यदर्पण, विश्वनाथ)

कला सिद्धान्त या सौन्दर्य सिद्धान्तों में रसास्वाद की ब्रह्मास्वाद से तुलना की गई है। इसी प्रकार संगीत में ध्वनि सिद्धान्त के अनुसार नादब्रह्म की कल्पना की गई है।

**चैतन्यं सर्वभूतानां विवृतं जगदात्मना।**
**नादब्रह्म तदानन्दमद्वितीयमुपास्महे।।**

यहाँ एक तथ्य और स्पष्ट होता है कि नाट्य को काव्य का ही एक भाग माना गया है और काव्य उत्कृष्ट कला है और काव्य का उत्कृष्टतम रूप नाटक है (कलातत्त्व कोष, पृ. 18–19 कपिला वात्स्यायन)। मूर्तिरचना तथा चित्रकलाएँ वास्तुकला के ही अंशस्वरूप प्रतिपादित की गई हैं। इस कथन की पुष्टि इस बात से होती है कि वास्तुकला प्रतिपादक ग्रन्थों में ही मूर्ति व चित्र कलाओं का निरूपण है। भारतीय कला समीक्षा के मूलाधार निम्नलिखित हैं – भारतीय कला का उद्देश्य व कार्य, कलाओं का वर्गीकरण, कला में रूप निर्माण, भारतीय कला व दर्शन, कला व सौन्दर्य तत्त्व, कला व रसाभिव्यक्ति, अन्य ललितकलाओं से अन्तर्सम्बन्ध, कला व सृजन, कला व इतिहास/इतिहास निर्धारण, कला व समाज या मानवीय मूल्य।

## 218. संस्कृतसाहित्य में भारतीय कला, उपादान से गोचर रूप तक

**रामप्रताप मिश्र**
शोधच्छात्र, कलासंकाय, संस्कृतविभाग, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय वाराणसी

कला संस्कृति की वाहिका है। भारतीय संस्कृति के विविध आयामो में व्याप्त मानवीय एवं रसात्मक तत्त्व उसके कला रूपों में प्रकट हुए हैं। कला का प्राण है रसात्मकता। रस अथवा आनन्द अथवा आस्वाद्य हमें स्थूल से चेतन सत्ता तक एक रूप कर देता है। मानवीय सम्बन्धो एवं स्थितियों की विविध भाव लीलाओं और उनके माध्यम से चेतना को, कला उजागर करती है। अस्तु चेतना का मूल रस है। यही आस्वाद्य या आनन्द है जिसे कला उद्घाटित करती है। भारतीय कला जहाँ एक ओर वैज्ञानिक एवं तकनीकी आधार रखती है, वहीं

दूसरी ओर भाव एवं रस तत्त्व को सदैव प्राण तत्त्व के रूप में आत्मसात करती है। भारतीय कला अत्यन्त प्राचीन है, प्रमाण के तौर पर हम प्रागैतिहासिक काल मे भीमबेटका की गुफाओं में बने चित्रों को ले सकते हैं जो पाँच हजार पाँच सौ ईसा पूर्व से भी ज्यादा पुरानी है। इसके अतिरिक्त सातवीं शती में निर्मित अजन्ता एवं एलोरा की गुफाओं में बने चित्र हैं जो भारतीय कला के अप्रतिम उदाहरण हैं। इसे अतिरिक्त भारतीय कला में सृजनकर्ता के बजाय सृजन को महत्त्व दिया गया है। शिल्पियों एवं स्थापतियों नें अपना नाम व परिचय गुप्त रखा है। इस कारण अधिकांश कलाकृतियाँ आज भी अनाम हैं। **सत्यं शिवं सुन्दरं** की भावना से युक्त होने के कारण उसमें नित्य नवीनता दिखलाई पड़ती है– **क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः।**

'कला' शब्द इतना व्यापक है कि विभिन्न विद्वानों की परिभाषाएँ केवल इसके एक विशेष पक्ष को छूकर रह जाती हैं। 'कला' का अर्थ अभी तक निश्चित नहीं हो पाया यद्यपि इसकी हजारो परिभाषाएं दी गयी है। भारतीय परम्परा के अनुसार– **कला उन सारी क्रियाओं को कहते हैं जिनमें कौशल अपेक्षित हो'।**
राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्त 'साकेत' के पाँचवें सर्ग में कहते हैं कि **'अभिव्यक्ति की कुशल शक्ति ही तो कला है।'**
आचार्य दण्डी ने 'काव्यादर्श' में इसे 'कामार्थ संश्रया' कहा है। अर्थात् काम और अर्थ कला के ऊपर आश्रय पाते हैं– **नृत्यगीतप्रभृतयः कला कामार्थसंश्रयाः'।** रविन्द्रनाथ ठाकुर ने तो इसे भावाभिव्यक्ति का साधन माना है– **कला में मनुष्य अपने भावों की अभिव्यक्ति करता है'।**

पाश्चात्य कलाविदों ने भी कला में कौशल को महत्त्वपूर्ण माना है। उनके अनुसार कला– "कला एक प्रकार का कृत्रिम निर्माण है जिसमें शारीरिक एवं मानसिक कौशलों का प्रयोग होता है।"
'प्लेटो' के अनुसार–"कला सत्य की अनुकृति की अनुकृति है"।
'लियो टालस्टाय' के अनुसार– अपने भावों को क्रिया, रेखा, रंग, ध्वनि या शब्द द्वारा इस प्रकार अभिव्यक्त करना कि उसे देखने या सुनने में भी वही भाव उत्पन्न हो जाये कला है'।

संस्कृत साहित्य में कलाओं की अलग–अलग गणना दी गई हैं। 'कामसूत्र' एवं 'शुक्रनीति' में चौसठ प्रकार की कलाओं का वर्णन है। शायद 'कला' शब्द का प्रयोग सर्वप्रथम आचार्य भरतमुनि के 'नाट्यशास्त्र' में ही मिलता है। तत्पश्चात 'कामसूत्र' एवं 'शुक्रनीति' में इसका वर्णन किया गया।
जैन साहित्य ग्रन्थों में 'कलाविलास', 'प्रबन्धकोश', 'ललितविस्तर' इत्यादि सभी भारतीय ग्रन्थों में कला का वर्णन प्राप्त होता है। अधिकतर ग्रन्थों में कलाओं की संख्या चौसठ मानी गई है जब कि 'प्रबन्धकोश' में बहत्तर एवं 'ललितविस्तर' में छियासी कलाओं के नाम गिनाये गये हैं।

प्रसिद्ध काश्मीरी पंडित आचार्य क्षेमेन्द्र ने अपने ग्रन्थ 'कलाविलास' में सर्वाधिक कलाओं का वर्णन किया है जिसमें– चौसठ जनोपयोगी, बत्तीस धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष सम्बन्धी, बत्तीस मात्सर्य, शील, प्रभावान सम्बन्धी, चौसठ स्वच्छकारिता सम्बन्धी, चौसठ वेश्याओं से सम्बन्धित, दस भेषज, सोलह कायस्थ, सौ सार कलाओं की चर्चा की गयी है। इस प्रकार संस्कृतसाहित्य में भारतीय कला का विकास एवं उत्कर्ष तथा पाश्चात्य विद्वानों की समीक्षा प्रस्तुत शोध प्रपत्र का विषय होगा।

## 219. भवभूतिकृत नाटकों में कलातत्त्व

**योगेश चन्द्र थुवाल**
शोधच्छात्र, राष्ट्रियसंस्कृसंस्थान (मा.वि.), गङ्गानाथ झा परिसर, प्रयाग (उ.प्र.)।

संस्कृत साहित्य में भारतीय मनीषियों की मनीषी प्रतिभा का उन्मेष दिखाई पड़ता है। एक ही काव्य अथवा नाट्य में विभिन्न वि।।ओं की धारायें देखने को मिलती हैं। मम्मटकृत काव्यप्रकाश में काव्य हेतुओं के व्याख्यान काल में लोकशास्त्रकाव्या।वेक्षणात् के वृत्तिभाग में मम्मट ने स्वयं कहा है कि काव्य की रचना करने से पूर्व प्रतिभा और अभ्यास के साथ–साथ **"लोकस्य जङ्गमात्मकलोकवृत्तस्य, शास्त्राणां छन्दोव्याकरणाभिधानकोशकलाचतुर्वर्गगजतुरगखड्गादिलक्षणग्रन्थानां काव्यानां च महाकाव्य सम्बन्धिनी आदि–ग्रहणादितिहासादीनां च विमर्शनाद् व्युत्पत्तिः"** आदि का ज्ञान आवश्यक हैं।

अतः कालिदास, भवभूति, बाणभट्ट, भामह, माघ, श्रीहर्षादि के काव्य एवं नाटकों में विभिन्न विद्याओं का उल्लेख सहज ही अनायास रूप में प्राप्त होता हैं। उनमें भी भवभूति विरचित नाटकों में सहज रूप से कला के विभिन्न स्वरूप देखने को मिलते हैं। उत्तररामचरित के प्रथम अंक चित्रदर्शन प्रकरण में सीता माता के द्वारा उक्त शब्दावली में भवभूति की शिल्पकला गत प्रखर ज्ञान का बोध होता है। **"अहो! दलन्नीलोत्पलश्यामलस्निग्धमसृणशोभमानमांसलेन देहसौभाग्येन विस्मस्तिमित् तात् दृश्यमान सौम्यसुन्दरश्रीनीरदरखितशङ्करशासनः शिखण्डमुग्धमुखमण्डन आर्यपुत्रः आलिखति"** और उनके मालतीमाधव प्रकरण ग्रन्थ में लवङ्गिका के द्वारा माधव के चित्रफलक का और मालती हेतु वकुलमाला के गुंथन का वर्णन भवभूति के ललितकला के ओजस्व ज्ञान की ओर इशारा करती है। वह इस प्रकार है– **"अन्यच्च ज्ञातं भवतु भगवत्या। एतच्च माधवप्रतिच्छन्दसदकसनाथं चित्रफलकम्। एषापि तस्यैव स्वहस्तविरचितेति कण्ठावलम्बिता**

बकुलमाला सञ्जीवनं प्रियसख्याः"। भवभूति के नाट्यों में उनकी कला के प्रति गहरी रुचि प्रदर्शित होती है। जिसका विश्लेषण संगोष्ठी में शोधपत्रवाचन पूर्वक किया जायेगा।

## 220. ऋग्वेदीय दशममण्डल का देवतासौन्दर्य

**डॉ॰ रामचन्द्र**
संस्कृतविभाग, युनिवर्सिटी कॉलेज, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र, ram80du@yahoo.co.in

सम्पूर्ण ऋषिप्रज्ञा का विश्वास है कि वेद परमपिता परमात्मा का निःश्वास है। वेद की परम्परा में 'देवता' का महत्त्वपूर्ण स्थान है। निरुक्तकार देवता की व्याख्या करते हुए कहते हैं– **यत्काम ऋषिर्यस्यां देवतायामार्थपत्यमिच्छन् स्तुतिं प्रयुङ्क्ते तद्दैवतः स मन्त्रो भवति।** (नि॰ 7/1)

वेन्कटमाधव के अनुसार देवता का सम्यक् ज्ञान तपोबल या योगबल से ही सम्भव है–

**देवतातत्त्वविज्ञानं महता तपसा भवेत् ।**
**शक्यते किमस्माभिर्याथातथ्येन भाषितुम् ।** (देवतानुक्रमणी)

स्पष्ट है देवता का समुचित अनुशीलन अत्यन्त जटिल है। प्रस्तुत शोधालेख में ऋग्वेद के दशममण्डल के देवताओं के प्रतिपाद्य एवं सौन्दर्य का अनुशीलन प्रस्तुत किया जायेगा।

दशममण्डल में 191 सूक्त हैं। इसके प्रथम सात सूक्त का देवता अग्नि है। इन्द्र देवता के अनेक सूक्त (8, 27, 29, 38, 104, 133 आदि) हैं। सूक्त 95 में पुरुरवा उर्वशी देवता है। सूक्त 83, 84 का देवता मन्यु है। सूक्त 67, 68 का देवता बृहस्पति है। ज्ञानदेवता वाला ज्ञानसूक्त (71) अत्यन्त प्रसिद्ध है । 'ओषधयः' देवता वाले सूक्त (97) में औषधियों का अपूर्व वर्णन प्राप्त होता है। मरुत देवता के मन्त्रों (सूक्त 103) का काव्यसौन्दर्य विलक्षण है। सरमा एवं पणिदेवता का सूक्त (108) भी अनुशीलनीय है। नासदीय सूक्त (129) का देवता भाववृत्त है।

इस प्रकार दशममण्डल के देवताओं के विहंम अवलोकन से उनकी व्यापकता का परिज्ञान होता है। इस शोधलेख में इन सभी देवताओं से सम्बद्ध सूक्तों का अनुशीलन एवं तत्तत् देवता के बहुआयामी सौन्दर्य का विश्लेषण किया जायेगा।

## 221. कुलशेखरवर्मन् कृत सुभद्राधनंजय का नाट्यसौन्दर्य

**रंगनाथ**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

अंग्रेजी भाषा में सौन्दर्य का वाचक शब्द Beauty है। Beau (ब्यू) का अर्थ प्रिय तथा Ty (टी) भाववाचक प्रत्यय है। इस प्रकार Beauty का कोशगत अर्थ है– वह गुण जो इन्द्रियों को तीव्र आनन्दित करता है उसे सौन्दर्य कहते हैं। भारतीय साहित्य में सौन्दर्य शब्द–सुन्दर+ष्यञ् प्रत्यय से मिलकर बना है, जिसका अर्थ है– जो चित्त को आर्द्र बना देता है, उसे सौन्दर्य कहते हैं।

सौन्दर्य वहीं दृष्टिगत होने लगता है, जहाँ किसी व्यक्ति को उसकी अभिरुचि की वस्तु मिल जाती है, परन्तु सौन्दर्य के मानदण्ड परिवर्तित होते रहते हैं। पाश्चात्य विचारकों में सुकरात ने सौन्दर्य को परिभाषित करते हुए लिखा है कि सुन्दर व शिव एक है, अतः सुन्दर जीवन सापेक्ष है। प्लेटो के मत में सौन्दर्य–सुन्दर, शिव और सत्य एक है। सुन्दर परम व पूर्ण है तथा सुन्दर के लिए नैतिक होना आवश्यक है। अरस्तु ने सौन्दर्य को आकांक्षा, वासना और उपयोगिता से ऊपर की वस्तु माना है।

भारतीय विचारकों की दृष्टि से सौन्दर्य का विशेष महत्त्व रहा है, जो चारुत्व, रमणीयता, शोभा, चमत्कार इत्यादि नामों से दृष्टिगत होता है। भारतीय मनीषियों की दृष्टि से सौन्दर्य का महत्त्व वैदिककाल से ही रहा है। वेदों में उषा का सौन्दर्य अलौकिक है तथा उपनिषदों में आत्मा का सौन्दर्य अविवेचनीय है। ऋषियों द्वारा वर्णित सौन्दर्य परमतत्त्व का सौन्दर्य है, जिसे मानव तथा प्रकृति दोनों में देखने का प्रयास किया है। कालिदास के अनुसार परम–सौन्दर्य की निर्मिति मानसिक सहज–ज्ञान से सम्भव है। महाकवि भारवि ने सौन्दर्य को वस्तुनिष्ठ माना है, जो रम्य तथा सुन्दर है, उनके लिये कोई आहार्य गुण अपेक्षित नहीं होता। महाकवि माघ की दृष्टि में सौन्दर्य वह है जो क्षण–प्रतिक्षण नवता को प्राप्त करता रहे, परन्तु महाकवि भवभूति की दृष्टि में सौन्दर्य विलक्षण एवं अतुलनीय है।

महाकवि कुलशेखरवर्मन् सौन्दर्यवादी कवि थे, जिन्होंने सौन्दर्य के अनेक रूपों का निरूपण किया। सौन्दर्य के प्रति उनका दृष्टिकोण प्रभाववादी व वस्तुवादी दोनों प्रकार का रहा है। उनके अनुसार सुन्दर आकृति की शोभा प्रत्येक वस्तु से बढ़ती है। इस वस्तुवादिता के साथ वे सहृदय की सौन्दर्य दृष्टि को भी

महत्त्व देते हैं, क्योंकि सहृदयी ही सौन्दर्य को परिशंसन कर आस्वादन कर सकता है। वस्तुतः कुलशेखरवर्मन् ने मानवीय सौन्दर्य को प्राकृतिक सौन्दर्य से अधिक श्रेष्ठ सिद्ध करने का प्रयास किया है।

प्रस्तुत शोधपत्र 'कुलशेखरवर्मन् कृत सुभद्राधनंजय का नाट्यसौन्दर्य' के माध्यम से सुभद्राधनंजय नाटक में स्थित सौन्दर्य पर प्रकाश डाला जा रहा है।

## 222. नैषधीयचरित महाकाव्य में कला एवं सौन्दर्य

रंजना त्रिपाठी
शोधच्छात्रा, (जे0 आर0 एफ0), दी0 द0 उ0 गो0 वि0 वि0, गोरखपुर

मानव के अन्तस्थल में क्षण–क्षण में उत्पन्न होने वाले भावों के निरीक्षण तथा अभिव्यंजन में जिस कवि की वाणी रमती है वही सच्चा कवि होता है। वाह्य सौन्दर्य की अपेक्षा भीतरी सौन्दर्य के वर्णन में कवि के कवित्व का सच्चा परिचय मिलता है। बाहरी सौन्दर्य भीतरी सौन्दर्य की तुलना में स्थिर, निष्प्राण और अपरिवर्तनीय है। आकाश चिरकाल से जैसा नीला है, वैसा ही नीला है। बीच–बीच में वर्षा आदि के अवसर पर उसका वर्ण धूसर या कृष्ण हो जाता है, तथापि उसका स्वाभाविक रंग नीला ही है। समुद्र तथा नदियों का साधारण आकार तरंगों से परिपूर्ण होने पर भी एक ही प्रकार का है। परन्तु मनुष्य का हृदय नितान्त परिवर्तनशील वस्तु है। उसमें घृणा भक्ति का रूप धारण कर लेती है; अनुकम्पा से प्रेम की उत्पत्ति हो जाती है और प्रतिहिंसा से कृतज्ञता का जन्म होता है। जो कवि इस अन्तर्जगत् की विचित्रता के रहस्य को खोलकर दिखाता है, वही यथार्थ में कवि के नाम से पुकारा जा सकता है।

नैषधीयचरित महाकाव्य में अद्भुत चमत्कार हैं जो सैकड़ों वर्षों से सहृदय पाठकों को अपनी शब्दमाधुरी और अर्थचातुरी से हठात् आकृष्ट करता आ रहा है। नवीन साहित्यिक परिस्थिति के उदय ने भी इस आकर्षण में किसी प्रकार की न्यूनता उत्पन्न नहीं की है। यह महाकाव्य रस तथा माधुर्य का आगाध स्रोत है। नाना परिस्थितियों के परिवर्तन से उत्पन्न होने वाले मानव–हृदय को उद्वेलित करने वाले भावों के चित्रण में नैषधीयचरित अद्वितीय काव्य है। इसमें हृदय पक्ष का प्राधान्य होने पर भी कलापक्ष का अभाव नहीं है।

नैषधीयचरित में वैदग्धी तथा पाण्डित्य का परम मंजुल योग काव्य की उदात्तता का पूर्ण परिचायक है। श्रीहर्ष विशुद्ध–विदग्ध–पदावली के आदरणीय आचार्य हैं। नल की वियोगपीड़ा से विह्वल तथा कटाक्षक्षेप की भी भूल जाने वाली आँखों के लिए कवि अपांगरूपी अपने आंगन में थोड़े से घूमने में भी लंगड़ाने वाले खंजन की उपमा का प्रयोग कर 'वक्रोक्ति' का अनुपम उदाहरण प्रस्तुत किया है। कल्पना की भव्यता के कारण वर्णन की नवीनता सर्वत्र चमत्कारिणी है। चन्द्रमा के कलंक को कवि की भावनामयी दृष्टि नाना रूपों में अंकित करती है। नल के यात्रा–प्रसंग में सेनाओं के द्वारा उत्थापित धूलिराशि से पंकिल समुद्र के मंथन से उत्पन्न चन्द्रमा कहीं उसी पंक को धारण करता है तो कहीं दमयन्ती के मुख बनाने के लिए ब्रह्मा के द्वारा सार–भाग काट लेने पर चन्द्रमा के छेदों से नीला आकाश झलकता हुआ दीख पड़ता है। एकत्र वह कलंक पंक का प्रतीक है, तो अन्यत्र वही नीले आकाश के रूप का प्रतिनिधि है। श्रीहर्ष नारी रूप के वर्णन में बड़े प्रवीण हैं। नैषध में दमयंती का रूप अनेक अवसरों पर वर्णित है और प्रत्येक अवसर पर अपूर्व नवीनता है। कवि में कल्पना का दारिद्र्य नहीं है। फलतः वह किसी कल्पना की पुनरूक्ति कर उसे बासी तथा फीका नहीं बनाता। विप्रलम्भ शृंगार के वर्णन में भी श्रीहर्ष की चातुरी अद्भुत तथा मनोहारिणी है।

## 223. संस्कृत साहित्य में सौन्दर्य तत्त्व

रवि कुमार चौरसिया
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इ0 वि0 वि0, इलाहाबाद

संस्कृत साहित्य में सौन्दर्य की चर्चा अनेक अर्थो में की गयी है यथा चारुता, शोभा, श्री, कान्ति आदि। व्याकरणिक दृष्टि से 'वाचस्पत्यम्' नामक कोश में सौन्दर्य शब्द की व्युत्पत्ति सु उपसर्गपूर्वक 'उन्द' धातु से 'अरन्' प्रत्यय जोड़कर दिखायी गयी है। धात्वर्थ के अनुसार सु अर्थात् सुष्ठु, 'उन्द' अर्थात् आर्द्र करना, 'अरन्' कर्तृवाचक प्रत्यय से युक्त सौन्दर्य का अर्थ हुआ भलीभाँति आर्द्र करना या सरस करने वाला। इसके अतिरिक्त अन्य व्युत्पत्तियाँ भी की गयी है।

संस्कृत साहित्य एक ऐसा साहित्य है, जो सृष्टि के सम्पूर्ण साहित्यों का आधार स्तम्भ है। संस्कृत साहित्य के अन्तर्गत रचनाकारों ने अपने आनन्दास्वाद को पृथक्–पृथक् विधाओं के द्वारा शब्दार्थों के सौन्दर्यमय माला के रूप में प्रस्तुत किया है। कवि का लक्ष्य भी ईश्वर के समान जगत् के अन्दर विद्यमान आनन्द का अनुभव करके अपने वाणी से पाठको को भी सौन्दर्य का दर्शन कराये। सौन्दर्य की दृष्टि से कवियों की विचारधारा को अवबोधित करने के लिए उनकी रचनाओं को चार भागों में विभाजित किया है– महाकाव्य,

नाट्यकाव्य, खण्डकाव्य, गद्यकाव्य। महाकाव्यों के रचनाकारों में महर्षि वाल्मीकिं का नाम सर्वोपरि है, जिन्होंने रामायण महाकाव्य के माध्यम से राम–सीता के यथार्थ जीवन में सत्य का दर्शन कराते हुये, रामायण में यथार्थ जीवन में सत्य का दर्शन करते हुये, रामायण में यथार्थ सौन्दर्य और शोक का वर्णन कियां है। नाटक रचनाकारों में सर्वश्रेष्ठ महाकवि कालिदस ने अपने नाटक ग्रन्थों में प्रकृति चित्रण और मानवीय सौन्दर्य को दर्शाया है। खण्डकाव्यों में ऋतुसंहार और मेघदूतम् के माध्यम से नायिका के सौन्दर्य को एक शिल्पकार के रूप में प्रकट किया है। गद्यकाव्यों में यदि सौन्दर्य की चर्चा की जायें तो बाणभट्ट ने अपने कादम्बरी नामक गद्यकाव्य में राजा शूद्रक के राजवैभव को एक चित्रकार के रूप में वर्णित किया है। इस प्रकार संस्कृत साहित्य में सौन्दर्य विवेचन किया गया है।

## 224. नाट्यशास्त्र आधारित अभिनय का निरूपण

कुमारी रीना
शोधच्छात्रा. संस्कृत विभाग, का0हि0वि0वि0

आचार्य भरत ने नाट्यशास्त्र में अभिनय के चार भेदों का उल्लेख इस प्रकार किया है:-

**आङ्गिको वाचिकश्चैव ह्याहार्यः सात्विकस्तथा।**
**ज्ञेयस्त्वभिनयो विप्राश्चतुर्धा परिकीर्तिताः॥''**

**वाचिक अभिनय -** आचार्य भरत ने अपने नाट्यशास्त्र में लिखा है कि इस जगत में सभी शास्त्र तथा वाङ्मय शब्दात्मक है और शब्दनिष्ठ भी। इसलिये वाणी से परे कुछ भी नहीं है सभी (भावों, वस्तुओं) आदि का कारण शब्द ही होता है।

**वाङ्मयानीह शास्त्राणि वाङ्निष्ठानि तथैव च।**
**तस्माद् वाचः परं नास्ति वागर्थसर्वस्य कारणम्॥''**

नाट्यशास्त्र के अनुसार ही शब्दों (वाचिक) पर विशेष प्रयत्न करना चाहिये, क्योंकि यही संपूर्ण नाट्य प्रदर्शन का शरीर है। अंग नेपथ्य रचना तथा सत्वाभिनय सब वाक्य (शब्द) के अर्थों की ही अभिव्यक्ति करते हैं-

**वाचि यत्नस्तु कर्त्तव्यो नाट्यस्यैषा तनुः स्मृता**
**अङ्गनेपथ्यसत्वानि वाक्यार्थं व्यंजयन्ति हि॥''**

**आहार्य अभिनय-** नेपथ्य विधि का नाम आहार्य है- **आहार्याभिनयो नाम ज्ञेयो नेपथ्योर्विधिः ।''**
अर्थात् बाह्य वस्तुओं के द्वारा किया जाने वाला वर्ण आदि का अनुकरण आहार्य अभिनय कहलाता है- **वर्णाद्यनुक्रियाऽऽहार्यो बाह्यवस्तुनिमित्तकः।''** बाह्य अर्थात् शरीर से भिन्न भस्म धातु लाख आदि जिसके निमित्त अर्थात् प्रायोजक है वह सब आहार्य अभिनव कहा जाता है।

**सात्विक अभिनय-** सात्विक शब्द की व्युत्पत्ति है- **अवहितं मनः सत्वं तत्प्रयोजनं हेतुरस्येति सात्विकः।** अर्थात् एकाग्र मन का नाम सत्व है, यह सत्व जिसका प्रयोजन या हेतु हो वह 'सात्विक' कहलाता है। आचार्य भरतमतानुसार स्वरभेदादिअनुभावों का प्रदर्शन सात्विक अभिनय कहलाता है- **सात्विकः स्वरभेदादेरनुभावस्य दर्शनम्॥**

**आङ्गिक अभिनय-** मनुष्य के विविध अंग उपांग और प्रत्यंग आदि की विविध चेष्टाओं और भाव मुद्राओं द्वारा रमणीय अर्थ का जो सृजन होता है वही आंगिक अभिनय होता है। अंगों द्वारा निष्पन्न होने वाले विशिष्ट अभिनय का प्रयोग आङ्गिक अभिनय कहलाता है। आचार्य भरत ने नाट्यशास्त्र में आङ्गिक अभिनय के तीन भेद बताये हैं-

**त्रिविधस्त्वाङ्गिको ज्ञेयः शरीरो मुखजस्तथा।**
**तथा चेष्टकृतश्चैव शाखाङ्गोपाङ्गसंयुक्तः॥**

## 225. भारतीय दर्शन और सौन्दर्यशास्त्र

रेखा मल्ल
शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगा नाथ झा परिसर, इलाहाबाद

इस विश्व में सुन्दर वस्तुओं के अस्तित्व के कारण हम जो भी बौद्धिक चिन्तन करते हैं, वहीं सौन्दर्यशास्त्र है। इस बौद्धिक चिन्तन के अन्तर्गत हम वस्तुओं के स्वरूप का विचार करते हैं। मनुष्य एक विवेकशील प्राणी होने के कारण अपने क्रिया–कलापों से कुछ आदर्श स्थापित करता है जो मुख्यतः तीन हैं– 1. चिन्तन 2. कर्म 3. सृजन, तीसरा सृजन इसका उद्देश्य जीवनोंपयोगी साधनों का निर्माण करना। ऐसे कार्य करते समय उसका विवेक उसको आदेश देता है कि उसकी कृतियां सुसम्बद्ध और सुन्दर हो और सुसम्बद्ध रचनाओं का सृजन ही भारतीय सौन्दर्य का आदर्श है। सत्यता, औचित्य और सौन्दर्य मनुष्य जीवन के महान मूल्य हैं। जिनको प्राप्त करने के लिए मनुष्य अपने समस्त जीवन भर प्रयत्नशील रहता है। सौन्दर्य बोधक,

सौन्दर्यपरक, मन, प्रवृत्ति, रसिकता आदि आत्मनिष्ठ पहलुओं पर प्रकाश डालता है। यह आत्मनिष्ठ पहलुओं का अध्ययन भी है और वस्तुनिष्ठ गुणों का विवेचन भी है। सौन्दर्य शास्त्र एक दार्शनिक चिन्तन है, क्योंकि सौन्दर्य और सौन्दर्य बोध इन दोनों को मूल्य मानकर ही सौन्दर्य शास्त्र इनका विवेचन करता है। मूल्यों के बारे में विवेचन केवल दार्शनिक स्तर पर ही होता है। सौन्दर्य और कलाओं के बारे में भारतीय दर्शन चाहे वह आस्तिक दर्शन हो या नास्तिक दर्शन न तो कोई दार्शनिक प्रश्न उठाये हैं और न ही उनसे सम्बन्धित समस्याओं में रुचि दिखाएँ हैं। विविध भारतीय दर्शनों का प्रथम लक्ष्य आत्यन्तिक दुखों से निवृत्ति, मोक्ष, निर्वाण, कैवल्य आदि की प्राप्ति है तथा इनके साधन के रूप में ज्ञान और कर्म का विस्तृत विवेचन करते हैं। यह ज्ञान भी दो प्रकार का होता है, एक है विश्व सम्बन्धी ज्ञान अर्थात् तत्त्व मीमांसा, जिसमें जीव, जगत, आत्मा, पुरुष, ब्रह्म, ईश्वर आदि तत्त्वों के विषय में जानकारी प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। दूसरा प्रमाण शास्त्र है, जो ज्ञान के विविध स्त्रोत, प्रमाण, वैद्यता आदि पहलुओं पर विचार करता है। कर्म के विषय में मुख्य रूप से भारतीय सम्प्रदाय निष्काम कर्म या अनासाक्ति को ही मोक्ष प्राप्ति के लिए उचित साधन मानते हैं। सौन्दर्य और कला सम्बन्धी प्रश्न उन दार्शनिकों के लिए सार्थक और महत्त्वपूर्ण है जो जड़ जगत में अथवा प्रकृति में दिखाई देने वाली व्यवस्था तथा रूप सम्पन्नता का रहस्य सुलझाने में रूचि दिखाते हैं। सभी दार्शनिक सम्प्रदाय भौतिक जगत की रचना का विश्लेषण करते हैं और इस विषय में न्याय वैशेषिक दर्शन का परमाणु सिद्धान्त, साख्यदर्शन का सत्कार्यवाद तथा परिणामवाद, अद्वैत का मायावाद आदि इन दार्शनिक क्षेत्र में विख्यात सिद्धान्त है। प्रकृति के प्रति मानव की अभिव्यक्ति की एक दार्शनिक व्याख्या मानी जा सकती है। प्रकृति सुन्दर है विवधता से सम्पन्न है और मानव उसका उपभोग ले सकता है, परन्तु ये दार्शनिक इस सौन्दर्य को शाश्वत तत्त्व नहीं मानते। भारतीय दर्शन के सम्प्रदाय ही नहीं अपितु उनसे प्रभावित काव्यशास्त्री नाटक तथा काव्य से उपलब्ध होने वाली रसानुभूति की व्याख्या करने के लिए सांख्य में प्रकृति पुरुष तथा वेदान्त के रज्जु सर्प के दृटान्तों का यथेष्ठ उपयोग करते है।

## 226. व्याकरण में यज्ञीय कला एवं सौन्दर्य

ऋतिका
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग,दिल्लीविश्वविद्यालय, ritikalikes@gmail.com

भारतीय संस्कृति कला एवं सौन्दर्य से अनुप्राणित रही है। जीवन में सत्य शिव सुन्दर को साक्षात्कार करने में कला एवं सौन्दर्य का अमूल्य योगदान है। ईश्वरीय रचना में सर्वत्र सौन्दर्य ही सौन्दर्य दृष्टिगोचर होता है। प्रत्येक प्राणी सौन्दर्य की ओर आकृष्ट होकर अपनी अनुभूति तथा भावना को कला के रूप में अभिव्यक्त करता है। यह कलात्मक अभिव्यक्ति मनुष्य के द्वारा गायन–वादन–नृत्य–शिल्पादि अनेक क्रिया कलापों में प्रस्फुटित होती है। आनन्द की प्राप्ति हेतु मानव ने अनेक कलात्मक पक्षों को उजागर किया है जिसमें से यज्ञ सबसे महत्त्वपूर्ण है। प्राचीनकाल से ही यज्ञों के माध्यम से मानव ने विविध कलाओं को सीखा तथा अनेक नई कलाओं को जन्म दिया। वेदों की उत्पत्ति से लेकर आज तक भारतीय साहित्य ने यज्ञ की महिमा का गान किया है। यज्ञ के माध्यम से ही वास्तुकला, कृषिकला, पाककला, लिपिकला, ललितकला आदि का विकास हुआ है। वेदों में अंकगणित (यजु0 17/2) तथा रेखागणित को आधार बनाकर यज्ञमण्डप की रचना का वर्णन उपलब्ध होता है। नाट्यशास्त्र में भरतमुनि ने नाट्यंगों के स्रोतों का वर्णन करते हुए कहा–इस नाट्यशास्त्र में ऋग्वेद से पाठ, यजुर्वेद से अभिनय, सामवेद से संगीत, एवं अथर्ववेद से रस का ग्रहण किया है। यज्ञ में चारों वेदों का प्रतिनिधित्व होता है अतः यज्ञ समस्तकलाओं के स्रोत के रूप में प्रतिष्ठित है। पाणिनि ने व्याकरणशास्त्र में अनेक यज्ञों के विषय में उल्लेख किया है। क्रतु या सोमयज्ञ अथवा इष्टियों के व्याख्यान ग्रन्थों का नामोल्लेख आग्निष्टोमिकः, वाजपेयिकः, नावयज्ञिकः (क्रतुयज्ञेभ्यश्च4/3/68) आदि के माध्यम से प्राप्त होता है।

यज्ञों में सोमपान को एक विशेष विधि के अन्तर्गत रखा गया है। सोमपान में अनेक कलाओं का चित्रण प्राप्त होता है। सोम अभिषव 'सुत्या' (संज्ञायां समजनिषदनिपतमनविदषुञ्शीङ्भृञिणः। 3/3/99) कहा गयाहै। अभिषव करने वाले को 'सोमसुत्' (सामे सुञः 3/2/90) संज्ञा दी गई है। जो यजमान सोम को तैयार करता था वह यज्ञ की समाप्ति पर 'सुत्वा' नाम से प्रसिद्ध हो जाता था। ये समस्त कार्य करने में प्रत्येक व्यक्ति सक्षम नहीं होता था, इसके लिये विशेष कला की आवश्यकता होती थी।

भिन्न–भिन्न यज्ञों में प्रयुक्त होने वाली विभिन्न प्रकार की यज्ञवेदिया विशेष कौशल की अपेक्षा रखती थी। यथा– दर्शपौर्णमास याग की वेदि 36 वितस्ति लम्बी और 18 वितस्ति चौडी कही गई है, इससे दुगनी नाप की वेदि द्विस्तावा और तिगुनी नाप की त्रिस्तावा कहलाती थी। कियाहै। जिससे ततकालीन भारतीय संस्कृति में विद्यमान कलात्मकपक्ष का अध्ययन सम्भव है।

## 227. प्राकृतिक सौन्दर्य की दृष्टि में अथर्ववेद

रोशन सिंह
शोधच्छात्र, लखनऊ विश्वविद्यालय

प्राचीन समय में 'सौन्दर्य' से सम्बन्धित विषय को 'दर्शन' का अंग माना जाता था, परन्तु पाश्चात्य विद्वान् बाउमगार्टेन ने 'सौन्दर्य एवं 'कला' का क्रमबद्ध विवेचन करने वाले शास्त्र को 'सौन्दर्यशास्त्र' नाम से सम्बोधित कर, इसे एक स्वतन्त्र विषय के रूप में स्थापित किया। इस प्रकार इस विषय को स्वतः ही आधुनिकता प्राप्त हो जाती है। बाउमगार्टेन ने 'सौन्दर्यशास्त्र' को परिभाषित करते हुए कहा है कि– **सौन्दर्यशास्त्र ऐन्द्रिय ज्ञान का विज्ञान है'**

इसी प्रकार अन्य पाश्चात्य विद्वानों ने भी 'सौन्दर्यशास्त्र' को परिभाषि किया है। जिसमें **हीगेल** ने कहा है–'सौन्दर्य ललित कलाओं का दर्शन है।' **काण्ट** कहते हैं– 'सौन्दर्य चिन्तनशील धारणा का आनन्द है।' **टामसरीड** भी ऐसे ही विचारों को व्यक्त करते हैं– 'सौन्दर्य आध्यात्मिक चैतन्य है।' सौन्दर्य चिन्तन का वह विषय है जो अभिव्यक्ति से परे है, अतः अनुभवकर्ता उसे अपने शब्दों में व्यक्त नहीं कर सकता। इसकी आनन्दानुभूति की गहनता को परिसीमित नहीं किया जा सकता।

अथर्ववेद लोकव्यवहार एवं मानवीय जीवन से सम्बन्धित वेद है। इसमें अन्य विषयों के साथ प्राकृतिक सौन्दर्य का भी विशेष वर्णन प्राप्त होता है। इसके अन्तर्गत पृथिवी, जल, तेज, वायु, नदी, वन, पर्वत आदि का सौन्दर्यात्मक विवेचन किया गया है। प्रातः एवं संध्या का मनोहारी वर्णन प्राप्त होता है। अथर्ववेद में प्रातः बेला को कामधेनु जैसी अमृत प्रदान करने वाली बताया गया है–

**प्रथमा ह व्युवास सा धेनुरभवद् यमे।**
**सा नः पयस्वती दुहामुत्तरामुत्तरां समाम्।**।(अ0 3–10–1)

इसी प्रकार अथर्ववेद में निहित प्राकृतिक सौन्दर्यातमक तत्त्वों का शोध–पत्र में विस्तारपूर्वक विवेचन प्रस्तुत किया जायेगा।

## 228. नारीपात्रों के परिप्रेक्ष्य में कालिदास की प्रसाधनकला

**रोशनी सिंह**
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, कला संकाय, का0 हि0 वि0 वि0

व्यक्ति विशेष की बाह्य संरचना के सौन्दर्य वृद्धि के लिए उसकी आकृति के अनुकूल उसमें रंग निवेश करना एक प्रकार की कला है। जिसे वात्स्यायन के कामसूत्र में प्रसाधन कला और शुक्रनीति में गान्धर्ववेदोक्त सप्तकलाओं के अन्तर्गत वस्त्रालङ्कारसंधान कला कहा गया है। प्रसाधन कला में व्यक्तित्व एवं परिस्थिति के अनुकूल वस्त्रालङ्कार धारण करने की दक्षता का वर्णन किया जाता है।

कालिदास रूप और सौन्दर्य के कवि कहे जाते हैं। उनके द्वारा वर्णित प्रत्येक वस्तु उनकी लेखनी का स्पर्श पाकर सहज रूप से सुन्दर हो उठती है। कालिदास सौन्दर्य को वस्तुनिष्ठता और व्यक्तिनिष्ठता का सन्तुलित समन्वय स्वीकार किया है। कालिदास अपने पात्रों को उनके व्यक्तित्व एवं परिस्थिति के अनुकूल वस्त्राभूषण इत्यादि धारण कराने में दक्ष है। सौन्दर्य प्रकाशन के लिये उन्होंने अपने काव्यों में प्रसाधन सामग्रियों का अधिकाधिक प्रयोग किया है।

कालिदास ने प्रसाधन को एक कला माना है और स्त्री–पुरूष सभी के अनुकूल सहज स्वाभाविक प्रसाधनों का प्रयोग किया है तथापि उनका प्रिय वर्ण्य–विषय नारी सौन्दर्य का चित्रण करना है। इसका प्रमुख कारण उनकी स्वभावतः नैसर्गिक सौन्दर्य–दर्शिनी दृष्टि है। इस दृष्टि के फलस्वरूप उन्हें सृष्टि का सुन्दरतम उपहार नारी के रूप में प्राप्त हुआ है।

कालिदास अपने नारी पात्रों को विविध प्रकार के वस्त्रालङ्कारों से मण्डित करने से पूर्व देशकाल और परिस्थिति तथा व्यक्तित्व का पूर्ण ध्यान रखते हैं। इसलिए उनकी शकुन्तला आश्रम में रहते हुए वल्कल वस्त्र एवं माल्य आभरणों को धारण करती है ओर वही पुनः पतिगृह गमन के समय नृपभार्या के अनुकूल रेशमी वस्त्र और स्वर्ण इत्यादि रत्नों के आभूषण धारण करती है। नगाधिराज हिमालय की पुत्री पार्वती तप हेतु तपस्वी के अनुकूल वल्कल वस्त्र धारण करती है। यही नही नायिकाओं के मनोभावों के अनुकूल वेश–विन्यास कालिदास ने किया है। मेघदूत में यक्षिणी के वस्त्राभूषण विरहावस्था में परिवर्तित हो जाते हैं।

कालिदास के नारी–पात्रों के वर्णन में नाट्यशास्त्र वर्णित वेश–विन्यास का उदाहरण स्पष्ट रूप से प्राप्त होता है। नृत्यांगना के रूप में मालविका के वस्त्राभूषण हो अथवा अप्सरा उर्वशी के वस्त्राभूषण सभी का वर्णन कालिदास ने अत्यन्त सूक्ष्मता से किया है।

निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि महाकवि कालिदास ने वस्त्राभूषणों के अनुकूल प्रयोग से अपने नारी–पात्रों के व्यक्तित्व की उत्कृष्टता को सहृदय के सम्मुख प्रदर्शित किया है।

## 229. बाणभट्ट के कादम्बरी कथा में सौंदर्यतत्त्व

रुचि बरनवाल
शोधच्छात्रा, गंगानाथ झा परिसर, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, इलाहाबाद

बाण की अद्वितीय रचना कादम्बरी है। कादम्बरी की कथा का मूलतः सम्बन्ध गुणाढ्यकृत बृहत्कथा से है। बाण ने अपनी काव्य कल्पना से 'बृहत्कथा' की शुष्क और निष्प्राण कथा में सरसता और सजीवता का संचार किया और हर्ष के रूखे–सूखे ऐतिहासिक जीवनवत्त को काव्य की अलंकृत साज–सज्जा में रमणीयता प्रदान की। उनकी काव्यकला का सुन्दर विलास कादम्बरी में विद्यमान है। ये सौन्दर्य के परम पुजारी प्रतीत होते हैं। पदार्थमात्र में सौन्दर्य की अनुभूति और विस्तृत वर्णन करने में बाणभट्ट सिद्धहस्त है।

स्त्रियों में चाण्डालकन्या महाश्वेता और कादम्बरी के सौन्दर्यवर्णन में बाण ने उपमाओं, उत्प्रेक्षाओं का अतिशय प्रयोग किया है। एक ओर कृष्णवर्णा चाण्डालकन्या है तो दूसरी ओर उससे सर्वथा भिन्नवर्णा महाश्वेता। ऐसा लगता है कि उन्हें श्यामलवर्ण और गौरवर्ण दोनों से समान अनुराग है। शूद्रक, तारापीड, चन्द्रापीड, पुण्डरीक आदि पुरुषों के वर्णनों में भी सौन्दर्य–भावना का ध्यान रखा गया। राजधानी, आश्रम, वन, सरोवर, पर्वत आदि सभी स्थलों पर बाण को सुन्दरता और मादकता की अनुभूति होती है। बाण ने औचित्य का ध्यान रखा है। चाण्डालकन्या के वर्णन में चाण्डालत्व को प्रधान न मानकर यौवन और सौन्दर्य को ही वरीयता दी गई है।

बाण ने प्रकृति चित्रण में भी विलक्षण मार्ग अपनाया है। प्राकृतिक दृश्यों के सौन्दर्य बोध के विषय में जितना भी लिखा जाय कम है। छोटी से छोटी बात भी बाण की दृष्टि से छिपी नहीं है। इसका आनन्द विभिन्न प्राकृतिक वर्णनों में देखना चाहिए। इस प्रकार बाण ने प्रकृति का मानवीकरण भी किया है। वस्तुतः बाण की कादम्बरी एक प्रकार की चित्रशाला है, जिसमें विभिन्न चित्रों की प्रदर्शनी लगी है।

## 230. नाट्यसाहित्य में भारतीय कला एवं सौन्दर्य के तत्त्व

रुचिका श्रीवास्तव
शोधच्छात्रा, चित्रकला विभाग, हेमवतीनन्दनबहुगुणागढ़वाल विश्वविद्यालय, उत्तराखण्ड,
ruchishri2984@gmail.com

किसी भी साहित्य को रुचिकर बनाने के लिये उसमें कला और सौन्दर्य का होना अत्यन्त आवश्यक होता है, अन्यथा वह साहित्य अधूरा सा प्रतित होता है। जिस प्रकार कला के बिना व्यक्ति अधूरा होता है, उसे पूर्ण कला ही करती है। ठीक उसी प्रकार साहित्य भी कला के बिना अधूरा होता है, कला चाहे लेखन की हो या वर्णन की, बिना कला के पूर्ण नहीं हो सकता ना उसका प्रभाव पूर्ण रूप से पाठक पर होगा, और इस प्रकार के साहित्य का कोई मूल्य नहीं होता।

"कला" शब्द के अर्थ का क्षेत्र व्यापक है। कला का स्वभाव गम्भीर एंव सूक्ष्म है। साधारणतः कला के अन्तर्गत साहित्य और इसके विविध प्रकार– काव्य, नाटक, कथा, इतिहास आदि तथा ललित कलायें– संगीत, वाद्य, नृत्य, अभिनय, चित्रकला, तक्षणकला अथवा मूर्तिकला, स्थापत्य एवं विभिन्न प्रकार की दस्तकारीयाँ उल्लेखनीय है।

भारतीय कलाओं में मुद्राओं का आधार भरतमुनि द्वारा रचित 'नाट्यशास्त्र' था। नाट्यशास्त्र के अभिनय प्रकरण में वर्णित अगों तथा उपागों के भिन्न भिन्न प्रयोगों के द्वारा अनेक मुद्राओं का अवतरण किया गया है। मुद्राओं को हम भाव छवि भी कह सकते हैं।

भारतीय संस्कृति में कला का तात्पर्य केवल मनोविनोद था, भोग–विलास नहीं था, बल्कि कलात्मक आवरणों में तत्त्ववाद कल्पनात्मक विस्तार और ऐतिहासिक परम्परा का प्रच्छन्न प्राधान्य था। आगम तथा यन्त्र ग्रन्थों में कला का दार्शनिक अर्थ ही प्रयोग किया गया है। कला सच्चिदानन्द धन परमात्मा की परम तथा अन्यतम अभिव्यक्ति की माध्यम भूमी है। परमात्मा की मूर्तता व्यक्तता ही कला है।

भारतीय साहित्य में बहुत से ऐसे ग्रन्थ, महाकाव्य है जो काव्यात्मक या चित्रात्मक है जिनको प्रस्तुत करने को कला का नाम दिया जाता है।

## 231. बद्रीनाथ आर्य के चित्रों में भारतीय संस्कृत साहित्य ग्रन्थ व कलासौंदर्य का समागम

सचिव गौतम
शोधच्छात्र, चित्रकला विभाग, दृश्यकला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, sachiv.1986@gmail.com

भारतीय संस्कृति विश्वासों, परम्पराओं और मूल्यों का संग्रह है। जिसे समाज अपनी परिपूर्णता के दौरान प्राप्त करते है, और मनुष्यों की पीढियाँ मूल्यवान धरोहरों के रूप में उन्हें अपने बाद वाली पीढियों को छोड़ जाती है। हर समाज की व्यवस्था व आधार उसी समाज की मूल्यवान संस्कृति होती है। आरंभिक भारतीय साहित्य संस्कृत, पाली, प्राकृत, तमिल और कन्नड़ में मिलता है। इन भाषाओं के लेखकों ने अपनी अपनी विशिष्ट सामाजिक– ऐतिहासिक पृष्ठभूमि में रचनाएँ की हैं। भारतीय पुराणों, शिल्यों, ग्रंथों में भारतीय कला व उसके तत्वों के बारे में विस्तृत उल्लेख मिलता है। भारतीय कला के सौंदर्य की व्याख्या भी मुनियों व ज्ञानी महापुरुषों ने अपने ग्रंथों में की है। आचार्य भरतमुनि द्वारा रचित नाट्यशास्त्र कला के विभिन्न आयामों पर आधारित एक सैद्धांतिक ग्रन्थ है। नाटकों के श्रोत मुख्य रूप से वेड पुराण और इतिहास होते थे तथा पात्रों का चयन समाज के विभिन्न वर्गों में से किया जाता था। भास तथा कालिदास जैसे कवियों व कथाकारों ने हास्य व्यंग्य पर आधारित नाटक भी लिखे। इन कवियों कथाकारों द्वारा लिखे गए प्राचीन ग्रंथों में भारतीय कला की अप्रतिम झलक मिलती है।

कला की अभिव्यक्ति में कई प्रक्रियाएँ हैं, जिनके द्वारा स्थूल सौन्दर्य का एक सूक्ष्म रूप उपस्थित होता है। यह सौंदर्य भावना के स्तर पर बहुत कुछ काल्पनिक होता है। यद्यपि इसका आधार स्थूल जगत् होता है। बद्रीनाथ आर्य के चित्रों में इन्ही बातों की प्रस्तुति देखने को मिलती है। बद्रीनाथ आर्य ने अपने चित्रों में भारतीय संस्कृति व उसके कथानकों को विशेष स्थान दिया है। इनके प्रारंभिक चित्रों में भारतीय संस्कृति व कला सौंदर्य तत्त्वों की प्रधानता रही है। सम्पूर्ण विश्व का विराट् रूप देखकर विचार और भावों की जो एक तीव्रता मन में जाग्रत होती है, उसका एक ही आधार होता है, और वह है सौन्दर्य। सौंदर्य सम्पूर्ण जन चेतन में विद्यमान है। बद्रीनाथ आर्य के चित्रों की यही सबसे बडी खासियत रही है।

## 232. आधुनिक संस्कृतसाहित्य में गलज्जलिका : एक सौन्दर्यपूर्ण अभिव्यक्ति

सन्दीप कुमार द्विवेदी
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

आदिकाल से ही संस्कृत काव्यनिर्मिति सहृदयों के हृदय को रससिक्त करती रही है। कविगण भी नितनूतन कल्पनाओं के साथ विभिन्न विधाओं के माध्यम से अपने भावों को अभिव्यक्त करते रहे हैं। काव्य छन्द के सद्भावाभाव की दृष्टि से गद्य, पद्य, चम्पू के रूप में त्रिधा विभक्त है जिसमें छन्दोयुक्त पद्यरचना अपनी लयवाहिता, श्रुतिमाधुर्य, स्मरणशीलता एवं सरस शब्दार्थ–विन्यास के कारणसहृदयों के द्वारा समादृत है। पद्य में गीततत्त्व से समन्वित गेयकाव्य एवं रागकाव्य मानवमात्र की लोकप्रिय विधा है।

कालान्तर में मुगलसाम्राज्य में फ़ारसी एवं अरबी ने राजभाषा के गौरव को प्राप्त किया; जिससे फारसी एवं अरबी भाषा साहित्य की काव्य विधाओं को भारतीय भाषाओं के कवियों ने भी अपनी लेखनी से उपकृत किया। इसमें संस्कृत गेयकाव्य एवं रागकाव्य की समानधर्मिणी गज़ल उर्दू एवं फ़ारसी की विशिष्ट काव्यविधा है। गज़ल की लोकप्रियता का एक कारण संगीततत्त्व से इसकी निकटता भी है। गज़ल अरबी भाषा का शब्द है; जिसका अर्थ है शृंगारपरक कविता। शुरुआती फ़ारसी गज़ल की परिभाषा थी प्रेम प्रदर्शित करते हुए प्रिया के कानों में फुसफुसाना (बाज़नान गुफ़्तगू कर्दन) अर्थात् प्रेम–भावनाओं की अभिव्यक्ति गज़ल का मुख्य प्रतिपाद्य थी। इसकी लोकप्रियता के कारण विभिन्न विषयों यथा–भक्ति, देशप्रेम, सामाजिक यथार्थ आदि भी गज़ल के प्रतिपाद्य हो गए। संस्कृत में सर्वप्रथम गज़ल लिखने का श्रेय जयपुर के महनीय कवि भट्टमथुरानाथ शास्त्री को प्राप्त है। जैसे–

भट्टोऽसौ मथुरानाथशास्त्री गजलपारगः।
संस्कृतगजलोद्गाता प्रथमो हि मया मतः।।(अभिराजयशोभूषण/प्रकीर्ण0/56–57)

इनके अनन्तर बच्चूलाल अवस्थी, राधावल्लभ त्रिपाठी, अभिराज राजेन्द्र मिश्र, इच्छाराम द्विवेदी, हरिदत्त शर्मा, विन्ध्येश्वरी प्रसाद मिश्र, रहस बिहारी द्विवेदी, रमाकान्त शुक्ल, पुष्पा दीक्षित, महाराजदीन पाण्डेय, जनार्दन प्रसाद पाण्डेय आदि कवियों एवं कवयित्रियों ने संस्कृत गज़ल के व्यापक साहित्य की सर्जना एवं गलज्जलिका तथा गज़लगीति नामक अभिनव अभिधान प्रदान कर संस्कृत साहित्य में प्रतिष्ठित किया है।

एवं लक्ष्य के रूप में विपुलसाहित्य सर्जना को संज्ञान में रखकर आधुनिक काव्यशास्त्रियों ने संस्कृत गलज्जलिका के लक्षण को व्यवस्थापित करने का प्रयास किया है; जिनमें आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी, आचार्य अभिराज राजेन्द्र मिश्र आदि प्रमुख हैं।

प्रस्तुत शोधपत्र में गलज्जलिका साहित्य का सिंहावलोकन उपलब्ध काव्यशास्त्रीय मानदण्डों के आधार पर प्रस्तुत करने का प्रयास किया जाएगा।

## 233. वाल्मीकिरामायण में वर्णित चित्रकूट का प्राकृतिक सौन्दर्य

संदीप कुमार यादव
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

तमसा नदी के तट पर व्याध के बाण से विद्ध क्रौञ्च के विरह में व्याकुल क्रौञ्ची के करुणामयी शब्द महर्षि वाल्मीकि के शोक को श्लोकत्व का रूप दिया– शोकः श्लोकत्वमागतः। महर्षि वाल्मीकि संस्कृत के आदि कवि हैं और उनका रामायण आदिकाव्य है। वे उन विश्व–कवियों में अग्रणी हैं जिनकी वाणी न केवल एक देश–विशेष के प्राणियों का मंगल एवं मनोरंजन करती है, अपितु सार्वकालिक मंगल का आयतन है। महर्षि वाल्मीकि के रामायण में सात काण्ड हैं। वे सात काण्ड हैं– बालकाण्ड, अयोध्याकाण्ड, अरण्यकाण्ड, किष्किन्धाकाण्ड, सुन्दरकाण्ड, लंकाकाण्ड और उत्तरकाण्ड। इसमें २४ हजार श्लोक हैं, अतः इसे 'चतुर्विंशति–साहस्री–संहिता' भी कहते हैं। यह मुख्यतः अनुष्टुप् श्लोकों में हैं। गायत्री मन्त्र में २४ वर्ण होते हैं, अतः यह मान्यता है कि उसको आधार मानकर २४ हजार श्लोक बनाये गये हैं और प्रत्येक एक हजार श्लोक के बाद गायत्री के नए वर्ण से नया श्लोक प्रारम्भ होता है। रामचरित का सर्वांगपूर्ण वर्णन होने के कारण यह धार्मिक–ग्रन्थ एवं आचार–संहिता माना जाता है।

. प्रकृति मानव की चिर–सहचरी रही है। प्रकृति की नैसर्गिकता एवं मनोरमता ने मनुष्य को सदैव अपनी ओर आकर्षित किया है। प्रकृति की यह मनोरमता मानव–जीवन के समस्त द्वन्द्वों को दूर कर असीम शान्ति एवं आनन्द की अनुभूति प्रदान करती है। प्रकृति की इसी मनोरमता एवं सुन्दरता से आकृष्ट होकर भारतवर्ष के समस्त ऋषि, मुनि और साहित्यकारों ने प्रकृति को अपना निवास–स्थान बनाया तथा अपने साहित्य में भी प्रकृति की मनोरमता को स्थापित किया। महर्षि वाल्मीकि ने भी अपने रामायण में अनेक पर्वतों, वन, सरिताओं, सरोवरों, सागर एवं ऋतुओं का हृदयाह्लादक चित्र प्रस्तुत किया है।

महर्षि वाल्मीकि ने अपने रामायण में चित्रकूट के मनोरम प्राकृतिक सौन्दर्य का ऐसा वर्णन किया है, जो जनमानस के हृदय को आह्लादित करता है। चित्रकूट के पर्वतों का वर्णन करते हुए कहते हैं कि यह पर्वत अनेकों ऋषि–मुनियों के द्वारा सेवित होने से पवित्र है, उस पर बहुत से लंगूर, वानर एवं ऋक्ष निवास करते हैं। यह पर्वत विविध वृक्षों से हरा–भरा और फल–मूल से सम्पन्न है, यहाँ अनेकों किन्नर निवास करते हैं तथा मोरों के केका ध्वनि से वह और भी रमणीय प्रतीत लगता है, बहुत–से गजराज उसका सेवन करते हैं। वह पर्वत परमपवित्र, रमणीय और बहुसंख्यक फल–मूलों से सम्पन्न है– "पुण्यश्च रमणीयश्च बहुमूलफलायुतः।" ऋतुराज वसन्त के समय चित्रकूट की शोभा अनुपम हो जाती है। चारों ओर खिले हुए पुष्पों से युक्त पलाशवृक्ष पुष्पमालाधारी से प्रतीत हो रहे हैं और पुष्पों की लालिमा ऐसे दिखलाई पड़ रहे हैं मानों वे प्रज्वलित हो रहे हों। चित्रकूट का कानन समतल भूमि वाला और अनेक हरे–भरे वृक्षों से भरा पड़ा है। इसका शिखर अत्यन्त ऊँचा है– "प्रवृद्धाशिखरं गिरिम्।" वन में निवास कर रहे भगवान् श्रीराम से मिलने जा रहे भरत को चित्रकूट का मार्ग बताते हुए महर्षि भारद्वाज उसकी प्राकृतिक सुषमा का वर्णन करते हैं। यहाँ की नदियों एवं सरोवर का जल पर्याप्त और स्वादिष्ट है। चित्रकूट इतना मनोहर एवं मनोभावक है कि श्रीरामचन्द्र को राज्यच्युति और सुहृदों से विछोह का दुःख भी उनके मन को व्यथित नहीं करता है।

## 234. कालिदास एवं भवभूति के नाट्यों का सौन्दर्यानुशीलन

संगमलाल तिवारी
शोधच्छात्र, रा सं सं गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद

संस्कृत साहित्य नाट्य परम्परा में कालिदास के समतुल्य एवं सफलनाटककार होने का गौरव यदि किसी को प्राप्त हुआ है तो वह स्थान महाकवि भवभूति को है। यदि दोनों कवियों के नाट्कों का अध्ययन करने के बाद यदि विचार किया जा, तो यह कहा जा सकता है कि जहाँ तक सुकुमार भावयुक्त कवित्व और काव्य का सम्बन्ध है, वहाँ तक कालिदास सर्वोपरि हैं। किन्तु नाटककार के रूप में एवं ओजगुण युक्त और करुणरस प्रधान कवि के रूप में भवभूति कालिदास से श्रेष्ठ है। अत एव कहा गया है कि उत्तररामचरित में भवभूति कालिदास से बढ़कर हैं– 'उत्तरे रामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते'।

कालिदास ने श्रृङ्गार रस के दोनों पक्षों का सर्वोत्तम वर्णन किया है। साथ ही वह काव्य के अन्तःकरण को स्पर्श कर देने वाले करुण रस का आस्वादन भी पाठकों को सहजतया और गहराई से कराते हैं। जब शकुन्तला की विदाई के समय पिता का अन्तःकरण किस–किस अवस्था से होकर गुजरता है इसका अभिज्ञानशाकुन्तलम् में कालिदास के द्वारा शोभनीय सौन्दर्य प्रस्तुत किया गया है।

यास्यत्यद्य शकुन्तलेति हृदयं संस्पृष्टमुत्कण्ठया
कण्ठः स्तम्भितबाष्पवृत्तिकलुषश्चिन्ताजडं दर्शनम् ।

वैक्लव्यं मम तावदीदृशमिदं स्नेहादरण्यौकसः
पीड्यन्ते गृहिणः कथं नु तनयाविश्लेषदुःखैर्नवैः।।4।।

भवभूति न शृंगाररस में उतनी रुचि नहीं दिखाई जितनी करुण रस के निरूपण में वह रखते हैं। उन्होंने करुणरस को ही मुख्य रस माना है–

एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद्
भिन्नः पृथक् पृथग्विाश्रयते विवर्तान् ।। (3/47)

अतः दोनों में कुछ पक्षों पर साम्य व कुछ पक्षों पर वैषम्य स्वाभाविक रूप से उपस्थित होता है। जिसमें देश काल परिस्थिति आदि भी कारण होते हैं, परन्तु सौन्दर्य के विश्लेषण में कोई किसी से कम नही है। अतः के सौन्दर्य का विश्लेषणात्मक स्वरूप संगोष्ठी में शोधपत्रवाचन पूर्वक किया जायेगा।

## 235. अग्निपुराण में वास्तुकला

संगीता द्विवेदी
शोधच्छात्रा, संस्कृत विद्या धर्म विज्ञान संकाय, वैदिक दर्शन विभाग, का० हि० वि० वि०

हमारे भारतीय साहित्य परम्परा में संस्कृत साहित्य का बड़ा ही महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है। संस्कृत साहित्य को लौकिक एवं वैदिक दो भागों में बाँटा गया है पुराण साहित्य में लोक कथाओं, वैदिक कर्मों दोनों का ही बड़ा प्रशस्त वर्णन प्राप्त होता है। पुराण साहित्य में 18 महापुराण स्वीकृत हैं तथा हमारे भारतीय साहित्य में चौंसठ कलाओं का वर्णन किया गया है, इन्हीं कलाओं में से एक है वास्तुकला।

पुराणों का विषय अत्यन्त व्यापक है। पुराणों का वर्ण्य–विषय मुख्य रूप से परमात्मप्राप्ति के साधनों की विवेचना है, परन्तु अग्निपुराण का विषय इन पुराणों से भिन्न है। अग्निपुराण अट्ठारह महापुराणों में अपना विशिष्ट स्थान रखता है। इस पुराण में सम्पूर्ण विषयों का विवेचन प्राप्त होता है। इसमें साहित्य, कला, सौन्दर्य, धर्म, दर्शन, इतिहास, भूगोल आदि समस्त विषय वर्णित हैं। अग्निपुराण इस सभी विषयों की व्याख्या प्रस्तुत करता है। अग्निपुराण कर्मकाण्ड सम्बन्धी विषयों की व्याख्या विशेष रूप से प्रस्तुत करता है, किन्तु साथ ही साथ वह अन्य लोकोपयोगी विधाओं की भी चर्चा करता है। संस्कृत वाङ्मय में समुपलभ्यमान शास्त्रों में से अधिकांश शास्त्रों की व्याख्या पुराण निःसंकोच करता है। इन पुराणों में अग्निपुराण विशिष्ट है। यह लोकोपयोगी विधाओं का महनीय वर्णन करता है तथा जिनमें भारतीय संस्कृति एवं कला विशिष्ट स्थान रखते हैं। वास्तुकला भी इन्हीं पौराणिक कलाओं में से एक है। अग्निपुराण वास्तुकला का विशिष्ट वर्णन प्रस्तुत करता है। वस्तुतः वास्तुकला का तात्पर्य गृह–निर्माण कला से है। वास्तु को अग्निपुराण को एक कला के रूप में स्वीकृत किया गया है। जो मानव जीवन में सनातन काल से अधुनातन काल तक निरन्तर चला आ रहा है। वास्तुनिर्माण में भूमि किस प्रकार की होनी चाहिये। अग्निपुराण के अध्याय 93 में वास्तुपूजा विधि का वर्णन है जो इस प्रकार है–

समस्तनाडीसंयोगे महामर्माम्बुजं फलम्।
त्रिशूलं स्वस्तिकं वज्रं महास्वस्तिकसम्पुटौ।। (अग्निपुराण)

किस वर्ण के लिये किस प्रकार का गृह निर्मित हो, किस दिशा में हो, इनमें किन–किन बातों का ध्यान रखना चाहिये, वास्तुपूजा किस प्रकार हो, नगर के गृह उनकी रचना शैली, विशिष्ट प्रसाद आदि की रचना शैली, उनकी सुन्दरता तथा उनका निर्माण किस प्रकार से होना चाहिये। इन सब बातों का अग्निपुराण में वास्तुकला के अन्तर्गत वर्णन पाया जाता है। अग्निपुराण के अध्याय–243 में वास्तु के लक्षण का विवेचन प्राप्त होता है–

घृतस्क्तान्नमद्यानां गन्धाद्या वसतश्च भूः।
मधुरा च कषया च अम्लाद्युपरसा क्रमात्।। (अग्निपुराण)

इन सभी विषयों का विवेचन अग्निपुराण में समस्त रूप से किया गया है। अग्निपुराण में वर्णित वास्तु का लक्षण क्या है उसकी विधि आदि विषयों पर मैं अपना शोधपत्र प्रस्तुत करना चाहती हूँ।

## 236. वाल्मीकिरामायण में सौन्दर्यतत्त्व विमर्श

संगीता कुमारी
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

भारतवर्ष की विशिष्टता का वैदग्धपूर्ण प्रत्यक्ष प्रामाण्य संस्कृतभाषा अपने आप में सम्पूर्ण ज्ञान रूपी ब्रह्माण्ड को समेटे हुये है जिसकी धारा वैदिककाल से लेकर आज तक अबाध गति से निरन्तर प्रवाहित होती रही है। संस्कृतवाङ्मय का आदिकाव्य रामायण समग्र काव्य सृष्टि का एवं भारतीय जीवन शैली का उपस्थापक आदिम, किन्तु शाश्वत, सार्वभौम, आदर्श आर्ष महाकाव्य है। आदिकवि वाल्मीकिं ने इस महाकाव्य का सृजन एक व्याध द्वारा आहत क्रौंच नर पक्षी के लिए क्रौंची के करुण विलाप को आधार बनाकर किया है। वाल्मीकिरामायण

में भावपक्ष एवं कलापक्ष का अनुपम सुन्दर समन्वयात्मक स्वरूप उपस्थित किया गया है। भावपक्ष उसके आन्तरिक संघटन एवं कलापक्ष बाह्य संरचनात्मक संघटन का स्वरूप है। अतः भावपक्ष एवं कलापक्ष की स्वतंत्र विवेचना उसके काव्यात्मक स्वरूप को प्रकाशित करती है। काव्यों में रसात्मकता के साथ अलंकारों, गुणों आदि का उत्कृष्ट सफल प्रयोग श्रेष्ठ काव्य का निष्कर्ष है।

वाल्मीकि की भाषा उदात्त भावों की अभिव्यक्ति का प्रभावशाली और सशक्त माध्यम है। प्रायः लघु समासरहित पदों में सरल, किन्तु प्रभावशाली और सरस शब्दों के द्वारा वाल्मीकि ने भावाभिव्यंजना की है। वाल्मीकि ने शाब्दी और आर्थी उभय प्रकार की सुषमा की अभिव्यक्ति परम रमणीयता और भावुकता के साथ की है। कला पक्ष के अन्तर्गत भाषा शैली–सौष्ठव, अलंकार, गुण, रीति आदि का समयक निर्वाह हुआ है। अलंकारिक दृष्टि से वाल्मीकि ने शब्दालंकारों तथा अर्थालंकारों का सहज स्वभाविक और अनुरूप प्रयोग किया है।

अतः यह कहना अनुचित न होगा कि सम्पूर्ण काव्य जगत् भावों तथा काव्यकला कौशल एवं सरस रमणीयता के क्षेत्र में महर्षि वाल्मीकि का उच्छिष्ट, अनुवर्ती और उनके द्वारा उपकृत है। इसे ही रामायण के भाव एवं कला पक्ष का अद्भुत सुन्दर उत्कृष्ट स्वरूप कह सकते हैं। वाल्मीकि की काव्यगत भावात्मक व कलात्मक सुंदरता के लिए केवल इतना ही कहना पर्याप्त होगा–

पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते।।

## 237. पं0 हरिप्रसादद्विवेदी शास्त्री की दृष्टि में 'नारी–सौन्दर्य–अनुरंजना'

संजना
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

मनुष्य के हृदयस्थ भावों का उद्भावन ही सृजनशीलता है। जब किसी व्यक्ति के मन में कोई नवीन भावना जाग्रत होती है तब वह उन्हीं भावनाओं को ललित एवं सहृदयकौतुककारी शब्दों में गुम्फित कर नूतन सर्जना करता हुआ कवियों की कोटि में परिगणित होता है। प्रत्येक प्राणियों के अन्तःस्थल में रामकथा रूपी अमृत का संचार कर जिन्होंने अमरत्व को प्राप्त कर लिया, ऐसे सात्त्विक श्रद्धा और समाहित चित्त की माधवी भूमि पर भक्ति के बीज अंकुरित करने वाले परब्रह्मस्वरूप दशरथनन्दन श्रीराम के उपासक तुलसीदास के महनीय जीवनचरित को जनमानस के समक्ष नैतिक प्रतिमान के रूप में जिन्होंने उद्घाटित किया है, ऐसे संस्कृतसाहित्यजगत् के नवसृजनशील कवियों में अन्यतम है– 'पं0 हरिप्रसादद्विवेदी शास्त्री'।

पं0 हरिप्रसादद्विवेदी शास्त्री का जन्म 24 जनवरी 1893 ई0 में अलीगढ़ जनपद की 'हसायन' तहसील के ' बाण अब्दुलहईपुर' ग्राम में 'पं0 बिहारीलाल' के यहाँ हुआ था। इनकी प्रारम्भिक शिक्षा फर्रुखाबाद स्थित सावित्री संस्कृत पाठशाला से आरम्भ हुई, जहाँ के प्रधानाचार्य 'पं0 लक्ष्मीनारायण शास्त्री' से इन्होंने व्याकरण और साहित्य विषय का विशद ज्ञान प्राप्त किया। पंजाब विश्वविद्यालय से ससम्मान शास्त्री तथा काशीविद्यापीठ से आचार्य की परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् मैनपुरी और शिकोहाबाद में अध्यापन कार्य कर अवागढ़ राज्य में महाराज सभाजीत के राजकुमारों के शिक्षक–अभिभावक, दानाध्यक्ष तथा महाराज सूरजपाल सिंह के धर्म सलाहकार के पद पर नियुक्त हुए। इनकी कर्त्तव्यनिष्ठा एवं साहित्यिक अवदान से प्रभावित होकर अवागढ़ महाराज ने अनेक पुरस्कारों से सम्मानित किया। साहित्यसाधना में लीन रहते हुए ही 1 अगस्त 1972 ई0 में कविवर पंचतत्त्व में विलीन हो गये।

'द्विवेदीजी' न केवल संस्कृत के, अपितु हिन्दी भाषा के भी श्रेष्ठ कवि हैं। कविप्रवर ने अपने जीवनकाल में अनेक रचनाएं की, किन्तु संस्कृत भाषा में रचित उनकी सर्वश्रेष्ठ कृति है– 'गोस्वामितुलसीदासचरितम्' महाकाव्य। 11 सर्ग तथा 756 श्लोकों में निबद्ध इस महाकाव्य में कवि ने तुलसीदास की जन्मभूमि सोरों क्षेत्र से प्रारम्भ करके साकेत धाम तक का आद्यन्त वर्णन किया है। भारतीय संस्कृति और श्रीराम के कल्याणकारी रूप का सर्वथा चिन्तन करने में लीन, तुलसीदास की वाणी का आस्वाद, उनकी वंश–परम्परा, तथा उनके महनीय जीवनचरित का यशोगान के साथ ही साथ तत्कालीन समाज की क्रूर विसंगतियों आदि विभिन्न संदर्भों से संवलित इस महाकाव्य में अनेक नारी पात्रों की अद्भुत सौन्दर्याभिव्यंजना भी प्रस्फुटित होती दिखाई पड़ती है।

**नारी–सौन्दर्य–अनुरंजना**– सौन्दर्य संसार का सर्वातिशायी महाभाव है जो मानवीय चेतना का प्रसन्न प्रस्तार कर उसको उर्ध्व–उदार बनाता है। इसीलिए सौन्दर्य को विश्व की परम विभूति माना गया है। इस परम विभूति का अनुभवकर्ता मानव ही वह प्राणी है जो सौन्दर्य की समस्त स्थूल–सूक्ष्म सत्ताओं का भावन और अभिव्यंजन करके उसको सार्थक बनाता है, यदि मानव न हो तो सृष्टि का सम्पूर्ण सौन्दर्य–सम्भार निरर्थक है। अतः अवधेय है कि मानव ही सौन्दर्य का द्रष्टा, भावक और व्यंजक है। ईश्वर की इस लावण्यमयी सृष्टि में नारी सौन्दर्य का साक्षात् विग्रह है। संसार का समस्त सौन्दर्य नारी–सौन्दर्य में समाहित है जिसकी कमनीयता की तुल्यवर्तिता में लोक की समस्त मनोमयी छवियाँ उपमित होती रही है। वास्तव में नारी अपनी सीमितता में असीमता, कोमलता–सुकुमारता में कर्त्तव्यपरायणता, अपूर्णता में पूर्णता तथा पिपासा में सजलता को छिपाये हुए अनादिकाल से जीवन एवं

साहित्य की प्रेरणास्रोत रही है जिसके परिणामतः जीवन एवं साहित्य की प्रत्येक विधा की पिपासा को वह अपनी महिमा की सजलता से आप्यायित करती रही है। नारी सौन्दर्य बाह्य तथा आन्तरिक दोनों ही दृष्टियों से अपूर्व है। बाह्य रूप में वह जितनी दीप्तिमयी एवं आकर्षणमयी है आन्तरिक रूप में भी वह उतनी ही आनन्दमयी है। कविप्रवर नारी सौन्दर्य के बाह्य रूप को वर्णित करते हुए कहते हैं कि–

**नासाधरोष्ठकलकण्ठभुजव्यपेतकीरप्रवालपिकहस्तिकरोपमाना।**
**पाथोजकुड्मलविनिन्दिपयोधयुग्मा दिव्यद्युतिर्हरिकटिःकरभोपमोरुः।।**

कविवर हरिप्रसादद्विवेदी शास्त्री ने इस महाकाव्य में नारी–सौन्दर्य की अनुरंजना करने वाले नारी पात्रों के अन्तर्गत प्रधानतः रत्नावली तथा गौणतः अम्बिका, हुलसी एवं चम्पादि का वर्णन किया है। अस्तु, इस महाकाव्य में नारी–सौन्दर्य–अनुरंजना को मुख्यतः दो रूपों में देखा जा सकता है–

1. नारी का बाह्य सौन्दर्य– क. आवयविक सौन्दर्य– मुख, नेत्र, भौहें, उरोज, कर, चरण, कटि आदि का वर्णन। ख. प्रासाधनिक सौन्दर्य– मण्डन, आभूषण, वस्त्रादि का वर्णन। ग. आनुभाविक सौन्दर्य– वाचिक, मानसिक, सात्विकादि भावों का वर्णन।
2. नारी का आन्तरिक सौन्दर्य– नारी–सौन्दर्य के उद्भावक इन बिन्दुओं का विस्तृत–विवेचन शोध–पत्र में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 238. सामवेदीय स्वर एवं गान कला

**संजीवनी आर्या**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

सम्पूर्ण चराचर जगत् को नियन्त्रण में रखने के लिए सर्वव्यापी परमपिता परमेश्वर ने वेद का ज्ञान दिया तथा प्रत्येक वेद के भिन्न–भिन्न विषय निर्धारित किए, जिनके अनुशीलन से मानव मस्तिष्क तत् तद्विषयक ज्ञान–विज्ञान के द्वारा अपने जीवन को श्रेष्ठ से श्रेष्ठतम बना सके। ज्ञान–पूर्वक कर्म करते हुए सामरूपी उद्‌गीथ के द्वारा हम जीवन की सत्यता की ओर निरन्तर गति से गतिशील होते हैं। तभी तो गीता में भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं– **वेदानां सामवेदोऽस्मि**। छान्दोग्योपनिषद् में भी बताया है कि पञ्चमहाभूतों का रस पृथिवी है, पृथिवी का रस जल है, जलों का रस ओषधियाँ हैं, ओषधियों का रस पुरुष है, पुरुष का रस वाणी है, वाणी का रस ऋक् अर्थात् स्तुति है, ऋक् का रस साम है, साम का रस उद्‌गीथ है। उद्‌गीथ=उद्‌गायति अर्थात् जिसका ऊँचे स्वर से गान किया जाए वह उद्‌गीथ है। इससे स्पष्ट है कि ऋक् को ही आधार बनाकर साम का गान किया जाता है। इसलिए साम की आधारभूत ऋक् की सामयोनि संज्ञा है। सामयोनि ऋक् के आधार पर ही शास्त्रीय संगीत में बन्दिशों की कल्पना की गई है। सामगान में सामयोनि ऋक् का जो स्थान है वही स्थान संगीत में बंदिशों का है। छान्दोग्योपनिषद् में ऋषि प्रश्न करते हैं–

**कतमा कतमर्क्कतमत्कतमत्साम कतमः कतम उद्‌गीथ इति विमृष्ट भवति। छा. 1.1.4**

अर्थात् यह ऋक् कौन–कौन सी है, साम कौन–कौन सा है, उद्‌गीथ कौन–कौन सा है, यह विचारणीय है।

**वागेवार्कप्राणः सामोमित्येतदक्षरमुदगीथः।**
**तद्वा एतन्मिथुनं यद्वाक् च प्राणश्चर्क् च साम च।। छा. 1.1.5**

वाणी ही ऋक् है, प्राण साम है, ओम् उद्‌गीथ है। अथवा वाणी और प्राण एक जोड़ा है, और ऋक् तथा साम दूसरा जोड़ा है। जैसे जोड़े के मिलने से नवीन सृष्टि उत्पन्न होती है, वैसे वाणी और प्राण तथा ऋक् और साम के मिलने से उद्‌गीथ (गान) की उत्पत्ति होती है। छा. 1.1.6। अर्थात् वाणी रूपी ऋक् सामरूपी प्राण से मिलकर उद्‌गीथ रूपी गान को जन्म देते हैं और यही सामगान है।

सामवेद पूर्वार्चिक तथा उत्तरार्चिक में विभक्त है, यह आर्चिक संहिता सामवेद के गेयात्मक स्वरूप को प्रकट नहीं करती है, क्योंकि इसमें ऋचाओं का त्रिविध– स्वरात्मक उदात्त, अनुदात्त, स्वरित अविकृत स्वर ही प्राप्त होता है जिसे क्रमशः 1, 3, 2 अंकों द्वारा चिह्नित करते हैं। साम का गान तो सप्तस्वरात्मक पद्धति से किया जाता है। इन सप्त स्वरों का विशेष परिचय हमें सामवेदीय ब्राह्मण ग्रन्थों में प्राप्त होता है जो निम्न हैं– क्रुष्ट, प्रथम, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ, मन्द्र तथा अतिस्वार्य। शिक्षा ग्रन्थों में इन सात स्वरों के दो प्रकार के नाम प्राप्त होते हैं प्रथम तो क्रुष्टादि सप्त स्वर तथा द्वितीय षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पंचम, धैवत, निषाद ये सात नाम मिलते हैं। इन्हीं सप्त स्वरों के माध्यम से साम का गान सम्भव होता है। इन्हें चार प्रकार के गानों में विभक्त किया गया है– ग्रामेगेयगान, आरण्यगेयगान, ऊहगान तथा ऊह्यगान। सामगान के चार प्रमुखतत्त्व हैं– विकार, पर्व, भक्ति तथा विष्टुति।

भरतमुनि ने सामवेद को ही गान कला का उद्‌गम माना है। निश्चय ही जब हम सामगान पद्धति का अवलोकन करते हैं तो मालूम होता है कि सामवेद गान कला को धारण किए हुए एक कलात्मक प्रक्रिया है।

## 239. 'उर्वशीसार्वभौमेहामृग' में सौन्दर्य कलाशास्त्रीयतत्त्व

सन्नो देवी
शोधच्छात्रा, संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय

भारतीय दृष्टिकोण से सौन्दर्य कलाशास्त्र स्वतन्त्र कलाओं का विज्ञान तथा दर्शन है। भारतीय सौन्दर्यशास्त्र का मूल आधार तथा केन्द्र काव्यशास्त्र है। भारतीय काव्यशास्त्र में रस, अलंकार, रीति, ध्वनि और वक्रोक्ति आदि सिद्धान्तों का विकास सौन्दर्य तत्त्व की अनवरत खोज का परिणाम है। काव्यशास्त्र के अन्तर्गत नाट्य को सर्वाधिक रमणीय माना गया है– "काव्येषु नाटकं रम्यम्"।

नाट्यसौन्दर्य कलाशास्त्रीय तत्त्वों में इतिवृत्त, अर्थप्रकृतियाँ, कार्यावस्थायें, नाट्यसन्धियाँ, अर्थोपक्षेपक, नेता, रस आदि महत्त्वपूर्ण है। प्रधानवेङ्कामात्य के उर्वशीसार्वभौम ईहामृग का सौन्दर्यशास्त्रीय अध्ययन उपर्युक्त तत्त्वों के आधार पर किया जा रहा है।

**उर्वशीसार्वभौमेहामृग में इतिवृत्त–विवेचनः–**

महाकविवेङ्कामात्य अपूर्व प्रतिभा के धनी थे। उर्वशीसार्वभौम के कथानक में रमणीयता लाने के लिए अत्यन्त परिवर्तन, परिवर्धन एवं संशोधन किये जिससे कथानक का मूल रूप ही परिवर्तित हो गया। यद्यपि इसका आधार कवि ने वेद पुराणों से ही ग्रहण किया है। अर्थप्रकृतियों, कार्यावस्थाओं, सन्धियों तथा अर्थोपक्षेपकों के समुचित योजना से कथा स्वाभाविक प्रवाह से आगे बढ़ी है।

**उर्वशीसार्वभौमेहामृग में नेतृ–विवेचनः–**

इस ईहामृग का नायक पुरुरवा है, जिसमें उद्धत नायक के समस्त गुण विद्यमान हैं। इसकी नायिका उर्वशी अप्रतिम सुन्दरी है। प्रतिनायक इन्द्र छली, कपटी एवं अहंकारी है।

**उर्वशीसार्वभौमेहामृग में रस–विवेचनः–**

उर्वशीसार्वभौम का अंगीरस शृंगार है। इसमें विप्रलम्भ शृंगार के सभी अंगों का परिपाक प्राप्त होता है। रूपक के अंत में नायक–नायिका का मिलन होने से ग्रन्थ की परिणति सम्भोग शृंगार में होती है। वीररस, हास्यरस, रौद्ररस अंगरूप में हैं। रूपक के अन्त में अद्भुत रस की योजना है।

**उर्वशीसार्वभौमेहामृग में छन्द एवं अलंकारः–**

इसमें अनुष्टुप्, बसन्ततिलका, मन्दाक्रान्ता आदि छन्दों का प्रयोग हुआ है। अलंकारयोजना विविधतापूर्ण है। उपमा, अनुप्रास, परिकर, उत्प्रेक्षा आदि अलंकारों से अलंकृत है।

## 240. सौन्दर्यशास्त्र के विकास में प्रो. कान्तिचन्द्र पाण्डेय का योगदान

डॉ. सन्तप्रकाश तिवारी,
अतिथि प्राध्यापक, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ।

सौन्दर्यशास्त्र के विषय में 1750 से स्वतंत्रशास्त्र के रूप में कार्य हो रहा है; परन्तु भारतीय सौन्दर्यशास्त्र को जन सामान्य के सम्मुख स्वतंत्रशास्त्र के रूप में लाने का श्रेय प्रो. पाण्डेय जी को ही दिया जाता है। यद्यपि भारत में भी प्रो. पाण्डेय से पूर्ववर्ती आचार्यों ने इस विषय पर कार्य किया, लेकिन वे पूर्णतः पाश्चात्य अवधारणा से सम्बद्ध थे, किन्तु प्रो. पाण्डेय ने व्यावहारिक आलोचना के धरातल पर लाकर भारतीय और पाश्चात्य विचारकों के सामने सौन्दर्यशास्त्र को उपस्थापित किया। तुलनात्मक सौन्दर्यशास्त्र की दिशा में व्यवस्थित एवं सांगोपांग अध्ययन का पहला विस्तृत श्लाघ्य कार्य प्रो. कान्तिचन्द्र पाण्डेय ने अपने ग्रन्थ 'Comparative Aesthetics' (1950-1956) में किया। 5 अगस्त 1968 को लखनऊ विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग से सम्बद्ध 'Abhinavagupta Institute of Aesthetics and Shaiva Philosophy' की स्थापना उनके द्वारा की गयी।

तुलनात्मक सौन्दर्यशास्त्र के क्षेत्र में प्रो. पाण्डेय का विशेष योगदान है। अभिनवगुप्त के काव्य एवं कला सम्बन्धी विचारों का प्रामाणिक व्याख्यान और फिर उसकी मान्यता के साथ काण्ट हेगेल के कला सम्बन्धी विचारों का तुलनात्मक अध्ययन है। प्रो. पाण्डेय ने अभिनवगुप्त का विशेष अध्ययन किया। आधुनिक विद्वानों के समक्ष अभिनवगुप्त के विचारों को व्यवस्थित एवं प्रमाणिक रूप से उपस्थापित करने का श्रेय उनको ही है। उनके इस अध्ययन ने भारतीय सौन्दर्यशास्त्र सम्बन्धी विवेचन को एक अभिनव आयाम प्रदान किया। यद्यपि 'ध्वन्यालोक लोचन' एवं 'अभिनवभारती' जैसे ग्रंथ सुसम्पादित रूप में कुछ पहले से ही उपलब्ध थे, किन्तु एक तो भाषा एवं शैली की दुरूहता के कारण वे आधुनिक अध्येताओं के लिए अगम्य थे, दूसरे अभिनवगुप्त के दार्शनिक ग्रंथों का पूरा संदर्भ ज्ञात न होने के कारण उनके काव्य एवं कला सम्बंधी विचारों का सही अर्थ ग्रहण करना कठिन था। प्रो. पाण्डेय ने अभिनवगुप्त के दार्शनिक विचारों को स्पष्ट कर उनके सन्दर्भ में काव्य कला सम्बन्धी मान्यताओं की प्रमाणिक व्याख्या प्रस्तुत की जिससे भारतीय सौन्दर्यशास्त्र का गहन दार्शनिक और मनोवैज्ञानिक मर्म उद्घाटित हुआ। विस्तृत विवेचन शोधपत्र प्रस्तुतीकरण में किया जायेगा।

## 241. नाटक अभिज्ञानशाकुन्तलम् के नारी पात्रों में सौन्दर्य (वस्त्र और अलंकरण के सन्दर्भ में)

सन्तोष कुमार यादव
शोधार्थी, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

भारतीय कला का स्वर्ण युग गुप्तकाल के महाकवि कालिदास द्वारा रचित अभिज्ञानशाकुन्तलम् संसार के लिखित प्रमुख नाटकों में से एक है। यह हस्तिनापुर के राजा दुष्यन्त और ऋषि पुत्री शकुन्तला की प्रेम कहानी पर आधारित है। इस ग्रन्थ में सौन्दर्य के विभिन्न स्वरूप जैसे आध्यात्मिक, प्राकृतिक, आन्तरिक और बाह्य सौन्दर्य का बृहद् वर्णन किया गया है। एक तरफ राजा दुष्यन्त के महल के विलासपूर्ण जीवन का उल्लेख है, तो दूसरी ओर ऋषि की कुटिया का शान्तिपूर्ण और आध्यात्मिक सौन्दर्य का वर्णन किया गया है। जहां राजा दुष्यन्त के मणि माणिक्य और स्वर्णाभूषणों को बताया गया है तो वहीं पर प्राकृतिक फूलों और लताओं से अलंकृत शकुन्तला के अप्रतिम सौन्दर्य का भी भावनात्मक चित्रण किया गया है। महाकवि ने पात्रों के वाहय सौन्दर्य के लिये उनके वस्त्र और अलंकरण पर विशेष ध्यान दिया है। जैसे कि नारी पात्रों के वस्त्रों में शिरोवस्त्र, चोली, अधोवस्त्र, उपवसन या उत्तरीय वस्त्र, कमर के लिये कमरबन्द या पटके आदि का प्रयोग प्रमुखता से किया जाता था। वस्त्रों के साथ साथ अलंकरण भी किसी पात्र के सौन्दर्य वर्धन मे महत्वपूर्ण भूमिका का निर्वाहन करते है। अलंकरण मे प्रमुखतः मुकुट या शिर के अलंकरण, ललाट के अलंकरण या टीका, नाक और कान मे पहने जाने वाले आभूषण, गले की माला, हार, भुजा के आभूषण, कलाई के अलंकरण, उंगली के लिये अंगूठी, कमर के लिये कमर से चिपके और झूलते अलंकरण, पैरों के लिये कड़े लच्छे आदि विभिन्न तरह के अलंकरणों का वर्णन किया है। इन सभी वाह्य वस्त्र और अलंकरणों के साथ विभिन्न प्रकार के लेप्य और सुगन्धित पदार्थ जो प्राकृतिक पुष्पों से प्राप्त किये जाते थे का भी उल्लेख किया गया है।

## 242. महाभाष्य में वर्णित कला का स्वरूप

सन्तोष कुमार
शोधच्छात्र, राष्ट्रियसंस्कृसंस्थान (मा.वि.) गङ्गानाथझापरिसर प्रयाग (उ.प्र.)

वैदिक वाङ्मय एवं तदनन्तर ईशा पूर्व प्रथमशताब्दी तक शिल्प व कला दोनों भिन्न–भिन्न अर्थाभिधायकता के सूचक थे, परन्तु अमरकोशकार तक आते–आते कला शब्द ने पूरी तरह से शिल्प अर्थ को भी अन्तर्भूत कर लिया। और वर्तमान समय में कला शब्द का व्यापक अर्थों में प्रयोग होता है। सौन्दर्य की कुशलतापूर्वक अभिव्यक्ति का नाम ही कला है। कला के प्रसङ्ग में सायण ने कहा है– "एतेषामेव देवशिल्पानामनुकृतिसदृशरूपमिह मनुष्यलोके प्रतीयते।" भरत ने भी नाट्यशास्त्र में कला को परिभाषित किया है – न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला। अमरकोश में भी कहा गया है

कलाशास्त्र पर भी स्वतन्त्र रूप से अनेक ग्रन्थ प्राप्त होते हैं। इन कलाशास्त्रीय ग्रन्थों के अतिरिक्त ग्रन्थकारों के द्वारा विषयगत साङ्गोपाङ्ग विवेचन के साथ–साथ उनमें प्रासङ्गिक कला के विभिन्न पक्षों का भी उल्लेख किया गया है। उसी प्रकार भगवान् पतञ्जलि के द्वारा महाभाष्य में शास्त्र की गुत्थियों को सुलझाने के लिए लोक–संस्कृति एवं कला का सहारा लेकर स्थान–स्थान पर लौकिक वृत्तान्तों के उद्धरण दिये गये है। महर्षि पतञ्जलि के विषय में भर्तृहरि ने कहा है –

कृतेऽथ पतञ्जलिना गुरुणा तीर्थदर्शिना।
सर्वेषां न्यायबीजानां महाभाष्ये निबन्धने।। (वा.ब्रह्मका.–485)

तच्च भाष्यं न केवलं व्याकरणस्य निबन्धनम्, यावत् सर्वेषां न्यायबीजानां बोद्धव्यमित्यत एव सर्वन्यायबीजहेतुत्वादेव महच्छब्देन विशेष्य महाभाष्यमित्युच्यते लोके। (पुण्यराज)

अर्थात् भाष्य केवल व्याकरण का ग्रन्थ नहीं है, इसमें समस्त विद्याओं का निबन्धन है। इसलिए इसे महत् शब्द से विशेषित करके महाभाष्यकार कहते हैं।

महाभाष्य में अनेक कलाओं का सविन्यास उल्लेख प्राप्त होता है। महर्षि पतञ्जलि ने कारके (1.4.23) सूत्र के भाष्य में पचति क्रिया को स्पष्ट करते हुए उल्लेख करते हुए पाककला का विश्लेषण किया है– "अधिश्रयणोदकासेचनतण्डुलावपनैधोऽपकर्षणादि क्रियाः कुर्वन्नेव देवदत्तः पचतीत्युच्यते"। इन स्वतन्त्र क्रियाओं के साथ–साथ परतन्त्र क्रियाओं का भी विश्लेषण किया है। "क्वेदानीं परतन्त्रा स्यात् ? यत्तत्प्रक्षालनं परिवर्तनं वा"। पके चावल की पहचान के सन्दर्भ में भाष्यकार ने कहा है– "पर्याप्तो ह्येकः पुलाकः स्थाल्या निदर्शनायेति"।

अतः कला के विभिन्न पक्षों का सूक्ष्म विश्लेषण महर्षि पतञ्जलि के द्वारा महाभाष्य में प्रदर्शित किया गया है। जिनका व्याख्यात्मक स्वरूप व्याख्यान के रूप में संगोष्ठी में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 243. संस्कृत काव्य साहित्य में भारतीय कला एवं प्राकृतिक सौन्दर्य के तत्त्व

संतोष कुमार यादव
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद
मो0नं0–9452583936, opsantosh651@gmail.com

साहित्य समाज का दर्पण है, काव्य के अध्ययन से मनुष्य को सद्–असद् का ज्ञान होता है। काव्य से ही हमें अपने पूर्वजों के सामाजिक आर्थिक एवं राजनैतिक जीवन का ज्ञान होता है, यदि काव्य जगत् की रचना न होती तो हम अपने पूर्वजों के अनुभवों से अनभिज्ञ रहते। काव्य एक कला है, जिसका प्रयोजन आचार्य मम्मट के अनुसार इस प्रकार है–

**काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।**
**सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे।।** 1.2 काव्यप्रकाश।

**सौन्दर्य एवं कला–**

'सौन्दर्य' और 'कला' सौन्दर्यशास्त्र के अत्यन्त महत्वपूर्ण प्रत्यय हैं। इन अवधारणाओं का अर्थ स्पष्ट करना और उनका परस्पर सम्बन्ध दिखाना सौन्दर्यशास्त्र का मुख्य कार्य है। यद्यपि 'सौन्दर्य' और 'कला' इन शब्दों का प्रयोग आमतौर पर होता है। इन शब्दों का निश्चित अर्थ इनका प्रयोग करने वाले लोगों को शायद ही स्पष्ट रूप से ज्ञात होगा। प्रायः लोग इस प्रकार के विधान करते हैं– "इस व्यक्ति के विचार बहुत सुदंर हैं।" "चरित्र सुंदर होना चाहिए"। ऐसे विधान सुंदर शब्द के अर्थ की अस्पष्टता तथा संदिग्धता व्यक्त करते हैं। विचार सत्य अथवा असत्य होते हैं–सुंदर नहीं। चरित्र पवित्र हो सकता है–सुंदर नहीं। वस्तुओं के स्वाद, गंध, स्पर्श आदि गुण सुखद हो सकते हैं, परन्तु उनको सुंदर कहना एक गलत शब्द प्रयोग है। उसी प्रकार हम कलाओं के बारे में ऐसे ही संदिग्ध विधान करते हैं जैसे–"हँसना एक कला है", "बोलना एक कला है", "जीना एक कला है" आदि।

कविताकोमिनीकान्त कविकुलकमलदिवाकर महाकवि कालिदास सरस्वती के वरदपुत्र के रूप में अवतरित हुए थे। इनकी रचनाएँ काव्य, खण्डकाव्य तथा नाटक के रूप में गंगा, यमुना, सरस्वती के पावन संगम की भाँति भारतीयों को आध्यात्मिक बल प्रदान करते रहते हैं। यही कारण है कि इनकी प्रसिद्धि विश्व के समस्त देशों में महाकवि के रूप में है और उन देशों के विद्वानों ने इन रचनाओं का अपनी भाषा स्नेह अन्य किसी कवि की रचनाओं को प्राप्त नहीं हुआ।

महाकविकालिदास ने अपने सभी ग्रन्थों में प्राकृतिक सौन्दर्य का सजीव चित्रण किया है, जिन्हें पढ़कर पाठकगण वास्तविक सौन्दर्य का अनुभव करते है। अभिज्ञानशाकुन्तलम् में चन्द्रोदय एवं सूर्यास्त का वर्णन करते हुए कहते हैं–

**यात्येकतोऽस्तशिखरं पतिरोषधीनामाविष्कृतोऽरुणपुरः सर एकतोऽर्कः।**
**तेजोद्वयस्य युगपदव्यसनोदयाभ्यां लोको नियम्यत इवात्मदशान्तरेषु।। 4/2।।**

कालिदास कुमार सम्भव का प्रारम्भ ही प्रकृति की रमणीयता से करते हैं। मंगलाचरण के रूप में उन्होंने हिमालय का ही गुणगान किया है।

**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा, हिमालयो नाम नगाधिराजः।**
**पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य, स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः।।**

इस प्रकार हम देखते हैं कि महाकवि कालिदास ने मेघदूतम्, अभिज्ञानशाकुन्तलम्, कुमारसम्भवम् आदि सभी कृतियों में प्राकृतिक सौन्दर्य का सजीव वर्णन किया है। जिनका विस्तृत उल्लेख अपने शोध पत्र में करूंगा।

## 244. सौन्दर्याभिव्यक्ति में परिसंख्या अलंकार की भूमिका कादम्बरी के सन्दर्भ विशेष में

सपना कुमारी
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, sapanaku091@gmail.com

अलंकार शब्द पर्यायवाची 'अलम्' अव्यय पूर्वक 'कृ' धातु से 'घञ्' प्रत्यय करने पर निष्पन्न होता है। अलं पद का प्रयोग मुख्यतया चार अर्थो में होता है– **'अलं भूषणपर्याप्तिव्याप्तिवारणवाचकं इत्यमरः'** (अमरकोश) काव्यशास्त्र में अलंकार की अनिवार्यता के सन्दर्भ में द्विप्रकारक मत प्राप्त होते हैं जहाँ अनेक आचार्य इसे काव्य का मात्र उत्कर्षाधायक तत्त्व स्वीकार करते हैं वहीं कई आचार्य इसे काव्य के प्राणाधायक तत्त्व के रूप में स्वीकारते हैं। जहाँ आचार्य मम्मट स्वकीय काव्यपरिभाषा प्रस्तुत करने के क्रम में **'अनलंकृती'** कहकर इसकी अनिवार्यता पर प्रश्नचिह्न लगाते हैं, वहीं जयदेव **'असौ न मन्यते कस्मादनुष्णमनलंकृती'** कहकर अलंकार को

अनिवार्य न मानने वालों पर वाग्प्रहार करते हैं। इसी क्रम में आचार्य विश्वनाथ अलंकार को शोभाधायक तत्त्व के रूप में स्वीकार करते हुये अपना मत प्रस्तुत करते हैं–

**शब्दार्थयोरस्थिरा ये धर्माः शोभातिशायिनः।**
**रसादीनुपकुर्वन्तोऽलंकारास्तेऽङ्गदादिवत्।।** (साहित्यदर्पण)

शोभावर्धन के कारक अलंकार के मुख्य दो भेद हैं– शब्दालंकार एवं अर्थालंकार। इसके अतिरिक्त काव्यशास्त्र के आचार्य उभयालंकार नामक एक तृतीय भेद भी स्वीकार करते हैं। काव्य की चारुता में अनेक तत्त्वों का प्रयोग होता है, परन्तु उनमें अलंकारों का स्थान अन्यतम है। इन अलंकारों में उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्त, विभावना, अर्थान्तरन्यास विशेषोक्ति, दीपक, विरोधाभास अनुप्रास इत्यादि अलंकार अत्यन्त महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाते है। इन्हीं अलंकारों में परिगणित परिसंख्या अलंकार कवियों द्वारा अत्यन्त समादृत है उनके द्वारा इसका अतिशय प्रयोग किया गया है जिसके प्रयोग से काव्य का वर्ण्यविषय अत्यन्त सारगर्भित तथा लालित्यपूर्ण हो जाता है। परिसंख्या अलंकार के प्रस्तुतकर्त्ता आचार्य रुद्रट हैं। आचार्य रुद्रट के द्वारा अपने ग्रन्थ काव्यालंकार में परिसंख्या का लक्षण इस प्रकार प्रस्तुत किया गया है–

**पृष्टमपृष्टं वा सद्गुणादि यत्कथ्यते क्वचित्तुल्यम्।**
**अन्यत्र तु तदभावः प्रतीयते सेति परिसंख्या।।** (काव्यालङ्कार 7/79)

परिसंख्या अलंकार में एक पदार्थ का निषेध कर अन्य पदार्थ का वर्णन किया जाता है। कवि कहीं निराकरणीय पदार्थ का शब्दतः वर्णन करता है, तो कहीं मात्र व्यंजना ही कर देता है। यही शाब्दी एवं आर्थी परिसंख्या के भेद का आधार है। परिसंख्या का वास्तविक सौन्दर्य तो श्लेषानुप्राणित परिसंख्या में ही निखरता है। यदि श्लेषानुप्राणित परिसंख्या अलंकार की चर्चा करें तो महाकवि बाणभट्ट प्रणीत कादम्बरी गद्यकाव्य का नाम हमारे समक्ष आता है। महाकवि बाणभट्ट परिसंख्या अलंकार के सम्राट प्रतीत होते हैं। वस्तुतः उनके सदृश किसी अन्य कवि द्वारा 'श्लिष्ट परिसंख्या' का इतना चमत्कारी प्रयोग सम्भवतः नहीं किया गया। इन अलंकार के प्रयोग ने बाणभट्ट के गद्यकाव्य में अपूर्व जीवनशक्ति डाल दी है। परिसंख्या अलंकार का रुचिपूर्ण प्रयोग बाणभट्ट ने कई स्थलों पर किया है, जैसा कि शूद्रक वर्णन में द्रष्टव्य है– **'यस्मिंश्च राजनि जितजगति परिपालयति महीं चित्रकर्मसु वर्णसङ्कराः, रतिषु केशग्रहाः, काव्येषु दृढबन्धाः, शास्त्रेषु चिन्ताः, स्वप्नेषु विप्रलम्भाः, छत्रेषु कनकदण्डाः,... सार्यक्षेषु शून्यग्रहाः न प्रजानामासन्।'**

महाकवि बाणभट्ट में इतनी विद्वत्ता थी कि वह अन्य अलंकारों का आश्रय लेते हुए सरल शैली में भी अपनी बात को रख सकते थे, कि शूद्रक के शासन काल में कोई भेदभाव नही था, प्रजा में कलह–क्लेश जैसा वातावरण नहीं था, किसी प्रकार का कोई दृढ़बन्धन नहीं था इत्यादि किन्तु इन्होंने ऐसा न करके अलंकारों में चमत्कृत परिसंख्या अलंकार का आश्रय लेते हुए अत्यन्त मनोरम ढंग से अपने विषय को प्रस्तुत किया।

इसी क्रम में उज्जयिनी वर्णन में परिसंख्या का अनुपम प्रयोग प्राप्त होता है यथा– **'यस्याः वृत्तिर्मणिप्रदीपानाम्, अन्तस्तरलता हाराणाम्, अस्थितिः सीतमुरजध्वनीनाम्, वर्णपरीक्षा कनकानाम्, ... कोषगुप्तिरसीनाम्।'** परिसंख्या' का यह सुरुचिपूर्ण प्रयोग विद्वज्जन को नितान्त प्रिय है। जहाँ बाणभट्ट जाबालि के आश्रम का सुन्दर चित्र खींचते हैं– **'यत्र च महाभारते शकुनिवधः, पुराणे वायुप्रलपितम्, वयः परिणामे द्विजपतनम्, उपवनचन्दनेषु जाड्यम्, अग्नीनां भूतिमत्त्वम्, ... कपीनां श्रीफलाभिलाषः, मूलानामधोगतिः।'** उक्त वाक्यों में परिसंख्या अलंकार का सुष्ठु प्रयोग है। इस प्रकार महाकवि बाणभट्ट प्रणीत कादम्बरी गद्यकाव्य की सौन्दर्याभिव्यक्ति में परिसंख्या अलंकार का अपना एक विशिष्ट स्थान है।

## 245. कालिदास की रचनाओं में नारी सौन्दर्य

**कु0 सरिता**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, का0हि0वि0वि0, वाराणसी।
saritabhu325@gmail.com

महाकवि कालिदास सौन्दर्य के महान् गायक हैं। भारतीय चिन्तन में मनुष्य और प्रकृति दोनों में एक ही सौन्दर्य तत्त्व व्याप्त है। यहाँ जो कुछ काम्य है, सुन्दर है, आकर्षक है और स्पृहणीय है सभी में ईश्वरीय दिव्य ज्योति ही प्रतिबिम्बित है। इसी भारतीय आस्था से अनुप्राणित महाकवि कालिदास ने सौन्दर्यबोध को अपनी रस सिद्ध लेखनी में मनोरम अभिव्यक्ति दी है। कालिदास ने प्रकृति की रमणीयताओं का जितना सरस एवं ललित वर्णन किया है, उससे भी अधिक हृदय तथा आवर्जक चित्रण उन्होंने मानव सौन्दर्य का कियाँ है। वस्तुतः कालिदास रूप की माया से सर्वात्मना अभिभूत हैं और नारी सौन्दर्य का संस्पर्श मानों उनकी हृदय–विपंची के सम्पूर्ण तारों को एक साथ झंकृत कर देता है उनकी दृष्टि में सौन्दर्य दैवी विभूति है जो, क्या मानव रूप और क्या प्रकृति रूप, दोनों में समान भाव से भास्वर हो रही है। नारी देह में जो सौन्दर्य प्रकाश करता है, वही प्रकृति के विभिन्न पदार्थो में भी प्रतिबिम्बित हैं जगत् के अनेक पदार्थों में व्याप्त ब्रह्म की यह प्रभा जब एक साथ उपस्थित हो जाती है, वहीं विधाता की किसी कमनीय सृष्टि की छवि साकार हो उठती है और महाकवि

कालिदास की नायिकाएं इसी सौन्दर्य समुच्चय की मूर्तियाँ है। विधाता की एकस्थ सौन्दर्य की दिदृक्षा ने ही उसे पार्वती की सृष्टि के लिए प्रेरित किया था तभी तो सभी उपमा योग्य वस्तुओं को यत्नपूर्वक एकत्रित करके उनको यथास्थान सजाकर ब्रह्मा ने पार्वती की रचना की।

**सर्वोपमाद्रव्यसमुच्चयेन यथाप्रदेशं विनिवेशितेन।**
**सानिर्मिता विश्वसृजा प्रयत्नादेकस्थसौन्दर्यदिदृक्षयेव** ।। कुमार0 1/49

महाकवि कालिदास की कमनीय कल्पना में नारी की मोहक मूर्ति की झलक 'मेघदूत' में याक्षिणी के सौन्दर्य वर्णन में प्राप्त होती है। यह तन्वंगी युवती नन्हें-नन्हें दातों वाली है, पके हुए बिम्ब फल के समान उसके होंठ लाल है, वह पतली कमर वाली है, डरी हुई हरिणी के नेत्रों के समान नेत्रों से निहारती है, उसकी नाभि गहरी है, नितम्बों की गुरुता के कारण मन्दगमनं करने वाली है और स्तनों के बोझ से कुछ आगे को झुकी हुई सी है।

**तन्वी श्यामा शिखरिदशना पक्वबिंबाधरोष्ठी मध्ये क्षामा चकितहरिणी प्रेक्षणानिम्ननाभिः।**
**श्रोणीभारादलसगमना स्तोकनम्रास्तनाभ्यां या तमस्यायुवतिविषये सृष्टिराद्येव धातुः**।। उत्तरमेघ . 22

कालिदास की सभी नायिकायें प्रायः इसी प्रकार के शारीरिक सौन्दर्य से विभूषित हैं। सीता, पार्वती, इन्दुमती, उर्वशी, शकुन्तला आदि नारियों के वर्णन में महाकवि ने इसी सौन्दर्यसमुच्चय का चित्रण करते हुए उनका मोहक चित्र उपस्थित किया है। महाकवि कालिदास ने अपनी नायिकाओं के सौन्दर्यवर्णन में रत्न, आभूषण, मणि, मुक्ता, और सुवर्णादि का अत्यन्त सुन्दर चित्र अंकित किया है। उनकी प्रमुख नायिकायें पार्वती, सुदक्षिणा, सीता और शकुन्तला तपोवन में ही चारुता को प्राप्त हुई हैं। महाकवि ने उनके अलंकरण के लिए पुष्पों पल्लवों किसलयों और दूर्वांकुरों को ही प्राथमिकता दी है। उनका वास्तविक सौन्दर्य उनके नैतिक गुणों, प्रेम, शील, सेवा, संयम और तप में निहित है। वे कृत्रिम अलंकरणों को कदापि महत्त्व नहीं देती हैं। उनका वास्तविक सौन्दर्य उनका नैतिक उत्कर्ष ही है।

## 246. ऋग्वेद में स्तम्भ एवं भवन कला

**श्रवण कुमार तिवारी**
शोध छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

भारतीय कला भारतवर्ष का विचार धर्म, तत्त्वज्ञान और संस्कृति का दर्पण है। उज्जवल भारतीय जन-जीवन की पुष्कल व्याख्या सम्पूर्ण कला के माध्यम से हुई है।

भारतीय जीवन में कला को सत्य, शाश्वत, नित्य और अनादि माना गया है। उसकी आराधना लोकमंगल और परमार्थ दोनों की उपलब्धि के लिए की गई है। यह नैसर्गिक और निर्मित दोनों प्रकार की हो सकती है।

धर्म और इतिहास के अतिरिक्त विभिन्न प्रकार के कला कौशल भी संस्कृति के संरक्षण के साधन हैं। कला को अनेक रूपों में देखा जा सकता है। स्थापत्य कला, चित्रकला, 'मूर्तिकला', 'नृत्यकला' और संगीतकला आदि कला कौशलों के अन्तर्गत परिगणित हैं। इन विभिन्न कला रूपों के समन्वय से एक आभिजात्य संस्कृति का निर्माण होता हैं। कला कौशल की यह परम्परा जितनी प्रौढ़ उन्नत और सम्पन्न होगी, संस्कृति का धरातल उतना ही स्थायी होगा।

कला भी समाज का दर्पण होती है। जो समाज के सम्पूर्ण स्वत्त्व एवं अस्तित्त्व को प्रकाशित करता है। अत्यन्त शक्तिशाली समृद्ध राष्ट्र या देश नष्ट हो जाते हैं, किन्तु उसके कला की सुरभि कभी नष्ट नहीं होती है। इसी प्रकार यूनान, सिन्धुघाटी सभ्यता, चीन, ईरान, बेबीलोनिया, सुमेरिया, मेसोपोटामिया, मिस्त्र इत्यादि इस तथ्य के पुष्ट प्रमाण हैं। ऋग्वैदिक कालीन भवनों के निर्माण में जिस कला का प्रयोग हुआ था। यह कला आज भी हमारे लिए नवीन के समान हैं।

वैदिक साहित्य में भवनों (घर) का निर्माण हमारे समक्ष विस्तृत रूपों में प्राप्त होता है। ऋग्वेद में भवन (गृह) शब्द के लिए अनेक पर्याय प्राप्त होते हैं- दम पस्त्या, हर्म्य।

भवन निर्माण में सर्वप्रथम स्तम्भ का प्रयोग किया गया है, जो लौकिक संस्कृति में स्तम्भ की स्तभ् धातु का प्रयोग किया गया है कालान्तर में उसी का सहयोगी शब्द स्कम्भ है, जिसे हिन्दी में थम्ब या खम्बा कहते हैं। काष्ठ-कर्म के शिल्पकारों ने ऊँचे वृक्षों को मापने के बाद और स्वधित कुल्हाड़ी से काटकर स्तम्भों के रूप में प्रयोग किया करते थे-

**यान्वो नरो देवयन्तो निमिम्युर्वनस्पते स्वधितिर्वा ततक्ष।**
**ते देवासः स्वरवस्तस्थिवांसः प्रजावदस्मे दिधिषन्तु रत्नम्।।**

वैदिक काल में भवनों का निर्माण इतने व्यवस्थित रूप में प्राप्त होता है कि इनमें परिवार के रहने के अतिरिक्त मवेशियों तथा भेड़ो को सुविधा पूर्वक रखा जाता था। उन भवनों में अनेक कक्ष हुआ करते थे तथा दरवाजों को सुविधा पूर्वक बन्द किया जाता था- तथा भवनों के दरवाजा पूर्व दिशा की ओर होता था उसके अन्दर जलाशय होता था- **सद्येव प्राचो वि मिमाय मानैर्वज्रेण खान्यतृणन्नदीनाम्।**

ऋग्वेद में (पुरोग) शब्द का प्रयोग मिलता है, भवनों को पुरोग इस लिए कहा जाता था, कि द्वारों से युक्त होते थे। ऋग्वेद में सौ दरवाजों से युक्त विशाल भवनों का अस्तित्व का पता चलता है।

क्वः त्यानि नौ संख्या बमूवुः सचावहे यदवृकं पुरा चित्।
वृहत्तं मानं वरूण स्वधाव : सहस्त्रद्वारं जगमा गृहं ते।।

ऋग्वेद में अनेक कलाओं का वर्णन प्राप्त है जैसे संगीत कला, बुनाई कला शिल्प कला शस्त्र कला चिकित्सा कला इत्यादि।

## 247. वैदिक वाङ्मय में प्रश्नकला

सर्वेश रमण तिवारी
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, विक्रम विश्वविद्यालय, उज्जैन

वेद स्वयं कहते हैं कि मनुष्य का शरीर ब्रह्माण्ड का ही छोटा रूप है, ब्रह्माण्ड के समस्त देवता शरीर में भी अवस्थित हैं। वेदों में अर्थ दर्शन ऋषियों की प्रिय वस्तु रही है। बृहदारण्यक में उद्दालक आरुणि महर्षि याज्ञवल्क्य से प्रश्न करते हैं कि वह अन्तर्यामी कौन है जो इहलोक, परलोक तथा सब भूतों में रहता हुआ उनका नियमन करता है। उपनिषदों में एक का नाम ही प्रश्नोपनिषद् है। जिसमें सुकेशादि ऋषियों ने महर्षि पैप्पलाद से ब्रह्म प्राप्ति के लिए प्रश्न किये हैं तथा उनसे समुचित उत्तर प्राप्त किये हैं। केनोपनिषद् भी एक प्रश्न से ही आरम्भ होता है। ऋग्वेद में शुनःशेप अपनी रक्षा के लिए अग्नि आदि देवताओं की स्तुति करते हुए स्वयं से प्रश्न करते है कि किसकी स्तुति करने से उनके प्राणों की रक्षा होगी।

## 248. वाल्मीकि रामायण में सौन्दर्य

सतीश चन्द्र मौर्य
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

आचार्य वामन ने **'सौन्दर्यम् अलंकारः'** सूत्र लिखकर अलंकार शब्द को सौन्दर्यपरक प्रतिपादन किया है। अन्य आचार्यों ने भी काव्य के सौन्दर्यधायक धर्मों को ही 'अलंकार' नाम से व्यवहृत किया है, **'काव्य शोभाकरान् धर्मान अलंकारान् प्रचक्षते'** इस प्रकार 'काव्यालंकार' शब्द का अर्थ काव्य सौन्दर्य होता है और उससे लक्षण द्वारा काव्य–सौन्दर्यपरक शास्त्र का ग्रहण होता है।

भारतीय काव्य–शास्त्रीय मान्यता के अनुसार सौन्दर्य की अनुभूति दो प्रकार से होती है। एक तो अलंकारों द्वारा, दूसरा रस के समायोजन द्वारा। अलंकारों का वैविध्य वाग्वैचित्र्य के कारण होता है। साहित्यशास्त्र में सौन्दर्य और चमत्कार को अभिन्न माना गया है। वाल्मीकिरामायण में वाग्वैचित्र्य का आकलन करने के लिए सर्वप्रथम उपमा अलंकार, सादृश्यमूलक रूपक तथा उत्प्रेक्षा आदि अलंकारों का संयोजन किया है। आदिकवि ने यथास्थान सभी रसों को अभिव्यक्ति प्रदान की है तथापि करुण और वीर रस दोंनो को समुचित प्रधानता प्रदान की है। भाषा और भाव दोनों में काव्यसौन्दर्य की दृष्टि से किसी प्रकार का कविकृत पृथक् यत्न परिलक्षित नहीं होता। काव्य सौन्दर्य आन्तरिक नाना भावों तथा रसों की अभिव्यञ्जना मे जितना यहाँ उभरता है उतना ही बाह्य प्रकृति–चित्रणों तथा काव्य–विम्बों में स्फुरित होता है। रामायण में काव्य–सौन्दर्य की धारा कभी मन्दगति से तो कभी प्रबलवेग से प्रवाहित हुई है। यदि सौन्दर्य की दृष्टि से सुन्दरकाण्ड का आकलन किया जाय तो एक काण्ड में ही पूर्ण अभिव्यक्ति की अनुभूति हो जाती है। प्रकृति का वर्णन तो एक अन्य स्फुरता से द्योतित है, सीता का कारुणिक स्वरूप आदिकवि वाल्मीकि की लेखनी से अद्भुत चमत्कार के रूप में प्रस्तुत हुआ है। शूर्पनखा और राम के परस्पर विरोधी स्वरूप को अत्यन्त सुन्दरता से उजागर किया गया है। गंगा के अट्टहास और निर्मल हँसी की कल्पना एक युवती के रूप में बिम्बित करके, सुन्दरकाण्ड में चन्द्रोदय वर्णन के माध्यम से आदि कवि के कवित्व का सौन्दर्य उनके सहज मानवीय रूप में अधिक निखरता सा प्रतीत होता है। स्वभावोक्ति की दृष्टि से सुन्दरकाण्ड मे मन्दोदरी में उत्पन्न सीता के भ्रम के कारण हनुमान् को आनन्द की अनुभूति होती है। सीता के लिए वनवास के योग्य चीर कैकेयी ने स्वयं लाकर दिये तब चीर को देखकर सीता की दशा का वर्णन अत्यन्त मार्मिक बन पड़ा है। चित्रकूट में जब राम और भरत के मिलन का आदिकवि द्वारा मार्मिकता से वर्णन किया गया है। वस्तुतः वाल्मीकि ने बड़ी सहजता से अपने कवित्व को सौन्दर्य की पराकाष्ठा तक पहुँचा दिया है।

## 249. अभिज्ञानशाकुन्तल में चित्रकला–विधान

सतीश प्रताप सिंह
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

जगत्युत्पत्ति काल से ही भारतीय मनीषियों ने कला के विषय में पर्याप्त चिन्तन किया है ऋग्वेद से लेकर ब्राह्मण, उपनिषद, सूत्रग्रन्थ, लक्षणग्रन्थ, कामसूत्र, शुक्रनीतिसार, बृहत्संहिता पुराण तथा चम्पू, नाटक आदि

में कला के विभिन्न रूपों का निदर्शन होता है। महाकवि कालिदास ने अपने काव्यों एवं नाटकों मे कला के विभिन्न रूपों का निदर्शन कराया है।

कला शब्द की सिद्धि संस्कृत में 'कल्' धातु से हुई है। जिसका अर्थ 'संख्यान' है। ख्या धातु यहाँ 'कथन' (कहना) के अर्थ में न होकर **'चक्षिङ्व्यक्तायाम् वाचि'** से संख्यान की सिद्धि होती है। जिसका अर्थ 'स्पष्ट वाणी में प्रकटन होता है। 'चक्षिङ्' के स्थान पर ख्या आदेश होकर अवधानपूर्वक देखने के अर्थ मे यहाँ प्रयुक्त हुआ है।

'कं लाति' इस व्युत्पत्ति के अनुसार 'आनन्ददायक' अर्थ भी होता है यह व्युत्पत्ति कलाकृति से सम्बन्धित है जो कला को सहृदय संवेद्य बनाती है।

काव्य में कला एक आवश्यक अंग है। आचार्य भरत ने कला की आवश्यकता के विषय में कहा कि–

**"न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या ना सा कला"**

अर्थात् कला के अभाव में ज्ञान, शिल्प और विद्या का सौन्दर्य प्रतिबिम्बित नहीं होता है। कला का अपना स्वतंत्र अस्तित्व है। कला को साहित्य और संगीत से अलग माना है। भामह ने काव्यालंकार में **'वैचक्षण्यं कलासु च'** कलाओं में निपुणता का उल्लेख किया है दण्डी ने काव्यादर्श में **नृत्यगीतप्रभृतयः कला कामार्थसंश्रयाः।** साहित्य को कला से अलग माना है तथा कामार्थों और नृत्य–गीत आदि से 'उपयोगी आने वाले कौशल को कला कहा है। विष्णु धर्मोत्तरपुराण में चित्र, संगीत और काव्य को कला के अन्तर्गत रखा गया है।

## 250. मुद्गरदूत पर मेघदूत का प्रभाव

**सत्येन्द्र नाथ शुक्ल**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

भारतीय साहित्य में दूतकाव्य को स्वतन्त्र काव्यविधा के रूप में प्राचीन काल से ही महत्ता प्राप्त है। संस्कृत में अनेक दूतकाव्यों का प्रणयन हुआ इनमें प्रमुख हैं– हंसदूत, शुकदूत, मुद्गरदूत, हनुमद्दूत, वचनदूत, पत्रदूत, पुत्रदूत, रेडियोदूत, मयूखदूत, मयूरदूत, मित्रदूत, दूतप्रतिवचनम्, मृगाङ्कदूत आदि। इन दूतकाव्यों की मूल सरणि का प्रारम्भ मेघदूत से माना जा सकता है जो महाकवि कालिदास की विलक्षण प्रतिभा का अनन्य रत्न है।

दूत काव्यों की यह लेखन परम्परा प्राचीनकाल से लेकर अद्यावधि पर्यन्त प्रवर्तमान है। बीसवीं शताब्दी में दूत काव्यों के प्रणयन ने एक नया कीर्तिमान स्थापित किया। इस काल में ऐतिहासिक, भौगोलिक एवं सामाजिक परिवर्तनों के फलस्वरूप उत्पन्न विभिन्न विषयों का चित्रण इन दूतकाव्यों की कथावस्तु के रूप में परिलक्षित होता है। इसी क्रम में महामहोपाध्याय पं रामावतार शर्मा (1877–1929) द्वारा विरचित मुद्गर दूत (1914) एक सुन्दर व्यंग्य रचना है जो कि कालिदास द्वारा प्रवर्तित दूतकाव्य परम्परा का अभिनव प्रयोग है। यह दूत काव्य परम्परा का अंग होने पर भी शृंगारिक या वियोगपरक नहीं है, अपितु यह सर्वथा नवीन हास्य रचना (पैरोडी) है। जो समाज की बुराइयों पर व्यङ्ग्यमुखेन मार्मिक प्रहार करती है। इसके तीन भाग हैं– पूर्वमुद्गर (श्लोक संख्या 64) मध्यमुद्गर (श्लोक संख्या 33) उत्तरमुद्गर। (श्लोक संख्या 51) इस प्रकार 148 मन्दाक्रान्ता वृत्तों में उपनिबद्ध दूतकाव्य है। इसमें आलोचना के माध्यम से मुद्गरानन्द सरस्वती नामक किसी पात्र को कल्पित किया गया है। इसका नायक मूर्खदेव है जो यूरोप अमेरिका आदि का भ्रमण करके स्वयं को धन्य मानता है तथा अन्त में ब्लाकटानन्द देव की शरण में अमेरिका चला जाता है। मूर्खदेव, मुद्गरानन्द सरस्वती, ब्लाकटानन्द देव तथा सखी सम्प्रदाय एवं कथित योगियों के दम्भ के माध्यम से कवि ने साहित्यिक, धार्मिक एवं सामाजिक सभी प्रकार के दम्भों पर तीक्ष्ण प्रहार किया है। इस प्रकार मुद्गरदूत आचार्य की लोकातीत कल्पना, अनुपम व्यङ्ग्यकथा, नवीन शब्द–रचना एवं भौगोलिक विवरण के लिए जितना महत्वपूर्ण है उतना ही समाज की रूढ़ियों पर कुठाराघात के लिए भी स्मरणीय है। कवि ने पदे–पदे मेघदूत के छन्दों की अनुकृति की है। उत्तरमेघ के 22 वें छन्द की 'तन्वीश्यामा........धातुः' की अनुकृति रोचक, नवीन एवं आवर्जक है–

**स्थूला श्वेता परुषरसना शीर्णकन्दाधरोष्ठी**
**मध्ये स्फारा स्तिमितशुकनप्रेक्षणतुङ्गनाभिः।**
**श्रोणीकार्श्यात्प्रखरगमना दूरनम्रास्तनाम्यां**
**या तत्र स्यान्नरविकसनात्पूर्वजा वानरीव।।** उत्तरमुद्गर /15

प्रस्तुत शोधलेख में मुद्गरदूत पर मेघदूत के प्रभाव को रेखांकित किया गया है।

## 251. नलचम्पू में कलातत्त्व

**सौभाग्यप्रदा**
शोधच्छात्र, राष्ट्रियसंस्कृसंस्थान (मा.वि.), गङ्गानाथझापरिसर, प्रयाग

कला मानव जीवन के प्रत्येक क्षण को आह्लादित करती रहती है। आदिकाल से ही प्रत्येक व्यक्ति कलात्मक ढंग से जीने की सोच में ही लगा आ रहा है। रघुवंश में कालिदास द्वारा कहा भी गया है–

गृहिणी सचिवः सखी मिथः प्रियशिष्या ललिते कलाविधौ।
करुणाविमुखेन मृत्युना हरता त्वां वद किं न मे हृतम्। 8–67

कला से विहीन मनुष्य इस धराधाम पर विना पूँछ और सींग के साक्षात् पशु के समान विचरण कर रहा है। ऐसा भर्तृहरि ने नीतिशतक में उल्लिखित किया है–

साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात्पशुः पुच्छविषाणहीनः।
तृणन्नखान्नपि जीवमानः तद्भागधेयं परमं पशूनाम्।।

अतः कोई भी ग्रन्थकार कला से अछूता नहीं रहा है। चाहे ग्रन्थकार ने किसी भी विधा से सम्बन्धित ग्रन्थ क्यों न लिखा हो। संस्कृत साहित्य में तो विविध ज्ञान की कोटियाँ कवि मनीषियों द्वारा परिलक्षित की गयी हैं। श्लेषप्रधान काव्य ग्रंथन में नलचम्पू विशेष स्थान रखता है। जिसमें कवि त्रिविक्रमभट्ट ने एक–एक पद्य में अन्यान्य अनेक पक्षों का समावेश किया है; और कला के भी विभिन्न पक्ष उनकी वर्णन शैली में अनायास देखने को प्राप्त होते हैं। प्रथमोच्छवास में नैषध नगरी का अद्भुत शिल्पपक्ष त्रिविक्रमभट्ट द्वारा प्रदर्शित किया गया है। **"यस्यां च विविधमणिनिर्मितवासभवनभव्यभित्तिषु स्वच्छासु स्वां छायामवलोकयन्त्याः कृतापरस्त्रीशङ्काः कथमपि प्रत्यानीयन्ते प्रियैः प्रियतमाः"**। द्वितीय उच्छवास में लालित्य कला का रोचक तथ्य सजीवता के साथ प्रस्तुत कियी गया है। जिसमें मानवीय भाषा में नल की स्तुति स्वस्ति शब्द पूर्वक राजहंस करता है।

वरसहकाररञ्जकवीरतरोऽशोकमदनपुंनाग।
विविधद्रुममय राजकन्थमसि न विभीतकः क्वापि।।

अतः त्रिविक्रमभट्ट द्वारा जीवन शैली को कलात्मक ढंग में ढाला गया है। इस प्रकार से अनेक कलात्मक पक्षों को ग्रन्थकार ने अपने ग्रन्थ में चित्राङ्कित है। जिनका विश्लेषण शोधपत्र में प्रस्तुत किया जायेगा।

## 252. प्रयोगविज्ञान में 'प्रतिशीर्ष' कला का वैशिष्ट्य

डॉ0 सविता ओझा
रीडर एवं विभागाध्यक्ष, नेहरू ग्राम भारती विश्वविद्यालय, इलाहाबाद

भारतीय नाट्य–परम्परा अपने जिस वैशिष्ट्य के लिये विश्वविख्यात रही है, उसके मूल में आचार्य भरतमुनि कृत नाट्यशास्त्र है, जो समस्त सूक्ष्मातिसूक्ष्म नाट्य सिद्धान्तों की विस्तृत व्याख्या करने वाला विश्व का प्राचीनतम विशालकाय ग्रन्थ है। न केवल संस्कृत के समृद्ध रूपक बल्कि अन्य भाषायी रूपक भी अपनी विलक्षणता से इन्हीं सिद्धान्तों का अनुगमन करते हुए रंगभूमि को जीवन्त बनाते रहे हैं। सम्पूर्ण विश्व की जितनी भी विविधतायें हैं सभी का सुव्यवस्थित तथा सुरक्षित रूप इस नाट्य में सुलभ होता है–

न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।
नाऽसौ योगो न तत्कर्म नाट्येऽस्मिन् यन्नदृश्यते।। (ना0शा0१/११६)

नाट्यशास्त्र के छत्तीस (कहीं–कहीं सत्ताईस) अध्यायों में भारतीय संस्कृति के स्वर्णिम इतिहास के रहस्य छिपे हुए हैं। इसमें अभिनय का स्वरूप विशाल तथा व्यापक है जो मानव के मनोविज्ञान की मुद्रासापेक्ष्य प्रस्तुति है। चतुर्विध अभिनय में आहार्य अभिनय के अन्तर्गत आचार्य भरत ने एक विशिष्ट कला का निदर्शन कराया है– 'प्रतिशीर्ष कला' अर्थात् 'मुखौटा'। रङ्गभूमि पर पशु–पक्षियों, देवता, राक्षसादि के भावाभिनय में इस कला का विधान उक्त है। आहार्याभिनय के अन्तर्गत ही इसके निर्माण–कला की विधियों, उसकी बारीकियों का विधिवत् विस्तृत वर्णन इसकी विशिष्टता को अभिव्यंजित करता है। जिस कला के बीज रूप, इस शास्त्र में विद्यमान दिखायी पड़ते है, वह न केवल भारतवर्ष की रंगभूमि पर अपितु एशियाई तथा अन्य देशों में 'मास्क' या 'मुखौटे' की समृद्ध परम्परा के रूप में आज भी विद्यमान है।

प्रयोगविज्ञान की भारतीय प्रेक्षा में 'प्रतिशीर्ष कला' भावाभिव्यंजना में किस प्रकार उत्कर्षाधायक रही है, किस प्रकार यह कला अन्य देशों में भी भारतीय परम्परा से समता या भिन्नता लिये हुए हैं या किस प्रकार समृद्धि को प्राप्त है आदि– इन्हीं बिन्दुओं को केन्द्रित करते हुए इस शोधपत्र को प्रस्तुत करने का प्रयास हुआ है।

## 253. महाकवि भास के नाटक स्वप्नवासवदत्तम् में कला एवं सौन्दर्य तत्त्व

सविता सिंह
शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थानम्, गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद

कला मानव जीवन को उत्कृष्ट जीवन जीने की शैली ही नहीं सिखोती वरन् परब्रह्म परमात्मा के सत्यस्वरूप के रसास्वादन की अनुभूति भी कराती है, जिसका आविर्भाव अनादि काल से है, परन्तु स्पष्टतया ग्रन्थ

के रूप में सर्वप्रथम वात्स्यायनकृत कामसूत्र व भरतकृत नाट्यशास्त्र में देखने को मिलता है जिसमें कला और शिल्प को पृथक्–पृथक् उल्लेख किया गया है–

न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।
नाऽसौ योगो न तत्कर्म नाट्येऽस्मिन् यन्न दृश्यते।।

नाट्यशास्त्र में वर्णित 64 कलाओं को आधुनिक शास्त्रकारों ने ललित कला व उपयोगी कला के रूप में विभाजित किया है। ललित कलाएँ वे हैं, जो सहृदय व्यक्ति को परब्रह्म के सत्य स्वरूप का अनुभव प्राप्त कराती है। जैसे– राजगीरी, बढ़ईगीरी आदि।

महाकवि भास के नाटकों में भी विविध कलात्मकता एवं सौन्दर्य के दर्शन होते हैं। 'स्वप्नवासवदत्तम्' में प्रकृति–वर्णन, रस–वर्णन आदि के विविध रूप पाठक के अन्तर्मन को छू जाते हैं। सूर्यास्त का सजीव चित्रण भास के निम्नलिखित प। में द्रष्टव्य है–

खगा वासोपेताः सलिलमवगाढो मुनिजनः
प्रदीप्तोऽग्निर्भाति प्रविचरति धूमो मुनिवनम्।
परिभ्रष्टो दूराद् रविरपि च सङ्क्षिप्तकिरणो
रथं व्यावर्त्यासौ प्रविशति शनैरस्तशिखरम्।।

## 254. जैननैयायिक प्रभाचन्द्र का तात्त्विक सौन्दर्य

श्रीमती सीमा सिंह
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, दिल्लीविश्वविद्यालय

माणिक्यनन्दि ने अपने पूर्ववर्ती जैननैयायिकों के मन्तव्यों का आश्रय लेकर दशवीं शताब्दी ईस्वी में 'परीक्षामुखसूत्र' नामक ग्रन्थ की रचना की, जिसे जैनन्याय का प्रथम सूत्रग्रन्थ मानने में कोई विप्रतिपत्ति नहीं है। इस ग्रन्थ में जैनन्याय के समस्त सिद्धान्तों का समागम प्राप्त होता है। परीक्षामुखसूत्र में अवस्थित न्याय–सिद्धान्तों को और अधिक स्पष्ट, सरल एवं सर्वतोग्राह्य बनाने के लिए ही प्रभाचन्द्र ने इस पर 'प्रमेयमलमार्तण्ड' नामक अत्यन्त विस्तृत एवं प्रौढ़ भाष्यग्रन्थ की रचना की। प्रभाचन्द्र ने प्रमेयकलममार्तण्ड में न केवल जैनन्याय वरन् बौद्ध एवं वैदिकन्याय के साथ ही साथ चार्वाक, न्याय–वैशेषिक, सांख्य, मीमांसा, वेदान्त इत्यादि दर्शनों के मतों को पूर्वपक्ष के रूप में उद्धृत कर समालोचनात्मक ढंग से उनका खण्डन–मण्डन करते हुए स्वाभिमत स्थापित किया है। खण्डन–मण्डन की इस प्रक्रिया में कहीं भी दुराग्रह दृष्टिगोचर नहीं होता है अपितु पूर्णतः तटस्थता के साथ विविध दार्शनिक मतों की सम्यक् समीक्षा की गयी है, जिसके द्वारा समस्त भारतीय दर्शन पर प्रभूत प्रकाश डाला गया है। इस ग्रन्थ के विषय वर्णनक्रम में प्रभाचन्द्राचार्य ने अपने पूर्ववर्ती दार्शनिकों के मतों का समायोजन करते हुए दर्शनेतर मतों का संग्रह एवं समालोचन कर अपने विचारों का शास्त्रीय पद्धति से विश्लेषण एवं वर्गीकरण किया है तथा नवीन मत का प्रतिपादन किया है। अपनी इन्हीं विशिष्टताओं के कारण यह ग्रन्थ जैनन्याय के 'विश्वकोश' सदृश है। वस्तुतः वैदिकन्याय में जो स्थान जयन्तकृत 'न्यायमञ्जरी' का है, वही स्थान जैनन्याय में प्रभाचन्द्र प्रणीत 'प्रमेयकमलमार्तण्ड' का है।

प्रभाचन्द्र ने प्रमेयकमलमार्तण्ड के अतिरिक्त न्यायकुमुदचन्द्रादि अन्य दार्शनिक ग्रन्थों का भी प्रणयन भी किया है, किन्तु इनके दार्शनिक विचारों का मुख्य आधार प्रमेयकमलमार्तण्ड ही है। इसका कारण यह है कि इनके द्वारा रचित समस्त दार्शनिक ग्रन्थों में प्रमेयकमलमार्तण्ड न केवल सबसे विपुलकाय है, अपितु इसमें विद्यमान दार्शनिक सिद्धान्तों का पुनः प्रस्तुतीकरण ही वस्तुतः अन्य ग्रन्थों में हुआ है।

आचार्य प्रभाचन्द्र विरचित प्रमेयकमलमार्तण्ड माणिक्यनन्दिकृत परीक्षामुख का भाष्य है। अत एव इसमें परीक्षामुख में सूत्रबद्ध किए गए विषयों का ही प्रमुखता से प्रकाशन किया गया है। परीक्षामुख जैनन्याय का आदिसूत्र ग्रन्थ है। इसमें माणिक्यनन्दि ने अपने पूर्ववर्ती जैनाचार्यों के दार्शनिक विचारों का सङ्कलन व उनमें सामञ्जस्य स्थापित करते हुए अन्य दार्शनिकों के जैनविरोधी मतों का खण्डन किया है। अपने इस उद्देश्य में वह सफल भी रहे हैं। दार्शनिक तत्त्वों के प्रतिपादन में इन्होंने हेतुन्याय शैली का आश्रय लिया है। अभिप्राय यह है कि विरोधी सिद्धान्तों को यह सर्वप्रथम पूर्वपक्ष के रूप में उपस्थापित करते हैं तदनन्तर विविध अकाट्य हेतुओं को आधार बनाकर उनका खण्डन कर जैनसम्मत सिद्धान्तों को स्थापित करते हैं और यही प्रक्रिया सम्पूर्ण ग्रन्थ में प्राप्त होती है, जो इनके तात्त्विक सौन्दर्य का सुन्दर निदर्शन है।

प्रस्तुत शोधपत्र, प्रभाचन्द्र के दार्शनिक विचारों में वर्तमान सौन्दर्य का अन्वेषण करने का एक प्रयास मात्र है। इसमें इनके द्वारा तत्त्व निरूपणार्थ अपनायी गयी प्रणाली में वि।मान सौन्दर्य का सविस्तर विवेचन किया जायेगा।

## 255. वाल्मीकीय रामायण में काव्य और संगीत की मानवाधिकारोद्बोधकता

डा. शैलकुमारी तिवारी
पी. डी. एफ., संस्कृत विभाग, जमशेदपुर वर्कस कालेज, जमशेदपुर

आदिकवि महर्षि वाल्मीकि भारतीय संस्कृति के संस्कारक–परिष्कारक, मानवाधिकार के प्रतिष्ठापक होने के साथ ही अपनी शब्द–तूलिका के माध्यम से विभिन्न कलाओं में पारंगत और विशेष रूप से संगीत कला के मर्मज्ञ विद्वान् हैं। 'चरित्रेण च को युक्तः' उनकी यह जिज्ञासा मानवीय मूल्यों के प्रति गहरी निष्ठा का ही उद्बोधक है। पति–परित्यक्ता सीता के पावन चरित का अद्योपान्त सरस वर्णन तथा लव–कुश को वीणा की संगति से मधुर गायन का अभ्यास कराकर, राम के राजदरबार में सीता की निर्दोषता सिद्धि का अवसर प्रदान कराने का प्रणम्य अध्यवसाय उन्हें संगीत शास्त्र का मर्मज्ञ–वेत्ता भी सिद्धकरता है। रामायण में लव–कुश को गान्धर्व विद्या (संगीत) तत्त्वज्ञ, स्थान और मूर्च्छना मर्मज्ञ, सुमधुर स्वर सम्पन्न तथा सौन्दर्यातिशय से गन्धर्वो के समान स्वरूपवान बतलाया गया है–**'तौ तु गान्धर्व तत्त्वज्ञौ स्थान मूर्च्छनकोविदौ।भ्रातरौ स्वरसम्पन्नौ गन्धर्वाविव रूपिणौ'**।। (वा. रा. 1/4/10)

महर्षि वाल्मीकि ने अपने प्रिय शिष्यों लव–कुश को वीणा के लय के साथ मधुर स्वर में ऋषियों के पवित्र स्थान, ब्राह्मणों के निवास–स्थान, गलियों, राजमार्गों, राजाओं के घर, रामचन्द्र के द्वार पर, यज्ञ–स्थल और ऋत्विज् के समक्ष जाकर रामायण काव्य के गान का आदेश दिया– **'गायथां मधुरं गेयं तन्त्रीलय समन्वितम'**। (उ. का. 93/16)वाल्मीकि मुनि के शिष्यद्वय लव–कुश ने इस आदेश का अक्षरशः पालन किया। उन्होंने वीणा के लय के साथ मनोनुकूल तार एवं मधुर स्वर में राग अलापते हुए रामायण काव्य का ऐसा हृदयावर्जक गान किया कि श्रोताओं के समस्त अंगों में हर्षजनित रोमांच हो गया। वस्तुतः संगीत के नाद अथवा स्वर में राग–द्वेषादि को विगलित करके सात्त्विक भावों के उद्रेक की अपूर्व क्षमता होती है। संगीतकार स्वरों के आरोहावरोह से श्रोता को भावविभोर करके उसके चित्त पर सद्यः आधिपत्य जमा लेता है। तभी तो संगीत कला निष्णात राम भी बालकों के संगीत नैपुण्य से कौतूहल को प्राप्त हो गये थे–**'बालाभ्यां राघवः श्रुत्वा कौतूहलपरोऽभवत्'**। (उ. का. 93/16) रामायण के महनीय काव्य–कला तथा सांगीतिक विशिष्टताओं के कारण ही सीता के पुत्रों को रामपुत्र तथा राज्याधिकारी होने का गौरव प्राप्त हुआ–**'तस्मिन् गीते तु विज्ञाय सीतापुत्रौ कुशीलवौ'**।(उ. का. 95/2)धार्मिक अनुष्ठानों, धार्मिक सहिष्णुता तथा रोगनिवारण आदि में सांगीतिक सतभाव का सुपरिणाम तो सर्वविदित ही है, किन्तु महर्षि वाल्मीकि ने मधुर संगीत के माध्यम से राजा–प्रजा के कर्त्तव्य एवं अधिकारों का उद्बोधन कराकर मानवता का महान् उपकार किया है।

## 256. भोजप्रणीत चम्पूरामायण का काव्यात्मक सौन्दर्य

शैला यादव
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

संस्कृत साहित्य में नरेश कवियों की सुदीर्घ परम्परा में महाकवि भोज जैसा व्यक्तित्व दुर्लभ है। उन्होंने अपनी अखण्ड सारस्वत साधना के ज्ञानदीप की शास्त्र–चर्या के विविध विधाओं की अन्विति से धरा को वशीभूत किया। उनकी रचनाओं की अजस्र धारा में सरस्वतीकण्ठाभरण, श्रृंगारप्रकाश, राजमार्त्तण्ड, कूर्मशतक, समरांगणसूत्रधार, कृत्यकल्पतरु, गोविन्दविलास, श्रृगारमंजरी, शालिकथा, अवनिकूर्मशतक, सुभाषितप्रबन्ध, तत्त्वप्रकाश, राजमृगांक एवं शब्दानुशासन आदि यथावत ग्रन्थ उल्लेखनीय हैं। इन्ही भोज प्रणीत ग्रन्थों में भोजचम्पू अथवा चम्पूरामायण काव्यग्रन्थ अपनी रचनाधर्मिता के लिये महत्त्वपूर्ण है।

भोज प्रणीत चम्पूरामायण, आदिकवि वाल्मीकि कृत रामायण पर आधारित है, जो सुन्दरकाण्ड पर्यन्त ही है। रामायण के प्राचीन कथानक को नये आवरण में उपस्थित कर भोज ने लोक को चमत्कृत तो किया ही साथ ही उनका यह ग्रन्थ अपनी प्रौढ़ता तथा रमणीयता के कारण परवर्ती रसिकों तथा पण्डितों के लिये प्रेरणास्त्रोत बना। भोज का यह चम्पू काव्य स्वयं में विलक्षण है, क्योकि अबतक रामायण कथा को उपजीव्य बनाकर प्रणीत काव्य या तो महाकाव्य हुये अथवा रूपक। गद्य काव्य संभवतः इस कथा के लिये समुचित नही समझा गया, किन्तु इस कथा के लिये पद्य के साथ ही गद्य का भी समावेश करने का प्रथम उद्योग भोज ने किया। भोज ने रामायण के साथ अपने ग्रन्थ की महत्ता के विषय में स्वयं लिखा है.

**वाल्मीकिगीतरघुपुंगवकीर्तिलेशैस्तृप्तिं करोमि कथमप्यधुना बुधानाम्।**
**गंगाजलैर्भुवि भगीरथयत्नलब्धैः किं तर्पणं न विदधाति नरः पितृणाम्।।**

चम्पूरामायण में भावग्राहिता, प्रगाढ़बन्ध, ओज, प्रौढ़ता, वैदग्ध्य एवं वाक्पपटुता आदि के साथ ही उत्कलिकाप्राय, चूर्णक तथा वृत्तगन्धि शैली का प्रयोग कर कथा को संक्षिप्त कर प्रस्तुत किया गया है। इस ग्रन्थ को काव्योत्कर्ष बनाने के लिये यथावसर रस, छन्द, अलंकार आदि का भी सफलता पूर्वक समागम है। प्रस्तुत शोध पत्र में चम्पूरामायण के संक्षिप्त विषयवस्तु को प्रस्तुत किया गया है। इस ग्रन्थ का वाल्मीकि रामायण तथा

कालिदास के रघुवंश के साथ मौलिक भेद पर चर्चा के साथ ही काव्यात्मक सौन्दर्य के विविध पक्षों पर विस्तार पूर्वक प्रकाश डाला गया है।

## 257. उपनिषदों में सौन्दर्यतत्त्व


**शैलेन्दु शेखर वशिष्ठ**

शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद


सुन्दर शब्द की व्युत्पत्ति सु उपसर्गपूर्वक उन्द् धातु से अरः प्रत्यय के योग से निष्पन्न है। इसी सुन्दर शब्द में ष्यञ् लगकर सौन्दर्य शब्द का निर्माण हुआ है। आर्ष कवियों ने सौन्दर्य के सन्दर्भ में लौकिक अर्थात् ऐन्द्रिक तथा दिव्य अर्थात् आत्मिक दोनों रूपों का वर्णन किया है। इसमें भी उपनिषद् युगीन कवियों ने इसके दिव्य स्वरूप अर्थात् आत्मिक सौन्दर्य के प्रति विशेष रूप से उन्मुख थे। उपनिषदों में प्रकृति के वैभव का वर्णन वेदों में अत्यधिक विस्तार से वर्णित है जिसे समेट कर आत्मा के ऐश्वर्य पर केन्द्रित कर दिया। उपनिषदों का मुख्य सिद्धान्त अद्वैत है। अर्थात् 'अनेकता में एकता' यही सामंजस्य सौन्दर्य का मूल है। उपनिषदों में 'सत्यं शिवं सुन्दरम्' की अवधारणा पर विशेष बल दिया गया है। ईश्वर को आनन्द रूप माना गया है। आनन्द को ही उत्पत्ति स्थिति और विनाश के रूप में ऋषियों ने देखा है। अर्थात् आनन्द से ही प्राणी उत्पन्न होते है, आनन्द मे जीवित रहते है और अन्त में आनन्द में ही समा जाते है।

कोशकार सौन्दर्य के पर्याय के रूप में आकर्षण को भी मानते हैं। आकर्षण प्रत्येक मनुष्य के वासनाओं से सम्बन्धित है। उपनिषद् युगीन ऋषियों की ऐषणाएं मुख्यतः ऐहिक विषयों से विरक्त होकर परमात्म सत्ता की ओर दृष्टिगोचर होती है। यहाँ उपनिषद् के ऋषियों में सौन्दर्य का जो भाव दृष्टिगत होता है, वह कण–कण में व्याप्त ईश्वर के रूप मे परिलक्षित होता है। तैत्तरीयोपनिषद् में ब्रह्म को आनन्दमय तथा आनन्द को सौन्दर्य कहा गया है। "रसो वै सः ह्वैवायं लब्ध्वा आनन्दो भवति।"

## 258. अभिज्ञानशाकुन्तलेषु सौन्दर्यतत्त्व विवेचनम्


**शैलेश कुमार मिश्र**

शोधच्छात्र, राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थान, गंगानाथझापरिसर, आजाद पार्क, इलाहाबाद


मानव स्वभावतः सौन्दर्य का प्रेमी होता है। सौन्दर्य अथवा काव्य में चमत्कार की सृष्टि के लिए कवि अपनी प्रतिभा के बल से अलंकार आदि के द्वारा स्वाभाविक चित्रण करता है। संसार के सभी उत्कृष्ट कवियों ने अपनी कृतियों में सौन्दर्य का चित्रण करके अपनी सहज सौन्दर्याभिमुखी प्रवृत्ति का परिचय दिया है। कालिदास की प्रतिभा उनकी कल्पनाशक्ति, उनका कवित्त्व और नाट्यकौशल का विशेष परिचय शाकुन्तल में भी प्राप्त होता है। कालिदास अपने सभी काव्यों एवं नाटकों में आन्तरिक और वाह्य दोनों प्रकार के सौन्दर्य का चित्रण किया है। शाकुन्तल के चतुर्थ अंक में शकुन्तला के विदाई के समय कण्व जैसे तपस्वी की मानसिक अवस्था का चित्रण महाकवि ने अत्यन्त मर्मस्पर्शी शब्दों में किया है–

यास्यत्यद्य शकुन्तलेति ह्रदयं संस्पृष्टमुत्कण्ठया
कण्ठः स्तम्भितवाष्पवृत्तिकलुषश्चिन्ताजडं दर्शनम्।
वैक्लव्यं मम तावदीदृशमिदं स्नेहादरण्यौकसः
पीड्यन्ते गृहिणः कथं नु तनया विश्लेषदुःखैर्नवैः।।8।।

इसी प्रकार शाकुन्तल के पाँचवें अंक में शकुन्तला को देखकर राजा दुष्यन्त की मनोदशा का चित्रण महाकवि ने बड़े मार्मिक ढंग से किया है–

इदमुपनतमेवं रूपमक्लिष्टकान्तिः प्रथमपरिगृहीतं स्यान्नवेत्यध्यवस्यन्।
भ्रमर इव निशान्ते कुन्दमन्तस्तुषारं न खलु सपदि भोक्तुं नापि शक्नोमि मोक्तुम्।।20।।

महाकवि ने यहाँ अन्तःप्रकृति एवं बाह्य प्रकृति का बड़ा सुन्दर समन्वय किया है। शाकुन्तल में जो घटना मानव के ह्रदय में हो रही है, वही घटना बाह्य प्रकृति में भी घटित होती हुई दिखलायी पड़ती है।

## 259. कुमाऊँ की नटराज प्रतिमाओं का अखिल भारतीय परिप्रेक्ष्य में अध्ययन


**शालिनी पाठक**

शोधच्छात्रा, (इतिहास) एस. एस. जे. परिसर, अल्मोड़ा


शैव मत भारत का सबसे प्राचीन मत माना जाता है। जिसकी प्राचीनता आद्य ऐतिहासिक काल तक की जाती है। इस मत के अराध्यदेव शिव हैं। ऋग्वेद में शिव को रुद्र कहा गया है। जो अपनी उग्रता के लिये प्रख्यात हैं। वाजसनेयी संहिता के शतरुद्रीय मंत्र में रुद्र को समस्त लोकों का स्वामी बताया गया है। अथर्ववेद में उन्हें भव, शर्व, पशुपति, भूपति आदि कहा गया है।

शिव योग, ज्ञान, वीणा तथा अन्य शास्त्रों में पारंगत होने के साथ–साथ वे नृत्य के भी सर्वश्रेष्ठ गुरु माने जाते हैं। शैवागमों के अनुसार शिव ने एक सौ आठ मुद्राओं में नृत्य किया था। शिव की नृत्य की विभिन्न मुद्राओं की प्रतिमाएँ 'चिदम्बरम' के गोपुरम् में बनी है। शिव की नृत्य करती प्रतिमाओं को नटराज नाम से भी सम्बोधित किया जाता है। शिव के तांडव नृत्य की उत्पत्ति के संबंध में भरतमुनि के 'नाट्यशास्त्र' में बताया गया है कि दक्ष प्रजापति के यज्ञ का विध्वंस करने के उपरान्त उसी सांध्यबेला में नटराज शंकर ने विविध रेचकों, अंगहारों तथा पिंडीबंधों सहित तांडव नृत्य किया था। अंशुमद्भेदागम के अनुसार नृत्य मुद्रा के अन्तर्गत शिव अपस्मार पुरुष पर दाहिना पैर रखे हुये प्रदर्शित किये जाते हैं। उनका बायाँ पैर उठा हुआ तथा तिरछा रहता है। शिव की चार भुजाएँ दिखायी जाती हैं। सामने का बायाँ हाथ गजहस्त मुद्रा में इस प्रकार दिखाया जाता है कि उनकी अंगुलियाँ पैर की ओर संकेत करती हैं। उनकी आकृति के नीचे विशाल प्रभामण्डल दिखाया जाता है। उनके सिर पर विशाल जटाजूट जो सर्प, अर्द्धचन्द्र और कपाल आदि से सुशोभित होता है। शिव मृग–चर्म धारण किये रहते हैं। नीलकंठ पुरुषोत्तम जोशी के अनुसार ताण्डव रूप का प्रसार दक्षिण भारत में अत्यधिक हुआ है। नटराज शिव की कांस्य प्रतिमा अपस्मार पुरुष की पीठ पर ताण्डव करते हुए दक्षिण भारत की बहुमान्य प्रतीक बन गई। दक्षिण भारत में एलौरा, गंगैकोडचोलपुरम् और बादामी आदि की 'नृत्य प्रतिमाओं' की गणना श्रेष्ठतम प्रतिमाओं में की जाती है। उत्तर भारत में नटराज शिव की प्रतिमाएँ कम ही मिलती है। भारतीय कला में नयनाकुठार से प्राप्त शिव की नृत्यरत व चतुर्मुखी शिव की गुप्तकालीन/खण्डित प्रतिमा को प्राचीनतम माना जाता है।

शिवराम मूर्ति द्वारा एक अविस्मरणीय ग्रन्थ नटराज पर लिखा गया है। जिनमें उन्होंने उत्तराखण्ड की भी कुछ नटराज मूर्तियों का वर्णन किया है। कुमाऊँ में अधिकांश नटराज मूर्तियों में शिव को ललित मुद्रा में नृत्य करते हुए दिखाया गया है।

## 260. संस्कृत नाट्यसाहित्य में भारतीय कला के तत्त्व

शालिनी सिंह
पी0 एच0डी0, कला का इतिहास, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

भारत की उच्चस्तरीय कला के परम्परागत मूल्यों के बारे में आज का विश्व जो कुछ जानता है यह स्वयं किए गये सचेत प्रयासो का परिणाम है ये प्रयास अतीत के अवशेषों का अध्ययन करके उन मूल्यों को पुनर्जीवित करने के लिए किये गये हैं। जो विभिन्न स्तरों पर सदियों से कहीं गहरे दबे रहे या साहित्यिक कृतियों में जिन्हें नजर अंदाज किया गया और जिनकी कला तथा ऐतिहासिक महत्त्व के अनगिनत विषयों के अंतर्गत पहचान ही नहीं हुई। अपने पूर्वजात सौन्दर्य के प्रतिपादकों के सौन्दर्य विषयक को एक अलग रूप में किया नाट्यकला का विकास है। सामान्यतः कलाकृतियों में उस वर्ग की कलाकृति परमोत्कृष्ट है जो मनुष्य की वाणी को अपने माध्यम के रूप में ग्रहण करती है, क्योंकि कलात्मक कृति के लिए कोई भी ऐसा दूसरा माध्यम नहीं है जो अध्यात्मिक जीवन को व्यक्त करने में पूर्णतया प्राप्त हो। संस्कृतसाहित्य में नाट्य सर्वोत्कृष्ट रूप है, क्योंकि रूप और विषय वस्तु दोनों का विशदीकरण इसमें इस प्रकार से किया जाता हैं कि उनसे एक सर्वांशपूर्ण वस्तु उत्पन्न हो जाती है। नाटक मानवीय कार्यों और सम्बन्धों को उनके वास्तविक प्रत्यक्षणीय रूप में कल्पना दृष्टि से सामने उपस्थित करता है। नाट्य–प्रदर्शित कार्य मानवीय परस्पर विरोधी मनोवेगों एवं चरित्रों से अद्भुत होते हैं और इसलिए इनमें समाघात वर्तमान होता है, क्योंकि क्रिया प्रक्रिया को उत्पन्न करती है। नाट्य के कला जरूरी हैं कला के तत्त्वों के बिना नाट्य अधूरा है। सौन्दर्य चाहे प्रकृति में हो या कलाकृति में, इनके दो पक्ष होते हैं– इन्द्रियबोध, बुद्धिबोध। इन्द्रियबोध पक्ष का क्षेत्र दृश्यमान है, क्योंकि केवल दो ज्ञानेन्द्रियाँ अर्थात् नेत्र व कान कलात्मक इन्द्रियाँ हैं। हम गत पृष्ठों में उस प्राकृतिक एवं कलात्मक सौन्दर्य के मूलतत्त्वों की जटिलताओं के पास है। राष्ट्रीय जीवन की सांस्कृतिक परिस्थिति से प्रधानतया नाटक की उत्पत्ति होती है। इसके पूर्व महाकाव्य और गीतकाव्य दोनों का होना परमावश्यक है, क्योंकि इसमें दोनों के लक्षण वर्तमान होते हैं। नाट्यकला के उद्गम के लिए स्वतन्त्र आत्म चेतना एवं मानवीय पुरुषार्थ, उन्नत दशाओं और नियत भविष्यों का सुस्पष्ट सामान्य प्रत्यक्ष अथवा जाति का होना नितान्त आवशकय है नाट्यशास्त्र में कला की उत्पत्ति तभी होती है जब कि राष्ट्र का उत्थान उस सांस्कृतिक तल तक हो जो राष्ट्रीय विकास के मध्यकाल तथा उसके परवर्ती काल में सम्भव है। संस्कृतशास्त्र में जिस नाट्य को प्रदर्शित करते हैं उसका सर्वाधिक आवश्यक अंश कला का होता है। अत एव नाटक को हमारे सामने उस आवश्यकता के तत्त्व को प्रदर्शित करना चाहिए जो मानवीय पुरुषार्थों, द्वन्द्वों एवं भाग्यों के मूल में वर्तमान है। भारतीय कला के आधारभूत सिद्धान्तों का संक्षिप्त विवरण देंने के बाद, संस्कृत काव्यशास्त्र, नाट्यशास्त्र और शिल्पशास्त्र में विभिन्न लेखक 'सम्प्रदायों' द्वारा निर्धारित कलाप्रकृति और कलातत्त्व के विश्लेषण की ओर उन्मुख हुआ जा सकता है।

## 261. श्रीमद्भागवतमहापुराण में सङ्गीतकला

कु. शताब्दी सिंह परिहार
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, इन्दिरा कला संगीत विश्वविद्यालय, खैरागढ़

'मानव मन की आन्तरिक अभिव्यक्ति ही कला है।' भारतीय कला एवं संस्कृत साहित्य का सम्बन्ध प्राचीन काल से रहा है। संस्कृतसाहित्य मे कला के अनेक उदाहरण मिलतें हैं। हमारी भारतीय कला के मूल ग्रंथ संस्कृतभाषा मे ही प्राप्त होते है। यथा– नाट्यशास्त्र, सङ्गीतसूर्योदय, समराङ्ण सूत्रधार आदि।

पुराणों में भी यें कलाएँ परिलाक्षित होती हैं। पुराणों में विभिन्न कलाओं का उल्लेख मिलता है। जैसे– कांव्यकला, सङ्गीतकला, नाट्यकला आदि।

श्रीमद्भागवतपुराण की महापुराण के रूप मे प्रतिष्ठा है। गीत, वादय, नृत्य से समन्वित सङ्गीत कला का उदाहरण प्राप्त होता है। श्रीमद्भागवत के दशमस्कन्ध में रास का उल्लेख मिलता है–

रासोत्सवः सम्प्रवृत्तो गोपीमण्डलमण्डितः। 10.32.3

नृत्य के प्रकारों मे रास भी एक प्रकार है जो लोक शैली मे आता है जिसका प्रमाण महाकवि भास ने हल्लीसक नृत्य के रूप में प्रस्तुत किया है। ऐसा वर्णन मिलता है कि भगवान श्री कृष्ण ने रास नृत्य की शिक्षा गोपियों को दी है, यथा– पैरों को चलाना आदि। संङ्गीत के तीनों पक्षों के अन्तर्गत वादनकला की चर्चा श्रीमद्भागवत मे की गई है यथा– प्राचीन वादय– दुन्दुभी, वेणु, मृदङ्ग, पण आदि का वर्णन है। भगवान् श्री कृष्ण स्वयं उत्कृष्ट बांसुरी वादक के रूप में प्रतिष्ठित है। श्री कृष्ण को 16 कलाओं में निपुण कहा गया है।

ततो दुन्दुभयो नेदुर्निपेतुः पुष्पवृष्टयः।
जगुर्गन्धर्वपतयः सस्त्रीकास्तद्यशोऽमलम्।। 5 ।।

'गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं सङ्गीतमुच्यते ' इस परिभाषा के अनुसार नृत्य और वादन बिना गीत के अपूर्ण है, यह कथ्य श्रीमद्भागवत के गीत विषयक प्रसंगों से प्रमाणित होता है यथा– रास नृत्य प्रारम्भ होने पर गन्धर्व अपनी स्त्रियों के साथ गीत गाते है प्रस्तुत प्रसंग मे गाये गए गीत से आनन्द अभिव्यक्त हो रहा है। इसी प्रकार रास क्रीडा के अन्तर्गत जब कृष्ण जी अन्तर्धान हो गए तब गोपियाँ गीत गाना प्रारम्भ करती है जो गोपी गीत के रूप में प्रसिद्ध है। यथा–

जयति तेऽधिकं जन्मना व्रजं श्रयत इन्दिरा शश्वदत्र ही।

प्रस्तुत प्रसंगों से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि श्रीमद्भागवत महापुराण श्री कृष्ण की लीलाओं का उद्गाता है सामवेद की सामगान पद्धति का उपबृह्मण श्रीमद्भागवत मे लक्षित होता है। उक्त प्रसंगों को आधार मानकर श्रीमद्भागवत की साङ्गीतिक अभिव्यक्ति पर चिन्तन मैं प्रस्तुत कर रही हूँ।

## 262. महाभारत में प्राप्त होने वाले आध्यात्मिक सौन्दर्य के तत्त्व

डॉ0 श्रेया प्रकाश
संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

नैवं ताम्यन्ति विद्वांसः प्लवन्तः पारमम्भसः।
अध्यात्माविदुषो धीरा ज्ञानं तु परमप्लवः।। शान्ति पर्व– 285/44

अर्थात् अध्यात्मतत्त्व के ज्ञाता तैरने की कला जानने वालों की भांति संसार–सागर को पार कर जाते हैं, उनके लिए परम ज्ञान ही जहाज बन जाता है।

उपर्युक्त श्लोक महाभारत के शान्ति पर्व से उद्गृहीत है इस श्लोक में अध्यात्म की श्रेष्ठता वर्णित है। महाभारत के विषय में किदन्ती है कि जो महाभारत में नहीं है वह कहीं नहीं है–

यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्।

अर्थात् महाभारत में सभी कुछ है। महाभारत में ऐतिहासकता, व्यावहारिकता लौकिक ज्ञान होने के साथ ही आध्यात्मिकता पर्याप्त रूप में विभिन्न स्थलों पर प्राप्त होती है यह अनेक रूपों में महाभारत में सर्वत्र आध्यात्मिक सुगन्ध विकरित करती हुई प्राप्त होती है। महाभारत में अध्यात्म मरमात्मा को प्राप्त करने के साधन माध्यम और लक्ष्य तीनों रूपों में अभिव्यंजित हुआ है। अध्यात्म सांख्य योग के माध्यम से प्राप्तव्य है महाभारत में अनेक स्थानों पर अध्यात्म और योग के अन्योन्याश्रय– सम्बन्ध को प्रकाशित किया गया है।

शान्ति पर्व के अन्तागर्त भीष्म पितामह के द्वारा कृष्ण सम्बन्धी अध्यात्म के विषय में उपदेश दिया गया है–

अत्रोपायं प्रवक्ष्यामि यथावच्छास्त्रचक्षुषा
तत्त्वज्ञानाच्चरन् राजन् प्राप्नुयात्परमां गतिम्।। शान्तिपर्व 214/1

अर्थात् शास्त्रविहित कर्मों का निष्काम भाव से आचरण करता हुआ मनुष्य तत्वज्ञान से परमगति को प्राप्त कर लेता है।

लिप्तेन मनसा यश्य संकल्पादैश्वरं गुणम्।
आत्म प्रसादं तं विद्यात सर्वाह्यात्मनि देवता।। शान्तिपर्व–216/15

जो योगी मन के द्वारा संकल्प से ही ईश्वरीय गुणं को पाना चाहता है, वह उस आत्मप्रसाद को प्राप्त कर लेता है, क्योंकि सम्पूर्ण देवता आत्मा में ही स्थिर है–

एवं हि तरसा युक्तकर्मवत् तमसः परम्।
त्रैलोक्यप्रकृतिदेही तमसांऽन्ते महेश्वरः।। शान्तिपर्व–216/16

तपस्या से शुद्ध हुआ प्राणि (आत्मतत्त्व) अज्ञान निवृत्ति के पश्चात् महेश्वर रूप से प्रतिष्ठित है। इस प्रकार अध्यात्म वह ज्योति है, जिसे एक बार प्राप्त कर लेने के पश्चात् वह शनैः–शनैः बढ़कर प्रकाश रूप धारण कर लेता है और व्यक्तित्व के अन्तर्मुखी स्वरूप के सौन्दर्य को अपरिमित और अद्वितीय रूप से विकसित कर लेती है–

दयान्वितः पुरुषो धर्मशीलो भूतानि चात्मानमिवानुपश्येत्।
गरीयसः पूज्येदात्मशक्तया सत्येन शीलेन सुखं नरेन्द्र।। शान्तिपर्व–291/23

प्रस्तुत श्लोक में भीष्म पितामह द्वारा सभी प्राणियों को एक समान समझने का उपदेश दिया है गुरूजनों का आदर करने का उपदेश भी दिया गया है साथ ही यह भी उपदेश किया गया है कि सत्यभाषण एवं उच्च आचार विचार से ही सुख मिलता है।

भीष्मपर्व में श्रीमद्भगवदगीता में भी अध्यात्म के प्रति एक नवीन दृष्टिकोण की प्राप्ति होती है, षोडश अध्याय जिसका नाम देवासुरसंपदविमोक्ष है उसमें अध्यात्म विषयक उपदेश भगवान श्रीकृष्ण के द्वारा अनेक प्रकार से अर्जुन को दिया गया है।

## 263. प्राचीन संस्कृतसाहित्य में भारतीय वस्त्रकला का सौन्दर्य पक्ष

शिखा जायसवाल
चित्रकला विभाग (वस्त्रकला), दृश्यकलासंकाय का0 हि0 वि0 वि0, वाराणसी– 221005
9415369550, shikhajaiswal1988@gmail.com

भारत में व्याप्त कई कलाओं में वस्त्रकला एक महत्त्वपूर्ण स्थान पर आसीन है, परन्तु बदलते कालक्रम तथा उपेक्षा के कारण कई बार अतिमहत्त्वपूर्ण वस्त्रकला के साक्ष्य नष्ट हो गये, जिसके फलस्वरूप हम उसके सौन्दर्यपक्ष से अनभिज्ञ होते हैं। तथापि प्राचीन संस्कृतसाहित्य यथा– वेद, पुराण, रामायण, महाभारत, कौटिल्यकृत अर्थशास्त्र, पाणिनि का अष्टाध्यायी, पतंजली का महाभाष्य तथा कालिदासकृत काव्यग्रन्थ एवं नाटक में कई बार नायक या नायिका के सौन्दर्य वर्णन में वस्त्रकला के सौन्दर्यात्मक पक्ष का सहारा लिया है, जिसके फलस्वरूप उस कालविशेष के वस्त्र परंपरा के साथ–साथ इसके सौन्दर्य एवं कलात्मक पक्ष की भी जानकारी प्राप्त होती है। प्रस्तुत शोध–पत्र में मैंने इन्हीं साक्ष्यों का संक्षिप्त वर्णन प्रस्तुत करने का प्रयास किया है।

## 264. ऋक्परिशिष्टमन्त्रों में सौन्दर्यविधान

शिल्पा सिंह,
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

य उक्थेभिर्नविन्धते चिकि। ऋषिचोदनः।
इन्द्रं तमच्छा वद नव्यस्यामत्यविष्यन्तं न भोजसे।।

अर्थात् इन्द्र को प्रसन्न करने के लिए नई स्तुति करो, पुराने मन्त्र पर्याप्त नहीं। और जहाँ नवीनता हैं, वहीं रमणीयता है। यही रमणीयता ही तो सौन्दर्य से विभूषित है। कतिपय पाश्चात्य वेदानुशीलन करने वालों की यह मान्यता रही कि वैदिकसाहित्य में सौन्दर्य–विधान कैसे हो सकता है? क्योंकि वैदिक मन्त्र तो यज्ञ–यागादि के वर्णन से नीरस ही प्रतीत होते हैं। अतः वेद में प्रथम ऋग्वेद के 10 मण्डलोपरान्त ऋक्परिशिष्ट अर्थात् खिलभाग में जिन मन्त्रों का संकलन है वह तो यज्ञ के निमित्त ही हैं। परन्तु इनमें नैसर्गिक सौन्दर्य के निर्मल निःश्वास को मन्त्रों में स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है।

यज्ञ मनुष्य के सम्पूर्ण जीवन का प्रतीक है, जो अनुभवों की राशि है। जीवन में जो कुछ श्रेष्ठ और प्रेष्ठ है, आकर्षक और दिव्य है– यज्ञ उसका उल्लसित स्वरूप है। जों सौन्दर्य लौकिक काव्य में पद (शब्दशक्ति) से उत्पन्न करने का प्रयत्न किया जाता है, वह ऋक्परिशिष्ट मन्त्र में साक्षात् जीवन से आ रहा है। ऋषि इन मन्त्रों का दर्शन जीवन के आधार पर करता है, न कि कल्पना के आधार पर। ये ऋक्परिशिष्ट यागादि का विशेष रूप से प्रतिनिधित्व करते हैं। यज्ञ में आने के लिए जिन देवताओं का आह्वान किया गया है, उनके वर्णन में विशेषणों की जो लड़ी गुँथी गई है, वह स्वयं एक विचित्र सौन्दर्य की सृष्टि करती है–

ज्योतिष्मन्तं केतुमन्तं त्रिचक्रं सुखं रथं सुषदं भूरिमायम् ।

इस आहवान में जो तन्मयता है, अनन्यता है, वह अन्यत्र दुर्लभ है और यही तो सौन्दर्य का उत्स है। कुछ ऋक्परिशिष्ट मन्त्रों में वातावरण को नितान्त स्वाभाविक और सौन्दर्यपूर्ण ढंग से प्रस्तुत करने की चेष्टा की गई है– गरुड के उत्पन्न होने मात्र से तीनों लोक काँप उठे, शैल, कानन और वन के साथ सम्पूर्ण धरा कम्पित हो उठी, आकाशस्थ चन्द्रमा और सूर्य नष्ट हो गये, नक्षत्रमालिका की चमक स्तब्ध रह गई, देवता भयभीत हो गए, मरुद्गण का प्लावन भी स्थिर हो गया। यहाँ ऋषि ने सृष्टि के अद्भुत सौन्दर्यरूप का वर्णन किया है। ऋक्परिशिष्ट के इन्हीं मन्त्रों में– शैलीगत, प्रकृतिरूप, भावगत, छन्दगत, अलंकारगत सौन्दर्य का विस्तारपूर्वक वर्णन करने की योजना रहेगी।

## 265. 'अग्निपुराण' में भारतीय संस्कृतिनिष्ठ राजनैतिक कला का सौन्दर्यावबोध

शिव कुमार

सामान्य रूप से राजाओं एवं राजपुरुषों द्वारा राज्य के वैधानिक रूप से शासन करने की नीति को राजनीति कहा जाता है। राजनीति किसी भी संस्कृति का आधारभूत तत्त्व है, क्योंकि किसी भी संस्कृति का नियमन एवं स्थायित्व उसी पर अवलम्बित रहता है। संस्कृत साहित्य में राजनीति को दण्डनीति नाम से अभिहित किया गया है। जिस नीति से राजा अपने प्रजा का नियमन करता है, उसे दण्डनीति अर्थात् राजधर्म कहा जाता है–

दमो दण्डः इति ख्यातः तात्स्यात् दण्डो महीपतिः।
तस्य नीतिः दण्डनीतिः नयनान्नीतिरुच्यते।। कामन्दकोय नीति 2/15

शास्त्रों में दण्डनीति को राज्य की उत्पत्ति से पूर्व ही ईश्वर से प्रणित माना गया है जो कि उसके महत्त्व को प्रतिपादित करता है– ब्रह्मतेजोमयं दण्डसृजतपूर्वमीश्वरः। मनुस्मृति 7.14

मनुस्मृति में कहा गया है, कि दण्डनीति ही सभी प्राणियों पर शासन करता है एवं रक्षा करता है सभी के सुषुप्त होने पर दण्ड ही जागृत रहता है एवं विद्वज्जन दण्ड को ही धर्म कहते हैं–

दण्डः शास्ति प्रजाः सर्वा दण्ड एवाभिरक्षति।
दण्डः सुप्तेषु जागर्ति दण्डं धर्म विदुर्बुधाः।। मनुस्मृति 7.18

अग्निपुराण में राजनैतिक अवयवों का अत्यन्त सूक्ष्मता से विशद विवेचन किया गया है एवं राजनीति अर्थात् दण्डनीति के अनुसार राज्य सप्त अंगों में स्वीकृत है–

स्वाम्यमात्यो जनपदा दुर्गो दण्डस्तथैव च
कोषो मित्रं च धर्मज्ञं सप्तांगं राज्यमुच्यते।। अग्निपुराण 225/11

अग्निपुराण में राजा से लेकर ग्रामाधिपति तक सभी के गुणधर्मों का विशद विवेचन किया गया है। राजा के गुणों का वर्णन करते हुए कहा गया है कि राजा को शत्रुनाशक, प्रजापालक, दण्डनीति का अनुसरण करने वाला एवं धर्मपूर्वक प्रजा का पालन करने वाला होना चाहिए। यहाँ पर शासक के कर्तव्यों का उत्तम निदर्शन दृष्टिगत होता है, जो हमारी संस्कृति का आधारभूत तत्त्व है, एवं यही राजधर्मीय भावात्मक कला एवं सौन्दर्य है–

राजा भवेच्छन्त्रुहन्ता प्रजापालः सुदण्डवान्।
पालयिष्यामि वः सर्वान्धिर्मस्यान्व्रतमाचरेत्।। अग्निपुराण 218/2

राजा को श्रेष्ठ आमात्य का चुनाव कर शत्रु पर आक्रमण कर जीतना चाहिए। राज्य के प्रत्येक कर्मचारी को उसकी योग्यता एवं निपुणता के अनुरूप उसी कार्य में संलग्न करना चाहिए जिसमें उसे कुशलता प्राप्त हो–

यस्मिन्कर्मणि कौशल्यं यस्य तस्मिन्नियोजयेत्। अग्निपुराण 218/16

अग्निपुराण में राजा एवं आमात्य से लेकर द्वारपाल, ताम्बूलवाहिनी, रक्षक खड्गधारी एवं अन्तःपुर के सभी सदस्यों तथा सारथी तक के गुणों एवं कर्मों का पूर्णतया संक्षिप्त विवेचन किया गया है। राजा में समस्त राजनैतिक प्रवीणताओं का होना अनिवार्य माना गया है एवं उसे राज्य के सभी तत्त्व को गुप्तचर की दृष्टि से देखना चाहिए– चारचक्षुर्भवेद्राज्ञा नियुञ्जीत सदाचरान्। अग्निपुराण 218/20.

'दुर्ग' राज्य के सप्तांगों में महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। अग्निपुराण में कहा गया है कि राजा को छः प्रकार के दुर्गों में से किसी भी एक दुर्ग में निवास करना चाहिए–

षण्णामेकतम् दुर्गं तत्र कृत्वा वसेद्बली। अग्निपुराण 222/4

अग्निपुराण में ग्राम से लेकर राज्य तक समुचित शासनप्रबन्ध के लिये ग्राम के प्रमुख अधिपति से लेकर राज्य तक के लिये एक अधिपति की व्यवस्था की गयी है तथा इनके कार्य के अनुरूप उन्हें वेतन का भी प्रावधान किया जाता है यही राजधर्मीय आर्थिक कला सौन्दर्यतत्त्व है–

ग्रामस्याधिपतिं कुर्याद्दशग्रामाधिपं नृपः।
शतग्रामाधिपं चान्यं तथैव विषयेश्वरनम्।। अग्निपुराण 223/1

ग्रामाधिपतियों एवं राज्य प्रमुखों का मुख्य कार्य अपने–अपने कार्यक्षेत्र में उचित शासन प्रबन्ध बनाएँ रखना तथा विवादित विषयों पर उचित न्याय व्यवस्था करना आदि रहा। राजाओं को चारचक्षुओं के माध्यम से सदा उन अधिपतियों एवं नागरिकों का परीक्षण करने का निर्देश दिया गया है। अग्निपुराण में कर–व्यवस्था का बड़ा उचित प्रबन्ध दृष्टिगोचर होता है। किसी भी अवस्था में प्रजा से उत्पादन का बीसवें भाग से अधिक कर नहीं लेना चाहिए।

इस प्रकार कहा जा सकता है कि अग्निपुराण में राज्य एवं इसके सभी अंगों तथा उनके उचित प्रबन्ध के माध्यम से राजनीतिककला सौन्दर्य की उत्कृष्ट छवि दृष्टिगत होती है। यही अग्निपुराण का राजनैतिककला सौन्दर्यतत्त्व का अवबोध है।

## 266. कुषाणकालीन कला का धार्मिक प्रभाव (मथुरा मूर्तिकला के संदर्भ में)

श्रद्धा जयसवाल
शोधच्छात्रा, प्राचीन इतिहास संस्कृति एवं पुरातत्त्व विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

भारत आने वाली जातियों में कुषाण वंश का इतिहास गौरवमय था। कुषाण वंश ने विदेशी होने के बावजूद उस एकता को अंशतः पुनः प्रतिष्ठित किया जो प्रायः एक सदी से लेकर अधिक काल तक कायम रही। कुषाण राज्य अरब सागर से लेकर गंगा नदी तक फैला था। इसी कारण शिल्पियों द्वारा निर्मित मूर्तियों को दूर–2 तक भेजा जाने लगा। इस काल की कला में बुद्ध मानव रूप में मूर्ति का सर्वप्रथम निर्माण किया गया, जो भारतीय कला के लिए इस युग की सर्वोत्तम देन है। इस युग में दो कला शैलियाँ प्रचलित हुई जिन्हें मथुरा और गांधार कला कहा जाता है। मथुरा ब्राह्मण, बौद्ध, जैन और लोक धर्मों का केन्द्र बना रहा। आरम्भ में हीनयान संप्रदाय की एक शाखा सर्वास्तिवाद का केन्द्र था जो आगे चलकर महायान का भी एक बड़ा केन्द्र बन गया। यह जैन तीर्थंकरों का भी केन्द्र रहा है। कुषाण काल में निर्मित यक्ष–यक्षिणी मूर्तियाँ मथुरा तथा उसके आस–पास क्षेत्रों से प्राप्त हुई हैं। वास्तव में मथुरा की इन यक्ष मूर्तियों ने जो मानदण्ड स्थापित किया। उसी से प्रभावित होकर बुद्ध बोधिसत्व तीर्थंकर और ब्राह्मण सम्प्रदाय के विभिन्न देवी–देवताओं की प्रतिमाओं का निर्माण भी मथुरा कला में हुआ। इसके अतिरिक्त वेदिका, स्तूप, स्तम्भखण्ड जिन पर जातक कथाएँ उत्तीर्ण है और जैन आयागपट्ट का और बलराम, शिवलिंग, वसुदेव, कामदेव, तथा नाग मूर्तियों का निर्माण होने लगा था। कुषाण कालीन शिल्पों ने सम्मुख दर्शन के साथ–2 पार्श्वगत और पृष्ठगत दर्शनों तथा नवीन मुद्राओं का प्रयोग आरम्भ कर दिया था। देवाताओं की मूर्तियाँ सम्मुख दर्शन के रूप में उकेरी गयी कायोत्सर्ग मुद्रा में जैन प्रतिमाओं का निर्माण होता रहा जिसका बुद्ध प्रतिमा के विकास से गहरा सम्बन्ध रहा। ठीक इसी प्रकार भारतीय अभिप्रायों में कमल, मणिमाला, घण्टावली, अष्टमांगलिक, चिह्न, कल्पवृक्ष, शंख से निकलती हुई। विभिन्न देवी–देवताओं की मूर्तियों का पशुओं के साथ सम्बन्ध दिखाया गया है जिसको कल्पना के आधार पर वास्तविक रूप देने का प्रयास किया गया जैसे मगरमच्छ व्याघ्रराज, नाग इत्यादि पशु पक्षियों के साथ दिखाया गया।

इस प्रकार कुषाण कालीन कला में भारतीय मूर्तिकला को एक नये रूप में दिखाया। जिसका भारतीय धर्म पर विशेष प्रभाव पड़ा।

## 267. कालिदास के साहित्यों में सांगीतिक निकष

श्रुति शाश्वत उपाध्याय
शोधच्छात्रा, संगीत एवं मंचकलासंकाय, संगीतशास्त्र विभाग, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी

संस्कृतसाहित्य के देदीप्यमान नक्षत्रों में महाकवि कालिदास का स्थान ध्रुव के समान अटल है। भाषा की दृष्टि से कालिदास संस्कृत कवियों में सर्वाधिक सरल हैं। इनकी रचनाओं में पवन के प्रपात, प्रताप के अवतरण, सरित के अभिसरण, पक्षियों के गुञ्जन, पंशुओं के उन्नदन और शिशुओं के रोदन में भी नाद की तीव्र, मध्य एवं मन्द रूप स्वरों के आरोहावरोह लय में गति–यति स्पष्ट सुनी समझी जा सकती है। महाकवि कालिदास की कृतियों में यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि संगीत बाह्य साधनों की प्रतीक्षा नहीं करता अपितु स्वर जब राग बनकर निर्बन्ध प्रसृत होने लगता है तो करों में ताल तथा पाँवों में थिरक अनायास ही उत्पन्न हो जाती है तथा प्रकृति द्वारा संगीत का प्रस्फुटन होने लगता है। कालिदास द्वारा वर्णित वृक्षों तथा वनस्पतियों, पुष्पों और पशु–पक्षियों की टीका वे 'वृक्ष विशेषः, पुष्प विशेष : या पक्षिविशेषः' आदि के सम्बोधन द्वारा करते हैं। यथा –

कुर्वन्सन्ध्याबलिपटहतां शूलिनः श्लाघनीया।
मामन्द्राणां फलमविकलं लप्स्यते गर्जितानाम्।।

यहाँ मेघ गर्जना को महाकाल की सन्ध्या पूजन के समय बजने वाले पटह ध्वनि के समान निर्दिष्ट किया गया है –

**शिखरासक्तमेघानां व्यज्यन्ते यत्र वेष्मनाम्।**
**अनुगर्जितसंदिग्धाः करणैस्सुरजस्वनाः।।**

अर्थात् वहाँ के गुहों के शिखरों पर घिरे हुए बादलों के गर्जन से मिश्रित घरों की मुरज–ध्वनि सुनने पर लोगों को बादलों के गर्जन का भ्रम होता था। इस भ्रम का निवारण ताल और लय के द्वारा ही होता था अर्थात् गृहों की छतों पर विराजमान मेघों की गर्जना तथा मुरज–ध्वनि में इतनी अधिक मान्यता थी कि उन्हें सामान्यतया पहचानना कठिन होता था।

इस प्रकार के अनेक उदाहरण उनकी रचनाओं में अनायास ही यत्र–तत्र प्राप्त हो जाते है। कालिदास की विशेषता इस बात में निहित है कि उन्होंने भारतीय संस्कृति के समस्त सबल तत्त्वों को अपनी कृतियों के माध्यम से उभारा फिर भी कहीं ऐसा नहीं लगने दिया कि वह वैदिक संस्कृति का प्रचार कर रहे है।

## 268. ऋग्वेद में नारी–सौन्दर्य के तत्त्व

**श्वेता अग्रहरि**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

परमात्मा के द्वारा रचित इस सृष्टि में सौन्दर्य एक ऐसा तत्त्व है जिसने सदैव मानव मन को अपनी ओर आकर्षित किया है। सौन्दर्य से सदैव मनुष्य के मन को एक अलौकिक सुख की अनुभूति होती है। सौन्दर्य की इस अलौकिक सन्तुष्टि ने ही मनुष्य को इतना उद्वेलित कर दिया, जिसके कारण मानव मन सृष्टि के प्रत्येक कण में सौन्दर्य की अनुभूति करता है, चाहे वह चेतन हो अथवा अचेतन। सौन्दर्य से अभिभूत होकर अनेक कवियों, साहित्यकारों ने विशाल काव्यों की रचना कर डाली।

सौन्दर्य की व्याख्या न केवल भारतीय विद्वानों द्वारा की गयी है अपितु पाश्चात्य विद्वान् भी इससे आकर्षित हुए है। John Keats us "Ode to the Grecian urn" में कहा है– " Beauty is truth , truth is beauty"A सौन्दर्य के विविध रूप हैं, इनमें नारी–सौन्दर्य एक ऐसा तत्त्व है जिसका वर्णन वैदिकवाङ्मय से ही प्रारम्भ हो जाता है तथा रामायण, महाभारत, पुराण व अन्य लौकिक संस्कृत काव्यों में अत्यन्त विकसित रूप धारण कर लेता है।

ऋग्वेद में नारीगत सौन्दर्य के तत्त्व वर्णित हैं। ऋग्वेद के चौथे मण्डल में स्त्री के लालिमा युक्त गौर वर्ण जनित सौन्दर्य का वर्णन इन्द्र के बभ्रुवर्ण अश्वों से तुलना करके किया गया है। इसके अतिरिक्त उर्वशी की तुलना पतनशील विषुतरेखा से की गयी है तथा उर्वशी की सखियों का वर्णन भी गौरांग और शृंगार सम्पन्न रूप में विहित है। स्त्री के सौन्दर्य की चर्चा होती है तो प्रायः नारी के नख–शिख सौन्दर्य की चर्चा अवश्य होती है। ऋग्वेद में भी यत्र–तत्र इस प्रकार के वर्णन प्राप्त होते हैं– यथा वृषाकपि इन्द्राणी की प्रशंसा लम्बे–लम्बे बालों वाली कहकर करता है।

ऋग्वेद के उषस् सूक्त में भी उषा के सौन्दर्य का वर्णन प्राप्त है। ऋग्देद में नारी सौन्दर्य हेतु अनेक शब्दों का वर्णन प्राप्त होता है– यथा अमीतवर्णा, शुभ्रा, हिरण्यवर्णा, सुदृशीका इत्यादि। ऋग्वेद में नारी–सौन्दर्य के विविध रूपों का सूक्ष्म तथा सम्यक् विवरण मेरे द्वारा प्रस्तुत शोधपत्र में किया जायेगा।

## 269. संस्कृतसाहित्य में स्तुतिकला

**श्याम बाबू**
संस्कृत विभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

कला शब्द पाणिनीय धातु पाठ के अनुसार कल् गतिसंख्याने अर्थात् गति और संख्यान अर्थ में पठित धातु से निष्पन्न हुआ है। "कलनम् इति कला" कल् धातु से भाव अर्थ में घञ् एवं टाप् प्रत्यय करके इस शब्द की सिद्धि हुयी है। निरुक्तकार के अनुसार कला की व्युपत्ति है– कं सुखं लातीति कला। इस निरुक्ति के अनुसार कला सुख या आनन्द प्रदान करने वाली है।

संस्कृतसाहित्य में इस सुख प्रदायिनी कला के विषय में आचार्य वात्सायन ने कामसूत्र में 64 कलाओं का उल्लेख करके एक नूतन धारा को प्रवाहित किया है, जिसके आधार पर बहुविध रूप में 64 कलाओं का विवेचन किया जाने लगा। वात्सायन के अतिरिक्त शुक्रनीति एवं ललितविस्तर इत्यादि ग्रन्थों में भी कला का उल्लेख प्राप्त होता है। आचार्य क्षेमेन्द्र ने भी कलाओं के विषय में विस्तारपूर्वक लिखा है। उनके एक काव्य का नाम ही कलाविलास है। उनके कलाविलास में 272 कलाओं का वर्णन है।

इन आचार्यों तथा महाकवियों के द्वारा वर्णित विभिन्न कलाएँ हैं– वर्णनकला, स्थापत्यकला, मूर्तिकला, भाववर्णनकला, रसाभिव्यक्तिकला, अलंकारवर्णनकला, सौन्दर्याभिव्यक्तिकला, गुणौचित्यप्रतिपादन की कला, मानभञ्जनकला, रीतिसंघटन की कला, छन्दोबद्ध करने की कला प्रश्नोत्तरकला, स्तुतिकला इत्यादि।

संस्कृतसाहित्य में स्तुति कला का व्यापक उल्लेख मिलता है। प्रायः सभी कवियों ने किसी न किसी रूप में अपने इष्ट की स्तुति की है। अनेक स्थलों पर राजाओं की स्तुति भी दर्शनीय है। महाकाव्यों, नाट्यग्रन्थों एवं शास्त्रीयग्रन्थों के मंगलाचरण में इस प्रकार की अनेकानेक स्तुतियाँ प्राप्त होती हैं। इनके अतिरिक्त अनेक स्तोत्र काव्य हैं, जिनमें स्तुति की सरस भावधारा प्रवाहित हुयी है, इस दृष्टि से पुष्पदन्तकृत शिवमहिम्नस्तोत्र, जगद्धर भट्ट की स्तुति कुसुमाञ्जलि, आचार्य शंकर की सौन्दर्यलहरी, पण्डितराज जगन्नाथ की पंचलहरियाँ, मयूर का सूर्यशतक, पुराणों में आगत स्तुतियाँ विशेष दर्शनीय हैं। ऐसे ही कुछ स्थलों का विवेचन प्रस्तुत करते हुये स्तुतिकला के सौन्दर्य का विश्लेषण करने का विनम्र प्रयास इस शोध–निबन्ध का उद्देश्य है।

## 270. मेघदूत में अन्तर्निहित प्रकृतिगत सौन्दर्य

**श्याम शंकर**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

संस्कृत वाङ्मय में वेद, दर्शन, साहित्य आदि क्षेत्रों में सौन्दर्य का महत्त्व तो रहा ही है, किन्तु इनमें से साहित्य के क्षेत्र में सौन्दर्य का वैशिष्ट्य जो हमें प्राप्त है वह अन्य क्षेत्रों में श्रेष्ठतर ही है। साहित्य के क्षेत्र में सौन्दर्य के विषयगत (वस्तुनिष्ठ) और विषयिगत (आत्मनिष्ठ) हमें दो रूप में प्राप्त होते हैं इनमें से प्रथम अर्थात् वस्तुनिष्ठता में नयनाकर्षण तथा दूसरे अर्थात् आत्मनिष्ठता में अन्तर्मन के आकर्षण की प्रधानता होती है। यदि कवियों की दृष्टि से देखा जाए तो सौन्दर्य शब्द की सार्थकता एवं उनके भेदों का निराकरण–

**क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः** (शिशुपालवधम् 4/17) और साथ ही
**दधि मधुरं मधुमधुरं द्राक्षा मधुरा सितापि मधुरैः।**
**तस्य तदेव हि मधुरं यस्य मनो यत्र संलग्नम्।।**

इस उक्ति में भी सौन्दर्य का लक्षण प्राप्त होता है। कवियों की दृष्टि में सौन्दर्य का जो वस्तुनिष्ठ रूप है उसकी तो प्रधानता है ही और साथ ही आत्मनिष्ठ रूप भी न्यून नहीं है। मनःस्थिति विषयिगत, भावनागत अनुभव आदि शब्द आत्मनिष्ठ सौन्दर्य के ही पर्याय प्रतीत होते हैं। इस आत्मनिष्ठ सौन्दर्य की पुष्टि **'नैषधीयचरितम्'** में श्रीहर्ष ने–

**यथा यूनस्तद्वत् परमरमणीयापि रमणी।**
**कुमाराणामन्तःकरणहरणं नैव कुरुते।** (नैषध0 22/252)

अर्थात् परम सुन्दरी रमणी का सौन्दर्य भी बालकों के निर्मल मन को आकर्षित नहीं करता, इस उक्ति के माध्यम से इन्होंने यह बता दिया कि सौन्दर्याकर्षण का सम्बन्ध केवल भावनात्मक रूपों से ही है। यदि ऐसा नहीं होता तो एक छोटे बालक का अपने माँ के प्रति आकर्षण का अभाव होता या सभी मनुष्यों में समान रूप से सभी मनुष्यों के प्रति उसकी आकर्षण बना रहता किन्तु ऐसा लोक में दृष्टिगोचर नहीं होता। महाकवि भारवि ने भी– "**वसन्ति हि प्रेम्णि गुणाः न वस्तुषु।** (किरातार्जुनीयम् 8/37) कह कर इस बात की पुष्टि कर दी कि चाहे वह प्रकृतिगत सौन्दर्य हो या वह मानवीय सौन्दर्य हो जो हमें आकर्षण की भावना देखने को मिलती है वह आकर्षण का विषय उस वस्तु में नहीं अपितु उस विषयी अर्थात् उस मानव के अन्तःकरण में ही विद्यमान रहती है। पाश्चात्य विद्वानों में डार्विन, फ्रॉयड ने सौन्दर्यानुभूति को कामवासना एवं वंशरक्षण की प्रवृत्ति से जोड़कर जो सौन्दर्य को तो विषयगत संकुचित दायरे में स्थापित किया किन्तु हमारी भारतीय परम्परा यह मानती रही कि रस रूप एवं आनन्द रूप ब्रह्म की ज्योति ही विश्व में दृष्टिगोचर होने वाले निखिल (सम्पूर्ण विश्व) सौन्दर्य का मूल उद्गम आनन्दाद्धयेव खल्विमानि भूतानि जायन्ते (भृगुवल्ली–षष्ठ अनुवाक, तैत्तिरीयोपनिषद्) है और उसकी जो अनुभूति है वही सौन्दर्यभूति है अर्थात् जो सौन्दर्य हमें दृष्टिगोचर होता है वह अपने मूलरूप में परब्रह्म के अखण्ड सौन्दर्य का ही सहोदर है वह वस्तुनिष्ठ तो है किन्तु उसका रसास्वादन पूर्णतः मानसिक एवं आत्मगत है।(सूर्य का शृंगारवर्णन प्रथमखण्ड पृ0 27–63)

हमारे ऋषियों ने भी इस रसात्मक अर्थात् आनन्दरूप ब्रह्म परमात्मा को रमणेच्छा से अनुप्राणित बताते हुए इस रसानन्द कर निस्यन्दन करने वाले सौन्दर्य को भी काम से संलग्न कर दिया। इसी कारण भारतीय सौन्दर्य धारणा में मनुष्य तथा प्रकृति दोनों ही एक ही सौन्दर्य तत्त्व का अनुभव करते हुए रसलीन होकर एक–दूसरे से मिल जाते हैं। महाकवि कालिदास इसी मौलिक अवस्था से अनुप्राणित होकर अपने सौन्दर्य वर्णन में मनुष्य तथा प्रकृति दोनों को समान मानते रहे चाहे वे वस्तुनिष्ठ सौन्दर्य को बता रहें हों या आत्मनिष्ठ सौन्दर्य को किन्तु उनकी काव्यभावना सौन्दर्य के इस लोकोत्तर, सृष्टिव्यापी तथा अविभाज्य स्वरूप पर ही केन्द्रित है। कालिदास के काव्यों में प्रकृति की रमणीयता का सरस एवं ललित वर्णन प्राप्त होता है। मेघदूत में तो कालिदास ने प्रकृति को मानवीय रूप देकर उससे बातचीत की परम्परा जो स्थापित की है ऐसी कल्पना संस्कृत साहित्य में अद्वितीय ही है। मेघदूत में तो कालिदास ने प्रकृति को मानवीय रूप देकर उससे बातचीत की परम्परा जो

स्थापित की है। ऐसी कल्पना संस्कृत साहित्य में अद्वितीय ही है। कालिदास के प्रकृति वीक्षण में इनकी निशित दृष्टि मानव–प्रकृति की तरह बाह्य प्रकृति के भी अन्तरतम स्तर में घुस जाती थी, तथापि इन्होंने प्रकृति वर्णन में उसके कान्त, कोमल एवं मधुर पहलू को ही चित्रित किया है उदग्र, भीषण एवं भद्दे पहलू को नही। महाकवि प्रकृति को अधिकतर नायिका के रूप में देखते है, जिसमें सरसता, सदयता और प्रेम का अनवच्छिन्न स्रोत फूट रहा हो और जो दुःखानुकूल मानव हृदय को आशा एवं सान्त्वना का सन्देश देती हो। इनके प्रकृति चित्रण में हमें कहीं तो वायु के झकोरों से फड़फड़ाते किसलय करों से ताल देते तथा भ्रमर झंकार से मधुर संगीत छेड़े लता–नर्तकियाँ नाच रही है, कहीं चन्द्र अपनी किरणरूपी अंगुलियों से रजनी के बिसरे हुए अन्धकार रूपी केशों को हटाकर उसके प्रदोषकालरूपी मुख को चूम रहा है। मेघदूत तो सारा का सारा ही प्रकृति में नायिकात्व सौन्दर्य की कोमल भावना का एक बृहत् निदर्शन है।

## 271. दुर्गासप्तशती में शक्ति का स्वरुप एवं सौन्दर्य तत्त्व

डॉ॰ श्यामा सिंह
पोस्ट डाक्टोरल फेलो, आधुनिक भाषाएँ एवं भाषा विज्ञान विभाग, स0 स0 वि0 वि0, वाराणसी

'शक्ति' शब्द की उत्पत्ति संस्कृत के 'शक' शब्द से हुई है जिसका अर्थ सशक्त होनें; जो गतिशील हो बल या ऊर्ज़ा को उत्पन्न करने वाला हो। शक्ति एक विचार है। क्रियात्मक शक्ति का मानवीकरण करके उसे दैवीय शक्ति के रुप में मानवीकृत कर दिया गया है। शक्ति सभी प्रकार के बदलावों का भी कारण मानी जाती हैं। शक्ति को मातृका शक्ति भी कहते है, ये ब्रह्माणी, वैष्णवी, माहेश्वरी, इन्द्राणी, कुमारी, वाराही, चामुन्डा, इत्यादि शक्यिों का सामूहिक रूप है। हिन्दूधर्म में शक्ति शब्द का प्रयोग महान दैवीयशक्ति के लिये किया जाता है जो पूरे संसार की माँ हैं। ये शक्ति की देवियाँ केवल उत्तर भारत मे ही नहीं अपितु दक्षिण भारत में भी पूजी जाती हैं। उत्तर भारत के प्रत्येक गाँव में एक शक्ति का पूजा स्थल होता है जिसे चौरामाता कहा जाता है। दक्षिण भारत में भी प्रत्येक गाँव में देवी का पूजा स्थल होता है। दुर्गासप्तशती में मुख्य रूप से नौ देवियों का वर्ण न मिलता है। जिनके स्वरूप अलग–अलग हैं इनके वस्त्रों के रंगों में विविधता है। इन्होंने अलग–अलग अस्त्र–शस्त्र धारण कर रखे हैं। इन्होंने अलग–अलग मुद्राएँ धारण कर रखी हैं। ये अलग–अलग सिद्धियों और मनोकामनाओं को प्रदान करने वाली है।

## 272. वाल्मीकीय रामायण में प्रतिबिम्बित संगीतकला

सौम्या कृष्ण
शोधच्छात्रा,संस्कृतविभाग,इलाहाबादविश्वविद्यालय, saumya02krishna@gmial.com

मनुष्य कल्पनाओं का धनी है, जब भाषाभिव्यक्ति का माध्यम गीत बन जाय और उसे वाद्य एवं नृत्य का सहयोग प्राप्त हो, तब कल्पनायें सजीव हो उठती हैं। अतः गीत, वाद्य एवं नृत्य का त्रिवेणी संगम ही संगीत कहलाता है। संगीत की उत्पत्ति वेदों से मानी गयी है, वैदिक ऋचाओं का सस्वर पाठ करने की प्रणाली वैदिक युग में प्रचलित थी। सम्पूर्ण सामवेद संगीत से भरा पड़ा है। सामवेद की ऋचायें 'छान्दसिका' कहलायी हैं। यद्यपि सामगान में शुद्ध उच्चारण तथा कठोर नियमावलियों के परिणामस्वरूप लौकिक संगीत का प्रादुर्भाव हुआ। वाल्मीकिरामायण में भी तत्कालीन कला एवं संगीत का व्यापक विस्तार मिलता है। वैदिक युग में संगीत मुख्यतः यज्ञ का अंग बना हुआ था, रामायण काल में भी यज्ञों के अनुष्ठान के लिए वैदिक परम्परा का ही अनुकरण हो रहा था जिसका उदाहरण द्रष्टव्य है–

**गतिभिर्मधुरैः स्त्रिः धैर्मन्त्राह्वनैर्यथार्हतः।**
**होतारो ददुरावाहन् हविर्भागान् दिवौकसाम्।।** (वाल्मीकीय रामायण, बालकाण्ड 14.9)

भारत की आर्येत्तर जातियों में संगीत नृत्यादि के प्रति अतिशय अभिरुचि थी। इनमें गन्धर्व, किन्नर तथा अप्सराओं का जीवन कलात्मक अथवा कला के प्रति समर्पित था। ये जातियाँ गान–नृत्य एवं वाद्य कला में निपुण होती थी। वस्तुतः रामायण में तो संगीत कला के लिए 'गांधर्व' शब्द का प्रयोग मिलता है– **तौ तु गान्धर्वतत्त्वज्ञौ स्थानमूर्च्छनकोविदौ।**(वाल्मीकीय रामायण, बालकाण्ड 4.10) गान्धर्व में स्वर, ताल एवं पद इन तीन अंगों का समावेश होता है, अतः इसी आधार पर संगीत के तीन भेद किये गये हैं– **स्वर संगीत, वर्ण संगीत व ताल संगीत,** स्वर संगीत से तात्पर्य उस विधा से है जिसमें स्वर की प्राधान्यता हो। इसमें आलाप मुख्य होता है। वस्तुतः सामवेदीय संगीत में उदात्त, अनुदात्त व स्वरित के क्रम से स्वरों का ही महत्त्व है। लव व कुश भी गान्धर्व विधा के तत्त्वज्ञ, स्थान और मूर्छना के जानकार, मधुर स्वर सम्पन्न थे। वर्ण प्रधान संगीत वर्ण संगीत कहलाया। रामायण में वर्ण संगीत का परिचय अनुष्टुप छन्द के माध्यम से मिलता है। इसी प्रकार वाद्यों पर अथवा हाथ पर ताल दे–देकर जो गायन प्रस्तुत किया जाता है, वह ताल संगीत है। बन्दीजनों व सूतों द्वारा स्तुतिवाचन के मध्य

पाणिवादक हाथों पर ताल गति के अनुसार ताल देकर राजाओं के बीते हुये अद्भुत कर्मों का बखान करते थे, ऐसा उल्लेख रामायण में प्राप्त होता है।

रणभूमि में भी संगीत का प्रयोग प्राप्त होता है, जिसे 'युद्ध गांधर्व' कहा गया। युद्ध के आदि, मध्य एवं अन्त में प्रयुक्त धौंस, शंख, नगाड़े इत्यादि का उल्लेख प्राप्त है। संगीत के विकास में प्रकृति भी सहचरी रही है। संगीत के प्रसिद्ध विद्वान् दामोदरपंडित के अनुसार स्वरों की उत्पत्ति पशु–पक्षियों से हुई है। तात्पर्य यह है कि प्रकृति ने स्वयं हमें संगीत का दान दिया है। विश्वामित्र ने दो नदियों के जलों के संघर्ष से उत्पन्न तीव्र ध्वनि को 'तुमुलध्वनि' कहा।

रामायण युग में विभिन्न वाद्य कलाओं की उन्नति हुई। वाद्य अर्थ के लिए 'वादित्र' पर का प्रयोग मिलता है। प्रमुख वाद्यों में मृदंग, भेरी, शंख, दुन्दुभि, वीणा, मड्डुक, विपच्ची, डिंडिम, पणव, आडम्बर इत्यादि का उल्लेख प्राप्त होता है। रामायण युग में वाद्य कला अपने चरमोत्कर्ष पर थी। स्त्रियाँ भी संगीत व नृत्य में पर्याप्त रुचि लेती थीं। लंका नगरी में स्त्रियाँ अपने वाद्यों को प्रिय की भाँति साथ लेकर सोती थी–

काचिद् वीणां परिषृज्य प्रसुप्ता सम्प्रकाशते।
महानदीप्रकीर्णेव नलिनी पोतमाश्रिता।। (वाल्मीकीय रामायण, सुन्दरकाण्ड,10.37)

निष्कर्षतः रामायण कलीन समाज एवं संस्कृति में संगीत की समस्त विधाओं की पर्याप्त उन्नति हुई है। आज जो संगीत हमारे सामने है उसमें लौकिक एवं वैदिक परम्पराओं का मिश्रण पाया जाता है। अतः संगीत के विकास में वैदिक एवं लौकिक इन दोनों विधाओं का योगदान स्वीकार करना औचित्यपूर्ण है।

## 273. मैत्रेयबुद्ध की प्रतिमाओं में कलातत्त्व

सोनल सिंह
शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ,sonal.singh087@gmail.com

मैत्रेय भावी बुद्ध हैं। जिस प्रकार 'कल्कि' को विष्णु का भावी अवतार मानने की परम्परा है और जोरोस्ट्रियन यहूदी लोग 'श्वोश्यान्त' को अपना भावी देवदूत या मसीह मानते हैं, उसी प्रकार पारस्परिक अनेक अन्तरविरोधों के होते हुए भी, मैत्रेय को ही हीनयान और महायान बौद्ध परम्परायें, भावी बुद्ध के रूप में स्वीकार करते हैं। किन्तु वैशिष्ट्य इस बात का है कि, मैत्रेय बिना जन्म लिये ही, अनेक प्रकार की मूर्तियों एवं पूजा प्रथाओं के रूप में, बौद्ध जगत् में, उपलब्ध हैं, जबकि अन्य धर्मों में पहले से ही ऐसी स्थिति नहीं है। मैत्रेय की प्रतिमा संसार में बहुविध है, जिसमें कला और सौन्दर्य के अनेक पक्ष सहज ही दर्शनीय हैं।

प्रस्तुत पत्र में, भावी बुद्ध मैत्रेय की प्रतिमाओं से सम्बन्धित, कला और सौन्दर्य के विविध पक्षों पर चर्चा की जायेगी। साथ ही यह भी समझने की कोशिश की जायेगी कि इन प्रतिमाओं के क्या अवदान हैं और वे किस प्रकार की हैं।

## 274. सचित्र जैन पाण्डुलिपि एक सौन्दर्यात्मक अध्ययन आचार्य मानतुंग द्वारा रचित भक्तामर स्तोत्र के सन्दर्भ में

सृष्टि जैन
शोधच्छात्रा ड्राइंग एण्ड पेन्टिग विभाग, दयालबाग एजुकेशनल इन्स्टीट्यूट (डीम्ड यूनिवर्सिटी), आगरा, jainkanu,4u@gmail.com

सौन्दर्य एक भावना है। हम संसार में अनेक वस्तुयें देखते हैं। इन वस्तुओं के हमारे मन पर जो प्रभाव पड़ते हैं उनमें से एक सुन्दरता का प्रभाव भी है। इस दृष्टि से हम वस्तुओं को सुन्दर कहते हैं। कला का कार्य रूपों की सृष्टि करना है अतः अपने मन के भावों को कलाकार कला के माध्यम ये व्यक्त करता है। सौन्दर्य का उचित व अनूचित अनुमान व्यक्ति की दृष्टि से होता है। प्रत्येक देश एवं नगर की चित्रकला उस स्थान से सामाजिक धार्मिक और राजनैतिक जीवन को प्रकाश में लाकर उसे अमर बना देती हैं जैसा वातावरण, जैसी वेश–भूषा, जैसी आकृतियाँ और जैसा जीवन मूल्य समय–समय पर प्रचलित होता है, इसके अनुरूप ही चित्रों के विषय, भाव भंगिमा और नखशिख होते हैं। इसी प्रकार जीवन में अस्तता–व्यस्तता आदि अनेक समस्याओं के कारण उत्पन्न मानसिक अस्थिरता और उसके विस्मृति के उत्पन्न होने की आशंका से कण्ठ परम्परा द्वारा प्राप्त ज्ञान को सुरक्षित रखने की आवश्यकता का जब अनुभव किया गया, तब उसे जिन उपलब्ध उपकरणों पर लिपिबद्ध किया गया उसे 'पाण्डुलिपि' के नाम से अभिहित किया गया। ऐसी ही परम्परा को ध्यान में रखते हुये उत्तरकाल में (17वीं शताब्दी के पश्चात्) आचार्य मानतुंग द्वारा रचित भक्तामर स्तोत्र (जिसमें 48 संस्कृत काव्यों) की रचना की गयी। यह चित्रित पाण्डुलिपि जयपुर के तेरापंथीय जैन बड़ा मन्दिर के शास्त्र भण्डार में संग्रहित पं0 रायमल जी द्वारा श्री हेमराज हेतु लिपिबद्ध सचित्र भक्तामर स्तोत्र की हस्तलिखित प्रति है पाण्डुलिपि में बनाये गये चित्र संवत् 1830 (ई0 सन् 1773) में बनाये गये। पाण्डुलिपि के बने हुये सारे चित्र द्विआयामी व

राजपूत शैली की विशेषता रखते हैं। भक्तामर स्तोत्र में बने हुये चित्र भारतीय कला व सौन्दर्यात्मक दृष्टि से अपने आप में एक अनोखी विशेषता रखते हैं।

## 275. वैदिकसंहिता में वर्णित शिल्पकला : एक अध्ययन

**शुभाशीष मण्डल**
संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय, वाराणसी, mandalsubhasish100@gmail.com

हिन्दू परम्परा में वेद को सर्वविध विद्या के आदि स्रोत के रूप में स्वीकार किया जाता है। सनातन परम्परा यह स्वीकार करती है कि संसार में समस्त विद्या एवं कला वेदोत्पन्न है। इस दृष्टि से जिस षोडश कला या चतुःषष्टि कला की चर्चा कि जाती है उसका वेद निःसृत होना स्वतः प्रमाणित है। वस्तुतः वेद की वहुविध शाखाएँ है। श्रुति भी कहती है **'अनन्ता वै वेद'**। मुण्डकोपनिषद् में परा एवं अपरा विद्या के अन्तर्गत वेद चतुष्टय एवं षडङ्ग को परिगणित किया गया है। इस के अनुसार समस्त कला एवं विद्या वेदों में अन्तर्निहित हैं। शिल्पकला भी मानव जीवन का अभिन्न अंग है। पग–पग पर मनुष्य को इसकी आवश्यकता होती हैं। वेदों में व्यापक रूप में शिल्पकला की चर्चा होती है। अनेक मन्त्रों में काष्ठ–काष्ठकार ,स्वर्ण–स्वर्णकार, लौह–लौहकार, रथ–रथकार, तन्तुवाय, धौकनी इत्यादि शब्द दृष्टिगोचर होते हैं। ऋग्वेद में कहा भी गया हैं– **'कारुरहं ततो भिषग् उपलप्रक्षिणी नना'** अर्थात् मै शिल्पी हूँ, मेरे पिता वैद्य हैं, और माता चक्की चलाती हैं। उपर्युक्त मन्त्र में से पता चलता है कि तत्कालीन समाज में एक ही परिवार में विविध व्यवसाय से युक्त लोग हुआ करते थे। मै अपने शोधपत्र **'वैदिक वाङ्मय में वर्णित शिल्पकला : एक अध्ययन'** के माध्यम से वेदों में शिल्पकला के व्यवस्थित स्वरूप पर प्रकाश डालना चाहता हूँ।

## 276. अग्निपुराण में प्रतिपादित नृत्यकला एवं सौन्दर्य

**सुचिता यादव**
शोधच्छात्रा, विशिष्ट संस्कृत अध्ययन केन्द्र, जवाहरलाल नेहरु विश्वविद्यालय

भारतीय संस्कृति में कला ही वह तत्त्व है, जो अपने अप्रतिम तथा महनीय स्वरूप के माध्यम से भारत के प्राचीनतम सांस्कृतिक धरोहर को संरक्षित एवं समाहित करते हुए विश्व–संस्कृतियों में पृथक् एवं सर्वोपरि स्थान प्रदान करता है। यद्यपि कला प्रायः सभी ज्ञान परम्पराओं में निबद्ध किया गया है, तथापि संस्कार सम्पन्न समृद्ध संस्कृतवाङ्मय के सभी ज्ञान सम्प्रदायों में कलाओं की भिन्न–भिन्न स्वरूपों में सर्वाधिक सशक्त अभिव्यञ्जना की गयी है। संस्कृतवाङ्मय के ईसा पूर्व दस सहस्त्र वर्ष पूर्व अर्थात् ऋग्वैदिककाल से लेकर १२वीं शताब्दी के मध्यकाल तक कलाओं के अप्रतिम अध्ययन सामग्री उपलब्ध होते हैं। विभिन्न शास्त्रों में कला के अनेक भेद बताये गये हैं, यथा वात्स्यायन के कामसूत्र में ६४, ललितविस्तर में ८६ तथा शुक्रनीति में ६४ तथा प्रबन्धकोश में ७२ कलाओं की गणना की गई है। इसी सन्दर्भ में मध्यकालीन ९वीं शताब्दी में महर्षि वेदव्यास जी द्वारा रचित अग्निपुराण जिसमें संस्कृतवाङ्मय के सभी ज्ञान सम्प्रदायों यथा काव्यशास्त्र, धर्मशास्त्र, राजनीतिशास्त्र, व्याकरणशास्त्र, वास्तुशास्त्र इत्यादि विषयों का विस्तृत विवेचन प्राप्त होता है, और जो सभी विद्याओं का कोश कहा जाता है, उस अग्निपुराण में भी भारतीयकला एवं सौन्दर्य के अनेक व्यापक पक्षों यथा वास्तुकला, मूर्तिकला, नाट्यकला, नृत्यकला इत्यादि का विस्तृत विवेचन प्राप्त होता है।

अग्निपुराण के तीन अध्यायों में नृत्यकला के विभिन्न स्वरूपों एवं पक्षों को प्रतिपादित किया गया है। जिसमें नृत्य के रीति, आङ्गिक कर्म, अभिनय, अलंकार अर्थात् आङ्गिक कर्मों के भेद एवं प्रकारों को विवेचित किया गया है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में चतुःषष्टि कलाओं में परिगणित मुख्य नृत्यकला का विवेचन करते हुए नाट्य के तीन अंगों नृत्यगीत वाद्य के समुदाय रूप को व्यक्त किया जायेगा, जिसे अमरकोशकार द्वारा **'तौर्यत्रिकस्य'** संज्ञा से उद्बोधित किया गया है तथा **पदार्थस्यामिनयो नृत्यम्** के आधार पर अग्निपुराण में प्रतिपादित आङ्गिक कर्म के रूप में द्वादश प्रकार एवं उसके तीन भेद अङ्गज, स्वभाविक एवं अवलज का वर्णन, नृत्य एवं नृत्त भेद, अभिनय के त्रय प्रकार एवं उनमें विभिन्न अङ्गों में हाव–भाव तथा उनके प्रकारों का वर्णन तथा उन अभिनयों में उत्पन्न रस का निरूपण प्रस्तुत किया जायेगा तथा स्थान–स्थान पर दूसरे सम्प्रदायों के साथ समता एवं विषमता को भी दर्शित किया जायेगा।

## 277. वैदिक संहिताओं में भूगर्भकला के तत्त्व

**कु० सुधा**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

तकनीकी विज्ञान का साक्षात् सम्बन्ध मानव सभ्यता से है। यह प्रायः सर्वविदित है कि वैदिक सभ्यता ही सर्वप्राचीन सभ्यता है जो भारत में ही फली–फूली है। वेदों व वैदिक संहिताओं में आध्यात्मिक ज्ञान तो है ही,

साथ ही साथ सभी प्रकार के भौतिक विज्ञान की भी पराकाष्ठा है। धर्मशास्त्र ,राजनीतिशास्त्र, समाजशास्त्र, शिक्षाशास्त्र आदि के साथ गृह–निर्माणकला, धातुकला, योगकला, यज्ञकला, कृषिकला, मन्त्रकला, भूगर्भकला आदि सभी विषयों का सम्यक् ज्ञानवेद व वैदिकसंहिताओं में प्राप्त होता है।

वैदिकसंहिताओं में भूगर्भकला के अन्तर्गत अधीत विषय है– भूमि की सृष्टि, भूमिका पृथिवी रूप, उसके गर्भ में निहित समस्त पदार्थ, पर्वत, चट्टानें, खानें, समुद्र–सतह पर उपलब्ध सर्वस्व आदि। पृथिवी जिस रूप में सृष्ट हुई तथा जिस रूप में निवास योग्य बनकर हमें प्राप्त हुई– इसमें पृथिवी के विकास क्रम का स्पष्टीकरण है। शतपथ ब्राह्मण कहता है कि नौ परिवर्तनों के उपरान्त पृथिवी का वर्तमान रूप हमें प्राप्त हुआ था–

**ता वा एतानवसृष्टयः ।।** (शतपथ ब्राह्मण–6/1/1)

अथर्ववेद के मन्त्रों से बिल्कुल स्पष्ट है कि भूमि खनिजों की खान है। खनिजों के अन्तर्गत पृथिवी व समुद्र की आन्तरिक सतह पर पाएँ जाने वाले पदार्थ है– **विश्वम्भरा वसुधा नीप्रतिष्ठा हिरण्यवक्षा जगतो निवेशनी।**।(अथर्ववेद–12/1/6, 12/1/26)। पृथिवी को सम्पदा की गुफा कहा गया है तथा इसमें मणि, सोना आदि सर्वस्व मिलता है– **निधिं बिभ्रती बहुधा गुहा वसुमणिं हिरण्यं पृथिवी ददातु मे।**

**वसूनि नो वसुदारा समानादेवी दधातु सुमनस्यमाना।।** (अथर्ववेद–12/1/44)

यहाँ प्रयुक्त शब्द रासमाना का अर्थ रासायनिकों से युक्त हो सकता है। अर्थात् पृथिवी रासायनिक संगठन से युक्त है। पृथिवी की सतह पर पाएँ जाने वाले खनिजों में से ऋग्वेद में चाँदी (रजत), सोना (हिरण्य, सुवर्ण) तथा लोहे (अयस्, कृष्णायस्) का उल्लेख है तथा समुद्र की सतह में पाए जाने वाले कृशन (मोती) तथा रत्नों का विवेचन भी ऋग्वेद में प्राप्त है।

## 278. वेदान्तदर्शन में भारतीय कला

**डॉ0 सुधा पाण्डेय**
**इलाहाबाद**

Art of living: जीने की कला का निदर्शन भारतीय दर्शन में बखूबी किया गया है। भारतीय दर्शन में जीवन दर्शन से सम्बन्धित श्रुति– वाक्यों से भरा पड़ा है। जीवन दर्शन की भारतीय कला का अनोखा और अद्वितीय तरीका है। दृश्यमान जगत् पर्यन्त सूक्ष्म से स्थूल प्राणियों में अलग़–अलग भारतीय कला दृष्टिगोचर होती है। मनुष्य कलाओं से परिपूर्ण है। कला एक ऐसी साधना विशेष है जिसके द्वारा मनुष्य अपनी उपलब्धियों को सुन्दरतम रूप से दूसरों को सम्प्रेषित कर सकने में सक्षम होता है।

भारतीय चिन्तन के परिप्रेक्ष्य में कला साधना की परम्परा अत्यन्त प्राचीन एवं इसका इतिहास अत्यन्त समृद्ध रहा है। उपनिषद् साहित्य में आत्मा को सोलह कलाओं से पूर्ण माना गया है। ऐतरेयोपनिषद् में (3/2) आत्मा की इन सोलह कलाओं का संकेत करते हुए बताया गया है –

**"संज्ञानमज्ञानं विज्ञानं प्रज्ञानं मेधा दृष्टिर्धृतिर्मतिर्मनीषा जूतिः स्मृतिः संकल्पः क्रतुरसुः कामोवश इति सर्वाण्येतानि प्रज्ञानस्य नामधेयानि भवन्ति।"**

इन्हीं सोलह कलाओं से उपेत होने के कारण आत्मा को षोडशी भी कहा जाता है। यह आत्मा ही मानव शरीर में जीवन रूप में विद्यमान रहती है। गीता में भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा स्पष्ट रूप से कहा गया है–

**अहमात्मा गुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः।**

अत एव इस आत्मा को ईश्वर की उपाधि भी प्रदान की जाती है तथा आत्मा का निवास स्थान हृदयदेश बताया गया है – **ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।**

आत्मा का शरीर से संयोग ही जीवन है तथा जीवन अत्यन्त रहस्यमय एवं कलात्मक है। इसे जानना अत्यन्त दुष्कर है। भारतीय जीवन (कला) व व्यवहार आध्यात्मिक, आत्मवादी तथा ईश्वरवादी है। प्रस्तुत शोधपत्र में वेदान्त दर्शन के अनुसार आत्मा के सोलह कलाओं को संख्या भेद के साथ अर्थ भेद को भी ग्रहण करके अपने अल्पज्ञान के धरातल पर आरूढ़ होकर मान्यताओं के आधार पर प्रस्तुत करने का प्रयास किया है।

## 279. 'शिशुपालवधमहाकाव्य' में माधुर्य गुण कृत–सौन्दर्य

**सुधा श्रीवास्तव**
**शोधच्छात्रा, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी**

संस्कृतसाहित्य में महाकवि माघ की कीर्तितल का एक मात्र आधार–पादप उनका महाकाव्य 'शिशुपालवधम्' है। महाकाव्य के लिए जितने वर्णनीय विषय बताये गये है। यहाँ सभी लक्षण घटित होते हैं। महाकाव्य ग्रन्थ प्रधानतया एक शैली और अंशतया अनेक श्रेणियों से मिली–जुली होती है। इनकी शैली अलंकार प्रधान होने से 'अलंकृत शैली' नाम से सम्बोधित की जाती है। ये अर्थ के अनुरूप शब्दों का चयन करते है। कालिदास की उपमा का वैशिष्ट्य, भारवि का अर्थ गौरव तथा दण्डी का पदलालित्य ये तीनों विशेषताएँ इनकी

रचना शैली में उपलब्ध होती है। यही कारण है कि इनकी शैली से मुग्ध हो कर विद्वानों के मुख से हार्दिक उद्‌गार निकलते है–

उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः।।

ये भागवतकवि, शास्त्रकवि तथा आशुकवि थे। इनकी लेखनी से अमर साहित्य प्रस्तुत हुआ है। इनकी शैली विषयानुरूप है। विषय का सविस्तार, किन्तु सरस एवं रोचक वर्णन करते हैं।

श्री चन्द्रशेखर पाण्डेय अपनी पुस्तक 'संस्कृत साहित्य की रूपरेखा' में लिखते है– 'माघ की पदशय्या इतनी अच्छी है कि कोई भी शब्द अपने स्थान से हटाया नहीं जा सकता।'

साहित्यिक दृष्टि से ग्रन्थों का पर्यालोचन करते समय उसमें निहित सौन्दर्याधायक तत्त्व जैसे– गुण, रसात्मक अभिव्यंजना, अलंकार आदि पर विचार अपेक्षित होते है– **'लक्ष्यानुसार लक्षणप्रवृत्तिः'** महाकाव्य में अपेक्षित गुण सदलङ्कृति होता है। जो सौन्दर्याधायक तत्त्व माना गया है।

इनके रचना में रसवद् वाक्य माधुर्य कहे जाते है। फलतः रस तथा माधुर्य एक वस्तु है। शब्द और अर्थ दोनों में व्यंजकता रस रहता है। तब रस व्यंजक वर्णरचनाशालित्व या रस व्यंजनकार्थ शालित्व यही माधुर्य सिद्ध होगा।

## 280. भारतीय दर्शन में सौन्दर्य

**सुजीत कुमार**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, इ0 वि0 वि0, इलाहाबाद

भारतीय दर्शन मूल्यों का दर्शन हैं। मूल्य को भारतीय दर्शन की शब्दावली में पुरूषार्थ कहते हैं। पुरुषार्थ ही मनुष्य का परम लक्ष्य है। 'दर्शन' शब्द दृश् धातु से ल्युट् प्रत्यय करके बना है– जिसका अर्थ है देखना। **'दृश्यते इति दर्शनम्'**– जो देखा जाय। **'दृश्यते अनेन इति दर्शनम्'**– जिसके द्वारा देखा जाय। इन दोनों व्युत्पत्तियों से प्रमेयमीमांसा और प्रमाणमीमांसा का बोध होता है, जिससे मानव कल्याण का मार्ग प्रशस्त होता है। भारतीयदर्शन के अनुसार सौन्दर्य का सीधा सम्बन्ध मानवजीवन से है और मानवजीवन का सम्बन्ध आनन्द से है। मनुष्य अपनी आनन्दानुभूति के लिये विविध कलात्मक रचनाओं का सृजन कर उसे सौन्दर्यात्मक रूप प्रदान करता है। सौन्दर्य प्रकृति का प्रथम उद्‌भव है। कृति के द्वारा प्रकृति में जो रूप का संस्कार पैदा होता है वह प्रिय होता है। जो प्रिय होता है वह सुन्दर है। इस आधार पर प्रिय वस्तु को सुन्दर और उसके भाव को सौन्दर्य कहते हैं– **सुन्दरस्य भावः सौन्दर्यम्।** सौन्दर्य शब्द संस्कृत के भाव अर्थ में ष्यञ् प्रत्यय करने पर बनता है। सुन्दर (सु + उन्द् + अरन्) शब्द का अर्थ– **सुष्ठु उनत्ति आर्द्रो करोति चित्तम् इति सुन्दरम्।** अर्थात् भली प्रकार से चित्त को आह्लादित करने वाला। इस प्रकार आनन्द प्रदान करने वाला गुण ही सौन्दर्य कहलाता है। सौन्दर्य एक सार्वभौम तत्त्व है, जिसका स्वरूप भारतीय वाङ्मय में परिलक्षित होता है।

सौन्दर्य की चरमपरिणति साहित्य में दृष्टिगत होती है। साहित्य के समान दर्शन का भी परमोद्‌देश्य आनन्द की प्राप्ति एवं दुःखों से मुक्ति प्रदान करना है। दर्शन का जन्म ही **सत्यं शिवं सुन्दरम्** की अनुभूति है। आस्तिक और नास्तिक दोनों दर्शनों का मूल लक्ष्य आनन्द की प्राप्ति है। नास्तिक दार्शनिक चार्वाक, सृष्टिगत दृश्य वस्तुओं में ही आनन्द की अनुभूति करते हैं। बौद्ध दुःखों से सार्वकालिक मुक्ति को सुन्दर मानते हैं। जैन दार्शनिक सृष्टिगत समस्त पदार्थों के पूर्णज्ञान में ही आनन्द की अनुभूति कराते हैं।

आस्तिक दार्शनिक परब्रह्म में सौन्दर्य की अनुभूति कराते है। इन दार्शनिकों में आनन्द को प्राप्त करने के माध्यम पृथक्–पृथक् हैं। नैयायिक प्रमाणों द्वारा सृष्टिगत सौन्दर्य के कारणभूत परब्रह्म में सौन्दर्य की अनुभूति की है। न्यायानुगामी, ईश्वर को जगत् का कारण मानने वाला वैशेषिक दर्शन का अनुमान ही सहृदय को परमानन्द की कोटि में पहुँचाता है।

सांख्यदर्शन प्रकृति और पुरुष के सम्बन्ध में होने वाला विवेकज्ञान को परब्रह्म की सौन्दर्यमय अनुभूति स्वीकार करता है। योग दर्शन में चित्त की एकाग्रता से होने वाला ब्रह्म सौन्दर्य माना जाता है।

मीमांसा दर्शन यज्ञादि कर्मों के अनुष्ठान से प्राप्त स्वर्ग सुख को परम सुख कहता है। वेदान्ती परब्रह्म में सदैव के लिये एकाकार हो जाना परम सन्तुष्टि मानते हैं। इसके अनुसार ब्रह्म ही सत्य और सुन्दर है।

## 281. अथर्ववेद में प्रतिपादित इन्द्रजालकला

**सुनिलकुमार शाह,**
संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

वेद ज्ञान–विज्ञान, धर्म–संस्कृति, कला–सौन्दर्य और सदाचार के मूल हैं। वैदिक साहित्य को समग्रविश्व में प्राचीनतम माना जाता है। कला एवं सौन्दर्य की आधारशिला वेद पर ही प्रतिष्ठित है। वेद को ही समस्त

ज्ञान–भण्डार का आदि स्रोत स्वीकार किया गया है। इस सन्दर्भ में आचार्य मनु का कथन ध्यातव्य है– सर्वज्ञानमयो हि सः। इस क्रम में चतुःषष्ठि एवं षोडशकला की चर्चा प्रायः प्राप्त होती है, किन्तु चतुःषष्ठिकला की लोकप्रियता जनगण में सदा से विशिष्ट रही है। विभिन्न पुराणों में एवं कामकला ग्रन्थों में चतुःषष्ठि कला के स्वरूप एवं संख्या विषयक तत्त्व प्राप्त होते हैं। इस सन्दर्भ में ज्ञातव्य रहे कि इन्द्रजाल भी चतुःषष्ठि कला में परिगणित होने वाली कला है। जिसके सिद्धान्त एवं क्रिया पक्ष का प्रभाव सम्पूर्ण संस्कृतसाहित्य पर दृष्टिगोचर होती है। सर्वविधविद्या की भाँति इन्द्रजाल का मूल उदगम स्थल श्रुतियाँ ही है। वेदचतुष्टय में अथर्ववेद चतुर्थ वेद के रूप में गण्य है। प्रायः जनमानस में यह अवधारणा व्याप्त रहती है कि अथर्ववेद जादू–टोनावाला वेद है, परन्तु इसके अतिरिक्त अथर्ववेद का अधिकांश भाग धर्म, दर्शन और अध्यात्म से सम्बनिधत है। यह आत्मानुशासन की साधना है। अथर्ववेद के मन्त्र अध्यात्मपरक, सुखकारक, आत्मा का उत्थान करने वाली तथा मंगलकारक स्थितियाँ प्रदान करने वाली हैं। इसके मन्त्र सृजनात्मक हैं। अस्तु इसे मात्र जादू–टोने का वेद कहना कथमपि उचित नही है। किन्तु अथर्ववेद में इन्द्रजाल सम्बन्धित विषयवस्तु भी पर्याप्त रूप में समुपलब्ध होता है।

अथर्ववेद के अभिचारकर्म को प्रकट करने वाली शत्रुनाशक, जादू–टोना, मारण, वशीकरण आदि का प्रतिपादन करने वाली हैं। इन्द्रजाल में शत्रुविनाशक, बाजीकरण, वशीकरण आदि विद्याओं का समावेश है। मैं अपने शोधपत्र 'अथर्ववेद में प्रतिपादित इन्द्रजाल कला' के माध्यम से अथर्ववेद में प्राप्त इन्द्रजाल कला के स्वरूप पर प्रकाश डालना चाहता हूँ।

## 282. सौन्दर्यतत्त्वमीमांसा

सुनील कुमार यादव
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय

वेदों में सुन्दर और सौन्दर्य शब्द तो नहीं प्राप्त होते किन्तु इनके अनेक पर्यायों का प्रयोग हुआ है। सुन्दर और सौन्दर्य के संदर्भ में वैदिक साहित्य में जिन शब्दों का प्रयोग हुआ है, उनमें मुख्य हैः– रूप, चारु, रुचिर, वल्गु, प्रिय, पेशस् आदि। रूप का प्रयोग प्रायः आकार–प्रकार के अर्थ में हुआ है। लेकिन अनेक प्रसंगों में सुन्दर रूप या सौन्दर्य का भाव भी उसमें निहित है।

ऋग्वेद में कहा गया है कि दिशाओं में व्याप्त सूर्य के तेज से और उसके उत्तमोत्तम रूपों से हमारे देश का स्पर्श कर– **हरित्वता वर्चसा सूर्यस्य श्रेष्ठै रूपै स्तन्वं स्पर्शयस्व।।** (ऋ0 10.11.3) सौन्दर्य अर्थ में रूप का उल्लेख/प्रयोग यजुर्वेद में भी हुआ जो अनेक प्रकार के सुन्दर वस्त्राभूषण आदि धारण कर ऐन्द्रिय सुखों में लिप्त रहते हुए अपने बल से विचरण करते हैं – **ये रूपाणि प्रतिमुञ्चमाना असुराः सन्त स्वधया चरन्ति।** यजु0 2.30

चरु शब्द का वैदिक संस्कृत में दो अर्थ प्राप्त होते हैं– कल्याणरूप और सुन्दर या प्रीतिकार। ऋग्वेद में कांतिमय अर्थ में चित्र शब्द का प्रयोग किया गया है– **अस्थुरूँ चिश्रा उषसः पुरस्तान मता इव स्वरवोऽध्वरेषु।** क्र0 4.51.2। अर्थात् कांतिमिय उषः समूह पूर्व दिशा में यज्ञस्तूपों के समान स्थित हैं। यहाँ चित्र का अर्थ कांतिमान है। रण्व का अर्थ है रमणीय। ऋग्वेद में रमणीय अर्थ में रण्व का प्रयोग दिखाई देता है। आचार्य सायण ने वल्गु का रुचिर अर्थ किया है– **वल्गुः रुचिरा प्रीतिजननी स्यात्।** (अथर्ववेद– वि0 भा0 ग्रन्थमाला)

वैदिक साहित्य में सौन्दर्य तत्त्व बीज रूप में ही मिलता है जिसका आध्यात्मिक विकास उपनिषदों में प्राप्त होता है और सौन्दर्य तत्त्व का पल्लवित रूप काव्य शास्त्र में दिखाई देता है।

## 283. वाल्मीकिरामायण में वर्णित भारतीय कला एवं सौन्दर्यतत्त्व

सुनीता मिश्रा
शोधच्छात्रा, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, इलहाबाद

यूरोप की भाँति भारत में भी सौन्दर्यशास्त्र एवं कलाओं का विधिवत शास्त्रीय अध्ययन देखने को मिलता है। वैदिक ऋचाओं के युग में हमारे महर्षियों को प्राकृतिक शक्तियों के दर्शन से सदैव आकर्षण का अनुभव होता रहा है जिसका प्रयोग उन्होंने अपने रचनाओं में किये।

**सौन्दर्य तत्त्व** – ध्वनिकार आचार्य आनन्दवर्धन रसध्वनि की काव्यात्मा को सिद्ध करते हुए कहते हैं –

**काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।।**

यहाँ आदिकवि के सौन्दर्यमयी काव्य की ओर स्पष्ट संकेत है। नलचम्पूकार त्रिविक्रमभट्ट ने इनकी महीयसी रचना को **रम्या रामायणी कथा** कहकर प्रतिष्ठित किया है। वस्तुतः रामायण अपने काव्यसौन्दर्यों के रम्य, सुप्रतिष्ठित होने के कारण अग्रिम रचनाकारों के 'उपजीव्य' एवं आदर्श अजस्र रूप से बनी हुई है।
हृदयस्पर्शी आत्मारूप करुण रस का पल्लवन इस श्लोक से हुआ– **मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।** युग्म रूप सौन्दर्य को दर्शाते हुए आदिकवि कहते हैं– **तदां कुशिकपुत्रं तु धनुष्पाणी स्वलंकृतौ।** सीता के मनोहर सौन्दर्य को देखकर रावण कहता है– **वरं माल्यं वरं गन्धं वरं वस्त्रं च शोभने।**

**कलातत्त्व–** संस्कृत भाषा में कला शब्द का प्रयोग शिल्प, मधुर, श्रवण, सुखद आदि अर्थों में किया जाता है। महाकवि के काव्य में विविध ललित कलाओं का बोध होता है जैसे– युद्ध कला, वास्तु कला, शिल्पकला, गृहनिर्माण कला, वाग्व्यवहार कला आदि।

**युद्ध कला का मार्मिक वर्णन– अहं सेतु करिष्यामि ..तत्वमाह महोदधिः।**

इसी प्रकार अन्य कलाओं के उदाहरण प्राप्त होते है। रामायण में नाट्यशास्त्रीय दृष्टि से भी रस, छन्द, अलंकार, वृत्तियां इत्यादि का प्रयोग महर्षि वाल्मीकि ने सुस्पष्ट रूप से किया है, रामायण में वर्णित सौन्दर्य तत्त्व, प्रकृति वर्णन, अनेक प्रकार की शास्त्रविद्या, कलाओं के कारण ही यह महाकाव्य न केवल प्राचीन कालिक, अपितु वर्तमान में भी सह्रदयो के ह्रदय का हार बना हुआ है।

## 284. 'माघकाव्य' में प्रतिपादित प्राकृतिक सौन्दर्य निरूपण

**सूर्य प्रकाश सिंह**
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी–221005

कवि जहाँ अपनी काव्यकृति में सौन्दर्य का स्रष्टा होता है, वही वह जीवनसौन्दर्य का अचेत–सचेत द्रष्टा भी होता है। वस्तुतः कवि की सौन्दर्य चेतना ही उसकी कलाकृति में रूपायित होकर इसे आलोकमय परिवेश प्रदान करती है। एक ओर कलाकार वस्तुनिष्ठ सौन्दर्य आकलनों का मानसिक चयन करता है तो दूसरी ओर व्यक्तिगत परिष्कृत रुचियों की छाँव भी प्रत्यंकित करता है।

सौन्दर्यशास्त्र हिन्दी में 'एस्थेटिक्स' का पर्याय बनकर प्रचलित हुआ है। कुछ लोग इसे 'नन्दनशास्त्र' भी कहते है। कुछ विद्वान् बाउम गार्तेन, हीगले आदि इसका प्रयोग संवेदनशील एन्द्रिय बोध के अर्थ में तो कुछ ने ललित कलाओं के रूप में किया किन्तु बहुत समय बाद यह काव्यसौन्दर्य व प्रकृतिसौन्दर्य के विश्लेषणात्मक निरूपण के अर्थ में प्रयुक्त होने लगा। प्रकृतिसौन्दर्य के इसी सातत्य में हमारी एक दृष्टि माघ के शिशुपालवध में प्रयुक्त प्राकृतिक सौंदर्य के वर्णन की ओर जाती है। जहाँ माघ ने प्रकृतिप्रदत्त छटा का अद्भुत निरूपण एन्द्रिय सौन्दर्य व अभिव्यक्तगत सौन्दर्य की अपूर्व निरूपण कर अपनी अभीष्ट छाप छोड़ी।

**रैवतक पर्वत के सूर्योदय का दृश्यः–**

उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।
वहति गिरिरयं विलम्बिघण्टाद्वयपरिवारितवारणेन्द्रलीलाम्।। शि0 4/20

(लम्बी–लम्बी और ऊपर की ओर रस्सी के समान फैली हुई किरणों वाले सूर्य के उदय एवं चन्द्रमा के अस्त के समय यह पर्वत लटकने वाले दो घण्टाओं (स्वर्ण तथा रजत से निर्मित) से युक्त गजराज के सदृश शोभा को प्राप्त हो रहा है।)

**प्रकृति के मानवीकरण का चित्रण–** प्रकृति व मानव के अन्तःसम्बन्धों का मानवीय सौन्दर्य तब दिखता है जब माघ रैवतक से समुद्र की ओर जाने वाली नदियों की तुलना पिता (रैवतक) की गोद में निःशंक क्रीड़ा करने वाली पुत्रियों से की, जो अपने पतिगृह चली जा रही है और पिता (रैवतक) पक्षियों के कलरव के माध्यम से रो रहा है। ऐसी बहुधा मार्मिक उपमाएँ माघ को शास्त्रीय प्रकृति सौंदर्य के निरूपण करने में सिद्धहस्त बना देती है।

प्रस्तुत शोध–पत्र में हम माघ काव्य में प्रकृति सौंदर्य विषयक किचित् पहलुओं पर प्रकाश डालेगें।

## 285. वैदिक वाङ्मय में काव्य–सौन्दर्य

**सुषमा जायसवाल**
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, महात्मा गांधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी

वेदों में जहाँ आचारशिक्षा, नीतिशास्त्र, आध्यात्म, दर्शन, मनोविज्ञान, आयुर्वेद आदि की दृष्टि से अनन्त भण्डार विद्यमान है, वहीं काव्यशास्त्र की दृष्टि से भी विपुल सामग्री उपलब्ध हैं। वेद वस्तुतः दैवी काव्य हैं। इसमें काव्य के प्रायः सभी तत्त्व प्रचुर मात्रा में विद्यमान हैं। अथर्ववेद में स्वयं वेद को परमात्मा का अजर और अमर काव्य कहा गया है। यह कभी मरता नहीं, अतः सनातन होते हुए भी नित–नूतन है। **पश्य देवस्य काव्यं न ममार न जीर्यति।**

महामुनि भरत ने भी नाट्यशास्त्र में स्वीकार किया है कि चारों वेदों से नाट्यशास्त्र की उत्पत्ति हुई है। उन्होंने ऋग्वेद से पाठ्य (संवाद, कथोपकथन आदि) सामवेद से संगीत, यजुर्वेद से अभिनय और अथर्ववेद से रस के तत्त्वों को लिया– नाट्यवेदं ततश्चक्रे, चतुर्वेदाङ्गसंभवम्।।
जग्राह पाठ्यमृग्वेदात्, सामभ्यो गीतमेव च।
यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि।।

वेद के सूक्तों में नाना देवताओं से यज्ञ में पधारने के लिए, भौतिक सौख्यसम्पादन के निमित्त तथा आध्यात्मिक अंतर्दृष्टि उन्मिषित करने के हेतु नाना प्रकार के छन्दों में स्तुति की गई है। उनके रूपों का भव्य

वर्णन कवि की कला का विलास है। उषा–विषयक मन्त्रों से सौन्दर्य भावना का आधिक्य है, तो इन्द्र विषयक मन्त्रों में तेजस्विता का प्राचुर्य है। अग्नि के रूप वर्णन में यदि स्वाभावोक्ति का आश्रय है, तो वरुण की स्तुति के अवसर पर हृदयगत कोमल भावों की मधुर अभिव्यक्ति हैं। इस प्रकार वेद के मन्त्रों में काव्यगत गुणों का पर्याय दर्शन होना काव्य–जगत् की कोई आकस्मिक घटना नहीं है। तन्मयता तथा अनन्यता का यह विशद परिचायक चिन्ह है, भावों की सरल सहज अभिव्यक्ति है। निःसन्देह वेदों में इसका विशाल साम्राज्य हैं।

वेदों के अध्ययन से ज्ञात होता है कि उनमें उच्चकोटि के काव्य के सभी गुण विद्यमान हैं। वेदों में भाव–सौन्दय, अर्थगाम्भीर्य; उच्च कल्पनाएँ, रस, छन्द, अलंकार आदि सभी तत्वों का प्रचुर मात्रा में समावेश है। इस शोध पत्र में वेदों में काव्य–सौन्दर्य का विस्तृत वर्णन करने का प्रयास किया जायेगा।

## 286. योगवासिष्ठ में अभिमतार्थ की प्रतिपादन कला

स्वाती पाण्डेय
शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय काशीहिन्दूविश्वविद्यालय

सृष्टि की उत्पत्ति तथा लय के मध्य के समस्त सोपानों का समावेश कर उसके यथार्थ प्रारूप का समाज के समक्ष प्रकाशन कर सहृदय को हृदयस्थ कराने का जो महत्त्वपूर्ण कार्य है वह एक ग्रन्थकार अपनी लेखनी के माध्यम से अक्षरशः प्रस्तुत करता है। वह अपने रचना–कौशल के द्वारा सृष्टि के सूक्ष्म से सूक्ष्म तथ्यों को भी इस प्रकार प्रस्तुत करता है जिससे अत्यन्त दुर्लभ ज्ञान भी सहृदय को सहजता से ग्राह्य हो जाता है। वह अपनी व्यापक दृष्टि से और प्रबुद्ध लेखन क्षमता से इस प्रकार वर्णन करता है कि सद्, चिद् आनन्द स्वरूप ब्रह्म भी साकार हो सहृदय के हृदय में प्रकट हो जाते हैं। संस्कृत साहित्य में अनेक ऐसे ग्रन्थ हैं जिनमें ग्रन्थकारों ने अपनी प्रतिपादन कला का सुन्दर निदर्शन कराया है। इसी क्रम में अद्वैत–वेदान्त के प्रसिद्ध एवं बृहद् ग्रन्थ योगवासिष्ठ में प्रयुक्त प्रतिपादन शैली पर विचार किया गया है। प्रकृत ग्रन्थ में ग्रन्थकार ने अद्वैत–वेदान्त के अतिगूढ़ तत्त्वों, यथा– ब्रह्म, जीव, जगत्, अविद्या के स्वरूप वर्णन में विविध कलाओं का प्रयोग किया है, जिनमें उपाख्यान कला, युक्ति–प्रतियुक्ति कला, उदाहरण–प्रत्युदाहरण कला आदि का प्रयोग किया है। इनके द्वारा ग्रन्थकार ने अद्वैत–वेदान्त के रहस्यों का प्रतिपादन व्यावहारिक सत्ता के माध्यम से किया है, जिससे सामान्य व्यक्ति भी उन्हें ग्रहण कर कृतार्थ हो सकें। प्रस्तुत शोध–पत्र में योगवासिष्ठ के अभिमत के प्रकाशन हेतु प्रतिपादन कला की भूमिका एवं उसके वैशिश्ट्य पर विस्तारपूर्वक विमर्श किया गया है।

## 287. नैषधीयचरितम् महाकाव्य में पाककला

स्वीटी कुमारी
शोधच्छात्रा, संस्कृतविद्याधर्म विज्ञान संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

संस्कृतसाहित्य की अजस्रधारा आदिकाल से प्रवहमान है। मनीषियों, तत्त्ववेत्ताओं एवं विद्याविनीत विद्यामार्तण्डों के द्वारा विद्याऽधिष्ठात्री का भण्डार निरन्तर पूरित किया जा रहा है। इन्हीं सरस्वतीचरणरजोपासकों में से एक 11 वीं शताब्दी में आचार्य श्रीहर्ष हुए, जिन्होनें अनेक ग्रन्थों की रचना की। उनका नैषधीयचरित महाकाव्य संस्कृतसाहित्य का अद्वितीय ग्रन्थ है। यह महाकाव्य बृहत्त्रयी में परिगणित महाकाव्यों में बृहत्तम है। इसका वर्ण्य विषय 'नल–दमयन्ती' का पूर्वराग, प्रेम वर्णन, स्वयंवर वर्णन, नलप्रशस्ति इत्यादि है। एवं महाकाव्य की दृष्टि से अत्यन्त रमणीयता के साथ वर्णित किया गया है, स्थान–स्थान पर कुछ अन्य विषयों का समावेश एवं प्रस्तुतिकरण इस महाकाव्य को संस्कृत में अन्यतम स्थान प्रदान करता है। यथा दर्शनशास्त्रीय सन्दर्भ, व्याकरणशास्त्रीय सन्दर्भ, काव्यशास्त्रीय सन्दर्भ, धर्मशास्त्र, अश्वशास्त्र, मंत्रशास्त्र, ज्योतिषशास्त्र, चिकित्साशास्त्र, रसायनशास्त्र, राजनीतिशास्त्र, संगीतकला, शिल्पकाल एवं वास्तुकला के साथ–साथ "पाककला" का विशद वर्णन महाकाव्य के 16वें सर्ग में प्राप्त होता है, जिससे आचार्य श्रीहर्ष के पाककला में निपुण होने का प्रमाण प्राप्त होता है–

अमी लसद्वाष्पमखण्डिताखिलं वियुक्तमन्योन्यमभुक्तमार्दवम्।
रसोस्तरं गौरमपीवरं रसादभुञ्जातामोदनमोदनं जनाः।। नै0 16/68

यथा विवाहोत्सव में उपस्थित बारातियों के निमित्त निर्मित व्यंजनों में से चावल का लालित्यपूर्ण वर्णन प्राप्त होता है। अर्थात् बारातियों ने भाप छोड़ते हुए (ऊष्ण) सम्पूर्णतया अखण्डित एवं अश्लिष्ट (अलग–अलग) सुकोमल, अतिस्वादिष्ट, शुभ्र, महीन, एवं सुगन्धित चावल को रुचिपूर्वक आस्वाद करते हुए खाया। एक अन्य पाक में दधि का वर्णन करते हुए श्रीहर्ष कहते हैं कि बारातियों को उत्तम दधि खिलाया गया जो कि अत्यंत मधुर एवं स्वादपूर्ण था–

अमीभिराकण्ठममोजितदगृहे तुषारधारामृदितेव शर्करा।
वहद्विषद्वाष्पयणीपयः स्रुतं सुधादृदात् पङ्कमिवोद्घृतं दधि।। नै0 16/92

भोजन में निरामिष एवं सामिष दोनों प्रकार के व्यंजन बनाए गए थे एवं उनको इतने उत्तम पाचको नें बनाया था कि निरामिष–सामिष की तरह एवं सामिष, निरामिष की भांति लगता था। यह कन्यापक्ष के लिए गौरव का विषय था, परन्तु बारातियों ने इस विषय का परिहास करते हुए भोजन ग्रहण किया।

यथामिषे जग्मुरनानिषण्णमं निरामिषेसामिषमोहमूहिरे।
तथा विदग्धैः परिकर्मनिर्मितं विचिगमेव परिहस्य भोजिताः।। नै0 16/80

इस प्रकार के लालित्यपूर्ण वर्णनों से नैषधीयचरितम् में वर्णित 'पाककला' की विशेषताओं का ज्ञान प्राप्त होता है, जो कि अपने आप में मनोहर, विचित्र तथा सुन्दर है।

## 288. लीलाभोजराजम् नाटक में सौन्दर्यविवेचन

तेज प्रकाश
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर

सुरभारती अथवा देववाणी के रूप में प्रतिष्ठित संस्कृत मन्दाकिनी का अजस्रप्रवाह सहस्रों वर्षों से अविच्छिन्न रूप से भारतीय संस्कृति को अनुप्राणित करता रहा है। स्वातन्त्र्योत्तर काल में अद्यावधि संस्कृत के विद्वानों एवं मनीषियों के द्वारा काव्य रचना की परम्परानुकूल विभिन्न विधाओं को पुष्पित एवं पल्लवित तो किया ही गया साथ में अन्य नवीन विधाओं का भी आविष्कार किया गया। आधुनिक काल के इन ख्यातिलब्ध मनीषियों में त्रिवेणीकवि के रूप में प्रतिष्ठित प्रो० अभिराज राजेन्द्र मिश्र संस्कृत रचना के सिद्ध हस्ताक्षर हैं। राष्ट्रपति सम्मान से सम्मानित प्रो० मिश्रजी ने खण्डकाव्य, महाकाव्य, नाटक, कथा आदि विधाओं में सैकड़ों कालजयी कृतियां प्रदान कर आधुनिक संस्कृत वाङ्मय में अभूतपूर्व श्रीवृद्धि की है। आपके द्वारा विरचित पंचाङ्कीय लीलाभोजराजम् नाटक प्राच्य एवं आधुनिक मानदण्डों तथा शिल्प वैविध्य का अद्भुत संगम है।

धारानरेश भोजदेव को नायक के रूप में अधिष्ठित कर रचित इस नाटक में नाट्यगत समस्त पक्षों में चारुत्वोत्कर्ष एवं रमणीयता का उचित सन्निवेश सर्वत्रैव परिलक्षित होता है। सौन्दर्य तत्त्व को परिभाषित करते हुए उज्ज्वलनीलमणि ग्रन्थ के लेखक आचार्य रूपगोस्वामी ने इस प्रकार लिखा है–

अंगप्रत्यंगकानां यः सन्निवेशो यथोचितम् ।
सुश्लिष्टः सन्निबन्धः स्यात् तत् सौन्दर्यमुदाहृतम्।।

अर्थात् जिस प्रकार शरीर में अंग प्रत्यंगों का यथोचित् सन्निवेश हो एवं वे सभी सुश्लिष्ट तथा सन्धिबद्ध हों तो सौन्दर्यता को प्राप्त होते हैं उसी प्रकार काव्य में भी तद्गत समस्त अंगों का यथोचित एवं मनोहर सन्निवेश सौन्दर्य की संज्ञा से विभूषित होता है। काव्य के अन्तर्गत भाव, प्रकृति, काल, वस्तु, स्थान, रस, छन्द, अलंकार, गुण, रीति, बिम्ब आदि समस्त पक्षों का चमत्कारपूर्ण एवं वैचित्र्यपूर्ण सन्निवेश सौन्दर्य तत्व के ही अन्तर्गत आता है। सौन्दर्य तत्त्व की इस महत्ता को देखते हुए पाश्चात्य काव्यशास्त्रियों ने तो काव्यशास्त्र का नया नामकरण सौन्दर्यशास्त्र (एस्थेटिक्स) ही कर दिया है।हालाँकि यह नामकरण भले ही शतप्रतिशत उपयुक्त न हो किन्तु इससे सौन्दर्य तत्व की महत्ता अवश्य ही परिलक्षित हो जाती है। लीलाभोजराजम् नाटक में सर्वत्र ही नाट्यगत सौन्दर्य की आनन्दप्रद छटा प्राप्त होती है।मध्य वेला का स्वाभाविक सौन्दर्य यथा द्रष्टव्य है–

विटपि विटपे नैकशशाखामृगोऽत्र विलोक्यते।
शुकपिकबकाःकाकास्तन्द्रामुपशेरते।
गवयहरिणावृक्षच्छायां निषेव्य विनोदिनो।
न खलु नृपते! केषां मध्यन्दिनं सुखदायकम्।।

हमारे द्वारा इस शोधपत्र में इस नाटक के अन्तर्गत विभिन्न पक्षगत सौन्दर्य का विवेचन करने का प्रयास किया गया है।

## 289. श्रीमद्भागवत महापुराण में अलंकार कला का निरूपण

तिरगर विजयाबेन बी.
एम.ए. संस्कृत बालासिनोर कालेज

भारतीय कला संस्कृति की वाहिका है। "कला का प्राण है रसात्मकता"। रस, आनंद अथवा आस्वाद्य हमें स्थूल से चेतन सत्ता तक एकरूप कर देता है। मानवीय संबन्धों और स्थितियों की विविध भावलीलाओं और उसके माध्यम से चेतना को कला उजागर करती है। वस्तु चेतना का मूल रस है वही आस्वाध्य एवं आनन्द है, जिसे कला उद्घाटित करती है। भारतीय कला भाव एवं रस को सदैव प्राणतत्त्व बना कर रखती है।

अलङ्कार कला का शाब्दिक अर्थ है सजावट, शृङ्गार, आभूषण इत्यादि। यह दो शब्दों के योग से बना है – अलम् तथा कार । "अलङ्कार को काव्य का शोभाकारक धर्म माना है "(आचार्य दण्डी)। साहित्यशास्त्रियों का कथन है कि जिस प्रकार से हार, कुण्डल आदि से अङ्गों की शोभा बढती है, उसी प्रकार अलङ्कारों से काव्य की शोभा बढ़ती है। भागवतपुराण यद्यपि काव्यात्मा 'रस' का ही पोषक रहा है, तथापि इसमें अलङ्कारों का प्रचुर प्रयोग भी मिलता है। जो भावोत्कर्ष मे सहायक अर्थबोध कराने में भी समर्थ है। भागवत महापुराण में अपने विषय को स्पष्ट करने के लिए उनके अलङ्कार स्वतः ही भावाभिव्यक्ति के साधन बन गये है।

स्वैः स्वैर्दिव्यास्त्रशस्त्रौघैः सः अग्रसत् तानि कृत्स्नशः। – भागवत ६.६.१६।
भागवत में कवि ने उपमा के समस्त भेदों, उपभेदों का यथाप्रसंग संयोजन किया है।
मृगेन्द्र इव विक्रान्तो निषेव्यो हिमवानिव।
तितिक्षुर्वसुधेवासौ सहिष्णुरुपितराविव।। भागवत. १.१२.२२।

## 290. नाट्यनवार्णवम् ; रङ्गमंच के नूतन आयाम

तनिष्का सिंह
शोधच्छात्रा, महात्मा गान्धी काशी विद्यापीठ, वाराणसी

आचार्य भरत के नाट्यप्रयोग से उद्भावित नाट्य मन्दाकिनी की पावन धारा भास, कालिदास प्रभृति नाटककारों की लेखनी से अभिषिक्त हो स्वच्छन्द प्रवाह से गतिमान है। तथा **लोकसिद्धं भवेत्सिद्धं नाट्यं लोक स्वभावजम्** के फलस्वरूप युगानुसारिस्वरूप धारण करती रही है और दशरूपकों की साहित्यश्री को समृद्ध करती रही है। स्वातन्त्र्योत्तरकाल से अद्यावधि पर्यन्त नाट्य की विविध विधाओं पर साहित्य की सर्जना निरन्तर चल रही है। इसी क्रम में शताधिक नाटक नाटिकाओं तथा एकांकियों के रचयिता, चतुर्विध अभिनयों के कुशलप्रयोक्ता, त्रिवेणिकवि आचार्य अभिराज राजेन्द्र मिश्र द्वारा विरचित प्रहसन संकलन नाट्यनवार्णवम् संस्कृत प्रहसनों का अभिनवतमरूप है। नवनूतनप्रहसनों में आचार्य मिश्र ने हास्य–व्यङ्ग्य सम्बन्धी लोककथाओं को रङ्गमंच का स्वरुप प्रदान किया है। प्रहसनों की भाषा प्राञ्जल सरस एवं सर्वजनग्राह्य है। तथा विभिन्न क्षेत्रीय भाषाओं एवं बोलियों की लोकोक्तियों एवं मुहावरों का चातुर्यपूर्ण ढंग से समावेश किया गया है। संवादयोग्य नूतन शब्दों की उद्भावना प्रहसनकार की अप्रतिम प्रतिभा की परिचायक है। प्रहसनकार ने विद्यालयनिरीक्षणप्रहसन, वेतालप्रहसन, अद्भुतज्यौतिषप्रहसन, तथा मृदङ्गदासप्रहसन के माध्यम से समसामयिकशिक्षादशा, समाज का सौतेला व्यवहार ,पाखण्ड ,ठगी एवं भ्रष्टाचार जैसे बिन्दुओं की ओर भी समाज का ध्यान आकर्षित किया है। रचनाधर्म की दृष्टि से आचार्य ने नूतन प्रयोग भी किये हैं।

इस प्रकार प्रस्तुत शोधपत्र में प्रहसनों के नाट्यशास्त्रीय ,भाषासम्बन्धी तथा लोकोपकारत्व रूपी पक्षों की समीक्षा की जायेगी ।

## 291. महाकवि कालिदास प्रणीत मेघदूतकाव्य में कला के तत्त्व

त्रिभुवन नाथ दूबे
शोधच्छात्र गंगानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

महाकवि कालिदास विरचित मेघदूत 'खण्डकाव्य' लोकविश्रुत अन्यतम गीतकाव्य है, जहाँ रसरूप में विप्रलम्भ शृङ्गार व अत्यन्त श्रुतिमनोहर मदाक्रान्ता छन्द वर्णित है तथा अलंकरण के रूप में 'पुनरुक्तवदाभास छेकवृत्यानुप्रासादि (शब्दालंकार) व उपमा, रुपक, उत्प्रेक्षादि शब्दालंकारों से सुशोभित हैं। यह 'पूर्वमेघ' व 'उत्तरमेघ' के रुप में 115 श्लोकों में दूतकाव्य परम्परा का शिरमौर ग्रन्थ है। वर्तमान परिप्रेक्ष्य में मेघदूत के 'दूतकाव्यत्व' व 'कलात्मक' सौन्दर्य का प्रभाव अनेक परवर्ती काव्यों पर परिलक्षित होता है। कालिदास ने तत्कालीन उज्जयिनी आदि स्थलों के वर्णन में जितना सूक्ष्म–सुन्दर–चित्र कर्मवैशिष्ट्य का स्वरूप प्रस्तुत किया है वह अद्वितीय है। निःसन्देह 'कलासौन्दर्यानुरागः वैदिक, रामायण व महाभारत काल से होता हुआ कालिदास के समय तक पराकाष्ठा पर पहुँच चुका था।

मेघदूत में कालिदास ने उज्जयिनी के 'राजप्रसादों' मन्दिरों व नगरों का अतुलनीय वर्णन प्रस्तुत किया है।

विद्युत्वन्तं ललितवनिताः सेन्द्रचापं सचित्राः
सङ्गीताय प्रहतमुरजाः स्निग्धगम्भीरघोषम् ।
अन्तस्तोयं मणिमयभुवस्तुङ्गमभ्रंलिहाग्राः
प्रासादास्त्वां तुलयितुमलं यत्र तैस्तैर्विशेषैः।।

निश्चय ही उज्जयिनी की साँज–सज्जा बनावट तथा महलों में जड़े हुए रत्नों, मणियों, हीरें, मोती, मूँगे आदि तत्कालीन शिल्पकर्मोन्नति के तीनों अंगो–चित्रकला–वास्तुकला व स्थापत्यकला, का अद्भुत् प्रयोग द्रष्टव्य है। जिसका विस्तृत वर्णन वाचन के समय प्रस्तुत करूँगा।

## 292. सृष्टि की समझ : कला एवं सौन्दर्य के रूप में

उमाकान्त राय
तत्त्वान्वेषण पत्रिका, मालवीय कुंज, लंका, वाराणसी
9451888905 umakantrai000@gmail.com

सत्य पारदर्शी मानव जीवन की सुन्दरता कला एवं सौन्दर्य के चिन्तन से परिष्कृत है। आध्यात्मिकता की आत्माभिव्यंजना ही कला है। कला किसी भी धर्म (देश) की साहित्यिक, सांस्कृतिक, सांगीतिक, आध्यात्मिक,

वैज्ञानिक एवं शिल्पशास्त्रीय उपलब्धियों का प्रतीक होती है। कला की सिद्धि के मूल में सौन्दर्य को देखकर 'मन द्रवीभूत' हो जाय, विगलित हो जाय, वही कला एवं सौन्दर्य का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है।

कला एवं सौन्दर्य का अनुपम रूप व्यक्ति के सृष्टि की समझ या चित्त की वृत्तियों पर अद्वैत स्वरूप के एकाकार का चेतनात्मक–चेतना में मंजुल समन्वय से है। जो व्यक्ति, काल और स्थिति सापेक्ष्य होता है। जिस सौन्दर्य से चित्त का विकास, विस्तार, विक्षेप और क्षोभ हो, वहीं सौन्दर्य का दर्शन होता है। इस प्रकार जितना कठिन सृष्टि की समझ है कुछ वैसे ही कला एवं सौन्दर्य का रहस्य है।

## 293. कालिदास की सौन्दर्यदृष्टि : कुमारसंभवम् के परिप्रेक्ष्य में

उमाकान्त वर्मा
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

महाकवि कालिदास संस्कृत साहित्य के अप्रतिम रचनाकार हैं। कविता–वनिता कालिदास के स्पर्श से अत्यधिक अलंकृत हुई है। कालिदास सौन्दर्य एवं प्रेम के अप्रतिम कवि हैं। उनकी समस्त रचनाओं में हमें उनकी सौन्दर्यानुभूति का निदर्शन दृष्टिगोचर होता है। कालिदास की अमरकृति कुमारसंभव महाकाव्य में उनके सौन्दर्य की अभिव्यक्ति का चरमोत्कर्ष विद्यमान है। प्रकृति, मानव, कला तथा संस्कृति आदि के वर्णन प्रसंग में सर्वत्र कवि का सौन्दर्य बोध अवलोकनीय है। कालिदास ने अपने इस ग्रन्थ में यद्यपि बाह्य एवं आन्तरिक उभयविध सौन्दर्य को चित्रित किया है, परन्तु अन्तःसौन्दर्य को अधिक पवित्र, श्रेष्ठ एवं श्रेयस्कर बताया है, क्योंकि सौन्दर्य की बाह्य सत्ता चमत्कारविधायिनी तो अवश्य होती है लेकिन अन्तःसत्ता पवित्र एवं मूलकारिणी होती है। कुमारसम्भव में पार्वती के सौन्दर्य वर्णन में कालिदास की उत्कृष्ट एवं सूक्ष्म सौन्दर्य दृष्टि का दिग्दर्शन होता है। भारतीय संस्कृति के पुरोधा कालिदास के अनुसार सौन्दर्य का अन्तःतत्त्व ही अधिक महनीय एवं पूर्ण है। अतएव उनके काव्य में जहाँ कहीं भी वाह्य सौन्दर्य निरूपित होता है वहाँ अन्तःसौन्दर्य को ओर भी संकेत रहता है।

कालिदास की सौन्दर्य भावना अतिशय परिष्कृत, सकारात्मक एवं उदात्त है। यही कारण है कि वे स्वाभाविक रूप से सौन्दर्य के अपघातक तत्त्वों को भी सौन्दर्यवर्धक तत्त्व के रूप में अनुभव करते हैं और उनकी यह अनुभूति सहृदयों को आनन्दित करती है, जटाओं से घिरा हुआ पार्वती का मुख भी उन्हें उतना ही सुन्दर प्रतीत होता है, जितना कि सजी–संवरी वेणियों से–

**यथा प्रसिद्धैर्मधुरं शिरोरुहैर्जटाभिरप्येवमभूत् तदाननम्।**
**न षट्पदश्रेणिभिरेव पंकजं सशैवलासङ्गमपि प्रकाशते।** कुमारसम्भवम् 5/9

कालिदास के मत में सौन्दर्य स्वयं में मनोज्ञ, काम्य एवं मधुर होता है उसके सम्पर्क में आकर कोई भी वस्तु मनोज्ञ हो सकती है, ऐसा सौन्दर्य का सामर्थ्य है। कालिदास का सौन्दर्य विषयक दृष्टिकोण सर्वथा मौलिक है। वे सहज एवं नैसर्गिक सौन्दर्य को अधिक श्रेष्ठ मानते हैं तथा कृत्रिमता को सौन्दर्य का अपघातक स्वीकार करते हैं। पार्वती के अप्रत्यक्ष की दृष्टि वासना से बद्ध नही रहती अपितु वे उनके स्वाभाविक एवं अलौकिक सौन्दर्य का ही चित्रांकन करते हैं। उनके अनुसार वाह्य सौन्दर्य त्याग एवं तप की ज्वाला में तप्त होकर अधिक रमणीय हो जाता है। कालिदास की दृष्टि में सौन्दर्य वही है, जो प्रिय के मन को प्रसन्न करने में समर्थ हो – **प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारूता"**। कु0 सं0 5/1। तपोरता पार्वती के सौन्दर्य वर्णन में उनकी यह दृष्टि अवलोकनीय है, जहाँ पार्वती का अत्यन्त कोमल शरीर तप्त होने पर मुरझाता नहीं अपितु और अधिक निखर उठता है–

**क्लमं ययौ कन्दुकसेवयापि या तया मुनीनां चरितं व्यगाह्यत।**
**ध्रुवं वपुः काञ्चनमपि धर्मि यन्मृदुप्रकृत्या च ससारमेव च ।।** कुमारसम्भवम् 5/19

कालिदास सौन्दर्य को बहुत ही पवित्र मानते है। उनके अनुसार सौन्दर्य कभी भी पापवृत्तियों की ओर उन्मुख नहीं होता है। इस प्रकार स्पष्ट है कि कुमारसम्भव में विद्यमान कालिदास की सौन्दर्य दृष्टि अत्यन्त व्यापक, परिष्कृत, पवित्र एवं उदात्त है। मौलिकता इसकी व्यक्तिगत विशेषता है।

## 294. वाल्मीकिरामायण का कलात्मक सौन्दर्य

उमेश पौडेल
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू।

**कम् आनन्दं लाति प्रापयति या सा कला–** इस व्युत्पत्ति के अनुसार कला वह मानवीय क्रिया है, जिसका उद्देश्य इन्द्रियों को आनन्द प्रदान करना या सुख प्रदान करना है। भारत की सांस्कृतिक परम्परायें जितनी प्राचीन है, उतनी ही पुरातन यहाँ की कला–परम्परा भी है। इसका ज्ञान हमें प्राचीनतम साहित्य विशेषतः वाल्मीकि–रामायण में, वहां भी उत्तरोत्तर काण्डों में प्राप्त होता है। सुन्दरकाण्ड तो कला एवं सौन्दर्य का उत्तम

निदर्शन है, जिसका नामकरण ही 'सुन्दर' शब्द से हुआ है। रामायण काल में कलात्मक सौन्दर्य–तत्त्वों को प्रमुख स्थान प्राप्त था। उन्होंने कतिपय स्थानों में इसके उदाहरण प्रस्तुत किये हैं। वास्तव में सुन्दरकाण्ड में सब कुछ रमणीय प्रतीत होता है– **सुन्दरे सुन्दरी सीता सुन्दरे सुन्दरः कपिः।**

**सुन्दरे सुन्दरो रामः सुन्दरे किन्न सुन्दरम्।।**

कदाचित् विरहपीडित राम को सीता का शुभ सन्देश तथा सीता को राम का सन्देश मिलने के कारण राम तथा सीता दोनों मनोरम हो गये। इसी प्रकार हनुमान जी भी राम का कार्य करने के कारण अत्यन्त प्रफुल्लित हुए। अतएव इस काण्ड का नाम वाल्मीकि ने सुन्दरकाण्ड रखा होगा। रामायण की तिलक टीका के अन्त में प्रकारान्तर से यही भाव स्पष्ट किया गया है–

**सुन्दरे सुन्दरीं सीतामक्षतां मारुतेर्मुखात्।**

**श्रुत्वा हृष्टस्तथैवाऽस्तु स रामः सततं हृदि।।** इस प्रकार सुन्दरकाण्ड रामायण का प्राण है।

रामायण में चारुत्वतत्त्व के समावेश से ललितकला के विविध पक्षों तथा भाव–आलेखन को एक नई विधा प्राप्त हुई है। रामायणकालीन कला के विभिन्न लक्षणों को निम्नलिखित भागों में विभक्त किया जा सकता है– **1. सौन्दर्य पक्ष, 2. कलापक्ष, 3. भाव पक्ष।**

सम्पूर्ण रामायण, विशेषतः सुन्दरकाण्ड के अध्ययन से विदित होता है कि वाल्मीकि एक सौन्दर्यप्रेमी कलाकार हैं और रामायण श्रेष्ठ काव्यकला। अतः हम कह सकते हैं कि विना सौन्दर्य की कलाकृति की कल्पना करना निरर्थक है, क्योंकि जिस वस्तु में सौन्दर्य नहीं है वह कलाकृति कहलांने लायक नहीं है। सौन्दर्य और कलाकृति एक दूसरे के पूरक हैं। अतः जहाँ सौन्दर्य है, वहीं कला है और जहाँ कला है वहीं सौन्दर्य है।

## 295. दशावतारचरितम् में काव्यात्मक सौन्दर्याभिव्यक्ति

**उपासना पाण्डेय**

शोधच्छात्रा, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, का0हि0वि0वि0, वाराणसी।

सुन्द पूर्वक रा धातु से औणादिक 'अच्' प्रत्यय होकर सुन्दर शब्द तथा "गुणवचन ब्राह्मणादिभ्यः ष्यञ्" इस पाणिनि सूत्र से ष्यञ्प्रत्ययोपरान्त सौन्दर्य शब्द निष्पन्न हुआ है, जिसका अर्थ है– सुन्दरता, मनोहरता, लावण्य एवं लालित्य। संस्कृत साहित्य में रामायण में सुन्दर शब्द सामान्य रूप से प्रयुक्त हुआ है। इसके एक भाग का नाम ही सुन्दरकाण्ड है। संस्कृत साहित्य में इसका मुक्त प्रयोग है, किन्तु पारिभाषिक अर्थवैशिष्ट्य उसे प्राप्त नहीं है। सुन्दर की अपेक्षा इसके अन्य पर्याय शब्दों का प्रयोग काव्य एवं काव्यशास्त्र दोनों में ही अधिक मिलता है। संस्कृत वाङ्मय में सुन्दर के निम्नोक्त पर्याय उपलब्ध होते हैं–

**सुन्दरं रुचिरं चारु सुषमं साधु शोभनम्।**

**कान्तं मनोरमं रुच्यं मनोज्ञं मञ्जु मंजुलम्।।52।।**

**अभीष्टेऽभीप्सितं हृदयं दयितं वल्लभं प्रियम्।।53।।** (अमरकोश तृ0का0)

संस्कृत कवियों का सौन्दर्य वर्णन उनके गौरव के अनुरूप अत्यंत समृद्ध एवं परिष्कृत है। कालिदास ने अपने काव्यों में पदे–पदे कलात्मक सौन्दर्य के स्वरूप एवं आस्वादन का मार्मिक वर्णन किया है। उनके अनुसार सौन्दर्य नैसर्गिक है न कि अलंकारिक– **किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।** (अभि0शा0 1/18)

माघ ने सौन्दर्य को चिर नवीन आकर्षण का पर्याय बताते हुए लिखा है–

**क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः।** (शिशु0व0 4/17)

इसी परम्परा का अनुगमन करते हुए आचार्य क्षेमेन्द्र ने अपने महाकाव्य 'दशावतारचरितम्' में वस्तु, प्रकृति एवं नारी सौन्दर्य के रूप में सौन्दर्य की काव्यात्मक अभिव्यक्ति की है।

कवि का काव्यात्मक सौन्दर्य शरद ऋतु वर्णन में परिलक्षित होता है जहाँ दैत्यराज बलि द्वारा स्वर्ग से निष्कासित कर दिये जाने पर देवतागण लक्ष्मी नाथ विष्णु की शरण में इस प्रकार पहुँचते है मानो शरत्काल से अपहृत प्रसन्नता वाले मौनी मयूर पक्षी वन में दीनदुःखी होकर छिप गये हो–

**मयूरा मौनिनोरण्ये ययुर्दैन्यनिलीनताम्।**

**शरत्कालेन बलिना सुरा इव हृतश्रियः।।** (दशा0 च0 8/88)

नारीसौन्दर्य के रूप में कवि की काव्याभिव्यक्ति रावणाश्रयी सीताचित्रण के रूप में द्रष्टव्य है–

**लावण्यं सकलाश्शस्सुभगं माधुर्यधुर्यो वच–**

**स्तीक्ष्णान्ता नयनद्वयी न सुतरां प्रान्ते कषायच्छविः**

**मूर्तिः कान्तिसुधाचिता रसमयी चित्रं चमत्कारिणी।**

**यत्नेनाप्यभिलक्ष्यमम्लकटुकं किंचिन्न ते चेष्टितम्।।** (दशा0च0 7/139)

इस प्रकार क्षेमेन्द्र के दशावतारचरित में काव्यात्मक सौन्दर्यकी अभिव्यक्ति परिलक्षित होती है।

## 296. बाणभट्टकृत कादम्बरी में कला एवं सौन्दर्य

उपेन्द्रमणि
शोधच्छात्र (जे0आर0एफ0), दी0द0उ0गो0वि0वि0, गोरखपुर

कादम्बरी बाणभट्ट की सर्वोत्कृष्ट रचना है। इसके दो खण्ड हैं– पूर्वार्द्ध तथा उत्तरार्द्ध। कादम्बरी संस्कृत के गद्यसाहित्य का समुज्ज्वल हीरक है। भाषा और भाव, शब्द और अर्थ दोनों का उचित सम्मिलन इस गद्य काव्य में लक्षित होता है। कादम्बरी में कला के दोनों पक्षों का इतनी सजीवता से वर्णन किया गया है कि उसको पाठकंगण पढ़कर उनके सम्मुख तत्क्षण वैसा परिदृश्य उपस्थित हो उठता है तथा वह उसके सौन्दर्य की अनुभूति करने लगता है। वर्णनों की सुन्दरता की बात क्या पूछी जाय? कहीं विन्ध्याचल की विकट अटवी तथा साहसप्रेमी शबर–सैन्य का रोमांचकारी वर्णन है, तो कहीं धर्म की साक्षात् मूर्ति, सदयता के परम अवतार, आध्यात्मिकता के ज्वलंत निदर्शन जाबालि मुनि तथा उनके परम पावन मनभावन आश्रम की सुभग शोभा दर्शकों का हृदय लुभा रही है। कहीं बाल्यकाल में गन्धर्वों के अंक में विहार करने वाली कलभाषिणी वीणा की तरह मंजुवादिनी स्निग्धहृदया महाश्वेता की विरह–विधुरा मूर्ति का दर्शन मिलता है, तो कहीं आलोक–सामान्य सौख्यों का अनुभव करने वाली गन्धर्वराजकन्या सरसहृदया कमनीयकलेवरा कादम्बरी की प्रेममयी कथा श्रोताओं के चित्तचंचरीक को अपनी ओर आकृष्ट कर रही है। सर्वत्र ही अलंकारों की मधुर झंकार कानों को सुख दे रही है– रागात्मिका वृत्ति की सुगम व्यंजना हृदय को खिला रही है। बाणभट्ट के काव्य में कला एवं सौन्दर्य का अद्भुत समावेश है। उनके पात्र इतनी सजीवता के साथ चित्रित किये गये हैं कि उनकी मंजुलमूर्ति हमारे नेत्र पटल के सामने आकर उपस्थित हो जाती है। प्रजापालक तथा पराक्रमी महराज शूद्रक की वीर मूर्ति सबके हृदय में उत्साह का संचार करती है। सौम्य तापस हारीत, ज्ञानवृद्ध जाबालि, वदान्य नरपति तारापीड, शास्त्र तथा लोककुशल अमात्य शुकनास, शुभ्रवसना तपस्विनी महाश्वेता, कमनीयकलेवरा कादम्बरी–कवि की तूलिका से चित्रित ये पात्र पाठकों के चित्त पर अपना अमिट प्रभाव डालते हैं। सच्चा कवि वही होता है जो संसार का विविध अनुभव प्राप्त कर उसके मार्मिक पक्ष के ग्रहण में समर्थ होता है। इसी कसौटी पर कसने से बाणभट्ट की कविता खरे सोने के समान खरी उतरती है। सच तो यह है कि अलंकार तथा रस के मधुर–मिलन में –भाषा तथा भाव परस्पर सम्पर्क में – कल्पना तथा वर्णना के अनुरूप संघटन में– कादम्बरी संस्कृतसाहित्य में अनुपम है – अद्वितीय है। कादम्बरी अपने कला एवं सौन्दर्य के वर्णन से रसिक हृदयों को मत्त कर देने वाली सच्ची 'कादम्बरी' है–मीठी मदिरा है।

## 297. उपनिषदों में योग कला की अवधारणा

उपमा राय
एम0फिल0, महात्मा गांधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी

एकाग्रता, समाधि तथा योग ये तीनों शब्द एक ही अर्थ के प्रतिपादक है। विचार करने से यह ज्ञात होगा कि संसार का कोई भी ऐसा कार्य व्यावहारिक या परमार्थिक नहीं है जो बिना चित्त की एकाग्रता के निष्पन्न हो सकता है। योग ही एक ऐसी विद्या है जिसमें वाद–विवाद को कहीं स्थान नहीं। यही वह एक कला है जिसकी साधना से अनेक लोग अजर–अमर होकर देह रहते ही सिद्ध पदवी को पा गये। जिसको अन्तर्दृष्टि नहीं, उसके लिये शास्त्र भारभूत है और यह अन्तर्दृष्टि बिना योग के सम्भव नहीं।

भारतवर्ष के इतिहास में योग का सर्वदा विशिष्ट स्थान रहा है। उपनिषदों को आध्यात्मिक ग्रन्थों में अग्रणी स्थान प्राप्त है। इनको आधार मानकर ही भारतीय शास्त्रों की रचना की गई है। इसी कारण प्रत्येक शास्त्र के बीज उपनिषदों में प्राप्त होते हैं। योग विद्या का उपनिषदों में विस्तार से विवेचन किया गया है। श्वेताश्वेतरोपनिषद् के द्वितीय अध्याय में ध्यान, आसन, प्राणायाम व सिद्धियों का वर्णन किया गया है–

अग्निर्यत्रामिमथ्यते.................................श्वे0 2/6
सवित्रा प्रसवे.........................................श्वे02/7

कठोपनिषद् में इन्द्रियों की स्थिर धारणा को योग कहा गया है–

यदा पंचावतिष्ठन्ते ज्ञानानि मनसा सह
बुद्धिश्च न विचेष्टति तामाहुः परमां गतिम्।
तं योगमिति मन्यते स्थिरामिन्द्रियधारणाम्
अप्रमदस्तदा भवति योगो हि प्रभवाप्ययौ।। कठ0 2/3/10–11

मैत्रायण्युपनिषद् में कहा गया है कि प्राण, मन व इन्द्रियों का एक हो जाना, एकाग्रतावस्था को प्राप्त कर लेना, बाह्य विषयों से विमुख होकर इन्द्रियों का मन और आत्मा में लग जाना, प्राण का निश्चल हो जाना योग है– मैत्राण्युपनिषद् 6/25। इसी प्रकार उपलब्ध सम्पूर्ण उपनिषदों में प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष रूप से योग के बीजांकुरण प्राप्त होते हैं।

## 298. वाल्मीकिरामायण में सौन्दर्य की अवधारणा

उर्मिला देवी
संस्कृत विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद

साहित्य में सौन्दर्य का विशेष महत्व रहा है। सौन्दर्य शब्द सुन्दर + ष्यञ् प्रत्यय से बना है जिसका अर्थ है होने का भाव या सुन्दरता। संस्कृत साहित्य में जिस वस्तु के साथ इन्द्रिय सन्निकर्ष होने पर आनन्दानुभूति होती है, उसे ही सुन्दर कहा गया है। प्रकृति के विविध सौन्दर्य की दशाओं का अंकन करने की कला का सर्वप्रथम वाल्मीकि द्वारा ही प्रथा चली है।

वाल्मीकि प्रकृति का मनोरम चित्रण कुशलतापूर्वक करने में सिद्धहस्त हैं। वाल्मीकि कवि के प्राकृतिक चित्रण से ज्ञात होता है कि मानो वाल्मीकि ने स्वयं प्रकृति का सूक्ष्म दृष्टि से अवलोकन कर वर्णन किया है; जिससे सजीव चित्रण सम्भव हो सका है। वाल्मीकि के काव्य रामायण में प्रकृति की नाना रूपिणी सौन्दर्य तत्व का नितान्त मनोरम एवं प्रभावशाली चित्रण उपलब्ध होता है। यह सत्यतः हमारे कवि के समृद्ध व्यक्तित्व का प्रकाशक है। यह शृंगार की कमनीयता तथा उद्देश्य शालीनता का मणीकाञ्चन संयोग उनकी कृतियों में प्रतिफलित हुआ है। उसमें प्रकृति, नटि के अभिराम नृत्यों का सन्निवेश कम आकर्षक नहीं होता है। वाल्मीकि प्रकृति में रम गये हैं। जिस प्रकार प्रकृति का सौन्दर्य प्राकृतिक चित्रण को सजाने में जिस कौशल का परिचय देते हैं उसमें उसकी परिचित कला का संस्पर्श रहते हुए भी चिर नव्यता चिर उल्लास की भावना सर्वत्र परिलक्षित होती रहती हैं। वाल्मीकि रामायण में तापसिक जीवन का प्राकृतिक सौन्दर्य इतना मनोरम था कि वे अपने जीवन की सभी स्थितियों पर नियंत्रण कर प्रकृति से साक्षात् रूप से अपना तालमेल बना लेते थे और भी विरह की घड़ी में भी राम प्रत्येक नदी की लहरों में सीता के चंचलता की सौन्दर्य, वृक्षों में उनकी उदारता के सौन्दर्य तथा पर्वत पर निवास कर रहे वर्षा ऋतु के रूपों में सीता का विभिन्न प्रकार से सौन्दर्य का वर्णन करते है। अतः वाल्मीकि ने प्रत्येक स्थल पर वृक्ष, पशु–पक्षी आदि की पूजा कर साक्षात् प्राकृतिकं सौन्दर्य के साथ तादात्म्य स्थापित करने की प्रेरणा दी है।

## 299. भारतीयकला में मंजीत बावा के सौन्दर्यात्मक तत्त्वों की भूमिका

वंदना तोमर
कला इतिहास विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय
vandana.tomar007@gmail.com

मंजीत बावा एक भारतीय आधुनिक कलाकार माने जाते हैं। भावविपुल समकालीन कृतियों के साथ मंजीत बावा की मनोहारी दुनिया भी है, जिसमें एकांत की साधना है जो सामूहिक उत्सवधर्मिता भी है। जीवन के अवसाद के बीच विरूपित पारम्परिक चरित्र इस कला को नई दृष्टि से देखने की माँग करते प्रतीत होते हैं। मंजीत बावा का नाम लेते ही ऐसे कलाकार की छवि स्मृति में कौंध जाती है जो अपनी फक्कड़ता और नायाब अन्दाज के लिए अलग से पहचाना जा सकता था संघर्ष के कठिन दिनों से गुजरकर अपनी परम्परा में रहते हुए उसके बाहर निकल जाने का आवेग लेकर इस कलाकार ने दुनिया में कई मायनों में अनुपम कला में रंगों की विविधता आकृतिमूलक चित्रों की लयात्मकता तथा सूफी मिजाज को नया अर्थ देते उनके चित्र भारतीय मिथकों और आख्यानों तक का नये सन्दर्भों में बदल देने का साहसिक कार्य किया है। मंजीत बावा के चित्रों में भारतीय कला सौन्दर्यात्मक तत्त्वों का समावेश देखने को मिलता है। मंजीत बावा के चित्र देखने से तो कार्टून की तरह दिखायी देते हैं, लेकिन इनके चित्रों में लय, पशु, पक्षी एवं प्रकृति का चित्रण हुआ है।

मंजीत बावा की आकृतिमूलक बिम्बमाला, पश्चिम के अकादमिक या समकालीन भारतीय चित्रकारों द्वारा आकृति के आधुनिक विश्लेषण की तुलना में, कहीं अधिक ताजगी भरी है। इसमें स्थानीय, देशज आस्वाद है। वैसे उनकी आकृतिमूलकता परम्परा की आग्रही तथा उनका नकार दोनों हैं। इसमें न तो पारम्परिक आकृतिमूलतकता की विशेषताएं स्पष्ट है और न ही यह यर्थाथवादी अथवा अभिव्यंजनावादी है न ही यह पश्चिम के घनवादी चित्रकारों की तरह आकृति का अंकन विश्लेषणात्मक पद्धति से करती है वस्तुतः उनका काम चाक्षुष उत्तेजना की दिशा में एक प्रयास है, जो व्यक्तिगत स्तर पर संभवतः आकृतियों पशुओं के रूढ़िगत रूपाकारों के संदर्भ में पहाड़ी लोककला अथवा लघुकला पूर्व की परंपरा से प्रेरित है। उनके बिना हड्डी वाली आकृतियों में चाहे वे व्यक्ति हो या पशु, अपनी ही तरह का जीवन है, ऐसा जीवन्त गुण जो लगभग समतल रूपाकारों में अपनी तेजस्वी लयात्मक परिरेखाओं के माध्यम से रचा बसा है। यह तो प्रवाहमयी रेखा ही है, जो लय को निर्मित करती है और मुद्राओं तथा भंगिमाओ को अभिव्यक्त करती हैं।

ये आकृतियों के पूरक रंगों जैसे कि पीला–नारंगी, नीला, धूसर और हरा, बैंगनी या लाल के चौड़े पुंजो से चित्रित की गई है– पहाड़ी लोककला के ये प्रिय रंग मिश्रित हैं, जो अक्सर वहां की शालों या अन्य वस्त्रों मे

प्रयुक्त होते हैं। मानव तथा पशुओं की कोमलता से गढ़ी गई इन आकृतियों की बड़ी भावपूर्ण मुद्राएं है और एक पूर्णतया सपाट धरातल पर जीवन का नाटक खेलती लगती है। लयात्मक रेखा तथा गतिशील मुद्राएं अभिव्यक्ति को ओजपूर्ण बना देती हैं। मंजीत बावा की आकृतियों के अंगों का विस्थापन (डिसलोकेशन) जिसकी स्वामीनाथन ने बहुत ही उपयुक्त व्याख्या की है– इनकी आकृति "अवधारणात्मक विस्थापन नहीं है बल्कि यह शारीरिक उत्परिवर्तन (फिजिकल म्यूटेशन) है। अंग मात्र होने के बावजूद जब इन्हें एक स्वतन्त्र जीवन प्रदान कर दिया जाता है। तो इसके पास कोई चुनाव नहीं रह जाता और इन्हें हर स्थिति में वापस आना ही होगा वस्तुतः लयात्मक रेखा ही मानवों और पशुओं के विखंडित रूपाकारों या अंगों को अविभाज्य एकता में बांधे रखती है हालाकि उनके द्वारा रैखिक लय की आवृत्ति कई बार भावात्मक लगने के बजाए सज्जात्मक ज्यादा लगने लगती है। इसी तरह से मंजीत बावा की कला में सौन्दर्यात्मक तत्त्वों का समावेश है।

## 300. उषस्सूक्त में अभिव्यंजित सौन्दर्य

वन्दिता श्रीवास्तव
शोधच्छात्रा, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

ऋग्वेद के मन्त्रों में अनेक रसों का मुग्धकारी संविधनक हमारे प्रमोद का प्रधान आकर्षण है। वैदिक ऋषि के मनोगत भावों का सरल निदर्शन इन मन्त्रों में उपलब्ध होता है। वेद के सूक्तों में नाना देवताओं से यज्ञ में पधारने हेतु भौतिक सौख्यसम्पादन के निमित्त आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि उन्मिषित करने हेतु नाना प्रकार के छन्दों में स्तुति की गई है। उनके रूपों का भव्य वर्णन कवि की कला का विलास है तथा उनके भीतर सुकुमार प्रार्थना के अवसर पर कोमल भावों की रूचिर अभिव्यंजना है। वैदिक मन्त्रों में काव्यगत गुणों का पर्याप्त दर्शन होना कोई आकस्मिक घटना नहीं है। इन मन्त्रों में जहाँ अग्नि के स्वरूप के वर्णन में स्वभावोक्ति का आश्रय है वहीं वरुण की स्तुति में कोमल भावों की मधुर अभिव्यक्ति। इसी प्रकार एक ओर इन्द्र विषयक मन्त्रों में तेजस्विता का प्राचुर्य है तो दूसरी ओर उषा से सम्बन्धित मन्त्रों में सौन्दर्य भावना का आधिक्य।

वेदों के इस विशाल साम्राज्य में मन्त्रद्रष्टा ऋषियों द्वारा उषाकाल का अत्यन्त हृदयावर्जक चित्र प्रस्तुत किया गया है, जो पाठक के चित्त को सहज ही आकर्षित कर लेता है। प्रभातकाल में सूर्योदय से पूर्व एवं सायंकाल में सूर्यास्त के पश्चात् एक घण्टे से अधिक समय तक अत्यन्त मनोरम काल होता है, जिसमें सूर्य का दर्शन तो नहीं होता किन्तु प्रकाश की मात्रा इतनी अधिक होती है कि कार्य सम्पादन में कोई कठिनाई नहीं होती। यह काल दिन और रात का सन्धिकाल होता है, अतः इसे सन्ध्या कहते हैं। प्रातःकाल की सन्ध्या को हमारे वैदिक वाङ्मय में उषस् या उषा नाम दिया गया है। इस उषाकाल की रमणीयता पर हमारे मन्त्रकर्ता ऋषि इतने मुग्ध थे कि इसके लिए ऋग्वेद में स्थान–स्थान पर अनेक मनोरम सूक्तियाँ ग्रन्थित हैं। जिनमें उषा के आह्लादक स्वरूप का वर्णन उपलब्ध होता है। कुछ वर्णन तो इतने हृदयग्राही हैं कि कोई भी सहृदय उन्हें पढ़कर आनन्दविभोर हो उठेगा। जर्मन विद्वान मैक्समूलर ऋग्वेद की इन सूक्तियों पर अत्यन्त मुग्ध होकर कहते हैं–

यावद्भारतवर्षे स्याद्यावत्स्युर्गिरयो भुवि।
तावद् ऋग्वेदमहिमा लोकेषु प्रचरिष्यति।।

वैदिक ऋषियों द्वारा महिमामण्डित उषाकाल के इसी स्वरूपगत सौन्दर्य को मैंने 'उषस् सूक्त में अभिव्यंजित सौन्दर्य' शीर्षक के अन्तर्गत प्रस्तुत शोधपत्र में उल्लिखित करने का लघु प्रयास किया है।

## 301. कालिदास के काव्यों में सौन्दर्यतत्त्व एवं वर्तमान सन्दर्भ

वर्मा हरिद्वार
शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय), गंगानाथ झा परिसर, आजाद पार्क इलाहाबाद (उ०प्र०)

कालिदास की नीर–क्षीर विवेकिनी दृष्टि में सौन्दर्य की वह छटा दृष्टिगोचर होती है, जो सहृदयों के लिए हृदयहारिणी हो जाती है और सहृदय जनमानस आमुक्त कण्ठ से श्लाघा को बाध्य हो जाता है। कविकुलगुरु कालिदास के सौन्दर्य चित्रण को ही पढ़कर जर्मन कवि गेटे विश्वमंच पर शाकुन्तलम् को शिरोधार्य कर नाचने लगे और उनकी अन्तर्हृदयस्पर्शिनी वाणी कुछ इस तरह परिस्फुरित हुई, जिस पर अंग्रेजी भाषा की उक्ति का वासुदेव विष्णु मिरासी ने संस्कृत रूपान्तर इस प्रकार किया है–

वासन्तं कुसुमं फलं च युगपद् ग्रीष्मस्य सर्वं च यद्
यच्चान्यन्मनसो रसायनमतः सन्तर्पणं मोहनम्।
एकीभूतमभूतपूर्वमथवा स्वर्लोकभूलोकयो–
रैश्वर्यं यदि वाञ्छसि प्रियसखे शाकुन्तलं सेव्यताम्।।

मुनष्य स्वभावतः सौन्दर्य का प्रेमी होता है, उसकी सौन्दर्य के प्रति स्वाभाविक प्रवृत्ति के कारण ही अनेक ललित कलाओं का जन्म हुआ। कवि अपनी कविता–कामिनी में सौन्दर्य की सृष्टि करने के लिए अलंकार आदि

उपकरणों का सहारा लेता है। यही कारण है कि संसार के सभी उत्कृष्ट कवियों ने अपनी–अपनी कृतियों में सौन्दर्य का चित्रण करके अपनी सहज सौन्दर्याभिमुखी प्रवृत्ति का परिचय दिया है। जहां तक कालिदास का प्रश्न है तो वे स्वभावतः सौन्दर्य तथा प्रेम के पारखी ही नहीं प्रत्युत सफल चित्रकार हैं। सम्प्रति कालिदास की सौन्दर्य–भावना पर प्रकाश डालना समीचीन है–

कालिदास स्त्री और पुरुष दोनो के सौन्दर्य का वर्णन करने में कुशल हैं, परन्तु नारी सौन्दर्य के वर्णन में उनकी दृष्टि विशेष रूप से रमी है। उनकी रचनाओं में नारी–सौन्दर्य के एक से बढ़कर एक भव्य–चित्र हृदय को आनन्दित करते हैं। मेघदूत कीं यक्षिणी विधाता की युवतिविषयक आद्या सृष्टि है। वह शरीरी भी है, श्यामा भी है और न जाने कैसी–कैसी है? स्वयं कालिदास के मुख से स्पष्ट है –

तन्वी श्यामा शिखरिदशना पक्वबिम्बाधरोष्ठी
मध्ये क्षामा चकितहरिणीप्रेक्षणा निम्ननाभिः।
श्रोणीभारादलसगमना स्तोकनम्रा स्तनाभ्यां
या तत्र स्याद् युवतिविषये सृष्टिराद्यैव धातुः।। (उ0मे0/23)

अतः उपर्युक्त विवेचन के आधार पर कह सकते हैं कि कालिदास का सौन्दर्य का वर्णन अपूर्व है और उसके वर्णन में कवि ने अपनी स्वप्रतिभा का परिचय दिया है और चेतन–अचेतन, प्रकृति, मानव, समस्त चराचर जगत में उनकी दृष्टि सौन्दर्य पर दृष्टिगोचर होती रही है।

## 302. उपनिषदों में अद्वैततत्त्व के प्रतिपादन की कला

विजय बहादुर
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है। उसके जीवन मे कला एवं सौन्दर्य का विशेष महत्व है। इन दोनों का सम्बन्ध अनादिकाल से चला आ रहा है। कला एवं सौन्दर्य की ओर झुकाव होना उसकी स्वाभाविक प्रक्रिया है। चाहे वह नृत्य की कला हो या फिर लेखन की। किसी भी विषय का चमत्कारिक ढंग से उपस्थापन ही कला है, जो अपनी ओर मानव स्वभाव को बलात् आकृष्ट करती है। किसी विषय को सुन्दर तथा सरल भाषा में व्यक्त करना कवि की लेखनी की कला का ही कार्य है। वह अपनी लेखन कला द्वारा ही पाठकों को अपनी ओर आकृष्ट करता है। ये है बाह्य या भौतिक जगत् की वस्तुओं की कला। जब हम उपनिषदों में अद्वैततत्त्व के प्रतिपादन की बात करते है तो हमें आध्यात्मिक तत्त्वों पर विचार करना पड़ता है। उपनिषदों में प्रायः जीव, जगत्, ब्रह्म, माया इन तत्त्वों की विशेष विवेचना हमें प्राप्त होती है जिसमें ब्रह्मतत्त्व का विशेष महत्त्व है। ब्रह्म ही अज्ञान युक्त होने से जीव कहलाता है तथा इससे मुक्त होने पर ब्रह्म। वैदिक ऋषियों ने जीव और ब्रह्म की एकता को आख्यानों के माध्यम से बड़े ही सुन्दर ढंग से हमारे समक्ष प्रस्तुत किया है जिसमें हम आरुणि–श्वेतकेतु, याज्ञवल्क्य मैत्रेयी, यम–नचिकेता इत्यादि का उल्लेख कर सकते हैं और उनकी यह प्रतिपादन की कला ही है जो मानव को भौतिक जीवन से निकलकर आध्यात्मिक जीवन की ओर जाने को प्रेरित करती है। जीव और ब्रह्म की शरीर रूपी वृक्ष पर उपस्थिति को कितने ही सुन्दर ढंग से प्रस्तुत किया गया है जैसा कि द्रष्टव्य है–

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया, समानं वृक्षं परिषस्वजाते।। मुण्डको0–तृ0 मु0 1/1

यह अद्वैततत्त्व के प्रतिपादन की कला ही है जो इसे जानने के लिए हमें प्रेरित करती है। कुछ ऐसा ही उदाहरण हमें छान्दोग्योपनिषद् में, जिसमें आरुणि अपने पुत्र श्वेतकेतु को 'तत्त्वमसि' इस महावाक्य द्वारा जीव और ब्रह्म की एकता को समझाया है, मिलता है। स्पष्टतः हम कह सकते है कि कला भौतिक हो या आध्यात्मिक मानव स्वभाव को आकृष्ट करती ही है। प्रस्तुत शोधपत्र में 'उपनिषदों में अद्वैततत्त्व के प्रतिपादन की कला' का विशद विवेचन किया जायेगा।

## 303. मूर्तितत्त्व एवं सौन्दर्यबोध

(स्कन्दपुराण–उत्कल खण्ड के परिप्रेक्ष्य में)

डॉ विजय रामानुज
कटकी मठ, पुरी, उड़िशा, 09439537384

आनन्दानुभूति प्राणिमात्र की एक सार्वजनीन सर्वदेशीय, सर्वकालिक जीवन का लक्ष्य रहा है। सामान्यजन से लेकर ऋषि–मुनि, विज्ञानी एवं देवताओं पर्यन्त शाश्वत सुख की अवधारणा में निमज्जित रहते हैं। सामान्य क्षणिक सांसारिक क्रियाकलापों से लेकर गूढ़ रहस्यावृत आध्यात्मिक साधनासम्भूत अविनश्वर मोक्ष पर्यन्त यही अवधारणा कभी उपाय तो कभी उपेय के रूप में विज्ञापित होती आयी है।

उपर्युक्त परिप्रेक्ष्य में स्कन्दपुराणान्तर्गत उत्कलखण्ड के पुरुषोत्तमक्षेत्र माहात्म्य में महाप्रभु श्रीजगन्नाथ के अर्चा विग्रह का सौन्दर्यबोध से विश्व को स्वतन्त्र दार्शनिक अनुभवों से ओत–प्रोत करता है। सौन्दर्यबोध से

भक्ति–माधुर्य, उससे उपासना एवं उससे दिव्यचिह्नों का प्रकट होना एक अन्तर्शक्ति के विकशित परिस्फूटन को प्रतिफलित करता है। मानसिक ध्यानकेन्द्र की समुच्चयित ऊर्जा आधिभौतिक पदार्थ विज्ञान को भी प्रभावित करने का सामर्थ्य रखती है– यह उक्त आलेख का एक व्यवहारगत दृष्टान्त है। चतुर्धा मुर्तियों का सुन्दर आवरण तथा आभरण का सन्दर्शन पापों का नाश करता है, इससे सत्कर्म एवं पवित्रता का सहावस्थान प्रमाणित होता है। मूर्तियों की दारव चयन, निर्माण चातुरी, वर्णविन्यास, सप्तावरण तथा आभरण–शैली, संगीत संगति, दिव्यगंधानुभूति, मांगलिक महाप्रसाद, श्री समन्वित शब्दव्यंजना – ये सभी कुछ सौन्दर्यबोध से परिपुष्ट हैं। वस्तुतः यह सौन्दर्यबोध का कला ही ज्ञान, कर्म भक्ति, वैराग्य तथा मोक्ष का अव्यक्त आधार है।

## 304. दार्शनिकप्रस्थान "अयोध्या" के भित्तिचित्रों पर भारतीयकला का प्रभाव

**विजय शंकर गोंड**

शोधच्छात्र, चित्रकला विभाग, दृश्य कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय वाराणसी

**अयोध्या के भिति चित्रों में राम कथानक की अभिव्यक्ति–** भारतीय कला में, भारतभूमि के विचार, धर्म, तत्त्वज्ञान और संस्कृति के दर्शन किये जा सकते हैं। भारतीय जनजीवन को रेखाओं, वर्णों आदि अन्य माध्यमो के द्वारा कलात्मकता प्रदान की गयी है। भारतीय रहन–सहन बोल–चाल चिन्तन–भाव तथा पूजा विधि को भारतीय कला में सजो दिया गया है। भारतीय कला को दीर्घकालीन रूपमात्र कहना उचित हैं। जिसने देश के प्रत्येक भूभाग में अपना अर्घ्य अर्पित किया है। इस रूप समृद्धि में अनेक जातियों ने भाग लिया है किन्तु इसकी मूल प्रेरणा और अर्थ व्यंजना मुख्यता भारतीय ही हैं।

अयोध्या के भित्तिचित्रों की अपनी अनूठी विशेषता रही हैं, उसमें रूपान्तरित सांस्कृतिक जीवन एक इतिहास बन गया हैं। इसमें राजा और प्रजा दोनों के जीवन का चित्रण हुआ हैं। कलाकार मुक्त हृदय होकर तूलिका संचालन करता रहा। उसने भारतीय जनजीवन को कितनी सबल अभिव्यक्ति दी है, उतना ही साहित्यिक वर्णनो की भी व्याख्या आरेखित कर दी है। अयोध्या चित्रशैली में वेशभूषा, केशविन्यास, आभूषण एवं राजसिंघासन आदि की सामग्री चित्र, शिल्प आदि में मिलती हैं। अयोध्या की चित्रकला सदा जीवन को साथ लेकर चली है। अतः उसमें समसामयिक जनजीवन का प्रतिबिम्ब पाया जाता है। अयोध्या संस्कृति को समन्वयात्मक संस्कृति की संज्ञा दी जाती रही है। अयोध्या की कला संस्कृति में इन्ही गूढ़ रेखाओं, वर्णो, प्रस्तरीय फलकों, स्वरों और शब्द प्रतीकों के द्वारा अभिव्यक्ति मिलती रही है।

**संस्कृति के भारतीय दर्शन–** अयोध्या के दर्शन की सर्वाधिक तर्कसंगत, सशक्त और पुनीत अभिव्यक्ति, शिवाला मंदिर, जगदीशपुर मंदिर, तिवारी मंदिर, राम जानकी मंदिर, कनक भवन, सुरसरि का मंदिर, अमावा मंदिर, लक्ष्मण किला, गुप्तहरि मंदिर, नयाघाट, भीखूशाह आदि मे परिलक्षित होता है।

**अयोध्या की स्थानीय सांस्कृतिक एवं धार्मिक परम्पराएं–** सम्पूर्ण विश्व में भारत अपनी सांस्कृतिक विरासत के कारण अपना एक विशेष स्थान रखता हैं। इस सांस्कृतिक विरासत को जीवित रखने में धार्मिक नगरी का अपना विशिष्ट स्थान है। पारम्परिक रूप से मनाये जाने वाले उत्सव व पर्व को देखने देश विदेश से बहुत पर्यटक आते हैं, जिसमें प्रमुख प्रयाग मेला, हरिद्वार व उज्जैन का कुम्भ मेला, अयोध्या का रामनवमी मेला आदि प्रमुख हैं।

## 305. महाभारत में वर्णित प्राकृतिक सौन्दर्य

**विजय यादव**

शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मा0वि0वि0), गंगा नाथ झां परिसर, इलाहाबाद

प्राचीन संस्कृत वाङ्मय–व्योम में व्यास के रूप में एक अद्भूत एवं विलक्षण प्रतिभा–सम्पन्न व्यक्तित्व का उदय हुआ जो संस्कृत साहित्य के अधिकांश भाग को अपनी लेखनी से परिपूरित कर पौराणिक, इतिहासकार, कवि इत्यादि उपाधियों से विभूषित हुए, जिन्होंने एक विशालकाल महाकाव्य की रचना की जिसे महाभारत के नाम से जाना जाता है। मूलतः यह ग्रन्थ भरतवंशियों का बृहद् काव्यात्मक इतिहास है, जिसमें उनके जन्मवृत्तान्त तथा युद्ध का कथानक वर्णित है जो 18 पर्वो में विभक्त है। महर्षि व्यास ने जहाँ एक तरफ कौरव एवं पाण्डवों के विभत्सकारी एवं भयंकर युद्ध के वर्णन में लगे हैं वहीं प्रकृत–नटी के सुकुमार पक्षों के वर्णन करने से नहीं चूकते हैं।

प्रकृति मानव हृदय की अनुभूतियों के अभिव्यक्तिकरण के लिए एक विशेष पृष्ठभूमि का निर्माण करती है। महाभारत में भी स्थान–स्थान पर प्राकृतिक दृश्यों का अत्यन्त काव्यात्मक वर्णन मिलता है। इस महाकाव्य में तीर्थों, देशों, नदियों, पर्वतों, वनों तथा समुद्रों का वर्णन किया गया है।

**तीर्थानां चैव पुण्यानां देशानां चैव कीर्तनम्।**
**नदीनां पर्वतानां च वनानां सागरस्य च।।** आदिपर्व 1/68

सम्भवतः महाभारत के इन्हीं वर्णनों के आधार पर परवर्ती कवियों ने अपने काव्यों में प्रकृति वर्णन को रस का उद्दीपन समझते हुए आवश्यक तत्व माना। महाभारत में उदाहरण स्वरूप प्राकृत वर्णन कुछ इस प्रकार से मिलते हैं। आदिपर्व में क्रीडास्थली का वर्णन, वनपर्व में पर्वतों नदियों का वर्णन करने का प्रसंग तथा पाशुपतास्त्र के प्रसंग में कण्टकाकीर्ण वन का वर्णन जो पुष्पित तथा गुंजायमान पक्षियों वाले वृक्षों से युक्त था इत्यादि प्राप्त होता है। इसके साथ–साथ ऋतुओं, सूर्योदय, चन्द्रोदय, वर्षा, मेघ आदि का भी ललित वर्णन प्राप्त होता है।

## 306. संस्कृत साहित्य में वंचनकला

**विकास कुमार उपाध्याय**
शोधच्छात्र, बी0एच0यू0,वाराणसी

जिस 'कला' शब्द को कामसूत्र में 64, ललितविस्तर में 86, प्रबन्धकोश में 72 तथा अन्यान्य ग्रन्थों में विभिन्न संख्याओं में वर्णित किया गया है उस 'कला' शब्द का सर्वप्रथम प्रयोग ऋग्वेद में परिलक्षित होता है– यथा कलां यथा शफम् यथा ऋणं संनयामसि। सामान्यतः किसी भी विषय या कृत्य में निहित कौशल को ही कला समझा जाता है। वात्स्यायन के कामसूत्र में वर्णित 64 कलाओं में छलितकयोग नाम की कला को ही वंचनकला के रूप में जाना जा सकता है। छलितकयोग का लक्षण है–

यद् रूपमन्यरूपेण संप्रकाश्य हि वंचनम्।
देवेतरप्रयोगाभ्यां ज्ञेयं तच्छलितं यथा।।
दिव्यं शूर्पणखारूपं व्यचरद्वायुनन्दनः।
छलितं चानभिश्रुत्य श्रुत्वा रामं च कीचकम्।।

अर्थात् रूप बदलकर ठगना ही छलितकयोग कहलाता है। इसका ज्ञान देवता तथा देवताओं से भिन्न अन्य लोगों के प्रयोग से होता हैं जैसे– शूर्पणखा का दिव्यरूप धारण करना, लंका में भ्रमण करते हुए हनुमान का रूप परिवर्तन करना इत्यादि। वंचनकला के प्रयोग के कारणों पर ध्यान देने पर निम्न कारण दृष्टिगोचर होते है– राजनीतिक स्वार्थ, प्रणय, प्रतिशोध, लोभ, रक्षा इत्यादि वंचनकला में दक्ष व्यक्ति किन–किन विधियों से छल करता है इस बात पर गौर करने पर निष्कर्ष प्राप्त होता हैं – वेश बदलकर, असत्य बोलकर, धर्म का ओट लेकर, अन्धविश्वासों का सहारा लेकर, अफवाहों को फैलाकर जो व्यक्ति वंचनकला का शिकार होता है अर्थात् वंचित होता है उसके वंचित होने के कारणों पर विचार करने पर निष्कर्ष प्राप्त होता है कि उस व्यक्ति के ठगे जाने का मूल कारण है– अज्ञानता एवं विनम्रता (भोलापन)

**वंचनकला का औचित्य–** यद्यपि वंचनकार्य निन्दनीय माना जाता है किन्तु समाज के हित के लिए समाज के अहितकर व्यक्तियों के साथ किया गया वंचनकार्य सदा प्रशंसनीय होता है। जैसे– भगवान् विष्णु का मोहिनी रूप धारणकर राक्षसों को, वामनरूप धारणकर बलि को, ब्राह्मण रूप धारणकर वृकासुर को छलना। ये छल होते हुए भी प्रशंसनीय है क्योंकि दूसरों का अहित चाहने वाले राक्षसों को छलकर लोकरक्षक देवताओं को संरक्षित किया गया है। आत्मरक्षा के लिए किया गया वंचन निन्दनीय नहीं होता किन्तु दूसरों के विनाश के लिए किया गया वंचन सदा निन्दनीय होता है। अतः वंचनकला का ज्ञान समाज के प्रत्येक व्यक्ति के लिए आवश्यक है ताकि वंचकों के प्रति सजग होकर आत्मरक्षा तथा दूसरों की भी रक्षा कर सकें।

## 307. महाकवि कालिदासकृत 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' में चित्र–सौन्दर्य

**विपुल कुमार**
शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

भारतीय चित्रकला में जीवन को उच्चतम शिखर पर ले जाने वाली वह अद्भुत ज्ञानराशि विद्यमान है जो जीवन में सौन्दर्य का सृजन करके सत्यता की ओर अग्रसारित करती है। यह सांसारिक झंझावतों से उत्क्षिप्त एवं व्यथित मानव को अपने रंगों, रेखाओं एवं भावनाओं द्वारा न केवल आश्रय प्रदान करती है, अपितु उसके मानस पटल पर प्रेम और सौन्दर्य का बीजारोपण करके विशिष्ट भावभूमि में भी आसीन करती है। इसके महत्त्व पर प्रकाश डालते हुए "विष्णुधर्मोत्तरपुराण" में कहा गया है–

यथा सुमेरुः प्रवरो नगानां यथाण्डजानां गरुडः प्रधानः।
यथा नराणां प्रवरः क्षितीशस्तथा कलानामिह चित्रकल्पः।।

अस्तु! कलाओं के अन्तर्गत चित्रकला का विशिष्ट स्थान है। कविकुलगुरु 'कालिदास' की समस्त कृतियों में चित्रकला का उल्लेख प्रचुर मात्रा में हुआ है। इनका अतीव रम्य नाटक "अभिज्ञानशाकुन्तलम्" स्वयं एक चित्रपट के समान है। इस नाटक का नायक दुष्यन्त स्वयं एक अत्यन्त कुशल चित्रकार है। इसी नाटक के 'द्वितीय' अंक में राजा दुष्यन्त, शकुन्तला के अद्वितीय सौन्दर्य की प्रशंसा करते हुए उसे विधाता की अनुपम कृति बतलाता है– चित्रे निवेश्य परिकल्पितसत्त्वयोगाद् रूपोच्चयेन मनसा विधिना कृता नु।।

## 308. संस्कृतवाङ्मय में व्यायामिकी कला का निदर्शन

विपुल कुमार शुक्ल
शोधच्छात्र, संहिता एवं संस्कृत विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

वस्तुतः कला संसार का वह सर्वोत्तम आधार है, जिससे मानव अपने जीवन को आनन्दमय एवं सर्वोत्तम बना सकता है। मानव जीवन को सकारात्मक दिशा देने में कला अत्यन्त सहायक है। यह मनुष्यत्व को साकार रूप में उपस्थित करने वाले तत्त्वों में प्रमुख है। मानव जीवन को सुखद एवं सरस सरल बनाने वाली इन कलाओं की संख्या पृथक्–पृथक् ग्रन्थों में भिन्न–भिन्न स्वीकार की गई है। यथा– वात्स्यायन ने कामसूत्र में 64 कलाओं का उल्लेख किया है, जबकि ललितविस्तर में 86 पुरुष–कला तथा 64 काम–कलाओं का उल्लेख है, किन्तु इनका स्वरूप कामसूत्र में प्रतिपादित कलाओं से भिन्न है। आचार्य वात्स्यायन ने स्वप्रणीत ग्रन्थ कामसूत्र में 64 कलाओं का प्रतिपादन किया है। इन चतुःषष्टि कलाओं में व्यायामिकी कला अत्यन्त प्राचीन एवं महत्त्वपूर्ण कला है। व्यायामिकी का अर्थ है– आखेट करने के ज्ञान की कला। इसका प्रयोग प्राचीन काल से ही राजा–महाराजा करते आये हैं। कामसूत्र में व्यायामिकी कला का स्वरूप निरूपण करते हुए आचार्य वात्स्यायन कहते हैं–
**'व्यायामिकीनामिति। व्यायामप्रयोजना व्यायामिक्यो मृगयाद्याः। एतास्तिस्र आत्मोत्कर्षरक्षणार्था जीवार्थाः।। इति चतुःषष्टिरङ्गविद्या इति। कामसूत्रस्यावयविन्योऽवयवभूताः। तदभावे कामसूत्रस्याप्रवृत्तेः।।'**(कामसूत्र, साधारणाधिकरण, तृ0 अ0– विद्यासमुद्देशप्रकरण)
आचार्य वात्स्यायन ने उक्त 64 कलाओं को पाँच वर्गों में विभक्त किया है– **चारु (ललितकला), कारु (उपयोगी कलाएँ), औपनिषदिक कलाएँ, बुद्धिवैचक्षण्य कलाएँ, क्रीडाकौतुक।** इनमें से पञ्चम वर्ग क्रीडा कौतुक के अन्तर्गत परिगणित व्यायामिकी कला का प्रयोग प्रायः सभी पूर्वाचार्यों, कवियों, नाटककारों एवं कथाकारों ने स्व–स्व रचनाओं में किया है। यथा– महाकवि कालिदास कृत **अभिज्ञानशाकुन्तलम्** के नायक दुष्यन्त ने तो नाटक के द्वितीय अङ्क में ही व्यायामिकी कला/मृगया के गुणों का स्पष्ट उल्लेख किया है– **मेदश्छेदकृशोदरं....** (अभिज्ञानशाकुन्तलम् 2/5) इत्यादि।
इसके अतिरिक्त भास कृत प्रतिज्ञायौगन्धरायणम्, श्रीहर्ष कृत नैषधीयचरितम् इत्यादि ग्रन्थों में भी नायक को किसी न किसी स्थल पर मृगया करते दिखलाया गया है। इसका विस्तार से वर्णन शोध–पत्र में किया गया है।

## 309. संस्कृत नाट्यसाहित्य में भारतीय चित्रकला एवं सौन्दर्य के तत्त्व

विशाल भूषण यादव
शोधच्छात्र, कला इतिहास विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी
9450559934, vishalyadavbhu@gmail.com

संस्कृत साहित्य में नाटकों का अपना विशिष्ट स्थान रहा है। उसकी कुछ कृतियाँ तो इतनी लोकप्रिय सिद्ध हुईं कि आज वे विश्वसाहित्य की निधि के रूप में प्रतिष्ठा पा रही हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से संस्कृत के नाटकों की परम्परा की उपलब्धि भास से मानी जाती है।

भास के नाटकों में अनेक ऐसे प्रमाण देखने को मिलते है जिनके अनुसार उनके समय तक समाज के प्रायः सभी वर्ग कला के क्षेत्र में, विशेषतया चित्रकला के क्षेत्र में, पर्याप्त अभिज्ञता प्राप्त कर चुके थे। उस समय के उच्चवर्गीय परिवारों एवं राजघरानों में कलाकारों को सम्मान के साथ प्रश्रय दिया जाने लगा था और अच्छी कलाकृतियों का संग्रह करना एक गौरव की बात समझी जाने लगी थी। कालिदास के नाटक **'मालविकाग्निमित्र'** की नायिका मालविका के मनमोहक चित्र को देखकर राजा अग्निमित्र सहसा ही इतना प्रभावित हुआ कि उसकी यह आशक्ति एक दिन परिणय के रूप में फलित हुई। **'विक्रमोर्वशीय'** नाटक में प्रतिष्ठानपुर के राजा विक्रमादित्य (पुरुरवा) जब इन्द्रसभा की अद्वितीय सुन्दरी अप्सरा उर्वशी के दर्शनार्थ बड़े बेचैन हो गये तो विदूषक ने उन्हें यही उपाय बताया था कि आप उर्वशी महोदया का चित्र बनाकर उसको देखते रहिये। कालिदास के तीसरे नाटक **'अभिज्ञानशाकुन्तल'** में हस्तिनापुर के राजा दुष्यन्त ने अपने विरह–व्यथित मन की शान्ति के लिये शकुन्तला का एक ऐसा चित्र तैयार किया था, एक दिन उद्यान में बैठते समय विदूषक ने जब उसे देखा तो वहाँ 'वाह मित्र' यह तो आपने अति उत्तम चित्र अंकित किया है। आपने शरीर की ऊँची–नीची बनावट और मन के भीतरी भावों को इस चित्र में इतनी निपुणता से दर्शित किया है कि जिसको देखकर नजरे फिसल पड़ती हैं।

राजा दुष्यन्त ने शकुन्तला का जो चित्र बनाया था, उसका वर्णन कालिदास ने इस प्रकार किया है–

**दीर्घापांगविसारि नेत्रयुगलं लीलाचितभ्रूलतं
दन्तान्तः परिकीर्णहासविकरणज्योत्स्नाविलिप्ताधरम्।
कर्कन्धूद्युतिपाटलोष्ठरुचिरं तस्यास्तदेवोन्मुखं
चित्रेऽप्यालितीव विभ्रमलसत्प्रोदमिन्नकान्तिद्रवम्।**

अर्थात् चित्र में युगल नेत्र कान तक फैले हुए थे, चपल भ्रूलता कुंचित थी, अधरदेश दन्तज्योति से दीप्त थे, ओष्ठ पके कर्कन्धू के समान पाटलवर्ण के थे, विभ्रमविलास की मनोमुग्धकारी तरल छविधारा–सी वह सुशोभित थी, चित्रगत होते हुए भी वह छवि इतनी सजीव जान पड़ती थी मानो अभी, इसी क्षण, बोल पड़ेगी।

भवभूति के नाटक 'मालतीमाधव' में उनके नायक माधव और नायिका मालती द्वारा एक दूसरे का चित्र अंकित करने का उल्लेख मिलता है। हर्ष के नाटक 'नागानन्द' ने पाँच तरह के वर्णों का उल्लेख है 'पंचरागिणो वर्णाः'। 'रत्नावली' की नायिका रत्नावली चित्रकला में बहुत पटु थी। उसने अपनी प्रणयी वत्सराज उदयन का एक बहुत ही सुन्दर चित्र अंकित किया था।

विशाखदत्त के 'मुद्राराक्षस' में नन्दराजा के मंत्री राक्षस के 'रात–दिन जागते रहकर चित्र बनाने' तथा 'चन्द्रगुप्त के मंत्री चाणक्य द्वारा यमराज का चित्र लेकर घर–घर भेजे गये गुप्तचरों का' उल्लेख हुआ है।

बिल्हण कवि की 'कर्ण सुन्दरी' नाटिका में कर्णाट की राजकुमारी मियनल्लदेवी को अनहितनाग के कामदेव और त्रैलोक्यमल्ल के प्रति उसका चित्र देखकर ही प्रेमानुराग उत्पन्न होने का उल्लेख है।

बंगदेशीय नाटककार, नैयायिक एवं साहित्यशास्त्री, जयदेव के 'प्रसन्नराघव' नाटक के प्रथम अंक में राजर्षि जनक के बन्दीजन नूपुरक तथा मंजरिक के वार्तालाप के प्रसंग में मैत्रेयी द्वारा अंकित सीता–राम के संयुक्त चित्र का उल्लेख हुआ है।

## 310. संस्कृत साहित्य में धूर्तकला

**विशाल कुमार सिंह**
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिंदू विश्वविद्यालय, वाराणसी

धूर्तता का अर्थ है– छलना, वंचना, ठगना तथा बहकाना इत्यादि। जहाँ दुष्ट लोग धूर्तता का उपयोग कर स्वार्थ साधते हैं तथा समाज का नुकसान करते हैं वहीं उन धूर्तों का नाश करने के लिए जो धूर्तपूर्ण कार्य किया जाता है, वह समाज का तथा अपना उपकार करता है। दशकुमारचरितम् में, विहारभद्र तथा चन्द्रपालित ऐसे ही दो दुष्ट धूर्त हैं जो राजा को बहकाकर उन्हें व्यसनों में लिप्त कराकर राजपाठ का विनाश करवा देते हैं, वहीं विश्रुत अपनी चतुराईपूर्ण धूर्तता द्वारा परहस्तगत राज्य को वापस दिलवा देता है। बिहारभद्र राजनीतिशास्त्रों को अत्यन्त दुष्कर, मन्त्रियों, राजपुरोहितों तथा दूतों को धूर्त तथा राजपाठ को अत्यन्त क्लेशपूर्ण बताते हुए राजा को पथभ्रष्ट करने के लिए कहता है कि चन्द्रिका के समान चार दिन का जीवन होता है उसमें भी भोग योक्य तो अत्यन्त अल्प आयु ही होता है, अतः राजा को राजपाठ किसी विश्वसनीय व्यक्ति के हाथों में सौंपकर स्वेच्छापूर्वक विहार करनी चाहिए। दूसरा धूर्त चन्द्रपालित है, जो मनु निर्दिष्ट व्यसनों यथा–मृगया, द्यूतक्रीड़ा, म।पान आदि की विभिन्न प्रकार से प्रशंसा कर इन्हें गुण रूप में प्रतिपादित करते हुए राजा को इन व्यसनों में लिप्त करा देता है।

विश्रुत – एक शत्रु का वध कर दूसरे शत्रु की जय बोलता हुआ भाग जाता है जिससे दोनों शत्रु आपस में लड़ें आदि अनेक प्रकार की धूर्तता करता है। इसी प्रकार मृच्छ कटिकम् में सर्विलक द्वारा चोरी की महिमा सुनते हृदय नहीं अघाता। मृगया की प्रशंसा करते हुए कालिदास ने भी अभिज्ञानशाकुन्तलम में व्यंगोक्ति की है यथा–

मेदश्छेदकृशोदरं लघुभवत्युत्थानयोग्यं वपुः
सत्त्वानामपि लक्ष्यते विकृतिमच्चित्तं भयक्रोधयोः।
उत्कर्षः स च धन्विनां यदिषवः सिध्यन्ति लक्ष्ये चले,
मिथ्यैव व्यसनं वदन्ति मृगयामीदृग् विनोदः कुतः।। अभिज्ञान 2/5

## 311. संस्कृत ग्रंथो में चित्रकला कला एवं सौन्दर्य का दिग्दर्शन

**विशालभूषण**

यद्येकवृषोऽसि सृजारसोऽसि।। यदि द्विवृषोऽसि ।।
त्रिवृषोऽसि ।। ....चतुवृषोऽसि ।। ...पंचवृषोऽसि ।।
षष्टवृषोऽसि ।। ...सप्तवृषोऽसि ।। ...अष्टवृषोऽसि ।।
नववृषोऽसि ।। सृजारसोऽसि ।। चैकादशोऽसि ।। सोपादेकोऽसि ।।

सृजन को मनुष्य का धर्म मानते हुए "अथर्ववेद" का यह श्लोक इंगित कर रहा है कि चाहे तुममें दस गुना सृजन–शक्ति हो चाहे एक ही गुना, अपनी क्षमता के अनुसार सृजन अवश्य करो। अन्यथा सृष्टि के लिए तुम्हारा कोई उपयोग नहीं है। सृजन कला का मूल तत्व है, बिना सृजन के कला का विकास रुक जाता है। वह निर्जीव हो जाती है। इस प्रकार की तमाम कला विषयक प्रसंगों का उल्लेख हमारे वेद, पुराणों, महाकाव्यों तथा संस्कृत विषयक रचनाओं में मिल जाते हैं। ऋग्वेद में चमड़े पर चित्रांकन करने की विधि का उल्लेख आया है। इसीमें, भृगु ऋषियों के वंशजों को लकड़ी के काम में दक्ष बताया गया है। "चित्रलक्षण" नामक ग्रंथ में भी चित्रकला के तत्वों पर प्रकाश डाला गया है। विभिन्न आकृतियों के अनुपातों तथा रचना विधि पर पर्याप्त चर्चा

हुई है। इसी ग्रंथ के प्रथम अध्याय में चित्रकला की उत्पत्ति की कथा आती है– "पुराकाल में राजा भयजित् के राज्य में अकस्मात् एक ब्राह्मण पुत्र की मृत्यु हो जाती है। ब्राह्मण अपने पुत्र को जीवन–दान देने के लिए राजा से याचना करता है। राजा योगबल से यमराज को प्राप्त किया और मृत ब्राह्मण पुत्र को जीवित करने की याचना की। प्रार्थना अस्वीकार होने पर यमराज और राजा में युद्ध हुआ और राजा की पराजय हुई। अन्त में ब्रम्हा स्वयं प्रकट होते हैं और भयजित् से मृत पुत्र का चित्रण अंकित करने का आदेश देते हैं। इस चित्र में ब्रम्हा ने जीवन का संचार कर दिया और कहा कि – तुम्हारी यह रचना सृष्टि का पहला चित्र है। मृत्यु लोक में इस कला के तुम पहले आचार्य माने जाओगे और तुम्हारी पूजा होगी।"

"महाभारत" में उषा अनिरूद्ध की एक सुन्दर प्रेम–कथा के प्रसंग में चित्रकला का उल्लेख आया है। राजकुमारी उषा ने स्वप्न में एक सुन्दर युवराज को अपने वाटिका में विहार करते देखा और वह उससे प्रेम करने लगती है। जब उसकी परिचायिका "चित्रलेखा" को इस घटना का ज्ञान हुआ तो उसने समस्त देवताओं, महापुरूषों तथा उस समय के युवराजों के छवि चित्र स्मृति के आधार पर बनाकर उषा के समक्ष प्रस्तुत कर दिये। उषा ने स्वप्न में देखे राजकुमार का चित्र पहचान लिया।

नाट्यशास्त्र" में आचार्य भरत मुनि ने चित्रकला के विभिन्न अवयवों पर प्रकाश डाला है। भरतमुनि ने ही सर्वप्रथम अपने ग्रंथ में "कला" शब्द का प्रयोग किया। उन्होंनें रंगों के मिश्रण सम्बन्धी अनेक विधियों पर प्रकाश डाला है। इसी ग्रंथ में लाल, पीले तथा श्याम रंग को मूल रंग माना गया है– इस नाट्यशास्त्र के अनुसार सफेद रंग के परस्पर योग से अनेक रंग बनते हैं। भारतीयकला के सौन्दर्यात्मक पक्ष का विवरण भी इसी ग्रंथ में मिलता है जैसे कि विभिन्न हाव, भाव तथा मुद्राएं जो भारतीय कला की जान हैं। जिससे इसकी सौन्दर्य में और वृद्धि हो जाती है। महाकवि कालिदास की रचना "मेघदूत तथा रघुवंश" में चित्रकला विषयक कई घटनाओं का जिक्र है। 'मेघदूत' नामक ग्रंथ में विरहणी यक्षणी द्वारा अपने प्रवासी यक्ष का चित्र बनाने की चर्चा आयी है। रघुवंश में अयोध्या नगरी के राज– प्रसादों विभिन्न चित्रों द्वारा सज्जित बताया गया है।

वात्स्यायन द्वारा रचित "कामसूत्र" के तीसरे अध्याय में 64 कलाओं का उल्लेख किया गया है और आलेख्य या चित्रकला के षडंग पर भी प्रकाश डाला गया है। "कामसूत्र" की टीका यशोधर पंडित ने "जय मंगला" नाम से की। जिसमें चित्रकला के छः अंग बताये हैं–

लगभग छठीं शताब्दी में रचित **"विष्णुधर्मोत्तरपुराण"** नामक ग्रंथ के अन्तर्गत "चित्रसूत्र" नामक एक अध्याय की रचना की गयी है। इसमें चित्रकला के आयाम, प्रमाण सामान्यनियम, आकृति के लक्षण, रंग, रेखा, रूप, भाव, चित्र में गुण–दोष तथा चित्र की सामग्री आदि के विषय में पर्याप्त चर्चा की गई है। इसी प्रकार मध्यकालीन ग्रंथो में भी कला पर पर्याप्त रूप से चर्चा की गयी है। मानसोल्लास– में चार प्रकार के चित्र माने हैं जो इस प्रकार हैं– 1– विद्ध 2– अविद्ध 3– रस 4– धूलि चित्र। मानसार, चित्रलक्षण, समरांगण सूत्र आदि ग्रंथो में कला तथा सौन्दर्य पर पर्याप्त चर्चा की गयी है।

## 312. भारतीय कला एवं नृत्य

**यशपाल शर्मा**
शोधच्छात्र, हिमाचल विश्वविद्यालय

जो आनन्द प्रदान करती है, वही कला है। प्राचीनकाल से ही कला शब्द का प्रयोग प्रचलित रहा है और विभिन्न अर्थो में अद्यतन होता आ रहा है। वेद, ब्राह्मण–ग्रन्थ, आरण्यक तथा उपनिषद् आदि वैदिक वाङ्मय में कला शब्द का अर्थ अंश, अङ्क, षोडशांश तथा लौकिक वाङ्मय रामायण, महाभारत और कामसूत्रादि ग्रन्थों में गीत, वाद्य एवं नृत्यादि के रूप में प्राप्त होता है।

भारतीय काव्य–परम्परा में नाट्यशास्त्र, शुक्रनीति, कामसूत्रादि ग्रन्थों के माध्यम से कला शब्द और उसका अर्थ व्यापक रूप से अस्तित्व में हमारे समक्ष आया; जिसे आज काव्यकला, संगीतकला, नृत्यकला, अभिनयकला, वास्तुकला, मूर्तिकला, चित्रकला, स्थापत्य एवं शिल्पकला, सोलह (6) बत्तीस (32) और चौंसठ कलाएँ आदि के रूप जाना जाता है।

भारतीय नाट्य–साहित्य में नृत्यकला का महत्त्वपूर्ण स्थान है। कला–साहित्य में जिन आचार्यों ने चतुषष्टि अथवा बत्तीस या इससे भी अधिक कलाओं को माना है; उन्होंने नृत्यकला को उन कलाओं में अवश्य रखा है। 'नृत्तं तालयाश्रितम्' नृत्त ताल और लय पर आश्रित है। नाट्य यदि रस पर आश्रित है तो नृत्य में भावों की प्रधानता रहती है। नृत्यकला के प्रवर्तक भगवान् शङ्कर है। स्थिरहस्त, पर्यस्तक इत्यादि बत्तीस अङ्गहार ही नृत्य की मूल मुद्राएँ हैं। ये अङ्गहार करणों पर आश्रित हैं जिनकी संख्या 108 हैं। नृत्यकला में भगवान् शङ्कर द्वारा प्रदत्त तण्डुमुनि का ताण्डव और पार्वती का लास्य नृत्य अद्वितीय है।

## 313. कालिदासीय महाकाव्यों में सौन्दर्यबोध

**रमाशंकर**

**शोधच्छात्र, संस्कृतविभाग, कलासंकाय, काशीहिन्दूविश्वविद्यालय**

कविकुलगुरु कालिदास का संस्कृत साहित्य जगत् में अद्वितीय स्थान एकमत से स्वीकृत है। महाकवि के साहित्य का जितनी बार अवगाहन किया जाये उतनी बार शोध के नितनवीन सोपान प्राप्त होते हैं। कुमारसम्भव तथा रघुवंश इनके प्रसिद्ध महाकाव्य हैं। कालिदास के महाकाव्य लिखने का उद्देश्य मानव जाति के आदर्शों की उद्भावना करके उसे लोकमंगल की पावन भूमि पर स्थापित करना है। कुमारसम्भव के 17 सर्गों में हिमालय पुत्री पार्वती जन्म, काम दहन, पार्वती तपस्या, शिव विवाह, कार्तिकेय जन्म तथा कुमार द्वारा तारकासुर वध आदि प्रमुख पक्षों का प्रभावपूर्ण पद्धति से वर्णन किया गया है। रघुवंश के 19 सर्गों में राजा रघु के जन्म से लेकर अग्निवर्ण तक 31 सूर्यवंशी भूपतियों का जीवन चरित वर्णित हैं। इसमें दिलीप, रघु, अज, दशरथ तथा राम के जीवन का विशद विवेचन किया गया है। कुमारसम्भव का आरम्भ हिमाचल वर्णन से होता है। हिमालय का जैसा अद्भुत एवं अविस्मरणीय चित्रण कालिदास ने किया है, वैसा सम्भवतः अन्य किसी कवि ने नहीं किया है। उसे पढ़कर विवश हो यह कहना पड़ता है कि महाकवि ने हिमालय को अवश्य देखा होगा। हिम, धातुमत्ता, निरन्तर होने वाली वृष्टि और पवन से शब्दायमान बॉस अपनी सुदीर्घता का अवबोध कराते हैं। सरल देवदारु वृक्षों के रस की सुगन्धि भी उनकी दृष्टि से नहीं बच पायी है। इन सबका वर्णन करते हुए कवि ने लिखा है कि हाथी अपनी गण्डस्थल की खुजली मिटाने के लिए जब सरल वृक्षों पर अपने शरीर को रगड़ता है। जिससे वृक्षों की छाल उखड़ जाती है। तब उसमें से एक प्रकार का रस निकलता है। इसके फलस्वरूप हिमालय के शिखर सुगन्धित हो जाते हैं।[1] हिमालय पर रात के समय जब वनेचर अपनी वनिताओं के साथ रमण करते हैं उस समय वहाँ गुफाओं में चमकने वाली औषधियाँ बिना तेल के ही सूरत प्रदीपों का काम करती हैं–

वनेचराणां वनितासखानां, दरीगृहोत्सङ्गनिषक्तभासः।
भवन्ति यत्रौषधयो रजन्यामतैलपूराः सुरतप्रदीपाः।।

## 314.'प्रतापविजयम्' नाटक में प्राकृतिक सौन्दर्य के तत्त्व

**विरेन्द्र बहादुर**

शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

virendrabahadur321@gmail.com

प्रकृति मानव की चिरसंगिनी है। जब से मनुष्य ने आँखें खोली है सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र, पृथ्वी, आकाश, वायु, जल, वृक्ष, पशु–पक्षी आदि विभिन्न रूपों में प्रकृति सदैव उसकी समता करती आयी है। अतः सभी भाषाओं के सभी सहृदय कवियों ने प्रकृति का किसी न किसी रूप में उसके सौन्दर्य का वर्णन किया है। काव्य में प्रकृति के सौन्दर्य से मानव अन्तःकरण की भावना साकार हो उठती है। इसी से प्रत्येक कवि उत्कृष्ट कल्पनाओं के लिए प्रकृति का निश्चित रूप से अवलम्बन करते हैं। नाटक भी हमारे यहां काव्य का ही अंग माना गया है उसमें भी भावों के उद्दीपन के निमित्त नाटककार प्रकृति का आश्रय लिया करता है। मूलशंकर माणिक लाल याज्ञिक जी इसी पथ का अवलम्बन सफलतापूर्वक किया है। याज्ञिक जी प्रतापविजयम् नाटक में शरदृऋतु का वर्णन करते हुए कहते हैं कि शरदृऋतु का आगमन अत्यन्त सुखकर होता है। कीचड़ से गीले मार्ग, धूप में सुखकर चलने योग्य हो जाते हैं। नदियाँ थोड़े से जल के कारण चौड़े तटवाली तथा स्वच्छ जलवाली हो जाती हैं। रात्रियाँ बड़ी हुई चाँदनी की शोभा से रमणीय तथा लम्बे पहरों वाली हो जाती हैं और पृथ्वी अनेक वृक्षों तथा धान्य से परिपूर्ण हो जाती है, यह समय अत्यन्त ही आह्लादकारी होता है–

संचाराहास्तपनतपिताः कर्दमक्लिन्नमार्गा
अल्पाम्भोभिर्विपुलपुलिना निम्नगाः स्वच्छतोयाः।
स्फारज्योत्स्नाविभवललिता दीर्घयामास्त्रियामा
नानावृक्षच्छदतृणमया शस्यपूर्णा धरित्री।।

उपवन का वर्णन करते हुए कवि कहते हैं कि उपवन, नवमल्लिका, कमलिनी के फूलों से युक्त तालाब और निर्झरों से सनाथ शोभित है। यह अत्यन्त ही हृदयहारी है। जिससे भीषण गर्मी से तप्त होकर लोग अपने घरों को छोड़कर उन आह्लादकारी उपवनों का सेवन कर रहे हैं–

चण्डातपपरितप्तो निजपदमपहाय सेवते लोकः।
नवमल्लिकाकमलिनीसरः स्रवामण्डितान्युपवनानि।।

अतः याज्ञिक जी द्वारा प्रस्तुत प्राकृतिक सौन्दर्य के स्थलों के अध्ययन से हमें यह ज्ञात होता है कि कवि के हृदय में प्रकृति के प्रति असीम अनुराग था। याज्ञिक जी का प्रकृति वर्णन अनुपम है। इनके काव्य में पर्वत, नदी, सरोवर, वन, सूर्य, चन्द्र, वायु, पशु–पक्षियों आदि प्राकृतिक वस्तुओं का हृदयाकर्षक वर्णन किया गया है। इन्हीं सब कारणों से याज्ञिक जी का एक स्वतंत्र तथा वैशिष्ट्यपूर्ण स्थान है। इस प्रकार याज्ञिक जी के काव्य में प्रकृति केवल सुन्दर और सुकुमार रूप से ही नहीं, अपितु मानव आत्मा के साथ संयुक्त प्राणवान् रूप में दृष्टिगोचर होता है।

## 315. संस्कृत के प्रमुख नाटकों में पुरुषवेशविन्यास एवं अलंकरणसौन्दर्य

मनोज कुमार उपाध्याय
शोधच्छात्र, संस्कृत विभाग, कला संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी
bhumanojupadhyay99@gmail.com

नाट्यसाहित्य अपनी सुरुचि एवं दृश्यत्व के कारण जन–जन में विश्रुत रहा है। जनसाधारण में जितना अधिक आकर्षण रूप को को लेकर रहा है उतना अन्य किसी विधा का नहीं दिखता है। कहा भी गया है– "काव्येषु नाटकं रम्यम्"

नाटकों में जीवन–जगत् से सम्बन्धित प्रत्येक वस्तु की विवेचना प्राप्त होती है। इसी क्रम में यह सुविदित है कि साज–सज्जा एवं अलंकरण के प्रति स्त्री एवं पुरुष दोनों का ही समान आकर्षण सदा से रहा है।

वस्तुतः अलंकरण एवं साज–सज्जा मनुष्य के सौन्दर्य एवं श्रीवृद्धि का कारण रहे हैं। विशेष रूप से युवावस्था में अलंकरण प्रियता एवं सौन्दर्य बोध होना सहज एवं नैसर्गिक प्रवृत्ति है। किसी भी समाज का प्रभाव उसके साहित्य पर प्रतिबिम्बित होता है। यही कारण है कि हमारे संस्कृत रूपकों में अलंकरण एवं सौन्दर्यात्मक वेशभूषा की चर्चा स्थान–स्थान पर देखने को प्राप्त होती है, क्योंकि इस राष्ट्र का जनमानस प्राचीनकाल से ही अलंकरण के प्रति आकृष्ट रहा है। वैश्विक आकड़ों के अनुसार सम्पूर्ण विश्व में स्वर्ण की खपत भारत में सर्वाधिक होती है। हमारे देवी–देवता भी अलंकरण एवं साज–सज्जा मण्डित ही दिखते हैं। प्रायः ऐसी धारणा समाज में प्रचलित है कि अलंकरण एवं साज–सज्जा नारी वर्ग के निमित्त है, किन्तु साहित्य का गम्भीरानुशीलन करने से अवबोध होता है कि साज–सज्जा एवं वेशभूषा, पुरुष एवं नारी उभय वर्ग के लिए रहे हैं। इसका एक उदाहरण भास रचित "दूतवाक्यम्" में वर्णित दुर्योधन के साज–सज्जा एवं अलंकरणवर्णन के प्रसंग में देखा जा सकता है–

श्यामो युवासितदुकूलकृतोत्तरीयः, सच्छत्रचामरवरोरचिताङ्गरागः।
श्रीमान् विभूषणमणिद्युतिरंजिताङ्गो, नक्षत्रमध्य इव पर्वगतः शशांकः ।।

इसी सन्दर्भ में मैं अपने शोधपत्र के द्वारा प्रमुख नाटक ग्रन्थों के परिप्रेक्ष्य में उपर्युक्त विषय वस्तु पर सविस्तार प्रकाश डालना चाहता हूँ।

000

# 1. *Alaṅkāra* – A Universal Canon in Poetics and Aesthetics

**Radhavallabh Tripathi**
HoD (Ex.), Sanskrit Dept., Dr. Harisingh Gaura University, Sagar
Vice-chancellor (Ex.), Rashtriya Sanskrit Sansthan, New Delhi

The term *Alaṅkāra* came to signify a vital canon in the earliest stage of the development of Indian Aesthetics. The word *araṅkṛti* or *alaṅkṛti* is used in *Ṛgveda* to denote the process of decorating, sharing of an experience and ushering in a divine presence. Yāska's (700 BC) citation of Gārgya on the classification of *Upamā* (comparison) further confirms the fact that the Vedic seers were also considering various categorizations of *Alaṅkāra* and their applicability to *kāvya*. Though the word *alaṅkāra* was frequently used in its very restricted sense of 'the figures of speech' in *kāvya* in the later tradition of the *Alaṅkāraśāstra* (Literary Theory and Aesthetics), the awareness of its universal nature as an aesthetic concept was never lost. Hence the term *alaṅkāra* and its ramifications surfaced in performing arts like music or dance. Even the opponents of the theory of *Alaṅkāra* could not deny that the *alaṅkāra* involves the extra-ordinariness in the aesthetic structures of a form. The creative process of *alaṅkāra* overrules every kind of 'automatization' to function for a 'defamiliarization' of objects. The deference of medium may change some of the definitions. The *modus operandi* for applying a particular *alaṅkāra* would also change from one art form to the other. The essential quality of each *alaṅkāra*-category however, would persistently remain in its originality. Like a poem, a painting can have its own *Utprekṣā* (assumption), *Dīpaka* (illumination) or *Virodha* (contradiction) in difference to poetry. These differences become more and more subtle as we move to the *alaṅkāras* which create 'deep structures' viz., *Anyathākaraṇa* (distortion), *Bhāvika* (creating images), *Udātta* (sublime), *Chāyā* (imitation), *Jāti* (generality), *Atiśaya* (heightening) etc. Some of the alaṅkāras like *Laya* (rhythm), *Yati* (pause) and *Gati* (tempo) may belong to exterior of an art form, and may inherent in another.

On the other hand, the concept of *Alaṅkāra* and its numerous categorizations assume greater significance in the global context of the theories of Metaphor, the Sublime, Structuralism and the Russian Formalism.

In this background, I propose to revisit the theory of *alaṅkāra* for creating the universal Poetics and Aesthetics.

# 2. Music, Painting, Poetry and Aesthetics of *Samāsa*

**Pierre-Sylvain Filliozat**
Paris, France

The long compound word (*dīrghasamāsa*) is an original feature of Sanskrit literature. Many Sanskrit poets had the concept that by relying on it they could reach a higher effect of poetry. The intent of this communication is to investigate the difference of the structure and the impact in the mind of the *samāsa* and the *vigrahavākya*.

Patañjali has differentiated *samāsa* from *vākya* with the respective concepts of *ekārthībhāva* "formation of a unique referent" and *vyapekṣā* "mutual dependence of referents". Then he has listed the linguistic consequences of this distinction, absence of

